डूबते हैं। उनमेंसे वह मर्द चिल्ला रहाहै कि कोई उपकारी ऐसा भी हो कि हम डूबतोंको निकाले। हरकारा यह कहता ही था कि वह फिर पुकारा कि हम तीन जीव डूबते हैं कोई भगवान्का बंदा हमें पार लगावे। यह सुनतेही राजा वहां से दौड़ा और आकर उस नदी में कूदपड़ा तथा एक हाथ में रंडी और दूसरे हाथ में लड़के को पकड़ लिया तब वह मर्द भी राजा से लपटगया। अब सब भारी होने से डूबने लगे। राजा घबराया और ईश्वर को याद किया तथा कहा कि हे नाथ! मैं धर्म के हेतु आया था और इसमें मेराही जी जाताहै। धर्म करते अधर्म होता है, यह कहकर जोर करने लगा पर जोर कुछ काम न चला तब राजाने अपने आगिया और कोयला इन दोनों वीरों को यादकिया तो वे तुर्तही हाजिर हुये और चारों को उठा करके किनारे पर धरदिया। अब वह विदेशी राजा के चरणों पर गिरपड़ा और बोला महाराज! आपने तीनों को जीवदान दिया तुमहीं हमारे रक्षक और ईश्वर हो। राजा उन तीनों को हाथ पकड़कर रंगमहल में लेगया और बैठाकर कहा तुम्हें जो चाहिये सोही मांगो। तब वह बोला महाराज! हमको हुक्म हो हम अपने घर जावें और जबतक जीवें आपको आशीर्वाद देवें। आपने ऐसा कार्य किया है जिसकी तुलना नहीं। राजाने उनको लाख रुपये देकर विदा किये॥ इति दूसरा प्रदीप॥

अथ तृतीयप्रदीपः।

विक्रमी विक्रमार्कस्यैश्वर्य्यस्याथ प्रवर्णनम्॥
कः कुर्य्याद्यस्य राष्ट्रे हि लक्ष्मीर्द्रव्यमवर्षयत् २

अर्थ । कौन पराक्रमी विक्रमादित्य के ऐश्वर्य का वर्णन करसके जिसके पुर में लक्ष्मी ने द्रव्य की वर्षा की ३ ॥ दृष्टान्त ॥ एक ब्राह्मण आकर राजा विक्रमादित्य से बोला कि मेरे बताये मुहूर्त में मकान बनावो तो बड़ाही नाम और यश पावोगे । राजाने कहा अच्छा । फिर ब्राह्मण बोला कि तुला लग्न जब आवे उसमें मन्दिरकी नींव उठावे और जब तक वह काम करे तुला लग्नमें ही करे । इसीतरह तुला लग्न मेंही वह सारा मन्दिर तैयार करावे तो उसका भण्डार अटूट भरा रहे और लक्ष्मी उसके घर से कभी न जावे । यह सुन राजा मनमें प्रसन्न हुआ और दीवान को बुलाय कर बोला कि तुम अच्छी सी जगह ढूंढ़कर महल बनावो । यह सुन तैयारी की और तुला लग्नमें मन्दिरकी नींव दी । देश देश में यह अवाई हुई कि राजा तुला लग्न में महल बनावता है । जितने कारीगर थे वे सब तुला लग्न मेंही काम करते थे ॥ उसमें कहीं तो सोने का काम और कहीं रूपे का तथा कहीं लोहेका और काठका काम नई नई तरह से होताथा । इसतरह दरिया के किनारे हवेली बनाई गई जिसमें चार दरवाजे और सातखण्ड रक्खे, जगह जगह दरवाजे पर अमोल जवाहिर जड़े और दो नीलम के बड़े नगीने लगाये कि किसीकी नजर न लगे । ऐसे वह जड़ाऊ महल बहुत वर्षों में ऐसा उत्तम तैयार हुआ कि दुनियाके परदेपर किसीने ऐसा दूसरा न देखा और न सुना । दीवान ने जाकर राजाको खबर दी कि महाराज! वह मन्दिर अब तैयार हुआ अब आप चलकर उसे देखिये॥ और भी कोई जो उस मकान



# दृष्टान्तप्रदीपिनी

## तीसरा भाग ॥



नारनवलनिवासी पण्डित देवीसहाय शुक्ल
संगृहीत

संशोधित तृतीय संस्करण



लखनऊ

बाबू मनोहरलाल भार्गव, बी. ए., सुपरिंटेंडेंट के प्रबन्ध से

मुंशी नवलकिशोर सी आई ई, के छापेखाने में, छपी

सन् १९१६ ई०



जुज १७ फर्मे२,

को देखता है वह मोहित होजाता है। राजा वहां से मकान देखनेको गया और मुलाहिज़ा किया उस समय वही ब्राह्मण हँसकर बोला कि अय राजा! जो ऐसा घर में पाऊं तो सुख से समय विताऊं। राजा ने सुन कुछ न सोचकर गंगाजल हाथ में लेकर तुलसीदल ले तुर्त संकल्पकरि ब्राह्मण को दान करदिया। वह उसे पाय ऐसा आनन्दित हुआ कि जैसे चन्द्रमा से रात को चकोर प्रसन्न होवे। फिर वह ब्राह्मण निज कुटुम्ब को ले आया और वहां आकर रहा। रात को सोता था कि पहरभर रात गये लक्ष्मी वहां आई और कहने लगी बेटा हुक्म दे तो मैं गिरूं और घर बाहर सम्पूर्ण भरूं। यह सुन डरकर उसने कुछ नहीं कहा तब दो पहर रातको फिर आई और बोली अरे अज्ञानी ब्राह्मण! मुझको आज्ञा दे। तब भी न बोला और चिन्ता में रात विताई। फिर सवेरा भये वह ब्राह्मण राजा के पास आया। राजाने रातके अहवाल से जर्द रङ्ग कुँभलाये हुये मनमलिन उसको देख हँसके कहा कि कल कीसी खुशी हमने आज तक न देखी, पर हे ब्राह्मण! अचम्भे की बात है जो तू खुश नहीं है। तब ब्राह्मण बोला, स्वामी! मेरा दुःख सुनो, तुम दाता हो और शाकेबंध राजा हो जैसे राजा कर्ण और इन्द्र थे वैसेही इस समयमें तुम हो। आपने जो मन्दिर मुझे दिया है उसका हाल मैं कहताहूं। मालूम नहीं कि उसमें भूतहै या पिशाच मुझे उसने रैन भर सोने नहीं दिया है। अब आपके प्रताप से या बच्चो के भाग से जीवता बन यहां आयाहूं। अब भीख मांगना तो उचित है पर उस मकान में रहना नहीं चाहता। यह बात उससे

सुन राजा ने निज प्रधान को बुलाया और कहा कि जो उस मकानकी लागत है वह हिसाव करके इस ब्राह्मण को देवो। राजा की आज्ञा पातेही दीवानने हिसाब से रुपयों के तोड़े लदवाकर ब्राह्मण के साथ करदिये और वह अपने घरको चला गया। राजा साइत देख उस महल में रहने लगा और वैठकर विचार करता था कि लक्ष्मी हाथ वांधकर आई और कहनेलगी राजा विक्रम! तेरे धर्म को धन्य है। इतना कह उस समय तो चलीगई पर फिर आकर कहनेलगी कि कहां गिरूं? राजा ने मनमें धीर धरकर कहा जो गिराही चाहे तो तू इस पलंगको छोड़ जीचाहे वहां गिर। उसी समय सोने का मेह सारे नगरभरमें वरसा। सवेरा होतेही राजा बोला हमारी रय्यत बड़ी तंग थी पर अब कई दिन निश्चिन्त हो आराम से रहेगी॥ इति तीसरा प्रदीप॥

अथ चतुर्थप्रदीपः।

शाकटीचक्रवद्देवौ भाग्योपायौ पृथग्ध्रुवम्॥
निर्णीतौ विक्रमार्केण याथातथ्यपरिश्रमात् ४

अर्थ। भाग्य और उपाय दोनों गाड़ीके पहियेके समान वरावरहैं वे विक्रमादित्य द्वारा परिश्रम से यथार्थ निर्णय किये गये ४॥ दृष्टान्त॥ एक दिन दो जन आपस में झगड़ा करने लगे। एक ने कहा कि कर्म बड़ाहै और दूसरेने कहा बल बड़ा है। फिर भाग्यपक्षवाला बोला कि कर्महीं बड़ा है जो अदना को आला करदेता है। वलपक्षवाला बोला जो वल हो तो संसारको वश करसक्ताहै। इसीतरह झगड़ते हुये दोनों राजा इन्द्र के पास गये और हाथ जोड़के कहने लगे कि

# संशोधक का वक्तव्य।

---

यह पुस्तक अब से बहुत दिन पहिले प्रकाशित हुई थी। परन्तु इसकी भाषा कुछ सुधार मांगती थी। अतः उसका यह संशोधित संस्करण पाठकों की सेवा में भेंट किया जाता है।

इसमें ग्रन्थकारने पहिले विक्रमादित्य के पराक्रम, साहस आदि सद्गुणों के कुछ दृष्टान्त देकर स्त्रीचरित्र का वर्णन और अन्तमें उसका निषेध बड़ी सफलता के साथ किया है।

आशा की जाती है कि कथाप्रियलोग इसके हास्यपूर्ण दृष्टान्तों को पढ़कर उनसे भी यथेष्ट लाभ उठा सकेंगे।

हजरतगंज लखनऊ
५-१-२६ ई०

विनीत-
खूबचन्द शर्मा.

---

[illegible]
मुद्रक और [illegible]
[illegible]

हे महाराज! हमारा न्याय कीजिये जो इन दोनों में बड़ाहै सो कहिये। इन्द्र बोला यह हमसे न होगा। इस इन्साफ़को वह ही करेगा जिसने योगसाधन किया होगा इससे यही श्रेष्ठ है कि तुम मृत्युलोकमें जावो वहां राजाविक्रमादित्य इस न्याय को चुकावेगा। यह आज्ञा पाय वे राजाके पास आये और राजासे वह न्याय कहा। यह राजाने सुनकर उनसे कहा कि आज तो तुम अपने अपने घरको जावो फिर छह महीने वाद हमारे पास आना। यह सुन वे दोनों निज निज घर गये। राजा जीमें चिंता करनेलगा और विचार कर चरना पहन, कांछचढ़ाय, खांड़ा फरी लेकर विदेशको निकला और मन में यह नियम किया कि इसका भेद विना जाने वाहरही रहेंगे। वहां फिरते फिरते जव समुद्र के किनारे पर पहुँचा तो वहां उसने बड़ा सुहावना एक नगर जो जनो से भरा देखा। उसमें तरह तरह की हवेलियां जिनमें करोड़ों रुपये लगे थे और सिवाय जवाहिरात के और कुछ नजर नहीं आता था उसको देखकर राजा कहनेलगा कि जिसका यह नगर है वह राजा कैसा होगा। ऐसे ही विचारते शहर में फिरते हुये शाम होगई और उस शहर का अंत न आया। फिर क्या देखता है कि एक दूकानमें महाजन शिर निहुड़ाये बैठा है। राजा उसके सामने जा खड़ाहुआ। तव सेठने कहा कि तुम किस देशसे आये हो, तुम्हारा मन मलिन क्यों है और किसे ढूंढ़तेहो और क्या तुम्हारा काम है और क्या नाम है वह मुझसे कहो। वह वोला सेठजी! मेरा नाम विक्रम है। मैं आज आपके पास आयाहूं। मेरे मनमें या

आज राजा से भेंट करूं पर आज भेंट न हुई कल मिलूं और जो वे मुझे नौकर रक्खेंगे तो रहूंगा । बनियां बो तुम प्रतिदिन क्या लेवोगे ? राजा बोला लाख टके एकदि में लूंगा । तब तो सेठ बोला भाई तुम ऐसा क्या काम कर हो जो तुम्हें लाख टके रोज़में रक्खें । राजाने कहा कि जि के पास में रहताहूं उसके गाढ़ी भीड़ में काम आताहूं । त सेठ हँसकर बोला लाख टके हमसे लेवो और भीड़ में हम सहायक हो । ऐसे कहकर प्रातःकाल हुये नौकर रक्खा औ सांझ होतेही २५ लाख गिन दिये । उनमें से उसने आधे भगवान् के नाम संकल्पकर ब्राह्मणको दिये और आधे आधे कंगालोंको और जो बाक़ी रहे उनका भोजन बन के कंगालों को खवादिया । रातमें फिर एक फ़क़ीरने सवा किया उसे भी भोजन करवादिये । आप चने चबाकर रहगये बहुत दिन तक उस साहूकारके पास रहकर इसी तरह ख करतारहा । भाग्यवश एक दिन सेठके मन में कुछ उचा हुआ और एक जहाज़ तैयार कर किसी देश को जाने व उसने विचार किया । विक्रमने विचारा कि अब इसकी सह यता करनी चाहिये । यह विचारकर उसके साथ होके कहा कि मैंने नियम किया था कि किसी गाढ़ी भीड़ में आपका का करूंगा सो अब मुझे लेते चलिये । सेठने अपने जहाज़में उसेभी बैठालिया और कुछ दिनों में वह जहाज़ किसी तूफ़ानमें फँस गया और डूबनेकी तैयारी हुई त्योंही वहांपर लंगर डालदिया और कुछ दिन वहांहीपर ठहरा रहा । उससे आगे एक टापू था जिसमें विद्यावती नाम राजकन्या रहतीथी । उसके साथ हज़ार



श्रीगणेशाय नमः ॥

# दृष्टान्तप्रदीपिनी

## तीसरा भाग सटीक ॥

## मिश्रनिबन्धात्मकः ॥

### अथ प्रथमः प्रदीपः ॥

तत्र पूर्वभागे भोजराजवर्णनप्रसंगाद्विक्रमादित्यवर्णनं तत्र तावत्तदीयनामतः शाकप्रवृत्तिमाह अनुष्टुप्छन्दसा ॥

विक्रमी विक्रमार्को हि राजासीत्सार्वभौमपः॥
यस्य नाम्ना वरीवर्त्ति शाकोसौ जगतीतले १

अर्थ। विक्रम पराक्रमवाला, सर्वभूमिपति राजाओंकाभी रक्षक अर्थात् सब राजाओं में श्रेष्ठ विक्रमादित्य राजा हुआ जिसके नाम से जगत् में शाका (संवत्) चला वह आजतक वर्तमान है। इस राजा परही पुतलियों ने कथायें कही हैं कि वक्ष्यमाण (कहेजानेवाले) गुणयुक्त राजाको जनों ने निज निज उपकारकारक, शत्रुसंहारक समझ उनहीं के नाम से शुभ संवत्सर प्रवृत्त किया। उससमय बहुत से देश देश के

सहेलियां तैयार रहतीथीं। जब वह तूफ़ान थँभगया तब सेठने कहा लंगर उठावो और चलो। पर लंगर कहीं अलभ रहाथा वहांसे न हटा बिचारे ज़ोरकर हारे, लाचार हो रहे। निदान निराश होकर परमेश्वर को याद किया कि इस मझधार में तुम्हारे सिवाय और कोई पार उतारनेवाला नहीं है। जहां जहां जिसे जिसे पर जो जो भीड़ें पड़ीं वहां वहां तुमने उसीकी रक्षा की। तुम्हारा नाम दीनदयालुहै तो क्या इस समयमें मेरी सहायता न करोगे। फिर राजा विक्रमादित्य से कहने लगा कि अब अथाह मझधारमें पड़े हुयेहैं और किनारा नहीं दिखाई देता है इससे इससमय में तेरीही बात याद आई कि भीड़पड़े सहारा देऊँगा। अब वह काम करना चाहिये जिसमें मेरी और तेरी जान बचे। राजा इतनी सुनते ही उठा और फरी खांड़ा हाथमें लेकर रस्सा पकड़ जहाजके नीचे उतरगया और वहां जाकर बहुत यत्न किया पर कोई काम न आया। तब सेठ ने कहा कि पालें इसकी चढ़ादो। लोगोंने पालें ले चढ़ाईं। और उधर विक्रमने कूदकर लंगर काट डाला तब वह जहाज़ चल निकला पर उसके कोई रस्सा हाथ न लगा वह वहांही रहगया। विधाताने जो लिखाहै वहही होता है। अब विक्रम वहांसे बहताहुआ चला और जाते जाते उसे एकनगर दृष्टि आया और वहांही जालगा उस शहर का जो दरवाजा था उसपर यह लिखा देखा कि सिंहावतीका विवाह राजा विक्रमादित्यके साथ होगा। यह बांच राजाको अचरज हुआ कि यह किस पंडितने लिखा है। जब उस दरवाजाके भीतर गया तो वहां जाकर एक महल देखा कि जहां परियां थीं,

बड़े बड़े विद्वान् बुलाये गयेथे उन्होंनेही इनके नाम से संवत्
बांधा था ॥ इति प्रथम प्रदीप ॥

अथ द्वितीयप्रदीपः ।

विक्रमं विक्रमार्कस्य वर्णयेत्कः स वै यथा ॥
निमज्जन्तं जले स्त्र्यो ररक्ष मनुजात्रिकम् २

अर्थ । राजा विक्रमादित्य के विक्रम ( पराक्रम ) को कौ
जन वर्णन करसके कि जिसने जलमें डूबते हुये तीन जनों क
( आप जलमें कूदके ) बचाया और निज जीवनकाभी लो
न किया २ ॥ दृष्टान्त ॥ एकदिन राजा विक्रमादित्य दरिया
किनारे एक महल में महफ़िल किये बैठे थे उससमय राग रं
हो रहा था और हरएक रंग रंग की चुहलें होरहीथीं कि चि
प्रसन्न होजावे । एक से एक उत्तम सहेलियां संगमें बैठी थ
राजाका जी अत्यन्त अडिग लग रहा था कि उस वक्त ए
पथिक स्त्रीको संगलिये जिसकी गोद में एक बालक भी
घर से रूसकर निकला था । वे नदी के किनारे महल के प
आकर गुस्से के मारे जल में कूदपड़े । मर्दके एक हाथ में रं
का हाथ और दूसरे में लड़के का हाथ था जब डूबने लगे । त
पुकारे कि ऐसा धर्मात्मा कौन है जो हम तीनों की ज
बचावे । उनमें से मर्द हाय हाय करके पुकारा कि कोई गुस
मार न सकेगा तो इसीतरह बेमौत मरजावेगा और गिर
फिर वह बहुतही पछतावेगा । ऐसी उसकी आवाज राज
सुनतेही लोगोंसे पूछा कि कौन दुःखी पुकाररहाहै ? हरक
ने ... कि महाराज ! एक मर्द और औरत लड़के स

मर्द कोई नहीं था और पलँगपर सिंहावती सोतीथी और चौकीपर सहेलियां बैठीथीं यहभी पलँगपर बैठगया और तुर्त उसको जगा दिया । जब वह उठबैठी तब राजा ने उसका हाथ पकड़लिया और दोनों सिंहासन पर जा बैठे । सब सखियां वहां आ उपस्थित हुईं क्योंकि वे जानती थीं कि राजा विक्रमादित्य यहां आवेगा और उससे इसका व्याह होगा । राजा को देखकर फूलों की माला लेआईं और उनका गन्धर्वव्याह कराया । वह राजा जैसा दुःख पाकर पहुँचा था वैसाही उसने सुख भी भोगा । फिर वे दोनों आपस में रहने लगे । सखियां सेवा में रहती थीं और चकोरी की तरह चांदसा राजा का मुख देखतीथीं, राजाके इसीतरहसे बहुत दिन बीतगये और अपने राजकाज की कुछ सुधि नहीं रही । जैसा राजाने बल किया वैसाही सुख भी भोगा । फिर भाग्य ने बल किया तो उनमें से जो राजाको बहुतही प्यारीथी वह बोली हे राजाजी ! आप कहां आय फँसे हो इनके पाससे जीते जी निकल जाना बड़ा कठिन है । मुझे तुम्हारा नाम और राजकाज का काम सुनकर दयाआई इससे कहाहै कि किसी बहाने सेही यहांसे सटकजाओ । तुम्हारे बिना वहां हजारों जन दुःख पारहे होंगे । यह सुनतेही राजाको अपना राजकाज याद आया और उससे पूछा कि कौन उपाय करें जो यहांसे जासकें । वह बोली कि राजकन्या के यहां घुड़साल में एक घोड़ी है वह उदय से अस्ततक जासक्ती है । यह सुन दूसरे दिन राजा रानी के साथ टहलता हुआ घुड़साल में गया और तारीफ़ करनेलगा तो रानी ने कहा जो तुझे शौक़ है तो किसी पर

डूबते हैं। उनमेंसे वह मर्द चिल्ला रहाहै कि कोई उपकारी ऐसा भी हो कि हम डूबतोंको निकाले। हरकारा यह कहता ही था कि वह फिर पुकारा कि हम तीन जीव डूबते हैं कोई भगवान्का बंदा हमें पार लगावे। यह सुनतेही राजा वहां से दौड़ा और आकर उस नदी में कूदपड़ा तथा एक हाथ में रंडी और दूसरे हाथ में लड़के को पकड़ लिया तब वह मर्द भी राजा से लपटगया। अब सब भारी होने से डूबने लगे। राजा घबराया और ईश्वर को याद किया तथा कहा कि हे नाथ! मैं धर्म के हेतु आया था और इसमें मेराही जी जाताहै। धर्म करते अधर्म होता है, यह कहकर जोर करने लगा पर जोर कुछ काम न चला तब राजाने अपने आगिया और कोयला इन दोनों वीरों को यादकिया तो वे तुर्तही हाज़िर हुये और चारो को उठा करके किनारे पर धरदिया। अब वह विदेशी राजा के चरणों पर गिरपड़ा और बोला महाराज! आपने तीनों को जीवदान दिया तुमहीं हमारे रक्षक और ईश्वर हो। राजा उन तीनों को हाथ पकड़कर रंगमहल में लेगया और बैठाकर कहा तुम्हें जो चाहिये सोही मांगो। तब वह बोला महाराज! हमको हुक्म हो हम अपने घर जावे और जबतक जीवें आपको आशीर्वाद देवें। आपने ऐसा कार्य किया है जिसकी तुलना नहीं। राजाने उनको लाख रुपये देकर बिदा किये॥ इति दूसरा प्रदीप॥

अथ तृतीयप्रदीपः।

विक्रमी विक्रमार्कस्यैश्वर्य्यस्याथ प्रवर्णनम्॥
कः कुर्य्याद्यस्य राष्ट्रे हि लक्ष्मीर्द्रव्यमवर्षयत ३

सवार हो फिर यह भेद तो उसे मालूमही था दूसरे दिन वहही घोड़ी वहां से मँगवाई और उसपर सवार हो वहां फेरनेलगा और शीघ्रही वहां से चल खड़ाहुआ और सांझ हुये राजा निज अम्बावती नगरी में जापहुँचा। वहां नदी के किनारेपर एक सिद्ध बैठाथा, राजाभी उसे देख पास जा बैठा। उस सिद्धका जब ध्यान खुला तो राजाको देख प्रसन्न होकर एक फूलमाला दी और कहा यह हमने तुमको दी। इसका यह गुण है कि जहां जहां जायगा वहां वहां ही जय पावेगा और तू सबको देखेगा और तुझको कोई न देखसकेगा फिर एक छड़ीभी राजाको देके कहा कि इसका स्वभाव यह है कि यह पहर रातको भी सुवर्ण का जड़ाऊ आभूषण जो मांगोगे सो ही देगी और दूसरे पहर एक सुन्दर नारी देगी जिसे देखते ही मोहित होजाय और तीसरे पहर जो इसको हाथमें लेवोगे तो तुमहीं सबको देखोगे और तुम्हें कोई भी नहीं देख सकेगा और चौथे पहर रातको यही काल के तुल्य होजावेगी तो इसके भयसे डरा हुआ शत्रु तुम्हारे पास नहीं आसकेगा। यह बात कह उस योगी ने राजाको विदा किया। राजा जब उज्जैन नगरी के पास पहुँचा तो उधरसे एक ब्राह्मण और भाटको आते देखा। वे जब राजा के समीप पहुँचे तो उन्होंने आशिष दी और बोले कि महाराज! आप के द्वारे पर हम अतिथि आये हुये हैं बहुत दिनों से सेवा की पर हमारा भाग्यही ऐसा था कि कुछ उसका फल न मिला। तब तो उसने सुनतेही छड़ी ब्राह्मण को और भाटको माला दी और उनको भेद सब कहदिया। वे दोनों राजा को

बड़े बड़े विद्वान् बुलाये गयेथे उन्होंनेही इनके नाम से संवत् बांधा था ॥ इति प्रथम प्रदीप ॥

अथ द्वितीयप्रदीपः ।

विक्रमं विक्रमार्कस्य वर्णयेत्कः स वै यथा ॥
निमज्जन्तं जले सद्यो ररक्ष मनुजात्रिकम् २

अर्थ । राजा विक्रमादित्य के विक्रम ( पराक्रम ) को कौन जन वर्णन करसके कि जिसने जलमें डूबते हुये तीन जनों को ( आप जलमें कूदके ) बचाया और निज जीवनकाभी लोभ न किया २ ॥ दृष्टान्त ॥ एकदिन राजा विक्रमादित्य दरियाके किनारे एक महल में महफ़िल किये बैठे थे उससमय राग रंग हो रहा था और हरएक रंग रंग की चुहलें होरहीथीं कि चित्त प्रसन्न होजावे । एक से एक उत्तम सहेलियां संगमें बैठी थीं । राजाका जी अत्यन्त आडिग लग रहा था कि उस वक्त एक पथिक स्त्रीको संगलिये जिसकी गोद में एक बालक भी था घर से रूसकर निकला था । वे नदी के किनारे महल के पास आकर गुस्से के मारे जल में कूदपड़े । मर्दके एक हाथ में रंडी का हाथ और दूसरे में लड़के का हाथ था जब डूबने लगे । तब पुकारे कि ऐसा धर्मात्मा कौन है जो हम तीनों की जान बचावे । उनमें से मर्द हाय हाय करके पुकारा कि कोई गुस्सा मार न सकेगा तो इसीतरह बेमौत मरजावेगा और गिरकर फिर वह बहुतही पछतावेगा । ऐसी उसकी आवाज राजा ने सुनतेही लोगोंसे पूछा कि कौन दुःखी पुकाररहाहै ? हरकारों ने खबरदी कि महाराज! एक मर्द और औरत लड़के समेत

मर्द कोई नहीं था और पलँगपर सिंहावती सोतीथी और चौकीपर सहेलियां बैठीथीं यहभी पलँगपर बैठगया और तुर्त उसको जगा दिया । जब वह उठबैठी तब राजाने उसका हाथ पकड़लिया और दोनों सिंहासन पर जा बैठे । सब सखियां वहां आ उपस्थित हुई क्योंकि वे जानती थीं कि राजा विक्रमादित्य यहां आवेगा और उससे इसका व्याह होगा । राजा को देखकर फूलों की माला लेआईं और उनका गन्धर्बव्याह कराया । वह राजा जैसा दुःख पाकर पहुँचा था वैसाही उसने सुख भी भोगा । फिर वे दोनों आपस में रहने लगे । सखियां सेवा में रहती थीं और चकोरी की तरह चांदसा राजा का मुख देखतीथीं, राजाके इसीतरहसे बहुत दिन बीतगये और अपने राजकाज की कुछ सुधि नहीं रही । जैसा राजाने बल किया वैसाही सुख भी भोगा । फिर भाग्य ने बल किया तो उनमें से जो राजाको बहुतही प्यारीथी वह बोली हे राजाजी ! आप कहां आय फँसे हो इनके पाससे जीते जी निकल जाना बड़ा कठिन है । मुझे तुम्हारा नाम और राजकाज का काम सुनकर दयाआई इससे कहाहै कि किसी बहाने सेही यहांसे सटकजाओ । तुम्हारे विना वहां हजारों जन दुःख पारहे होंगे । यह सुनतेही राजाको अपना राजकाज याद आया और उससे पूछा कि कौन उपाय करें जो यहांसे जासकें । वह बोली कि राजकन्या के यहां घुड़शाल में एक घोड़ी है वह उदय से अस्ततक जासक्री है । यह सुन दूसरे दिन राजा रानी के साथ टहलता हुआ घुड़शाल में गया और तारीफ़ करनेलगा तो रानी ने कहा जो तुम्हे शौक़ है तो किसी पर

सवार हो फिर यह भेद तो उसे मालूमही था दूसरे दिन वहही घोड़ी वहां से मँगवाई और उसपर सवार हो वहां फेरनेलगा और शीघ्रही वहां से चल खड़ाहुआ और सांझ हुये राजा निज अम्बावती नगरी में जापहुँचा। वहां नदी के किनारेपर एक सिद्ध बैठाथा, राजाभी उसे देख पास जा बैठा। उस सिद्धका जब ध्यान खुला तो राजाको देख प्रसन्न होकर एक फूलमाला दी और कहा यह हमने तुमको दी। इसका यह गुण है कि जहां जहां जायगा वहां वहां ही जय पावेगा और तू सबको देखेगा और तुझको कोई न देखसकेगा फिर एक छड़ीभी राजाको देके कहा कि इसका स्वभाव यह है कि यह पहर रातको भी सुवर्ण का जड़ाऊ आभूषण जो मांगोगे सो ही देगी और दूसरे पहर एक सुन्दर नारी देगी जिसे देखते ही मोहित होजाय और तीसरे पहर जो इसको हाथमें लेवोगे तो तुमहीं सबको देखोगे और तुम्हें कोई भी नहीं देख सकेगा और चौथे पहर रातको यही काल के तुल्य होजावेगी तो इसके भयसे डरा हुआ शत्रु तुम्हारे पास नहीं आसकेगा। यह बात कह उस योगी ने राजाको विदा किया। राजा जब उज्जैन नगरी के पास पहुँचा तो उधरसे एक ब्राह्मण और भाटको आते देखा। वे जब राजा के समीप पहुँचे तो उन्होंने आशिष दी और बोले कि महाराज! आप के द्वारे पर हम अतिथि आये हुये हैं बहुत दिनों से सेवा की पर हमारा भाग्यही ऐसा था कि कुछ उसका फल न मिला। तब तो उसने सुनतेही छड़ी ब्राह्मण को और भाटको माला दी और उनको भेद सब कहदिया। वे दोनों राजा को

हुआ तब वहां एक सिद्ध आया। बाईं तरफ़का जो कुआं था उसमें से उसने एक तूंबा जल निकाला। फिर वह बंदरिया भी उतर आई। सिद्ध ने एक चुल्लू पानी उसपर डाल दिया तो वह सुन्दर स्त्री होगई फिर उस रूपवती स्त्रीसे योगी ने भोग किया। जब तीसरा पहर हुआ तो योगी ने कुयें से पानी खैंच उसपर छींटा मारा कि वह फिर बंदरी बनगई और वृक्ष पर जा चढ़ी। योगी भी पहाड़ की गुफा में जा बैठा और अपना योग करनेलगा। राजाने प्रकट हो चतुराई कर बाईं तरफ़ के कुयें से जल निकाल उस बंदरियाके ऊपर छींटामारा। फिर वह ऐसी सुंदर नारी हुई कि उसे देख इन्द्रकी अप्सरा भी लजाती थी। उसने राजा को देख लाज से मुँह फेरलिया। राजा ने कामके वश होकर उसको अपने पास बिठालिया। जब उसने प्यारकी आंख देखी तो हँसकर बोली महाराज! हमारी ओर कुदृष्टि से मत देखो क्योंकि हम तपस्विनी हैं जो शाप देंगी तो तुम भस्म होजावोगे। राजा बोला कि शाप मुझे न लगेगा। मैं राजा वीर विक्रमाजीत हूं कोई मेरा क्या करसक्ता है। मेरे हुक्म में तालबेताल हैं। विक्रम का नाम सुनतेही वह बाला राजाके चरणों पर गिरपड़ी और कहा महाराज! तुमतो नरेश हो हमारा उपदेश सुन यहां से जल्दी जाओ। अभी यती आवेगा तो दोनों को शाप देकर जलावेगा। तब नरपति बोला कि हम यती के सामने न होंगे वह हमारा कुछ न कर सकेगा परन्तु स्त्रीहत्या हमें लेनी उचित नहीं है क्योंकि स्त्री-हत्या लेने से अन्त में नरक भोग करना पड़ता है पर यह बता कि उस सिद्धने तुझे कहां पाया। तब वह बोली कामदेव

आशीर्वाद देकर कहनेलगे कि हे महाराज ! इस समय आ
राजा कर्ण हो तुम्हारे बराबर आज दिन कोई नहीं है।
कहा और विदा होकर गये । फिर वे दोनों भगड़ालू
उसीसमय राजा के पास आकर बोले कि आपने छह मही
की कहीथी अब हम हाजिर हैं । राजा बोला कि
विना कुछ नहीं होता है। यह सुन वे प्रसन्न हो बोले
न्याय करदीजिये । राजा बोला कि कर्म के विना कुछ
होसके और बल विना कर्म भी कुछ अकेला काम
आता । इससे इन दोनों को गाड़ी के पहियों के
जानो ॥ इति चौथा प्रदीप ॥

मेरा बाप है और पुष्पावती मेरी मा है । मैंने उनके कुल में अवतार लिया था जब मैं बारह वर्षकी हुई तब उन्होंने एक आज्ञा दी पर मैंने वह भंगकी तब माता, पिताने क्रोध कर मुझे यती को दे डाली । यह मुझे अपने वश करके इस वनमें लेआया और वन्दरी करके वृक्ष पर चढ़ादी । इसी रूप से एक वर्ष हुआ कि मैं इस वनमें हूं । सत्य है कि भाग्यको कोई नहीं मिटा सक्ताहै यही सोचकर मैं चुपकीहूं । तब राजा बोला मेरा जी चाहता है कि तुझे अपने घर ले जाऊं । वह बोली महाराज ! मेरे मनमें भी यही है पर कैसे चलूं तुम्हारा नगर तो समुद्रपार है । तब राजाने वचन दिया कि मैं तुझे ले चलूंगा तुम समुद्र नांघनेकी फ़िक्र मत करो इस तरह ले जाऊंगा कि तुझे मालूम भी न होगा । इस प्रकार दोनों ने आपस में बातें कर आनन्दसे रात्रि विताई और सवेरा होते ही दूसरे कुयें से पानी निकाल उसपर छिड़का और वह बन्दरिया हो वृक्षपर जा चढ़ी । राजा वहीं छिपा रहा । फिर उस समय योगी आ पहुँचा और वही यत्नकर थोड़ी देर विश्राम कर जब चलने लगा तब वह सुन्दरी बोली महाराज ! मेरी एक विनय सुनिये मैं कुछ प्रसाद आपसे मांगतीहूं कृपा कर दीजिये । योगीने हँसकर एक कमलका फूल उसे दिया और कहा कि यह एक लाल प्रतिदिन देगा और कभी न कुँभलायेगा इसको अच्छी तरह रखना । उस सुन्दरी ने वह कमल अपनी चोली में रखलिया और बहुत प्रसन्न हुई । फिर योगी उसे बन्दरी बनाके चलागया । राजाने फिर कुयेंसे पानी निकालकर उसको नारी बनाई और उसने वह कमलका फूल

चता है उसी जगह रथ खड़ा रहता है। जब सूर्य कुछ भोजन करलेता है तब रथ चल निकलता है और खम्भ भी घटता जाताहै और सायंकाल के समय पानी में लोप हो जाता है। इसको देवता या राक्षस कोई नहीं जानता। यह बात ब्राह्मण से सुनकर राजाने अपने मन में रक्खी और प्रकट न की। उस ब्राह्मणको कुछ रुपये दे विदा किया और ताल वेतालको याद किया। वे दोनों वीर आकर उपस्थित हुये। और कहा हमें जो इस वक्त आपने याद कियाहै सो आज्ञा कीजिये। कहिये स्वर्ग को, कहिये पाताल को, कहिये समुद्रपार लेजावें इन तीनों लोकों में आपकी इच्छा हो वहां लेचलें। तब राजाने हँसकर कहा हम एक कौतुक देखने जाया चाहते हैं वह उत्तराखंड में है वहां तुम लेचलो। यह बात सुन कर वे वीर राजा को कांधे चढ़ा लेउड़े और तुर्त उस जगह जा पहुँचाया। राजाने वह तालाव देखा कि चारों घाट उस के सुस्ता हैं, हंस, बगुले उसमें फिरते हैं और मुर्गावियां, चकोर और पनडुब्बियां कल्लोलें करती हैं। कमल के फूलों की सुगन्धिके साथ पवन चली आती है और मेवेदार वृक्षों की डालियां लचके खाती हैं, उनपर भौंरे गूंजरहे हैं, मोर बोलरहे हैं, कोयल कूक रही है और तरह तरह के पक्षी हुलास में हैं। राजा यह सामां देख कर बहुत प्रसन्न हुआ। रातभर वहीं रहा। जब सवेरा हुआ सूर्य्य निकला तो जो कुछ ब्राह्मणने कहाथा वह सब वहां देखकर वीरों से कहा कि एक बात मेरे जीमें आती है कि तुम मुझे ले जाकर इस खम्भ पर [illegible] दो और भगवान् का ध्यान कर अपने स्थानको

राजाको दिखाया और कहा महाराज! यह एक अद्भुत वस्तुहै इसमें से एक लाल प्रतिदिन निकलेगा। राजाने यह बात सुन कहा यह कुछ विचित्र बात नही भगवान् की माया सर्वोपरि है वह क्या क्या नहीं करसकती है ऐसी २ बातें कर रात्रि सुखसे काटी। प्रभात हुआ तब उस कमलमें से एक लाल गिरा दोनों ने यह आश्चर्य देखा। तब राजाने कहा कि चल अब यहां ठहरना उचित नहीं है हमारे देशको चलो। राजाकी यह बात सुनकर वह बोली महाराज! मेरी एक विनय सुनिये मैं पांव पड़, करजोड़ कहतीहूं कि आप बड़े दानी हो ऐसा दानी मैंने कहीं नही सुना। ऐसा न हो कि किसी को मुझे दान कर दो मैं दासी हो हरवक्त तुम्हारी सेवा करूंगी। राजा बोला यह नहीं होसक्ता कि कोई अपनी नारी को परपुरुष को दे यह धर्मविरुद्ध और लोकविरुद्ध है। इस प्रकार उसको विश्वास देकर दोनों वीरों को बुलाया। वे उपस्थित हुये फिर उनसे कहा हमारे देशको लेचलो फिर वे वीर उनको तख्तपर बैठा कर हवाकी तरह लेउड़े। वे तो अपने नगरकी ओर गये और वह योगी वहां आया और उस सुन्दरी को न देखकर पछ-ताता हुआ मनमार, मुरझाकर रह गया। राजा अपने नगर के पास आया और सिंहासन से उतर उस राजकन्याका हाथ थॉभ नगरको चला। मार्ग में किसी का एक सुन्दर लडका दरवाजेपर खेल रहाहै। राजकन्या के हाथ में कमलका फूल देखकर वह लड़का रोने लगा और बिलक बिलक बोला कि मैं यह फूल लूंगा। राजाने कमल उसके हाथसे लें लड़के को दिया। लड़का फूल ले हँसताहुआ अपने घरमे गया। राजा

चले जावो। तब वीरों ने राजाको खम्भपर ले जाकर बिठला दिया और वे अपने मकानको गये। ज्यों ज्यों वह खम्भ बढ़ने लगा त्यों त्यों राजा अपने मनमें भय करने लगा। जितना ही सूर्य्य के समीप पहुँचताथा उतनाही गर्मी से जलाजाता था निदान सूर्य्य के निकट पहुँचा तो जलकर अङ्गार होगया। जब खम्भ रथके बराबर पहुँचा तो रथवान् ने उस पर एक जलाहुआ मुर्दा देखकर अपने रथके घोड़ों की बाग खैंचली। सूर्य्य ने भी झुककर देखा और कहा कि यह साहस आदमी का नहीं। यह कोई योगी है या कोई देवता अथवा गन्धर्व है। इसके होते हुये मैं इस जगह किस तरह भोजन करूंगा। फिर सूर्य्य ने अमृत ले इसपर छिड़क दिया। तब राजा "राम-राम" कह उठा और सूर्य्यको देखकर दण्ड-वत् की और हाथ जोड़ कहनेलगा कि मेरे और मेरे कुल के धन्य भाग्य हैं जो आपके दर्शन पाये। मैंने इस जन्म में जो यज्ञदान किये थे उसी के कारण तुम्हारे चरण देखे। ज़िन्दगी का जो फलथा वह मुझे मिला। संसारमें इच्छा सबकोहै किन्तु जिसपर तुम्हारी कृपा होती है उसीको दर्शन मिलते हैं। यह सुनकर सूर्य्य बोले कि तू कौन है और तेरा क्या नामहै तुझे देखकर मेरे जीमें तरस आता है। अपना वृत्तान्त जल्दी कहो। राजा बोला, हे स्वामी! मैं अम्बावती पुरी के राजा गन्धर्वसेन का बेटा विक्रमहूं। आपकी कथा मैंने एक ब्राह्मणसे सुनी थी जिससे मुझे आपके दर्शनकी इच्छा हुई और आप की टोह में आ आपके चरण देखे। अब मेरे लिये आज्ञा हो मैं जाना चाहताहूं। सूर्य्यने हँसकर अपना कुण्डल उतार

भी अपने मंदिरमें जा विराजा। जब सवेरा हुआ तो उस कमलके फूल मेंसे एक लाल गिरा। लड़के के बापने उसे उठा लिया और कमलको छिपारक्खा। इसीप्रकार प्रतिदिन लाल निकलता रहा। एक दिन वह बहुतसे लाल लेकर बाजार में बेचने गया यह खबर कोतवाल को हुई। कोतवालने उसे पकड़मँगवाया और कहा कि तू तो बनियां है ये लाल कहांसे लाया तू चोर है इत्यादि कह उसको बहुत दुःख दिया और लाल लेकर राजाके पास आया और सब वृत्तान्त कह सुनाया। तब राजाने कहा उसको बुलाओ और उससे पूछो कि तुमने ये लाल कहां पाये। बनिये को बुलाकर पूछा कि ये लाल तू कहां से लाया। राजाने भी उससे कहा कि जो तू सत्य सत्य मुझसे कहेगा तोमे तुझे और भी धनदूंगा और झूंठ बोलेगा तो देशसे निकाल दूंगा। उसने विनय की कि सुनो हे भूपाल! मेरा बालक द्वारे खेलताथा उसके हाथ में कोई कमल का फूल देगया और उसने आकर मुझे दिया। मैंने रातभर उसको अपने पास रक्खा सवेरा होतेही उसमें से एक लाल निकला फिर तब से प्रतिदिन एक एक लाल योंही निकलता है। वह फूल अब भी मेरे घरमें है। राजाने कहा ये बातें तो तुमने सब सच्ची कहीं अब तू ये लाल अपने घर लेजा। कोतवालने बहुत बुरा काम किया कि विना अपराध तुमको पकड़ लाया। इसका न्याय अब यह है कि लाख रुपये कोतवाल तुमको दण्ड दे फिर कोतवाल से उसको लाख रुपये दिलवाकर घर को भेज दिया॥ इति सातवां प्रदीप॥

---

राजा को दिया और कहा अब तू निडर हो राज कर। तद-न्तर सूर्य्यका रथ आगे चला और स्तंभभी घटने लगा उस समय राजा ने अपने वीरों को बुलाया। वीर आ उपस्थित हुये राजा उनके कांधों पर सवार होकर अपने नगर को ... शहर में प्रवेश करने लगा उस समय सामने से ...या। उसने राजा से कहा कि महाराज! जो ...ये हो वे मुझे दान कीजिये और यश, धर्म ...लीजिये। राजा बोला हे मतिहीन योगी! ऐसा ...कब पाया जो कुण्डल मांगता है। वह योगी क-...महाराज! मैंने योग तो कुछ नहीं साधा पर सुनाथा कि राजा बड़ा दानी है इससे मैंने आपसे याचना की है। राजा ने हँसकर कुण्डल उतार उसको दिये और आप प्रसन्न होता हुआ अपने घरमें आया॥ इति पांचवां प्रदीप॥



अथ षष्ठप्रदीपः।

किमदेयं ज्ञानिनो हि दुस्त्यजं किं धृतात्मनः॥
सद्यो लब्धान्नपूर्णापि विक्रमेणार्पिता द्विजे ६

अर्थ। ज्ञानीजन को क्या अदेय है और धृतआत्मा (संतोषवाले) को क्या दुस्त्यज है अर्थात् ज्ञानवान् संतोषी जन चाहे सो देते तथा त्याग करते हैं। जैसी सद्यः (तत्काल) प्राप्त हुई अन्नपूर्णा की प्रतिमा भी विक्रमादित्य ने ब्राह्मण को दान करदी ६॥ दृष्टान्त॥ एक दिन राजा विक्रमादित्य अर्द्ध-रात्रि के समय सोताथा और नागर भी निद्रादेवी के अधीन थे किसी आदमी की आवाज भी न आती थी कि उत्तरदिशा

अथ अष्टमः प्रदीपः।

## तथा वृद्धद्विजायासौ बहुद्रव्यं समर्पयत्॥ किमदेयं हि साधूनां दुस्त्यजं किं धृतात्मनाम्॥८

अर्थ। तैसे किसी वृद्ध ब्राह्मण को राजाने बहुतसा द्रव्य दिया सो ठीकही है साधुजनों को क्या अदेय है और पूरेजन किसको नहीं त्याग सकते हैं ८॥ दृष्टान्त॥ एक दिन राजा विक्रमादित्य ने होमका आरंभ किया। वहां अनेक देश के ब्राह्मणलोग न्योता देकर बुलवायेथे तथा उसके देश के जितने राजा और साहूकारथे वेभी आयेथे। भाट, भिखारी, भिक्षुक भी यज्ञका वृत्तान्त सुनकर आये। देश देशके राजालोग अपने सब लोगोंको लेले आये और जितने देवताथे वेभी सबके सब आये। राजा अपने सिंहासनपर बैठाहुआ यज्ञ करनेलगा उस समय एक बूढ़ा ब्राह्मण आया। राजा यज्ञका मन्त्र पढ़ रहाथा उस ब्राह्मणको दूरसे देख कर मन मेही दण्डवत् की। उस पण्डितने योगविद्यासे जानकर हाथ बढ़ा राजाको आशीर्वाद दी कि चिरंजीवी हो फिर राजा ने उस ब्राह्मण से कहा कि महाराज! आपने बहुत मन्द काम किया कि विना प्रणाम आशीर्वाद दी॥ चौ०॥ जबतक पॉव न लागे कोई। वह आशीष शाप सम होई॥ ब्राह्मण ने कहा महाराज! जब तुमने मनही मनमें दण्डवतकी है तब मैंने आशीष दी है यह बात सुन राजाने उस ब्राह्मणको लाख रुपये दिये। वह ब्राह्मण कहने लगा महाराज! इतने रुपयों में मेरा निर्वाह न होगा। ऐसा कुछ विचार कर दीजिये कि जिसमें मेरा काम

में नदी के पास एक स्त्री पुकार पुकार के रोने लगी उसका शब्द राजा को सुन पड़ा। राजा मनमें चिंता करनेलगा हमारे नगरमें क्या कोई दुःखी आया है या वह अपने दुःख से रो-रहा है फिर मन में विचार कर ढाल तलवार ले उस ओर को चला और नदी किनारे पहुँचकर वसन छोड़, लँगोटा मार, पैरकर पार हुआ तो क्या देखता है कि एक अति सुन्दरी जवान नारी खड़ी हुई कूक रही है। उसके पास जाकर राजाने पूछा क्या तुझे पुरुषका वियोग है या पुत्र का शोक है अथवा सौतका दुःखहै? बता किस दुःख से रोती है। वह स्त्री कहनेलगी कि राजा! हमारा पति चोरी करताथा उसको शहरके कोतवाल ने पकड़कर शूलीपर चढ़ा दिया है। मैं उसके स्नेह से कुछ भोजन करवाने को लाई हूं। चाहतीहूं उसे भोजन करवाऊं किन्तु शूली ऊंची है और मेरा हाथ उस के मुँहतक पहुँचता नहीं है इस दुःख से मैं रोती हूं। नरपति ने कहा यह तो थोड़ी सी बात है इसके वास्ते तू क्यों रोती है। उसने जवाब दिया कि मुझे यह थोड़ी बातही बड़ी है। तब राजा बोला कि मेरे कांधेपर चढ़कर उसे खिलादे। वह कंकालिन राजा के कांधेपर चढ़ी और उस शूलीपर टँगे हुये चोरको खानेलगी उसके मुँहसे राजा के शरीर पर रक्त गिरने लगा। राजाने मनमें सोचा यह पिशाचिनी है और इसने मुझे धोखा दियाहै। फिर राजाने उससे पूछा कि सुन्दरी! कह तेरा पिया भोजन करताहै कि नहीं। वह कंकालिन बोली रुचिसे खाचुका और इसका पेट भर गया। मुझे कांधेसे नीचे उतार देवो। राजा ने उसे उतार कर फिर कहा क्या उसने चाहसे

होजावे फिर राजाने पांचलाख रुपये उसको दिये । वह लेकर अपने घरको गया और जो जो ब्राह्मण उस यज्ञमें थे उनको भी बहुत कुछ दिया । इसलिये हे राजा भोज ! मैंने तुम्हारे आगे यह वृत्तान्त कहा तुम इस सिंहासनपर बैठने योग्य नहीं हो। सिंह की बराबरी सियार नहीं करसकता और हंसकी बराबरी कौवे से नहीं होसकती तथा बन्दर के गले में मोती की माला नहीं सोहती और गधेपर पाखरि नहीं फबती । मेरा कहा मान और इस विचार को दूरकर नहीं तो किसी दिन तेरी प्राणहानि होगी ॥ इति आठवां प्रदीप ॥

अथ नवमः प्रदीपः ।

तथा स्वजीवबलितो लब्धाप्यतिमनोरमा ॥
कन्याऽर्पितावियोगार्तेदुस्त्यजंकिंधृतात्मनाम् ९

अर्थ । जैसेही निज जीवको बलिदान देनेसे प्राप्तहुई सुन्दरी कन्याको राजाने उसके विरहसे व्याकुल जनको देदी सो पूरे जन क्या नहीं त्याग देते हैं ९ ॥ दृष्टान्त ॥ एक दिन वसन्तऋतुमें टेसू फूला हुआ था, आम मौराया हुआ था, कोयल कूकरही थी, ठण्ढी हवा चल रही थी उससमय राजा विक्रमादित्य अपने बाग में बैठाहुआ हिंडोला सुनताथा । इतने में किसी देशसे भूला भटका एक वियोगी आनिकला और राजा के पांवोंपर गिरपड़ा और कहनेलगा स्वामी ! मैंने बहुत दुःख पाये हैं अब मैं आपकी शरण आयाहूं । उस वियोगी का यह रूप बनगया कि सब शरीर का रक्त सूखगया था और आंखसे कम सूझताथा अन्न पानी सब छोड़दिया था, किसी

खाया ? तब कंकालिन हँसकर बोली जो तुझे चाहिये सो तू मांग में तुझ से बहुत प्रसन्न हुई। मैं कंकालिनहूं मुझ से मत डर। राजा बोला मैं तुझसे क्या डरूंगा और क्या मांगूंगा तैंने तो मेरे कांधे पर चढ़ मुर्दे को खाया है मुझे क्या देगी। वह फिर बोली कि राजा! तू इसके विचार में मत पड़ कि मैंने क्या किया और क्या न किया जो तुझे इच्छा है वह मुझसे मांगले। राजाने हँसकर कहा अच्छा मुझे अन्नपूर्णा दे और जगत्में यश ले। कंकालिन बोली कि अन्नपूर्णा मेरी छोटी बहिन है तू मेरे साथ चल में तुझे दूंगी। इसतरह आपस में दोनों वहां से वचनकर आगे आगे कंकालिन और पीछे पीछे राजा चले और नदी किनारे जापहुँचे। वहां एक मंदिरथा उसके द्वार में कंकालिनने ताली मारी और अन्नपूर्णा प्रकट हुई। उससे कहा कि यह राजा विक्रम है इसने मेरी सेवा की है और मैंने इससे वचन हारा है यदि मेरा स्नेह तेरे मन में है तो इसको अन्नपूर्णा दे फिर उसने हँसकर राजा को एक थैली दी और कहा इससे जो जो खानेकी वस्तु मांगो वे सब पावोगे। राजा उस थैली को ले प्रसन्न होता हुआ नदी के किनारे आ स्नान, ध्यानकर निश्चिन्त हुआ फिर वहां एक ब्राह्मण आपहुँचा उसको राजा ने बुलाया और कहा कुछ भोजन करोगे? उसने कहा हां भूंख लगी है आप देवो तो मैं भोजन करूं। राजा बोला क्या भोजन करोगे? किस वस्तु पर मनहै? ब्राह्मण बोला इस समय पक्वान्न खाऊंगा। राजा अपने जी में सोचने लगा कि अब पक्वान्न न पहुँचेगा तो मैं ब्राह्मण से झूठा हूंगा पर थैली में हाथ डालकर देखा तो

प्रकार धीरज नहीं धरताथा। राजा ज्यों ज्यों समझाताथा त्यों त्यों वह विरह से व्याकुल हो हो रोताथा। तब राजाने कहा तुम अपने मन को सँभालो इतने दुःखी क्यों होतेहो धैर्य धारण करो। किस कारणसे तुम्हारा यह रूप होगयाहै। किस देशसे आयेहो और क्या तुम्हारा नामहै बताइये। वह दुःखित वियोगी बोला कि मेरा नगर कलंजर देशमें है। मैं मतिहीन हूं। एक यतीने मेरे आगे यह बात कहीथी कि एक रूपवती स्त्री एक जगहहै वैसी सुन्दरी कहीं भी नहीं है। मानो वह कामदेव से पैदाहुई है। लाखों राजा लोग चाहना कर उसके यहां आते हैं और जल जल जाते हैं। उसका वृत्तान्त यह है कि उसके बापने वहां आग जलाकर एक कराही भर घी चढ़ा रक्खा है वह घी खौलता रहताहै और उसने यह प्रतिज्ञा की है कि जो उस कराह में स्नानकर जीता निकल आवेगा उससे कन्या का ब्याह करूंगा। यह बात उस योगी से सुनकर मैं भी वहां गयाथा। मैंने अपनी आंखों से यह देख आश्चर्य किया। वहां हजारों राजा लोग देश देश से लाखों नौकर चाकर साथमें लेकर आते हैं। उनमें से जो इच्छा करता है वह कराह में गिरकर जलभुन जाताहै। जबहीं से उस राजकन्याकी सुधि करकर मैंने अपना यह रूप बनाया है। यह बात सुनकर राजा ने कहा आज तुम यहां रहो। कल हम तुम मिलकर वहां चलेंगे और उसे तुम्हें दिखादेंगे विश्वास रक्खो। फिर उसको स्नान करवाया और भोजन करवा अपनी सभामें बैठाया और आज्ञादी कि जितने सांगीत विद्यावालेहैं वे सब तैयार हो हो यहां आकर उपस्थित होवें और अपना अपना

पकान्नही निकला । फिर ब्राह्मणने पेटभरकर खाया और बोला महाराज ! भोजन तो मैंने किया अब इसकी दक्षिणा भी दीजिये । राजाने कहा जो दक्षिणा मांगोगे सो मैं दूंगा । ब्राह्मण बोला कि यह थैली मैं दक्षिणा पाऊं तो आनन्दसे अपने घर जाऊं फिर वह थैली ब्राह्मण को देकर राजा अपने घर को चला ॥ इति छठा प्रदीप ॥

अथ सप्तमप्रदीपः ।

तथा परिश्रमाल्लब्धं मणिं बाले निवेदितम् ॥
श्रुत्वापि खेदं न प्राप दुस्त्यजं किं धृतात्मनाम् ७

अर्थ । जैसे अत्यन्त परिश्रम से प्राप्त हुई मणिको बालक के लिये दी हुई सुनकर भी विक्रमादित्य खेदको न प्राप्तहुये । यह ठीकही है सन्तोषी जनों को क्या दुस्त्यज है ७॥ दृष्टान्त ॥ एक दिन वीर विक्रमादित्य अपने दरबारमें बैठाथा और अन्य सब राजा लोग भी उपस्थित थे उससमय एक बढ़ई ने आकर प्रणाम किया और कहा महाराज ! मैं आपके दर्शनको आयाहूं और आपके लिये भेंट लायाहूं । राजाने आज्ञाकी कि लेआ । बढ़ई ने जो यन्त्रका घोड़ा बनाया था वह भेंट किया राजाने घोड़ेको देखा और उससे पूछा कि इसमें क्या २ गुण हैं ? बढ़ई ने कहा महाराज ! इसमें ये गुणहैं कि यह न कुछ खाताहै और न कुछ पीता है और जहां चाहो तहां लेजाता है । दरियाई घोड़े के बराबर है । घोड़ा उससमय चलता था किसी जगह ठहरता न था और कूद फांद रहाथा । ज्यों ज्यों राजा देखता था प्रसन्न होता था । फिर राजा ने पसन्द करके कहा कि इस

गाना सुनावें। राजाकी आज्ञा पा सब आये और अपने अपने गुण प्रकट करनेलगे। राजा ने उससे कहा कि इनमें से जिस वेश्याको तुम चाहो वह तुम्हें देदें तुम यहां बैठकर सुखभोग किया करो और उसका विचार मनसे भुलादो। वह वियोगी बोला महाराज! यदि सिंह सात दिन भी उपासकरै तो घास नहीं चरताहै। मैं उसकी ही चाहना रखताहूं अन्य की नहीं। फिर किसी प्रकार रात्रि बीती और तड़का हुआ तो राजाने स्नान, पूजाकर उन वीरोंको याद किया। वे तुर्त आखड़े हुये और विनयकी कि महाराज! क्या आज्ञाहै तुम्हें किस देशको लेचलें। राजा बोला जहां यह प्रेमी कहै। उसने कहा राजकन्या के नगरमें ले चलो। राजाने उसको तख्तपर बैठा और आप भी बैठकर अगिया, कोयला दोनों वीरोंको आज्ञादी कि उसी देश में लेचलो। वीर सुनतेही ले उड़े और एक क्षण में उसी शहरमें जाकर सिंहासन रखदिया। राजाने वहां जाकर देखा कि बाजे बजरहेहैं और मंगलाचरण होरहाहै और वह राजकन्या हाथ में फूलों की माला लिये फिरती है। जो राजपुत्र उसके लिये वहां गये हैं वे सब खड़े हैं परन्तु किसी का हियाव नहीं पड़ता कि उस कराह में कूदे। और जो कोई प्राण झोंकता है वह जलभुन जाता है। जब राजा विक्रम भी उस कन्या के पास गया तो उसके रूपको देख मोहितहोरहा और कहा कि जिससे यह कन्या पैदाहुई है उसकी कोखको धन्यहै। आदमी तो क्या देवता भी इसे देखें तो वे बेसुधि होजावें इतनी बात कहकर राजा दोनों वीरों से बोले कि इस कराह में हम कूदते हैं तुम सचेत रहना। वीर बोले महाराज! निश्चिंताईसे

को मैदानमें फेरकर दिखा दे ज्योंही उसने कड़ा किया फिर तो धूलिही दृष्टि आती थी और घोड़ा मालूम न होता था। जब राजाने घोड़े में ऐसे गुण देखे तो दीवान को बुलाकर कहा कि लाख रुपये दो। दीवानने कहा महाराज! यह काठका घोड़ा है लाख रुपये के योग्य नहीं है फिर राजाने दो लाख रुपये कहे। दीवान ने अपने मनमें सोचा कि कुछ और तकरार करूंगा तो और बढ़ेंगे इससे रुपये दियेगये। वह बढ़ई रुपये ले अपने घरको गया और चलते हुये यह कहगया कि इसपर सवारहोते न कड़ा कीजो न एँड़ मारियो पर भाग्यका लिखा कोई मिटा नहीं सक्ता जो बात हुआ चाहती है वह होतीही है। कई दिन बाद राजा ने घोड़ा मँगवाया और अपने सभासदों से कहा कि कोई तुममें से सवार होकर इस घोड़े को फेरे तो हम देखें। यह बात राजा से सुनकर एक एक का मुँह देखने लगा पर घोड़ेकी चालाकीसे कोई न चढ़ा। तब राजा झुंझलाकर बोला घोड़े को साज लगाकर तैयार करलाओ। यह बात सुनतेही एककी जगह हजारों आदमी दौड़े और जल्दी तैयार करलाये। राजा सवार होकर वहां फेरने लगा और चाहता था कि आसन जमाकर घोड़े को अपने वशमें लावे पर वह रानों से निकला जाता था। और पारे की तरह एक जगह नहीं ठहरता था छलावे की तरह छल कररहा था। राजा बढ़ई की बात भूलगया और घोड़े के एक चाबुक लगादी फिर तो वह आग बबूला होकर ऐसा उड़ा कि समुद्र पार लेगया और एक जंगल में वृक्ष के ऊपरसे गिरा और आप रानों से निकल गया। राजाभी वृक्ष पर से लड़खड़ाता

कूदिये और किसी बात का डर न कीजिये। तब राजा कराह के पास गया और उसमें कूदपड़ा। कूदतेही जल भुन राखहो गया। वेताल लोग यह देखकर शीघ्रतासे अमृत लेआये और राजाके ऊपर छिड़का। राजा भी उससे राम राम कहता खड़ा हुआ और जितने ब्राह्मण वहां थे वे जय जय करने लगे। उस राजकन्या ने राजाके गले में फूलों का हार डालदिया। जब वह जयमाल उसने राजा को पहनादी तब सब लोग अचम्भेमे रहगये कि यह राजा कोई अद्भुत शक्तिवाला आया जो जलकर भी फिर जी उठा। यह काम मनुष्यका नहीं है यह कोई देवता है। वहांके राजाकी इच्छा पूरीहुई उसने उस कन्याके व्याहकी तैयारीकी। राजाके देश के जितने लोगथे सब प्रसन्नहुये और मन्दिर में भी रानियां मंगलाचार करने लगी। इसप्रकार राजा से उसका व्याह कर दिया। बहुत से जवाहिरात, घोड़े, जोड़े, हाथी, पालकियां और कई करोड़ का माल असबाब दिया तथा आधा राज्य संकल्प कर दिया एवं दासी दास भी बहुतसे दिये। तब यह विरही जो उसके साथ था देख देख बहुत प्रसन्न हुआ। जब सबदे ले चुके तो राजा ने वहां से विदा हो उस सब असबाब और माल समेत उस व्याही हुई दुलहिन को उस विरही के साथ कर कहा अब तुम अपने घर जाओ। हमपर दया राखियो। वह बोला हमारा मुँह इस योग्य नहीं है कि तुम्हारी कुछ प्रशंसा करें। जैसा उपकार आपने कियाहै ऐसा न हमने आंखों देखा और न कानों सुनाहै। इस कलियुग में आप कोई अवतार हो। मैं एक जिह्वासे आपकी कहां तक बड़ाई करूं। मैंने जो इच्छाकी

हुआ नीचे गिरपड़ा। वहां से मार्ग समीपही था। जब राजा को होश आया तब अपने मन में कहने लगा कि देखो देश, नगर, राजपाट और अपने, पराये सबको छुड़ाकर भाग्य मुझे यहां ले आया अब देखिये आगे क्या होगा। यह मनमें विचार कर धीरज बांध, उठकर वहां से आगे चला और ऐसे महावन में जापड़ा कि फिर निकलना मुश्किल होगया पर जैसे तैसे उस जंगल से भूला भटका दश दिनमें सात कोस राह चलकर फिर एक ऐसे वन में जा पहुँचा कि जहां ऐसा अँधियाराथा कि हाथको हाथ न दीखता था और चारों ओर शेर, गैंड़े, चीते आदि भयानक जीव बोल रहे थे जिनके डरावने शब्द सुनकर राजा कभी पूर्व, कभी पश्चिम, कभी उत्तर और कभी दक्षिण की ओर भटका भटका फिरता था पर कहीं राह न मिलती थी। इस तरह दुःख भोगता हुआ पन्द्रह दिनके बाद एक ओर जा निकला। वहां एक दृश्य दिखाई दिया कि एक मकान है और उसके बाहर एक बड़ा दरख्त और दो बड़े कुयें हैं। उस दरख्त पर एक बँदरिया बैठी है वह कभी नीचे उतरती है और कभी ऊपर चढ़ती है। राजा यह कौतुक छिपा हुआ देखता रहा फिर ऊपर को निगाह गई तो क्या देखता है कि उस हवेली पर एक बालाखाना है। फिर राजा ने जब वृक्ष पर चढ़कर देखा तो वहां एक पलँग बिछा है और सब असबाब इकट्ठा धरा है। तब राजाने मन में विचारा कि अभी प्रकट होना अच्छा नहीं है पहले मालूम करूं कि यहां कौन आता है और कौन जाता है। जब ठीक दो पहर दिन

थी सो आपने पूरीकी । इसका भरोसा हमें न था कि हमारी चाहना पूरी होगी। राजकन्या भी हाथ जोड़कर राजासे कहने लगी कि महाराज! मेरा यह महादुःख तुमने छुड़ाया नहीं तो मेरा बाप ऐसा पापी था कि आपतो नरक भोग करता और मैं उमर भर अनब्याही रहती ॥ इति नवां प्रदीप ॥

अथ दशमःप्रदीपः ।

तथास्वपौरुषाल्लब्धां कन्यां चातिमनोरमाम् ॥
विप्रायादात्सुविधिना दुस्त्यजं किं धृतात्मनाम् १०

अर्थ। जैसे निज पुरुपार्थ सेही प्राप्त हुई भी अत्यन्त सुन्दरी कन्या को विधि से ब्राह्मण के लियेही दानदी सो पूरे जन क्या नहीं त्यागदेते हैं १० ॥ दृष्टान्त ॥ एक दिन राजा विक्रमादित्य उज्जयिनी नगरीको गया और अपने सब आदमियोंको विदाकर रातको आप वहांही रहा और आराम किया। अर्द्धरात्रि के समय में उत्तर दिशाकी ओर से एक स्त्री पुकारी कि कोई ऐसा प्राणी है कि आकर मेरी सुधिले और इस पापी से मुझे बचाय जीवदानदे इस प्रकार कभी मरी मरी पुकारतीथी और कभी चुप होजातीथी। उसका शब्द सुनकर राजा चौंक पड़ा और ढाल तलवार ले अँधेरी रात में उस ओर अकेला उठचला किसी को खबर भी न हुई । जब राजा वन में पैठा तो सुन्दरी फिर रो रो पुकार उठी । तब शीघ्रता से राजा भी वहीं जापहुँचा और देखा कि एक देव उस स्त्रीसे रति मांगताहै और वह मानती नहीं है तब शिरके बाल पकड़ पकड़ ज़मीन पर देदे पटकता है। तब राजा ने कहा अरे पापी! तू

स्त्रीको क्यों मारताहै क्या नरक से भी नहीं डरता है ? राजा की बात सुनकर फिर वह उसे मारनेलगा। राजा ने कहा तू इसे छोड़दे नहीं तो मैं तुझे मारताहूं। यह सुनकर वह राजा के सम्मुख होगया और क्रोधसे चिल्लाकर बोला यातो तू यहां से भागजा नहीं तो मैं तुझे खाजाऊंगा। तू कौनहै ? यहां क्यों आया है ? तब राजाने क्रोध में आकर एक तलवार ऐसी मारी कि उसका शिर धड़से अलग होगया और रुंडमुंड से दो वीर निकलकर राजाके दोनो हाथोंसे लिपट गये। राजा ने छलबलकर उनमें से एक को तो मारा पर दूसरा रातभर लड़तारहा और भोर होतेही भाग गया। तब उस स्त्री से राजा ने कहा कि अब तू जल्दी मेरे साथ चल और कुछ जी में अंदेशा मत कर वह राक्षस मेरे डरसे भाग गया है फिर नहीं आवेगा। वह सुन्दरी बोली कि हे भूपाल ! चाहे मैं सात द्वीप, नवखण्ड पृथ्वी मे कहीं भागकर जा छिपूं पर उससे न बचने पाऊंगी। वह आकर ले जायगा उसके बिना मारे मेरा जीवन न होगा क्योंकि उसके पास एक मोहनी पुतली है वह उसके पेट में रहती है जहां मैं जा छिपूंगी वहां से ही उसके बल से मुझे ढूंढ निकालेगा और उस पुतली में यह बल है कि एक देव के मरने से चार देव बनासक्ती है। उसकी यह बात सुनकर राजा विक्रम उसी बनमें छिपरहा। सवेरा होतेही वह देव आया और उस स्त्री से फिर अभिलाषा करनेलगा। जब उसने न माना तो उसके शिरके बाल पकड़ जमीन पर पटकने लगा तब वह चिल्लाने लगी। उसका शब्द सुनतेही राजा निकलआया और लड़ने

से कहदिया कि तुम भी शिकार करो इसी प्रकार सब शिकार करतेथे और राजा खड़ा तमाशा देखताथा। फिर राजाने भी एक बाज उड़ाया और आप उसके पीछे लगा जिस ओर वह बाज जाताथा राजाभी पीछा किये जाताथा। इस प्रकार कई कोसो निकल गया और सन्ध्या होगई। तब सुधि आई और पीछे फिरकर देखा तो वहां कोई आदमी दृष्टि न आया और यहां सब फ़ौज शाम होनेपर शिकार लेलेकर आई और राजा को ढूंढ़ने लगी पर पता न मिला तो नगर मे आ प्राप्त हुई। वहां शून्य वनमें राजा भटकता फिरताथा पर कहीं मार्ग नहीं पाताथा। जब अँधेरा होगया और रात बहुत बीत गई तब एक नदी के किनारे पर पहुँचा और अपने हाथ से जीन-पोस बिछा, घोड़े को एक वृक्ष में बांध, बैठरहा। फिर क्या देखता है कि वह नदी बहती आती है और उसमे तो एक मुर्दा बहा चला आता है और उसके साथ साथ एक बेताल और योगी आपस में ऐंच खैंच करते हुये आते हैं। वे इस लिये झगड़ते हैं कि, योगी कहता है तैने बहुत मुर्दे खाये हैं और यह मुर्दा मैने अपने अवसर पर पाया है तू इसे छोड़दे मैं लेजाकर इससे अपना योग साधूंगा। बेताल बोला भाई मैं अजान नहीं हूं जो तू मुझे फुसलावे। मैं अपना आहार कैसे छोड़ दूं। इसी तरह आपसमे दोनों झगड़ते थे और कहते थे कि कोई तीसरा प्राणी इस समय नहीं कि हमारा न्याय करे। फिर योगी कहनेलगा कि बेताल! तू मेरी बात सुन। कल प्र-भात को हम और तुम सभा करें जो सभा में न्याय चुके वही तुम भी मानलेना और मैं भी। इतनेमें बेताल की एकदृष्टि राजा

को तैयार हुआ। देव भी रंडीको छोड़ राजा के सामने हुआ और चाहता था कि राजा को मारूं पर इतनेमें राजाने ऐसा खड्ग मारा कि धड़ से शिर अलग होगया और उस धड़ से वही मोहनी निकल आई फिर वह अमृतलेने चली। राजाने उन्हीं वीरों को आज्ञा दी कि यह जाने न पावे। वीर दौड़कर उसकी चोटी पकड़ खैंच लाये और राजा के सामने उपस्थित की। राजा ने उससे पूछा कि तू चंपावरणी, मृगनयनी, गजगामिनी, कटिकेहरी, चन्द्रमुखी नख शिख से शोभित है और तेरी सुगन्धिसे भौंरा मॅडलाते हैं। बतावो कि तुम देवके पेटमें क्यों रहतीहो? तब वह बोली महाराज! पहिले मैं शिवगणा थी। मैं शिव की एक आज्ञा चूकगई जिससे उन्होंने शाप दिया और मैं मोहनी रूप होगई। इस दैत्यने भी महादेव की बहुत तपस्या की थी उसी कारण सदाशिवने प्रसन्न हो उस को दी। फिर इस पापी ने मुझको लेकर अपने पेटमें डालली तब से मैं इसी तरह रहती हूं। मुझे शिव की यह आज्ञा थी कि इसकी सेवा कीजियो और जो यह कहे सो मानियो इससे मैं इसके वशमें होकर रहतीथी। मेरा यही वृत्तान्तथा। अब यह वेताल मुझे वश में कर तुम्हारे पास लाया है। और आदमी की तो सामर्थ्य ही क्या है यदि तुमभी उपाय करते तो आपके हाथ न आती। अब राजा मैं तुम्हारे वशमें हूं। राजा बोला अब तू क्या करेगी? वह बोली तू राजा है और मैं मोहनी हूं तेरे पास रहूंगी जैसे महादेवके साथ पार्वती रहती है यह कहकर वचन दिया। एक तो मोहनी और दूसरी वह रंडी जिसको देवसे छुड़ाया था राजाके साथ हुई। ये बातें कर

की ओर जापड़ी तो उसे देखकर दोनों हँसे और कहनेलगे नदी किनारे में यह कोई मनुष्य दीखता है वहीं चलो । वह न्याय चुकावेगा। यह कहकर मुर्दाले दोनों किनारे पर आये और राजा को सब वृत्तान्त सुनाकर कहा कि स्वामी! तुम धर्म्मात्माहो धर्मके विचारसे हमारा न्याय करो। योगी बोला महाराज! मैं कहता हूं सो आप ध्यान देकर सुनो, इस वेतालने बहुत मुर्दे खायेहैं और यह मुर्दा मैंने अपने समय पर पायाहै। यह बेकाम मुझसे झगड़ा करताहै और कहताहै कि मैं तुझे न दूंगा। मैं इससे बिनती करके मांगता हूं और कहताहूं कि यह मुझे दीजिये पर यह नहीं मानता है। राजाने वेताल से कहा कि तू भी अपने जीकी बात मुझसे कह। वेताल बोला महाराज! यह योगी बड़ा मूर्ख है। इसने मुझसे राहमें झगड़ा लगायाहै। मैं हजार कोससे इस मुर्दे को ले आया हूं और यह मुझ से मांग रहाहै मैं इसे कैसे दूं। मैंने इस मुर्दे के लिये बहुत कष्ट उठाया है। यह बे मतलब मन चलाता है। मैं क्या कहूं कि जो जो दुःख मैंने इसके वास्ते उठाये हैं। अब आहार के समय इस दुष्टने आसताया। इसका न्याय तुम्हारे हाथ है क्योंकि तुम धर्मात्मा राजाहो जो कहोगे सोही मुझे प्रमाणहै। राजा कहने लगा कि तुम दोनों बड़ेहो प्रसाद में हमें कुछ दो हम तुमसे मांगते हैं तब तुम्हारा न्याय चुका देंगे। यह सुन योगीने हँसकर झोली में से एक बटुआ निकाल राजा के हाथ में देकर कहा राजन्! तुम जितना द्रव्य चाहो उतना यह बटुआ देगा। इसमें से कभी कम न होगा। फिर वेताल बोला राजन्! मैं तुम्हें एक मोहिनी तिलक देता हूं। जब तुम इसको

परमावती पुतली बोली कि राजा भोज! उस मोहनीसे राजा विक्रमादित्य ने व्याह किया और जो कुछ आगे राजा के पराक्रम हैं सो मैं कहती हूं तू कान देकर सुन। दैत्य से जो स्त्री लीथी उससे राजाने कहा सुन्दरी! में तुझसे पूछता हूं कि दैवने तुझे कहां से पाया वह कौन द्वीप है और कौन नगर है, तेरा कौन बाप है और तेरा क्या नाम है उसका और अपना सब ब्योरा मुझसे कहो देर मत करो। जैसी व्यवस्था तू कहेगी वैसाही मैं विचार करूंगा। वह स्त्री बोली महाराज! मेरी कथा सुनो, जो भाग्य में होता है वह मिटता नहीं है क्योंकि जो कुछ विधाता ने कपाल में लिखदिया है वह अमिट है वह अवश्य भुगतना होता है। समुद्र के पास एक ब्रह्मपुरी है जिसको सिंहलद्वीप भी कहते हैं। मे वहां की रहनेवाली ब्राह्मण की बेटी हूं। एक दिन सखियों के साथ तालाब पर स्नान करने गई थी वह तालाब ऐसा था कि जहां घने घने वृक्षों से सूर्य दृष्टि नहीं आता था वहां सखियों के साथ स्नान पूजा करके घर को आतीथी कि सामने से यह राक्षस आया और रति मांगने लगा। ज्यों ज्यों मै न मानती थी त्यो त्यों वह मुझे दुःख देता था। मैं अनव्याही थी अपना धर्म रखना चाहती थी पर बहुत दिनसे यह मुझे सताता था और नरक से नहीं डरता था। राजा तुमने मेरा धर्म रक्खा। तुम्हारा संसार में यश होगा। जैसा तुमने उपकार किया है वैसाही आशीर्वाद लो। हजार वर्ष तक जीते रहो और किसी के वश न रहो; तुम्हारा नित्यप्रति सत और तेज बढ़े, साहस तुम्हारा ऐसा हो कि कोई न जीत सके। जब वह इतना अशीर्वाद

घिसकर तिलक लगाओगे तो सब लोग तुमसे दबेंगे और तुम्हारे बराबर कोई न होगा। दोनों ने यह प्रसाद राजा को दिया और राजाने हाथ बढ़ाकर लिया और बोला कि हे वेताल! तू इस मुर्दे को छोड़दे और इस मेरे घोड़े को खा यह मुर्दा योगी को दे क्योंकि तू भूखा है। इससे क्षुधा निवृत्त होगी और योगी का काम भी बन्द न होगा। यह सुनतेही वेताल घोड़े को खा गया और योगी मुर्दा ले अपना मन्त्र सिद्ध करने को गया। राजा वीरो को बुलाकर अपने देश को चला। उस समय मार्ग में एक भिक्षुक चला आरहा था उसने राजा को पहचानकर डरते डरते कहा कि महाराज! मैं आप के नगर में बहुत दिन रहा परन्तु मेरा कार्य सिद्ध न हुआ। अब मैं तुमसे कुछ मांगताहूं और आशा करता हूं कि उसे आप देंगे। यह सुनतेही राजा ने वह बटुआ निकाल उसके हाथ में दिया और उसका भेद बताया। वह आशीर्वाद देता हुआ अपने घरको गया और राजा अपने महलों को गया॥ इति बारहवां प्रदीप॥

अथ त्रयोदशः प्रदीप।

समुद्रतस्तथा लब्धान्मण्यश्वान्प्रददौ द्विजे॥
स्वयशोहाऽतुलं भूमौ ख्यापयामास सर्वतः १३

अर्थ। जैसेही समुद्र से प्राप्त हुये मणि और अश्वों को राजा ने ब्राह्मण के लिये दान किये और अपने विपुल यश को सब ठौर विख्यात किया १३॥ दृष्टान्त॥ एक दिन राजा वीर विक्रमादित्य ने अपने प्रधानको बुलाकर कहा कि मैं वह काम

देखुकी तब राजाने उसको बेटी कहकर पास बैठालई औ
मोहनीको भी उठाकर तख्तपर बैठाय बेतालोंको आज्ञा दी
हमारे नगर को लेचलो। बेताल उसी समय ले उड़े और
क्षण में महल में ला उतारे। राजा ने आतेही मंत्री को य
किया और वह मंत्री आकर उपस्थित हुआ। राजाने क
कोई सज्ञानी पण्डित ढूंढ़कर जल्दी ले आओ। प्रधानने आ
पाय नगरमें से एक ब्राह्मण को भेजा। वह ब्राह्मण एक सु
विद्वान् ब्राह्मण को बुलालाया जिसका नाम मार्कण्डेय थ
उसको प्रधान राजा के पास लेगया। राजाने हाथ जोड़
कहा कि एक ब्राह्मणकी लड़की हमारे पास है वह हम तुम
दिया चाहते हैं यदि अङ्गीकार करो तो। ब्राह्मणबोला राज
वह कन्या हमको दो और जगमें यश, बड़ाई और धर्म लो
राजाने यह बात सुनतेही ब्राह्मणको तिलकदिया और व्या
का सामानकर दानदहेज तैयार किया। फिर ब्राह्मणको बुल
संकल्पकर, कन्यादान दे विदा किया॥ इति दशवां प्रदीप

अथ एकादशः प्रदीपः॥

द्रष्टुं तु दानिनं यातो ज्ञात्वा तत्कारणं तु सः॥
लक्षदं मणिमासाद्य देव्या राज्ञे न्यवेदयत् ११

अर्थ। राजा विक्रमादित्य एक दानी राजाको देखनेकेलि
गया उसके दान कारण को जानकर लक्ष रुपये प्रतिदिन दे
वाली मणि देवीजी से लाय राजाको दी॥११॥ दृष्टान्त॥ एक
दिन राजा विक्रमादित्य अपनी सभामें बैठकर कहने लग
कि कलियुग में और भी कहीं कोई दानी है। यह सुनतेह

करूंगा जिससे पुण्य होवे और आगेको विस्तार होवे। प्रधान ने यह सुनतेही देश देशको न्योता भेजा और जहांतक राजा की प्रजाथी उनको बुलाया तथा कर्णाटक, गुजरात, काश्मीर, कन्नौज और तिलंगान इन नगरों में भी न्योता भेजा। जितने ब्राह्मण थे वे भी बुलाये गये इसी प्रकार सातों द्वीप में न्योता भेजा और वहांके राजाओं को बुलाया। फिर एक वीर द्वारा पाताल के राजा के पास न्योता भेजकर उसको बुलाया और दूसरे वीरको भेजकर स्वर्गके देवताओं को निमंत्रित कर बुलाया। फिर एक ब्राह्मण को बुलाकर कहा कि तुम जाकर समुद्र को हमारी दण्डवत् कहो और निवेदन करो कि राजा ने यज्ञारम्भ किया है और आपको बुलाया है। वह ब्राह्मण भी वहां से चला और कुछ दिनों में सागर के तीर पर जा पहुँचा। वह वहां क्या देखताहै कि न कोई मनुष्य है और न पशु पक्षीही हैं केवल जलही जलहै। फिर ब्राह्मण ने विचारकर पुकारा कि राजाविक्रमादित्य के यज्ञ का न्योता मैं दियेजाता हूं तुम जल्दी पहुँचना। जब इतना कहकर वह ब्राह्मण वहां से चला तब एक शहरमें वृद्ध ब्राह्मण के स्वरूप से समुद्र उसके पास आया और बोला कि राजा ने हमको किस लिये बुलाया है। तब ब्राह्मण बोला कि यज्ञ में सब आये हैं। आप भी अवश्य पधारिये। तब समुद्र ने कहा कि मैं चलता तो अवश्य पर मेरे जानेपर जल मर्यादा भंग करदेगा जिससे हानि होगी इसलिये मेरी ओर से विनती कर राजासे कहना कि मेरे आनेका कुछ भी पछितावा न करे। यह कहकर समुद्र ने उस ब्राह्मण को पांच लाल और एक सजा हुआ घोड़ा

एक ब्राह्मण बोला महाराज ! प्रेम का हितकारी तेरे बराबर साहसी और दानी कोई नहीं है पर एक वार्ता में कहा चाहता हूं किन्तु शर्म से कह नहीं सक्ता। राजा ने कहा सत्य बात में काहेकी लाज है। तुम हमारे आगे स्पष्ट कहो हम अप्रसन्न न होंगे वह ब्राह्मण बोला कि एक राजा समुद्र के किनारे रहता है और सदा धर्मकाज करता है। जब वह सबेरे स्नान करता है तब लाख रुपये ब्राह्मणों को दान देता है फिर जल-पान करता है। यह तो मैंने एक उसके दान की रीति कही और भी बहुत कुछ दान देताहै। ऐसा धर्मात्मा राजा हमने न देखा और न सुनाहै। यह बात सुन फिर राजाके जी में इच्छा हुई कि उस राजाको चलकर देखूं। विचारकर बेताल़ोको याद किया। बेताल आये और तख्तपर बैठाय समुद्रके किनारे लेचले। जब राजा उस नगर के पास पहुँचा तब सिंहासन से उतर बेतालों को कहा अब तुम देश को जाओ और हम इस राजाकी सेवा करेंगे। तुम वहांसे हमारी सुधि लेते रहियो। तब बेताल बोले इसका क्या विचार है? राजाने कहा तुम्हें इसबातसे क्या मतलबहै। जाओ हम तुमसे जो कहें सो करो। यह बात सुनकर बेताल तो अपने नगर को आये और राजा नगर में जा प्राप्त हुआ जब नगरमें फिरता हुआ राजाके द्वारे पहुंचा और द्वारपालोंसे कहा कि अपने स्वामी को समाचार दो कि कोई विदेशी तुम्हारे द्वारे सेवा करनेके लिये खड़ाहै। ड्योढीदारों ने इसकी बात राजासे जा सुनाई। राजा सुनते ही हँसता हुआ बाहर निकल आया। विक्रम ने जुहार की। राजा ने जुहार लेकर पूछा तुम क्षेमकुशल से हो? हां आपकी

राजाकी भेंट के लिये दिये फिर वह ब्राह्मण वहां से बिदाहो राजा के पास गया और वे पांचों रत्न और घोड़ा ला राजा को दिये फिर वहां का सब वृत्तान्त कहा। तब तो राजाने प्रसन्न हो कहा कि ये लाल और घोड़ा तुम्हीं लेजावो यह हमने तुमको दिये। यह कह राजाने उस ब्राह्मण को बिदा किया॥ इति तेरहवां प्रदीप॥

अथ चतुर्दशः प्रदीपः।

**तथा पातालखोकात्तु लब्धं मणिचतुष्टयम्॥**
**अदायि विक्रमेणाशु विप्राय परिसीदते १४**

अर्थ। जैसे पाताललोक से मिलीहुई चार मणियोंको विक्रमादित्यने दुःखी ब्राह्मण के लिये दीं १४॥ दृष्टान्त॥ एक दिन राजा विक्रमादित्य की सभामें गन्धर्व मधुर मधुर स्वरसे गारहेथे, वेश्याएं नृत्य कर निज निज हाव भाव दिखारही थीं, कहीं भाट खड़ेहुये यश वर्णन कररहे थे और किसी ओर हरि, चीता, बाघ और मेढ़े शिकार के लिये तैयार होरहे थे। और जितनी तैयारियां राजाओं की चाहियें वे सब थीं तथा उस सभामें एक से एक बढ़कर पण्डित, चतुर और शूरवीर बैठे थे उनमें राजा भी निज राज्यासन पर इन्द्र के समान बैठाथा और सब सामान भी इन्द्रलोक के तुल्य थे। उस समय राजाने अपने जी में विचारकर पण्डितों से कहा कि मेरी एक बात अधूरी है वह पूरी करो। तब पण्डितो ने पूछा कि महाराज! वह क्या बात है? राजाने कहा कि स्वर्गलोकका राज्य तो राजा इन्द्र करताहै और मृत्युलोकका पालन मैं कररहाहूं

दयासे। फिर राजाने कहा किस देशसे आयेहो, तुम्हारा नाम क्या है और तुम्हारा अर्थ क्या है? राजा विक्रमादित्य बोला कि महाराज! मेरा नाम विक्रम है। राजा विक्रम के देशका रहनेवालाहूं। मेरे जी में कुछ वैराग्य हुआ है इससे आप के दर्शनको आयाहूं। आपका दर्शन मैंने किया अब मेरा शोक दूर होगया। राजा बोला हम तुम्हें क्या दिया करें कितने में तुम्हारा निर्वाह होगा? राजा विक्रमादित्य बोला कि चार हज़ार रुपयों में मेरा निर्वाह होजायगा। राजा कहनेलगा कि तुम ऐसा क्या काम करते हो जो चार हज़ार रुपये प्रतिदिन मांगतेहो। वह काम भी हम से कहो कि हम यह करेंगे। फिर विक्रमने कहा कि जिस राजाके पास में रहताहूं उसकी गाढ़ी भीड़ में काम आताहूं। राजाने कहा अच्छा रहो। जब नव दश दिन बीत गये तब राजा विक्रमादित्य ने अपने मन में विचारा कि जो लाख रुपये दिनदिनप्रति दान करता है उस का नित्य नेम क्या है इसको मालूम करना चाहिये कि किस देवता का इसको बल है। इस चिन्ता में रहनेलगा। एकदिन क्या देखता है कि अर्द्धरात्रि के समय राजा अकेला वनको जाता है यह देखतेही उसके पीछे पीछे विक्रम भी चलदिया। जब नगर से बाहर हुये तो एक वन में पहुँचे। वहां जाकर देखा तो एक देवी का मन्दिर है। उस मन्दिर के बाहर कराह चढ़ा है और उसके नीचे आग जलरही है और घी औटता है। वह राजा तालाव में स्नान करके देवी का दर्शनकर उस कराह में कूदपड़ा और पड़तेही भुनगया। उसी समय चौंसठ योगिनियां आईं और राजाका तलाहुआ शरीर प्रसन्न होकर

परन्तु पातालका राज्य कौन राजा करताहै यही संदेह मेरे जी में होरहा है। तब पण्डित लोग बोले कि महाराज! पातालका राजा शेषनाग है। उसके हज़ार फण हैं और उसके पास पद्मिनी नागिन है। वहां रोग, मृत्यु, शोक आदिक कुछ नहीं होता है वहां वह अपना राजकाज करताहै। उसके बराबर संसार में कोई भी सुखी नहीं है। यह वृत्तान्त सुन राजाको उस शेषनाग से मिलनेकी अभिलाषा हुई और उसने अपने वेतालको बुलाया वह हाथ जोड़ आ खड़ा हुआ और आज्ञा मांगने लगा। तब राजा ने कहा हमको पातालमें शेषनाग के पास लेचल। वेताल आज्ञा पाते ही राजाको ले चला और शीघ्रही पाताल में शेषनाग के निकट स्थानमें पहुँचा दिया। राजाने वहां सुवर्ण का मंदिर देखा जो रत्नोंसे ऐसा जगमगा रहा था कि जिसकी चमक के आगे दिन और रात जानना कठिनथा। द्वार द्वार पर फूलोंकी वन्दनवार शोभा देरही थीं। राजा अपने मनमें कुछ डरता हुआ सा राजद्वारपर जा पहुँचा और द्वारपालों से दण्डवत् प्रणामकर उनसे बोला कि आप अपने राजा से निवेदन करो कि मृत्युलोकका राजा विक्रम आप से मिलने आयाहै। द्वारपाल व्यौरा करने गया और राजा अपने जी में प्रसन्न होता था कि मैं यहां आ पहुँचा। वहां चारो ओर से राम-राम, कृष्ण-कृष्ण कीही ध्वनि आती थी और राजमन्दिर से वेदध्वनि सुनाई पड़ती थी उसको सुन राजा परम आनन्दित हुआ। वह द्वारपाल राजा के पास जाय बोला कि महाराज! एक राजा द्वार पर खड़ा है और आप के द्वार को हजारहों दण्ड-

खाने लगीं इतने में कंकालिन अमृत ले आई और उसके हाड़ोंपर छिड़का। वह राजा राम राम करता उठ खड़ा हुआ। तब देवी ने प्रसन्न हो मंदिर में से लाख रुपये दिये और वह लेकर अपने घरको आया तथा योगिनियां अपने धाम को गई। यह आश्चर्य देखकर राजा विक्रमादित्य भी कूदपड़ा और उसीतरह जलगया फिर भी योगिनियां दौड़ीं और उस को भी खागईं। उसीतरह कंकालिन अमृत ला इसपर भी छिड़का और राजा जी उठा देवीने मंदिरसे लाख रुपये उसे भी दिये। रुपये ले फिर वह कराहमें गिरा। योगिनियां फिर जला हुआ शरीरका मांस खागई और कंकालिन अमृत लेआई और छिड़क कर जिला दिया। फिर देवी ने दो लाख रुपये दिये इसी प्रकार राजा सात बेर गिरा और उसीप्रकार रुपये पाये। जब अठवीं बार गिरनेको मन किया तो देवीने आकर उसके शिरपर हाथ धरा और कहा कि जो तुझे चाहिये सो मांग। राजा हाथ जोड़कर बोला कि मैं मांगूं वह देवो तो मागूं। देवी ने कहा जो तेरी इच्छामें आवे सो मांग वही तुझे दूंगी। राजा ने कहा देवी! जिस थैली में से तुमने रुपये दिये हैं कृपा कर वह थैली मुझे दीजिये। देवीने वह थैली देदी। विक्रम भी प्रसन्न हो उसी राजाके स्थानपर गया फिर दूसरे दिन वह राजा वनमें गया और वहां उसने देखा कि न देवीका मंदिर है न कराह है स्थान भंग पड़ाहै। यह दशा वहांकी देख शोक में डूबगया और रोने लगा अन्तमें लाचार हो उलटा फिर आया और उदासहो महलों में सोरहा। भोर होतेही सभाके लोग आये और राजा को देखा कि बेहाल पड़ा है, न हँसता

त् कर अपने को धन्यवाद देरहाहै यहांतक कि जिसको देखता है उसके भी पैरो पड़ता है और आपके दर्शन की अभिलाषा से बेचैन होरहाहै। यह सुन शेषनागजी द्वारपर आये। उनको देखतेही राजा ने चरणों में गिरकर साष्टांग प्रणाम किया और चरणों परपड़ा रहा। तब शेषजी ने उसे उठा कंठसे लगाया और पूछाकि तुम्हारा क्या नाम है और किस देश से आये हो। राजाने कहा हे स्वामिन्! विक्रम मेरा नाम है, मैं मृत्युलोकका रखवालाहूं; आपके दर्शनकी बड़ी अभिलाषा कर आया था सो इच्छा पूरीहुई। आज मुझे करोड़यज्ञ और चौसठ तीर्थस्नानका फल मिला। राजा विक्रमका नाम सुनतेही शेषजी, प्रसन्नहो मिला और उसका हाथ पकड़कर निज राजमहल में लेगया और श्रेष्ठ स्थानमें आसन पर बैठाय क्षेम कुशल पूछी राजाने कहा कि आपके दर्शन से सब आनन्द मंगल है। फिर शेषजीने कहा कि तुम किसलिये आयेहो। तुमने मार्ग मे महाही कष्ट पाया होगा। राजा बोला कि महाराज! जो कष्ट मुझको मिला वह सब आपके दर्शन करतेही दूर होगया। फिर शेषजीने राजाको रहने के लिये एक अति सुन्दर स्थान बताया और बहुतसे लोग टहल करने के लिये लगाये और कहा कि मुझसे भी अधिक सेवा इनकी करना। इस प्रकार पांच सात दिन राजा वहां रहा और एक दिन हाथ जोड़के कहनेलगा कि महाराज! अब मुझे आज्ञा हो तो निज नगरको सँभालूं और घर जाऊं वहां आपके गुण गाता रहूंगा। यह सुन शेषनाग ने हँसकर कहा कि क्या अभी घरजाने की इच्छा होगई? भला कुछ प्रसाद आपको

है, न किसीसे बोलता है। जो कोई राजकाज की बातें करता है तो सुनकर मुँह फेरलेता है। राजा की यह अवस्था देख मंत्री ने विनती कर कहा महाराज! आपके मन मलिन होने से सारी सभा उदास होरही है। राजाने उत्तर दिया कि तुम बैठकर दरबार करो, मेरा शरीर मांदा है। तब मंत्री बैठ राजकाज की बातें करनेलगा और जो कोई आता था वह अपने मनमे जो चाहता था वही विचारता था। कोई कहता था कि राजाको कोई मोह गया और कोई कहताथा कि राजा दुःखीहैपर राजा की व्यवस्था किसी को मालूम नथी। इतने में अपने समयपर राजा विक्रम भी आगया और पूछा कि तुम्हारे मनमें क्या दुःख है वह कहो क्योंकि मैंने तुमसे प्रतिज्ञा की थी कि मैं तुम्हारे कठिन समय में काम आऊंगा। मेरा वचन क्या आप भूलगये? मेरे आगे सब व्यवस्था ब्योरेवार कहिये। तब राजा बोला कि मैं तेरे आगे क्या कहूँ। मेरे जीमें है कि प्राणघात मैं करूं। विक्रमादित्य ने कहा पृथ्वीनाथ! एक बेर तो मेरे आगे अपनी बात कहो फिर पीछे और यत्न कीजियेगा। राजाने कहा एक देवी मेरे पासथी मैं नहीं जानता कि वह कहांगई। उसकी कृपासे मैं लाख रुपये नित्य दान किया करता था अब मुझे बड़ा कष्ट पड़ा है मेरी नित्यक्रिया कैसे निभेगी? इससे मैं प्राण त्यागूंगा क्योंकि अब मैं ऐसा किसी को नहीं देखता कि जिससे मेरा निर्वाह हो। जो धर्म, पुण्य न होगा तो मेरा जीना संसारमें वृथाहै। उसकी यह बात सुनकर राजा विक्रमादित्य ने वह थैली दी और कहा महाराज! अब स्नान, ध्यान कीजिये और इस

देते हैं वह तो लेतेजाइये। फिर चार लाल निकाल राजा के अर्पण किये और उनका अलग अलग गुण कहा कि एक में तो यह गुण है कि जितना गहना चाहोगे उतनाही पावोगे और दूसरे से हाथी, घोड़े, पालकी आदि जो जो सवारियां चाहोगे वे वे तैयार पावोगे तथा तीसरे से यथेच्छ लक्ष्मी मिलेगी और चौथे से जो जो भजन, हरिभक्ति आदि करना हो वहही तुम्हारी परिपूर्ण करेगा ये इन चारों लालों के अलग अलग गुण हैं। फिर राजाको विदा किया। राजा हाथ जोड़ खड़ा हो कहने लगा कि मैं आपके गुणोंका वर्णन कहां तक करूं अपार हैं। आप मुझे दास समझकर कृपा रखियेगा यह कह वहां से निवृत्त हो और वीर वेतालों को बुलाय उनपर सवार हो अपने नगरको आया। जब नगर कोसभर रहा तो वेतालो को छोड़ पैदल चलने लगा। आगे से एक दुर्बल, भूखा, भिखारी ब्राह्मण उसके पास आकर बोला कि महाराज! मैं भूखा मरताहूं जो कुछ भीख मुझ को देवो तो जाय निज कुटुम्बका पालन करूं। राजा जी में चिन्ता करनेलगा कि कौनसा लाल इस ब्राह्मण को देऊं। यह विचार कर ब्राह्मण से बोला कि देवता! मेरे पास चार लाल हैं और चारों के ये ये गुण हैं इनमें से जौनसा चाहै वहही मैं देऊं। तब ब्राह्मण ने कहा कि महाराज! मैं पहिले अपने घर हो आऊं फिर तुमसे कहूंगा। फिर ब्राह्मण निज घरको आया और राजा वहांही खड़ारहा जब वह घर जाकर अपनी स्त्री, पुत्र, बहू इनसे कहनेलगा कि उन चारों लालो में से कौनसा लाल लेना चाहतीहो सो कहो। वह ब्राह्मणी बोली कि

थैली से जितने रुपये चाहिये खर्च करो कभी कम न होंगे। यह सुनतेही राजा बहुत प्रसन्न हुआ और बैठकर वही थैली हाथ से ले अपने मंत्री को बुलाय उसमें से रुपये निकाल खर्च को दिये और कहा जितने ब्राह्मण सदा दान पाते हैं उनको उसी प्रकार से दो। मंत्री आज्ञा के अनुसार अपने काम मे लगा। राजा विक्रमादित्य ने कहा महाराज! मुझे आज्ञा दीजिये मैं अपने देशको जाऊंगा बहुत दिन बीतगये हैं। तब वह राजा बोला हम आपका गुण कहां तक मानेंगे आपने तो हमको जीवदान दिया है। फिर कहा जब आप अपने देश पहुँचो तब संदेशा भेजदेना कि हम क्षेमकुशल से पहुँचे। और अपना ठिकाना बताजावो कि जिसमें हमारा पत्र तुम्हारे पास पहुँचे। उसने कहा महाराज! मैं विक्रमादित्यहूं। अम्बावतीनगरी का राज्य करता हूं। तुम्हारा नाम सुनकर दर्शन के लिये आयाथा सो तुम्हें देखा और चित्त प्रसन्न हुआ। तुम अच्छीतरह राज्य करो और हमको आज्ञा दो। तुम्हारा साहस, बल और धर्म्म हमने देखा। यह सुनतेही वह राजा उसके चरणोंपर गिरपड़ा और हाथ जोड़कर कहने लगा कि महाराज! मुझसे बड़ा अपराध हुआ। मैंने आपका मर्म नहीं जाना। आपने मेरी सेवा की यह अपने जीमें कुछ न लाना और जैसा मैंने आपका धर्म्म सुनाथा वैसाही देखा। धन्य है तुम्हारे धर्म्म, साहस और पराक्रम को। यह कह राजा को तिलक दे विदा किया। राजा ने वीरों को याद किया वे प्राप्त हुये और राजा विक्रमादित्य अपने नगर में आया॥ इति ग्यारहवां प्रदीप॥

वह लाल लेवो कि जो लक्ष्मी देवे क्योंकि लक्ष्मीही से सब सिद्ध होते हैं। उसका पुत्र बोला कि पिताजी ! अपने पास सामान नहीं हो तो वह लक्ष्मी भी कौन काम की है जो सामान सहित लक्ष्मी हो तो राजा कहावे और सब संसार उसको शिर नवावे। सामान ही से शत्रु भयभीत होवै और संसार में शोभा पावै। जो लक्ष्मी मिली और इस संसार में शोभा न पाई तो वह लक्ष्मी किस कामकी है इससे तुम वह ही लाल लेवो जिससे सब सामान आभूषणादि मिलें। उसके बेटेकी बहू ने कहा कि तुम वह लाल लेना जिसे रॉड़ भी पहिरे तो वह अतिसुन्दरी दिखाई दे और विपत्ति पड़ेपर बेच बेच कर बहुतसा धन ले और जितना मांगे उतनाही उससे पावे। बस और किसी की न मानो मेराही कहना करो। ब्राह्मण ने अपने मनमें विचार किया कि ये तीनों अज्ञानी हैं मेरी तो इच्छा केवल भजन और धर्म पर है और पर नहीं क्योंकि धर्म से संसार में सब फल मिलते हैं। धर्म करने से ही राजा बलिको पाताललोक मिला और धर्मसेही इन्द्र ने स्वर्गका राज्य पाया और धर्मही से यह काया अजर, अमर होजाती है और गर्भवास से छूटजाताहै। इससे तुम सब मेरा धर्म न डुलाओ मैं अपना सत्य नहीं छोड़ूंगा। इसमें जो हो सो होवे। इसी तरह चारों ने चार प्रकार की बातें कहीं। एककी एकने न मानी। तब वह ब्राह्मण फिरकर राजा के पास आया और सब वृत्तान्त कहसुनाया कि महाराज ! मैं तो घर भी गया पर बात कुछ भी न बनआई। अपनी अपनी सब कहते हैं। हम चारों की चारही माते हैं आपने खड़े होकर हमारे

## अथ द्वादशः प्रदीपः ।

तथा परिश्रमसलब्धां भिक्षवे द्रव्यपेटिकाम् ॥
स्वीयाश्वं तु क्षुधार्ताय दत्त्वा राजा यशो दधौ १२

अर्थ । जैसेही अत्यन्त परिश्रमसे प्राप्तहुई धनकी थैली राजा ने भिक्षुकको दी और अपना घोड़ा भूखे वेतालको देकर यश को धारण किया १२ ॥ दृष्टान्त ॥ एकदिन राजा विक्रमादित्य शिकार खेलने को चला और साथमें जितने मंत्री आदि सब राजपुत्र बली थे वे भी सजकर तैयार हो आये और अपनी अपनी मृगया ( शिकार ) के पीछे घोड़े दौड़ाये । एक एककी सवारीमें हजार हजार कोसके धावेका तुरंग था । राजा अपने घोड़ेपर सवारथा और वह घोड़ा छलावा के बराबरथा । राजकुमार लोग अपने अपने शिकारी जीव बाज, बहरी, जुर्रा, शाहीन, कुहीलगड आदि मँगवा मँगवा कर अपने अपने हाथोंपर लेले साथ हुये तथा राजाने भी एक वाज अपने हाथ पर बैठालिया । और आज्ञा दी कि जो जो शिकारीपक्षी जिस जिसके पास है वह लेकर आवे । इसतरह बन ठनके एक वन की राह ली और वहां जाकर किसी ने बहरी, किसी ने बाज, किसी ने कुहीं, किसीने शाहीन आदि उड़ाये और उधर राजा ने भी जितने प्रधान शिकारी थे उन्हें आज्ञा दी कि इस जंगल में सब शिकार करो मैं तमाशा देखूंगा । जो शिकार कर लावेगा वह इनाम पावेगा और जो शिकार न कर लावेगा वह नौकरी से अलग होवेगा । यह बात सुनतेही जितने प्रधान शिकारी थे उन्होंने उस वनमें चारों ओर शिकारीपक्षी छोड़े और बहेलियों

लिये यह महाही दुःख उठाया तो भी हमारा मता न बन आया। यह सुन राजा ने कहा कि महाराज ! तुम मन में उदास होकर निराश मत हो । ये चारों लाल अपने घरले जाओ मैं प्रसन्नता से देताहूं क्योंकि जिसमें तुम्हारे कुटुम्बभर का काम चले वहही काम करो। तुम्हारा भी इसीसे कल्याण है । निदान राजाने चारों लाल निकाल ब्राह्मणकी भेट किये और ब्राह्मण ले आशीर्वाद देकर निज घरको पधारा ॥ इति चौदहवां प्रदीप ॥

अथ पञ्चदशः प्रदीपः ।

तथैवोड्डीनयानं स्वं राजा वैश्याय चार्पयत् ॥
पुनर्दत्तं न जग्राह दुस्त्यजं किं धृतात्मनाम् १५

अर्थ। जैसे राजाने निज उड़नखटोला बनिये को देदिया और फिर लौटा देने पर भी उसे नहीं लिया सो सज्जनों को क्या अदेय है वे सब देदेते हैं १५ ॥ दृष्टान्त ॥ राजा विक्रमादित्यजी की उज्जयिनीनगरी में सब वर्ण सदा सुखी रहते थे। वहां का एक नगर सेठ जिसके पास बहुत धन था और बड़ा प्रतापी था। नगर के लोगों को व्यवहार करने के लिये बहुत द्रव्य दिया करता था। जो जन उसके पास जाता वह निज मनोरथ से शून्य न आता था। उसके एक रत्नसेन नाम पुत्र था जो बहुत सुन्दर और अतिविद्यावान् था। माता पिता की टहल करने में निशिदिन लगा रहता था । उस सेठ के मनमें आई कि कहीं अच्छी कन्या देख इसका व्याह करदे । फिर ब्राह्मणों को बुला बुलाकर देश देश को भेजे

और कहा कि कहीं अच्छी कन्या हो वहांही का टीका लेके आवो। तुमको बहुतसा माल मिलेगा। तदनन्तर कुछ द्रव्य दे ब्राह्मणों को विदा किया। वे ब्राह्मण देश देश में ढूंढने गये। निदान उनमें से एक ब्राह्मण ने समाचार पाया कि समुद्र पार एक सेठ है उसकी बेटी बहुत सुन्दर है और उसेभी वर की चाहना है। यह सुनकर एक जहाजपर सवारहो समुद्र पार जाय, वहां उस सेठका ठिकाना पूछकर उसके द्वारपर जा ठहरा और खबर की कि उज्जयिनीनगरी से वहां के सेठ का भेजा हुआ एक ब्राह्मण आया है। यह वृत्तान्त सुन उस सेठने उसको बुलाया और दण्डवत्कर आसन दे बैठाया ब्राह्मण आशीर्वाद देकर बैठा। सेठने पूछा कि किस कारण से आना हुआहै ? तब ब्राह्मणने कहा कि हमारे सेठके एक लड़का है उसके ब्याह के लिये हम आगे हैं। जहां कुलीन कन्या होगी वहांही का टीका लेके जानाहै। यह बात सुनकर सेठ बोला कि मेरी भी यही इच्छाथी कि कन्या का कहीं अच्छे घर ब्याह करूं परन्तु मेरी कन्या के भाग्यसे घर बैठेही अच्छी विधि मिलगई। फिर कहा कि आप कुछ दिन हमारे घर आराम करें मैं अपना पुरोहित आपके साथ करदूंगा वह जाकर लड़के को देख टीका करदेगा और तुमभी लड़कीको देख लो और उस सेठ से कहो कि हम आंखों से देखआये हैं। वह वहां कुछ दिन रहकर और उस कन्याको देखकर उस सेठ के ब्राह्मण को साथ ले उज्जयिनीनगरी को चला। उस सेठ ने अपने ब्राह्मण से यह कहदिया था कि टीका दे ब्याह की जल्दी भी करते आना। ये दोनो द्विज वहां से चले और

अथ अष्टादशः प्रदीपः।

वियोगिनोऽपि संयोगे विक्रमी विक्रमो ह्यभूत्॥
वियोगिनं द्विजं कामकन्दलाढ्यं यथाऽकरोत् १८

अर्थ। वियोगवाले विरही के संयोग करने में भी विक्रमादित्य विक्रमी (पराक्रमी) हुआ जैसे वियोगी ब्राह्मणको कामकन्दलासे मिलाकर प्रसन्न किया १८॥ दृष्टान्त॥ एक बड़ा गुणी माधवनाम ब्राह्मण था वह योगी होकर सब पृथ्वी पर फिर आया पर कहीं ठहर कर रहने न पाया। वह रूप में मानो कामदेवका अवतार था उसको देखतेही स्त्रियां मोहित होजाती थीं। वह सब विद्या पढ़ाथा और अत्यन्त चतुर था। वह जिस राजाकी सेवा करने जाता था वहां एक दिन तो उसका आदर होता परन्तु जब वह अपना गुण प्रकाश करता तो उसको राजा अपने देशसे निकाल देताथा इसी प्रकार वह देश देश भटकता और दुःख पाता कामा नगरी में आ पहुँचा वहां का राजा कामसेन था। उसके यहां कामकन्दला नाम एक वेश्या थी। वह मानो उर्वशीका अवतारथी। गंधर्व विद्यामें अतिही चतुरथी। एक दिन वह राजाकी सभामे नृत्य कररही थी उस समय माधव भी उस राजद्वार पर पहुँचा और द्वारपालों से कहा कि राजासे जाय हमारा समाचार कहो कि आपके दर्शनको एक ब्राह्मण आया है ड्योढ़ीवान् उसकी बात सुनी अनसुनीकर रहगया और वह ब्राह्मण वहां ही बैठगया पर ज्यों ज्यो मृदंगकी ध्वनि और गानेका शब्द आता था त्यों त्यों ही वह शिर धुन धुन कर कहता था कि

जहाज़ पर चढ़ कुछ दिनों में उज्जयिनीनगरी में आपहुँचे। ब्राह्मण ने सेठ से कहा कि मैं कन्या देख आया हूं और उस सेठ के पुरोहित को भी साथ लायाहूं। उस सेठने उस दूसरे ब्राह्मणको बुलाय लड़केको पास बैठाय दिखाया। उसने देखते ही तिलक करदिया और अपने सेठकी ओर से हाथ जोड़ विनती करके कहा कि अब बरात लेकर आप शीघ्र आइये अमुक लग्नपर विवाह होगा। यह कहकर वह ब्राह्मण उस सेठसे विदा होकर गया और वहां जा उस सेठसे सब वृत्तान्त कहा। सेठ भी सुनतेही व्याहका सामान तैयार करनेलगा और इस ओर वह भी बरातकी तैयारी करने में लगा। नौबत बजनेलगी और घर घर में मंगलाचार होनेलगे। अनेक प्रकार की तैयारियां कीं। जितने कुटुम्बके लोगथे उन सबों को नये नये जोड़े पहिनाय बरातके लिये तैयार किये। रागरङ्ग और नृत्य गान होने लगा। इसतरह सब नगर और बिरादरीकी जेमनवार करते और बरातकी तैयारी करते करते वह विवाहका दिनभी निकटही आपहुंचा और उन्हें जाना दूरथा तो चिन्ता करनेलगे कि कैसे वहां पहुंचना होगा इसकी चिन्ता उसके सब भाईबन्धु करनेलगे और व्याह की प्रसन्नता को भूलगये। एक मनुष्यने सेठ से आकर कहा कि वर कन्याकी प्रारब्धहै तो इसी लग्न पर विवाह होगा और मैं एक यत्न भी बताताहूं कि जिससे काम होगा भगवान् चाहै तो वह तुम्हें मिल जायगा। राजाके पास एक उड़नखटोला है उससे जहां चाहो वहीं जासक्ते हो। राजाने उसे बढ़ई को दो लाख रुपये देकर लिया है। वह अब राजाके घरही है।

राजा मूर्ख और उसकी सभा भी मूर्खही हैं जो विचार नहीं करते । जब पांच चार वेर यहही बात कही तो उस द्वारपाल ने क्रोध कर ब्राह्मण को तो कुछ नहीं कहा पर राजा के सम्मुख जाय, हाथ जोड़कर कहा कि एक विदेशी दुर्बल ब्राह्मण द्वारपर आकर बैठा है और शिर हिलाकर कहता है कि राजाकी सभा के लोग अतिमूर्ख हैं जो गुणका विचार नहीं करते हैं । राजाने द्वारपाल से कहा कि जाकर उससे पूछो कि तू ऐसा क्यों कहता है । उसने अपने स्वामी की आज्ञा पाय उस ब्राह्मण से आय पूछा कि महाराजने आज्ञा दी है कि उन के गुण में क्या दोष है वह बतावो तो तुम्हारा कहना सब मानें । उसने कहा कि जो चार चार तीनों ओर खड़े होकर बारह आदमी मृदंग बजाते हैं उनमें से पूर्व मुख वाले एक मृदंगी के अँगूठा नहीं है इससे सम पर थाप हलकी पड़ती है इस कारण से मैंने सबको मूर्ख कहाहै न मानो तो तुम जाकर देखलेवो । वह दौड़ाहुआ राजाके पास आया और सब बातें सुनाईं । राजाने पूर्व मुख के चारों मृदंगियों को बुलाय एक एक का हाथ देखा तो एक का अँगूठा मोम का बनाहुआ था यह तमाशा देख प्रसन्न हुआ और उस ब्राह्मणको बुलालिया । वह ब्राह्मण राजाके सम्मुख आ प्राप्त हुआ । राजाने दण्डवत् की और उसने आशीश दी फिर शिष्टाचार कर गद्दी पर बैठाया और जैसे वस्त्र आभूषण आप पहिने था वैसे ही मँगाकर ब्राह्मण को पहिनाये और कामकंदला को बुलाय आज्ञा की कि यह महागुणी है इसके आगे तुम अपना गुण प्रकाश करो जिससे यह प्रसन्न होवे । कामकुंदला राजाकी आज्ञा पाय

तुम जावो। यदि राजा से यह मिलजावेगा तो सब काम सिद्ध होजायँगे। यह सुनतेही वह सेठ प्रसन्न हो राजद्वारपर पहुँचा और द्वारपालसे बोला कि राजासे विनती कर कहो कि नगर-सेठ द्वारेपर खड़ा है जो आज्ञाहो तो दर्शन करे। आज्ञा हुई कि बुलालो। मन्त्री ने आकर कहा चलिये। तब उसने मन्त्रीको दण्डवत् प्रणाम कर कहा कि मैं महाराज के दर्शन के लिये आवश्यकीय कामसे आयाहूं। मन्त्री ने कहा कि राजा निज महल में पधारे हैं। वह सेठ यह सुनतेही अतिउदास हो बोला कि मेरा आवश्यकीय काम था। लड़के का ब्याह है और समुद्रपार बड़ी दूर जाना है और चारही दिन बाक़ी रहे हैं जो बरात नहीं पहुँची तो मेरे कुल में कलंक लगेगा। सेठ की यह बात सुन मन्त्री ने राजा के समीप जाय विनय की कि नगरसेठ खटोला मांगने आया है। आज्ञा हुई कि शीघ्र देदेवो और भी जो कुछ उसके साथ में मांगे वह भी देदेना। यह आज्ञा पाय मन्त्री ने उसे खटोला निकाल कर देदिया तथा और वस्तुओं के लिये भी कहा। वह बोला कि सब आनन्द है। फिर वह खटोला लिये घर आया और निज पुरोहित को बुला लड़का, नाई और आप उसपर बैठ वहां से चला और कुछ काल में वहां जाय पहुँचा। वहां देखा कि सारे नगरभर मे द्वार द्वार पर बन्दनवार बँधे हैं नित्य नये मंगलाचार होरहे हैं और बरातकी राह देखरहे हैं। जब लोगोंने उनको देखा तो देखतेही हाथोंहाथ उतारे और एक सुन्दर मकान में इनका डेरा लगाया और अपने सेठको खबर दी कि आपका समधी बरात ले आपहुंचा है तब

अपना गुण प्रकट करनेलगी। सांगीत नृत्यका आरम्भहुआ। शीशे रंग के भरे शिरपर धर मुँह से मोती पिरोती हुई हाथों से बट उछालती हुई नाचनेलगी और सब साज मिलाये हुये गारहीथी उस समय फूलोंकी और इत्रकी सुगन्ध पाकर एक भौंरा उड़ताहुआ उसकी कुचो पर आबैठा और डंक मारा तो उसके शरीर में पीड़ा हुई परन्तु उसने विचारा कि जो कुछ भी हाथ पैर हिलाऊंगी तो ताल भंग होजावेगी और मेरे गुणकी हँसी होगी। यह सोच भंडारविद्याकर श्वास को रोक कर कुच की राहसे निकाला। पवन लगतेही वह भौंरा उड़गया। माधवने इस गुण को देखतेही कहा कि धन्यहै तुझे और तेरे गुण को फिर प्रसन्न होकर जो वस्त्र और आभूषण राजा ने दिये थे सब उतार कर देदिये। यह देख राजा और मन्त्री आपस में कहने लगे कि देखो इसने कैसी मूर्खता की है कि इस वेश्याको ये वस्त्र आभूषण एकबेरही देदिये। यह जाति का भिखारी है और हमारे आगे उदारता दिखाता है। राजा ने अप्रसन्न होकर ब्राह्मण से पूछा कि तू इसके किस गुण पर रीझा है वह हमसे कह। तब वह ब्राह्मण बोला कि राजा! तू मूर्ख है और तेरी सभा भी मूर्ख है जो तेरी सभामें ऐसे गुण प्रकट करे और कोई गुण का विचार न करे। इसकी कुचोंपर भौंरा आबैठा था, इसने अपना श्वास रोककर कुचकी राह से निकाला और भौंरा उड़ायदिया। यह काम देखकर सब कुछ मैंने इसको देदिया माधव ने जब यह बात कही तब राजा लज्जित होरहा और बोला कि इसीसमय मेरे देशसे निकलजा जो सुनूंगा कि इस नगर में है तो तुझे बँधवा कर नदी में

वह सेठभी उसकी अगवानी करने आया और इन तीन आदमियों को देख अपने जी में बहुत पछिताया और पूछा कि क्या कारण है जो तीनही जन जनेत में आये हो। उस सेठने अपनी सब व्यवस्था कही। सुनतेही उस सेठ ने अपने गुमास्ते से कहा कि कल व्याह है आजही बरातकी तैयारी करो कि जिसमें नगर के लोग न हँसें। गुमास्ता ने वैसेही सब सामान तैयार करदिये। वह सेठ दूसरे दिन निज बरात सजाकर धूमधाम से व्याहने चला और शुभलग्न में विवाह हुआ। उस सेठने हाथी, घोड़े, जोड़े, पालकी, मियाने, जड़ाऊ गहने और बहुतसा दान जहेज दिया। वह सेठ वहां से ले सब सामान जहाज में रखवा सवार होकर चला और अपने नगर में आया। फिर बहुतसे ब्राह्मण बुलाये और उनको जिमाय बहुतसा धन दिया और वह खटोला राजा के यहां फेरने को गया। जब राजद्वारपर पहुँचा तो द्वारपाल से कहा कि राजा से कहो कि सेठ आया है। उसने जाय कहा। सुनतेही राजा ने उसको बुलालिया। वह जो कुछ लेगया था वह राजाकी भेट किया और वह खटोला लौटाकर बोला महाराज! आपके प्रतापसेही यह मेरा काम सिद्ध हुआ है। राजा ने कहा कि खटोला तूही लेजा। हम दीहुई वस्तु उलटी नहीं लेते हैं। निदान वह फिर लौटा लेगया। दानी ऐसे होते हैं॥ इति पंद्रहवां प्रदीप॥

अथ षोडशः प्रदीपः।

तथा हि यतितो लब्धं चित्रकोशमनुत्तमम्॥
सकृद्दत्तन्तु राज्ञीभ्योहुस्त्यजंकिन्तु दानिनाम् १६

डुबवा देऊंगा। माधवने कहा महाराज! मुझसे ऐसा क्या अपराध होगया जो अपने देशसे निकालतेहो। राजा बोला कि जो कुछ मैंने तुझको दिया वह सब तैंने इस वेश्या को देदिया। क्या मेरे पास देने को कुछ न था? जो तैंने दिया। यह सुन मन मलिन हो माधव वहां से बाहर जाय एक वृक्ष के नीचे व्याकुल खड़ा हो कहनेलगा कि जो अपने बेटे को माता ही विष ददेवे और पिता पुत्र को बेच देवे और राजा जो सर्वस्व छीनलेवे तो फिर किसकी शरण लेवें। राजा ने अपने नगरसे निकाल दिया अब मैं कहां रहूं। योंही अनेक प्रकार की चिन्ता कर कामकंदला का नाम लेलेकर रोताथा और उधर कामकंदला भी राजासे बहाना कर विदा हुई और एक आदमी दौड़ाया कि वह ब्राह्मण जाने न पावे उसको ले जाकर मेरे मकान में बैठा दो। वह आदमी गया और ब्राह्मण को ले जाकर उसके मन्दिर में बैठादिया। फिर वह भी शीघ्र जा पहुँची और दोनों आपस में प्रेमकी बातें करने लगे। ब्राह्मणने कहा कि मुझको राजाने देशनिकाला दिया है और तैंने अपने घर बुलालिया है यदि यह बात राजा जानेगा तो मेरे प्राण जायँगे परन्तु मैं तो दुःख से छूटूंगा किन्तु तुझको भी कष्ट देगा इससे ऐसा उचित नहीं है कि जान जातीरहे और जगत् में हँसी होवे। प्रेम तो महादुःखकी खानि है जिसने प्रेम के फंदे में पांव दिया उसने कभी भी सुख नहीं पाया। ये बातें माधव की सुनकर कामकंदलाने कहा कि अब तो मैं इस पथ में आगई हूं होगा सो देखा जायगा। इतना कह सब साजबाज मँगवाकर अपनी विद्या दिखानेलगी। जितनी विद्याएं उसको याद थीं

अर्थ। जैसे संन्यासी से प्राप्त हुये उत्तम चित्रलेखनकोश को एक बेर मांगतेही रानियों को देदिया। दानीजनों से क्या नहीं दियाजाता है-वे सब कुछ देदेते हैं १६॥ दृष्टान्त॥ एक दिन दो संन्यासी आपस में झगड़ते थे कोई कहता था कि कर्म वा मन बड़ा है और एक कहता था कि ज्ञान बड़ा है। वे दोनों झगड़ते झगड़ते राजाके पास आये और अपना अपना झगड़ा छेड़ा। राजा ने कहा कि अलग अलग समझा कर कहो कि किस बातपर मुख्य विवाद होरहाहै। उन दोनों में से एक संन्यासी बोला कि महाराज! मैं यह कहता हूं कि मन के वश में ज्ञान है और मनही के वश मे आत्मा है तथा शरीर भी मनही के वश में है। और भी माया, मोह, पाप और पुण्य ये सब मनसेही होते हैं तथाच और भी जितनी बातें हैं वे सब मनही से होती हैं। यह मन शरीर का राजा है और जितने अंग हैं वे सब मनकेही अधीन हैं। मन जो जो काम जिनसे कराता है वे वही वही करते रहते हैं। तब दूसरा संन्यासी कहनेलगा कि महाराज! ज्ञान राजा है और मन उसका सेवक है जो मन अपना अमल कियाचाहे तो ज्ञानसे उसका कुछ भी वश नहीं चलसकता। मन उसही के वश में है और इन्द्रियां चाहे भी कि कुछ कर्म करवावें पर ज्ञान नहीं करने देताहै जब मनमें दैववशसे अकर्म उत्पन्न होताहै तो वह ज्ञान मनको मारकर बाहर निकालदेता है और पांचों इन्द्रियां भी ज्ञानरूप खड्गसे काटी हुईही हैं। जब मनुष्य से मन और इन्द्रिय का विकार छूटजाता है तब वह निर्भय हुआ इस संसारसमुद्रसे पार होजाता है। उन दोनों की ये बातें सुनकर

अपना मार्ग लिया। वे पुतलियांही रहीं फिर राजाने दूसरी भीत में हाथी, घोड़े, रथ, पालकी लिखे फिर जब रात हुई तो उसने सब सामां तैयार देखा और देख देख राजा अपने जी में अतिही प्रसन्न होता और उस संन्यासीको याद किया करता था कि वह कैसा पदार्थ मुझको देगया है। जब भोर हुआ तो फिर वह चित्रका चित्रही रहगया। तीसरे दिन राजा ने पहिले एक मृदंग लिखा फिर गन्धर्व और अप्सरायें भी लिखीं फिर तालबीन, रबाब, तंबूरा, मुरचंग, सितार, पिनाक, बांसुरी, करताल, अलगोजा आदि बाजे एक एक साज एक एक मूर्ति के हाथ में देकर लिखे। जब सन्ध्या का समय आया तो प्रथम एक शब्द हुआ फिर गन्धर्व, अप्सरा आदि प्रकटहो सांगीतरीतिसे गाने, बजाने और नाचने लगे तथा सब साज बाज सातों स्वरोंके साथ होता जाताथा। इसी तरहसे राजा नित्य नित्य नये नये आनन्दों से रात बिताता था और दिनभर नये नये चित्र लिख लिख कर रातको निरंतर देखता रहता था यहां तक कि रनिवास में जाना छोड़ दिया। रानियों के मनमें चिंता हुई कि किस कारणसे महाराज महलों में नहीं पधारते हैं और अलग क्यों रहते हैं यह मालूम करना चाहिये। रानियां यह विचार आपस मे कर राजा के वृत्तान्त जानने मे तैयार हुईं और कहने लगीं कि हमारा जीना धिक्कार है और धर्म कर्म भी सब वृथा ही है कि राजा हमको छोड़ अलग होरहा है। हम यहां बिरहकी मारी भारी दुःख भोग रही हैं। एक दिन वे सब रात के समय सवारही उस मन्दिरमे गईं जहां कि राजा नित्य नित्य नये नये

राजा हँसा और बोला कि तुमने कहा सो मैं सब समझा। इसका उत्तर विचारकर देऊंगा। फिर कुछएक देर बाद विचारकर राजा ने कहा कि सुनो हे योगेश्वर! चार वस्तु एकसी ही हैं। अग्नि, जल, वायु और आकाश इन चारों से शरीर है और मन इनका स्वामी है परन्तु मन के वशही में ये चलें तो शीघ्रही शरीर नाश करदें परन्तु उनपर ज्ञानही बली है वह मनके विचारको पूरा नहीं होनें देता है और जो जन ज्ञानी होता है उसकी काया नष्ट नहीं होसकती वह इस संसारमें अजर अमर रहता है। और योगी जबतक मनको ज्ञानसे न जीतैगा तबतक उसका योग सिद्ध नहीं होता है। ये बातें योगियोंने राजाकी सुनीं तो अपने मनका हठ छोड़ा और एक योगीने प्रसन्नतासे राजाको एक खड़िया देकर कहा कि इसमें यह गुण है कि दिनमें जो जो इससे तुम लिखोगे वही रात को प्रत्यक्ष अपनी आंखों से देखोगे यह कहकर वे दोनों योगी चलगये। राजा ने अपने मन में आश्चर्य माना कि कहीं यह सत्य होसकता है? फिर राजाने एक मन्दिर खाली करवा, बुहराय, धुवाके, लिपवाकरके उसमें अकेला जाय, बिछौना बिछाय भीत में मूर्तियां लिखने लगा। प्रथम श्रीकृष्णजी की मूर्ति लिखी फिर सरस्वतीकी पीछे सब देवताओं की। इतने में सांझ हुई कि एकवारगी जय जय का शब्द होनेलगा। जो जो देवता लिखे थे वे वे सब प्रत्यक्षही देखे तो राजा मोहित हुआ और जो जो बातें वे आपसमें करते उन सबको राजा सुनता रहता परन्तु भयसे किसीको कुछ कह नहीं सकता था इतनेमें प्रभात हुआ और देवताओंने उठ

होता। तुमको मेरा दर्शनहुआ तुम्हारा काम सफल होगा। अब अपने नगरमें जावो। जो कार्य आरम्भ किया है उसको सम्पूर्ण करो। इसतरह राजाको समझाय और अमृतदे विदा किया। राजा चन्द्रमा को दण्डवत्कर अपने नगर को पधारे। राजाने राह में देखा कि किसी ब्राह्मण को दो यमके दूत लिये जाते हैं। राजा ने उसको जानलिया और ब्राह्मण ने भी राजा को दूरही से देख जानलिया कि इस राजा से भेंट है। राजा ने उस ब्राह्मणका शब्द सुनकर कहा कि भाई तुम कौनहो। तब उन दोनों ने कहा कि हम यमराज के भेजे हुये उज्जयिनी नगरी को गये थे और अब इस ब्राह्मणको ले अपने स्वामी के पास जाते हैं। राजाने कहा कि पाहिले इसे हमको दिखादेवो फिर जाना। तब दूत राजा को साथ लेकर नगर में आये और जहां उस ब्राह्मणकी देह पड़ी थी वह दिखाई। राजा ने उसे देखतेही विचारा कि यह तो हमारा पुरोहितही है इसको बचाना चाहिये। फिर राजा ने उन दूतों को बातों में लगा वह अमृत उसके मुखमें डालदिया। वह ब्राह्मण रामराम कह उठ बैठा। तदनन्तर राजाने प्रणाम किया और ब्राह्मणने आशीर्वाद दी और कहा कि मैंने आपसे जीवदान पाया। दूतोंने मन में अचरज कर विचारा कि राजा ने यह क्या किया हम यमराजसे जाकर क्या कहेंगे। निदान उन्होंने सब वृत्तान्त जाय कहा। यमराज सुन चुप होरहा और राजा ब्राह्मणका हाथ पकड़ अपने घरको ले गया और बहुतसा दान दे उसे विदा किया। राजा का यह यश संसार में फैला॥ इति सत्रहवां प्रदीप॥

अपना मार्ग लिया। वे पुतलियांही रहीं फिर राजाने दूसरी भीत मे हाथी, घोड़े, रथ, पालकी लिखे फिर जब रात हुई तो उसने सब सामां तैयार देखा और देख देख राजा अपने जी में अतिही प्रसन्न होता और उस संन्यासीको याद किया करता था कि वह कैसा पदार्थ मुझको देगया है। जब भोर हुआ तो फिर वह चित्रका चित्रही रहगया। तीसरे दिन राजा ने पहिले एक मृदंग लिखा फिर गन्धर्व और अप्सरायें भी लिखीं फिर तालबीन, रबाब, तंबूरा, मुरचंग, सितार, पिनाक, बांसुरी, करताल, अलगोजा आदि बाजे एक एक साज एक एक मूर्ति के हाथ में देकर लिखे। जब सन्ध्या का समय आया तो प्रथम एक शब्द हुआ फिर गन्धर्व, अप्सरा आदि प्रकटहो सांगीतरीतिसे गाने, बजाने और नाचने लगे तथा सब साज बाज सातों स्वरों के साथ होता जाताथा। इसी तरहसे राजा नित्य नित्य नये नये आनन्दों से रात बिताता था और दिनभर नये नये चित्र लिख लिख कर रातको निरंतर देखता रहता था यहां तक कि रनिवास में जाना छोड़ दिया। रानियों के मनमे चिंता हुई कि किस कारणसे महाराज महलों में नहीं पधारते हैं और अलग क्यों रहते हैं यह मालूम करना चाहिये। रानियां यह विचार आपस में कर राजा के वृत्तान्त जानने में तैयार हुईं और कहने लगीं कि हमारा जीना धिक्कार है और धर्म कर्म भी सब वृथा ही है कि राजा हमको छोड़ अलग होरहा है। हम यहां विरहकी मारी भारी दुःख भोग रही हैं। एक दिन वे सब रात के समय सवारहो उस मन्दिरमे गईं जहां कि राजा नित्य नित्य नये नये

अथ अष्टादशः प्रदीपः।

वियोगिनोऽपि संयोगे विक्रमी विक्रमो ह्यभूत्॥
वियोगिनं द्विजं कामकन्दलाढ्यं यथाऽकरोत् १८

अर्थ। वियोगवाले विरही के संयोग करने में भी विक्रमादित्य विक्रमी (पराक्रमी) हुआ जैसे वियोगी ब्राह्मणको कामकन्दलासे मिलाकर प्रसन्न किया १८॥ दृष्टान्त॥ एक बड़ा गुणी माधवनाम ब्राह्मण था वह योगी होकर सब पृथ्वी पर फिर आया पर कहीं ठहर कर रहने न पाया। वह रूप में मानो कामदेवका अवतार था उसको देखतेही स्त्रियां मोहित होजाती थीं। वह सब विद्या पढ़ाथा और अत्यन्त चतुर था। वह जिस राजाकी सेवा करने जाता था वहां एक दिन तो उसको आदर होता परन्तु जब वह अपना गुण प्रकाश करता तो उसको राजा अपने देशसे निकाल देताथा इसी प्रकार वह देश देश भटकता और दुःख पाता कामा नगरी में आ पहुँचा वहां का राजा कामसेन था। उसके यहां कामकन्दला नाम एक वेश्या थी। वह मानो उर्वशीका अवतारथी। गंधर्व विद्यामें अतिही चतुरथी। एक दिन वह राजाकी सभामें नृत्य कररही थी उस समय माधव भी उस राजद्वार पर पहुँचा और द्वारपालों से कहा कि राजासे जाय हमारा समाचार कहो कि आपके दर्शनको एक ब्राह्मण आया है ड्योढ़ीवान उसकी बात सुनी अनसुनीकर रहगया और वह ब्राह्मण वहां ही बैठगया पर ज्यों ज्यों मृदंगकी ध्वनि और गानेका शब्द आता था त्यों त्यों ही वह शिर धुन धुन कर कहता था कि

कौतुक देखरहा था। फिर हाथ जोड़ शिर नवाय विनती कर कर कहने लगीं कि महाराज ! हमसे ऐसा क्या अपराध हुआ है कि जो आपने हम सवोंको त्यागाहै यह सुनकर राजा हँसा और कहने लगा कि सुन्दरियो ! तुम्हें किसने सिखाया है कि जिससे तुम यहां आई। क्या तुमको किसीने कुछ कहा है जो तुम्हारा मुख मलिन दीखता है। राजाकी यह बात सुन कर उन्होंने शिरझुकाय कहा कि हे स्वामिन् ! हम अबलाओं ने कभी दुःख नहीं देखा है सुख मेंही सब आयु बिताई है अब एकबारही हम सब दुःसहविरह से व्याकुल होरही हैं यह हमारा दुःख आपके विना कौन दूर करे और किससे कहैं। आपने हमें वचन भी दियाथा कि हम तुमको कभी भी पीठ न देंगे। अब एकबारही निश्चिंत होरहे हो। हे स्वामिन् ! यह विरह हटावो। राजा को उनकी ऐसी ऐसी बातें सुनते सुनतेही सवेरा होगया। फिर रानियो ने कहा कि महाराज ! जबसे आपने मंदिरका वास लिया है तभी से रनिवास सूना है। यह सबका पाप आपहीको लगताहै। क्योंकि आप स्वामी हैं। राजा हँसकर बोला कि अब जिससे तुम सब प्रसन्न हो सोही हम करें और जो मांगो सोही देवें तब तो रानियां प्रसन्नहो बोलीं कि स्वामिन् ! यदि आप वर देते हैं तो यह ढेला हमें देदीजिये। तब सुनतेही राजा ने वह ढेला देदिया। रानियां वह ढेला ले, सवारहो निज निज महलों में आईं और राजाजी को भी लाचारहो लौट आनाही पड़ा ॥ इति सोलहवांप्रदीप ॥

अथ सप्तदशः प्रदीपः ।

विक्रमी विक्रमार्कोऽभून्मृतसञ्जीवनप्रभुः ॥

डुबवा देऊंगा। माधवने कहा महाराज! मुझसे ऐसा क्या अपराध होगया जो अपने देशसे निकालतेहो। राजा बोला कि जो कुछ मैंने तुझको दिया वह सब तैंने इस वेश्या को देदिया। क्या मेरे पास देने को कुछ न था? जो तैंने दिया। यह सुन मन मलिन हो माधव वहां से बाहर जाय एक वृक्ष के नीचे व्याकुल खड़ा हो कहनेलगा कि जो अपने बेटे को माता ही विष देदेवे और पिता पुत्र को बेच देवे और राजा जो सर्वस्व छीनलेवे तो फिर किसकी शरण लेवें। राजा ने अपने नगरसे निकाल दिया अब मैं कहां रहूं। योंही अनेक प्रकार की चिन्ता कर कामकंदला का नाम लेलेकर रोताथा और उधर कामकंदला भी राजासे बहाना कर विदा हुई और एक आदमी दौड़ाया कि वह ब्राह्मण जाने न पावे उसको ले जाकर मेरे मकान में बैठा दो। वह आदमी गया और ब्राह्मण को ले जाकर उसके मन्दिर में बैठादिया। फिर वह भी शीघ्र जा पहुंची और दोनों आपस में प्रेमकी बातें करने लगे। ब्राह्मणने कहा कि मुझको राजाने देशनिकाला दिया है और तैंने अपने घर बुलालिया है यदि यह बात राजा जानेगा तो मेरे प्राण जायँगे परन्तु मैं तो दुःख ने छूटूंगा किन्तु तुझको भी कष्ट देगा इससे ऐसा उचित नहीं है कि जान जातीरहे और जगत् में हँसी होवे। प्रेम तो महादुःखकी खानि है जिसने प्रेम के फंदे में पांव दिया उसने कभी भी सुख नहीं पाया। ये बातें माधव की सुनकर कामकंदलाने कहा कि अब तो मैं इस पथ में आगई हूं होगा सो देखा जायगा। इतना कह सब साजबाज मँगवाकर अपनी विद्या दिखानेलगी। जितनी विद्याएं उसको याद थीं

यथा मृतन्द्विजं राजा मृतसेकादजीवयत् १७

अर्थ। पराक्रमवाला विक्रमादित्य मरेके जिवाने में भी प्रभु (समर्थ) हुआ जैसे राजा ने मरेहुये ब्राह्मण को अमृत के सिंचनसे जिवाया १७॥ दृष्टान्त ॥ एक दिन विक्रमादित्य ने प्रसन्न होकर रासमण्डली के प्रधान को आज्ञादी कि यह कार्तिक का महीना परम पवित्र है इसमें मन लगाकर हरि-भजन करना चाहिये इसलिये शरदपूनों को रासलीला करो। प्रधान ने राजाकी आज्ञा पाय देश देश के राजाओं और पंडितों को न्योता देकर बुलवाये और जितने नगर के योगी थे वे भी बुलवाये तथा जितने देवता थे वे भी मंत्रों से आवाहन कर बुलाये। अब रास होनेलगा तथा चारोंओर से जय जय शब्द होनेलगा और राजा एक एककी शिष्टाचार से मनुहार करनेलगा और ठाकुर का प्रसाद फूलमाला आदि सबको देतारहा। जब राजा ने जो देखा कि सब देवता आये और चन्द्रमा नहीं आया तो अपने मनमें विचारकर वेताल पर सवार होकर चन्द्रलोक को गया। वहां जाय चन्द्रमाके सम्मुख हो दंडवत् की और हाथ जोड़ बोला स्वामिन्! मेरा क्या अपराध है जो आपने कृपा न की। केवल तुम्हारे विना मेरा काम अधूराहै। अब विजय कीजिये और मेरा काम सुधारिये। आपको धर्म होगा और मुझे इस संसार में यश मिलेगा। कदाचित् इस काम में आप विलंब करेंगे तो मैं हत्या देऊंगा। चन्द्रमा ने हँसकर कोमल और मधुर वचन से कहा कि राजा! मैं सत्य कहताहूं तुम मनमें उदास न हो। मेरे जानेसे संसारमें अन्धकार होजावेगा इससे मेरा जाना नहीं

सब दिखाचुकी तब माधवने उन यंत्रों के साथ अपना भी गुण दिखाया। जब थोड़ीसी रात रहगई तब कामकन्दला ने कहा कि तुमने बहुत श्रम किया अब चलकर आराम कीजिये यह कह माधवको रंगमहलमें लेगई। जब राजाकी बात याद आई तो जितनी प्रसन्नता थी वह जातीरही और घबराकर माधवने कहा कि सुन्दरी! रात तो आनन्द में बीती पर अब जो मैं यहां रहूंगा तो दोनों के प्राण जायँगे इसलिये कुछ यत्न करना चाहिये जिससे निर्वाह होवे मैंने एक बात विचारी है कि अब मैं यहां से जाऊं और कुछ उपाय कर फिर आकर [illegible] भी लेजाऊंगा। तू मन में ढाढ़सबांध घबरा मत। मैं [illegible] देकर जाताहूं। इतनी बात सुनतेही वह तो मूर्च्छा खाय गिरी और माधव ने उठ अपनी राहली। वहां से निकल वन वन फिरने लगा और हाय कामकन्दला! हाय कामकन्दला!! कह कह कर पुकारने लगा। यहां सखियोंने गुलाबका जल छिड़ककर उसे उठाई तो कुछ होश आया। फिर वह भी माधव माधव कह पुकारने लगी। खाना, पीना, सोना और सब आराम त्यागदिये। सखियां बहुत समझाती थीं पर उसके जीमें एकभी नहीं आतीथी। ज्यों ज्यों गुलाब, चन्दन, चोवा, इत्र लगाती थीं त्यों त्यों उसके चौगुनी दाह होतीथी। किसीप्रकार भी शीतलता नहीं होतीथी। जब कोई माधवका नाम और गुण सुनाता तब उसे चैनपड़ता था। इस ओर माधव भी भटक कर विचारनेलगा कि अब इस संसारमें ऐसा कौन है जिसके पास जावें और वह हमारा दुःख दूर करे। फिर विचार किया कि राजा वीर विक्रमादित्य

होता। तुमको मेरा दर्शनहुआ तुम्हारा काम सफल होगा। अब अपने नगरमें जावो। जो कार्य आरम्भ किया है उसको सम्पूर्ण करो। इसतरह राजाको समझाय और अमृतदे विदा किया। राजा चन्द्रमा को दण्डवत्कर अपने नगर को पधारे। राजाने राह में देखा कि किसी ब्राह्मण को दो यमके दूत लिये जाते हैं। राजा ने उसको जानलिया और ब्राह्मण ने भी राजा को दूरही से देख जानलिया कि इस राजा से भेंट है। राजा ने उस ब्राह्मणका शब्द सुनकर कहा कि भाई तुम कौनहो। तब उन दोनों ने कहा कि हम यमराज के भेजे हुये उज्जयिनी नगरी को गये थे और अब इस ब्राह्मणको ले अपने स्वामी के पास जाते हैं। राजाने कहा कि पाहिले इसे हमको दिखादेवो फिर जाना। तब दूत राजा को साथ लेकर नगर में आये और जहां उस ब्राह्मणकी देह पड़ी थी वह दिखाई। राजा ने उसे देखतेही विचारा कि यह तो हमारा पुरोहितही है इसको बचाना चाहिये। फिर राजा ने उन दूतोंको बातों में लगा वह अमृत उसके मुखमें डालदिया। वह ब्राह्मण रामराम कह उठ बैठा। तदनन्तर राजाने प्रणाम किया और ब्राह्मणने आशीर्वाद दी और कहा कि मैंने आपसे जीवदान पाया। दूतोंने मन में अचरज कर विचारा कि राजा ने यह क्या किया हम यमराजसे जाकर क्या कहेंगे। निदान उन्होंने सब वृत्तान्त जाय कहा। यमराज सुन चुप होरहा और राजा ब्राह्मणका हाथ पकड़ अपने घरको ले गया और बहुतसा दान दे उसे विदा किया। राजा का यह यश संसार में फैला॥ इति सत्रहवां प्रदीप॥

परदुःखहारी कहेजाते हैं भला उनके पास जावें और देखें कि लोग सत्य कहते हैं या झूठ। यह विचारकर उज्जयिनी नगरी को चला गया। वहां लोगों से पूछा कि यहां के राजा से भेंट कैसे होसकेगी? तब एक नगरनिवासी बोला कि गोदावरी के किनारेपर एक शिवजी का मठहै राजा वहां नित्य दर्शन करनेआता है। वहांही तू जा जो तेरा मनोरथ है वह पूरा होगा। यह सुन वह वहांही गया और उस मठके द्वारकी चौखटपर लिखा कि मैं विदेशी, दीनदुःखी ब्राह्मण विरहसे अति व्याकुल हो तुम्हारे देशमें आयाहूं। सुनाहै कि राजा परदुःखहारी हैं। जो राजा यह मेरा दुःख मिटावे तो जी रहसक्ता है नहीं तो तीसरे दिन गोदावरी में डूबकर मर जाऊंगा मैंने अपने मनमें यही ठानी है। तुम राजा महाराजा हो और सदाही गो-ब्राह्मणकी रक्षा करते रहेहो और अब भी करोगे। मैंने यह मनकी कामना प्रकट करदी है। उस राजाका यह नियमथा कि जबतक किसी दुःखीका दुःख दूर नहीं करदेता तबतक अन्न जल तो क्या दातून तक नहीं करताथा। उस दिन राजा भोरही दर्शनको गया और दर्शन कर परिक्रमा करने लगा। ज्योंही राजा ने दृष्टि ऊंची करके देखा तो वह लेख दिखाई दिया। राजा ने उसको बांचा और महादेव को दण्डवत् कर राजमन्दिर में आय आज्ञा दी कि माधव नाम ब्राह्मण हमारे नगर में आयाहै जो कोई उसे ढूंढ़ लावेगा वह मुंहमांगा द्रव्य पावेगा। यह आज्ञा सुनतेही नगर के लोग उसको ढूंढने निकले। घाटबाट, टोला, मुहल्ला, गली, बाग, बगीचा और सब नगर ढूंढ देखा पर पता न पाया फिर

राजा ने अपनी दूतीको बुलाकर कहा कि तू उस ब्राह्मण का पता लगा। वह यह सुन बोली महाराज! यह कौन कठिन बात है मैं अभी जाकर पता लगाती हूं। वह दूती शिवमंदिर में जहां उसने लिखाथा उसके पास जाय बैठी। सांझ के समय वह भी भटकताहुआ आपहुंचा। उस दूती ने इसको देखतेही जानलिया कि वह यहही है क्योंकि मुंह पीला और आंसू वह रहे हैं। फिर वह भी वहां आकर बैठगया और एक दम हाय कामकन्दला! कहके पुकारा। उसने उसकाहाथ जा पकड़ा और कहा कि मैं राजाकी आज्ञापाकर तुमको ढूंढने के लिये आई हूं तुम मेरे साथ चलो तुम्हारा मनोरथ पूरा होगा। तुम्हारे दुःखसे राजा भी दुःखी है। यह सुनतेही वह उसके साथ हो लिया फिर वह भी राजा के समीप पहुंचके कहने लगी कि यह वही वियोगी है जिसके लिये आपने ऐसा दुःख उठाया है! राजाने ब्राह्मण से पूछा तुम किसके वियोग से ऐसे व्याकुल होरहे हो मेरे आगे कहो। तब उसने कहा महाराज! कामकन्दलाके वियोगसे मेरी यह दुर्गति होरही है। वह राजा कामसेन के पासहै। तुम धर्मात्मा हो मैं तुम्हारे पास इसीलिये आयाहूं तुम उसको दिलादेवो तो जीव वचजायगा। यह सुनतेही राजा बोला कि हे विप्र! वह वेश्याहै तुमने उसके प्रेम में अपना धर्म-कर्म छोड़ा यह उचित नहीं है। माधव ने कहा महाराज! प्रेमका पंथ निराला है जो जन प्रेम करते हैं वे अपना धर्म, कर्म, तप और तेज उसी के अर्पण कर देते हैं। प्रेमकी अकथ कहानी है वह मुझसे कही नहीं जातीहै। राजा ने जो ये बातें सुनीं तो उसको अपने मकानमें लेगया और सब

रहाहै। उसके हाड़, मांस और चाम सूख गये हैं और उसमें से रक्तकी एक बूंद उस नदी में गिरती है और वही फूल होकर वहांसे बहता चलाजाताहै। इस अचरजको देख मनमें कहने लगा कि भगवान् की लीला कुछ बुद्धि में नहीं आती। फिर नीचे निगाह करके देखा तो ऐसेही बीस योगी जटाधारी बैठे हैं और सूख कर वे भी काष्ठवत् होगये हैं और उनके चारों ओर दंड कमंडलु पड़े हैं और जिस ज्ञान ध्यान में जैसे बैठेथे वैसेही बैठे हैं। यह दशा वहां की देख प्रधान उलटा लौटा और अपनी नावपर सवार हो कुछ दिनोंमें अपने नगर में आपहुंचा। लोगों ने उसके आने के समाचार पा अगवानी लेनेको गये और लेआये। जो कोई आता था मिलकर और क्षेमकुशल पूछकर बधाई देताथा। उसके घरमें भी नौबत बजने लगी और मंगलाचार होनेलगा। यह समाचार राजाने सुना और एक प्रधानको भेज कर मंत्री को बुलाया। वह आकर बुला लेगया। मंत्री वहां गया और राजाके पांवोंपर गिरपड़ा। राजाने उठकर उसको छाती से लगा क्षेम-कुशल पूछी और कहा कि तू कहांतक गया था और उसका कहां ठिकाना करआया। यह सुनतेही मंत्री ने वे फूल भेंट किये और हाथ जोड़कर कहनेलगा कि महाराज! एक अचम्भे की बातहै, जो मैं कहूंगा तो आपको विश्वास नहीं आवेगा। राजानेकहा कि जो तुमने अचंभा देखाहै वह वर्णन करो। वह बोला कि महाराज! मैं यहां से चला हुआ एक वनमे पहुंचा और वहां जाकर एक पहाड़ देखा। उस पहाड़ पर जब मैं चढा तो एक पहाड़ और दृष्टि मे आया फिर उस पहाड़ को लांघ जब मैं

रानियोंको आज्ञादी कि तुम अपना अपना शृंगार कर आवो। सब रानियां शृंगार कर आईं तब राजाने उस विप्रसे कहा कि इन रानियों में से जिसे चाहो उसे ले लेवो और अपने मन का दुःख बिसारो और सुख से रहो। उसने उत्तर दिया कि महाराज ! मैं आपके आगे सत्य कहताहूं कि मेरी आंखों में वही बसरही है इससे मेरी दृष्टि में कुछ नहीं आता। चातककी तृषा स्वाती की बूंदसे ही बुझती है और जलपर उसकी रुचि नहीं होती है। उस विप्र की ऐसी प्रेमकी दृढ़ता देख राजाने अपने मनमें विचारा और फिर उस ब्राह्मण से कहा कि हे देवता ! तुम स्नान पूजनकर कुछ खालेवो तबतक मैं भी अपने लोगोंको बुलाकर तुम्हें साथ लेचलूं और कामकन्दलासे मिला दूं। तुम अपने जी में किसी बात की चिन्ता मत करो मैंने तुमसे यह वचन हारा है। विप्र तो अपने भोजन करनेमें लगा और राजाने प्रधान को बुलाकर आज्ञा की कि मेरे डेरे नगर से बाहर करदे। चार घड़ी बाद मैं कामानगरी को जाऊंगा सबको खबर करो। फिर कुछ समय में राजा तैयारहो विप्रको साथ ले डेरों मे जा प्राप्त हुआ और जितने राजाके नौकरथे वे भी सब तैयार हुये। फिर वहां से चलकर कुछ दिनों में कामानगरी से दश कोश के अन्तरपर जा डेरा किया और उस राजाको पत्र लिखा कि हम कामकन्दला वेश्या के लिये तुम्हारे यहां आये हैं उसे भिजवा दीजिये। जो नहीं भेजो तो युद्धकी तैयारी करो। यह पत्र में लिख एक दूतके हाथ भेजदिया। राजाको खबर हुई कि राजा विक्रमादित्य का एक दूत पत्र लेकर आया है। यह सुनतेही राजाने उसको

आगे गया तो पहाड़ के नीचे एक सुन्दर मन्दिर देखा। मैं उस के पास गया तो एक वृक्ष पर पांवों में जंजीर बांधे हुये उलटा लटकता हुआ एक तपस्वी दृष्टि पड़ा। मांस चाम उसका सब हाड़ों में सटरहाहै और उस देहसे जो रक्त टपकता है वह फूल बनकर वहताहै और उसके समीपमें बीस तपस्वी आसन लगाये जिस ध्यानमें बैठेथे वे ज्योंके त्योंही रहगये हैं प्राण एकमें भी नहीं है। यह सुनकर राजा हँसे और मंत्रीसे कहने लगे कि सुन, मैं उसका विचार तुझसे कहताहूं कि वह जो तपस्वी जंजीर में लटकता देखाथा वह तो मेरा देह है। मैंने उस जन्म ऐसी कठिन तपस्या की थी जिसका फल यह हुआ कि मुझे राज्य मिला और वे जो बीस सिद्ध तैंने देखे थे वे बीसों ये दास हैं जो तैंने लादिये और उस तपस्या के तेज से मेरे आगे कोई नहीं ठहरसक्ता है उसी के बल से मैंने शंख को मारा है। यह पूर्वजन्म का लिखा था इसमें मेरा कुछ दोष नहीं है। जब तक मैं इस पृथ्वी में अखण्ड राज्य करूंगा तबतक तू मंत्री रहेगा। तू अपने जी में चिन्ता मत कर इसमें तेरा भी कुछ दोष नहीं है जैसा पूर्वजन्मका लिखाथा वह हुआ। जैसी उन्होंने मेरी सेवा की थी वैसाही अब उसका फल भोग करेंगे। तब उन्होंने मेरे साथ जी दियाथा इसलिये मैंने उन बीसों को अपने निकट रक्खा है। अपना परिचय देने के लिये तुझसे यह निठुराईकी थी। अब तू विश्वास रख। तैंनें मेरा वृत्तान्त जाना है। सब लोग कहते हैं कि विक्रमने अपने बड़े भाईको मारा परन्तु इसमें मेरा दोष कुछ नहीं है जो कर्मका लिखाहै वही होता है। तुझको आजसे मैंने अपना प्रधान किया।

सामने बुलवाया। उसने प्रणाम कर राजा के हाथ में पत्र देदिया। राजाने उस पत्रको बांचकर कहा कि अच्छा अपने राजासे कहो चले आवें। हम युद्ध करने को तैयार हैं। दूत ने आकर राजासे कहा कि महाराज! वह लड़ने को तैयार है। तब तो राजाने अपनी सेनाको भी लड़नेकी आज्ञा दी। फिर राजाके मनमें आया कि जिसके लिये हम आये हैं उसकी प्रीतिकी भी तो परीक्षा लेनी चाहिये। यह विचारकर राजा वैद्य का स्वांग बनाय कामा नगरी में गया और लोगों से कामकन्दला का मकान पूछ द्वार पर जा "वैद्य हकीम कर" पुकारा। यह शब्द सुन एक दासी बाहर आई और पूछने लगी कि यदि तुम वैद्यहो तो हमारी नायिका के रोगका यत्न करो जो वह अच्छी होगई तो तुमको बहुतसे रुपये मिलेंगे। यह कह उसको साथले कामकन्दला के पास लेगई। राजा ने देखी कि वह निर्जीव सी पड़ी है फिर राजाने उसकी नाड़ी देखके कहा कि इसके कोई ऐसा रोग नहीं है जो औषध से मिटे। केवल इसको किसी के वियोग की बीमारी है। उसी से इसकी दुर्गति होरही है। यह कहतेही कामकन्दला ने आंख खोलकर देखा और बोली कि इसका कुछ यत्न तुम्हारे पास हो तो करो। राजा बोला कि इसका यत्न तो था पर अब कुछ कहनेकी बात नहींहै। वह बोली अवश्य कहो। राजाने कहा कि माधवनाम एक ब्राह्मण था उसको हमने उज्जयिनी नगरीमें वियोग से दुःखी देखाथा। वह अब दुःख पाकर मरगया। यह सुनतेही उसने भी हायकर अपना देह छोड़ा। यह दशा देख घर बाहरके सब रोनेलगे तब इसने कहा कि कुछभी चिंता न

अब जिसमें राजकाज अच्छा होवे वह करना और यह बात किसीके आगे मत कहना इसलिये कि जो सुनेगा वह राज्य के लोभसे योग कमावेगा ॥ इति बीसवां प्रदीप ॥

अथैकविंशः प्रदीपः।

## दत्ते वित्तेऽप्यसौ पश्चाद्दद्यादन्यदपि प्रभुः ॥
## प्रसन्नस्तेन दानेन यथाऽदाद्विक्रमो धनम् २१

अर्थ। समर्थ मनुष्य दान दिये पीछे उस दान से प्रसन्न होकर और भी दान देता है जैसे विक्रमादित्य ने दान देकर भी और दान दिया २१ ॥ दृष्टान्त ॥ एक दरिद्री भाट खराब हाल था वह सब पृथ्वी के राजाओं के पास फिर आया परन्तु एक कौड़ी भी किसीसे न मिली। जब लौटकर अपने घरमें आया तो देखा कि बेटी ब्याहने के योग्य होगई है। यह अपने जीमें चिंताही करताथा कि उसकी भाटिनी बोल उठी कि तुम सब देशों में फिर आयेहो जो कमाकर लायेहो वह कहो। उसने उत्तरदिया कि मेरी प्रारब्धमें धन नहीं है। इसलिये कि मैं सब राजाओं के पास गया और उन्होंने शिष्टाचार भी किया पर एक पैसा भी हाथ न आया। अब मेरे जीमें एक बात आती है। राजा वीरविक्रमादित्य बाकी रहगया है उसके पास भी जाकर मागूं जिससे मेरे जीका संदेह मिटे। फिर वह भाटिनी बोली कि अब तुम कहीं मत जाओ और संतोषकर रहो। कर्म का लिखा फल यहीं बैठे पावोगे। भाटने कहा कि राजा वीरविक्रमादित्य बड़ा दानी है। उसके पास जो जो कामना कर गये वे खाली नहीं फिरे और अपने मनोरथ को

यह क्या कहा ? यह तो सर्वत्रही प्रसिद्ध है कि जन्म लेतेही लड़का माता पिता के जो जो आचरण देखता है उसी व्यवहार से चलता है । इसमें कर्म का लिखा क्या है। बालक सिखाये से सिखता है और जैसी संगति में बैठता है वैसी उसकी बुद्धि होती है। फिर मंत्री बोला कि धर्मावतार ! आप की बराबरी हम नहीं करसक्ते यह अपने मन में विचार करके देखिये कि कर्म का लिखाही फल मिलता है। तब राजा ने कहा कि अच्छा इस बात की परीक्षा लेनी चाहिये । फिर राजाने महावन में एक मंदिर बनवाया जहां कि मनुष्यका शब्द भी न जाय वहां अपने एक बेटे को पैदा होतेही उसे मन्दिरमें भिजवादिया और उसके साथ एक ऐसी दाई करदी कि जो आंखो से अंधी, कानों से बहरी और मुँह से गूंगी थी। वही उसको दूध पिलाती थी और पालन करती थी। फिर इसी प्रकार से एक मंत्रिपुत्र को और एक ब्राह्मण के सुत को तथा एक कोतवाल के पुत्रको जन्मतेही गूंगी और बहरी दाई दे उसी मंदिर में भिजवा दिया। वे दिन प्रतिदिन बढ़नेलगे। और उस मन्दिर के दो दो कोस चारों ओर ऐसी गाढ़ी चौकी बैठा दी कि जहां मनुष्य के जाने की तो क्या सामर्थ्य थी ढोल नगारा आदि की भी ध्वनि न जाती थी। इस तरह से जब बारह बरस बीतगये तब एक दिन ब्राह्मणीने अपने स्वामी से कहा कि स्वामिन् ! एक युग पूरा हो चुका परन्तु मैंने अपने पुत्र का मुँह नहीं देखा। कदाचित् मेरा प्राण निकल जाय तो मनमें देखने की अभिलाषा रहजायगी इससे अब आप राजा के निकट जाकर कहो कि महाराज ! बारह बरस

पहुँचे। ये बातें कर वह राजा के पास चला और गणेशजी को मनाय राजा के सम्मुख जा खड़ाहुआ। राजा ने दण्डवत की और वह आशीर्वाद देकर बोला कि महाराज! बहुत भूमि फिर आयाहूं अब आपका यश मुझे यहां लेआया है आप इसलोक में इन्द्रके अवतार हैं और गुणके निधानहैं आपके बराबर दानी संसार में कोई नहीं है। इससमय में आप दान देनेको राजा हरिश्चन्द्र हैं। सब पृथ्वीमें आपका यश छारहाहै। स्वामिन्! मैं कालका सुत हूं।मैंने भाट वंशमें आकर अवतार लियाहै अब तुम्हें यांचने आयाहूं। मेरा मनोरथ पूरा करदो। मैंने संसारमें फिरकर सबको देखा पर सिवाय आपके मेरी आशा का पूरनेवाला और कोई नहीं है। तब राजाने हँसकर कहा कि तुम अपना सब मतलब मेरे आगे ठीक ठीक कहो कि मैं तुम्हारी कामना पूरीकरूं। भाटने कहा कि मुझे अपने कर्म का भरोसा नहीं है आप वचन दीजिये तो मैं कहूं तब राजा वचन देनेलगा तब भाट बोला कि महाराज! जो कुछ आपको देना है वह अपने सामने मँगाकर देदीजिये। मुझे अपने कर्म का भरोसा नहीं है और न इस संसार में मुझे किसीका भरोसा है। मेरा काम यह है कि आप मुझे मुँह मांगा द्रव्य दीजिये जिससे मैं कन्याका विवाह करूं। बीस वर्षकी कन्या मेरे है इसलिये आपको यांचने आयाहूं। यह सुनकर राजाने अपने मंत्री से हँसकर कहा कि यह जो जो मांगे वह वह ही इसको देवो। उसने दश लाख रुपये रोकड़ी और हीरे, लाल, मोती, सोने, रूपे के गहने थाल भर भरकर दिये और वह ले आशीर्वाद देताहुआ

अपने घर में आया। वह जो कुछ लाया था वह सब व्याहमें लगादिया। राजाने उसके पीछे दो जासूस करादिये थे कि तुम जाकर देखना कि यह धनको ले जाकर क्या करताहै और उसका समाचार ठीक ठीक मुझे लाकर देना। जब वह व्याह करचुका और उसके पास एक दिनके भोजन को भी न रह गया तब उन जासूसों ने आकर राजाको समाचार दिया कि महाराज! उस भाटने बेटी का विवाह ऐसा किया कि इस कलियुग में कोई और ऐसा नहीं करसक्ता। जो कुछ आपके यहांसे धन लेगया था वह छिनभर में बेटीके व्याहमें देदिया। यह सुनकर राजाने और कई लाख रुपये उसके घर भेज दिये और अपने चित्तमें बहुत प्रसन्न हुआ कि धन्य भाग्य मेरे हैं कि जो मेरे राज्यमें ऐसे मनुष्य हैं॥ इति इकीसवां प्रदीप॥

अथ द्वाविंशः प्रदीपः।

विक्रमी विक्रमार्केण समोऽन्यो न महीपतिः॥
आसीद्य शंकरात्सद्य स्वमृत्योर्ज्ञानमाप्तवान् २२

अर्थ। विक्रमादित्य ऐसा पराक्रमी राजा और नहीं हुआ जिसने शिवजी के सकाश से निज मृत्यु को भी जाना २२॥

दृष्टान्त॥ एकदिन राजा विक्रमादित्य सभा में बैठाथा उस समय एक दासी ने आकर विनती की कि महाराज! उठिये पूजा का समय जाता है। यह सुनकर राजा ने विचारा कि इसने सत्य कहा मेरी उमर चली जाती है और मुझसे ज्ञान, धर्म, पूजा आदि नहीं बन आये इससे उत्तम यहहै कि इस राजकाजकी माया भुलाय अब योग करना चाहिये जोकि अन्य

कि तुम अपनी कुशल कहो कहां थे और किस ओर से आये हो ? वह बोला कि महाराज ! कुशल क्षेम कहाँ है ? इस ओर संसार में उपजते हैं और उस ओर विनशते जाते हैं जैसे घड़ी भरती और डूबजाती है । प्राणी जानता है कि दिन जाता है और दिन जानता है कि प्राणी जाताहै। यही सबका व्यवहार है इसमें कुशलक्षेम काहेकी कहूं । उसकी ये बातें सुन राजाने दीवान से कहा कि इसको यह किसने सिखायाहै जो कुछ तैंने कहाथा वह सब सत्यहै यह फल इसने कर्महीसे पाया है । फिर राजाने कोतवाल के बेटे को बुलवाया उसने भी आतेही राजा को प्रणाम किया और हाथ जोड़ खड़ा हुआ । राजाने कुशल पूछी तब उसने कहा कि पृथ्वीनाथ ! दिन रात हम नगरका पहरादेते हैं इसमें भी चोर आकर चोरी करताहै और बदनाम हम होतेहैं।जब विना अपराध कलंक लगताहै तो फिर कुशल काहेकी है। राजा ने फिर ब्राह्मण के पुत्रको बुलाया। जब वह सम्मुख आया राजाने दण्डवत् की। उसने भी मन्त्र पढ़कर आशीर्वाद दी । राजाने उसकी कुशल पूछी तब उसने कहा कि महाराज ! आप मुझसे कुशल पूछते हैं सो कुशल कहां है । जब मेरी आयु दिन दिन घटती जाती है तो कुशल कहां से होसक्ती है ? मनुष्य चिरंजीवी होवे तो कुशल हैं जब जीवन मरण साथ हैं तो उसकी क्या कुशल कहूं । राजाने चारों की चार बातें सुनकर मंत्री से कहा कि सत्य है पढ़ाने से पण्डित नहीं होता । पण्डिताई कर्म में लिखीहो तो मिलती है । यह कह मंत्री को सब प्रधानों का प्रधान किया और अपने राजकाजका भारदिया और उन चारों लड़कोंके व्याह

जन्म में काम आवे। राजाने अपने मन में यह विचारा। फिर धन, जन और राज्य इन सब को मिथ्या समझकर तपस्या करनेको एक वन में चला और यह विचार करता जाता था कि इस संसार में जीना ओस की बूंद के समान है और मैंने जीने के भरोसे पर अपना काम अकारथ गँवाया यह विचार करता हुआ एक महावनमें जा पहुँचा। वहां जाकर देखे तो एक मण्डली तपस्वियों की बैठीहुई है। एक एक के आगे धूनी जल रही है और आसन लगाये अपने अपने ध्यान में लीन होरहे हैं। कोई ऊर्द्धबाहु, कोई कपाली आसन, कोई पंचाग्नि है इसी रीति से अनेक प्रकारकी साधनाएं कर रहे हैं। कोई कोई तो शरीर से मांस काट काट कर होम कररहाहै। इस प्रकारसे उनकी तपस्या देख, राजा तप करने लगा। आप तपस्या करताथा और उनकी तपस्या देखता था। कुछ दिनोंमें तपस्वियों ने अपना सब शरीर होम दिया। उनकी देखादेखी राजा भी अपना शरीर होमनेलगा। कई महीनेमें राजाने एकदिन अपना शिर भी काटकर होम दिया। वहां एक शिवका मंदिर था उसमें से एक शिवगण निकला और निकलकर सब तपस्वियों की धूनी में से राख समेटकर अलग अलग ढेरी की और फिर जा शिवजीको खबरदी कि महाराज! जो आपने कहा था सो मैं कर आया। शिवने आज्ञा की कि यह अमृत ले जा और उनके ऊपर छिड़क आ। वह आज्ञा पाय अमृत ला ज्यों ज्यों छिड़कताथा त्यों त्यों उनमें से एक एक राम राम, शिव शिव, कह कह कर उठ खड़ा होता था। सबपर तो उसने छिड़कदिया परन्तु राजाकी धूनी

कर दिये तथा उनको बहुतसा धन दौलत दिया ॥ इति उ-
न्नीसवां प्रदीप ॥

अथ विंशः प्रदीपः।

पुराचीनो यथा मन्त्री कार्य्यं कुर्य्यात्प्रभोःश्रमात्॥
न तथा मन्त्रिणौ नव्यावनुभूतं तु विक्रमे २०

अर्थ। जैसे पुराना मन्त्री परिश्रम से स्वामी का काम करे तैसे नवीन मन्त्री नहीं करे। यह विक्रमादित्यमें अनुभव किया गया २०॥ दृष्टान्त॥ जिस समय में राजा विक्रमादित्य शंख को मारकर राज आसन पर बैठा तब शंख के मंत्री को बुला कर कहा कि तुमसे मेरा काम नही चलेगा। तू बीस दास मुझे बुला दे जो राजकाज के योग्यहों। तुमसे इस कामका बन्दोबस्त न होगा। मैं उनसे सब काम लेऊंगा। राजा की आज्ञा पाय बीस आदमी उसी नगर से ढूंढ़कर ले आया जो कि कुल में, वयस में और सुन्दरता में सबके सब अच्छे थे राजाके सामने खड़े करदिये। राजा उनको देखतेही बहुत प्रसन्न हुआ और उसी समय वस्त्र पहना के कहा कि तुम हमारी सेवा में सदा उपस्थित रहा करो। फिर कुछ दिन बाद उनमें से किसी को मंत्री, किसी को कोतवाल और किसी को सेनापति किया। इसी प्रकार से एक एक को काम दे पुराने लोगों को छुड़ा दिया और सब नया बन्दोबस्त किया परन्तु एक उस पुराने मत्री को नहीं छुड़ाया। पुराना मंत्री जब अपने घर में बैठा करता तो वे सब पुराने लोग आते और आपसमें चर्चा करते कि यह राजा बुद्धिमान् है जो राज्य का ऐसा प्रबन्ध

भूलगया। वे सब तपस्वी मिलकर शिवकी स्तुति करनेलगे कि महाराज! आप भक्तराजहैं और अनाथके नाथ हैं जिसने आपकी शरण ली है उसका मनोरथ आपने पूरा किया है और जहां जहां सेवकों को संकट हुआ है वहां वहांही उनके सहायक हुये हो। यह स्तुति करके फिर उन सेवकों ने कहा कि महाराज! एक नृपति भी हमारे साथ तपस्या करताथा परन्तु मालूम नहीं कि उसको आपकी आज्ञा हुई कि नहीं। यह सुन महादेवने उस गणकी ओर देखा। उस गण ने देखते ही अमृतला जो धूनी बाक़ी रहीथी उसपर जा छिड़का तो राजा भी राम राम कहकर उठबैठा और हाथ जोड़ स्तुति करनेलगा कि महाराज! संसारके सब जीवोंकी आपही सहायता और पालना करते हैं आप विना इस संसारसागर से पार कौन उतार सक्ताहै। जिसने जगत्मे जन्मले आपको नहीं पहिचाना उसने अपना जन्म निष्फल खोदिया। फिर वहां जितने तपस्वी थे उनको शिवजीने मुँहमांगा वर दिया और सबको विदा किया जब राजा सबके पीछे अकेला रह गया तब उससे भी कहा कि जो तेरी इच्छामें आवे वह वर मांग मैं तुझे दूंगा। यह सुन राजाने कहा महाराज! आपकी दयासे सब कुछ है परन्तु यह मांगता हूं कि संसार के जन्म मरणसे मुझे छुड़ा दीजिये। जैसे और भक्तोंका छुड़ाया है वैसेही मुझसे परमपापी दीनजन को तारो। राजाकी यह बिनती सुनकर दयालु शंकरजी ने हँसकर कहा कि तेरे समान कोई कलिकाल में नहीं है और तू ज्ञानी, योगी, दाता, साहसी और तपस्वी है तथा राजाओं का उद्धार करनेवाला है। मैं

किया । एक दिन मंत्री ने उन लोगों से कहा कि तुम मेरे पास न आया करो क्योंकि मेरे हाथ से तुम्हारा काम तो निकलता नहीं है और राजा सुनेगा तो अप्रसन्न होगा और कहेगा कि यह अपने घर में कुछ मता किया करता है । मैं अपनी बदनामी से डरता हूं । तुम मेरे कहने का कुछ बुरा न मानना । यह सुनकर उनमें से फिर कोई उसके पास न आया । मन्त्री अपने मनमें विचार करने लगा कि ऐसा कुछ यत्न करना चाहिये कि जिससे राजा संतुष्ट हो । रात दिन यही विचार करता था । एक दिन वह प्रधान नदी के किनारे स्नान करने गया । वहां स्नानकर कमरभर पानीमें खड़ा हुआ जप करता था उससमयमें एक फूल अति विचित्र और सुन्दर नदीमें बहता हुआ देखा । मन्त्री ने अपना जप छोड़, आगे बढ, फूल लेकर मनमें विचारा कि यह राजाकी भेंट करूंगा तो वे इसको देख कर बहुत प्रसन्न होवेंगे । फिर वह फूल हाथमें ले प्रसन्न होता हुआ अपने घरमें आ, कपड़े पहनकर राजा के पास गया और फूल भेंट किया । राजा फूल ले बहुत हर्षित होकर बोला कि मैंने तुमको अपने राज्यका प्रधान किया । वह राजा को प्रणाम कर बैठगया । फिर राजाने कहा कि इस फूलका वृक्ष मुझे लादे । यदि वह वृक्ष लाओगे तो मैं तुमसे बहुत प्रसन्न होऊंगा और जो न लासकोगे तो अपने नगरसे निकालदूंगा । राजाकी यह आज्ञाले अपने मन्दिरमें आया और विचार करने लगा कि मैंने पूर्व जन्म में ऐसा क्या पाप किया है जो ऐसी सुन्दर वस्तु राजा को दी और राजा ने प्रसन्न होकर ली प- रन्तु फिर भी यह क्रोध किया । कर्मकी गति जानी नहीं

तुझसे कहताहूं कि अब जाकर अपना राजकाज कर। जब तेरा काल निकट आवेगा तब तू मेरे पास कैलास में विराजमान होगा यह मैंने तुझको वचन दिया है इससे अब तू जाकर मृत्युलोक में राज्यकर। फिर राजा करुणा करके बोला कि महाराज! संसार में तुम्हारे प्रपंच कुछ जाने नहीं जाते हैं यातो अब आप मुझे उबारिये नहीं तो मैं अपना जीव खोता हूं। तब शंकरजीने हँसकर कहा कि जो तू जी खोवेगा तो यम तुझे मृत्यु विना हाथसेभी न छुवेगा और फिर आयुर्बल के दिन भोगने पड़ेंगे। इससे तू जा, उठ, मेरा वचन मनमें रख। इतना कह शिव तो कैलासको गये और राजा के हाथ में कमलका फूल दे यह कहगये कि जब यह कमल मुझाय जाय तब तू जानियो कि मैं छः महीने में मरूंगा। उस फूलको ले राजा अपने नगर को आया और मन का विचार किसी से न कहा। बहुत बरसों के पीछे वह कमलका फूल मुझागया तब राजाने जाना कि छः महीने में मरूंगा। फिर जितना कुछ धन और सामान था सो ब्राह्मणों को संकल्प करदिया। स्त्री और पुत्रके लिये राज्य देदिया। इस प्रकार दान पुण्यकर राजा सदेह कैलासको चलागया॥ इति बाईसवां प्रदीप॥

अथ त्रयोविंशः प्रदीपः।

विक्रमी विक्रमार्केण समोऽन्यो न महीपतिः॥
येनेन्द्रमुकुटं चापि तत्प्रसादात्समाप्तवान् २३

विक्रमादित्यके समान पराक्रमी पृथ्वीपर कोई नहीं है जिसने इन्द्रका मुकुट भी इन्द्रके प्रसन्न होने से पाया २३॥

जाती है कि क्या होगा। इस प्रकार अकेला बैठे बैठे बहुत चिन्ता करनेलगा कि यदि राजा की आज्ञा न मानूं तो देशनिकाला मिलेगा और ढूंढ़ने जाऊं तो कहां से मिलेगा जो दुःख पाकर कहीं जाऊं और ढूंढ़े न पाऊं तो और भी दूना दुःख होगा। मैं यह जानताहूं कि मेरे निकट काल आ पहुंचा है इसलिये अपयश से मरना भला नहीं है। यदि योंहीं मरना है तो वनमें जाऊं और वह ढूंढ़ने से मिलजाय तो अच्छा है नहीं तो वहीं मरजाऊं। ऐसी बातें अपने मनमें विचार और धीरजधर बैठा और अपने दीवान को बुलाकर कहा कि किसी चतुर बढ़ई को बुलादो कि वह एक नाव ऐसी तैयार करदे जिसको बिना मल्लाह के जिस ओर चाहें उस ओर लेजावें। उसने वैसाही बढ़ई बुलवाय ला खड़ा किया। बढ़ई ने कहा कि महाराज! मुझे कुछ धन मिले तो मैं शीघ्रतासे बना लाऊं। मन्त्री ने दीवानसे कहा यह जितने रुपये मांगे उतने इसको दो। रुपये उसको दिये गये। वह रुपये ले घर को गया और कुछ दिनों के बाद तैयार करके खबर दी कि नाव तैयार होचुकी। दीवान ने अपने स्वामी से जाकर कहा कि महाराज! आपने जो नाव बनाने की आज्ञा दी थी वह तैयार है। मंत्री यह सुनतेही नदी के किनारे आया और नाव को देख प्रसन्न हो उस बढ़ई को घोड़ा जोड़ा और पांच गांव करदिये। मंत्री अपनी सामान नावपर रखवाकर कुटुम्ब से विदा हो हाथ जोड़कर सबसे कहनेलगा कि जो हम जीते लौटेंगे तो फिर मिलेंगे और जो मरगये तो यही हमारी बिदा है। यह कहकर जब वहां से बिदा हुआ तो

दृष्टान्त ॥ एक समय राजा विक्रमादित्य ने वेतालों को बुलाकर कहा कि मुझे पाताल में राजा बलिके पास लेचलो। यह सुनते ही वेताल उसको ले उड़े और शीघ्रही पहुँचा दिया। राजा उस नगरको देख अचंभे में हो मन में कहने लगा कि ऐसा नगर आजतक कहीं नहीं देखा जो कैलास समान भासमान है। धन्य है राजा बलि को जो इस नगर का राज्य करताहै। इसप्रकार राजा नगर देखता हुआ बलिराजा की सिंहपौर पर जा खड़ाहुआ और हाथजोड़ विनती कर कर द्वारपालों से कहने लगा कि अपने राजा से मेरे आने का समाचार कहो कि महाराज! मृत्युलोक से राजा विक्रम आपके दर्शनको आयाहै। यह सुन द्वारपालने अपने राजा के पास जा समाचार कहे। उनको सुनतेही राजा बलि कहनेलगा कि मैं मनुष्यका मुख न देखूंगा तब द्वारपालने आकर राजा विक्रम से कहा कि तुमको दर्शन न होगा। राजा विक्रम बोला कि जो राजा अपने दर्शन न देंगे तो मैं यहांहीं रहूंगा तब वह द्वारपाल बोला कि तुम तो क्या हो यदि राजा इन्द्रभी आवें तो भी दर्शन न पावेंगे। फिर कई दिन के पीछे राजा ने अपने शिरको काटडाला। यह देख कर द्वारपाल ने राजा से सब समाचार जा कहा। इस दुःखद वृत्तान्त को सुन राजा बलि नंगे पैरों उठधाया और राजा के पास आया और उसकी ऐसी दशा देख बोला कि मुझसे क्या अपराध बन आया जो इसने ऐसा किया। यह हत्या अब कैसे छूटेगी यह विचार कर राजा बलि अपने मनमें अनेक प्रकारसे पश्चात्ताप करनेलगा कि अब यह कैसे जीवेगा। ऐसा

घर के लोग कूक मारकर रोने लगे फिर यह भी जी भारी कियेहुये उस नावपर बैठा और पाल चढ़ा कर नाव खोलदी। जिस ओर से वह फूल बहता हुआ आया था उसी ओर को वह चलाजाताथा और दोनों किनारों के वृक्षों को देखता जाताथा। कुछ दिनों में चला चला एक महावन में जा पहुँचा परन्तु भोजन का सब सामान चुकगया तब उसने अपने मनमें विचारा कि अब नावपर बैठे रहना उचित नहीं। जिस कामके लिये आयेहैं उस कामकी चिन्ता करनी चाहिये। यह अपने मनमें कहता था और नाव चलाये जाताथा कि उसी नदी में एक पहाड़ दृष्टि आया। वह नदी उसी पहाड़ से निकलीथी। वहीं नाव लगाई और आप उतरकर उस पहाड़ पर गया। वहां क्या देखताहै कि जहां तहां हाथी, गैंड़े, शेर, हिरन आदि दहाड़ रहेहैं और किसी का शब्द सुनाई नहीं पड़ता था। उन शब्दोंसे अपने जी में डरा जाताथा पर पांव आगेही धरताथा। जब उस पहाड़को लांघगया तो एक वैसाही फूल बहा आता देखा। उसफूलको देख कहनेलगा कि यह फूल वैसाही है भगवान् चाहेंगे तो वृक्षभी दृष्टि आवेगा। वह ज्यों ज्यों आगे बढ़ा त्यों त्यों फूल और भी देखे तो वह अंदेशा कुछ कम हुआ और मनमें कुछ दृढ़ता आई। आगे उसने देखा कि एक बड़ा पहाड़है और उसके नीचे एक मंदिरहै उसमन्दिरको देखकर अपने मनमें विचारा कि ऐसा सुन्दर मन्दिर यहां बना है तो कोई मनुष्य भी अवश्य होगा। यह विचारता हुआ उस मंदिर के पास जापहुँचा और वहां जाकर देखा तो एक तरुवर में एक तपस्वी पांवोंमें जंजीरें बांधे हुये उलटा लटक

सोच करही रहे थे कि उसका अनुचर वेताल अमृत ले पहुँचा और राजापर छिड़क दिया। वह राजा राम राम कह कर उठ बैठा और बलिने जाना कि इसको मूर्च्छाथी फिर विक्रम को उठा कण्ठ से लगा हिलमिल बहुतसी सामग्री, मणि, रत्न, माला आदि दे विदा किया और अपनेको धन्यवाद दे अपना राजकाज करनेलगा॥ इति॥

एक दिन राजा विक्रम राज्यासन पै बैठा सभासदों से वार्त्तालाप करता था कि किसी पण्डित ने आकर कहा कि महाराज! यदि इन्द्रसे भी आपका परिचय होजावे तो अति उत्तम है। यह सुन राजा चुप होरहा और भोर होतेही वेतालों को बुलाकर कहा कि हमको इन्द्रपुरी को लेचलो। वे सुनते ही ले उड़े और शीघ्रही वहां जा उतारा। राजा ने इन्द्र को दण्डवँत् प्रणाम किया और हाथ जोड़े खड़ारहा। जब इन्द्र ने देखा तो अपने समीप बैठने की आज्ञादी और पूछा कि कौन हो, किस देशसे, किस कार्य के लिये आये हो। तब राजा बोला कि स्वामिन्! विक्रम मेरा नाम है मैं मृत्युलोक का रक्षकहूं यह सुनतेही प्रसन्नहो इन्द्रने उसको अपने कण्ठसे लगालिया और बोला कि धन्य है तैंने अपने धर्मराज्य से उस मृत्युलोक कोभी स्वर्गके समान बनारक्खाहै। हे विक्रम! हम तुझपर प्रसन्न हैं, अब तेरा जीचाहे सो हमसे मांग ले। तब राजाने कहा कि स्वामिन्! आपका दिया सभी कुछ मेरे पासहै, मैं किसी वस्तु की आशा से आपके पास नहीं आया हूं केवल पण्डितों से आपका नाम सुन दर्शन की अभिलाषा करके आयाथा सो आपका प्रिय दर्शन पाया और सब दुःख

गॅवाया। राजाकी ऐसी बातें सुन इन्द्र बहुतही प्रसन्न हुआ और अपना मुकुट शिरसे उतारकर विक्रम के शिरपर धर करके कहा कि तू मृत्युलोक का इन्द्रहै॥ इति तेईसवां प्रदीप॥

## अथ चतुर्विंशः प्रदीपः।

### स्त्रीचरित्रवर्णनम्॥

स्त्रियाश्चरित्रं नहि केऽपि जानते पतिं तु हत्वापि भवन्ति सत्यः॥ विज्ञातमेतत्त्वपि विक्रमेण वृत्तं यथावत्तु परिश्रमाद्धै २४॥

अर्थ। स्त्री चरित्रको ऐसे कौन हैं जो जानसकें क्योंकि वे पति कोभी मारकर उसके साथ सती होजाती है। यह वृत्तान्त यथावत् परिश्रम से विक्रमादित्य करकेही जानागया २४॥ दृष्टान्त॥ एक दिन राजा विक्रमादित्य नदी के किनारे दशहरे के नहाने से गया तो वहां क्या देखता है कि एक अति सुन्दरी बनिये की स्त्री नदी के तीर खड़ी हुई बाल सुखाती है और उसके सामने एक साहूकार का लड़का बैठा तिलक दे रहाहै और आपस मे दोनों की सैन चलरही हैं। वह कभी तो हँसती, हाथ नचाती, भौं मटकाय बाल सुखाती है और कभी शिरका अंचल छातीसे सरकाकर बदन दिखातीहै और फिर छिपालेती है। कभी आरसी दिखाय चूमकर छाती से लगाती है इस प्रकार की अनेक चेष्टाएं करती है तथा वह भी इसी तरह इशारे कररहाथा। उन दोनों की ऐसी हालतें देख राजा ने अपने मनमे विचारा कि इनका चरित्र देखना

काम है यह कह मंत्र पढ़, तोते के शरीर में धसा। रानी ने शीघ्रता से राजा को निकाल कर नाई का देह बताया और राजा अपने देहमें प्रवेशकर उठ बैठा। नाई ने अपने देहकी और जीवन की आशा त्याग, अवकाश पाय, उड़कर वनकी राहली। मनुष्यको चाहिये कि इस प्रकार बातेंकरे कि तीसरा न जान सके॥ इति पहिला प्रदीप॥

स्त्रीचरित्रवर्णनम्।

स्त्रियाश्चरित्रं पुरुषस्य भाग्यं
देवो न जानाति कुतो मनुष्यः॥ १ ॥

अर्थ। स्त्रीके चरित्र और पुरुषके भाग्य को देवताभी नहीं जान सक्ताहै फिर मनुष्य कैसे जाने १॥ इसपर अनेक दृष्टान्त हैं उनमें से व्यभिचारिणी स्त्री के प्रसंग में घृतान्ध ब्राह्मणका दृष्टान्त कहते हैं॥

अथ द्वितीयः प्रदीपः।

किं त्वं हससि रे काक! न सर्पो भेकवाहनः॥
कालं नीत्वा ग्रसिष्यामि घृतान्धो ब्राह्मणो यथा॥२॥

प्रातःकाल श्रीगंगाजी के तटपर शीत से एक सर्प जड़वत् होगया और उसके फणपर एक मेंढक उछलकर चढगया तो एक कौआ यह आश्चर्य देख हँसा तब सर्प ने कहा कि "अरे काक! तू क्या हँसरहाहै? सर्प मेंढककी सवारी नही है किन्तु समय पाकर मैं इसको भक्षण करूंगा जैसे घृतान्ध ब्राह्मणने कामकियाथा"२॥ दृष्टान्त॥ एकब्राह्मणका पुत्रथा उसका व्याह

चाहिये कि ये क्या करतेहैं । फिर राजा स्नानकर ध्यान करता और उसकी ओर भी देखतारहा इतने में वह स्त्री स्नानकर चादर ओढ़ घूंघटकर अपने धामको चली और साहूकार का लड़का भी उसके पीछे पीछे चला । राजा ने एक हरकारे को कहदिया कि इन दोनों का मकान देखकर सबसे परिचित होकर आ और हमें शीघ्र समाचार दे । जब वह स्त्री अपने घर में गई तो उसने लौटकर देखा और शिर खोलकर दिखाया फिर छातीपर हाथ धर अपने मंदिर में गई और सेठ के बेटेने भी अपनी छातीपर हाथ रक्खा । हरकारे ने यह समाचार राजा को आकर बताये । राजा भी अपनी सभा में आकर बैठा और एक पण्डित से पूछा कि कोई त्रियाचरित्र हमको सुनाओ क्योंकि हमारा जी सुनने को चाहता है । तब पण्डित ने उत्तर दिया कि महाराज ! मेरी तो क्या सामर्थ्य है कि मैं त्रियाचरित्र आपके आगे कहूं । त्रियाका चरित्र और पुरुप का भाग्य ब्रह्मा भी नहीं जानता है फिर मनुष्य कैसे जान सक्ताहै । यह देखेही बन आताहै मुँह से कहा नहीं जाता है । यह बात पण्डित से सुन राजा चुप होरहा और अपने मनमें कहनेलगा यह चरित्र देखना चाहिये । सन्ध्या होनेपर राजा उस महलमें गया और कुछ खा पीकर जल्दीही बाहर निकल आया और उस हरकारे को बुलाकर कहा कि तू इस बातका कुछ ब्यौरा समझा है ? उसने कहा कि महाराज ! मेरे जी में कुछ आयाहै परन्तु आपके आगे कहते शंका होती है । राजाने कहा कि जो तू समझाहै वह निडर होकर बखानकर । वह बोला कि महाराज ! उसने जो शिर खोलकर छातीपै हाथ

हुआ और स्त्री आई तो वह व्यभिचारिणी थी उसने अपने बापके घरपरही कुसंगति सीखलीथी। जब वह ससुरालमें आई तो पतिके वशमें रहना उसको बुरा जानपड़ा। उसने पहिले दिनही यह चरित्र किया कि जब उसके पतिने स्पर्श करना चाहा तो वह बोली कि काशीमें पढ़ना ब्राह्मणका धर्म है इससे यज्ञोपवीत में भी भेजते हैं सो तुम काशीजी जाय पढ़ आवो तब मेरे हाथ लगाने योग्य होगे। ब्राह्मण के मन में यह बात समागई और शीघ्रही लुटिया ले काशीको गया। वहां बारहवर्ष रहके चार,वेद, षट्शास्त्र और चौदह विद्या पढ़कर बड़ेहर्षसे घर आया तो उसकी स्त्रीको फिर शोकहुआ। उसने फिर यहचरित्र किया कि जब ब्राह्मणने इच्छाकर स्पर्श करना चाहा तो बोली कि आप क्या क्या पढ़े ? बताओ। उसने प्रसन्नहो अपना अहो भाग्य समझ सब विद्याएं संक्षेप से सुनाईं। उसने सुन कर कहा कि यह क्या बकवाद कर चले कहो स्त्रीचरित्र भी पढ़े कि नहीं पढ़े ? वह ब्राह्मण चकितहो सूखे से मुखसे बोला कि भाग्यवति ! स्त्रीचरित्र मैंने न पढ़ा और न कहीं सुना है फिर वह बोली कि छीः २ निगोड़े ! स्त्रीचरित्र ही नहीं पढ़े तो क्या पढ़े जाओ स्त्रीचरित्र पढ़आओ तब मुझसे स्पर्श करना ऐसा कह पीठदे सोरही। वह रात्रि उस ब्राह्मणको कोटि कल्प समान काटनी पड़ी और सवेरा होतेही दण्ड, कमण्डलु, पोथी बांध काशीजीकी राहली जब ठिकाने पहुँचा तो एक गांव के बाहर कुआंपर बहुतसी पनिहारिन पानी भरती थीं वहां जाय स्नानकर बैठ गया। उन्हों ने कुछ पहिचानकर आपसमें चर्चाकी कि हेसखियो ! यह ब्राह्मण तो कल्ह इसओर

रक्खा तो उसने यह कहा कि जिस समय अँधेरी रात होगी तब मैं तुझसे मिलूंगी और उसने भी छातीपर हाथरख उत्तर दिया कि अच्छा। दासकी समझमें तो यह आया है। राजाने कहा तू ठीक समझाहै यही उनका मतलब है। मैंने भी बड़ी देरतक घाटपर बैठ उन दोनों का अभिप्राय जाना है परन्तु अब तू मुझे वहांही लेचल। हरकारे ने कहा कि बहुत अच्छा चलिये। राजा हरकारेको लिये उसके मकानपर पहुँचा फिर उसको तो लौटा दिया और आप कहीं छिपकर बैठगया। वहां चौबारे के पीछे एक खिड़की थी उसमें से दीपककी ज्योति देखने में आतीथी और कभी कभी जो वह जागतीथी तो उसकी झलक भी मालूम होतीथी। जब दो पहर रात बीती और रात बहुत अँधेरी होगई तब यह जानी कि वही मनुष्य आपहुँचा है फिर उसने अपना गहना निकालकर एक डिब्बे में लगाया और उसे ले वहां से निकलकर राजा के पास आई और बोली कि प्यारे यार! मुझे कहीं लेचल। राजा ने कहा कि इस तरह से मैं नहीं ले चलूंगा क्योंकि तेरा पति जीता है यदि वह वृत्तान्त पावेगा तो राजा के दरबार में पुकारेगा और राजा मुझे मारडालेगा। इससे पहिले उसे मारआओ फिर मेरे साथ निश्चिन्त हो चलना। हम तुम निर्भय हो भोग करेंगे। यह सुनतेही उसने कुछभी विलम्ब न किया और घरमें जाकर पति के कलेजे में कटारी मारी तो उसके प्राण निकल गये। फिर वहां से लौट आई और रत्नों का डिब्बा राजाको दे दिया इसतरह से दोनो नगर से बाहर गये। आगे आगे राजा और पीछे पीछे वह स्त्री थी जब नदी के

से गयाथा वही जान पड़ताहै इसलिये इससे करण पूछो। एक सखी बोली कि हे ब्राह्मण! तू कल्ह इस ओरसे गयाथा फिर काहे लौट आया क्या तेरी कुछ प्रिय वस्तु रहगई है या घरमें किसीसे लड़कर उलटआया अथवा तेरी स्त्री ने तुझे अमाय भेजा है? इतनी बात सुनतेही ब्राह्मण ने उन स्त्रियोंको परिक्रमाकर साष्टांग दण्डवत् प्रणामकर बोला कि धन्यहो, आप सर्वज्ञहो घट घटकी ज्ञाताहो मैं बारह वर्ष तक काशीजीमें रहा पर यह परचित्तज्ञानविद्या न पाई अब मुझे पूर्ण आशाहै कि मेरा मनोरथ पूर्ण होगा यह कह फिर कहनेलगा कि जिस दिन से मैं ब्याहकर लायाहूं उस दिनसे मेरी स्त्री मुझसे बेमन रहती है। उसने पहिले तो मुझे विद्या पढ़नेकेलिये काशीभेजा जब मैं बारह वर्ष मे विद्या पढ़ आया तो अब स्त्री चरित्र का मिपले भेजाहै। अब मैं जहां कहीं स्त्रीचरित्र मिलेगा वही से पढ़कर आऊंगा। यह बात सुनतेही स्त्री बोली कि हे ब्राह्मण! तू घबरामत तेरी स्त्री व्यभिचारिणी है उसने अवकाश के लिये तुझे भेजा है तू कहीं भी जाने का परिश्रम न कर यह विद्या तो हमहीं सिखादेवेंगी। तू यहांही रह ऐसे कह उनमें से पहिली ब्राह्मण की स्त्री उससे बोली कि मेरे पीछे पीछे चलाआ यह कह उसे लेगई और घड़ा रख फिर आय उसके गलेलग पुकार पुकार रोनेलगी तब पड़ोसिनें सुन सुन आ पूछने लगीं तो उसने कहा कि यह मेरा मामाका बेटा भाई है बारहवर्ष पीछे काशी से पढ़कर आयाहै यह सुन सब चुप हो रहीं। उसने उसके लिये रसोई बनाय जिमाय कोठेपर पलँग बिछाय सुवाया और रातको आपभी उसकी सेवामें पहुँच पैर

किनारे पर पहुँचे तो राजा वहां खड़ा हुआ और अपने मन मे विचारने लगा कि जिसने अपने स्वामीही के मारने में विलम्ब न किया तो वह दूसरे के मारने में क्या शङ्का करेगी अब किसी प्रकार इससे अलगही होना ठीकहै और इसका चरित्र भी देखलेना चाहिये कि यह प्रबला अब क्या क्या करती है यह विचार राजाने कहा कि हे सुन्दरी ! पहिले मैं देखूं कि इस नदी में कितना जल है जो जल की थाह पाऊंगा तो तुझे भी लेजाऊंगा। यह कहकर राजा नदीमें घुस जब उस पार जाय पहुँचा तब पुकारकर कहा कि मैं तो जैसे तैसे पार उतर आया परन्तु तुझे नहीं लेजासक्ता क्योंकि पानी अथाह बहता है-यह कह राजा तो आगेको बढ़े और उस स्त्री ने विचारा कि द्रव्य तो उसके हाथ लगी और मेरा स्वामी मरा खैर अब कुछ रात बाकी है फिर घर चलें और अपने स्वामी के साथ सती होवैं यह विचारकर घर आई और उसके पास जाय, हाय हाय कर कूक मार मार रोने लगी और पुकारी दौड़ो दौड़ो चलो चलो चोर मेरे स्वामी को मारकर और सब माललेकर जाता है। फिर बहुत लोग दौड़े आये और पूछा कि चोर किसओर गया तो उसने बाहरकी सीधी राह बतादी। वे ढूंढ़ते ढूंढते लाचार हारकरके उलटे लौटआये। इधर वह शिर पीट पीट रो रो कर पुकार रही थी कि मेरा स्वामी मरगया और सुहाग लुटगया। तब सब लोग उसको समझाने लगे कि यह भगवान्की मायाहै इसमें किसीका वश नहीं है। इसके दिन पूरे होचुके थे इससे यह चलदिया। बिना मृत्यु के कोई किसीको नहीं मार सक्ताहै अब तू ढाढ़स

दबाये और कामोद्दीपन चेष्टाकी तब उसने उसकी कुमनसा जान उत्तर दिया कि तुमको ऐसी कुमति मनसे कभी न विचारनी चाहिये क्योंकि तूतो मुझे भाई कहचुकी है वह बोली कि हे ब्राह्मण ! हमारे शास्त्रमें मा, बहिन, भाई भेददृष्टि से भिन्न कोई नहीं है यहां तो "स्वदार परदारेषु यथेच्छं विहरेत् सदा=अपनी पराई स्त्रियों में सदा रमण करता रहै" यह मुख्य मतहै जो तुमको यह शास्त्र सीखना है तो ऐसाही कर नहीं तो मैं तुझको बँधादेऊंगी । उस ब्राह्मणने लाचार हो हरे हरे राम राम कह उसका कहा किया । सवेरा हुआ तो फिर उस कुएं पर गया तब दूसरी बनैनी ने कहा तू आधीरातको बाबाजी बनकर मेरे घर चला आना फिर उसे साथ लेजाय घर बताया और आप शिर से घड़ा पटक आह मार कर दर्द दर्द पुकारने लगी घरवालों ने औषधकी पर आराम न हुआ । फिर आधीरातको वही बाबाजी भी आ पहुँचे और हाथ देखकर बोले कि यह तो चौराहे की फेर में आगई आराम होना कठिन है सब बोले बाबाजी ! कोई यत्न बताओ । बाबाजी बोले कि जो इसकी खाट घर के लोग शिरपर धरकर चलें और मैं झाड़ा देताचलूं तो आराम होवे। वे बोले कि यह तो सहज बात है इसमें क्या लगता है यह कह खाट उठा लेचले। बाबाजी ने यथेच्छ झाड़ा लगाया तो आराम होगया फिर तीसरी गूजर की स्त्री बोली आज सांझ समय मेरे उस घरमें आजाना। जब वह गया तो उसने अपने पति से कहा कि आज आंखें बांधकर या तो तुम दूध निकालो नहीं मैं निकालती हूं। वह बुड्ढा बोला हमहीं

बांध और अपना गुज़ाराकर। तब वह बोली कि अब गुजारा कैसा मैं तो इसके साथ सती होऊंगी। लोगों ने बहुतही समझाई पर उसने किसीकी भी न मानी और मरे पतिको लेकर नदीके किनारे चली और चिता चिनकर उसको अपनी गोदी में बैठाय सती होने लगी। वहां के सब लोग उसके देखने को आये और राजा भी उस ओर आपहुंचा था। जब आग लगाई गई और उसके कपड़े जलकर बाल जलनेलगे तब घबराकर उस पतिको छोड़ निकलनेलगी। लोग उसको देख देख हँसने लगे और वह चितासे कूद नदी में जाय घुसी। तब तो उस राजा से चुप नहीं रहागया और बोला कि हे सुन्दरी! यह क्या है? वह बोली कि महाराज! इसका मर्म मुझसे क्या पूछते हैं आप भी अपना घर सँभालें कि क्या क्या होरहा है। मैं अपने कर्म मे जो लिखालाई थी उसका फल भोगा परन्तु तुमने अपने घरका तो भेद न पाया और औरोंकी तलाशी लेने चले हो। हम सात सखियां इस नगरकी हैं उनमे से एक मैं हूं और छह तुम्हारे महलही में है। यह कह वह तो पानी में तिरगई और राजा अपने महल में आया और किसी स्थान पर छिपके किसीको दिखाई न दिया और एक दिन और रात तक वहांही रहा। जब दूसरी रात हुई तो आधीरातके समय उसकी छहों रानियां हाथों में मिठाई के भरे कंचनके थाल लिये महलकी खिड़की से [illegible] की फुलवाडी में आईं। वहां से आगे एक वन था [illegible] एक म[illegible] जिसमे एक योगी ध्यान लगाये उन [illegible] हों रानियां उसको साष्टांग दण्डवत्

निकालेंगे। जब वह दूध निकालने लगा तो उसने उससे कामकी चेष्टा की उसने कहा तेरा पति पास है वह बोली कुछ चिन्ता नहीं। तब लाचार हो वह करने लगा तो उस स्त्री की पीठ उसके पतिकी पीठ से लगी हुई थी उसके धक्के उसकी पीठ में लगे तो वह बोला "यह कहा होयहै" वह बोली "वछरो थोवा मारेहै और कहा होयहै" जब वह कामकर बाहर गया तब पतिने आंख खोली। चौथे दिन कुएं पर जाय सखियोंसे सब वृत्तान्त भिन्न भिन्नकहा तो मालीकी स्त्री बोली कि "आंखों के पड़देसे वा अंधेरेमें किया तो क्याकिया" कल्ह तू मेरे बाग़ में मध्याह्नके समय खजूर लेने के लिये आइयो। वह गया तो उसने माली से कहा कि इसको खजूर तोड़लादे वह चढ़कर तोड़ने लगा तो उसने उससे कामकी चेष्टा की। वह बोला तेरा पति ऊपरसे देखता है वह बोली इसीका नाम तो स्त्री-चरित्र है तू निस्संदेह कर तब उसने किया। ऊपर से वह देखहीरहाथा तो बोला कि रांड यह क्या करती है? वह बोली कुछ नहीं तुझे क्या सूझता है? वह बोला यह पुरुष तुझसे कुकर्म कररहाहै। वह बोली निगोड़े मुँह सँभालकर बोल क्या बकताहै। यह कह काम करवाय उससे अलगहो बोली कि उतरआ मैं तोड़लाऊं। फिर आप चढी और वह उतर आया तो झूठेही बोली कि यह मर्द तेरी गुदाभंजन क्यों करता है वह बाग़वान् बोला बस उतरआ यह तो आज इस वृक्षका स्वभावही होगयाहै यह कह चुप होरहा इत्यादि बातें बताय सखियोंने उससे कहा कि यही स्त्रीचरित्रहै। अब तू अपने घरको जा। वह घर आया तो उसकी स्त्री ने फिर पूछा कि स्त्रीचरित्र

प्रणाम करके चरणों के समीप जाय बैठीं और राजा भी उन के पीछे पीछे जाय उनके कृत्य देखने लगा। वह सिद्ध चेतन होकर उनसे हँस हँस कर बातें करनेलगा और जो ये मिठाई पक्वान्न आदि सामान लेगईथीं वह सब उसने भोग लगाया और पान खाकर फिर योगयुक्ति से अपनी एक देहकी छह देह बनाईं और अलग अलग उन छहों रानियों से संग किया फिर वे छहों रानियां कुकर्म कराय विदा हो अपने अपने महलमें आ प्राप्त हुईं। राजा यह चरित्र देख मनमें विचारने लगा कि इस सिद्धने क्या किया जो अपने योग, जप, तप आदिको कुसंग से गवाँदिया और उनका भी कर्म धर्म खोया। फिर राजा उस सिद्धके पास जाकर बोले कि आप बड़ेही सिद्ध महात्मा हैं। तब सिद्धजी बोले कि तू भी अपना भाव कह किसलिये आयाहै। राजाने कहा कि मुझे आपके दर्शन की तथा एककी छहदेह बनानेकी विद्या सीखनी है। राजाके वचन सुन कुछ शङ्कितहो वह बोला कि इन बातों से आपको कौन काम है। तब राजाने डराकर कहा कि शीघ्र बताइये नहीं अभी एककी दो देह तो मैंही करदेता हूं। तब उसने डरकर राजा को अपनी योगयुक्ति सिखाई। फिर राजाने उसको अजमाय भी ली और तलवारसे उसकी कई देह करदीं और आप अपने महलों में जा पधारा और जहां वे छहों रानियां बैठीथीं वहांहीं आकर बैठा। राजाको देखतेही वे सब उसकी सेवा मे लगीं। दासी ने पंखा हिलाया, किसीने हाथ मुँह धुलाया और किसीने निर्मल जल पिलाया इस प्रकार सब अपनी अपनी प्रीति राजा से प्रकाश क०

भी पढ़िआये ? वह बोला कि भलीभांति सीख, पढ़, अजमाय आयाहूं । अब वह अच्छे आचरण से रहनेलगी और नित्य प्रातःकाल स्नानकर शिवालयमेंजाय सब उपचारोंसे शिवपूजा कर प्रार्थना करतीथी कि हे शिवजी ! यातो आप मेरे पतिको मार दीजिये अथवा इसकी आयु शेषहो तो अन्धा करदीजिये इत्यादि। ब्राह्मणने विचारा कि "व्यभिचारे कुतो भक्तिर्मांसाहारे कुतोदया " अर्थात् व्यभिचार में भक्ति कहां और मांसाहार में दया कहां। एकदिन बड़े आश्चर्यसे इसके पीछे पीछेगया और सब वृत्तान्त प्रत्यक्ष देखा । फिर दूसरे दिन उससे पहिलेही आय उस शिवालय में जा छिपा । उस स्त्रीने जब पूजनकर प्रार्थनाकी तो वह बोला " घृतं देहि " घी देवो तो वह अन्धा होजावेगा। वह प्रसन्नहो घरआई और पतिसे आतेही यह पूछा कि कहो तो आज चूरमा बनालूं । वह बोला बहुत अच्छी बातहै तब तो उसने घी मिलाकर अति उत्तम चूरमा बनाया और ब्राह्मण ने खाया । फिर कुछ देर बाद बोला कि मुझे कुछ धुंधलासा देखपड़ता है न जानें यह क्या हुआ । वह बोली स्वामिन् ! गर्मीसे आंखें चौंधा उठी होंगी । मन में कहा " शंकर ! धन्यहो" अब ब्राह्मण तो घृतान्धहोकर लाठी लिये ढिंढोले मारने लगा और उसने भी अन्धा जान अपनी पौली मे एकओर टूटी खाटियापर पटक दिया और कहा कि निपूतेकुत्ते हांका कर। ब्राह्मणनेकहा कि जो आज्ञा। जबसंध्या होतेही एक जार आया तो उसने कुत्ते के मिष से उसके शिर में ऐसी लाठी मारी कि खोपड़ी फटकर गिरगया । ब्राह्मणी शब्द सुन पौली में आई और देखा कि यार मरा पड़ाहै तब

लगीं। ज्यों ज्यों वे प्यार करती थीं त्यों त्योंही राजा क्रोधित होताथा। फिर राजा बोला सुन्दरियो! मैं तुमसे अत्यन्त हित करता था परन्तु तुम किसी दूसरे का ध्यान करतीहो यह तुमलोगों को उचित नहीं है। यह सुनतेही रानियां बोलीं कि महाराज! हमारे रक्षक तो आपहीं हैं। हम अबला और किसका ध्यान करसक्ती हैं हमें तो तुम्हाराही ध्यान रहताहै। आपके मुख देखनेको तरसा करती हैं जैसे जल विना मछली तड़फती है वैसे आपविना हम तड़फती हैं और क्षण भर के वियोग से कमलदल के समान कुम्हलाय जाती हैं। राजा ने क्रोधको रोक कुछ मुसकुराकर कहा कि सत्य है सुन्दरियो! यथार्थही मेरे विना चैन नहीं है जैसे एक सिद्ध के छह सिद्धों विना नहीं रहा जाता। रानियां बोलीं कि कहीं ऐसा होसक्ता है? महाराज! आज क्या ऐसा नशाहै जो अनहोनी कहानी कहनेलगे? एक की छह देह कैसे होसक्ती हैं भला आप सोचिये तो सही इस बातको कौन मानेगा। तब राजाने कहा कि नहीं तो चलो देखलेओ यह कह छहों को साथले उसी राह से उस फुलवाड़ी मे जाय उसी गुफा का मुख खोल कर कहा कि अब तो जाना कि नहीं? यह सुनतेही रानियोंने नीची गरदनें करलीं और जान गईं कि राजाने हमारा सब कर्तब देखलिया तब सब चुप होरहीं। राजा उनको बधके योग्य समझ, उनका शिर काट काट उसी गुफामें फेंक, मुँह बंदकर चलाआया और आतेही नगर में ढँढोरा फिरवादिया कि जितने ब्राह्मण और उनकी कन्याहैं वे सब यहां आवें यह सुन सबके सब आप्राप्तहुये। राजाने जितने

बोली कि यह क्या किया। वह बोला कि कुत्ता को मारा है और क्या किया। उसने यार को गठरी में बांध एक मजदूर को बुलाय उसके शिर पर धरवाय चली जबतक गंगाजी में छोड़के आई तबतक उसने एक और यार मारा फिर उसने नौकरसे कहा कि अरे यह बोझा तो फिर चला आया इसे फिर ले चल तब मजदूरी मिलेगी। यह कहले चली और पतिसे बोली कि सो रहो वह बोला सो कैसे रहूं यह कुत्ते नहीं सोने देते। इन्हें मार लेऊंगा तब सुखसे सोऊंगा। वह लाचार होगई और आकर देखे तो एक यार और धराहै तो उसे भी वैसेही लेगई इसी प्रकार उसने रात भरमें कई यार मारे। जब भोर भये पिछले यार को लेचली तो उसके पीछे पीछे आप भी लट्ठी लिये चला। जब वह पहुंची और गठरी डाल के चली तो ब्राह्मणने क्रोधसे उसके भी शिरमें ऐसी लट्ठीमारी कि वह भी मरगई फिर वह ब्राह्मण स्नान कर उसे तिलाञ्जलि दे उस ओर से निकला तो सर्पने इसको देख कौवे से "किं त्वं हससि रे काक।" यह पूर्वोक्त श्लोक पढ़ा॥ इति दूसरा प्रदीप॥

अथ तृतीयः प्रदीपः।

स्त्रियो हि व्यभिचारार्ता वञ्चयन्ति स्वकंपतिम्॥
लक्ष्मीः प्रवञ्चयांचक्रे स्वपतिं जारशंकया ३॥

अर्थ। व्यभिचार से लाचार हुई स्त्रियां अपने पतिको भी ठग लेती हैं जैसे लक्ष्मीने अपने पतिको भी जार पुरुष की आशंका से वंचित किया ३॥ दृष्टान्त॥ चन्द्रावती नाम नगरी में भीमसेन राजा राज्य करता था। उसमें मोहननाम सेठ का

भर रानियों के गहने और वस्त्र थे उन सबोंको पहिराये औ
जितनी कन्याथीं उनको दान दहेजदे व्याहकर विदाकीं औ
आप अपना राजकाज करनेलगा ॥ इति चौबीसवां प्रदीप

अथ मित्रनिबन्धात्मकः प्रथमः प्रदीपः ।

**षट्कर्णेषु न कर्तव्यं न कर्तव्यं कदापि च ॥**
**षट्कर्णस्य प्रसंगेन राजाभूद्दुःखितो महान् १**

अर्थ। किसी भी गुप्त वृत्तान्तको छह कानोमें न करना अर्थ
(दूसरे से तीसरे को न मालूमहो नहीं तो वह वार्ता "षट्कर्ण
गतागता" छह कानों में गई हुई सर्वत्र फैलजाती है इ
से षट्कर्णों में अपना वृत्तान्त कभी न प्रकाशित कर
चाहिये ) जैसे षट्कर्णोंके प्रसंग से राजा महादुःखी हुआ १
दृष्टान्त ॥ राजा भोजको समस्त विद्याओं से बड़ा प्रेमथ
वह मृतसंजीविनी विद्याकी खोजमें रहताथा। एकदिन किस
से सुना कि वनमें एक महात्मा हैं उनको मंत्र यादहै। राजे
घोड़ेपर चढ़कर नाईको साथले उनके पास गया। नाईक
घोड़ा सौंप बाहर ठहराय आप मढ़ीमें जाय महात्माके चर
छूकर बोला कि आप अनुग्रहकरके मुझे मंत्र बताइये। उन्हों
अपना मंत्र बताया और वहीं एकसौ आठवार याद करवाय
तो नाई भी उसको जानगया और मंत्रको सुन सुन यादक
लिया। फिर वहां से चले तो मार्ग में राजाने उस विद्याकी
परीक्षाके लिये एक दरिद्री ब्राह्मण का शून्य देह देख उस
प्रवेश किया। नाई तो ताकमें थाही उसने वह अवसर देख
राजाके शरीर में प्रवेश किया और राजा बन घोड़ेपर सवार हो

बेटा सुधन्वा बहुत प्रवीण गुणवान् है और उस देशमें हरदत्त नाम कायस्थकी लक्ष्मीनाम स्त्री है वह जैसा नाम है वैसेही रूप और गुणवाली है। एक दिन सुधन्वाने लक्ष्मी को देखा और मनमें विचारा कि इससे रति करना चाहिये ऐसा विचार सोमपास नाम दूतीके घरगया और उससे बोला कि हे सोमपास! मेरा मन लक्ष्मीमें लगाहै सो किसी प्रकार उससे मिला दो। दूती ने कहा कि मैं उसको संकेत स्थान में तुझसे मिला दूंगी तू चिन्ता मतकर तेरा काम पूरा होजायगा। वह दूती लक्ष्मीके घर गई तो उससमय हरदत्त न था वहां जाकर बैठी और उससे उपदेश किया कि हे लक्ष्मी! संसार में परोपकार के बराबर कोई धर्म नहीं है ऐसी ऐसी अनेक बातें कहकर कुछ लालच दिया तो लक्ष्मी भी मनमें चलायमान हुई कि परपुरुष से रति करूं। फिर वह दूती संध्या समय उसको संकेत में लेगई पर सुधन्वा नहीं मिला। सुधन्वा राजाके बुलानेसे दरबार में गया था इससे समय पर वहां नहीं पहुँचा। लक्ष्मी बोली कि सुधन्वा क्यो नहीं आया तब दूती बोली कि राजा की आज्ञा से काममें लगगया इससे नहीं आया। फिर लक्ष्मी बोली कि एक काम और कर जो कोई अच्छासा पुरुष हो उसे लेआ मेरा मन चाहता है। वह दूती सब गांव में फिरी पर कोई पसन्द नहीं आया। केवल लक्ष्मीका पति हरदत्त मिला। उसेले आई क्योंकि जानती न थी। जब लक्ष्मी ने देखा कि यह तो मेराही पतिहै फिर कुछ विचार कर छाती माथा पीटने लगी। पतिने देखा कि यह तो मेरीही स्त्री है और अपघात करती है तब बोला कि अरी यह क्या करती है? वह बोली कि तू मेरे

चला। नगरमें पहुँचतेही इसकी अगवानी हुई और हाथोंहाथ इसको राजभवन में लेगये। यह उनके साथ राजा भोजके समान बातें करतारहा पर नक़ल असल में न मिली। केवल शरीरही राजाथा अंतर्यामी पुरुष तो नाईहीथा लोग बनावट देख सुरसराहट भी करते रहे पर जान न सके। यह समाचार रनिवासमें भी पहुँच गया। जब महलमें पधारे तो नयेपनसे सादीतरह भीतर गये। रानी ने इसका वेष देख जी में शंका की और इनको आइये महाराज ऐसाही कहके आदर किया अर्थात् प्रथम श्री न लगाई पर इसको कुछ अभिमान न हुआ और शीघ्रही रानीके पास जायबैठा और मीठी मीठी बातें बनानेलगा तब रानी ने जानलिया कि कुछ औरही बनावट है निदान जब इस कुजाति ने उससे स्पर्श-व्यवहार करना चाहा तो रानी ने हाथजोड़ विनयकी कि महाराज! आजसे मैंने नियम लियाहै कि "एक नवीन धर्मशाला बने, उसमें महात्मा, पण्डित आदि सब आते रहें और उनके अन्न वस्त्र आदिका यथावत् निबन्ध भी किया जावे" यह काम पूर्ण हो तभी मैं आपके दर्श-स्पर्श करसकूं। उसने आज्ञा दी और उस कामका आरम्भ करवाया। रानी राजा की खोज में लगी हुई उदासीन, तनक्षीण और मनमलिन रही। कुछ दिनों में धर्मशाला तैयार हुई और उसमें वैसाही सबका सम्मान होतारहा रानीने राजाकी खोजके लिये धर्मशाला के द्वारपर "षट्कर्णेषु न कर्त्तव्यम्" यह समस्या लिखदी। जो जो वहां आतेथे वे सब उस समस्याको देखतेरहे पर यथार्थ उत्तर किसी ने भी न लिखा। एक दिन राजा भी दरिद्री ब्राह्मण के शरीर

आगे झूठ बोली कि मैं पर स्त्री के बुलाने पर बुरा काम नहीं करता? तेरी परीक्षा के वास्ते ही दूती पठाई और तू परस्त्री जानकर आया है। मैंने जाना कि तू मुख देखने योग्य नहीं है यह सुन वह लक्ष्मी के पांवों पड़ा और अपने घर ले आया॥ इति तीसरा प्रदीप॥

अथ चतुर्थः प्रदीपः।

रोगादिच्छलतश्चापि वञ्चयेद् व्यभिचारिणी॥
शशिप्रभा स्वपितरं वञ्चयामास मायया ४॥

अर्थ। व्यभिचारिणी स्त्रियां रोगादिके मिससे भी छललेती हैं जैसे शशिप्रभाने मायाकर अपने पिता को छललिया ४॥ दृष्टान्त॥ एक नंदन नाम नगर है वहां चन्द्रवान् राजा था, उसका बेटा राजा शेषथा, उसकी बहू शशिप्रभा थी। उस नगर में एक वीरसेन नाम सेठथा उसने एकदिन शशिप्रभाको देखा और देखतेही आसक्त होगया। वीरसेन शशिप्रभाकी दाई से मिला और कहा कि राजकुमारकी बहूसे मेरा मनलगाहे उससे मिलादो। वह दाई शशिप्रभा के महल में गई और शशिप्रभा को शृंगार किये बैठी देख जाकर प्रणाम की और बोली कि हे शशिप्रभा! तेरी सुन्दरता देखकर मेरे मनमें बहुत दुःख होता है इससे एक बात मैं तुमसे कहती हूं यदि बुरा न मानो तो। शशिप्रभा बोली कि जो तू कहेगी वही करूंगी। दाई बोली कि तेरा जीना धिकारहै जो अबतक पराये पुरुषका सुख नहीं देखा। जब इस सुखको जानोगी तो बहुत प्रसन्न होगी। राजवधू बोली कि तू कहे सो करूं। दाई बोली कि जो मेरा

में प्रविष्ट हुआ, नाई के कृत्य से और रानी के पातिव्रत धर्म भंगहोने के भय से डरा हुआ स्थान में आपहुँचा और द्वार पर उस समस्या को लिखी देख पूर्ण करने लगा "न कर्तव्यं कदापि च। षट्कर्णस्य प्रसङ्गेन राजाभूद्दुःखितो महान्" रानी ने इस उत्तरको यथार्थ जान राजाको बुलवाया और श्रीमहाराज कह आदर से बैठाया और दुःखी, दरिद्री ब्राह्मण के शरीर में प्रवेशहुआ देख करुणा कर रोनेलगी। राजा भी उस दशा में मोहवश हुआ रोने लगा। फिर रानी ने धीरजधर उनको समझाया फिर हँसकर बोली कि राजन्! कैसी विद्या सीखे? राजाबोला कि ऐसी सीखे "षट्कर्णे गतागता" अर्थात् छः कानों में होनेसे सीखी विद्या भी दुःखदायी होगई। रानी बोली कि आप धैर्य धरिये, कुछ चिन्ता नहीं विद्या सीखना चाहिये। कुछ काल में वैसेही हो जावोगे। अब आपको यहां गुप्त रहना चाहिये क्योंकि उस शरीर में वह राजाहै जो चाहे सो करसक्ता है और मैं भी आपसे, इस शरीर में स्पर्श नहीं करसक्तीहूं "ईश्वर जब दुःख से छुड़ाय आपको उस देह में प्रवेश करावेंगे तभी मेरा आपसे संयोग होगा" यह कह राजा को गुप्त करदिया। एक दिन रानी ने एक तोते को दबाकर मारदिया और आप रोने लगी। जब नाई राजा आया तो उसे रोती देख बोला कि रानीजी! आज क्योंरोती हो? वेग बताओ। रानी ने रो रो कर कहा कि मेरा तोता अचानकही मरगया यह मुझे बड़ा प्रिय था मरते समय दो दो बातें भी नहीं करसका। नाई राजा यह सुनतेही झट बाँह चढ़ाकर बोलउठा कि रानी जी! यह तो मेरे वश काही

कहा मानोगी तो बहुत अच्छा होगा। शशिप्रभा बोली कहो। तब वह दाई शशिप्रभा से त्रियाचाले प्रसन्नहो बोली कि वीरसन नाम एक सेठ तेरी इच्छा करताहै तू उसका मनोरथ पूरा कर। वह बोली अच्छा। दाई ने कहा कि मेरे जाने के पीछे तू मूर्च्छा खा गिरजाना और किसीकी ओषधि से अच्छी न होना पाछे मैं आकर तुझे अपने घर ले जाऊंगी और मनोरथ सिद्ध कराऊंगी यह कह दाई विदा हुई और आकर वीरसेन को खबर सुनाई कि तेरा मनोरथ सिद्ध हुआ समझ और चिन्ता को त्यागदे प्रातःकालही तेरा काम होगा। इस और शशिप्रभा मूर्च्छा खा ऐसी गिरी मानो दण्ड गिराहै। सब को बड़ा शोक हुआ कि अचानक यह क्या हुआ फिर सब ने झाड़ फूंक कराया औषध दी परन्तु चेत नहीं हुआ तब नगरमें ढिंढोरा फिरवाया कि जो कोई शशिप्रभा को अच्छा करदे उसको सब कुछ मिलेगा। यह समाचार शशिप्रभाकी दाई तक पहुंचा तो उसने कहा कि मैं अच्छी कर दूंगी पर मैं कहूं सो करना होगा। राजा ने इसे बुलाया और कहा कि जो तू कहेगी सोही करूंगा परन्तु मेरी प्राणप्यारीको अच्छा करदे। दाई बोली कि आपकी वधूको आठदिन मेरे घर पर रहना होगा। राजा ने कहा कि अच्छा शीघ्र ले जाओ। वह दाई अपने मकान पर लेगई और वीरसेन को बुलाकर आठ दिन तक इच्छा पूर्ण कराई। आठ दिनके पीछे शशिप्रभाको महलमें भेजदी। राजा यह देख बहुत प्रसन्न हुआ और दूती को बहुतसा धन दिया॥ इति चौथा प्रदीप॥

---

अथ पञ्चमः प्रदीपः।

समलो विमलो जातो धूर्तो वै मायया सकृत्॥
परीक्षायां पुनस्त्वासीद्विमलो विमलस्तु हि ५॥

अर्थ। एक धूर्त मायाकर समल (मल सहित) भी विमल नाम वनियें के समान एक वेर होभी गया परन्तु फिर परीक्षा होने में तो विमल जो था वहही विमल रहा ५॥ दृष्टान्त॥ एक विलासवती नाम नगरीथी उसका सुदर्शन नाम राजा था वहां एक विमल नाम वनियां वसताथा। जिसकी एक स्त्री तो सुरसुन्दरी नाम और दूसरी रुक्मिणी थी। सुरसुन्दरी का रूप देख एक कुटिल, महाधूर्त मनुष्य उसमें आसक्त हुआ। वह सुरसुन्दरी की प्राप्ति के लिये विचार कर अम्बिकादेवी के मन्दिर में गया और देवी की वड़ी सेवा की तव देवीने कहा कि वर मांग मैं तुझपर प्रसन्न हुई। धूर्त वोला कि विमल वनियेंकासा रूप दीजिये देवी ने कहा "तथास्तु" ऐसाही होगा। फिर वह कुटिल विमलकासा रूप वनगया और अपने घर आया। एक दिन विमल अपने घर न था उस समय उसके घर में, वैठ दास दासियों को प्रसन्न किया और कहनेलगा कि मेरासा रूप वनाये कोई आवे उसको वैठने न देना ऐसा कह घरमें रहनेलगा और उसकी स्त्रीके साथ अपना मनोरथ सिद्ध किया। जव विमल भी आया तो उस धूर्तने विमलको घुसने न दिया और गारी देनेलगा कि मेरे घर क्यों आया है। फिर तो दोनों में वड़ी लड़ाई हुई और हरएक अपना अपना घर वताने लगा। नगर के लोग इकट्ठे हुये और दोनों

होगी तो ठहरजावेगी नहीं तो वह जावेगी। जब पानी में छोड़ी तो वह ठहरगई। राजाने प्रसन्न हो वहुत धन दिया॥ इति उन्तीसवां प्रदीप॥

अथ त्रिंशः प्रदीपः।

वञ्चको वञ्चयेन्नारीं छलादिसहितस्तु यः॥
यथा शम्भुर्द्विजो नारीं वञ्चयामास मायया ३०॥

अर्थ। छलबलवाला धूर्त मनुष्य स्त्रीको भी ठगलेता है जैसे शंभु ब्राह्मण ने माया करके स्त्री को वंचित किया ३०॥ दृष्टान्त॥ सिद्धपुर नगर में शंभु ब्राह्मण वहुत चतुर था। वह एक समय तीर्थयात्रा को चला। राह में एक सुन्दर स्त्री मिली परन्तु वह लोभिन थी। दोनों का सामना हुआ तो ब्राह्मण ने काम के वश हो कहा कि आ रमण करें। स्त्री बोली बिना कुछ लिये न करने दूंगी। उस समय ब्राह्मण ने अपनी कण्ठी निकालकर दी। दोनोंने रमण किया। जब उसने कण्ठी मांगी तो वह बोली कि मैंने अपनी देह वेचकर ली है। तब वह कुछ विचार उसके खेतमें से बाली तोड़कर भगा। वह पीछे पीछे भगी जब गांवमें आये तो लोगों ने पूछा तब शंभु बोला कि मैं ग़रीब ब्राह्मण तीन दिनसे भूखा हूं। इसकी दो बाली तोड़ली तो इसने मेरी कण्ठी छीनली। सबने उस स्त्री को लज्जित कर उसकी कण्ठी दिला दी॥ इति तीसवां प्रदीप॥

अथैकत्रिंशः प्रदीपः।

स्त्रियं स्नेहवतीं दृष्ट्वा देवोपि स्निह्यते स्वयम्॥
आलिङ्गिता यथा शीला देवदष्टाधराभवत् ३१॥

का एकसा रूप देख आपसमें विचार करनेलगे और कुछ सोच कर उन दोनोंको राजा के सामने लेगये। राजाने विचार कर इस प्रकार न्याय की कि विमल की दोनों स्त्रियां बुलाईं और अलग-अलगकर उनसे पूछा कि कहो तुम्हारे बाप और तुम्हारी माताका क्या नाम है, जब विवाह हुआ और घर आई तब ऋतु समय विमलने तुमदोनों को क्या दिया। फिर उन दोनों का वृत्तांत सुन राजाने पत्रपर लिखलिया और विमलसे पूछा तो उसने भी वही सब बातें कहीं परन्तु जब विमलरूप धूर्तसे पूछा तो उसकी बात एकभी न मिली। राजाने उस धूर्तको गांवसे निकलवादिया और विमलको उसकी दोनों स्त्रियों समेत उसके घर बिदा किया॥ इति पांचवां प्रदीप॥

अथ षष्ठः प्रदीपः।

महतां वचनोल्लंघे महद्दुःखं प्रजायते॥
यथा गोविन्दशर्मासीद् दुःखी दुश्शीलिकास्त्रियः ६

अर्थ। महज्जनोंके वचन उल्लंघन करनेमें महान्‌ही दुःख होता है जैसे गोविन्दशर्मा ब्राह्मण दुश्शीला विषकन्या को ब्याहकर दुःखको प्राप्त होता हुआ ६॥ दृष्टान्त॥ एक भद्रावती नाम नगरी थी। वहां का प्रतापसेन राजाथा। उसमें सोमप्रभु नाम विद्वान्‌ ब्राह्मण वसता था। उसकी स्त्री का नाम शोभा और बेटी का मोहनी नाम था। वह विषकन्याथी इससे उसको कोई नहीं ब्याहता था। उसके पिता को भी बहुत शोक था। वह एक नगर में गया और गोविन्दशर्मासे भेटकी तथा उससे कहा कि मेरे एक मोहनी नाम विषस्वरूप कन्या है यदि तुमे

ब्राह्मण राजा के पास गया और वह फल देकर उसका वृत्तांत बताया। उसे सुन राजा हँसे और लाख रुपये तथा गांव व वृत्ति देकर उसे विदा किया। फिर राजाने यह सोचकर कि मैं तो पुरुष हूं, कमज़ोर नहीं हूंगा इससे यह फल प्राणप्रियाको दूं जिससे मुझे सभी सुख मिलेंगे वह फल रानीको दिया। रानी ने 'अच्छा' कहकर वह फल लेतो लिया पर स्वयं न खाकर उसे अपने मित्र कोतवाल की भेंट किया। कोतवालने उसे अपनी आशना वेश्याको दिया और उसका गुण बताया। वेश्याने सोचा कि मुझ पाप करनेवाली को उसके खाने से कोई लाभ नहीं, केवल पाप की ही वृद्धि होगी, इससे इसे राजा को देना चाहिये कि वह दीर्घायु होकर धर्म से प्रजापालन करे। निदान वह राजा के पास गई और वह फल राजा की भेंट किया। राजाने फलको पहिचानकर अपने मन में जान लिया कि रानी दुश्चरित्रा है। पर ऊपर से हँसकर पूछा कि यह फल तुझे किसने दिया? वेश्या ने कहा कोतवाल ने दिया है। राजाने वेश्याको कुछ धन देकर विदा किया और कोतवाल को बुलाकर पूछा। उसने भी उसे रानी से पाया बताया। राजाको इससे बहुत क्रोध आया पर साथही उन्हें संसार से वैराग्य उत्पन्न होगया। उन्हों ने महल में जाकर रानी से पूछा वह फल क्या किया? रानी ने कहा खा लिया। राजा ने फल निकाल कर रानी को दिखाया [illegible] स [illegible] उसका मुख मारे घबड़ाहट के सूखगया। [illegible]

देखते वह फल

ग्रहण करो तो मैं तुमको बहुत धन दूंगा। गोविन्दशर्मा ने अङ्गीकार किया। यद्यपि उसके भाई ब्रन्धु मनाकरते थे पर उसने किसीका भी कहना नहीं माना। एक तो स्त्रीका और दूसरे धनका लालच हुआ इससे व्याह करलिया और बहुतसा द्रव्य ले अपने घर आया। वह कन्या मूर्खा थी अपने पतिको देख जलाकरतीथी। एक दिन उसनें कहा कि मुझको मेरे पिता के घर पहुँचादो। गोविन्दशर्मा उसे ले चला और जब राहमें आया तो स्त्रीसे कहा कि "तू यहां बैठ मैं आता हूं" यह कहकर एक गांव में गया। वहां पीछे से एक विष्णु-शर्मा नाम ब्राह्मण आया और उसने उस सुन्दरी को देखा। फिर इन दोनों की आपस में दृष्टि मिली और दोनों काम के वशीभूत हुये। फिर विष्णुशर्मा ने मनमें विचार किया और मोहनी को पान इलायची आदि दी और बहकाकर उसको लेकर भगा कि इतने में गोविन्द भी आ पहुँचा और बोला कि अरे दुष्ट! इसको कहां लिये जाता है? उसने उत्तर न दिया तो इन दोनों की लड़ाई हुई और लड़ते लड़ते राजाके पास गये और गोविन्द पुकारा कि विष्णुशर्मा मेरी स्त्री को लिये जाताहै और उसने अपनी स्त्री बताई। अब राजा के प्रधानने उस विषकन्याको बुलाकर पूछा कि जिस दिन तेरे पति गोविन्द से संगम भया तब क्या क्या बात हुई थी। उसने सब बातें कहीं वे पत्रपर लिखलीं और गोविन्दसे पूछा तो उसने भी वेही बातें बताईं परन्तु उससे पूछा तो वह चुप होरहा। प्रधान ने उसको धक्के देकर निकाला और गो-विन्द को उसकी स्त्री देकर कहा कि ऐसी इस स्त्री को न

अथ त्रयस्त्रिंशः प्रदीपः।

यां चिन्तयामि सततं मयि सानुरक्ता सा चान्यमिच्छति जनं स जनस्तथैवम् ॥ शेते तया सह विचिन्त्य चरित्रमेतद्धातुर्दुरत्ययगतिस्त्वति तर्कयामि ३४ विशङ्कितो भ्रातृपुरं प्रतस्थे तत्रापि चाश्चर्यतरं ह्यपश्यम् ॥ तेनाथ धैर्यं तु कथञ्चिदाप्तवान्नारी सती क्वापि न लभ्यते हि ता ३५ ॥

अर्थ। शाहजमां कहताहै कि जिस प्यारी स्त्रीका मैं निरन्तर चिन्तन करता हूं कि वह मुझमें अनुरक्तहै और वह अन्य पुरुषको चाहती है वह पुरुष उस मेरी स्त्री के साथ सोताहै इस प्रकार इस विचित्र चरित्रका चिन्तन कर ऐसी तर्कणा करता हूं कि विधाता की गति बड़ी दुरत्यय है अर्थात् जानी नहीं जातीहै ३४ फिर इस सन्देहसे शंकित हुआ मैं अपने भाई के नगरमें गया तो वहां भी महाआश्चर्य देखा तो उससे मैं कुछेक धैर्य्य को प्राप्तहुआ और निश्चय जानलिया कि हितकारक पतिव्रता स्त्री कहीं नहीं मिलती है ३५ ॥ दृष्टान्त ॥ पारस देश के बड़े राजकुमार का नाम शहरयार और छोटेका शाहजमां था। राजाके मरने पर शहरयार गद्दी पर बैठा और कुछ दिन पीछे छोटे भाई शाहजमां को तातारदेश का राजा बनाया। वह समरक़न्दको राजधानी बना अतिआनन्द से रहनेलगा। एकबार शहरयार ने मिलनेकी इच्छासे मन्त्री के द्वारा अपने भाई शाहजमां को बुला भेजा। मन्त्री के समरकन्द पहुँचने पर शाहजमां ने उसे बड़े आदर के साथ ठहराया। दश दिन

रखना चाहिये क्योंकि शास्त्र में लिखा है कि "श्लोकः" (वैद्यं पानरतं नटं कुपठितं मूर्खं परिव्राजकं ऋद्धं कापुरुषं तुरङ्गमजवं स्वाध्यायहीनं द्विजम् ॥ राज्यं बालनरेन्द्रमंत्रिरहितं मन्त्रं छलान्वेषणं भार्य्यां यौवनगर्विंतां पररतां मुञ्चन्ति शीघ्रं बुधाः १ ) मद्य पीनेवाला वैद्य, कला आदि विद्या से रहित नट, मूर्ख संन्यासी, समृद्धिमान् तुच्छ मनुष्य, गतिहीन घोड़ा वेद पाठ आदि से रहित ब्राह्मण; मन्त्रियों से हीन बालक राजा का राज्य, छलसूचक मंत्र तथा यौवन से गर्वित और परपुरुषमें रत स्त्री इन सबको ज्ञानीजन शीघ्रही छोड़ देते हैं। इसप्रकार समझाने पर भी गोविन्द ब्राह्मण ने विषकन्या का त्याग नहीं किया और वहां से उठ आगे को चला तो एक मनुष्य दिखाई दिया। विषकन्याने पति से कहा कि इसे मारो तो आगेको चलूं। जब ऐसा हठ किया तो उसको वह भी मारना पड़ा इत्यादि। मनुष्य को चाहिये बड़ोंकी आज्ञामें रहे जिससे इसकी तरह दुःख न उठावे ॥ इति छठवां प्रदीप ॥

अथ सप्तमः प्रदीपः ।

द्विजोपि विकलो भूत्वावञ्चयत्सर्वतो जनान् ॥
राज्ञा प्रमोचितः सोहि सद्यो वैकल्यशंकया ७ ॥

अर्थ। एक द्विजने भी विकल (बावला) बनकर सबजनों को ठगा और पकड़े जानेपर राजा से भी विकल (पागल) समझ छोड़ागया ७ ॥ दृष्टान्त ॥ एक विद्यावंत नाम राजा था उसके नगर में एक राव ब्राह्मण बहुत कामी था। एकदिन राव ब्राह्मण तालाबको गया। वहां एक रूपवती स्त्री देखी

बीतने पर शाहज़मां ने अपने मन्त्री को राजकाज समझा कर भाई के निकट प्रस्थान किया। कुछ दूर चलकर उसे अपनी प्रिया को देखने की बड़ी इच्छा हुई इससे वह वहीं से लौट पड़ा और आधीरात को महल में प्रवेश किया। वेगम साहबा को पति के लौटने का कुछ विश्वास तो थाही नहीं वे एक कृपापात्र अनुचर की सुभग शय्या पर लेटी हुई उसे कृतार्थ करती थीं। यह देख शाहज़मां को बहुत आश्चर्य हुआ। पर क्षणमात्र में ही यह आश्चर्य क्रोध में बदल गया और शाहज़मांने खड्ग निकालकर उन दोनों की गर्दनें काटदीं मानो उन्हें इसलोक में ही नहीं किन्तु परलोक में भी संग करने का निदेश किया। फिर उन दोनों की लोथों को पिछवाड़े एक गढ़े में फेंककर अपने डेरेको लौट आया पर किसी को यह समाचार विदित न हुआ। यद्यपि साथ के लोगों को यात्राका यथेष्ट सुख मिला परन्तु शाहज़मां के चित्त को किञ्चिन्मात्र भी शांति न मिली। शहरयार ने भाईका स्वागत बड़ी धूम धाम से किया पर उससे शाहज़मां के दुःख की वृद्धिही हुई। फिर भाई का हाथ पकड़े हुए शहरयार ने नगर में प्रवेश किया। शहर भी खूब साजा गया था पर शाहज़मां ने एक दृष्टि भी न उठाई किन्तु अपने परिताप में ही मस्त रहा। फिर एक बहुतही रमणीय स्थान में शाहज़मां ठहराये गये। उचित समय पर दोनों भाइयों ने स्नान, भोजनादि किये, पर शाहज़मां को वह जल गर्म तेल तथा वह सुस्वादु भोजन पत्थर या कंकड़ सा दुःखद हुआ। पुष्पों के समान कोमल भी शय्या शाहज़मां के लिये कांटों के समान दुःख देनेवालीथी।

और उससे कहा कि मुझसे रतिकर। उसनें इन्कार किया पर तो भी ब्राह्मण ने माना और घड़ा उठाने के बहाने से उसके पास गया। घड़ा उठाते समय उस स्त्री के कुच पकड़ मर्दन किये। उस समय उसका पति आगया और कहा कि तैंने मेरी स्त्री को छेड़ा है इसलिये तुझे राजा के पास पहुँचाऊंगा। वह ब्राह्मण डरकर वितर्कनाम मित्र के पास गया और कहा कि भाई में एक स्त्री के कुचमर्दन कररहाथा कि इतनें में उस का पति आगया और मुझसे कहा कि तुझे राज्य में पकड़ाऊंगा। बताइये भाई अब में क्या करूं। वितर्क ने कहा कि हां हां और वच वच ये दो शब्द जो कोई पूछे उससे कहना। इसके पश्चात् महाजननें अर्जी दी और ब्राह्मण देवता को बुलाया। ब्राह्मण ने येही दो शब्द (हां हां वच वच) राजा से कहे। राजा ने उसको पागल समझकर छोड़दिया॥ इति सातवां प्रदीप॥

अथाष्टमः प्रदीपः।

वल्लभा जलमानेतुं गता रेमेऽथ तत्र हि॥
पश्चाद्विलम्बभयतो मग्ना सरसि सा छलात्८॥

अर्थ। वल्लभा (स्त्री) जल लेनेको गई और वहांहीं यार से रमण करनेलगी फिर विलम्ब होने के कारण छल से सरोवर में डूबगई ८॥ दृष्टान्त॥ प्रतिष्ठानपुर में शुभकरण नाम एक बनियां रहता था उसकी स्त्री का वल्लभा नाम था। एक दिन शुभकरण स्नान के लिये बैठे और उसी समय का संकेत वल्लभा ने यार से किया था। समय पाकर बोली कि

उसका यह हाल देख शहरयार ने सोचा कि मैं तो शाहज़मां से बड़ी प्रीति रखता और उसका भलीभांति सन्मान करता हूं परन्तु यह सदा शोक में ही मग्न रहता है। न जानें वह किस चिन्ता में रहता है। मैंने इसको बुलाकर अच्छा नहीं किया। अब यही उचितहै कि इसे अच्छी अच्छी सौगातें देकर और समझा बुझाकर लौटादें जिससे इसका दुःख मिटे। कदाचित् इसे अपनी रानी अथवा अपने देशका स्मरण आगया हो कि जिससे इसे यह दुःखहोरहाहै। फिर शहरयारने दरबारियों से कहा मैंने सुना है कि असुक वन में मृगआदि पशु बहुत हैं इससे मैं वहां शिकारको जाऊंगा; तुम लोग भी शीघ्रही तैयार हो और मेरे भाई से कहो कि वह भी मेरे साथ चलें। उन लोगों ने वैसाही किया पर शाहज़मां वहां भी जानेको राज़ी न हुआ किन्तु उन सबको विदाकरके वहीं रहा। सायंकाल को घर के किवाड़ बन्द करलिये और एक खिड़की में कि जहां से राजाकी फुलवाड़ी देख पड़ती थी बैठकर बागकी शोभा देखनेलगा। कुछ कालमें उसने देखा कि राजमन्दिर का चोरदरवाज़ा खुलगया और उसमें से इक्कीस स्त्रियां दिव्य वस्त्र और आभूषण पहिने निकलकर बाग में आईं। कुछ काल में जब उन्होंने अपने बड़े और लम्बे कपड़े जिन्हें पहिनकर वे महल से निकली थीं उतार डाले तो उनकी सूरतें स्पष्ट दीखने लगीं। उन इक्कीसों मे दश हब्शी थे जिन्हों ने साथ आई हुई दश स्त्रियों के हाथ एक एक करके पकड़ लिये। इक्कीसवीं रानी थी। उसने भी 'मसऊद' 'मसऊद' कह कर पुकारा तो एक अति हृष्टपुष्ट महातरुण सीदी एक पेड़

स्वामिन् ! जल नहीं है कहो तो तालावसे भरलाऊं प
बोला अच्छी बात है। वह वहां गई और अपना मनोरथ पू
करवाने लगी। इतने में देर हुई तो विचारा कि पूछेंगे त
क्या कहूंगी यह विचार जहां बहुतसे मनुष्य पानी भरते
वहां गई और जल के बहाने से तालाब में गिरपड़ी। लोगों
उसको निकाल शुभकरण से कहा कि तेरी स्त्री तालाब
गिरपड़ी थी। यह सुन उसकी रिस मिटगई और उससे कु
नहीं कहा ॥ इति आठवां प्रदीप ॥

## अथ नवमः प्रदीपः ।

**भोगाख्या कुम्भकारी तु जारं राज्ञा धृतं तथा ॥**
**स्वामिने ज्ञापयामास भुक्ता तेनास सा पुरा ९ ॥**

अर्थ। भोगा कुम्हारी ने राजा से दण्डित यार को अप
स्वामी से बताया जिससे कि पहिले भोगीगई थी ९ ॥ दृष्टान्त
नरपति नाम राजाके नवलनाम नगर में महाधन नाम कु
म्हार वसता था उसकी स्त्री का नाम भोगा था। वह व्यभि
चारिणी थी। वह एक दिन पतिके न होनेपर यारको बुला
रति कराने लगी, उसी समय पति भी आगया तो यारक
दिवालपर चढ़ादिया परन्तु वह डरका मारा उस पर से खि
सल पड़ा और भागा। उसके पति ने कहा यह कौन है ? त
वह हँसी और बोली कि आज बड़ाही अचरज हुआ कि इ
मनुष्य को राजाके दूत पकड़ने आये तो यह भागा और कुछ
न बनपड़ी तो हमारे घरमें आछिपा परन्तु इतने में आप ज
आये तो इसने जाना कि कहीं वेही आगये इससे हड़बड़ा के

से उतर कर उसकी ओर दौड़ा और रानी का हाथ पकड़ लिया। फिर दशो स्त्रियों के साथ दशों हब्शी और रानी के साथ मसऊद सीदी आधीरात तक सुखपूर्वक विहार करते रहे। अन्त में सबने वहां एक सरोवर में स्नान किया और अपने अपने कपड़े पहिन उसी चोरदरवाज़े से राजप्रासाद में चले और चलीगयीं। मसऊद भी बाग़की दीवार फांद कर चलागया। शाहज़मांको यह घटना देखकर आश्चर्य तो हुआ पर साथही उसके दुःख की मात्रा बहुत कुछ घटगयी क्योंकि अब उसे यह जानने में देर न लगी कि जो मेरे दुःख का कारण होरहा है वह मेरे ही यहां नहीं किन्तु संसार भर में वायु के समान व्याप्त है। भाईके लौटने पर जब शाहज़मां उससे मिला तो शहरयार को उसकी दशापर आश्चर्य हुआ और उसने शाहजमां से इस आश्चर्यकारी परिवर्तन का कारण पूछा। शाहज़मांने पहिले तो कुछ न बतलाना चाहा पर जब शहरयार ने उसे अपनी सौगन्द दिलाकर हठपूर्वक पूछा तो शाहज़मां ने अपनी रानी का सब वृत्तान्त कह सुनाया। तब आश्चर्यपूर्वक शहरयार ने भाई की बड़ाई करते हुए कहा कि ऐसी कुकर्मिणी को उसके जार समेत मारडालने में तुम्हें कोई अन्यायी नहीं कह सकता। किन्तु मेरा क्रोध तो हज़ार स्त्रियों को मारडालने पर शान्त होता। अच्छा, कहो यह शोक दूर कैसे

कपड़े भी न पहिनसका है और भागपड़ा है इससे मुझको हँसी आई। कुम्हार सुन चुप होरहा ॥ इति नवां प्रदीप ॥

अथ दशमः प्रदीपः।

शृङ्गारी घृतमानेतुं गता रेमेऽथ तत्र हि ॥
पृष्टा च वञ्चयाञ्चक्रे घृतपातभयात्पतिम् १० ॥

अर्थ। शृंगारी घृत लाने को गई और वहांहीं जार से रमण करनेलगी और पूछने पर घृत गिरपड़ने के भयसे पति को वञ्चित किया १० ॥ दृष्टान्त ॥ एक नागपुर नाम नगर है जिसका राजा नृसिंह नाम था। वहां के धनपाल बनियां की स्त्री का नाम शृंगारी था। वह बड़ी चतुर थी परन्तु उसका पति मूर्ख था इससे परपुरुषों को बुलाकर रति किया करती परन्तु पति नहीं जानपाताथा। एक दिन अपने पति को भोजन करवाती थी कि वह समय आगया तो उसने झरोखे से झांका और यारसे समस्या की कि मैं आती हूं तू चल। फिर पांव से घी गिरादिया तब पति बोला कि जल्दी और घी ले आ तब घी के मिपसे चली गई और उससे सम्यक् प्रकार रति की जब एक पहर व्यतीत होगया तब विचार किया कि पति क्रोध करेगा इसका विचार कर रोती हुई चौहट्टे में जाय बैठी और कपड़े में धूलिभर अपने घर आई। पतिने शान्तहो पूछा तू रोती क्यों है उसने कहा जल्दी में पैसे गिरगये इससे धूलि भर ले आई हूं ॥ इति दशवां प्रदीप ॥

अथैकादशः प्रदीपः।

सुप्तापि भर्त्रा सार्कं तु परपुंसा यथेच्छया ॥

किया कि इसी प्रकार संसार की सभी स्त्रियां व्यभिचार की प्रत्यक्ष मूर्ति हैं इससे इनपर विश्वास करना कभी न कभी हानि काही मार्ग होता है। इस पर शहरयार को विश्वास न हुआ तब शाहज़मां ने शहरयार को विश्वास दिलाने के लिये यह प्रकट करवादिया कि बादशाह आज फिर शिकार खेलने जायँगे और सेना आदि ने वन को प्रस्थान भी कर दिया पर शहरयार वहां न जाकर भाई के घर में छिपरहा। शाहज़मां ने रात्रिको उसे उसी खिड़की पर बिठाकर सब घटना जैसी कही थी प्रत्यक्ष दिखादी। उससे शहरयार को दुःख तो बहुत हुआ पर कुछ न करके लज्जा के कारण विरक्त होकर भाई सहित वहां से चलागया ॥इति तेंतीसवां प्रदीप॥

अथ चतुस्त्रिंशः प्रदीपः।

अहं हि दुःखीति नरो न चिन्तयेत्ततोपि दुःखप्रचुरोथ लभ्यते ॥ यथा पिशाचो युवतिं स्वगोपितां शतोपभुक्तां नहि सस्मरे यतः ३६ ॥

अर्थ। मनुष्य यह न जानलेवे कि मैंही दुखियाहूं किन्तु उससे भी भारी दुःखवाला कोई मिलजाता है। जैसे पिशाच स्त्री की आपही बड़े यत्न से रक्षा करता था इससे उसको सैकड़ों मनुष्यों से भोगीहुई नहीं जानता था ३६ ॥ दृष्टान्त ॥ शहरयार ने अपने भाई से कहा कि कोई भी मनुष्य हमारासा दुखिया नहीं होगा। शाहज़मां बोला कि यह तो आगे चल कर मालूम होजावेगा। निदान वे दोनों छिपकर अप्रसिद्ध

हुये सकडाल याद आगया तो उसेबुलाया और आदर सत्का
कर बैठाया फिर उससे कहा कि इस घोड़ी की परीक्षा करो कि
इनमें माता और बेटी कौनसी हैं। वह बोला बहुत अच्छा
फिर उसने दोनों को बहुत दौड़ाया जब वे दोनों ठहराई त
माता अपनी बेटी का माथा थकी जान सूंघने लगी। उस
पहिचान कर राजाको बताई कि यह माता है। फिर राजा
उसको बहुतसा द्रव्य दिया॥ इति छव्वीसवां प्रदीप॥

अथ सप्तविंशः प्रदीपः।

परस्त्री वञ्चयेत्सद्यो मायया स्वामिनं यथा॥
आयातमपि तं सद्यो व्रीडयत्कुसुमावती २७

अर्थ। परस्त्री शीघ्रही अपनी मायासे स्वामी को छ
लेती है जैसे आये हुये भी पति को कुसुमावती ने वञ्चि
किया २७॥ दृष्टान्त॥ चक्रवती नगरी में विरम नाम ए
बनियां रहताथा। उसकी बेटी का कुसुमावती नाम था। व
पुरुषोत्तम को व्याही थी। एक समय पुरुषोत्तमदास सेठ पर
देश को गया और वहां जाकर द्रव्य कमाने लगा। पीछे
कुसुमावती दश दिन तो शीलतासे रही परन्तु फिर निश्शंक
हो उसने दासी से कहा कि किसी युवा पुरुष को बुलाओ

से उतर कर उसकी ओर दौड़ा और रानी का हाथ पकड़ लिया। फिर दशों स्त्रियों के साथ दशों हब्शी और रानी के साथ मसऊद सीदी आधीरात तक सुखपूर्वक विहार करते रहे। अन्त में सबने वहां एक सरोवर में स्नान किया और अपने अपने कपड़े पहिन उसी चोरदरवाज़े से राजप्रासाद में चले और चलीगयीं। मसऊद भी बाग़की दीवार फांद कर चलागया। शाहज़मांको यह घटना देखकर आश्चर्य तो हुआ पर साथही उसके दुःख की मात्रा बहुत कुछ घटगयी क्योंकि अब उसे यह जानने में देर न लगी कि जो मेरे दुःख का कारण होरहा है वह मेरे ही यहां नहीं किन्तु संसार भर में वायु के समान व्याप्त है। भाईके लौटने पर जब शाहज़मा उससे मिला तो शहरयार को उसकी दशापर आश्चर्य हुआ और उसने शाहज़मां से इस आश्चर्यकारी परिवर्तन का कारण पूछा। शाहज़मांने पहिले तो कुछ न बतलाना चाहा पर जब शहरयार ने उसे अपनी सौगन्द दिलाकर हठपूर्वक पूछा तो शाहज़मां ने अपनी रानी का सब वृत्तान्त कह सुनाया। तब आश्चर्यपूर्वक शहरयार ने भाई की बड़ाई करते हुए कहा कि ऐसी कुकर्मिणी को उसके जार समेत मारडालने में तुम्हें कोई अन्यायी नहीं कह सकता। किन्तु मेरा क्रोध तो हज़ार स्त्रियों को मारडालने पर शान्त होता। अच्छा, कहो यह शोक दूर कैसे हुआ? इसे भी पहिले शाहज़मांने बतलाना न चाहा पर शहरयार के विशेष अनुरोध से उन्हें कहनाही पड़ा। शाहज़मां ने सारी घटना जैसी देखी थी कह सुनाई और यह कहकर अपना वक्तव्य समाप्त

तब कुसुमावती बोली कि यदि पीछे से सेठजी आजायँगे तो मेरी क्या गति होगी ? लौंड़ी ने वेश्या से यह जाय कहा। फिर कामावती बोली कि तू फिर जाकर कह कि यदि तेरी इच्छा है तो यहीं आजा और कुछ चिन्ता मत कर। वह गई। वेश्याने विना जाने उसी सेठके पास भेजदी जब वह सामने गई तो पतिको पहिचान लिया और उसने भी अपनी स्त्रीको पहिचान लिया। तब कुसुमावती बोली कि क्या तुम ऐसा काम करते हो ? मैंने पति के सिवाय किसी का मुख नहीं देखा और तुम परस्त्री से आसक्तहो ? मैंने आज तक तो कानों ही से सुना था पर अब अपनी आंखों से देखलिया कि तुम कामावती के पास आते हो। यह सुन सेठजी लज्जित होगये॥ इति सत्ताईसवां प्रदीप॥

अथाष्टाविंशः प्रदीपः।

व्यभिचारैकदोषोपि गुणसिंधौ निमज्जति॥
आसक्तोपि यथा राज्ञां राज्ञा विद्वान् क्षमीकृतः२८॥

अर्थ। व्यभिचाररूप एक दोष भी गुणरूप समुद्र में डूब जाता है जैसे राजाकी स्त्री में आसक्त हुआ भी गुणवान् द्विज राजा से क्षमा किया गया २८॥ दृष्टान्त॥ जैसे एक धाराधिपति राजा भोज की चन्द्ररेखा नाम एक रानी बहुत चंचल थी उसका मन शुभकर्ण पण्डित से लग गया था। वह रानी एकबेर रात्रि के समय पण्डित के पास गई तो वह बहुत प्रसन्न हुआ और उससे भोग किया। ऐसेही बहुत दिन होता रहा। एक दिन राजा भी उस रानी के पीछे पीछे हो लिया और उस व्यवस्था को देख घर आ पलँगपर सोरहा। फिर

किया कि इसी प्रकार संसार की सभी स्त्रियां व्यभिचार की प्रत्यक्ष मूर्ति हैं इससे इनपर विश्वास करना कभी न कभी हानि काही मार्ग होता है। इस पर शहरयार को विश्वास न हुआ तब शाहज़मां ने शहरयार को विश्वास दिलाने के लिये यह प्रकट करवादिया कि बादशाह आज फिर शिकार खेलने जायँगे और सेना आदि ने वन को प्रस्थान भी कर दिया पर शहरयार वहां न जाकर भाई के घर में छिपरहा। शाहज़मां ने रात्रिको उसे उसी खिड़की पर बिठाकर सब घटना जैसी कही थी प्रत्यक्ष दिखादी। उससे शहरयार को दुःख तो बहुत हुआ पर कुछ न करके लज्जा के कारण विरक्त होकर भाई सहित वहां से चलागया ॥ इति तेंतीसवां प्रदीप ॥

अथ चतुस्त्रिंशः प्रदीपः।

अहं हि दुःखीति नरो न चिन्तयेत्ततोपि दुःखप्रचुरोथ लभ्यते ॥ यथा पिशाचो युवतिं स्वगोपितां शतोपभुक्तां नहि सस्मरे यतः ३६ ॥

अर्थ। मनुष्य यह न जानलेवे कि मैंही दुखियाहूं किन्तु उससे भी भारी दुःखवाला कोई मिलजाता है। जैसे पिशाच स्त्री की आपही बड़े यत्न से रक्षा करता था इससे उसको सैकड़ों मनुष्यो से भोगीहुई नहीं जानता था ३६ ॥ दृष्टान्त ॥ शहरयार ने अपने भाई से कहा कि कोई भी मनुष्य हमारासा दुखिया नहीं होगा। शाहज़मां बोला कि यह तो आगे चल कर मालूम होजावेगा। निदान वे दोनों छिपकर अप्रसिद्ध

रानी भी आई और सो रही । प्रभात होतेही राजाने सभा की और पण्डितों से ऐसे प्रश्न किये कि किसी से भी उत्तर न दिया गया तब शुभकर्ण ने राजा के प्रश्नों का उत्तर दिया तो राजा बहुत प्रसन्न हुआ फिर राजा ने सब को विदाकर शुभकर्णको बैठा रक्खा और रानीको बुलाकर पण्डित से कहा कि महाराज ! रातको क्या बात थी सत्य सत्य कहो। पण्डितजी चकित हुये और रानी भी जानगई । तब पण्डित ने विचार कर कहा कि अपराध क्षमा करो । राजा प्रसन्न हुआ और यह विचारा कि ऐसा पण्डित मिलना दुर्लभ है स्त्री तो बहुत मिलसक्ती हैं । फिर पण्डितको बहुतसा धन दे विदाकिया ॥ इति अट्ठाईसवां प्रदीप ॥

अथैकोनत्रिंशः प्रदीपः ।

तथा यष्टिपरीक्षातो लब्धवान् मानमुत्तमम् ॥
अतो वै विदुषां ज्ञेयं चातुर्यम्भूषणम्परम् २९ ॥

अर्थ । जैसे किसी ने लाठीकी परीक्षा से उत्तम मानपाया इस लिये चातुर्य 'चतुराई' विद्वानों का श्रेष्ठ आभूषण है २९ ॥ दृष्टान्त ॥ एकदिन अम्बधर राजा सभामें बैठाथा उस समय वीरपुरसे वीरसिंह राजा ने परीक्षाके लिये एक बड़ी सुन्दर लकड़ी भिजवाई । राजाने वह लकड़ी सबको दिखाई पर यथार्थ परीक्षा किसीसे न होसकी । इतनेमें सकडाल मंत्री भी आगया । राजा ने उससे कहा कि यह लकड़ी राजा वीरसेन के यहांसे आईहै इसको बतावो कि यह अच्छी है या खराब । तब मंत्री ने कहा कि इसे बहते पानीमें डालदेवो यदि अच्छी

मार्ग से चले और दिनभर चलकर रातको किसी एक वृक्ष के नीचे सो रहे। फिर दूसरे दिन प्रभात भये वहां से भी आगे गये और चलते चलते एक शोभायमान उत्तम फुलवाड़ी में जा पहुँचे। वह नदी के तीर पर थी। वहां दूर दूर तक बड़े बड़े वहुत सघन वृक्ष लगे थे वहां ये दोनों एक वृक्ष के नीचे विश्राम के लिये बैठगये और आपस में वातचीत करनेलगे थे कि इतनेमें एक भयानक शब्द हुआ जिसको सुन वे दोनों भयभीत और कम्पायमान होगये। फिर नदी का जल फटा और उसमें से एक काला खम्भा निकलनेलगा। वह इतना ऊंचा हुआ कि वादलमें पहुँचकर गुप्त होगया। उसको देखकर वे दोनों डरे और वहां से भागकर एक ऊंचे वृक्षकी डालियोंमें जाय छिपे। फिर वही खम्भा आकाश से नदीके तटपर आया और एक महापिशाच वनगया। तदनन्तर वह पिशाच उस नदी में से एक सन्दूक ले उस वृक्षके नीचे आया और उसको खोलकर उसमें से भूषण और वस्त्रोंसे सजीहुई सुन्दर स्त्री निकाली फिर उसको अपने पास वैठाकर प्रीतिकी दृष्टिसे देखा और कहा कि हे प्यारी! तू अपनी सुन्दरतामें एकही है वहुत दिनहुए कि मैं तेरी अनूपछविपर मोहितहो तुझको विवाहकी राति ही में ले आयाथा उसी दिनसे तुझे निष्पाप पाताहूं। इस समय मुझको निद्रा आतीहै इसलिये तेरे पास सोताहूं। यह कह उसकी जांघपर शिररखकर वह सोरहा। उसके पांव इतने वड़ेथे कि नदीतक पहुँचे और उसके श्वास का शब्द वादल के शब्द समान गूंजनेलगा। दैवयोग से उस स्त्री ने ऊपर की ओर देखा तो जिसकी दृष्टि उन दोनों पर पड़ी। उसने सैनसे

उनको बुलाया कि चुपकेसे नीचे उतर आवो। वे उसके अभिप्रायको समझकर भयभीत हुए और सैनसे कहा कि कृपाकर हमें यहांही बैठे रहने दो। फिर उसने धीरेसे उस पिशाच का शिर अपनी गोदसे उतारकर पृथ्वीपर रखदिया और आप उठ उनको धीरज देके कहनेलगी कि तुम दोनों वृक्ष से उतर कर मेरे समीप आओ यदि नही आओगे तो मैं इस पिशाच को जगादूंगी। यह इसी समय तुमको मारडालेगा इस वात को सुन वे डरे और चुपके से उस वृक्ष से नीचे उतर आये वह सुन्दरी मुसकुराती हुई उन दोनों का हाथ पकड़कर थोड़ी दूर वृक्षके नीचे लेगई और अपने साथ भोगकरने की इच्छा प्रकट की। प्रथम तो उन्होंने अस्वीकार किया परन्तु पीछे उसका कहा करनापड़ा। उस स्त्री ने दो अँगूठी उनसे मांगलीं और एक छोटा संदूक निकाला जिसमें बहुतसी अँगूठियां थीं उन दोनों को भी उनमें ही रखलीं। फिर कहा कि तुमने जाना यह क्या वात है? वे बोले कि हम नहीं जानते। फिर उस मृगनयनी ने कहा कि यह उन लोगों के चिह्न हैं कि जिनको मैंने तुम्हारे समान इस कार्य में उद्यत किया था। ये ६८ अँगूठियां हैं और अब तुम्हारी दो मिलने से सौ होगईं। पिशाच की इतनी रक्षा और प्रवन्ध से भी मैंने सौ वेर अपना मन प्रसन्न किया है। यह दुराचारी मुझपर मोहित है इससे क्षणमात्र भी अलग नहीं करता है और अति प्रवन्ध से इस संदूक में वन्दकर समुद्र में छिपाकर रखता है परन्तु इतने पर भी मेरा जो मन चाहता है मैं करतीहूं। मेरे कार्य से तुम समझजो कि जव स्त्री पुंश्चली होती

दिन बहुतही आनन्द से रहा और जो कुछ उसकी नांद में था उसको आनन्द से खाया और गधेको आशीर्वाद दिया। जब गधा थका हुआ खेत से आया तो बैलने कहा कि भाई तेरे उपदेश से मैं आज बहुतही आनन्द में रहाहूं। गधा दुःख के कारण उसका कुछ उत्तर न देसका और आतेही अपने थान पर गिरपड़ा और अपने को बुरा भला कहनेलगा कि हे भाग्यहीन! तैंने इसको ऐसी शिक्षा देकर अपने को वृथा कष्ट में डाला। मन्त्रीने यह कह अपनी पुत्री को समझाया कि क्यों तू उस गधेके समान अपनी जानको फँसाती है और जो तू हठ करके इस बातका पीछा न छोड़ेगी तो तुझे वही दण्ड होगा जो उसी व्यापारी ने अपनी स्त्री को दिया था और उस गधे बैलकी भी जो अवस्था हुई वह भी सुन॥ इति पैंतीसवां प्रदीप॥

अथ षट्त्रिंशः प्रदीपः।

हठेऽतिक्रियमाणे हि दण्डयोगम्प्रसाधयेत्॥
दण्डे व्यापारिणा मुक्ते हठःशान्तःस्त्रियो यथा ३८

अर्थ। जब कोई बहुतही हठ करे तो वहांपर दण्डयोग का साधन करे जैसे व्यापारी के छोड़े हुये दंडे उसकी स्त्री का हठ शान्त हुआ ३८॥ दृष्टान्त॥ मन्त्री ने कहा कि दूसरे दिन वह व्यापारी रात्रिको भोजन से निश्चिन्त हो अपनी स्त्री समेत उन दोनों पशुओं के पास जा बैठा और सुना कि गधा उस बैलसे पूछताहै कि कहो भाई कल भोरको जब हरवाहा तुम्हारे वास्ते दाना घास लावेगा तब तुम क्या

है तो उसको दुष्टकर्म से कोई भी नहीं बचा सक्ता। बहुधा मनुष्य स्त्रियों के निष्पाप होनेपर विश्वास रखते हैं परन्तु उनके विचार के विपरीत वे कुकर्मिणी होती हैं। निदान वह उनकी अँगूठी ले वहीं जावैठी और पिशाच के शिर को उठा अपने घुटनेपर रख सैन से कहा कि तुम यहां से चलेजावो। वह दोनों वहां से चले और जब बहुत दूर निकलगये तो शाहजमां ने शहरयार से कहा कि देखो इतनी रक्षा और प्रबन्ध करनेपर भी वह स्त्री मनमाना काम करती है पर पिशाच को उसपर कितना विश्वास है जो इसके निष्पाप होने की इतनी प्रशंसा करताथा। अब आप न्याय से कहिये कि इस पर हमसे अधिक कष्ट है या नहीं ? हम जिस बातकी खोज में थे उसको पागये। अब हमें उचित है कि अपने देश को चलें और कभी किसी स्त्री से विवाह न करें। क्योंकि इस समय में निष्पाप स्त्री का मिलना कठिनहै। निदान शहरयार ने अपने भ्राता के कथनानुसार किया और वहां से अपने नगरकी ओर चलकर तीन दिन के पीछे वे दोनों अपनी सेना में पहुँचे। शहरयार ने फिर आगे जाने की इच्छा न की और अपनी राजधानी को लौटआया। महलमें जाकर मंत्री को आज्ञा दी कि इसी समय रानी को मारनेके वास्ते लेजा। मंत्री ने आज्ञानुसार उसको मारडाला। फिर राजा ने रानी की दासियों को अपने हाथ से मारकर विचार किया कि ऐसा उपाय कियाजाय कि विवाह करनेके पीछे स्त्री बुरे कर्म करने का समय न पासके इसलिये उसने यह ठहराया कि रातको विवाह किया करूं और भोर होतेही उसे मरवा डालूं। इसके

करोगे? बैलने कहा जैसा तुमने मुझे उपदेश किया है वैसाही करूंगा। गधे ने कहा कहीं ऐसा काम न करना नहीं तो मारा जायगा। कल संध्या को फिरते समय मैंने सुना कि हमारा स्वामी अपने रसोई बनानेवाले से कहता था कि भोर होतेही कसाई और चर्मकार को बुला लाना और बैल जो कल से बीमार है उसे मारकर उसका चर्म और मांस उनके हाथ बेच डालना। मैंने जो सुना था मित्रता की राह से तुझसे कहदिया अब मेरे विचार में तेरे लिये यही उत्तम होगा कि सबेरे जब चारा तेरे आगे डालजाय तो शीघ्र उठकर चरना और नीरोग बनजाना फिर स्वामी तुझे नीरोग जान कर तेरे मारने का उपाय न करेगा। यह बात सुन बैल भय-भीत हो बोला कि भाई! परमेश्वर तुझे आनन्द से रक्खे। तैंने मेरे प्राण बचाये। अब मैं वही करूंगा जो तैंने शिक्षा की है। व्यापारी गधे और बैलकी वार्त्ता सुन ठट्ठामार के हँसा तो उसकी स्त्री उसके एकाएकी हँसनेपर आश्चर्ययुक्त हुई और पूछने लगी कि विना प्रयोजन तुम क्यों हँसे? उसने कहा वह बात बताने की नहीं है पर इतना कह सक्ताहूं कि मैं गधा और बैलकी बात सुनकर हँसाहूं। स्त्रीने कहा कि यह विद्या मुझे भी बताओ तो मैं भी पशुओं की वार्त्ता समझ सकूं। परन्तु जब व्यापारीने न बताई तो स्त्रीने कहा कि तुझे इस विद्याके बताने में क्या शोचहै। व्यापारीने कहा कि इस विद्याके बतानेसे मैं न जीसकूंगा। वह बोली कि तू मुझे धोखा देता है क्या जिसने तुझे सिखाया था वह मरगया था? यह तेरा कहना असत्य है। अब यह विद्या मुझे सिखानी पड़ेगी

उपरान्त उसने अपने भाई शाहजमां को विदा किया। वह उत्तम उत्तम वस्तु सेना आदि साथ लेकर अपनी राजधानी समरक़न्द को चलागया। फिर शहरयार ने अपने बड़े मन्त्री को आज्ञा दी कि किसी बड़े सरदार की बेटी को मेरे विवाह के वास्ते ला। मन्त्री ने बादशाह की आज्ञानुसार एक बड़े अमीरकी पुत्री लादी। बादशाह उसके साथ विवाह कर रातभर उसके साथ रहा और भोर होतेही मन्त्री को आज्ञादी कि इसी समय इसे मार डालियो और रातको दूसरी नवीन सुन्दर कन्या लाइयो। मन्त्री ने उसको मारडाला और रात के वास्ते और किसी अमीर की लड़की लाया और बादशाह ने भोर होतेही उसे भी मरवा डाला। इसीतरह उसने बहुत दिनों तक सैकड़ों अमीरों और बादशाहों की लड़कियां विवाहीं और मरवा डालीं। जब नगर की लड़कियों की पारी आई और इस अन्याय का समाचार सारे संसार में फैलगया तो नगरभर में अत्यन्त भयकारी कोलाहल और रोना पीटना पड़गया। जब शहरयार के अन्यायसे सबलोग दुःखित होगये तो उस देशको छोड़ अन्य देश में जा बसे। निदान वहां के मन्त्री की दो पुत्रियां बिन ब्याही थीं। उनमें से बड़ी का नाम शहरज़ाद और छोटीका नाम दुनियाज़ाद था। शहरज़ाद अपनी छोटी बहिन और बराबरवालियों से समझ और बुद्धि में अधिक थी। जिस बातको वह श्रवण करती वा पुस्तक में देखती फिर कभी विस्मरण न करती और वाचा-लता में भी अति प्रवीण थी। उसे बहुतसे प्राचीन महात्माओं के काव्य और अपूर्व दृष्टान्त यादथे और आप भी रचने

यदि ऐसा न होगा तो मैं प्राण त्याग दूंगी। यह कह कोठे के किवाड़ बन्दकर रोने चिल्लाने लगी। यद्यपि उसने बहुत समझाई परन्तु वह न मानी। तब उस व्यापारीने कहा कि यदि मैं तुम्हारी बात पर चलूंगा तो अपने प्राणसे हाथ धो बैठूंगा। वह बोली कि चाहे तू मर चाहे जी पर मुझे यह विद्या पढ़ानी होगी। व्यापारी ने उस महामूर्खा स्त्री को उसी हठमें देखकर अपने और उसके नातेदारों को बुलाया और कहा कि तुम इस मूर्खाको समझाओ जिससे इस विचारमें न पड़े। निदान उन सबों ने उसको बहुत समझाया परन्तु वह अपनी हठ से न हटी और अपने पति के मरने पर प्रसन्न हुई। छोटे लड़के उसकी विह्वलता और व्याकुलता देख रोने और हाहाकार करनेलगे। व्यापारीसे कोई उपाय न बन पड़ताथा कि अपनी स्त्री को समझाये और उसको इस विद्या के पूछने से हटा रक्खे। निदान वह इसी शोच विचार मे अपने घरके बाहर जाबैठा। वहां क्या देखताहै कि उसका कुत्ता मुर्गको मुर्गियों से भोग करते देख भूंका और क्रोधित होकर कहनेलगा कि तुझे धिक्कार है जो आज ऐसे दुःखके समय में भी तू इस कामसे अलग नहीं रहताहै। मुर्गने पूछा कि ऐसा क्या कारण है जो मैं अपनी प्रसन्नता से हटूं। कुत्ते ने कहा कि आज हमारा स्वामी बहुत व्याकुल है। उसकी महामूर्खा स्त्री ऐसे भेद को पूछती है कि जिसके बताने से वह तुरन्तही मरजावेगा और यदि न बतावेगा तो स्त्री मरजावेगी। इसलिये उसके घरमें सब स्त्री और पुरुष रुदन करते हैं और तेरे सिवाय हम भी शोकवान् हैं। मुर्ग ने उत्तर दिया कि हमारा

है तो उसको दुष्टकर्म से कोई भी नहीं बचा सक्ता। बहुधा मनुष्य स्त्रियों के निष्पाप होनेपर विश्वास रखते हैं परन्तु उनके विचार के विपरीत वे कुकर्मिणी होती हैं। निदान वह उनकी अँगूठी ले वहीं जावैठी और पिशाच के शिर को उठा अपने घुटनेपर रख सैन से कहा कि तुम यहां से चलेजावो। वह दोनों वहां से चले और जब बहुत दूर निकलगये तो शाहजमां ने शहरयार से कहा कि देखो इतनी रक्षा और प्रबन्ध करनेपर भी वह स्त्री मनमाना काम करती है पर पिशाच को उसपर कितना विश्वास है जो इसके निष्पाप होने की इतनी प्रशंसा करताथा। अब आप न्याय से कहिये कि इस पर हमसे अधिक कष्ट है या नहीं? हम जिस बातकी खोज में थे उसको पागये। अब हमें उचित है कि अपने देश को चलें और कभी किसी स्त्री से विवाह न करें। क्योंकि इस समय में निष्पाप स्त्री का मिलना कठिनहै। निदान शहरयार ने अपने भ्राता के कथनानुसार किया और वहां से अपने नगरकी ओर चलकर तीन दिन के पीछे वे दोनों अपनी सेना में पहुँचे। शहरयार ने फिर आगे जाने की इच्छा न की और अपनी राजधानी को लौटआया। महलमें जाकर मंत्री को आज्ञा दी कि इसी समय रानी को मारनेके वास्ते लेजा। मंत्री ने आज्ञानुसार उसको मारडाला। फिर राजा ने रानी की दासियों को अपने हाथ से मारकर विचार किया कि ऐसा उपाय कियाजाय कि विवाह करनेके पीछे स्त्री बुरे कर्म करने का समय न पासके इसलिये उसने यह ठहराया कि रातको विवाह किया करूं और भोर होतेही उसे मरवा डालूं। इसके

करोगे ? बैलने कहा जैसा तुमने मुझे उपदेश किया है वैसाही करूंगा। गधे ने कहा कहीं ऐसा काम न करना नहीं तो मारा जायगा। कल संध्या को फिरते समय मैंने सुना कि हमारा स्वामी अपने रसोई बनानेवाले से कहता था कि भोर होतेही कसाई और चर्मकार को बुला लाना और बैल जो कल से बीमार है उसे मारकर उसका चर्म और मांस उनके हाथ बेच डालना। मैंने जो सुना था मित्रता की राह से तुझसे कहदिया अब मेरे विचार में तेरे लिये यही उत्तम होगा कि सबेरे जब चारा तेरे आगे डालजाय तो शीघ्र उठकर चरना और नीरोग बनजाना फिर स्वामी तुझे नीरोग जान कर तेरे मारने का उपाय न करेगा। यह बात सुन बैल भय-भीत हो बोला कि भाई ! परमेश्वर तुझे आनन्द से रक्खे। तैंने मेरे प्राण बचाये। अब मैं वही करूंगा जो तैंने शिक्षा की है। व्यापारी गधे और बैलकी वार्त्ता सुन ठट्ठामार के हँसा तो उसकी स्त्री उसके एकाएकी हँसनेपर आश्चर्ययुक्त हुई और पूछने लगी कि बिना प्रयोजन तुम क्यों हँसे ? उसने कहा वह बात बताने की नहीं है पर इतना कह सक्ताहूं कि मैं गधा और बैलकी बात सुनकर हँसाहूं। स्त्रीने कहा कि यह विद्या मुझे भी बताओ तो मैं भी पशुओं की वार्त्ता समझ सकूं। परन्तु जब व्यापारीने न बताई तो स्त्रीने कहा कि तुझे इस विद्याके बताने में क्या शोचहै। व्यापारीने कहा कि इस विद्याके बतानेसे मैं न जीसकूंगा। वह बोली कि तू मुझे धोखा देता है क्या जिसने तुझे सिखाया था वह मरगया था ? यह तेरा कहना असत्य है। अब यह विद्या मुझे सिखानी पड़ेगी

उपरान्त उसने अपने भाई शाहजमां को बिदा किया। वह उत्तम उत्तम वस्तु सेना आदि साथ लेकर अपनी राजधानी समरक़न्द को चलागया। फिर शहरयार ने अपने बड़े मन्त्री को आज्ञा दी कि किसी बड़े सरदार की बेटी को मेरे विवाह के वास्ते ला। मन्त्री ने बादशाह की आज्ञानुसार एक बड़े अमीरकी पुत्री लादी। बादशाह उसके साथ विवाह कर रातभर उसके साथ रहा और भोर होतेही मन्त्री को आज्ञादी कि इसी समय इसे मार डालियो और रातको दूसरी नवीन सुन्दर कन्या लाइयो। मन्त्री ने उसको मारडाला और रात के वास्ते और किसी अमीर की लड़की लाया और बादशाह ने भोर होतेही उसे भी मरवा डाला। इसीतरह उसने बहुत दिनों तक सैकड़ों अमीरों और बादशाहों की लड़कियां विवाहीं और मरवा डालीं। जब नगर की लड़कियों की पारी आई और इस अन्याय का समाचार सारे संसार में फैलगया तो नगरभर में अत्यन्त भयकारी कोलाहल और रोना पीटना पड़गया। जब शहरयार के अन्यायसे सबलोग दुःखित होगये तो उस देशको छोड़ अन्य देश में जा बसे। निदान वहां के मन्त्री की दो पुत्रियां बिन व्याही थीं। उनमें से बड़ी का नाम शहरज़ाद और छोटीका नाम दुनियाज़ाद था। शहरज़ाद अपनी छोटी बहिन और बराबरवालियों से समझ और बुद्धि में अधिक थी। जिस बातको वह श्रवण करती वा पुस्तक में देखती फिर कभी विस्मरण न करती और वाचालता में भी अति प्रवीण थी। उसे बहुतसे प्राचीन महात्माओं के काव्य और अपूर्व दृष्टान्त यादथे और आप भी रचने

यदि ऐसा न होगा तो मैं प्राण त्याग दूंगी। यह कह कोठे के किवाड़ बन्दकर रोने चिल्लाने लगी। यद्यपि उसने बहुत समझाई परन्तु वह न मानी। तब उस व्यापारीने कहा कि यदि मैं तुम्हारी बात पर चलूंगा तो अपने प्राणसे हाथ धो बैठूंगा। वह बोली कि चाहे तू मर चाहे जी पर मुझे यह विद्या पढ़ानी होगी। व्यापारी ने उस महामूर्खा स्त्री को उसी हठमें देखकर अपने और उसके नातेदारों को बुलाया और कहा कि तुम इस मूर्खाको समझाओ जिससे इस विचारमें न पड़े। निदान उन सबों ने उसको बहुत समझाया परन्तु वह अपनी हठ से न हटी और अपने पति के मरने पर प्रसन्न हुई। छोटे लड़के उसकी विह्वलता और व्याकुलता देख रोने और हाहाकार करनेलगे। व्यापारीसे कोई उपाय न बन पड़ताथा कि अपनी स्त्री को समझाये और उसको इस विद्या के पूछने से हटा रक्खे। निदान वह इसी शोच विचार में अपने घरके बाहर जाबैठा। वहां क्या देखताहै कि उसका कुत्ता मुर्गको मुर्गियों से भोग करते देख भूंका और क्रोधित होकर कहनेलगा कि तुझे धिक्कार है जो आज ऐसे दुःखके समय में भी तू इस कामसे अलग नहीं रहताहै। मुर्गने पूछा कि ऐसा क्या कारण है जो मैं अपनी प्रसन्नता से हटूं। कुत्ते ने कहा कि आज हमारा स्वामी बहुत व्याकुल है। उसकी महामूर्खा स्त्री ऐसे भेद को पूछती है कि जिसके बताने से वह तुरन्तही मरजावेगा और यदि न बतावेगा तो स्त्री मरजावेगी। इसलिये उसके घरमें सब स्त्री और पुरुष रुदन करते हैं और तेरे सिवाय हम भी शोकवान् हैं। मुर्ग ने उत्तर दिया कि हमारा

की शक्ति में अत्यन्त निपुण थी तथा सुन्दरतामें भी अद्वितीय थी । एक दिन उसने अपने पिता से कहा कि मैं आपसे कुछ कहना चाहतीहूं उसको अंगीकार कीजिये । मन्त्रीने कहा कि यदि तेरी बात मानने योग्य होगी तो मैं अवश्य मानूंगा। शहरजाद ने कहा कि मेरा विचार है कि मैं बादशाह को इस अन्याय से हटाऊं और जो लड़कियां उसके मारने से बचरही हैं उनके माता पिता को निश्चिन्त करूं। मन्त्री ने कहा कि हे पुत्रि ! तुम इस विषयको किस तरह रोक सक्ती हो और उसके बन्द करने के लिये कौनसा उपाय सोचा है। शहरजाद ने कहा कि इसका उपाय तुम्हारे हाथ है। तुम मेरा विवाह बादशाह के साथ करदो। मन्त्री यह बात सुन कम्पायमान हो बोला कि हे बेटी ! तेरी बुद्धि भ्रष्ट होगई है कि मुझ से ऐसी अनुचित इच्छा करती है क्या तुझे बादशाह का प्रण विदित नहीं है ? लड़की ने कहा कि मैं बादशाह का वृत्तान्त भली भांति जानतीहूं पर इस इच्छाको न छोडूंगी। यदि और लड़कियों के सदृश मैं भी मारीगई तो इस असार संसार से छूटूंगी और जो मैंने बादशाहको इस अन्यायसे हटादिया तो अपने नगरवालों का बड़ा उपकार करूंगी। मन्त्री ने कहा कि मैं किसी तरह तेरी इच्छा को अंगीकार नहीं करसक्ता। जान बूझकर तुझको ऐसी आपत्ति में न डालूंगा। आजतक किसी पिता ने अपने प्रिय सन्तान के निमित्त ऐसा कर्म नहीं किया होगा। चाहे तू अपने प्राणको प्यारा न समझ परन्तु मुझसे यह न होगा कि अपने हाथों को तेरे रुधिरसे भरूं। शहरजाद ने कहा कि हे पिता ! किसी तरह तो मेरी प्रार्थना को अंगी-

स्वामी मूर्ख है जो एक स्त्री को भी अपने अधीन नहीं कर सक्ता है। मैं पचास मुर्गियां रखता हूं और वे सब मेरे अधीन हैं। यदि वह एक उपाय करे तो अभी उसका शोक दूर हो जावे। कुत्तेने पूछा कि वह कौनसा यत्न करे कि जिससे उसकी स्त्री हठ छोड़े। मुर्गने कहा कि तुम्हारा स्वामी एक लकड़ीसे अपनी स्त्री को अच्छी तरह मारे तो वह उसी समय हठ छोड़ देगी और फिर कभी उसका नाम भी न लेगी। व्यापारी यह बात सुनकर उठा और एक लकड़ी लेकर जिस स्थानपर उसकी स्त्री रुदन करती थी गया और उसे मारने लगा। यहां तक मारी कि उस स्त्री को अपना हठ छोड़ने के सिवाय कुछ न बन आया और घबराकर अपने पति के चरणों पर पड़ी और कहनेलगी कि बस अब न मारो मैंने अपना हठ छोड़दिया और फिर कभी ऐसा हठ न करूंगी ॥ इति छत्तीसवां प्रदीप ॥

अथ सप्तत्रिंशः प्रदीपः ।

व्यापारी और पिशाचकी कथा ॥

सत्यप्रयुक्तं सुजनं मृत्यो रक्षति हीश्वरः ॥
व्यापारिणो यथा मृत्युः पिशाचाद्धिनिवारितः ३९॥

अर्थ। सत्यवान् श्रेष्ठजन की ईश्वरही रक्षा करता है। जैसे मारते हुये पिशाच से व्यापारी की रक्षा की ३९ ॥ दृष्टान्त ॥ एक अत्यन्त धनवान् व्यापारी था वह प्रायः व्यापार के लिये विदेश को जाया करता था। एक समय किसी कार्यके लिये किसी दूर देशको उसे जाना पड़ा तो वह अकेला

कार करो। मन्त्री बोला कि इस विषय में तेरा विशेष कथन मेरे क्रोध को अधिक करता है इससे तेरा हाल उस गर्दभके समान होगा॥ इति चौतीसवां प्रदीप॥

अथ पञ्चत्रिंशः प्रदीपः।

गर्दभ और उसके पालक की कथा॥

अविचार्य्योपदेशं यः कुरुते मन्दधीः पुनः॥
दुःखी स्याद्गर्दभो दत्त्वोपदेशं वृषभे यथा ३७॥

अर्थ। जो मन्दबुद्धि विना विचारे उपदेश करता है वह अंत में दुःखही पाता है जैसे बैल विषे उपदेश देकर गधा दुःखित हुआ ३७॥ दृष्टान्त॥ एक व्यापारी के गांव में अनेक घर और कारखाने थे जिनमें नानाप्रकार के पशु रहते थे। दैवयोग से वह एक दिन पशुशाला में गया और वहां जाकर देखा कि बैल और गधा आपस में दोनों वार्तालाप कर रहेहैं। वह व्यापारी हर एक पशु पक्षी की बोली को समझ लेता था इससे ध्यान दे उनकी वार्ता सुनने लगा। बैल ने गधे से कहा कि तू बड़ाही भाग्यवान् है जो सदा सुखसे रहताहै। मालिक तेरी सदा सम्हाल करता, मलमलके तुझे नहलाता और दोनों समय में दाना देता तथा शीतल जल पिलाता है परन्तु काम इतनाही लेताहै कि कभी तुझपर सवार होकर थोड़ी दूर चला जाता है। जितना तू भाग्यवान् है उतनाही मैं भाग्यहीन हूं क्योंकि भोर होतेही मेरी पीठपर हल धरकर हरवाहा चाबुक मार मार मुझे हांकता है और हलके भार तथा रगड़ से मेरा कंधा छिल रहाहै। प्रभातसे राततक ऐसा

ही घोड़ेपर सवार होकर चला। जहां उसे जाना था वहां किसी प्रकारकी भोजनकी वस्तु नहीं मिलती थी इसलिये उस ने अपनी खुरजी में मेवा और छुहारे भर लिये और वहां पहुँचा फिर काम कर चुकने पर लौटा और चौथे दिन वह मार्ग छोड़ किसी पेड़की छायामें गया और वहां एक सुन्दर निर्मल जलवाला कुण्ड देख विश्राम करने की इच्छा से घोड़े से उतरा और घोड़े को एक वृक्षमें बांध उसी कुण्ड के कूलपर जा बैठा और मेवा, छुहारे थैली से निकाल कर खाने लगा। जब पेट भरगया तो छुहारों की गुठलियां इकट्ठी कर एक ओर फेंकदीं और परमेश्वर की वन्दना करने लगा था कि इतने में उसने एक महाविकट पिशाच देखा। वह हाथ में खड्ग लिये उसकी ओर झपटकर आया और अत्यन्त क्रोध से ललकार कर बोला कि इधर आ मैं तुझे मारूंगा। व्यापारी उसका विकराल रूप और भयंकर बातें सुनकर भयभीत हुआ और कंपायमान हो कहनेलगा कि स्वामिन्! मुझसे ऐसा कौन अपराध हुआ है जो आप मुझे मारते हो। पिशाच ने कहा कि तैंने मेरे पुत्र को मारा है इससे मैं भी तुझे मारूंगा। व्यापारी बोला कि मैंने आपके पुत्र को कैसे मारा, मैंने तो उसे देखा भी नहीं है। पिशाच ने कहा कि क्या तैंने छुहारों की गुठलियां निकाल निकाल कर इस ओर नहीं फेंकी हैं? व्यापारी ने कहा छुहारों की गुठलियां तो मैंने अवश्य फेंकी हैं पर आपके पुत्र को मैंने नहीं मारा है। तब पिशाच ने कहा कि जब तू छुहारे की गुठलियां इस ओर फेंकता था तो एक गुठली उछलकर मेरे पुत्र के शिरमें

कठिन काम लेकर भी सांझ को सूखा, सड़ा भूसा मेरे आगे डालता है जिसे मैं नहीं खा सक्ता और रातभर भूखा, प्यासा अपने मूत्र और गोबर से सना पड़ा रहता हूं। इसीसे तेरे इस चैनपर सदा ईर्षा करताहूं। गधेने कहा कि भाई यह सत्य है और यथार्थही तुझपर ऐसा कष्ट है परन्तु तू तो इसीसे प्रसन्न है और आपेही नहीं चाहता है कि अपने को इस आपत्ति से बचाऊं। यदि तू ऐसा श्रम करता करता मरजाय तो भी तुझपर ये लोग दया न करेंगे। हां एक उपाय इससे छूटने की अवश्य है जो तू करा चाहे तो। बैल बोला वह कौनसा उपाय है। गधेने कहा कि कल तू अपने को रोगी बनाकर रातको दाना, भूसा न चरना और चुपचाप पड़ा रहना। बैल बोला अच्छा ऐसाही करूंगा। तैंने यह अच्छा उपाय बताया है। सवेरा होतेही हरवाहे ने चाहा कि बैल खोल हलमें लगावें पर क्या देखा कि रातकी सनीसनाई सानी नांदमें ज्योंकी त्यों भरी धरी है, और बैल पृथ्वी पर पड़ा हांफ रहाहै और नेत्र उसके बन्द हैं तथा पेट फूल रहा है। तब हरवाहे ने उसे रोगी जान हल में न लगाया और व्यापारी से जाय कहा कि आज बैल रोगी होगया है। व्यापारी सुनतेही समझ गया कि बैलने अपने को रोगी बनाया है इसलिये हरवाहे से कहा कि आज बैल का काम इस गधे से लेलिया जावे। निदान हरवाहे ने उस गधे को हलमें लगा दिनभर काम लिया जिससे वह थकगया और उसके पांव ठण्ढे होगये। सिवाय श्रम करने के उसने इतनी मारखाई कि संध्याको लौटती समय चल नहीं सक्ता था परन्तु बैल उस

लगी जिससे वह मरगया है इसलिये उसके बदले में मैं तुझे मारूंगा । फिर व्यापारी लाचार होकर बोला कि स्वामीजी ! प्रथम तो मैंने आपके पुत्र को जान बूझकर नहीं मारा है और जो मुझसे अज्ञानता में यह अपराध होगया तो मैं आपसे प्रार्थना करके उसकी क्षमा मांगताहूं । पिशाच ने कहा कि न तो मैं क्षमा करना और न तरसही करना चाहता हूं क्या तुम्हारे धर्मशास्त्र में वधके बदले वधकरना नहीं लिखा है ? मैं तुझे अवश्य मारूंगा । यह कह उस व्यापारी की बांह पकड़ उसको पृथ्वी पर गिरादिया और मारनेको उद्यतहुआ तो व्यापारी अपने स्त्री पुत्रों को याद कर कर रोनेलगा और परमेश्वर की सौगन्द दिलाने लगा कि मुझे छोड़ दे। उस पिशाच ने उसका रोना पीटना सुनकर उसको छोड़दिया और चाहा कि यह रोनेसे रहे तो इसे मारूं पर व्यापारी ने रोना पीटना न छोड़ा । पिशाचने कहा कि यदि तू आंसूके बदले रुधिर भी बहावे तो भी मैं तुझे नहीं छोडूंगा । व्यापारी ने बहुत प्रार्थना की पर उसने एकभी न मानी तब वह जब व्यापारी ने देखा कि यह पिशाच मुझे अवश्यही मारेगा तो दुःखित होकर बोला कि हे दयालु ! यदि मैं तुम्हारे हाथ से मारने के योग्य ही हूं तो मुझे इतना अवसर और दीजिये कि मैं अपने स्त्री पुत्रोसे मिल आऊं और अपना धन परिवारके नाम लिख आऊं जिससे मेरे मरनेपर परस्पर विरोध नहीं होसके । मैं सत्य प्रण करताहूं कि इन सबकामों के करचुकनेके पीछे इसी स्थान पर आ मिलूंगा। उस समय जो जीमें आवे वही आप कीजियेगा । पिशाच ने कहा कि जो मैं तुझको इतना अवकाश दे

दिन बहुतही आनन्द से रहा और जो कुछ उसकी नांद में था उसको आनन्द से खाया और गधेको आशीर्वाद दिया। जब गधा थका हुआ खेत से आया तो बैलने कहा कि भाई तेरे उपदेश से मैं आज बहुतही आनन्द में रहाहूं। गधा दुःख के कारण उसका कुछ उत्तर न देसका और आतेही अपने थान पर गिरपड़ा और अपने को बुरा भला कहनेलगा कि हे भाग्यहीन! तैंने इसको ऐसी शिक्षा देकर अपने को वृथा कष्ट में डाला। मन्त्रीने यह कह अपनी पुत्री को समझाया कि क्यों तू उस गधेके समान अपनी जानको फँसाती है और जो तू हठ करके इस बातका पीछा न छोड़गी तो तुझे वही दण्ड होगा जो उसी व्यापारी ने अपनी स्त्री को दिया था और उस गधे बैलकी भी जो अवस्था हुई वह भी सुन॥ इति पैंतीसवां प्रदीप॥

अथ षट्त्रिंशः प्रदीपः।

## हठेऽतिक्रियमाणे हि दण्डयोगम्प्रसाधयेत्॥
## दण्डे व्यापारिणा मुक्ते हठःशान्तःस्त्रियो यथा ३८

अर्थ। जब कोई बहुतही हठ करे तो वहांपर दण्डयोग का साधन करे जैसे व्यापारी के छोड़े हुये दंडे उसकी स्त्री का हठ शान्त हुआ ३८॥ दृष्टान्त॥ मन्त्री ने कहा कि दूसरे दिन वह व्यापारी रात्रिको भोजन से निश्चिन्त हो अपनी स्त्री समेत उन दोनों पशुओं के पास जा बैठा और सुना कि गधा उस बैलसे पूछताहै कि-कहो भाई कल भोरको जब हरवाहा तुम्हारे वास्ते दाना घास लावेगा तब तुम क्या

दूं और फिर तू न आवे तो क्या हो? व्यापारी बोला कि मेरी इस सत्य पर आपको विश्वास नहीं है। तो मैं उस परमेश्वर की कि जिसने अपनी इच्छा से इस आकाश और भूमिमण्डल को रचा है। उसकी शपथ करता हूं कि अपने सम्पूर्ण काम होनेपर मैं शीघ्रही तेरे पास आजाऊंगा। तब पिशाच ने कहा कि कहो तुझे कितना समय चाहिये। व्यापारी बोला कि केवल एक वर्षमात्र के लिये आपसे प्रार्थना है। एक वर्ष के उपरान्त इसी दिन मैं तुम्हारे पास आय अपने प्राण को तुम्हारी शरण में अर्पण करूंगा। पिशाच ने फिर उसको शपथ दिलाई और उसको उसी कुण्ड के तटपर छोड़कर आप वहीं अन्तर्धान होगया। व्यापारी उस अकस्मात् दुःख से छूट घोड़े पर सवार होकर अपने घर की ओर चला और कुछ दिन में अपने घर जापहुंचा। उसकी स्त्री और नातेदार उसे देख अति प्रसन्न हुये और उसकी भेंट को दौड़े पर व्यापारी किसीसे न मिला और रुदन करनेलगा। उसकी यह दशा देख वे समझे कि व्यापार में कुछ टोटा हुआ अथवा किसी और प्रकार की हानि हुई है कि जिसके कारण यह इतना रुदन करता है। जब उसका रोना बन्द हुआ तो उसकी स्त्रीने पूछा कि हम सब तो तुम्हारे आने से प्रसन्न हुये परन्तु तुम क्यों रोते हो। व्यापारी ने अपना और पिशाच का संपूर्ण वृत्तान्त वर्णन किया। वे इसको सुनकर बहुत रोये विशेषकर उसकी स्त्री शिर पीटने और बाल खसोटने लगी। निदान वह दिन तो उसको रोने पीटने में कटा और दूसरे दिन अपने संसारी कार्य में लगा। उसने सब कामों से प्रथम अपना सब ऋण चुकाया फिर

कठिन काम लेकर भी सांझ को सूखा, सड़ा भूसा मेरे आगे डालता है जिसे मैं नहीं खा सक्ता और रातभर भूखा, प्यासा अपने मूत्र और गोबर से सना पड़ा रहता हूं। इसीसे तेरे इस चैनपर सदा ईर्षा करताहूं। गधेने कहा कि भाई यह सत्य है और यथार्थही तुझपर ऐसा कष्ट है परन्तु तू तो इसीसे प्रसन्न है और आपही नहीं चाहता है कि अपने को इस आपत्ति से बचाऊं। यदि तू ऐसा श्रम करता करता मरजाय तो भी तुझपर ये लोग दया न करेंगे। हां एक उपाय इससे छूटने की अवश्य है जो तू करा चाहे तो। बैल बोला वह कौनसा उपाय है। गधेने कहा कि कल तू अपने को रोगी बनाकर रातको दाना, भूसा न चरना और चुपचाप पड़ा रहना। बैल बोला अच्छा ऐसाही करूंगा। तेंने यह अच्छा उपाय बताया है। सवेरा होतेही हरवाहे ने चाहा कि बैल खोल हलमें लगावें पर क्या देखा कि रातकी सनीसनाई सानी नांदमें ज्योंकी त्यो भरी धरी है और बैल पृथ्वी पर पड़ा हांफ रहाहै और नेत्र उसके बन्द हैं तथा पेट फूल रहा है। तब हरवाहे ने उसे रोगी जान हल में न लगाया और व्यापारी से जाय कहा कि आज बैल रोगी होगया है। व्यापारी सुनतेही समझ गया कि बैलने अपने को रोगी बनाया है इसलिये हरवाहे से कहा कि आज बैल का काम इस गधे से लेलिया जावे। निदान हरवाहे ने उस गधे को हलमें लगा दिनभर काम लिया जिससे वह थकगया और उसके पांव ठण्ढे होगये। सिवाय श्रम करने के उसने इतनी मारखाई कि संध्याको लौटती समय चल नहीं सक्ता था परन्तु बैल उस

अपने मित्रों को अच्छी अच्छी वस्तुयें दीं, याचकों को बहुत सा धन दिया, दासी दासों को बन्धन से छुटाया और समस्त धन का विभागकर अपने पुत्रों को बांट दिया और असमर्थ सन्तानों के लिये रक्षक नियत किये तथा अपनी स्त्रीको भी बहुतसा धन दिया। इस समयान्तर में वह वर्ष भी पूरा होगया तो वह लाचार होकर चलने को उद्यत हुआ। बिदा होने के समय उसने अपने कफ़न के लिये भी कुछ द्रव्य खुरजी में रखलिया। उससमय सब परिवार में महाहाहाकार होरहा था और सबके सब उससे लपट लपट कर रोरहे थे और यह भी चाहते थे कि उसके साथ में अपने प्राणों को भी खोदेवें। परन्तु उसने अपने मनको स्थिर करके कहा कि तुम जाओ, मैं परमेश्वर की इच्छा पर जाता हूं। तुम सब धैर्य धरो। एक दिन मरना तो अवश्य ही है। इसप्रकार सबको समझाकर चला और उसी स्थानपर जा पहुँचा जहां पिशाच से भेंट हुई थी। वहां घोड़े से उतरा और उसी कुण्ड के निकट जाय अत्यन्त शोकयुत हो पिशाच की राह देखने लगा। इतने में एक हरिणी साथ में लिये कोई वृद्धपुरुष उसके पास आया और कहने लगा कि ऐसे निर्जन वनमें जहां कि विकट पिशाच रहते हैं तुम्हारा कैसे आना हुआ? बहुधा मनुष्य इस वृक्ष के नीचे आ विश्राम के लिये इस छाया में आ बैठते हैं और फिर पिशाचों के हाथ से दुःख पाते हैं। व्यापारी ने उस वृद्ध मनुष्य को उत्तर दिया कि तुम सत्यही कहते हो मैं इसी धोखे मे पड़कर पिशाच के हाथ से दुःखित हुआ हूं। फिर उसने उससे सम्पूर्ण वृत्तान्त वर्णन किया जिसको सुन वृद्धने

बड़ा आश्चर्य किया। वृद्ध ने कहा कि संसार में इससे विचित्र कोई वृत्तान्त न होगा कि तैंने जो परमेश्वर की शपथ खाई थी उसे पूरी की। तू बड़ा सत्यवान् है और तेरी इस सत्यता पर धन्यवाद है। अब मैं विना यह देखे कि वह पिशाच तेरे साथ क्या करता है यहां से नहीं जाऊंगा। यह कह वह वृद्ध उस व्यापारी के निकट बैठ गया। वे दोनों परस्पर वार्त्तालाप करते थे कि इतने में दूसरा वृद्ध भी दो काले कुत्ते लिये हुये वहां आया और उनसे समाचार पूछने लगा। पहिले वृद्ध ने उस व्यापारी का सब वृत्तान्त कहा और बोला कि यही आश्चर्य देखने को मैं यहां ठहर रहाहूं। वह दूसरा वृद्ध भी आश्चर्यित हो उन दोनों के पास यह अघटित घटना देखने को ठहरगया। उसे थोड़ीही देर हुई थी कि एक तीसरा वृद्ध भी खच्चर साथ में लिये आ पहुँचा और उन दोनों वृद्धों से पूछने लगा कि यह व्यापारी इतना शोक क्यों करता है? उन दोनों ने इस व्यापारी का सब वृत्तान्त कहा तब उस वृद्ध ने भी इच्छा की कि देखें उस पिशाच और व्यापारी मे क्या होता है। निदान वह भी वहां ठहर गया। अभी उसने दम भी नहीं लिया था कि उन सबों ने वन में अपने सम्मुख बड़ा धुवां उठता देखा जो उनके निकट पहुँचकर एकबारही दृष्टि से छिपगया। फिर उन्होंने देखा कि एक अति उग्र पिशाच हाथ में खड्ग लिये व्यापारी के निकट आया और उससे बोला उठ मैं तुझे मारूंगा तैंने मेरे पुत्र को मारा है। पिशाच की यह बात सुनकर व्यापारी और वे तीनों वृद्ध कम्पायमान हुये और रुदन करनेलगे। यहांतक कि उनके रोने से वह वन

थी इससे उसको किसी प्रकार का दुःख नहीं पहुँचा और उसने मुझे भी इस प्रकार डूबने से बचालिया कि गिरते ही वह मुझे एक द्वीप में उड़ा ले गई। जब सवेरा हुआ तो उसने मुझ से कहा कि मैंने तुम्हारे प्राण बचाये हैं। मैं अप्सरा हूं। उस दिन जब तुम जहाज़ में चढने लगे तो तुम्हारी तरुणाई और सुन्दरता देखकर मैं मोहित होगई और तुम्हारे साथ विवाह करने की इच्छा की पर मैंने विचारा कि पहले तुम्हारी परीक्षा लेऊं इसलिये मैले वस्त्र पहिन कर तुम्हारे सम्मुख आई और तुमने मेरी इच्छा पूर्ण की इससे मैं अत्यंत प्रसन्न हूं। अब मेरी इच्छा है कि मैं तुम्हारे ऋणसे निवृत्त होजाऊं। परन्तु तुम्हारे भाइयों से अप्रसन्न हूं कहो तो उन्हें मारडालूं। मैं उसकी ये बातें सुनकर आश्चर्य में हुआ और उसका अतिउपकृत हो दीनता से बोला कि मेरे भाइयों को जान से न मारो यद्यपि उनके हाथों से मुझ को कष्ट पहुँचा है पर तो भी मैं उनको इतना दण्ड देना नहीं चाहता हूं। फिर उसने क्रोधित होकर कहा कि मैं यहां से उड़कर उन दोनो को अवश्य जहाज समेत डुबोऊंगी। तब मैंने उसे परमेश्वर की शपथ दी और कहा कि ऐसा न करना। बुराई के भी बदले भलाई ही करना अच्छा है, अपने क्रोध को ठंढा करो और कोई दूसरा दण्ड उन्हें दो। निदान मैंने इसप्रकार की बातें कहकर उसे शांत की पर मैं यह बातें कर ही रहाथा कि उसने मुझे वहां से लेजाकर मेरे घरकी छतपर बैठादिया और कहा कि यहां रहो और आप गुप्त होगई। मैं कोठे से उतरकर घर मे आया और कोठरी का दरवाज़ा

शब्दायमान होगया । फिर उस वृद्धने जिसके पास कि हरिणी थी क्या देखा कि वह पिशाच व्यापारी का हाथ पकड़ एक ओर को लेगया और उसको निर्दयता से मारे डालता है तब वह उठा और पिशाच के चरणों में गिरकर अति आधीनता से बोला कि हे पिशाचाधिपतिजी ! मैं तुमसे एक प्रार्थना करता हूं आप क्रोध को थांभकर उसे सुनिये । मैं चाहता हूं कि अपना और इस हरिणी का समाचार सुनाऊं और जो वह वृत्तान्त व्यापारी की इस दशा से अद्भुत हो तो आशा रखता हूं कि इसके तिहाई अपराध का क्षमालाभ हो । यह सुन उस पिशाच ने कहा कि कहो मैंने यह नियम से अंगीकार किया । तब वह वृद्ध अपनी कहानी कहनेलगा ॥ इति सैंतीसवां प्रदीप ॥

## अथाष्टत्रिंशः प्रदीपः ।

### वृद्ध मनुष्य और उसकी हरिणी की कथा ॥

वृद्ध ने कहा हे पिशाच ! तुम ध्यान देकर मेरा वृत्तान्त सुनो कि यह हरिणी मेरे चचाकी लड़की तथा मेरी स्त्री है । जब इसके साथ मेरा विवाह हुआ तब यह बारह वर्ष की थी । यह मेरी आज्ञापालनेवाली और पतिव्रताथी । जब विवाहहुये तीस वर्षव्यतीतहुये और इसके सन्तान न हुई तो मैंने सन्तान की कामनासे एक बांदी मोललली । बहुत दिनों के पश्चात् उससे एक पुत्र उत्पन्न हुआ । मेरी वह स्त्री उस लड़के और उसकी माता से गुप्त डाह रखनेलगी । परन्तु पश्चात्ताप है कि उस की डाह का वृत्तान्त मुझे बहुत दिनों बाद मालूम हुआ । संयोगवश मुझे किसी देशको जाना पड़ा तो मैंने उस दासी

सकती हूं। उस कसाई ने कहा कि परमेश्वर के लिये तू इसे शीघ्रही मनुष्य बना और कष्ट से इसे छुटा कि जिसमें इसके लोक और परलोकका धर्म रहे। यहसुनतेही उसने थोड़ासा जल मंत्रित करके मुझपर छिड़का और कहा कि यह चोला छोड़ और अपनी योनिको प्राप्त हो। यह कहतेही मैं मनुष्य बनगया और वह स्त्री फिर पड़दे में चलीगई मैंने उसकी कृतज्ञताकर यह आशीर्वाद दिया कि हे भाग्यवती ! तुझको दोनों लोकों की प्रसन्नता प्राप्त होवे। अब मैं इच्छा करताहूं कि मेरी स्त्री को कुछ दण्ड दिया जावे। यह सुन उसने थोड़ासा जल और मंत्रितकर अपने पिता के हाथ बाहर भिजवाया और कहाया कि इसको उस स्त्री पर छिड़ककर जिस रूपमें उसे रखना चाहे उसीका उच्चारण करदेना कि तू अपना स्वरूप छोड़ अमुक रूप में होजा। परमेश्वर चाहेगा तो उसका वैसाही स्वरूप होजावेगा। मैं उस जल को ले अपने घर आया और अपनी स्त्री को सोतीहुई पाकर उस जल के कई छींटे उसपर मारे और उसे खच्चर के रूप में लेआया। हे राजन् ! जब तीसरा वृद्ध भी अपना वृत्तान्त कहचुका तो उस पिशाच ने आश्चर्यित हो उस खच्चरसे पूछा कि क्या यह यथार्थ है ? उसने शिर हिलाकर कहा कि हां यथार्थही है। तब पिशाच ने उस व्यापारीका और भी तृतीयांश अपराध क्षमा किया और छोड़ने के पीछे व्यापारी से कहा कि तुझे उचित है कि इन तीनों वृद्धोंका कि जिनके कारण तेरे प्राण बचे हैं कृतज्ञ हो। जो ये तेरी सहायता न करते तो तेरे प्राण कदाचित् भी नहीं बचते। यह कह वह पिशाच तो गुप्त होगया और वह व्यापारी उन

और पुत्र के लिये अपनी स्त्री से कहा कि जबतक मैं लौट न आऊं तब तक तू इनकी रक्षा करना, परमेश्वर चाहा तो मैं एक वर्ष में लौट आऊंगा। निदान उसने फिर उससे भी अधिक वैर करना आरम्भ किया। वह जादू भी जानती इससे मेरे प्रियपुत्र को जादू का बछड़ा और बांदी को जादू की गौ बनालिया और अहीर को बुलाकर कहा कि इस गौ और बछड़े को मैंने मोल लिया है अपने घर लेजाकर पाल ले और इनको खिला पिलाकर पुष्ट बनाले। जब मैंने आकर अपनी स्त्री से बांदी और पुत्र का समाचार पूछा कि दोनों कहां हैं तो उसने कहा कि बांदी तो तुम्हारी मरगई और तुम्हारे पुत्रको मैं दो मास से नहीं देखती हूं कि न मालूम कहां चलागया है। मैं यह सुनकर बांदी से तो निराश हुआ और पुत्र के खोजानेपर आशाकी कि कभी न कभी वह मेरे हाथ लगेगा। फिर आठमहीने बीत गये पर मैंने पुत्रको न पाया। यहां तक कि ईदका दिन आगया। मैंने इच्छाकी कि किसी पशु का बलिदान करूं फिर उस अहीर को बुलाकर कहा कि एक गौ मुझे लादे। संयोगवश वह मेरीही बांदी को लेआया। मैंने जब बलिदान देने के लिये उसके पांव बांधे तो वह अत्यन्त दीनता से रोरोकर पुकारती और अश्रुधारा नेत्रों से बहाती थी। उसका यह हाल देखकर मुझे दया आगई और उसके गले में छुरी न चलसकी। तब मैंने उसे छोड़ दूसरी गौ लानेके लिये कहा तो मेरी स्त्री अत्यन्त क्रुद्ध हुई और बोली कि तू इसीका बलिदान दे। उसके कहने से मैं फिर छुरी लेकर मारने को तैयार हुआ तब वह गाय और भी

तीनों का अत्यन्तही कृतज्ञ हुआ। वे तीनों वृद्ध उस व्यापारी के प्राण बचने से प्रसन्न होकर अपने अपने स्थान को सिधारे और वह व्यापारी भी वहांसे अपने घर में आया और अपनी शेष अवस्था को स्त्री पुत्रों के साथ प्रसन्नता से व्यतीत की॥ इति चालीसवां प्रदीप ॥

अथैकचत्वारिंशः प्रदीपः।

धीवर का इतिहास ॥

कृतेपि कार्ये व्यसने प्राप्ते यत्नं विना मृतिः ॥
निष्कासितः पिशाचोपि धीवरं हन्तुमुद्यतः ४० ॥

अर्थ। कार्य्य करनेपर भी किसी प्रकार का दुःख या विघ्न आपड़े और यत्न न कियाजावे तो मृत्यु का भय होता है। जैसे निकाला हुआ भी पिशाच धीवरको मारने के लियेही तैयार हुआ ४०॥ दृष्टान्त॥ एक अति धर्मनिष्ठ धीवर बड़े श्रम से अपने स्त्री पुत्रों का पालन करता था। वह प्रतिदिन नियम से सवेरे नदीपर जाता और चार बेर नदी में जाल डालकर फिर घरको लौट आताथा। एकदिन उसने सवेरे ही नदी के तटपर जाय जाल डाला तो उसमें एक मृतक गधा फँसा देखा फिर जाल को निकाल कर दूसरी बार फेंका तो भी उसमें कीचड़ और मिट्टीही फँसी आई। उसे देख वह बहुत दुःखित हुआ और तीसरी बार फिर नदी में अपना जाल सँभाल के डाला तो भी उसमें कंकर और कीचड़ही निकला। इतने में सवेरा होगया तब धीवर ने परमेश्वर की आराधन कर इस प्रकार प्रार्थना की कि हे सर्वज्ञ, दीनदयालु! तुम्हें विदित है

चिल्लाने लगी । उस समय मैंने निरुपाय हो अहीर के हाथ में छुरी देकर कहा कि तू इसे मारदे । वह अहीर निर्दयी था। उसने उसको मारही डाला । जब उसकी खाल उधेड़ी गई तो उसके शरीर से सिवाय हड्डी और चर्म के कुछ और न निकला । क्योंकि वह माया के कारण देखने में तो अत्यन्त ही रुष्ट पुष्ट मालूम होती थी । तब मैं उस सेवक पर क्रुद्ध हुआ और मरी हुई गो उसे देकर कहा कि इसको तूही लेजा और मेरे लिये और ला । तब तो वह शीघ्रही एक बहुत मोटा बछड़ा जो देखने में अत्यन्तही सुन्दर था लेआया । मुझको उसका कुछ वृत्तान्त मालूम न था कि वास्तव में यह मेरा पुत्र ही है तो भी मेरे मन में उसके देखने से प्रीति उत्पन्न हुई और वहभी मुझे देखतेही रस्सी तोड़ मेरे पैरोंपर आकर गिरपड़ा। इस दुर्घट घटना से मेरे हृदय में और भी अधिक प्रीति हुई और प्रेम के कारण मैंने विचारा कि क्या इसे मारूं ? मैं इस प्रीति से अत्यन्त शोकवान् हुआ और उस बछड़े के नेत्रोंसे आंसू बहनेलगे इससे और भी अधिक प्रीति उमँगी । फिर मैंने उस अहीर से कहा कि इस बछड़े को लेजाकर रक्षा से रख और इसके बदले कोई दूसरा पशु ले आ । इस बातको सुनकर फिर भी मेरी स्त्री ने कहा कि अय अभागे ! तू इस ऐसे मोटे बछड़े को भी भेंट क्यों नहीं देता है ? मैंने कहा कि यह बछड़ा मुझे अच्छा मालूम होता है और मेरा मन नहीं चाहता है कि मैं इसे मारूं तू इस बातमें कुछ न कह । उस कर्कशा स्त्री ने इस विषय में बहुतही तकरार की और डाह से वारवार उसके मारने कोही कहती रही । फिर मैं निरुपाय हो पैनी

कि मैं चारही बेर नदी में जाल डालता हूं और आज तीन वार फेंक चुकाहूं पर अबतक उसमें कुछ नहीं आया है मेरा सब श्रम वृथा हुआ है। अब एकही बार फेंकना शेष रहगया है इसलिये मुझपर ऐसी कृपा करो जैसे पहिले समय में मूसा पर की थी। यह कह उसने फिर चौथीबार जाल पसारा तो उसे बहुत भारी समझ जाना कि अबकी वार तो इसमें अवश्यही मछलियां हैं निदान अतिकष्ट से उसे खैंचा तो पीतल के लोटे के सिवाय और कुछ न देखपड़ा। उसे वह भारी देख समझा कि इसमें कोई वस्तु भरी हुई है। उसका मुख शीशे से बहुत दृढ़ बंद था और उसपर मोहर थी। फिर धीवर ने विचारा कि यदि इसमें से कुछ भी न निकला तो इस लोटे को बेचकर कुछ अन्न ले आजका काम चलाऊंगा। तदनन्तर उसने लोटे को चारों ओर से उलट पुलटकर अच्छे प्रकार से देखा कि इसमें कौनसी वस्तु है परन्तु उसमें तनक भी शब्द न हुआ। धीवर ने छुरीसे उसका मुख खोलकर देखा तो उसमें कुछ भी न दिखाई दिया तब आश्चर्य कर लोटे को हाथ मेंसे फेंकदिया। फेंकतेही उसमें से धुआं निकलने लगा। वह यह देख भयभीत हो कुछ पीछे हटकर खड़ा होगया और वह धुआं नदीपर पहुँचकर आकाशतक फैलगया। फिर थोड़ीदेर बाद एक जगह सिमट गया और अतिविकट पिशाच बन गया। धीवर ने उसे देख भागने की इच्छा की परन्तु वह भय से भाग भी न सका। इतने में उसने सुना कि वह पिशाच कहताहै कि हे सुलेमान! मेरा अपराध क्षमाकर फिर मैं कभी तेरी आज्ञा भंग न करूंगा और तुम्हारा सदैवही आज्ञा

छुरी ले अपने पुत्रका गला काटने चला तो फिर उसने मेरी ओर देखा और मैं भी उसके नेत्रों से आंसू बहते देखकर व्याकुल होगया और छुरी मेरे हाथ से गिर पड़ी तब मैंने अपनी स्त्री से कहा कि दूसरा बछड़ा मेरे पास है मैं उसे भेंट कर देताहूं। फिर वह अभागिनी डाह से उसी के मारने के लिये हठ किये गई पर मैंने उसके बकने पर विचार न किया और उसके धैर्य के लिये कह दिया कि मैं इसे ईदुज्जुहा के रोज़ अवश्य भेंट करूंगा। अहीर फिर उसे अपने घर लेगया। दूसरे दिन वह अहीर एकान्त में आय मुझसे कहने लगा कि मैं कुछ कहूंगा जिससे तुम मुझपर प्रसन्न होगे। मेरी पुत्री जादूविद्या बहुत अच्छी जानती है। कल जब मैं उस बछड़े को लौटाकर लेगया तो वह उसे देखकर हँसी और रोई। मैंने उससे उन दोनों विपरीत बातों का कारण पूछा तो उसने उत्तर दिया कि हे पिता! यह बछड़ा हमारे स्वामी का प्रिय पुत्र है इसलिये इसे जीता देखकर तो मैं हँसी और इसकी माता के मारेजाने से मैं रोईहूं। इन दोनों मा बेटों को हमारे स्वामी की स्त्री ने सवतियाडाह के कारण जादू से गौ और बच्छा बनालिया है। मैंने अपनी पुत्री से यह बात सुनी थी सो तुम से यथार्थ कहदी। हे पिशाचपति! तुम मेरी उस समय की दशाको समझो कि मुझे कितना शोक इन बातों को सुनकरके हुआ होगा। इतनी कहानी कह वृद्धने पिशाच से कहा कि फिर मैं उसी अहीर के साथ हुआ और उसकी लड़की के निकट गया कि इस बातको मैं भी उसके मुख से सुनूं। पहिले मैं उसके घरमें पहुँचकर पशुशाला में जहां मेरा

मालिक और भक्त रहूंगा। धीवरने उस पिशाच से यह बात मन मन को दृढ़कर उससे कहा कि हे पिशाच! तू यह क्या बक रहाहै? सुलेमान को तो मरे १८०० वर्षसे भी अधिक समय होगया। तू अपना वृत्तान्त कह कि कौन है और किसकारण इस पीतल के लोटे मे वंद है। उस पिशाच ने धीवरकी ओर घृणाकी दृष्टि से देखकर, कहा कि तू ढिठाई से बात करता और मुझे भूत पिशाच कह पुकारताहै। धीवर ने कहा तो क्या मैं तुझे गधा कहके पुकारता तो ठीक था। तब उस पिशाच ने कहा कि जब तक मैं तुझे मार न लेऊं तबतक मुँह सँभाल बातचीत कर। धीवर ने कहा कि मुझे तू क्यों मारेगा? क्या तू इस बातको भूलगया कि अभी मैंने इस वन्धन से तुझे छुटायाहै? पिशाच ने कहा कि मुझे अच्छेप्रकारसे स्मरण है परन्तु तू वच नहीं सक्ता है। हां एक उपकार तेरे साथ करताहूं कि जिस प्रकार तू मरना चाहे उसीप्रकार तुझे मारू। धीवर बोला कि हे अन्यायी! मैंने ऐसा कौन अपराध किया है कि जिससे तू मुझे मारना चाहताहै। क्या वंधन छुटानेका यही बदला है? पिशाच ने कहा कि तेरे मारनेका कारण दूसरा औरभी है उसे सुन। मैं उन पिशाचों में सेहूं जोकि नास्तिक थे। पहले पिशाच समझते थे कि सुलेमान परमेश्वर का पैग़म्बर है इससे सव उसीकी आज्ञा में रहते थे परन्तु मैंने और शाक़र नामक पिशाच ने उसकी आज्ञा न मानी तो उस वादशाहने क्रुद्ध होकर अपने वड़े मंत्री आसफवनवरहया को यह आज्ञादी कि इसे पकड़कर मेरे पास लाओ। मंत्री यह आज्ञापाय मुझे उसके सम्मुख पकड़ लेगया तब सुलेमान ने चाहा

पुत्र था गया। अभी मैंने उसके पास जाकर प्यार नहीं किया कि उसने मुझे देखतेही इतनी प्रीति जनाई कि मैंने जान लिया यह यथार्थही मेरा पुत्र है। फिर मैंने उससे प्यारकर वह समाचार उस लड़कीसे पूछा और कहा कि किसी प्रकार तू इस बछड़े को मनुष्य के शरीर में भी लासक्ती है? उसने कहा कि निःसंदेह लासक्तीहूं। मैंने कहा कि यदि तुम यह उपकार करोगी तो इसके लिये मैं अपना सर्वस्व भी देने को तत्पर हूं। उस लड़की ने कहा कि तुम हमारे स्वामी हो और हम तुम्हारे सेवक हैं इसलिये दो शर्तों पर मैं तुम्हारे पुत्र को फिर इस शरीर में ला सक्ती हूं। एक तो यह कि तुम उसका विवाह मेरे साथ करो, दूसरे जिसने इसका ऐसा स्वरूप बनाया है उसको कुछ दण्ड दो। मैंने अंगीकार किया कि तेरा विवाह उसके साथही करूंगा और तुम दोनों को इतना द्रव्य दूंगा कि फिर कभी तुमको कुछ इच्छा नहीं होगी। तथा दूसरी शर्तमें उसे तूही इच्छाके अनुसार दण्ड देना परन्तु उसे मार न डालना। उस लड़कीने उत्तर दिया कि जैसा उसने तुम्हारे पुत्र के साथ किया है वैसाही मैं भी उसके साथ करूंगी। यह प्रतिज्ञा कर उसने एक प्याला जल से भरा और कुछ पढ़कर उस बछड़े के सम्मुख हो कहा कि हे परमेश्वर! यह जीव वास्तवमें मनुष्य है पर जादू के कारण से बछड़ा बना है तो आप के अनुग्रह से फिर भी यह मनुष्य ही होजावे। यह कहकर जैसे जल मंत्रित करके उसपर छिड़का वैसेही वह मनुष्य बनगया। मैंने उसको प्रीतिपूर्वक हृदय से लगाया और अत्यन्त प्रसन्न हो उससे यह कहा कि परमेश्वर ने इस

कि यह मुसल्मान होकर मुझे पैगम्बर कहे और मेरी पर चले परन्तु मैंने अहंकार से उस बातको अंगीकार न की तब उसने मुझे दण्ड देने के लिये इस पीतलके लोटे में बन्द करके उसके मुख को शीशेसे वन्द करदिया और मोहर लगा दी और एक पिशाचको आज्ञा की कि इसे नदी में डाल दो। जब वह मुझे नदी में डालगया तब मैंने नियम किया कि कोई मुझे पहिली सौ वर्षकी अवधि में इस नदी से निकालेगा तो उसे मैं इतना धन देऊंगा कि वह जन्मभर आनन्द में रहेगा। परन्तु हे मनुष्य ! किसीने मुझे इस अवधि मे नदी से न निकाला तब मैंने यह प्रतिज्ञा की कि जो दूसरे सौ वर्षकी अवधि में मुझे नदी से निकालेगा उसे मैं सम्पूर्ण पृथ्वी के कोश दिखादूंगा परन्तु फिर भी मुझको किसीने न निकाला। फिर मैंने नियम किया कि जो मुझे तीसरे सौ वर्ष में निकालेगा तो उसे मैं बहुत बड़ा बादशाह बनाऊंगा और प्रतिदिन उस के पास जाकर उसकी तीन इच्छाएं पूर्ण किया करूंगा। इस अवधि में भी जब मुझे किसीने न निकाला तो मैंने झुंझला कर यह प्रण किया कि जो मुझे इस चौथी सौ वर्षकी अवधि में निकालेगा तो उसे मैं बड़ी निर्दयता से मारूंगा परन्तु उस से सलूक इतना करूंगा कि जिस प्रकार वह अपनी इच्छा से मरना चाहेगा वैसेही मारूंगा। निदान इतनी अवधि के पीछे आज तैंने मुझे निकाला है अब तू बता कि किस प्रकार से तुझे मारूं ? तब धीवर यह बात सुन और भी भयभीत हो सोचने लगा कि मै कैसा अभागाहूं कि ऐसे उपकारके बदले में भी मरण योग्य दण्डनीय हुआ फिर पिशाच से विनयपूर्वक

लड़कीके द्वारा तुझे मनुष्य बनायाहै इसलिये तू इसका कृतज्ञहो और इसके साथ अपना विवाहकर। क्योंकि मैंने यह प्रण किया है। मेरे प्रिय पुत्रने यह बात हर्षसे स्वीकारकी। फिर उस लड़की ने मेरी स्त्रीको जादू से हरिणी बनादी। निदान मेरे पुत्र ने उस लड़की के साथ विवाह तो किया परन्तु थोड़ेही दिन पीछे वह कालवश होगई इसलिये मेरा पुत्र किसी देशान्तर को चला गया और बहुत दिन हुये मुझे उसका समाचार नहीं मिला है इसलिये मैं उसे ढूंढ़ता फिरता हूं। मुझे किसीपर भी भरोसा न था कि हरिणीरूपी अपनी स्त्री को उसके पास छोड़ अपने पुत्रको ढूंढ़ने जाता इसलिये मैं इसको साथलिये फिरता हूं। यही मेरी और इस हरिणी की कहानी है। इसका विचार कीजिये कि यह अद्भुत है या नहीं। पिशाच ने कहा कि यह कहानी निस्सन्देह ही अतिअद्भुत है इससे मैंने इस व्यापारी का तिहाई अपराध क्षमा किया॥ इति अड़तीसवां प्रदीप॥

अथैकोनचत्वारिंशः प्रदीपः।

दूसरे काले कुत्तोंवाले वृद्ध की कथा॥

जब वृद्ध ने अपनी कहानी को समाप्त की तो दूसरा वृद्ध जिसके साथ में दो काले कुत्ते थे वह उस पिशाच से कहने लगा कि मैं भी अपना और इन दोनों श्वानों का वृत्तान्त आप से कहता हूं। यदि वह पहले से उत्तम हो तो आशा करताहूं कि उसे श्रवणकर व्यापारी के अपराध का तृतीयभाग और भी क्षमा कीजियेगा। पिशाच ने कहा ठीक है जो हरिणी की कहानी से तेरी कहानी उत्तम होगी तो तीसरा भाग अवश्यही क्षमा करूंगा। वृद्ध ने कहा कि हे पिशाचा-

ार्थना करके कहा कि हे पिशाचोंके बादशाह ! तू अपनी इस तिज्ञा को छोड़ और मेरे प्रिय परिवार पर दया करके मेरे अपराध को क्षमाकर । परमेश्वर तेरा भी अपराध क्षमा करेगा । तब उस पिशाच ने कहा कि मैं तुझे किसी प्रकार भी जीता नहीं छोडूंगा अब तू यह बता कि किस प्रकार से मारूं ? तब वह धीवर पिशाच को अपने मारने में उद्यत हुआ देखकर बहुत ही डरा और स्त्री पुत्रों की दुर्गति का स्मरण कर बहुतही घबराया। फिर उसने कहा कि हे पिशाचराज ! क्या संसार में उपकार का यही बदला है ? मैं ने तो तुझे जीवनदान दिया है और तू मुझे मारने पर उद्यत होगया ? ईश्वर के सामने क्या उत्तर देगा । पिशाच ने कहा कि तू चाहे जितनी बकवाद कर पर मैं तुझे नहीं छोडूंगा । तब धीवर ने कहा कि यदि परमेश्वर की यही इच्छा है तो मैं प्रसन्न हूं परन्तु मैं मरने का विचार जबतक न सोच लेऊं तबतक तुझे उस पवित्र नामकी शपथ है कि जिसको सुलेमान ने मोहर में खोदाथा तू मेरे इस प्रश्नका उत्तर दे। वह पिशाच ऐसी शपथ से कंपायमान होकर कहने लगा कि तू प्रश्न कर मैं उत्तर देऊंगा। धीवर ने कहा कि तू ऐसा लंबा चौड़ा होकर इस लोटे में कैसे समागया ? पिशाचने उत्तर दिया कि मैं सत्य कहता हूं कि मैं इसी लोटे में था। धीवर ने कहा मुझे तेरी बातका विश्वास नहीं होता है जबतक कि मैं तुझको उसी लोटे में समाया न देख लेऊं । इतना सुन वह पिशाच धुआं होगया और सम्पूर्ण नदीपर फैलगया। फिर एक स्थानपर इकट्ठा हो उसी लोटे में धीरे धीरे भरगया। जब

धीश ! ये दोनों काले कुत्ते मेरे सहोदर भाई हैं। हमारे पिताने मरने के समय में तीन हज़ार रुपये छोड़े थे। हम तीनों उन्हीं से अपना निर्वाह करते थे। फिर हम तीनों उन रुपयों से व्यापार करने लगे। मेरे बड़े भाई को देशान्तरों से व्यापार करने की इच्छा हुई। इस हेतु उसने अपनी सब वस्तुएं बेचडालीं और जो वस्तुएं अन्य देश में महँगी विकती थीं उन्हें मोल ले चला। उसको गये जब अनुमान एक वर्ष के बीता तो एक भिक्षुक मेरी दूकान पर आकर बोला, परमेश्वर तेरा भला करे। मैं बोला तेरा भी भला करे। वह बोला कि क्या तुम मुझे नहीं जानते ? तब मैंने उस ओर ध्यान कर उस को पहिचाना और गले लगाकर अपने पास बैठा लिया और अत्यन्त पश्चात्ताप करके कहा कि भाई ! मैं तुम्हें इस हाल में भला कैसे पहिचानता ? फिर मैंने परदेश का हाल पूछा तो उसने उत्तर दिया कि तुम मुझे ऐसे हाल में देखकर भी क्या पूछते हो। निदान मेरे बार बार विनय करने पर उस ने अपने सम्पूर्ण दुःख वर्णन किये और बोला कि इससे अधिक कहना दोनो के दुःख का कारण है। उसके समाचार सुनकर मुझे सब कामों का विस्मरण होगया और उसे शीघ्र ही स्नान कराय उत्तम उत्तम वस्त्र मँगाकर दिये। फिर मैंने अपना हिसाब देखकर मालूम किया कि मेरे पास इस समय छह हज़ार रुपये हैं इसलिये उनमें से तीन हजार रुपये भाई को दे दिये और कहा कि हे भाई ! अपनी पहिले की हानि को भुला दो और अब इन तीन हजार रुपयों से अपना व्यापार आदि करो। उसने अत्यन्त प्रसन्न हो वे रुपये

कुछ भी उसमें से शेष नहीं रहा तो उससे शब्द हुआ कि हे धीवर! अब तो तुझको विदित हुआ कि मैं सम्पूर्ण इस लोटे के भीतर हूं। धीवर ने उसके उत्तर देने के बदले उसका ढकना उठाकर मुंह बन्द करदिया और कहा कि हे पिशाच! अब तेरी पारी है कि तूही अपना अपराध क्षमा करा और अपनी मृत्यु का उपाय विचार कि मैं तुझे किस प्रकार से मारूं? अब मैं भी यही उचित समझताहूं कि तुझको इसी नदी में डालदेऊं और सब धीवरोंसे तुम्हारी प्रतिज्ञा और वृत्तान्त सब कहदेऊं जिससे तुमको कोईभी न निकाल सके। पिशाच इस बातको सुन अतिव्याकुल हुआ और उस लोटे में से निकलना चाहा परन्तु सुलेमान की मोहर के कारण निकलने नहीं पाया। फिर वह अपने क्रोध को त्यागकर बहुत नम्र हो धीवर से कहने लगा कि हे धीवर! चैतन्य रह, कहीं ऐसा काम नहीं करना कि मुझे फिर नदीही में डालदे। मैं तो तुझसे हँसी करताथा और ये बातें केवल तुझसे छेड़ने और हास्यके लिये करताथा पर पश्चात्तापहै कि तूने ये बातें सब सत्यही समझ लीं। धीवरने कहा कि हे पिशाच! तू इस लोटेके बाहर तो पिशाचों का सरदार मालूम होताथा और अब अपनेको अत्यन्त तुच्छ बनाताहै? अब तू इस नदी में अवश्यही फेंका जावेगा और प्रलयपर्यन्त तेरा इस बन्धनसे छुटकारा नहीं होवेगा। पिशाच ने कहा कि परमेश्वर के लिये तू मुझपर दयाकर और इस नदी में फेंकने का विचार न कर इसी प्रकार उस पिशाचने अत्यन्त दीन हो बहुत विनय करके चाहा कि उस धीवर को प्रसन्न करे परन्तु धीवर प्रसन्न नहीं हुआ। फिर उस पिशाचने

लेलिये और फिर नये सिरे से व्यापार करनेलगा। निदान हम दोनों आगेकी तरह रहने लगे। इसके बाद मेरे छोटे भाई की भी इच्छा हुई कि अपने बड़े भाई के समान अन्य देशों में जा जाकर व्यापार करें। मैंने उसको बहुतही समझाया पर उसने न माना और सब वस्तुएं बेचकर जो जो वस्तुएं वहां के लेने योग्य थीं लेलीं। फिर मुझसे विदा होकर विदेश को चलागया और एक वर्ष के उपरान्त वह भी बड़े भाई के समान अपना सर्वस्व खोकर योगीरूप से मेरे पास आया। मैंने उसी प्रकार से उसका भी हाथ पकड़ा और फिर तीन हज़ार रुपये जो मुझे किसी व्यापार के माल से मिले थे दिये। वह उनसे एक दूकान मोल ले उसी नगर में व्यापार करनेलगा। थोड़े दिनो के पीछे मेरे उन दोनों भाइयों ने अपने अपने जी में विचारकर यह सम्मत किया कि बड़े भाई को साथ ले किसी अन्य देशको जावें। पहिले मैंने न माना और कहा कि तुम्हें विदेश जाने से क्या प्राप्त हुआ जो अब मुझे भी चलने को कहते हो? तब तो उन दोनों ने मुझको ऐसे उपदेश देना आरंभ किया कि क्या जाने तुम्हारे ही प्रताप से हमारा वाञ्छित कार्य सिद्ध होवे। निदान उन को कहते कहते इसी अभिलाषा में पांच वर्ष व्यतीत होगये। उन्होंने इस समयान्तर में बहुत बार कहा तब लाचार होकर मैं भी गमन करने को उद्यत हुआ और व्यापारकी सब वस्तुएं मोल लेलीं। उस समय मुझको विदित हुआ कि वह सम्पूर्ण धन जो मैंने उनको दिया था उन्होंने खर्च करडाला। किन्तु तो भी मैंने उस विषय में उनसे कुछ भी नहीं कहा। उस

कहा कि यदि तू मुझे इस वन्धनसे छुटावेगा तो उसके वदले में मैं तुझसे वड़ाही सलूक करूंगा। धीवर ने उत्तर दिया कि तू महाधूर्त है क्योंकर तेरी वातपर कैसे विश्वास हो। यदि मैं तुझे अवभी छोड़दूं तो तू मेरे साथ वही अपकार करेगा जैसा कि ग्रीक वादशाहने दुवां वैद्यके साथमें किया था॥ इति इकतालीसवां प्रदीप॥

अथ द्विचत्वारिंशः प्रदीपः।

ग्रीकवादशाह और दुवां वैद्यका दृष्टान्त॥

**कृतोपकारो ह्युपकारिणन्तु यो हन्ति स्वयं चापि तथा स हन्यते॥ ग्रीको यथा वैद्यवरं विघातयन् स्वयं तु तत्पत्रनिदेशतो मृतः ४१॥**

अर्थ। जिस जनने जिसके साथ में उपकार कियाहो और वह कदाचित् उलटा उस उपकार करनेवालेही को मारे तो वह आप भी माराजाता है जैसे ग्रीक वादशाह ने दुवां वैद्यको मारा तो आप भी उसके वताये पत्रों को उलटते उलटते जहर चढ़कर मरगया ४१॥ दृष्टान्त॥ पारसदेश में एक रूमा नगर था। वहां का वादशाह शरीर में कुष्ठ होजाने के कारण रात्रि दिन व्याकुल रहाकरता था। यद्यपि वहां के वैद्योंने सवप्रकारकी औषधें और वहुतसे उपाय किये तथापि वह अच्छा न हुआ। संयोगवश एक दिन वैद्यविद्या मे अद्वितीय और ग्रीक, फारसी, अरवी आदि भाषाओं में निपुण एक दुवां नामी वैद्य उस नगर में आकर उतरा। वहां उसे यह विदित हुआ कि वहां के वादशाहके कुष्ठका रोग है जिसकी

समय मेरे पास जो १२००० रुपये थे उनमें से आधे उनको देकर कहा कि भाइयो ! अग्रशोची और बुद्धिमानी यही है कि हम अपने आधे धनको व्यापार में लगावें और आधा घरमें रक्खें । क्योंकि परमेश्वर न करे कि जो तुम्हारे समान मुझे भी किसी प्रकारकी हानि हो तो वह आधा उस समय में काम आवे और उसीसे हम फिर व्यापार करके अपना काम चलावें । निदान मैंने उनको तीन तीन हज़ार रुपये देकर उतनेही आप भी लिये और तीन हज़ार अपने कुएं में डाल दिये । तदनन्तर हमने व्यापारकी सब वस्तुएं ले और जहाज़ पर सवार हो किसी देशको सिधारे । एक महीने में हम कुशल क्षेम से एक नगर में पहुँचे कि जहां हमारे व्यापार में अत्यन्त लाभ हुआ । हमने भी उस देशकी बहुतसी वस्तुएं अपने शहर के लिये मोल लीं । जब हम उस स्थान पर लेन देन करचुके और जहाज़पर सवार होने की तैयारी की तो एक अतिरूपवती स्त्री मैले वस्त्र पहिने मेरे पास आई और दंडवत कर मेरे हाथ को चूम करके मुझसे विवाह करने की इच्छा प्रकट करने लगी । इस बातको मैं अनुचित समझ उसके सम्मुख नहीं हुआ पर जब उसने बहुत दीनता से मेरी बिनती की तो मुझको भी दया उत्पन्नहोआई और उसकी अभिलाषा को स्वीकार कर मैंने उसके साथ विवाहकिया और उसे जहाज़ पर चढ़ाली । वह स्त्री बुद्धिमती थी इसलिये मैंने उससे अधिक प्रीति की पर मेरे दोनों भाई मुझ से गुप्त वैर करने लग गये यहां तक कि उन दोनों ने [illegible] दोनोंको निद्रा-वश देख समुद्र में ढकेल [illegible] में अप्सरा

औषध यहांके सब वैद्य करचुके परन्तु वह किसीसे भी अच्छा नहीं होताहै । तब तो उसने अपने आगमनकी सूचना बादशाहको दी और आज्ञा होनेपर उसके पास जाय, शिर नवाय, विनय की कि हे बादशाह ! मैंने सुना है कि सब नगर के वैद्य लोग आपका इलाज करचुके पर आपअच्छे न हुये । मैं चाहता हूं कि यदि आपकी इच्छा हो तो खाने, पीने और मर्दनकरने की औषध के विना ही परमेश्वरकी कृपासे मैं आपको अच्छा करदूं । बादशाहने वैद्यसे कहा कि यदि आप मुझे इसी तरह से अच्छा करदोगे तो मैं भी तुम्हारा उपकार करूंगा । दुबां वैद्य ने विनयकी कि ईश्वर की कृपा से मैं आपको इसीप्रकार से नीरोग करूंगा । कल से अवश्य आप मेरी औषध कीजियेगा । यह कह वह वैद्य बादशाह से विदा होकर अपने स्थान पर आया और उसी समय कुष्ठनाशक ओषधियों का एक गेंद और लकड़ी की एक थपकी बनवाई और दूसरे दिन उन्हें लेकर बादशाह के पास गया और रीति के अनुसार दण्डवत् कर विनय की कि आप अपने घोड़ेपर सवार होइये और गेंद खेलने के लिये गेंदघर चलिये । बादशाह उस वैद्यके कथनानुसार सवार हो गेंदघर गया तो वैद्यने वही गेंद और थपकी हाथ में दी और कहा कि आप इस गेंद और थपकी से खेलिये । जब खेलते खेलते आपका शरीर गरम होजावेगा तो सब औषधें जो इन दोनों में भरी हैं वे आपके सब शरीर में भरजावेंगी । जब सब शरीर में अच्छेप्रकार से पसीना आजावे तब आप गरम जल से स्नान करना पश्चात् आपके शरीर में अच्छे प्रकार से नाना भांति के औषधमयी तेल मर्दन किये

जावेंगे। फिर उसके पीछे आप सोरहें तो आशा है कि दूसरे दिन अवश्यही आप नीरोग होंगे। यह बात सुन बादशाह उस गेंद को हाथ में ले घोड़ेपर चढ़ा और हृदय मे उत्साह बढ़ाकर सेवकों के साथ गेंद खेलने लगा इस ओर से बादशाह गेंद को थपकी से मारताथा और उस ओर से वे सेव गेंद को बादशाह की ओर फेंकते थे इसीप्रकार बड़ी देरतक गेंद का खेल होतारहा जब गरमी के कारण बादशाह के शरीर से पसीना टपकने लगा और ओषधियों का सम्पूर्ण गुण उसके शरीर में प्रवेश करगया तो उसके बाद बादशाह ने गरम जल करवाकर स्नान किया। फिर जो विधान उस वैद्य ने बताये वे सब किये गये। दूसरे दिन बादशाह ने अपने शरीर को नीरोग और ऐसा उज्ज्वल देखा कि मानो कभी भी रोग न हुआ हो। बादशाह इस उपाय और ओषधि से अति आश्चर्यित हो हर्ष से उत्तम उत्तम वस्त्र पहिनकर सज धज के साथ सभा में आया और अपने राज्यासन पर बैठगया। इतने में सब सभासद लोग भी आ उपस्थित हुये और उसी समय दुबां वैद्य भी आपहुँचा और बादशाह को सब अङ्ग प्रत्यङ्ग से अनङ्ग के समान सावधान चमचमाता देख उमङ्ग में आकर राज्यासन को चूमने लगा। बादशाह ने उसको अपने पास बैठा लिया और सब सभासद लोगों के समक्ष उसकी बहुतही प्रशंसा की। बादशाह उसके स्नेहरूपी मेह से ऐसा भीजा कि भोजन के समय भी दुबां वैद्य को अपने साथही लेके बैठा। संध्या समय जब सब सभासद लोग विदा हुये तो बादशाह ने उसको उत्तम जड़ाऊ वस्त्र पहिराये और ६०००० हज़ार रुपये

की इच्छा से यह आज्ञा की कि आज इसे रक्षापूर्वक पहरे में करके घर लेजावो। जब वैद्यको उसके घर लेगये तो उसने एकही दिन में सब कार्यकर एक बड़ी पुस्तक वस्त्र में बँधी हुई बादशाह को दे विनय की कि जब मेरा शिर काटा जावे तब वह तस्तरी में इस पुस्तक के बँधने पर रखना, रखतेही रुधिर बन्द होजायगा। इसके उपरान्त जो तुम उस शीश से पूछोगे उसका ठीक उत्तर पावोगे। फिर उस समय भी बादशाह से कहा कि हे स्वामिन्! मैं निर्दोषही माराजाताहूं क्षमा कीजिये। बादशाह ने कहा अब मैं तेरी बात नहीं सुनता। यह कह बादशाह ने उसके हाथसे वह पोथी लेली और वधिकको उसके मारने की आज्ञा दी। हिंसक ने दुवां वैद्य का शिर काट उसी तस्तरी में रक्खा तो उसीसमय शिरसे रुधिर का निकलना बन्द होगया। बादशाह और सभासदों ने यह देख बड़ा आश्चर्य किया। फिर उस शिरने नेत्र खोल बादशाह से कहा कि अब इस पुस्तक को खोलिये। बादशाह ने उसके छठे पृष्ठको गिनकर उलटना चाहा कि दूसरे सफ़ेकी तीसरी पंक्तिको बांचें परन्तु वे पत्रे दूसरे से ऐसे चिपके थे कि बादशाह उनको सुगमता से उलट न सका तो वह थूक लगाकर पत्रे उलटने लगा। जब छठे पृष्ठपर पहुँचा तब बादशाह ने उस स्थानपर कि जहां वैद्य ने कहा था कुछ न पाया। बादशाहने वैद्यके शिरसे कहा कि वहां तो कुछ भी नहीं लिखाहै। शिरने उत्तर दिया कि और पत्रों को उलटो तब तो बादशाह बार बार अंगुली में मुँह से थूक ले उलटने लगा तो जो विष उस पुस्तक के प्रतिपृष्ठ पर लगा था वह मुख में प्रवेश करगया

पारितोषिक दिये । इसके अनन्तर प्रतिदिन उसकी और भी अधिक प्रतिष्ठा करनेलगा और यही विचार करता रहा कि ऐसे कामकी अपेक्षा मैंने वैद्यको कुछ भी नहीं दिया और न उसके गुण के तुल्य उसका आदर बनपड़ा । कुछ दिन तक तो इसी प्रकार बादशाह शोच शोच कर पारितोषिक आदि से उसका सन्मान करतारहा परन्तु उस बादशाह का मन्त्री इस आदर सत्कार से अपने मनमें उससे डाह और वैर रखने लगा और यही इच्छा की कि किसी प्रकार से इस वैद्य को बादशाह की दृष्टिसे गिरा देऊं और बादशाह का चित्त उससे अप्रसन्न करदूं । एक दिन उस मन्त्री ने बादशाह से एकांत में विनय की कि मुझे कुछ आपसे कहना है । बादशाह ने कहा कहो । मन्त्री ने कहा कि आपको यह योग्य नहीं है कि आप दूसरे शहर के ऐसे मनुष्य पर जिसका कुछ भी वृत्तान्त विदित नहीं है ऐसा विश्वास करें जैसे कि दुबां वैद्यपर किया है । यह सभासदों का सम्मत नहीं है । क्योंकि वह वैद्य महाधूर्त है और अपने वैरियों को मारडालना चाहता है इसी वास्ते उसने आपके मनमें जगह की है । बादशाह ने उत्तर दिया कि हे मन्त्री ! तुझे क्या हुआहै जो तू उसके वास्ते ऐसी बातें कहता है और उसको अपराधी बनाता है । मन्त्री ने विनय की कि हे स्वामिन् ! मैंने इस बात को अच्छे प्रकार से निश्चय कर लिया है तब आपसे विनय की है । अवश्य वह मनुष्य विश्वास योग्य नहीं है । यदि आप सोते हों तो चैतन्य होजायें क्योंकि मैं फिर कुछ विनय करता हूं कि यह दुबां वैद्य अपने ग्रीक देशसे यहां यही इच्छा करके आया है जोकि मैंने आप

और इसी कारण क्षण क्षण में उसका हाल बदलता गया और दृष्टि भी उसकी जाती रही। निदान व्याकुल हो वह निज सिंहासन से नीचे गिरा। जब वैद्य के शिरने देखा कि बादशाह को विषकी ज्वाला अच्छे प्रकार व्यापगई और पलमात्रही जीतारहेगा तब बड़े शब्द से कहा कि हे अन्यायी, निर्दयी! निर्दोष के मारने का यह फल तैंने देखा? इतना सुनतेही बादशाह मरगया और अपने किये के दण्ड को पहुँचा॥ इति चवालीसवां प्रदीप॥

अथ पञ्चचत्वारिंशः प्रदीपः।

धीवर और पिशाच का वर्णन॥

इतनी कहानी कहके शहरजाद ने शहरयार से विनयकी कि यह कहानी मैंने बादशाह ग्रीक और दुवां वैद्यकी थी सो सुनाई अब मैं फिर धीवर और उस पिशाच का वर्णन करती हूं कि जब वह धीवर यह कहानी कहचुका तो उस पिशाच से कहने लगा कि हे पिशाच! यदि वह ग्रीक बादशाह दुवां वैद्य को न मारता तो उसका परमेश्वर भला करता परन्तु जब उसके रोने पीटने पर भी दृष्टि न की तो उसे परमेश्वर ने वैसाही दण्ड दिया। हे पिशाच! तेरा भी यही हाल है यदि तू भी मेरे मारने की इच्छा न करता तो इस बन्धन में न पड़ता। तैंने तो बन्धन से छूटते ही मेरे मारने की इच्छा की अब मैं तुझे कैसे इस बन्धन से छुटाऊं और तुझपर दया करूं। अब यही योग्य है कि तुझको इस लोटे समेत नदी में डाल देऊं कि तू प्रलय पर्यंत इस बन्धन में पड़ारहे। पिशाचने कहा हे मेरे मित्र! फिर मुझसे ऐसा अप-

से वर्णन किया। वादशाह ने कहा वह कदापि ऐसा मनुष्य नहीं है जैसा कि तू वताता है। मैंने तो उसको बुद्धिमान् और गुणवान् समझा है। उसके समान दूसरा मनुष्य नहीं है। क्या तूने नहीं देखा कि मेरे रोग को उसने किस उपाय से नाश किया? यदि इस ओपधि और उपाय को आश्चर्य कर्म कहें तो उचितहै। कदाचित् उसकी इच्छा मेरे मारने की होती तो ऐसे कठिन रोग को क्यो विनाश करता? उसके वास्ते तुझे ऐसा विचार न करना चाहिये। अब मैं तीन हजार रुपये उसका मासिक नियत करता हूं क्योंकि सज्जन मनुष्यों का यही धर्म है कि जो कोई किंचिन्मात्र भी अपने साथ उपकार करे उसको जन्मभर न भूले जैसे कि केवल जानकीजी का संदेश ही लाने से श्रीरामचन्द्रजी ने हनुमान्जी को अयोध्या का राज्य भी देना तुच्छ समझा और नम्रीभूत होकर यही कहा कि इस तुम्हारे ऋण से हम कदापि अऋण न होंगे। ऐसे ही मैंभी अपना सम्पूर्ण धन उसे देडालूं तो वह भी थोड़ा है। उसके केवल इतनेही सत्कार और पारितोपिक पर तू क्यों डाह करता है? तेरे इस निंदा करने से मैं उसके साथ अपकार नहीं करूंगा। मुझको वह कहानी स्मरण है कि वादशाह सिन्दबादको उसके मन्त्री ने बेटेके मारने से मना किया था। मन्त्री ने पूछा कि वह कहानी कैसे है। वादशाह ग्रीक ने कहा कि वादशाह सिन्दबाद की सासु ने इस इच्छासे उसके पुत्र को किसी प्रकारका अपराध लगाया कि जिससे वादशाह अपने पुत्रको मारडाले और उसीप्रकार वादशाह ने बेसमझे बूझे उसके छल में पड़कर अपने पुत्र के वध करने की आज्ञा देदी

राध न होगा। यह समझो कि बुराई के बदले भी भलाई करना उचितहै सो तू मेरे साथ ऐसीही भलाई कर कि जैसी इम्माने अतीका के साथ की थी। धीवरने पूछा उसकी कहानी किसप्रकार है। पिशाचने कहा जो तुम इस कहानी को सुना चाहते हो तो मुझे छोड़ दो मैं सुगमतासे इस लोटे मेंसे वार्ता नहीं करसकता और यह कहानी क्या वस्तु है मैं बहुतही उत्तम वृत्तान्त और कई कहानियां तुमको सुनाऊंगा जिससे तुम प्रसन्न होगे। धीवर ने कहा कि मैं तेरी कहानी नहीं सुना चाहता तेरा मुझे विश्वास नहीं। यही उत्तम है कि तुझे इस नदी में डालदूं। पिशाचने कहा कि हे धीवर ! तू मुझे छोड़ दे तो तुझे एक ऐसी बात बताऊं कि जिससे तू अति धनी होगा। धीवरने कहा कि मुझको तेरे कहने का कुछ भी विश्वास नहीं है यदि तू इसमआज़म की सौगन्द खाये कि मैं तेरे साथ छूटनेपर पीछे धोखा न करूंगा तो तुझे छोड़दूं तू सत्यप्रतिज्ञा कर। तब पिशाचने वही सौगन्द खाई तो धीवर ने लोटेके मुखका ढकना उठालिया। उस लोटे में से धुआं निकला फिर फैलकर पिशाचका स्वरूप होगया और उसने लोटे को ठोकरमार नदी में गिरा दिया। धीवर इस बात को देख अत्यन्त भयभीत हुआ और बोला कि हे पिशाच ! तूने यह क्या किया। तू अपनी प्रतिज्ञापर स्थिर नहीं है और वह प्रतिज्ञा जो मेरे साथ कीथी पूरी नहीं करता है ? मैंने तो तेरे साथ वही भलाई की है कि जो दुबां वैद्यने बादशाह के साथ की थी। तब धीवर के डरने से पिशाच हँसा और बोला कि धैर्य रख मैं अपनी उसी प्रतिज्ञापर हूं अब तू अपना जाल लिये

तब उसके मन्त्री ने विनय की कि हे बादशाह ! इस आज्ञा के देने में शीघ्रता न कीजिये और यह शोच लीजिये कि किसी काम में शीघ्रता करना अच्छा नहीं है। इसके विषय में शास्त्रों ने भी प्रमाण दियाहै। कहीं ऐसा न हो कि शीघ्रताके कारण फिर आपको पश्चात्ताप हो जैसा कि एक सत्पुरुष को शीघ्रता के करने में दुःख हुआथा। बादशाह सिन्दबाद ने पूछा कि किसतरह दुःख हुआ था। तब मन्त्री इसप्रकार वर्णन करने लगा॥ इति बयालीसवां प्रदीप॥

अथ त्रिचत्वारिंशः प्रदीपः।

एक पुरुष और तोते का दृष्टान्त॥

सहसा विदधीत न क्रियामविवेकात्परमाप्यते विपत्॥ सहसैव विनाशितः शुकस्तद्दुःखाय यथाऽभवद्भृशम् ४२॥

अर्थ। किसी कामको शीघ्रता से बिना विचारे न करना बिना विचारकर करने से महाविपत्ति प्राप्त होतीहै। जैसे किसी पुरुष ने शीघ्रता से बिना विचारे ही तोते को मारा, तो वह उसके दुःखका कारणही हुआ ४२॥ दृष्टान्त॥ पूर्वसमय में एक श्रेष्ठ पुरुष किसी ग्राम में रहता था। उसकी स्त्री भी परम सुन्दरी थी। उससे वह बहुत ही प्रीति रखता था। यदि एक घड़ी भी वह स्त्री अलग होती तो उसके वियोग से वह व्याकुल होजाता था। दैवयोग से एक दिन वह किसी आवश्यक कार्य के निमित्त एक नगर को गया। वहां एक जगह पर नानाप्रकार के चित्र विचित्र पक्षी बिकरहे थे। उनमें

मेरे पीछे चला आ। फिर वे दोनों नगर के अन्दरसे होकर एक पहाड़ की चोटी पर चढ़गये और वहां से उतरकर एक लम्बे चौड़े मकान में गये जिसमें उनको एक तालाव जिसके चारों ओर चार टीले थे, देखपड़ा। जब उस तालाबके तटपर पहुंचे तब पिशाचने धीवरसे कहा कि इस तालाबमें जाल डालकर मछलियां पकड़ ले। वह धीवर बहुतसे मच्छ उसमें देख प्रसन्न हुआ कि बहुतसी मछलियां पकडूंगा। फिर उन मछलियोंको रंग बरंगी देख आश्चर्यित हुआ और उसमें जाल डालकर खींचा तो उसमें केवल चार मछलियां चार रंगकी श्वेत, लाल, पीली और काली आईं। पिशाचने कहा कि इनको तू बादशाह के पास लेजा वह तुझे इतना द्रव्य देवेगा कि जैसा जन्मभर में कभी न पाया होगा। इस तालाव में केवल एक बेर जाल डालना, इसके विपरीत न करना, नहीं तो दण्ड पावेगा। इतनी बात उस पिशाचने उसे समझा पृथ्वी में ठोकर मारी जिससे धरती फटगई और आप उसमें समागया। फिर वह पृथ्वी बराबर होगई। धीवर मछलियां बादशाह के निकट लेगया। इतना कह शहरज़ादने शहरयारसे कहा कि मैं कुछ वर्णन नहीं करसक्ती कि वह बादशाह कितना उन मछलियों को देखके प्रसन्न हुआ फिर मन्त्री से कहा कि इन मछलियोंको लेजाकर उस रसोईदारिन को दो जिसे ग्रीक बादशाहने मेरे लिये सौगात समझकर भेजा था। मैं जानताहूं कि वह इनको अच्छे प्रकारसे बनावेगी। मन्त्री ने चारों मछलियां लेजाकर उस चेरी को दी और कहा कि इनको अच्छे प्रकारसे तैयार करना बादशाह ने तुमको आज्ञा दी है। जब मन्त्री उन मछलियोंको देकर

से उसने भी एक बोलता हुआ तोता मोल लेलिया जोकि बातचीत कर लेताथा। उसमे एक और भी विशेष गुण यह था कि जहां वह रहता था वहां कोई बात होती तो अपने स्वामी से निवेदन कर देता था। एक समय वह मनुष्य परदेश जाने लगा तो शुकका पिंजरा अपनी स्त्री को सौंपकर कहा कि जबतक कि मैं परदेश से लौट न आऊं तबतक तू इसकी रक्षा करना यह कह वह परदेशको गया और कुछ दिन बीते जब वह आया तो अपने घरका हाल उस तोते से एकान्तमें बैठकर पूछा कि कहो पीछे से मेरे घर में क्या क्या हाल हुआ है? उस तोते ने सब वृत्तान्त जो उसके पीछे से हुआ था वह वर्णन किया तो उसने अपनी स्त्री को किसी किसी बातमे ताड़ना दी। स्त्रीने शोचा कि मेरे इस भेदको इससे किसी बांदी ने कहा होगा यह शोच उनको ताड़ना देनेलगी तो उन्होंने शपथ खाखाकर कहा कि यह भेद हमने कुछ भी नहीं कहा है। फिर वह स्त्री जान गई कि इस तोते ने ही मेरी चुगली की है। इसको किसी प्रकार झूठा ठहरादेना चाहिये जिससे मेरा पति आगेको उसपर विश्वास नहीं करे और मेरी ओर से उसके मन मे जो दोष है वह दूर होजावे। यह विचारकर उसने एक दिन पति के कहीं चले जानेपर दासियों से कहा कि तुममें से एक तो तोतेपर रात भर जल छिड़कती रहे और एक उसके ऊपर चक्की पीसे और एक उसे शीशा दिखाती रहे। स्त्री की यह आज्ञा सुन उन्होंने वैसाही किया और प्रातःकाल होतेही वह काम बंद करादिया। दूसरे दिन घर का स्वामी आया तो उसने तोते से कहा कि कहो शुक!

बादशाह के निकट गया तो बादशाहने उससे चार सौ ४०० मोहरें उस धीवर को पारितोषिक दिलवाईं। धीवर उन मोहरों को पाकर बहुत प्रसन्न हुआ। फिर शहरजाद ने शहरयार से कहा कि जब रसोईदारिन उन मछलियों को काट और साफ़ करके गर्म तेलमें भूनने के लिये छोड़ीं और एक ओर से पकके लाल होगईं तो जैसे दूसरी ओर उलटीं कि वैसेही एक अद्भुत बात देखपड़ी। तत्काल पाकागारकी दीवार फट गई और उसमें से एक अति रूपवती स्त्री निकलआई। वह स्त्री वस्त्र आभूषणादिक से अच्छीतरह सजी हुई थी मानों मिश्रदेशहीसे आई हो। फिर वह स्त्री उत्तम छड़ी हाथमें लेकर जिसमें मछलियां तली जाती थीं उस पात्रके समीप आय खड़ी हुई और एक मछली को छड़ी से मारकर बोली कि हे मछली! हे मछली! तू अपने प्राणपर स्थिर है? वे कुछ न बोलीं। उस स्त्री ने फिर उस बात को दुहराके कहा। तब वे चारों मछलियां उठकर एकही बार बोलीं कि सत्य है जो तुम हमें मानोगी तो हम तुम्हें मानेगी जो तुम अपना ऋण दो तो हम अपना ऋण देंगी। यह कहतेही उस स्त्री ने उस पात्रको कि जिसमें मछलियां तली जाती थीं उलट दिया और आप उस फटीहुई दीवार में चली गई और वह दीवार वैसी की वैसी ही होगई। रसोईदारिन इस अद्भुत दशाको देख मूर्च्छित होगई। जब सुधि हुई तो अत्यन्त आश्चर्यित हुई और उन मछलियों के उठाने को गई तो उन्हें जलेहुये कोयले के समान काला पाया। व्याकुल होकर रुदन करनेलगी और शोचने लगी कि यदि यह बात बादशाह से कहूंगी तो उसे विश्वास

आजकी रातको क्या क्या हाल वीता ? उस तोते ने कहा कि हे स्वामिन् ! आज रात्रिभर जल वर्षता और गर्जता भी रहा तथा विजली भी चमक रही थी । यह सुन उसने जान लिया कि आज रातको मेह आदि कुछ भी न था यह झूठा है और सदाभी झूठही हाल कहता रहाहै । मेरी स्त्रीका जो हाल कहा वह भी सब झूठही है । यह विचार उस तोते से अप्रसन्न होकर उसके पिंजरे को धरती पर पटकदिया तो उस तोते के प्राण निकलगये । कुछदिन पीछे उसने अपनी स्त्री की बुराई परोसियों से भी उसी तरह सुनी तो अतिलज्जित होरहा । इतना कह धीवर ने उस पिशाचसे कहा कि बादशाहने यह कहानी अपने मन्त्री से वर्णनकर कहा कि तू डाह से चाहता है कि दुवां वैद्य को जिसने तेरे साथ किसी प्रकार की बुराई न की मेरे हाथ से निरपराध मरवाडाले सो मैं उस मनुष्य के समान नहींहूं जिसने तोतेको विना अपराध मार डाला । मन्त्री ने बादशाह से कहा कि स्वामिन् ! उस तोतेका निर्दोष मारा जाना तो कुछ वड़ी वात न थी और यह जो मैंने आपसे विनय की है वह वहुतही वड़ी वात है । इसका शोच, विचार और यत्न अवश्य करना चाहिये । यदि आपके लिये किसी एक सादे आदमी का मरण होजावे तो कुछ पछतावे की वात नहीं है पर आपको किसी प्रकारका संकट हो जावेगा तो महाहानिका स्थान होगा । क्या उसका यह कुछ थोड़ासा अपराध है ? जो सब कहते हैं कि यह भेदिया आप के मारने को आया है । मुझे कुछ उससे डाह और वैर नहीं है जैसा आप कहते हैं । मैंने तो केवल आपके हित की वात

न आवेगा। इसी चिन्ता में थी कि मन्त्री ने आकर उससे पूछा कि वह मछलियां पकचुकीं ? रसोईदारिन ने उस वृत्तान्त को मन्त्री से वर्णन किया। मन्त्री सुनकर अचम्भित हुआ और उस समाचार को बादशाह से न कहकर, कोई दूसरी बात बनाकर उससे कही और शीघ्रही उस धीवर को बुलवाया। जब वह आया तो उससे कहा कि तू शीघ्रही उसी भांतिकी चार मछलियां लेआ। धीवर ने कहा कि किसी कारण से आज वैसी मछलियां नहीं लासक्ता हूं परन्तु कल अवश्य लाऊंगा। दूसरे दिन धीवर उसी तालाब पर गया और जाल डालकर वैही चार रंगकी मछलियां कि जैसी पहिले दिन जाल में आईथीं पकड़ीं और शीघ्रही मन्त्री के सम्मुख ले आया। मन्त्री उनको पाकागारमें लेगया और आपभी वहीं बैठकर उनको बनवाने लगा। जब वे एक तरफ़ से सिक गईं तब दूसरी तरफ उलटतेही दीवार फटी और वही सुन्दरी प्रकट हो मछलियों से वार्तालापकर उस पात्र को उलटकर फिर अन्तर्धान होगई। मन्त्री ने इस वृत्तान्त को अपने नेत्रों से देख बहुत आश्चर्य किया और बादशाह के निकट जाय ज्योंका त्योंही कह सुनाया। बादशाह भी सुनकर आश्चर्यित हुआ और इस विचित्र चरित्र को अपने नयनों से देखने की इच्छा से धीवर को बुलवाकर कहा कि हे मित्र! वैसीही चाररंग की मछलियां फिर भी लाइये। धीवर ने विनय की कि मैं तीन दिन के पश्चात् लासक्ता हूं। फिर तीन दिनके पीछे वह धीवर मछलियां पकड़ बादशाह के सम्मुख लेगया। बादशाह उन को देख अति आनन्दित हुआ और चारसौ अशरफ़ियां उस

रही है। मुझको कुछ उसके भले बुरे से काम नहीं है। मैं तो आपकी आयु चाहता हूं। यदि यह बात असत्य हो तो मैं वही दंड पाऊं जैसे उस मन्त्रीने दंड पाया था और मारा गया था। बादशाह ग्रीक ने पूछा कि उस मन्त्री ने कौनसा कर्म किया था जिस कारण वह मारा गया था। मन्त्री ने विनय की कि जो आप ध्यान धरकर सुनें तो इस कहानी को मैं वर्णन करूं॥ इति तेंतालीसवां प्रदीप॥

अथ चतुश्चत्वारिंशः प्रदीपः।

कुकर्मी मन्त्री का दृष्टान्त॥

किसी राजकुमार को आखेट का बड़ा प्रेम था और उस का पिता उससे बड़ी प्रीति करता और जिस बात में उसकी प्रसन्नता होती उसे कभी टुलखता न था। इसी हेतु से मन्त्री से कहा कि कभी आखेट में इससे अलग न होना। एक दिन वह राजकुमार शिकार को गया। शिकार खेलनेवाले जो उसके साथ थे उन्होंने एक बारहसिंगा उस वनसे निकाला तब राजकुमार ने उसके पीछे घोड़ा दौड़ाया और कई कोस तक उसका पीछा किया फिर थकित होकर ठहरगया और इच्छा की कि यहां से लौट उसी स्थानपर जावे जहां से घोड़ा दौड़ाया था और अपने मन्त्री से जाकर मिलें परन्तु राह भूलने से न पहुंच सका। उसने घोड़े को ठहराकर बहुत देखा पर मार्ग नहीं पाया। तदनन्तर उसने क्या देखा कि एक स्त्री अति सुन्दरी रुदन कर रही है। उसने स्त्रीसे पूछा कि तू कौन है और क्यों रोरही है? स्त्री ने कहा कि मैं हिन्दुस्तान के राजा की पुत्री हूं, मैं घोड़ेपर सवार होकर जाती थी पर अक-

वर को दिलवादीं। फिर एकान्त स्थानमें जाय, सब सा-
ग्री पकने की मँगवाय, मन्त्री को आज्ञादी कि मेरे सम्मुख
न मछलियों को बनाओ। मन्त्री ने उस मकान के किवाड़
न्दकर और उन मछलियो को बनाने लगा। जब वे मछ-
लियां एक ओर से भुनकर लाल होगईं तब उनको दूसरी
ओर पलटा तो पलटतेही उस एकान्त स्थलकी दीवार फट
ई और उसमें से उस सुन्दरी की जगह एक हब्शी सेवकों
के समान हरी भरी छड़ी लेकर निकला और उस मछलियों
के पात्र को छड़ी से छूकर बड़े भयङ्कर शब्द से बोला कि
हे मछलियो! तुम अपने वचनपर स्थिरहो? उन मछलियो ने
अपने शिरों को उठाकर कहा कि हम तो उसी बातपर हैं।
इतनी बात कहतेही हब्शी ने उस पात्रको उलट कर मछलियां
फेंकदीं और आप उसी फटी दीवार में घुस होगया। बादशाह
ने यह चरित्र देखकर मन्त्री से कहा कि यह आश्चर्यजनक
घटना बिना भेद के नहीं है और मछलियां भी कुछ चिह्न
जानपड़ती हैं। मै चाहता हूं कि इस भेदको विदित करूं।
फिर उस धीवर को बुलवाकर पूछा कि तुम वे रंगीन मछ-
लियां कहांसे लाये थे? उसने उत्तर दिया कि मैं उनको उस
तालाब से पकड़ कर लाया था जो चारों ओर टीलों से घिरा
है। बादशाह ने मन्त्री से पूछा कि तैंने वह तालाब देखा है?
मन्त्री ने कहा कि यद्यपि मैं उस पहाड़ के चारोंओर साठवर्ष
से शिकार खेलने को जाया करता हूं परन्तु मैंने वहां कोई
तालाब नहीं देखा है। फिर बादशाह ने धीवरसे पूछा कि वह
तालाब यहां से कितनी दूर पर है? उसने उत्तरदिया कि यहां

स्मात् नींद के वश हो गिरपड़ी और घोड़ा वन में किसी ओर भागगया न-मालूम वह कहां है। राजकुमार को उसका वृत्तान्त सुन दया आगई। उसने उसको अपने घोड़े पर आगे बैठाली और वहां से चला। जब एक वनके निकट पहुँचा तो उस स्त्रीने किसी बहाने से उतरने की इच्छा की तब राजकुमार ने उसको उतार दी और आप भी उसके साथ वन को चला परन्तु थोड़ीही दूर गया था कि उस स्त्री ने एक मकान के पास जाकर पुकारा कि हे बच्चा! प्रसन्न हो मैं तुम्हारे लिये एक तरुण हृष्टपुष्ट मनुष्य का शिकार करके लाई हूं और उस के प्रत्युत्तर में यह भी सुनाई दिया कि हे माता! वह कहां है उसे शीघ्रही हमें खाने को देवो हम भी भूखे मररहे हैं। राजकुमार यह शब्द सुन अतिभयभीत हुआ और कंपायमान हो, शीघ्रही अश्वपर सवार होकर चल दिया। उस स्त्री ने लौट कर देखा कि वह शिकारही हाथसे जाता रहा तो फिर भाग कर उस राजकुमार से कहा कि तू भयभीत हुआ कौनहै और किसे ढूंढ़ता है बता? राजकुमार ने कहा कि मैं अपना मार्ग ढूंढ़ता हूं। वह बोली तू परमेश्वर पर भरोसा रख कि वह तेरी कठिनता को दूर करेगा। राजकुमार को विश्वास न हुआ कि कदाचित् इस स्त्रीने मुझे धोखाही दिया हो फिर उसने दोनों हाथ उठाकर परमेश्वरसे प्रार्थना की कि हे परमेश्वर! जो आप सबपर बलवान्हैं तो मुझे बचाओ और कठिन वैरीसे छुटाओ। इस प्रार्थना के करतेही वह मनुष्यभक्षिणी उद्यानवन की ओर चली गई और उस राजकुमार को कुछ मार्ग देखपड़ा जिस से शीघ्रही वह अपने स्थान को पहुँचगया और अपने पिता

से तीनघड़ी के रास्तेपर है । बादशाह ने यह बात सुन ...
समय जब कि थोड़ासा दिन शेष रहगया था अपने सभासद
को साथ ले उस धीवर के पीछे होलिया और उन्हीं पहाड़
पर चढ़गया । जब उस पहाड़ के दूसरी ओर उतरा तो वह
एक बहुत बड़ा वन दृष्टि में पड़ा कि कभी उसको किसीने भ
नहीं देखा था । फिर बादशाह ने कुछ दूर आगे जाकर चारों
ओर टीलों से घिरा वही तालाब देखा । उसका जल
था और उसमें उसी प्रकार की चाररंग की बहुतसी मछलिय
भी थीं । बादशाह उसी तालाब के तटपर उतरा और उ
मछलियों को देख अति विस्मित हुआ । फिर अपने सभासद
और सरदारों से पूछा कि तुमने फिर भी कभी यह तालाब
देखा था ? उन सबों ने विनय की कि हमने तो कभी भी इस
तालाब को नहीं देखा और न सुना । बादशाह ने कहा कि
जबतक मैं इस तालाब और चाररंगकी मछलियोंका वृत्तान्त
अच्छे प्रकार से न जानूंगा तबतक यहां से न जाऊंगा । यह कह
आज्ञादी कि सब मनुष्य इस तालाब के चारों ओर उतरें ।
फिर उस तालाब के चारोंओर डेरा खड़ा किया और जब
सायंकाल हुआ तब बादशाह अपने डेरे में आया और मन्त्री
से कहने लगा कि मैं इस विषय में आश्चर्यित हूं कि एकहीबेर
यह तालाब कैसे देखपड़ा और उस हब्शी का मेरे एकान्त
स्थलमें आना और मछलियों का बोलना किस कारण हुआ ?
इस बातमे मेरा चित्त व्याकुलहै इसलिये मैंने यह शोचाहै कि
मैं अपनी सेना को छोड़ अकेला होजाऊं और इस घटना का
पता लगाऊं । इसलिये तुम यहां रहना और इस भेद को किसी

से मार्ग का समस्त समाचार कह सुनाया। बादशाह यह सुन मन्त्री से बहुत अप्रसन्न हुआ और उसे प्राण से मरवा डाला। इसप्रकार वह मन्त्री इस मन्त्रीकी कहानी कहके फिर दुबां वैद्यकी बातें बादशाह से कहनेलगा कि मैंने यह अच्छे प्रकार से सुना है कि वह भेदिया है, आपके किसी वैरीने इसे भेजा है। यद्यपि आपको इसने किसी उपाय से नीरोग किया है परन्तु उस औषध के गुणसे आपको ऐसा कोई दुःख पहुँचेगा कि आपके प्राणों पर आबनेगी। बादशाह निर्बुद्धि था वह मन्त्री के डाह और वैर को यथार्थ प्रतीत न करसका और मन्त्री के बहकाने से उसका चित्त दुबां वैद्यसे फिरगया और कहनेलगा कि हे मन्त्री! तू सत्य कहता है वह वैद्य मेरे मारनेकोही आया है। किसी समय मुझको कोई ऐसी औषध सुँघावेगा कि जिससे मेरे प्राण अन्तको प्राप्त होंगे। मेरे चित्त में भी अब यह बात दृढ़ होगई। जब मन्त्री ने देखा कि मेरा मन्त्र चलगया तो बादशाह से उस वैद्य के मारने की आज्ञा लेली। फिर उस वैद्य को बुलाकर बादशाह के साम्हने कर दिया। वह दुबां वैद्य बोला कि आपने मुझे किसलिये बुलवायाहै? बादशाहने कहा कि तू सब जानताहै जिसलिये बुलवाया है। वह बोला मुझे मालूम नहीं आप मुझे बताइये। तब बादशाहने कहा कि मुझे तेरे छल का अच्छी प्रकार पता मिल गया है कि तू किसीका भेदिया (जासूस) बनकर मुझे मारने आया है इसलिये मैं तुझे मरवाकर विपत्ति से छूटूंगा। यद्यपि वैद्यने अपनी निर्दोषता प्रकट की पर कुछ मतलब न निकला। तब दुबां सोचने लगा कि इस बादशाह को लोगों ने

से प्रकट न करना। मन्त्री ने बादशाह को बहुत समझाया कि इस विषय में अत्यन्त भय है क्या आश्चर्य है कि श्रम के पश्चात् भी यह भेद आपको न मालूम हो। आप क्यों इस श्रम और भय में पड़ते हैं। बादशाह ने उसका कहा न माना और राजसी वस्त्र उतार कर शिकार के वसन पहन, खड्ग हाथ में ले रात के समय में जबकि सब सेना के मनुष्य बेसुध सो रहे थे तब डेरे से निकल कर पहाड़की ओर चला और अत्यन्त सुगमता से उस पर चढ़ दूसरी ओर उतरगया और एक बड़े वन की ओर चला। इतने में सबेरा हुआ तो उसने सूर्य के प्रकाश मे एक अति उत्तम बहुत बड़ा मकान देखा तो अतिप्रसन्न हुआ और विचारा कि वहां के जाने से इसका भेद भी अवश्य मिलेगा। इसके पीछे बादशाह उस मकान के पास गया। वह राजमंदिर के समान अति विशाल काले पत्थर से बना हुआ था और नीचे ऊपर तक उसके लोहे आदि के अति उत्तम और साफ़ चमकीले पत्र जड़े थे कि दर्पण के समान चमकते थे। उसे देख बादशाह को कुछ धैर्य हुआ कि यहां से मेरी अभिलाषा अवश्य सिद्ध होगी। यद्यपि उसे विदित था कि उस गृहका दरवाजा भीतर से खुला हुआ है परन्तु फिर भी उसने ताली बजाई और बहुत बार तक राह देखता रहा कि कोई ताली सुन कर आवेगा। जब कोई भी बाहर न आया तो उसने फिर किवाड़ को खुड़काया तो भी किसीने उत्तर न दिया। तब अति आश्चर्यित हो चित्त में विचारा कि बड़ा पश्चात्ताप है कि ऐसा उत्तम भवन निर्जन वन मे बनाहुआ है और ऐसा

डाहसे सिखाकर मेरा वैरी बनादिया है, बड़ा पश्चात्तापहै कि क्यों मैंने चिकित्साकर इसे आरोग्य किया । यह कह फिर विनयकी पर उसने कुछ न सुनी और दूसरी वार उसे मारने की आज्ञा दी । फिर उस वैद्यने बादशाहसे कहा कि हे स्वामिन् ! यदि निर्दोष मुझे मारोगे तो परमेश्वर से बदला पावोगे । इतना कह धीवरने उस पिशाचसे कहा कि जो शोक और उस दुवां वैद्य में हुई वही मेरे और तेरे में है । जिस समय वधिक अपने स्वामीकी आज्ञानुसार उस वैद्यको मारने लगा तब सब सभासदों ने उसको निरपराध मरता समझ बादशाह से बहुतसी प्रार्थना की परन्तु बादशाह ने उन सब को झिड़कके ऐसा उत्तर दिया कि फिर उनको इस विषय में कहने की आवश्यकता न रही । जब दुवां वैद्यने देखा कि मैं विन अपराधही माराजाताहूं तो बादशाह से विनय की कि हे स्वामिन् ! मुझे इतना तो अवकाश दीजिये कि अपने घर पर जाकर अन्तिम शिक्षा देआऊं और अपनी पुस्तकें किसी अधिकारी मनुष्य को देआऊं और उन पुस्तकों में से एक पुस्तक जो अपूर्व है वह आपके पुस्तकालय के लिये ले आऊं । बादशाह ने कहा वह कौनसी ऐसी पुस्तक है कि जिसकी तू ऐसी बड़ाई करता है । वैद्यने कहा कि उसमें बहुत भेदकी बाते हैं । उसमे से एक यह भी बात है कि जब मेरा शिर काटा जावे तब उस पुस्तक को खोल उसके छठे पत्र के बायें सफे की तीसरी पंक्ति को पढ़कर जो जो प्रश्न आप करेंगे उन सब का उत्तर मेरा शिरही देगा । बादशाह यह बात सुन अति आश्चर्य में हुआ और ऐसी अपूर्व वस्तु के देखने

एक भी जीव नहीं है जो बाहर आ मुझे उत्तर देवे जिससे इस स्थान का भेद मिले। फिर कुछ देर विचार कर उस मंदिर के भीतर चलागया और ड्योढ़ी में पहुँच बड़े शब्द से कहा कि इसके भीतर कोई मनुष्य है जो अतिथि के रहने के लिये कोई स्थान दे ? उसके भी उत्तर में कोई शब्द न सुन पड़ा तो अधिक आश्चर्यित हुआ और ड्योढ़ी के भीतर जाय देखा कि वह बड़ाभारी घर है परन्तु उजाड़ और निर्जन है। फिर वह बड़े चौगान को लांघकर दालान में गया जिसमें रेशमी कालीन बिछा हुआ था और चारों ओर से वह मकान काले वस्त्र से मढ़ाहुआ था। उसके दरवाजों के पड़दे जड़ाऊ मखमल के थे जिनमें सुनहरी और रुपहरी बूटे कढ़ेहुये लटकरहे थे। वहां बारहदरी में एक कुंड था जिसके चारों कोनो में सुनहले चार शेर बने हुये थे और उनके मुखसे फुहारे छूटते थे। जब उनका जल संगमरमर के फ़र्श पर गिरता था तो सहस्रों टुकड़े हीरे के और असंख्य मणि माणिक्य दृष्टिपड़ते थे तथा उस कुण्ड के बीच में एक फ़व्वारह इतना ऊंचा उठता था कि बारहदरी की छततक पहुँचता था। उस फ़व्वारह में कुछ अरबी अक्षरोंमें खुदा हुआथा। उस स्वच्छ भवनमें उत्तम उत्तम तीन बागभी अत्यन्त शोभायमान थे। जिनमें नानाप्रकार के उत्तम फल, सुगंधित पुष्प और अनेक प्रकार के उत्तम उत्तम सामान उचित स्थानोंपर रक्खे हुये थे जिससे वह बाग चित्तको अत्यन्तही आनन्ददायक लगता था। वहां नाना प्रकार के पक्षी वृक्षोंपर प्रियवाणी बोल रहेथे और उन्हींमें रात्रि दिन रहते थे क्योंकि उन वृक्षों पर चारों

ओर जाल पड़ेहुये थे कि जिससे कोई भी पक्षी बाहर नहीं जासक्ताथा। बादशाह एक मकान से दूसरे मकान में जाता और सैर करता तथा हरेक उत्तम वस्तुको देखकर प्रसन्न होता इतना फिरा कि थकित होगया। तदनन्तर एक मकानमें बैठ बागका तमाशा देखनेलगा कि दैवयोग से एक दुःखित शब्द सुनपड़ा। कई बार उसने ध्यानकर सुना कि कोई मनुष्य अति दुःखित हुआ अपनी व्यथा कहरहा और अपने खोटे भाग्यको धिक्कार देरहाहै। बादशाहने उसके क्लेशका वृत्तान्त सुन उस मकानका पड़दा उठाया और देखा कि एक रूपवान् युवा पुरुष बादशाही वस्त्र पहने हुये एक ऊंचे स्थानपर जो सिंहासनकेसमान विदित होताहै बैठाहुआ अतिविलाप करता है। बादशाहने उसके निकट जाकर प्रणाम किया। उसने कहा मुझे क्षमा कीजिये कि मैंने उठके तुम्हारा आगत स्वागत न किया, मैं लाचार हूं, तुम कुछ बुरा न मानना। बादशाहने कहा कि मैं तुम्हारे इस शील से अत्यन्त प्रसन्न हुआ हूं, कोई ऐसा कारण होगा कि आप नहीं उठसके परन्तु तुम्हारे क्लेशका हाल सुन मुझे अतिदुःख हुआ है। मैं केवल तुम्हारी सहायता के वास्ते यहां आया हूं अपने दुःख से मुझे शीघ्रही विदित कीजिये कि मैं उसका उपाय करूं। मुझे विश्वास है कि तुम अपना वृत्तान्त अवश्य कहोगे। पहिले तुम उस तालाब का वृत्तान्त वर्णन करो जो यहां से समीपहै और उसमें चार रंगकी मछलियां हैं फिर इस मन्दिर का वृत्तान्त कहो कि यह किस ने बनाया है और तुम इस हाल से अकेले इस स्थान पर क्यों हो। वह यह बात सुन रोया और कहने लगा कि मैं

सजाहुआ देखकर अतिआश्चर्यित हुआ। फिर जहां वह हब्शी पड़ाहुआ था वहां गया और एक हाथ खांड़े का ऐसा मारा कि वह हब्शी मरगया। फिर उसकी लोथ खैंचकर कुएं में डाल दी और आप उसी जगह जहां वह हब्शी पड़ा था खड्ग लेकर इस विचारसे लेटरहा कि समय पाय उस जादूगरनी को भी मारूंगा। जब वह जादूगरनी मकान में आई तो पहिले वहांही गई जहां कि कालेद्वीपों का बादशाह था। फिर उस बेचारे को मारना आरम्भ किया यहांतक कि उसके रुदन करने से सारा मकान कँपने लगा। वह बेचारा कितनी ही उसे शपथें देदे कहता था कि मुझपर दयाकर, परन्तु वह दुष्ट अभागिनी स्त्री सौ चाबुक मारे विना न रही। फिर उस पर कम्मल डाल, सुनहरा वस्त्र पहिराकर फिर शोकागार में गई और अपने प्यारे को सुनाने के लिये अपनी प्रीति और विरहका हाल वर्णन करनेलगी कि क्या अनर्थ है कि तैंने अपनी अप्रीति से मेरा चैन खोदिया? हे मेरे प्यारे। इतने अन्याय होने पर भी मुझे बुरा भला कहनेसे नहीं रहता है कि मैं अत्यन्त निर्दयीहूं। जब मैं तुझे ऐसी दशा में देखतीहूं तो मुझको बहुत क्रोध होता है और चाहतीहूं कि उसको इससे अधिक मारा करूं और उससे तेरा बदला लूं। फिर कहनेलगी कि हे प्रिय! अब तू चुप और न बोलने से चाहता है कि मैं मरजाऊं पर परमेश्वरके वास्ते एक बात तो मुझसे कह कि मुझे धैर्य हो। उस बादशाहने जो उसके प्यारे के स्थान पर था अपने को ऐसा बनाया कि जैसे कोई निद्रासे जगे। फिर हब्शियों के शब्द के समानही उस रानी को उत्तर दिया कि

एक भी जीव नहीं है जो बाहर आ मुझे उत्तर देवे जिससे इस स्थान का भेद मिले । फिर कुछ देर विचार कर उस मंदिर के भीतर चलागया और ड्योढ़ी में पहुँच बड़े शब्द से कहा कि इसके भीतर कोई मनुष्य है जो अतिथि के रहने के लिये कोई स्थान दे ? उसके भी उत्तर में कोई शब्द न सुन पड़ा तो अधिक आश्चर्यित हुआ और ड्योढ़ी के भीतर जाय देखा कि वह बड़ाभारी घर है परन्तु उजाड़ और निर्जन है। फिर वह बड़े चौगान को लांघकर दालान में गया जिसमें रेशमी क़ालीन बिछा हुआ था और चारों ओर से वह मकान काले वस्त्र से मढ़ाहुआ था। उसके दरवाज़ों के पड़दे जड़ाऊ मख़मल के थे जिनमें सुनहरी और रुपहरी बूटे कढ़ेहुये लटकरहे थे। वहां बारहदरी में एक कुंड था जिसके चारों कोनों में सुनहले चार शेर बने हुये थे और उनके मुखसे फुहारे छूटते थे। जब उनका जल संगमरमर के फ़र्श पर गिरता था तो सहस्रों टुकड़े हीरे के और असंख्य मणि-माणिक्य दृष्टिपड़ते थे तथा उस कुण्ड के बीच में एक फ़व्वारह इतना ऊंचा उठता था कि बारहदरी की छततक पहुँचता था। उस फ़व्वारह में कुछ अरबी अक्षरोंमें खुदा हुआथा। उस स्वच्छ भवनमें उत्तम उत्तम तीन बाग़भी अत्यन्त शोभायमान थे। जिनमें नानाप्रकार के उत्तम फल, सुगंधित पुष्प और अनेक प्रकार के उत्तम उत्तम सामान उचित स्थानोंपर रक्खे हुये थे जिससे वह बाग़ चित्तको अत्यन्तही आनन्ददायक लगता था। वहां नाना प्रकार के पक्षी वृक्षोंपर प्रियवाणी बोल रहेथे और उन्हींमें रात्रि दिन रहते थे क्योंकि उन वृक्षों पर चारों

सिवाय परमेश्वरके कि जो सर्वोपरिहै किसीको सामर्थ्य और बल नहीं कि मुझे धैर्य दे । जादूगरनी इस बात को कि जिस की उसे आशा न थी सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुई और बोली कि हे स्वामी ! यह तुमनेही उत्तर दिया कि कुछ मुझे धोखाही पड़ा । बादशाहने कहा कि हे दुष्ट स्त्री ! क्या तू इस योग्य है कि तेरे प्रश्नका कोई उत्तरदे ? रानी ने कहा कि हे मेरे प्रियतम ! मुझसे ऐसा कौन अपराध हुआ हैं जो तुम ऐसा कहते हो । उसने कहा कि तेरे भर्ता के चिल्लाने से जिसको कि तू प्रतिदिन मारा करती है मेरा सोना और आराम करना बन्द होगया है, मैं तो अबतक अच्छा और नीरोग होगया होता और वार्ता करनेकी भी सामर्थ्य अच्छेप्रकार आजाती परन्तु तैंने उसपर जादू कररक्खा है और उसे प्रतिदिन मारा करती है इस तेरे अन्यायसे मेरा जी नहीं चाहता कि मैं तुझसे बोलूं और तेरी बातका उत्तर देऊं । जादूगरनी ने कहा कि जो तुम्हारी प्रसन्नता इसी में है कि मैं उसे दण्ड देना छोड़दूं और उसे पहले स्वरूप में लाऊं तो मैं अभी ऐसा करसक्ती हूं । बादशाह ने कहा हां हां मैं यही चाहताहूं कि तू अभी जाकर उसे उसी रूपमें करदे जिससे उसके रोने से मेरा जी न बिगड़े । रानी तुरंतही उस शोकागार में गई और एक प्याले मे जल भर करके कुछ पढ़ा जिससे वह पानी उबलने लगा फिर जहां उसका पति था वहां गई और उस पर वही जल छिड़का और कहा कि यदि परमेश्वर ने तेरा स्वरूप ऐसाही बनाया है और वह तुझ से प्रसन्न है तो तू इसी दशा में रह और जो तेरा यह स्वरूप नहीं है तो तू मेरे इस

ओर जाल पड़ेहुये थे कि जिससे कोई भी पक्षी बाहर नहीं जासक्ताथा। बादशाह एक मकान से दूसरे मकान में जाता और सैर करता तथा हरेक उत्तम वस्तुको देखकर प्रसन्न होता इतना फिरा कि थकित होगया। तदनन्तर एक मकानमें बैठ बागका तमाशा देखनेलगा कि दैवयोग से एक दुःखित शब्द सुनपड़ा। कई बार उसने ध्यानकर सुना कि कोई मनुष्य अति दुःखित हुआ अपनी व्यथा कहरहा और अपने खोटे भाग्यको धिक्कार देरहाहै। बादशाहने उसके क्लेशका वृत्तान्त सुन उस मकानका पड़दा उठाया और देखा कि एक रूपवान् युवा पुरुष बादशाही वस्त्र पहने हुये एक ऊंचे स्थानपर जो सिंहासनकेसमान विदित होताहै बैठाहुआ अतिविलाप करता है। बादशाहने उसके निकट जाकर प्रणाम किया। उसने कहा मुझे क्षमा कीजिये कि मैंने उठके तुम्हारा आगत स्वागत न किया, मैं लाचार हूं, तुम कुछ बुरा न मानना। बादशाहने कहा कि मैं तुम्हारे इस शील से अत्यन्त प्रसन्न हुआ हूं, कोई ऐसा कारण होगा कि आप नहीं उठसके परन्तु तुम्हारे क्लेशका हाल सुन मुझे अतिदुःख हुआ है। मैं केवल तुम्हारी सहायता के वास्ते यहां आया हूं अपने दुःख से मुझे शीघ्रही विदित कीजिये कि मैं उसका उपाय करूं। मुझे विश्वास है कि तुम अपना वृत्तान्त अवश्य कहोगे। पहिले तुम उस तालाव का वृत्तान्त वर्णन करो जो यहां से समीपहै और उसमें चार रंगकी मछलियां हैं फिर इस मन्दिर का वृत्तान्त कहो कि यह किस ने बनाया है और तुम इस हाल से अकेले इस स्थान पर क्यों हो। वह यह बात सुन रोया और कहने लगा कि मैं

जादू से जैसा कि पहिले था वैसाही होजा। इतना कहते ही वह बादशाह अपने पहिले स्वरूप में आगया और अति प्रसन्नता से उठ खड़ा हुआ और परमेश्वर का धन्यवाद देने लगा। जादूगरनी ने उससे कहा कि इस भवन से शीघ्रही निकलजा फिर यहां कभी न आना नहीं तो माराजायगा। वह इसका उत्तर दिये विना शीघ्रही वहां से चलदिया और किसी मकान में जाय छिपके बैठरहा और इस अद्भुत चरित्र के देखने की लालसा रख परमेश्वर का स्मरण करने लगा। उसे विश्वास था कि वह बादशाह सब कार्य कर मेरे ढूंढ़ने को अवश्य आवेगा। फिर वह जादूगरनी वहां से उस शोकागार में आई और बादशाह से कि जिसको हब्शी जानतीथी कहा कि मैंने आपकी आज्ञानुसार उसको अच्छा करदिया अब तुम उठो जिससे मुझको धैर्य होवे। उस बादशाह ने फिर हब्शी के समान ऊंचे स्वर से कहा कि यह जो तैंने किया वह मेरे नीरोग होने के लिये पर्याप्त नहीं है अभीतक तेरा अन्याय दूर नहीं हुआ है। उसने कहा हे मेरे हब्शी प्यारे! आपका क्या प्रयोजन है? बादशाह ने कहा कि तू सम्पूर्ण नगर को रहनेवालों समेत जिसको तैंने जादू से उजाड़ कररक्खा है अपनी अपनी योनि में ला। प्रतिदिन अर्धरात्र के समय सब मछलियां शिर निकाल निकाल कर शाप देती हैं जिससे मैं नीरोग नहीं होताहूं। तू शीघ्र जा और उन सबों को पूर्वरूप में ला। जब यह काम कर आवेगी तो तुझे मैं अपना हाथ दूंगा। उस समय तू मुझे सहारा देना और उठाना। रानी ने अपने प्यारेसे ऐसी बातें सुन, अत्यन्त

अपने वृत्तान्त को क्या वर्णन करूं। फिर उसने अपना वस्त्र ऊपर उठाया तो बादशाहने देखा कि वह शिरसे नाभितक आदमी है और कमर से चरणतक काले पत्थर का बनाहुआ है। यह देख बादशाह अति विस्मित हुआ और उस मनुष्य से कहा कि मैं तो यहांकी बहुतसी वस्तु देख चिन्ता करता था परन्तु तुमने मुझे यह हाल दिखाकर अति विस्मित और विह्वल किया। परमेश्वर के लिये अपना वृत्तान्त शीघ्र ही कहो। मालूम होता है कि वह रंग विरंगी मछलियां इसी वृत्तान्त से सम्बन्धित हैं। आप मुझसे अवश्य कहिये क्योंकि जब कोई दुःखित मनुष्य अपने क्लेशको वर्णन करता है उस समय उसे धैर्य प्राप्त होता है। उसने कहा यद्यपि मुझे अपने वृत्तान्त कहने की सामर्थ्य नहींहै परन्तु आपकी आज्ञानुसार कहता हूं॥ इति पैंतालीसवां प्रदीप॥

अथ षट्चत्वारिंशः प्रदीपः।

काले द्वीपों के बादशाह का दृष्टान्त॥

**अलौकिकैव घटना स्त्रीणां वै दृश्यते यथा॥**
**प्रसुप्तं स्वपतिं हित्वा रेमे या पाकशासिना ४३॥**

अर्थ। स्त्रियों की बड़ीही अलौकिक दुर्घट घटना (चेष्टा) दिखाई देती है जैसे काले द्वीपों के बादशाह की स्त्री उसे सोता छोड़ रसोइये से रमण करतीथी ४३॥ दृष्टान्त॥ शहरज़ादने शहरयार से कहा कि उस पुरुषने अपना वृत्तान्त इस प्रकार कहना आरम्भ किया कि मेरा पिता महमूदशाह काले द्वीपोंका बादशाह था। उसकी ५ ९५।

प्रसन्न होकर कहा बहुत अच्छा ऐसाही करूंगी । फिर उसने शीघ्रही उस तालावके तटपर जाय थोड़ा जल ले मंत्र पढ़ उस तालाव पर छिड़का, जल छिड़कतेही वे सम्पूर्ण मछलियां अपने अपने स्वरूप में आगईं और सब उसके जादू से छूटे। घर, दूकानें, मनुष्य सहित पूर्ववत् वसगये । उन्होंने अपनी अपनी वस्तु जहां छोड़ी थीं वे ज्यों की त्यों पाईं। बादशाह की सभा और सरदार कि जो नगर के निकट उतरे थे वे वहुत दूर होगये और अपने को बस्ती के बीच देखके अत्यन्त प्रसन्न हुये । वह जादूगरनी सबको पूर्वस्वरूप में लाकर उस शोकागार में गई और वड़े शब्द से बोली कि हे प्राणनाथ! मैंने आपकी आरोग्यता और जीवन के निमित्त सबको पूर्व-रूप में करदिया है अब आप उठिये और अपना हाथ मुझे दीजिये तब बादशाह ने उसे हब्शियों की वाणी से कहा कि आगे आ। जब वह समीप आई तो उसने शीघ्रता से उसके एकही हाथ ऐसा फटकारा कि वह प्राणरहित होगई। फिर उसकी भी लोथ उसी कुएं में डाली और आप उस बादशाह को ढूंढ़ने लगा और धैर्य दे बोला कि अब तू निर्भय हो और उससे न डर । तब तो उसने इनको धन्यवाद दिया और सहस्रों आशीर्वाद दे कहा कि आपने मुझको पुनर्जन्म दान दिया है। अब मुझे आज्ञा हो और आप भी मेरे स्थान पर पधारें और कुछ भोजन करें । बादशाह बोला कि क्या तुम मेरे नगर को निकट नहीं जानते हो? वह बोला हां तुम्हेंही निकट मालूम देता है । बादशाह ने कहा कि मैं दो चार घड़ी में ही तो यहां आया था। वह बोला अब आपका देश

क बीच थी जहां कि अब वह तालाबहै। अब मेरे इस वृत्तान्त से तुमको इन सबका हाल व्योरेवार विदित होजावेगा। हे बादशाह! जब मेरा पिता ७० वर्षका होकर मरगया तो उसकी जगह मैं सिंहासन पर बैठा। मैंने अपने चचा की पुत्री के साथ विवाह किया। वह स्त्री मुझसे बहुत प्रीति करती थी उसीप्रकार मैं भी उसे चाहताथा। पांच वर्ष तक हम प्रीतिपूर्वक रहे। इसके पश्चात् मैंने उसकी प्रीति में कुछ अन्तर पाया। एकदिन सवेरे के भोजनके पश्चात् वह स्नान करने गई और मैं जाकर एक कमरे में लेट रहा। फिर दो बांदियां जो उस रानी के पंखा हिलाने के वास्ते नियतथीं मेरे पासआकर एक शिरके और एक पांवके निकट बैठगई और मेरे आनन्द के हेतु पंखा करने लगीं। इसके पीछे वे मुझे सोता जान परस्पर वार्त्ता करने लगीं। मैं भी जागताही था परन्तु अपने को सोया हुआ बनाकर उनकी बातें सुनने लगा। एकने दूसरी से कहा कि हमारी रानी अतिनिर्दयी है कि ऐसे रूपवान् और कोमल बादशाह को प्यार नहीं करती है। दूसरी ने यह सुनकर उत्तर दिया कि तू सत्य कहती है, नहीं जान पड़ता कि रानी इसे अकेला छोड़ रात्रि को कहां जाती है और इसको यह बात मालूम भी नहीं है। पहिली चेरी ने कहा कि इस ग़रीब को उसके जाने का हाल किसप्रकार विदित हो? रानी तो प्रतिरात्रि इन्हें शर्बत में नशा मिलाकर पिलाती है उसके नशे में ये ऐसे बेसुध होजाते हैं कि कुछ खबर नहीं रहती और वह यह अवकाश पाकर जहां चाहती है तहांही चलीजाती है और फिर प्रातःकालही आकर बादशाह को कुछ सुगंधित वस्तु

एक वर्षभर की राहपर है। उसने अपने जादू से उसे पास ला रक्खाथा। अब आप खेद न कीजिये मैं आपका सर्वथा सहायक हूं। आपने मेरा ऐसा भारी उपकार किया है कि जन्मभर न भूलूंगा। फिर उस बादशाह ने कहा कि मेरे पुत्र नहीं है इससे मेरे मरनेपर मेरे राज्यासन पर तुमहीं बैठोगे यह कहकर यात्राकी सामग्री साथले वहां से चले। जो जो वस्तुएं कालेद्वीपों के बादशाह के यहां उत्तम थीं साथ लीं और पचास सवार तथा अन्य भी सामान ले यात्रा की। फिर तीन सप्ताह वहां रहकर अपने नगर को चले और कुछ दिन में अपनी राजधानी के निकट पहुँचे। बादशाह के सब सरदार समाचार पा सेना तैयारकर उनकी अगवानी लेने को आये और राजकाज तथा प्रजा की कुशल सुना बड़ी धूमधाम के साथ नगरमें आये तदनन्तर बादशाह महलों में पधारे। फिर दूसरे दिन सवेरेही सब सरदारों को इकट्ठे कर कालेद्वीपों के बादशाह का अद्भुत वृत्तान्त सुनाकर कहा कि इसीलिये मुझे देरहुई है। मैं इसको अपना राज्य देऊंगा- यह भी सबको सुनादिया॥ इति छियालीसवां प्रदीप॥

अथ सप्तचत्वारिंशः प्रदीपः।

दासो दासी चाप्यमीना जुबैदा एकत्रासन् योगिनश्च त्रिकाणाः॥ राजा मन्त्री जाफरश्चेति सर्वे गाथास्स्वीया वर्णयामासुरेवम् ४४॥

अर्थ। दास (मजदूर), दासी (साकी) और अमीना, जुबैदा ये दोनों बहिन और [illegible] ने योगी तथा राजा और

सुँघाकर फिर चैतन्य कर लेती है। हे प्रियमित्र ! मुझे यह बा
सुन इतना खेद हुआ कि कुछ कहा नहीं जाता है। उस सम
में मैंने क्रोध को थांभा और इस उपाय से उठा कि मानों सच
मुचही सोता हुआ उठा हो। फिर वह रानी स्नान करके आ
और रात्रि को भोजन कर मैंने शयन करने की इच्छा की
तो वह वहही प्याला कि जिसे सदैव पिलाती थी मेरे पिलाने
को लाई। मैंने उसके हाथ से ले लिया और उसकी दृष्टि
बचाय खिड़की से पृथ्वी पर फेंक दिया और खाली प्याला
उसके हाथ में दिया कि वह यह जानले कि मैंने पीलिया
तदनन्तर हम दोनों शय्यापर सोरहे। रानी मुझे सोता जान
शय्या परसे उठी और उसने एक मंत्र पढ़ा और मेरी ओर
मुख करके कहा कि ऐसा बेसुध सोरह कि कभी न जागे
फिर शीघ्रही वस्त्र पहिन उस कमरे के बाहर आई। मैं भी
उसके बाहर निकलते ही उठा और वस्त्र पहिन, खड्ग हाथ में
ले उसके पीछे पीछे चला। इतना पास और मिलाहुआ उसके
साथ जाताथा कि उसके पैरोंका शब्द मुझे सुन पड़ता था
और मैं उसके पैरों के चिह्न के चिह्न पर पैर रखता हुआ बड़े
विचार से उसके पीछे चला था कि उसे मेरे चलने का शब्द
न सुनपड़े। वह कई द्वारो से होती हुई निकली। जिस द्वार
पर वह जाती थी वह उसके मंत्र बल से आपही खुल जाता
था। फिर वह एक द्वार से निकल कर एक पुष्पवाटिका में
गई और वहां से एक छोटे वन में, कि जिसका मार्ग चारों-
ओर सघन वृक्षों से घिराहुआ भी था पहुँची। मैं भी अन्य

जाफर मंत्री ये सब दैववश एकत्र होकर अपनी अपनी कथा इस प्रकार से कही ४४ ॥ दृष्टान्त ॥ बादशाह हारूंरसीद का यह स्वभाव था कि वह अपना वेप बदल कर नगरकी रक्षा के लिये निकलता था । इस बादशाहके नगरमे बुगदाद नगरका एक दास रहता था । वह बड़ा ही ठठोल और वाचाल था । एक दिन वह मजदूरी करनेको चला और बाजार में टोकरा शिर परसे उतार रखकर बैठगया कि कोई उसे भार उठाने के लिये बुलावे । संयोगवश एक परमसुन्दरी स्त्री जाली का वस्त्र अपने मुखपर डालेहुये आई । उसने उससे मुसकराय कहा कि अपना टोकरा उठाकर मेरे साथ चल । वह मजदूर उस स्त्री की मीठी मीठी बातें सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुआ और टोकरा अपने शिरपर रख उसके पीछे होलिया । वह चित्तमें यह कहता हुआ चला कि आजका दिन बहुत उत्तम है कि ऐसी अच्छी स्त्री से काम पड़ा । उस स्त्रीने आगे बढ़ एक बन्द दरवाज़ेपर जाकर ताली बजाई । थोड़ीदेर पश्चात् लम्बी और श्वेत दाढ़ीवाले एक वृद्ध नसरानी ने आकर दरवाजा खोला । उस स्त्रीने कुछ रुपये उसके हाथ में रखदिये । नसरानीने उसका अभिप्राय समझ भीतरसे उत्तम मदिराकी एक बड़ी ठिलिया ला दी । स्त्रीने वह टोकरे में रखवा ली । फिर वहांसे मजदूर के साथ बाजारमें आई और उत्तम उत्तम फल, सेव, नाशपाती आदि और अनेक रङ्गके अतिसुगंधित पुष्प, इत्र तथा स्वादिष्ठ अचार, मुरब्बा, मांस और सूखा हुआ मसाला आदि सामान हर एक दूकान्दार से इतना मोल लिया कि मजदूर के टोकरे में जगह न रही । तब

होगया और वहां से उसे देखने लगा। वह एक पुरुष के साथ टहलतीहुई वार्तालाप करने लगी। मैंने ध्यान धर सुना कि वह यह कहरही है कि मैं तुमको प्राणों से प्रिय समझती हूं और रात दिन तुम्हीं पर मोहित रहती हूं परन्तु इसपर भी तुम मुझे भला बुरा कहते और धिकार ही दिया करते हो इसका कारण मुझे मालूम नहीं होता है। यदि तुम मेरी परीक्षाही लिया चाहते हो तो मैं तुम से इतनी प्रीति रखती हूं कि कहो सो करूं। तुमको मेरी सामर्थ्य भी विदित है कि मैं क्या क्या काम नहीं करसक्तीहूं? यदि आप चाहते हो तो मैं सूर्योदय के पहिलेही इस नगर और उत्तम उत्तम घरों को मैदान करदेऊं कि जिसमें भेड़िये और उल्लू रहनेलगें और पत्थरों को कि जिनकी दृढ़ भीतें बनीहुई हैं कोहकाफ पहाड़ की ओर फेंकदूं। केवल तुम्हारी आज्ञाही चाहतीहूं। वह रानी यह कहती हुई अपने प्रियके कर में कर दिये टहलती हुई उस झाड़ी के निकट जहां मैं छिपरहा था आई। फिर जब उसका प्यारा मेरी ओर से होकर निकला तो उसी समय मैंने म्यान से तलवार निकालकर एक हाथ ऐसा मारा कि उसका शिर कुछ कटगया और वह लड़खड़ाय के गिर पड़ा तब मुझे मालूम हुआ कि वह मरगया। रानी जो मेरे चचाकी पुत्रीथी इसलिये मैंने उसे छोड़दिया और तत्कालही वहां से दबेपैरों लौट आया। रानी को यह बात न मालूम हुई। यद्यपि उसके प्यारे के बहुत भारी घाव लगा था तथापि वह मरा नहीं वह ऐसा होगया था कि न तो जीतों में गिना जाता और न मरों में था। मैंने लौटतीसमय रानी को देखा

मजदूर ने कहा कि यदि मुझे मालूम होता कि आप इतनी वस्तु लेंगी तो मैं एक घोड़ा या ऊंट अपने साथ लेते आता। निदान वह मजदूर टोकरा उठाकर उसके साथ हुआ और एक बड़े मन्दिर के दरवाज़े पर कि जिसके किवाड़ हाथीदांत से जटित थे वे दोनों पहुंचे। स्त्री ने ताली बजाई, जबतक कि दरवाज़ा खुला तबतक मजदूर विचारता रहा कि यह स्त्री सौदा-सुलफ लेनेवाली बांदी है या घरकी मालकिन है। क्योंकि वह सजधज से बांदी नहीं विदित होती थी। इतने में एक स्त्री ने आकर दरवाज़ा खोला। मजदूर उसके अनूप रूप और हावभाव को देख विह्वल होगया और उसके शिरपर से भार गिरने लगा। जो स्त्री उसको अपने साथ लाई थी वह उसकी बेसुधि का तमाशा देखने लगी। दूसरी स्त्री ने कहा कि यह बेचारा मजदूर भार से दबा जाता है घर में शीघ्र लेजा और टोकरा उतरवा ले। तदनन्तर मजदूर के घुसने के पीछे पहली स्त्री ने अन्दर से किवाड़ बन्द करलिये। फिर वे दोनों स्त्रियां मज़दूर सहित एक बडे मकानमे गईं जिसके चारों ओर सुन्दर खंभों के बरामदे बनेहुये थे और उसके बीच में बड़ाभारी दालान था। इसके विशेष एक ओर बैठने का स्थान उत्तम उत्तम वस्तु और बर्तनो से सजा हुआ था। उसमें सन्दल व ऊद की लकड़ी का एक सुन्दर सिंहासन रक्खा था जिसके चारोंओर बहुमूल्य मणिमाणिक जटित बिछौना बिछा था। वहां संगमरमर के कुण्ड से फव्वारे छुटरहे थे। यद्यपि वह मजदूर भार उठाने के कारण थकित होगया था तथापि उत्तम मकान की सजावट देख बहुत प्रसन्न हुआ। और तीसरी

कि वह रोती और पीटती है। मैंने उसके रुदन पर कुछ विचार न कर उसे अकेली वहांही छोड़ अपने गृह में आया और कमरे में शय्यापर जा लेटा उसके मारने से मुझे कुछ धैर्य हुआ और मैं सोरहा। फिर सवेरा हुये रानी को अपने पासही सोती देखी पर अच्छेप्रकार जान पड़ा कि वह सोती न थी वहाना किये थी। मैं उसे इसी दशा में छोड़करके उठ खड़ा हुआ और राजसी वस्त्र पहिन लिये फिर राजसभा में गया। जब दरबार से मंदिर में आया तो उस रानी को शोक के काले वस्त्र पहिने देखी। उसने शिर के बाल खोल लिये और मुझ से बोली कि स्वामी! मुझे शोक की दशा में देख अप्रसन्न न होना। मैंने तीन बुरे समाचार पाये हैं इसीसे मेरी यह दशा है। मैंने पूछा कि प्रिये! वे कौन से समाचार हैं। वह बोली एक तो यह कि मेरी माता मरगई, दूसरा यह है कि मेरा पिता युद्ध में मारागया और तीसरा यह है कि मेरा भाई ऊंचे से गिरकर मरगया। मैंने यह सुनके कुछ शोक न किया क्योंकि मैं सब भेद जानताही था। उसके वर्णन से मुझे सूचित हुआ कि उसको मेरे हाथ से अपने यार के मारे जाने का वृत्तान्त मालूम न था। इसलिये उससे कहा कि यह बात कुछ अप्रसन्नता की नहीं है किन्तु जो तुम ऐसे अशुभ समाचार को सुनकर कुछ शोक न करती तो निस्संदेहही मैं झूठ मानता। तदनन्तर वह एकवर्ष तक इसीप्रकार से कमरे में जाकर रोती पीटती रही। इसके पश्चात् उसने मुझसे कहा कि मैं एक मंदिर अलग बनवाकर उसमें रहा करूंगी। मैंने उसको इस विषय में भी न रोका। फिर उसने एक बड़ाभारी

स्त्री को उस सिंहासन पर बड़ी सजधज से बैठी हुई देखकर तो अपना श्रम भी भूलगया। वहां उसको विदित हुआ कि इस तीसरी स्त्री का नाम जुबैदा है और यही इस घरकी स्वामिनी है और दूसरी स्त्री का नाम साक़ी है तथा वह स्त्री जो सामग्री लाई थी उसका नाम अमीना है। जुबैदा ने कहा कि हे बीबियो! इस बेचारे मज़दूर के शिर से शीघ्रही भार उतारो। तब उसके कहने से साक़ी और अमीना ने टोकरे को उतारा और उसको खाली करने लगीं। जुबैदा ने उस की मज़दूरी से भी अधिक द्रव्य उस मज़दूर को दिया। उस ने वह द्रव्य पाय, अत्यन्त प्रसन्न हो, जाने की इच्छा की परन्तु उन सुंदर स्त्रियों के देखने से उसका चित्त न अघाता था। अबतक वह वहां से चला न था कि अमीना ने भी अपने मुख से वस्त्र उतारा। मज़दूर तो केवल उसकी छबीली चाल और कोमल वाणी परही मोहित था परन्तु अब उसके अनूप रूप और छवि को देखकर और भी खड़ा रहगया। आश्चर्य यह था कि इस गृह में तीन स्त्रियों के सिवाय चौथा कोई न था परन्तु खाने पीने की सामग्री इतनी लाई थी कि ३० मनुष्यों को पर्याप्त थी। जुबैदा उसके खड़े रहने से समझी कि थकगया होगा सुस्ताने के वास्ते ठहरगया है। जब वह चिरकालतक ठहरारहा तो उसकी ओर देखकर कहा क्या तू कुछ और चाहता है? क्या तैंने अपनी इच्छानुसार मज़दूरी नहीं पाई? फिर उसने अमीना से कहा कि इसको कुछ और दे बिदा करो। मज़दूर ने कहा हे स्वामिनी! मैंने मज़दूरी तो बहुत अधिक पाई है परन्तु कुछ विनय किया

मन्दिर गुम्मज़दार वनवाया जो यहां से दिखाई दे रहा है और उसका शोकागार नाम धरा। जव वह गृह वनचुका तो वह अपने प्यारे सहित उस शोकागार में गई और कोई ऐसी औषध अपने विचार से उसे खिलाती रही कि इतना घायल होनेपर भी वह न मरा। वह स्त्री प्रतिदिन उस शोकागार में औषध खिलाने जाती थी परन्तु वह इतने मंत्र और उपाय करने पर भी न तो खड़ा होसका और न उसमें चलने की सामर्थ्य आई और न वातेंही करसका। केवल देखाही करता था। रानी को उसके देखने से धैर्य होता था और उससे प्यार और प्रीति की वातें करकेही अपने मनको धैर्य दिया करती थी। वह दिनमें दो वार उसके समीप जाती और वहुत देरतक वहां रहती थी। यद्यपि रानी का वह वृत्तान्त मुझे विदित भी था तथापि मैं अनजानही वनारहा। एक दिन मैं उस शोकागार में जाय ऐसे स्थान में छिपकर वैठा कि जहां से सव कुछ मैंने सुना और रानी ने मुझे न देखा। वह अपने प्यारे से कहती थी कि मैं अपनी आंखों से तुम्हें ऐसी विपत्ति मे देखकर वहुत दुःखित होती हूं। हे मेरे प्राणप्यारे! मैं नित्य तुम्हारे पास आकर वार्त्ता करतीहूं पर तुम मेरी एक वात का भी उत्तर नहीं देते हो। मैं इसी चिन्ता में मरतीहूं कि तुम कवतक चुपरहोगे। यदि मुझ से एक भी वात करो तो मुझे अत्यन्त धैर्य होवे। जवतक मैं तुम्हारे निकट वैठी रहती हूं तवतक मेरे चित्त में धैर्य रहता है और केवल तुम्हारे देखनेसे ही मै प्रसन्न रहती हूं इसी प्रकार अपने प्यारे से कहती और रुदन करती थी। मैं इतनी विह्वलता

चाहताहूं यदि आप मेरी ढिठाई और अपराध को क्षमाकरें तो। जुबैदा ने कहा—कहो क्या कहते हो। उसने कहा कि मैं तुम्हारे समान रूपवती और सुन्दर स्त्री नहीं पाताहूं इससे में अत्यन्त आश्चर्यितहूं और स्त्रियों के बीच में पुरुषका न होना यह भी आश्चर्य है। जैसा मर्दों में स्त्री का न होना। इस विषय में मजदूर ने उत्तम उत्तम दृष्टान्त कहे अर्थात् जबतक चार मनुष्य इकट्ठे होकर भोजन न करें यह भोजन बेस्वाद है और तबतक खानेवाले अघाते भी नहीं हैं। उसका अभिप्राय यह था कि उन तीनों स्त्रियों मे भोजन के समय चौथे पुरुष का होना आवश्यकीय है। जुबैदा मजदूर की यह बातें सुन बहुत हँसी और कहा कि तू अपनी निर्बुद्धिता की बातें अपने पास रख। केवल हम तीन बहिनें हैं। हम तीनों अपने कार्य को अच्छेप्रकार सिद्ध कर लेती हैं कि कोई दूसरा मनुष्य उसे न जाने और विचार रखती हैं कि कोई हमारा भेद न जाने। मजदूर ने कहा कि हे स्वामिनी! तुम बड़ी बुद्धिमती हो। मुझे बहुत कुछ स्मरण और मालूम है परन्तु अपने दुर्भाग्य से मजदूरी करताहूं। यद्यपि मेरा कार्य अति तुच्छ है तथापि मैं चैतन्य हूं और मैंने बहुतसी इतिहास आदिकी पुस्तकें देखी हैं यदि आज्ञा हो तो कोई इतिहास सुनाऊं? बुद्धिमान् को चाहिये कि वह अपने भेदको चतुर से गुप्त न रक्खे क्योंकि वह भेद गुप्त रखना भलीभांति जानता है। मुझसे भेद कहना इसप्रकार है कि जैसे किसी वस्तुको कोठे में बन्द करादिया हो और उसकी कुञ्जी खोगई हो। जुबैदाको मालूमहुआ कियह मजदूर बड़ा योग्य और समझ-

होकर भी अपने को इस मारपीट से नहीं बचा सक्ता है ! इतना कह शहरयारने कहा कि फिर वह नेत्रों को ऊपर की ओर कर परमेश्वरसे प्रार्थना करनेलगा कि हे सामर्थ्यवान् ! हे सर्वोत्पादक ! यदि तुम्हारी इच्छा और अप्रसन्नता इसी में है कि मुझपर इसीप्रकार अनर्थ हुआ करे तो मैं इसीमें प्रसन्न हूं और धन्यवाद देताहूं । मुझे तुम्हारी ही पूर्ण कृपापर विश्वासहै कि एकदिन अवश्यही मुझे इस दुःखसे छुटावोगे ।जब उस बादशाह ने यह अद्भुत वृत्तान्त सुना तो बहुत चिन्ता करनेलगा और चाहा कि इस बादशाहको इस दुःखसे छुटावें और उस रानी से बदला लें । फिर पूछा कि वह निर्लज्ज जादूगरनी अब कहां है और वह दुष्ट कहां रहता है कि जिसके पास वह प्रतिदिन जाया करती है । बादशाहने कहा कि मैंने पहिले आपसे नहीं कहा कि वह शोकागारमें है । वह शोकागार इसीसे मिलाहुआ है और उसकी राह भी इसी मकानमें आगई है । उस जादूगरनी के रहने का स्थान मुझे मालूम नहीं है परन्तु वह प्रतिदिन मुझे दण्ड देने के लिये प्रातःकाल आती है तदुपरान्त अपने प्यारे के पास जाय उसे किसी प्रकारका अर्क पिलाती है जिससे वह अबतक जीता रहा है । बादशाहने यह सुनके कहा कि कोई भी मनुष्य तुम्हारा सा दुःखी नहीं होगा । यह तुम्हारा अद्भुत वृत्तान्त इतिहास की तरह लिखरक्खा जावेगा । फिर वह बादशाह उस दुःखितबादशाहको आशा भरोसा दे रात्रिहोने पर वहांही सोरहा । फिर दूसरे दिन वह बादशाह छिपकर उस शोकागारमें गया जहां

दार तथा सत्संग करने के योग्य है इसको अपने साथ भोजन कराना चाहिये। फिर हास्य से कहा कि तू जानता है कि हमने अपने हाथों इस भोजन को अत्यन्त श्रम और द्रव्य खर्चकर बनाया है और तैंने कुछ खर्च नहीं किया है इसलिये हम तुझे अपने साथ भोजन नहीं करासक्तीं। साक्री ने भी मजदूर से कहा कि यह दृष्टान्त नहीं सुना (छूछा किन पूछा मजदूर)। वह बिचारा उसका उत्तर न देसका और वहां से चलेजाने की इच्छा की। अमीनाने उसकी ओर से जुबैदा और साक़ी से कहा कि इसको यहां रहने दो। यह हमको अपनी वाचालता से बहुत प्रसन्न करेगा और हँसायेगा। तुम नहीं जानती हो कि यह बड़ा हँसोड़ और प्रसन्नचित्तहै। राहभर अपनी हँसी और मसखरापन से मुझे हँसाता, खिलाता आया है। मजदूर अमीना के पक्षसे बहुत प्रसन्न हुआ और नम्र होकर उन तीनों स्त्रियों से विनय की कि मैं ऐसा मनुष्य नहीं हूं कि तुम सबके उपकार को भूल तुम्हारी इच्छाके विपरीत करूं। यह कहकर उसने वही द्रव्य फेरदिया। उन्होंने कहा कि तू हमारे साथ जब रहसक्ता है कि जो बात हम तेरे सम्मुख करें उसको न पूछे। इसके पीछे अमीना ने चलने फिरने के वस्त्र उतार अपने वस्त्रका दामन बांधलिया और अनेक प्रकारके भोजन और मदिरा के पात्र लाय उचित स्थान पर रखदिये तब वे स्त्रियां उस भोजनके चारोंओर आ बैठीं और मजदूर को भी एक ओर बैठने की आज्ञा दी। मजदूर इस आज्ञासे बहुत प्रसन्न हुआ। फिर अमीना ने मदिरा का एक गिलास भरा और अपने देशकी रीत्य-

नुसार सबके पहिले आप पिया फिर अपनी बहिनों को दिया फिर चौथा गिलास मज़दूर को दिया। उसने उसके हाथ चूंब पीने से पहिले इस विषय का एक गीत गाया जिसके सुनने से वे स्त्रियां अत्यन्त प्रसन्न हुईं। उन्होंने शराब के नशे में पारी पारीसे गीत और राग गाये इससे बहुत समय व्यतीत होगया और रात्रि होगई। साक़ीने अपनी बहिनोंसे कहा कि अब इस मज़दूर का कुछ काम नहीं है इससे कहो कि अपने घर जावे। मज़दूरको ऐसा संग छोड़ने से अप्रसन्नता हुई इस लिये सबसे विनय की कि बड़ा पश्चात्ताप है जो ऐसे समय में मुझको निकालती हो इस शराब के नशे में अपने घरतक किसप्रकार पहुँचूंगा। यदि आज्ञा हो तो यहींपर किसी कोने में पड़ारहूं। अमीनाने फिर उसका पक्ष लेकर कहा और उस को वहां रहने की आज्ञा दिलादी। और उसको समझादिया कि हमारे चरित्र देखकर किसी विषय में पूछताछ न करना। यह हमारे यहां का नियम है। देखो क्या लिखा है। मज़दूरने दरवाजे के भीतर जाकर देखा कि उसमें सुनहली मोटी क़लम से ऐसा लिखाथा "जो मनुष्य भीतर जायगा और उस विषयमें जिसमें उसको सम्बन्ध नहीं है पूछेगा तो वह अनुचितशब्द सुनेगा और अत्यन्त व्यथाको प्राप्त होगा कि जिससे वह पछतावेगा" मज़दूरने उसको पढकर कहा कि मैं तुम्हारी किसी बात में न बोलूगा, तुम धैर्यरक्खो। फिर अमीना रात्रिको भोजन लाई और उस जगह सुगन्ध और दीप जलाये कि जिससे सम्पूर्ण गृह सुगन्धित और प्रकाशित होगया। फिर वे तीनों मज़दूर सहित भोजनपर बैठीं और कुछ

धरतीपर मारे और तीनवेर तालीवजाकर कहा तुरन्तआवो। इतना कहतेही एक किवाड़ खुलगया और उसमें से सात हव्शी अति वलवान् और हष्टपुष्ट नंगी तलवारें लियेहुये निकल आये और हरएक ने एक एक को पृथ्वीपर पछाड़ा और मारडालना चाहा। परन्तु कुछ विचार कर एक हव्शी ने जुवैदा आदिक से पूंछा कि हे सुंदरियो! क्या तुम्हारी आज्ञा है कि हम इनको मारडालें? जुवैदा ने उत्तर दिया कि अभी ठहरजाओ। पहिले इनसे कुछ पूंछलें। फिर हरएक से उनका वृत्तान्त पूंछनेलगी। सबके पहिले मजदूर ने कहा कि ईश्वर के लिये मुझ निर्दोष को न मारो, मैं निपट निर्दोष हूं और ये सब अपराधी है। फिर रोकर कहने लगा कि बड़ा पछतावा है कि मैं इन योगियों के कारण इस दुःख में पड़ा। इनके कुरूप और कुशकुन चरणों से बहुत से नगर निर्जन होगये होंगे। मुझपर दयाकीजिये। जुवैदा उसका रोना पीटना सुन हँसपड़ी और कहनेलगी कि हरएक मनुष्य अपना ठीक ठीक वृत्तान्त कहे कि कौन है और कहां से आयाहै और क्या क्या गुण रखता है और यहां आने का क्या कारण है। यदि कुछ भी झूठ बोलेगा तो निस्संदेह मारा जावेगा। वादशाह औरों से भी अधिक व्याकुल हुआ कि उस कुपित स्त्री से वचना कठिन है। इसी व्याकुलता में सोचा कि यदि यह मेरी पदवी मालूम करेगी तो निश्चय मुझको छोड़ देवेगी। तदनन्तर उसने मंत्री से भी पूंछा, परन्तु उस बुद्धिमान् मंत्री ने न चाहा कि अपने स्वामी की प्रतिष्ठा खोऊं इससे मौनही रहा। इतने में जुवैदा ने उन तीनो योगियों से पूंछा कि क्या तुम तीनों

खा पीकर अपनी भाषा के काव्य और विचित्र राग गाये। इतने में किसी मनुष्यने दरवाज़ा खड़खड़ाया जिसको सुन वे खड़ी होगई। साक़ी दौड़के सबके आगे बढ़गई और किवाड़ खोलके ज़ुबैदासे आकर कहनेलगी कि तीन योगी एक ही स्वरूप के दरवाजे पर खड़े हैं। वे तीनों दाहिनी आंखों से काने हैं। तुम उनको देख बहुत हँसोगी। उनके शिर, दाढ़ी, मूछें और भवें सब मुड़ी हैं। वे इस नगर में उतरा चाहते हैं और कहते हैं कि एक रात्रि के निमित्त हमको स्थान दो कि जहां पड़कर सोरहें सबेरेही चले जावेंगे। हे बहिन! उनको आने दो वे हम सबको रातभर प्रसन्न करेंगे और हमको किसीप्रकार का कष्ट न देंगे। ज़ुबैदाने साक़ीसे कहा कि यदि तेरी इच्छा यही है तो उनको ले आ परन्तु सब बातें उनको समझा दीजियो कि हमारे कार्य में न बोलें और जो किवाड़ के पाटपर लिखा है पढ़लें। साक़ी इस बात को सुन किवाड़ खोलनेगई और शीघ्रही उन तीनो योगियों को अपने साथ लिवालाई। योगियों ने ज़ुबैदा और अमीना को झुककर प्रणाम किया। उन्होंने प्रणामका उत्तर दे कुशल क्षेम पूछी और भोजन करने में अपने साथ बैठालिये। योगियों ने मजदूर को देख पूछा कि यह अरब का रहनेवाला मनुष्य धर्म के विपरीत कैसे मदिरापान करता है? मजदूर ने इस बात से अत्यन्त अप्रसन्न हो उत्तरदिया कि तुम आपही अधर्मी हो कि दाढ़ी और मूछ मुड़वाकर अन्योंको उपदेश करतेहो। इसीप्रकार जब मजदूर और योगियोंका झगड़ाबढ़ा तो उन स्त्रियोंने शान्तिके लिये योगियों को मदिरा पिलाई। जब वे मदिरा

भाई हो ? उनमें से एकने कहा नहीं, एकवेष अवश्य हैं। और इसी प्रकार अपना जन्म काटतेहैं। फिर उसने योगियों से पूंछा कि क्या अपनी माता के उदरसे काणे उत्पन्न हुये थे ? एक ने कहा नहीं, किसी दुःख के कारण हमारे नेत्र जाते रहे हैं वह लिखने के योग्य है। उससे हर मनुष्यको उपदेश होगा। उस आपत्ति के कारणही हमने डाढ़ी, मूछें और भवें मुड़वा डालीं और योगी बनगये हैं। ज़ुबैदा ने दूसरे योगीसे भी पूंछा परन्तु उसने भी वही उत्तर दिया और तीसरे ने भी यही कारण बताया और कहा कि यदि आप हम पर दया करें तो हम अपने २ वृत्तान्तको वर्णनकरें। हम तीनों शाहज़ादे हैं। आज सन्ध्याकोही हम परस्पर मिले हैं। हम परदेशी हैं। विश्वासकर जानिये कि जिनके हम तीनों पुत्र हैं वे बड़े नामवर बादशाह हैं। हम अपने॰अपने दुःख का वृत्तान्त वर्णन करेंगे। ज़ुबैदा का क्रोध इन बातों को सुन कुछ शान्त हुआ और उन हब्शी गुलामों को आज्ञा दी कि इनके हाथ पैर छोड़ दो कि जिससे अपने अपने स्थान पर बैठकर अपना अपना वृत्तान्त और इस घर में आने का कारण वर्णनकरें। जब वृत्तान्त कहचुकें तब उनको छोड़देना और जो अपना वृत्तान्त न कहे उसको वध करडालना। तदनन्तर सब अपने अपने स्थान पर बैठगये और वे हब्शी सबके शिर पर नंगी तलवार लिये खड़े होगये कि ज़ुबैदा का हुक्म पाय उनको वधकरें। सबके पहिले मज़दूरने अपना इस प्रकारसे वृत्तान्त कहना आरम्भकिया॥

मज़दूर की कहानी॥

मज़दूर ने कहा कि हे सुंदरी! तुम्हारे घर में आने का

में उन्मत्त हुये तो उन्हों ने कहा कि यदि कोई बाजा होता तो हम बजाते। साकीने बाजा और बांसुरीआदि ला दिये। योगी लोग उन बाजोंको प्रसन्न होकर बजाने लगे और उन तीनों स्त्रियोंने बाजोंसे अपना स्वर मिलाकर मीठे स्वरोंसे गाना आरम्भ किया। वे कभी तो परस्पर हँसते और कभी वाह वाह करते थे। उस बाजे के बजने और गाने और हँसी ठट्ठेका बड़ा शब्द हुआ जिससे सम्पूर्ण भवन गूंजउठा। इसी समयान्तर में उन्होंने सुना कि कोई मनुष्य दरवाजेपर ताली बजाताहै। साक़ी गाना छोड़ दौड़ीगई कि मालूमकरें दरवाजे पर कौनहै। रानी शहरज़ादने शहरयारसेकहा कि इसस्थान पर यह बतादेना उचित समझती हूं कि किस मनुष्य ने दरवाजे पर आकर ताली बजाई थी। खलीफ़ा हारूंरशीद का सदैव यह नियमथा कि रात्रि के समय वह अपना वेष बदल कर सम्पूर्ण नगर में अपनी प्रजाका हाल मालूम करने के हेतु फिरा करताथा सो वह अपने बड़े मंत्री जाफर और सरदार मसरूर सहित व्यापारियों का वेष बनाय नगर में निकला था। दैवयोग से जिस स्थानपर वे तीनों स्त्रियां रहती थीं वहां होकर निकले। खलीफ़ा ने रागोंका शब्द सुन जाफरसे कहा कि इस गृहका किवाड़ खुलवा में इसके अन्दर जाकर इस शब्दका वृत्तान्त मालूम करूं। मंत्री ने खलीफा से कहा कि यहां तो स्त्रियोंका गाना सुनाई पड़ताहै। उन्होंने भोजनकर मदिरा पीहै उसके नशे में गाय बजा रही हैं आपको उचित नहीं कि उनके हास्य में कुछ विघ्न करो। खलीफ़ाने मत्री की यह बात स्वीकार न की और आज्ञा दी

कारण यह हुआ है कि आज सवेरे मैं बाजार में अपना टोकरा लिये हुये मजदूरी के लिये खड़ा था इतने में तुम्हारी बहिन ने मुझे बुलाया और बहुत से सामान मोल लेकर मेरे शिर पर रखवा इस घरमें लेआई और तुमने कृपाकर मुझ को अबतक यहां रहने दिया। मेरा यही वृत्तान्त है। तब जुबैदा ने उससे कहा कि अपने घर चलेजाओ, फिर मेरे सम्मुख कभी मत आइयो। मजदूरने विनय की कि यदि मुझे आज्ञा हो तो मैं ठहरके इन लोगों की भी कहानी सुनूं, जैसे कि उन्होंने मेरा वृत्तान्त सुना है। फिर वह जुबैदा की आज्ञानुसार दालानके एक कोने मे जा खडा होगया। फिर जुबैदा ने उन तीनों योगियों से कहा कि अब तुम भी अपना अपना वृत्तान्त वर्णन करो। उनमें से एकने अपनी कहानी को इसप्रकार कहना आरंभ किया॥ इतिसैंतालीसवां प्रदीप॥

अथाष्टचत्वारिंशः प्रदीपः।

पहिले योगीकी कहानी॥

स्त्रीणां दुर्घटघटनाकथने ग्लानिरद्भुता॥
या भ्रात्रापि सुहूरेमे पित्रा संरक्षिता यथा ४५॥

अर्थ। स्त्रियों की दुर्घट घटना के कहने में भी बहुत ग्लानि होतीहै जैसे पिता से रक्षित होकर भी जो भाईके साथ निरन्तर रमण करती भई ४५॥ दृष्टान्त॥ पहिले योगी ने घुटने के बल खड़े होकर जुबैदासे कहा कि हे सुन्दरी! मैं एक बड़े बादशाह का पुत्र हूं। मेरा एक चचा जो मेरे पिताके तुल्य ऐश्वर्यवान् था और नगरके समीपही रहताथा उसके दो सन्तानथे एक पुत्र

कि तू शीघ्र जाकर उनके किवाड़ खुलवा । यह आज्ञापाय जाफ़र ने उस दरवाज़े पर ताली बजाई थी । फिर साक़ी ने किवाड़ खोला । मंत्री उसके रूपको दीपकके प्रकाश में देख आश्चर्यित हुआ और कुछ विचार कर कहने लगा कि हे मृगनयनी ! हम मवस्सल नगर के वासी तीन व्यापारी हैं तीन दिन व्यतीत हुये कि बहुमूल्य वस्तु व्यापारकी ले इस नगरमें आये हैं और एक सराय में उतरे हैं । आजकी रात इस नगर के एक व्यापारी ने हमको न्योता दियाथा । हम उसके गृह गये तो उसने उत्तम व्यञ्जन खिलाये और मदिरा पिलाई जब हम मतवाले हुये तो उसने नृत्यके वास्ते आज्ञादी इसमें बहुत रात्रि व्यतीत होगई और सभामें बाजे और नृत्य आदिसे बड़ा शब्द होने लगा संयोगवश कोतवाल वहां आ-गया और दरवाज़ा खुलवाया उसने उस सभाके बहुत से मनुष्यों को क़ैद करलिया । हम भाग्यवश बचगये और वहां निकल आये । हम अजानकार और भयभीत हैं ऐसा न हो कि हम फिर कहीं राहमें कोतवालके हाथसे पकड़े जावें और उस सरायतक कि जिसमें हम उतरे थे पहुँचने न पावें । यदि वहां पहुँचे भी तो सराय के किवाड़ बन्द पावेंगे । जिससे प्रातःकाल तक हम इधर उधर फिरतेरहेंगे । हे सुन्दरी ! यहां हमने गाने बजाने का शब्द सुन जाना कि इस गृहके मनुष्य अभी नहीं सोये हैं इससे यहां आये हैं अब हम आशा रखते हैं कि कोई मकान हमको बतादो कि हम उसमें पड़रहें । यदि हमको योग्य समझो तो इस गीत नृत्य में भी मिलालेना । क्योंकि तुम सब अच्छेप्रकार गाते बजाते हो

मेरे बराबरका था और दूसरी पुत्री थी। मैं प्रतिवर्ष एक वार अपने पिताकी आज्ञानुसार अपने चचाकी भेंटको जाता और वहां एक दो मास रह फिर अपने देशमें लौट आताथा। इस आने जानेसे मुझमें और चचाके लड़केमें अत्यन्त प्रीति होगई। एक दिनकी भेंटमें मैंने उसे अधिक प्रसन्न पाया और उसने पहिलेसे अधिक मुझसे प्रीति की तथा अत्यन्त प्रतिष्ठा-कर मुझे भोजन कराया और अद्भुत तमाशे दिखलाये उसके पश्चात् उसने मुझसे कहा कि मैंने कितना अच्छा और कितनी जल्दी तुम्हारे जाने के पीछे बहुत से कारीगर लगाकर एक मकान बनवाया है। वह अब बनचुका है। मेरी इच्छा रात्रि के समय उसमें शयन करनेकी है। जो उस घरको देखोगे तो बहुत प्रसन्न होगे परन्तु पहिले आप शपथ कीजिये कि इस भेदको किसीसे न कहूंगा। मैंने पुरातन प्रीति के कारणही तुमसे यह कहा है आप स्वीकार कीजिये। मैंने उससे शपथ की। इसके पीछे वह उठा और कुछ काल पीछे एक परम सु-न्दरी स्त्री को अपने साथ लेकर आया। न तो उसने मुझसे बताया कि वह स्त्री कौन है और न मैंने उस स्त्री का वृत्तान्त पूंछना उचित समझा। तदनन्तर हम दोनों भाई और वह स्त्री बैठकर इधर उधरकी वार्ता करनेलगे और गिलास भर भर मदिरा पीतेरहे। फिर वह शाहज़ादा वहां अधिक देर ठहरना उचित न समझ उठा और मुझसे कहनेलगा कि तुम इस सुंदरी को अपने साथले इस मार्गसे उस श्मशानमें जाओ और जहां कहीं नवीन कबर गुम्बद के समान देखना तो जानना कि यही दरवाजा उस घर का है जिसको कि मैंने अभी तुम से

और हम भी तुम्हारी इस विषय में सहायता करसक्ते हैं। उसने उत्तर दिया कि मैं इस गृहकी स्वामिनी नहीं हूं यदि थोड़ीदेर ठहरो तो मैं तुम्हारी बात का उत्तर लादूं। साक़ीने यह सम्पूर्ण घृत्तान्त अपनी वहिनों के सम्मुख जाय वर्णन किया। उन्होंने कुछ सोच विचार साक़ी को आज्ञा दी कि जा उन तीनों व्यापारियों को भी अन्दर लेआ। फिर वे तीनों भीतर आये और बड़ी अधीनता से उन स्त्रियों और योगियों को प्रणाम किया। उन्होंने उनको व्यापारी समझ उसीप्रकार से उनके प्रणामका उत्तर दिया। जुबैदाने उनसे कुशलक्षेम पूछी और कहा कि हम तुमसे जो प्रश्नकरें उसका बुरा न मानना। मंत्री ने कहा कि वह कौनसी वातहै कि तुम ऐसी सुन्दरियों के कहने से बुरी जानपड़े। जुबैदाने कहा कि जो कुछ तुम देखो उस बातमें प्रश्न न करना और जो जो विषय तुम से सम्बन्धित नहीं हैं उसका वृत्तान्त न पूछना नहीं तो तुम्हारी अप्रसन्नता का कारण होगा। मन्त्री ने कहा हे सुन्दरी! हम तुम्हारी आज्ञानुसार करेंगे। हमें किसी व्यर्थ विषयको पूछना आवश्यकीय नहीं है। यह परस्पर प्रतिज्ञाकर सब को भोजन कराये और मदिरा पिलाई। जबतक मंत्री जुबैदा से वार्ता करता रहा खलीफा उन स्त्रियों के अनूप रूप, छवि और बुद्धिमानी को देख अति आश्चर्यित हुआ। विशेष कर उन तीन योगियों को देखकर कि जो तीनों दाहिनी आंख से काने थे। बहुत चाहता था कि इस अद्भुत चरित्र को उनसे पूछें परन्तु उसके साथियों ने पूछने न दिया। खलीफ़ा उन विचित्र सामानों को देख चित्त में

वर्णन कियाथा। तुम दोनों उस घर के भीतर जाना। मैं भी पीछे से आताहूं। फिर मैं उस स्त्री को साथ ले चन्द्रमाकी चांदनी में बहुत आनन्दसे वहां पहुँचा। वह शाहज़ादा हम से पहले ही पानी का लोटा और चनेकी टोकरी लिये वहां पहुँच चुका था। उसने फडुहे से मिट्टी निकाली और पत्थरोको वहांसे उठाय एक ओर लगाया। फिर पृथ्वीमें एक छिद्र किया। वहां हमें एक दरवाज़ा देखपड़ा। उसने उसे खोला और उस सुन्दरी से कहा कि यही मार्ग उस द्वार का है जिसका कि मैंने तुमसे वर्णन कियाथा। वह सुन्दरी इस बातके सुनते ही वहां आई और सीढ़ी के मार्गसे नीचे उतरगई और शाहज़ादा भी उसी के पीछे चला गया। उस मकानमें उतरने के पहिले उसने मुझसे कहा कि मैं इस बड़े श्रम से जोकि तुमने मेरे कारण उठाया है तुम्हारा धन्यवाद करताहूं और तुमसे बिदा होताहूं। मैंने उससे बहुत पूछा कि तुम कहां जाते हो परन्तु उसने कुछ न बताया परन्तु इतना कहा कि दरवाजे पर मिट्टी डाल बराबर करदेना और जिस मार्ग से आये हो उसी मार्ग से चले जाओ। मैं लाचार होकर उस दरवाज़े पर मिट्टी डाल वहां से अपने चचा के मन्दिर पर आया और शिरकी पीड़ा के कारण अपने मकान पर जाय सोया। जब प्रभात को उठा तो रात्रि की बातको स्मरणकर चिन्तायुक्त हुआ। फिर मैंने अपने सेवक से कहा कि तू मेरे भाई शाहज़ादे का समाचार ला कि उसने जगकर वस्त्र बदले हैं या शयन करते हैं। उसने वहांसे लौटकर कहा कि रात्रि मे वह अपने स्थान पर न थे और यह भी कोई नहीं जानता कि वह कहां हैं और किधर

कहता था कि ये सब वस्तुएं जादू और मंत्रविद्या से अवश्य सम्बन्ध रखती हैं । इतने में एक योगी ने अपने देशकी रीति पर नृत्यकरना आरम्भ किया । वे स्त्रियां उसका नाच देख कर बहुत प्रसन्न हुईं । खलीफ़ा और उसके साथियों ने भी अत्यन्त प्रशंसा कर धन्यवाद दिया । जब योगियों का नृत्य होचुका तब जुबैदा अपने स्थान से उठी और अमीना से कहनेलगी कि हे बहिन ! तुम जानती हो कि ये सम्पूर्ण सभासद् हमारे अधीन हैं इनका होना हमारे कार्य में विघ्न नहीं करसक्ता है । आवो अपना कार्य करें । अमीना अभिप्रायको समझ गई और सब सामान उठाकर रखदिये । साक़ी ने भी अपनी बहिन के साथ हो उस कमरे को साफ़ किया और प्रतिवस्तुको सँवारके रक्खा । फिर वहां रोशनी आदि कर उन तीनों योगियों और खलीफा आदिको एक और दालान में बैठा दिया और मज़दूर से काम कराने के लिये कहा । वह उठ खड़ा हुआ और वस्त्र कमर मे लपेट कार्य में तत्पर होगया । फिर थोड़ीदेर के पश्चात् अमीना ने दालान में एक चौकी बिछाई और मजदूरको अपने साथलेजाकर एककोठरी से दो काली कुत्तियां निकलवाईं । प्रत्येक कुत्तियों के गले में पट्टे बँधे हुये थे । फिर मज़दूर उन दोनोंको खींचकर दालान में लेगया । जुबैदा उन्हेंदेख बड़ी तमकसे उठी और ठंढी सांसें भर आस्तीन ऊपर को चढ़ाई और चाबुक ले मज़दूरसे कहा कि एक कुतिया मेरी बहिन अमीना को दे और दूसरी मेरे पास ला । मज़दूरने उसकी आज्ञानुसार किया । कुतिया चिल्लाने और मुँहफेरके जुबैदाकी ओर देखने और उसके चरणों

गये इस कारण उनके सब सेवक और घर के मनुष्य अति विस्मित और चिन्ता में हैं। मैंने विचार किया कि अवश्य उसी घर में होगा। मुझको उसके न होने और न देखने से अति चिन्ता हुई। फिर छिपकर उसी श्मशान में गया और संपूर्ण दिवस उस गृह के ढूंढ़ने में व्यतीत किया परन्तु उस घर का कुछ भी चिह्न न पाया। इसी प्रकार चार दिनतक उसकी ढूंढ़ में भटकता रहा परन्तु कहीं उसका पता न लगा। हे सुन्दरियो! उन दिनों में मेरा चचा आखेट के लिये बाहर गया हुआ था। मैं उसके आगमन की आशा से कुछ दिन तो ठहरा फिर अपने पिता के पास जाने की इच्छा की और मन्त्री से कहा कि मैं अबकी बार पहले से अधिक ठहरा हूं अब मेरा पिता मेरी ओर से चिन्तायुक्त होगा। जब चचा जी आखेट से लौट आवें तब मेरी ओर से प्रणाम कहनेके पश्चात् यही बात कह देना। मंत्री उस समय शाहजादे के खोजाने से अत्यन्त व्याकुल और चिन्तायुक्त था। फिर मैं वहां से अपने पिता की राजधानी में लौट आया। वहां मैंने घरके दरवाजे पर बहुत सी सेना का पहरा देखा। उन्होंने मुझे देखतेही क़ैद कर लिया। मैंने कारण पूंछा तो एक सेनापति ने उत्तर दिया कि हे शाहजादे! यह सेना बड़े मन्त्री की है। तुम्हारे पिता मरते समय इस मन्त्री को अपनी गद्दी दे गये हैं इसलिये इस नवीन बादशाह ने तुम्हारे पकड़ने के निमित्त हमें आज्ञा दी थी कि जहां कहीं पावो शाहजादे को पकड़ लावो सो आज तुम हमारे भाग्य से आपही यहां आगये हो इसलिये तुमको पकड़ लिया। यह कहतेही एक सेनापति मुझे

पर शिर रखके मलनेलगी। जुबैदा उसके रुदन करने और चिल्लाने पर विचार न कर चाबुक मारनेलगी यहांतक कि मारते मारते उसका श्वास चढ़गया। जब थकगई तो मारना छोड़दिया और जंजीर मजदूरके हाथसे ले उसके अगले पञ्जे पकड़ खड़ी की, और अति पश्चात्ताप कर रोई। फिर रूमालसे उस कुतिया के आंसू पोंछ, प्यार किया और मुख चूमा और मजदूर को देकर कहा कि इसको लेजा और दूसरी को ला। मजदूरने उस कुतिया को मकान में लेजाकर बांधदी और दूसरी अमीना के हाथसे ले जुबैदा को देदी। जुबैदाने उसको भी उसीप्रकार मारा। फिर उसके आंसू पोंछ, मुख चूम, मजदूर को दिया। मजदूर उसको भी मकानमें बांध आया। वे तीनों योगी और खलीफ़ा तथा उसके साथी इस वृत्तान्त को देख अति विस्मित हुये और अपने अपने चित्त में कहनेलगे कि जुबैदा क्यों इतने कठोरपन से उन कुतियों को मार उनके साथ रोई? ये पशु मुसल्मानो के विचार में अपवित्र हैं; उनके आंसू पोंछे और मुंह चूमा? इसीप्रकार वे सब परस्पर हौले हौले वार्ता करते थे। विशेषकर खलीफ़ा इस अद्भुत चरित्र के मालूम करने की अति लालसा करता था। मन्त्रीसे सैनकी पर मन्त्री सुनी अनसुनी कर दूसरी ओर देखनेलगा। फिर बादशाहने सैन से पूछा। उसने सैनसे विनय की कि यह समय पूछने का नहीं है। फिर जब जुबैदा थोड़ीदेर सुस्ताचुकी तो साफी ने उससे कहा, हे मेरी प्यारी बहिन! तुम अपने स्थान पर आ बैठो तो हम अपना कार्य करें। जुबैदा ने कहा अच्छा। फिर वह सभामें इसप्रकारसे आ

उस अन्यायी के निकट लेगया । हे सुन्दरी ! वह दुष्ट मन्त्री पहिले से अपने चित्त में मुझसे वैर रखता था । उसके वैर का कारण यह था कि एक दिन मैंने एक चिड़िया पर गुलेल चलाई संयोग वश वह मन्त्री की आंख में लगगई जिससे वह काना होगया। यद्यपि मैंने अपराध क्षमा करालिया था तथापि वह अब अवसर पाय मुझे देखते ही दौड़ा और अत्यन्त क्रोध से अपनी अँगुली डाल मेरी दाहिनी आंख निकाल डाली । यही मेरी दाहिनी आंख फूटने का कारण हुआ । फिर उस अन्यायी ने एक पिंजड़े में मुझे कैद किया और वधिकों को आज्ञा दी कि इसको नगर के बाहर ले जाकर वध करो और इसका मांस काट पशु पक्षियों को लुटा दो । वे वधिक मुझे अपने साथ ले नगर के बाहर गये जब मेरे वध करने की इच्छा की तो मैंने बहुत रोदन कर वधिकों से विनती की तब उनको मुझपर दया आई और मुझको छोड़ दिया और कहा कि इसदेश से निकलजा फिर कभी इधर मुख न करना । यह सुन मैंने अत्यन्त धन्यवाद किया और प्राण के बचने से आंख का दुःख भूलगया । फिर वहां से छिपकर चला और चचा के नगर मे पहुँचा । मैंने अपना सम्पूर्ण वृत्तान्त चचा से वर्णन किया । चचा ने कहा कि पश्चात्ताप है कि बुरे समय ने मेरे पुत्र के खोजाने पर भी मुझे अपने भाई के मरने का समाचार सुनाया । मैं उनको अपने प्राणसे भी अधिक रखता था फिर वह पुत्र को याद कर रोने लगा । मैं अपने चचा को ऐसी बुरी दशा में न देख सका और अधीर हो वह सम्पूर्ण वृत्तान्त जो मेरे नेत्रों

वैठी कि खलीफ़ा और उसके साथी दाहिनी ओर तथा ती
योगी और मजदूर बाईं ओर बैठे । एक घड़ी तक वह चुप
रही । फिर साफ़ी उस चौकी पर जो दालान में बिछीहुई
आकर बैठगई और अमीनासे कहा कि बहिन ! उठो ।
हमारे अभिप्राय को जानती हो । इस बातको सुन अमी
उठी और दूसरी कोठरी में गई । वहांसे एक सन्दूक उठाल
जो पीली साठिन से मढ़ाहुआ था और गिलाफ़ उसका ह
कारचोबी का था । उसने उसे खोल उसमेंसे एक नली निका
अपनी बहिन को दी । साफ़ी ने उसको ले वियोग और
रहमयी राग गाना आरम्भ किया जिसको खलीफ़ा आ
सभासद् सुन अतिहर्षयुक्त हुये । जब उसने देरतक गाय
जाय, सबको प्रसन्न किया तब बांसुरी अमीनाको देकर क
हे बहिन ! मैं थकगई अब तुम इसे बजावो और सभाको अ
पने गानेसे प्रसन्न करो । अमीनाने उस नली को लेकर थोड़
देर तक उसका स्वर मिलाया फिर एक उत्तम राग बजाय
फिर उस अपूर्व रागमें मूर्च्छित होगई । जुबैदाने उसके गा
बजानेकी अत्यन्त प्रशंसा की और कहा, अब तुम्हारी दश
चिन्तासे बदली हुई मालूम होती है । अमीना विह्वलता
उसके प्रश्नका उत्तर न देसकी और बेसुध होकर गिरपड़ी
फिर उसने उसी दशा में अपने पहिरनेके वस्त्र उतारकर फें
दिये । उसके कन्धे दाग़ों से कालेहुये सबलोगों को दिखा
पड़े जैसे किसीने उसे मारा है और दाग़ पड़गये हैं । सब देख
कर अति आश्चर्यित हुये कि ऐसी सुन्दरी कोमलाङ्गी को

के सम्मुख हुआ था अपने चचा से कहा। इस हालको सुन उनको धैर्य हुआ। चचा ने मुझसे कहा कि भतीजे! तैंने सत्य कहा, तेरे कहने से मुझे उसके मिलने की आशा है। मुझे आगे से विदित है कि उसने एक क़बर बनवाई है अवश्य उसी में होगा। फिर मैं और चचा दोनों वेष बदल बाग़के दरवाजे से निकल कर चले। थोड़ी दूरगये थे कि वह क़बर मिलगई और मैंने उसे पहिचान लिया। जब हम उस गुम्मज़ के भीतर गये तो उस लोहे के किवाड़ को जिसके साथ सीढ़ी लगी हुई थी बड़ी कठिनता से खोला। क्योंकि शाहजादे ने उसको भीतर की ओर से चूना लगाकर बन्द करलिया था। जब हमने उस किवाड़ को खोला तो पहले चचा उस घर में उतरे। उनके पीछे मैंने जाकर देखा कि उस घर की ड्योढ़ी धुएं की दुर्गन्ध से भरी है। फिर वहां से बैठने की जगह में गये जहां अतिस्वच्छ दीपक जलते थे। वहां एक छोटा सा तालाव दृष्टि पड़ा कि जिसके चारों ओर खाने पीने की बहुत सामग्री रक्खी थी। हम वहां किसी मनुष्य को न देख अत्यन्त विस्मित हुये। फिर कुछ ऊंचे पर बैठने का स्थान और देखा कि जिसके किवाड़ों में पड़दे पड़ेहुये थे। चचा सीढ़ी के द्वारा उस बैठने की जगह पर चढ़गये और पड़दा उठा अपने पुत्र और एक स्त्री को एक शय्यापर इकट्ठे देखा। परन्तु वे दोनों परमेश्वर की क्रोधरूपी अग्नि से दग्ध हो कोयले के समान काले होगये थे। इस रहस्य को देख मैं अत्यन्त भयभीत हुआ और पश्चात्ताप किया परन्तु मेरा चचा कुछ भी विस्मित न हुआ और न इस दुर्घटना को देख

उसको थामलिया। तब एक योगी ने कहा कि यदि हम वनमें पड़ेरहते और रात्रि वृक्षके नीचे व्यतीत करते तो इससे बहुत उत्तम था क्योंकि हम इस वृत्तान्त को देखते हैं और कारण पूंछ नहीं सक्के हैं। खलीफ़ा ने इस बातको सुन उन योगियों के समीप आके पूछा कि तुमको इसका वृत्तान्त मालूम है? उन्होंने उत्तर दिया कि हम इस वृत्तान्त को नहीं जानते हैं केवल आजही तुम्हारे आनेके दो चार घड़ी पहिले आये हैं। फिर खलीफ़ा ने योगियों से कहा कि जो मनुष्य तुम्हारे साथ है यह कुछ जानता है कि यह क्या षड्यन्त्र है। मज़दूर ने शपथ खाकर कहा कि मैं इस वृत्तान्त को नहीं जानताहूं आजके सिवाय कभी इस घरमें नहीं आयाहूं। तब खलीफ़ा ने कहा हम सात पुरुष हैं और वे केवल तीन स्त्रियां हैं सब मिलके उनसे इसभेदको पूंछें यदि उन्होंने प्रसन्न होकर बताया तो उत्तम है नहीं तो जोरसे पूंछेगे। जाफ़र मंत्रीने इस विचारको सुन खलीफ़ाके कानमें कहा कि हम सबको इस सभासे अति प्रसन्नता हुई है और अबतक बड़े आनन्द में हैं। आपको अच्छीतरह मालूमहै कि इन स्त्रियों ने किस प्रतिज्ञासे हमको अपना अतिथि बनाया है और हमने उस प्रतिज्ञा को स्वीकार भी किया है। इस पूंछने से वे क्या कहेंगी। परमेश्वर करे कि इस प्रणके तोड़ने से किसी प्रकार का दुःख पहुँचे और अत्यन्त लज्जा प्राप्त होवे। आप इसको भी विचारिये कि उन्होंने हम सब से जो ऐसा दृढ़ प्रण किया है तो हम सब मनुष्यों को अच्छीतरह दंड न दे सकेंगी? उन्होंने भी तो कुछ समझा होगा कि जो हमसे ऐसा प्रण किया है। फिर जाफर मन्त्री

उन्होंने पश्चात्ताप किया। उन्होंने उस जलेहुये शाहज़ादे के मुख पर थूक दिया और क्रोधित हो कहा कि देख, इस लोक में तैंने कितना दुःख पाया और परलोक में इससे भी अधिक पावेगा। इस थूकने और कहने से भी उसका बोध न हुआ। फिर उसने पांव से जूती उतार उसके मुख पर कई बार मारीं। इस बात से मैं अत्यन्त शोकवान् और विस्मित हुआ कि उसने क्यों अपने मृतक पुत्र से ऐसा अनुचित व्यवहार किया। मैंने क्रोधकर कहा कि एक तो मुझे शाहज़ादे की यह दशा देखनेसे ही शोकहुआ था उससे अधिक आपके इस कर्म पर पश्चात्ताप है। आप मुझसे यह कहिये कि इस मृतक शाहज़ादेसे ऐसा कौनसा अपराध हुआथा कि जो आपके ऐसे क्रोधका कारण हुआ। चचाने उत्तर दिया कि हे भतीजे! तू इस वृत्तान्त को नहीं जानता है। यह इससे अधिक धिक्कार और दण्ड के योग्य है। क्योंकि यह शाहज़ादा बाल्यावस्था से अपनी बहिन को प्यार किया करता था। मैंने बाल्यावस्था के कारण कुछ अनुचित कर्म का विचार न किया। जब ये दोनों बड़े हुये और बुरा भला समझने लगे तथा दोनों में प्रीति भी अधिक बढ़ी तो मैंने इनकी बहुत रक्षा की और घर में आज्ञा दे दी कि ये दोनों बहिन भाई सम्मुख न होवें। परन्तु यह अभागी लड़की भी उससे बड़ी प्रीति रखती थी। यद्यपि मेरे मना करने से परस्पर भेंट न कर सक्ते और न सम्मुख होते थे परन्तु हृदय में एक दूसरे पर मोहित रहते थे। यहांतक कि मेरे पुत्र ने यह घर मुझसे छिपा कर इस आशा से बनवाया कि समय पाय उसको लेकर

ने यहांतक खलीफ़ा से कहा कि रात बहुत थोड़ी है जो आप इस समय चुपरहें तो सबेरेही मैं इन तीनों स्त्रियों को आपके सम्मुख ले आऊंगा उस समय जो आपको पूंछना है उनसे पूंछ लीजियेगा । यद्यपि यह बात बहुत अच्छी थी परन्तु बादशाह ने उसे न माना और मन्त्री से कहा कि चुप रह, मैं प्रभातपर्यंत नहीं ठहर सक्ता, इसी समय इस बातको जानना चाहता हूं । पहिले उसने योगियों से कहा कि तुम जाकर उनसे पूंछो, पर उन्हों ने न माना। फिर सबने मजदूरको पूंछने के लिये तैयार किया । जुबैदा ने उन सम्पूर्ण मनुष्यों को बात चीत करते सुन पूंछा कि तुम परस्पर क्या वार्ता कररहे हो ? मजदूरने कहा कि हे सुन्दरी ! सब यही चाहते हैं कि आप कृपाकर के इस बातको बतलाइये कि तुम कुतियों को निर्दयता से मारकर क्यों रोईं और जिस स्त्री ने मूर्च्छाखाई उसके कंधों पर काले दाग़ कैसे हैं? तबतो जुबैदा अत्यन्त क्रोधित होकर खलीफ़ा आदिक से कहनेलगी कि क्या यह बात सत्य है कि तुमने इस बातके पूंछनेको इस मनुष्य से कहाथा? सबने एक मत होकर कहा कि सत्य है केवल ज़ाफ़र मन्त्री नहीं पूंछना चाहताहै। जुबैदा ने अत्यन्त कोपित होकर कहा कि तुमने अपनी प्रतिज्ञा अच्छी निबाही। हमने दयासे तुमको अपने घरमें रहने को जगह दी और तुम्हारा यथाविधि सम्मान किया और पहिले प्रतिज्ञा करली कि तुम हमारी किसी बातको न पूंछना परन्तु तुमने अपना प्रण भंग कर दिया और इसमें कुछ भी भय न किया । अब तुम्हारी प्रतिष्ठा हमारी दृष्टि में नहीं रही। इतना कह जुबैदा ने पांव

इस घरमें रहेंगे। निदान जब मैं आखेट को गया तब शाहज़ादा उसको किसी प्रकार राजभवन से निकाल इस घर में ले आया और आप भी उसके साथ इसको बन्दकर रहने लगा। उसने पहिले से नानाप्रकार की खाने पीने आदि की वस्तुएं यहां ला रक्खी थीं। कुछ दिनतक तो यह उसके साथ आनन्दपूर्वक यहां रहा परन्तु परमेश्वर ने शीघ्रही इन दोनों को ऐसे बड़े पाप का दण्ड दिया। बादशाह इस वृत्तान्त को कहकर हाहाकर बहुत रोया और मैं भी उसके साथ रोया। फिर उसने रो धो कर मेरी ओर देखा और मुझे हृदय से लगाय कहा कि परमेश्वर की इच्छा योंहीं थी; जो दुष्ट मर गया तो कुछ परवाह नहीं, परमेश्वर तुझे जीता रक्खे। अब तू ही उसके बदले मेरा पुत्र और युवराज है। उसके पश्चात् मैं और चाचा उसी सीढ़ी से ऊपर को चढ़ आये और किवाड़ बंदकर उसके ऊपर मिट्टी आदि डाल छिपा दिया। फिर हम दोनों वहां से राजमहल की ओर चले। वहां के पहुँचने के पहिले युद्ध के ढोल आदि सुनाई दिये और आकाश की ओर धूर चढ़ी हुई देखी। वहां आकर देखा तो मालूम हुआ कि वही मंत्री जो मेरे पिताका राज्य छीन सिंहासन पर बैठा था मेरे चचा के राज्य लेने के लिये बड़ी सेना साथ ले आया है। मेरा चचा थोड़ी सी सेना रखता था इससे उसका सामना न करसका और कुछ देरतक युद्धकर वैरी के हाथ से मारागया। उसके पश्चात् एक दो घड़ी मैंने भी उनका सामना किया और वैरी से लड़ता रहा परन्तु जब चारों ओर से घिरगया और बदला लेनेकी सामर्थ्य न रही तो वहां से भागा फिर उस

मंत्री के एक सरदार ने मुझपर दयाकर उस नगर से जीता जागता निकाल दिया। मैं अपने प्राण की रक्षा के लिये कि मुझे कोई न पहिचान सके; भौंह, दाढ़ी और मूछ मुड़वा योगी बनगया और बड़ी कठिनता से गुप्त मार्गों से होकर अपने चचा के देश से निकल आया। अब अति प्रतापवान्, धीमान्, अति-दयालु, कृपालु और दीनपोषक खलीफा हारूं-रशीद के राज्य में आ बुग़दाद में पहुंचा और इच्छा की कि उसी उदार बादशाह की चरणशरण मे पड़ूं, वह मेरी आपत्ति को सुन अवश्य कृपा करेगा। मैं कई मास के पश्चात् इस नगर के दरवाज़े पर पहुँचा था कि सूर्य अस्त होगये। मैंने चाहा कि किसी स्थान पर जाय रात्रि व्यतीत करूं कि जिस से कुछ सावधानता प्राप्त हो। यह इच्छाकर थोड़ी दूर चला था कि इतने मे दूसरा योगी जो मेरे निकट बैठा है आया और मुझे प्रणाम किया। मैंने उसे प्रणाम का उत्तर दे कहा, तुम भी मेरे समान अन्य देश के वासी जान पड़ते हो। उसने उत्तर दिया कि तुम सत्य कहते हो मै इस नगर में अभी पहुँचा हूं। यह वार्ता पूरी न होचुकी थी कि इतने में तीसरा योगी आ पहुँचा और उसने प्रणाम कर कहा कि मैं भी अन्य देश का वासीहूं। फिर हम तीनों ने एकही रूप होने के कारण भाइयों के समान परस्पर मिले और अलग होने की इच्छा न की। हम सब रात्रि व्यतीत करनेके लिये स्थान ढूंढते ढूंढ़ते अपने अच्छे भाग्य से तुम्हारे दरवाज़े पर आये। तुमने अतिथि की भांति पालनकर हमको अपने स्थान पर रख अति आनन्द दिया कि हम उसका धन्यवाद नहीं करसक्के। हे सुन्दरी! यही

इस बातके सुनतेही मेरा मुख सूख गया और शिरसे पैरतक में कांपनेलगा। सूचीकार मुझसे भयका कारण पूंछनेलगा। अभी मैंने उसे उत्तर न दिया था कि एकही बेर मेरे कोठे की धरती फटगई और वह पिशाच मेरे आने तक की राह न देखकर कुल्हाड़ी और रस्सी लिये प्रकट हुआ। वह सचमुच वृद्ध पिशाच था। फिर उसने कहा मै नवासा इबलीस जो पिशाचों का बादशाह है वहां का पिशाचहूं। फिर उसने उस कुल्हाड़ी और रस्सी को दिखलाकर कहा कि यह तेरी है या नहीं? उसने मुझे उत्तर देने का अवकाश न दिया क्योंकि मुझ में उस विकराल स्वरूप के देखने से उत्तर देने की सामर्थ्य नहीं थी इससे बेसुध होगया था। इससे वह मुझे पकड़ बाहर खींच लाया और एकही बेर आकाश की ओर इतने ऊंचे ले उड़ा कि जिसके चढ़नेमें कई मास व्यतीत होते। फिर उसने धरती पर उतर एक ठोकर मारी जिससे धरती फटगई और वह मुझको लियेहुये समागया। एक घड़ी के पीछे मैंने अपने को उस जादू के घरमें उसी राजपुत्री के सम्मुख पाया परन्तु बड़ा पश्चात्ताप है कि उसको नग्न और रक्तसे भरी, अधमरी, तड़फती हुई, पृथ्वी पर लोटती देखा। फिर उस पिशाच ने मुझ को उस राजपुत्री का हाल दिखलाकर कहा कि हे निर्लज्ज! यही तुझपर मोहित है। उसने ढीली दृष्टि से देखकर कहा मैं इसको नहीं जानती, इस समय के सिवाय और कभी मैंने इसको नहीं देखा। पिशाच ने कहा क्या तू सत्य कहती है कि इसको कभी नही देखा जो तेरे वध करने का कारण है। राजपुत्री ने कहा तू चाहताहै कि मैं असत्य कहूं और तू उसे

मेरा वृत्तान्त है । ज़ुबैदा ने कहा कि तेरा अपराध क्षमा किया। फिर उस योगी ने बिनती की कि यदि मुझे भी आज्ञा हो तो यहां ठहर दोनों अपने साथियों और इन तीन मनुष्यों का वृत्तान्त सुनूं । ज़ुबैदा ने उसको आज्ञा दी । वह एक ओर जा बैठा । यह पहिले योगीकी कथा सबको अद्भुत और अपूर्व जान पड़ी । फिर दूसरे योगी ने ज़ुबैदा से अपने वृत्तान्त को इस प्रकार कहना आरम्भ किया ॥ इति अड़तालीसवां प्रदीप ॥

अथैकोनपञ्चाशत्तमःप्रदीपः ।

दूसरे योगी की कहानी ॥

भाग्यं फलति सर्वत्र न विद्या नच पौरुषम् ॥
शाहज़ादोऽपि शास्त्रज्ञः काष्ठभारं बभारह ४६ ॥

अर्थ । सब ठौर भाग्यही फलता है विद्या और पुरुषार्थ से कुछ काम नहीं होताहै जैसे सर्वशास्त्रादि का ज्ञाता शाहज़ादा भी भाग्यवश लकड़ियों का भारही ढोनेवाला हुआ ४६ ॥

दृष्टान्त ॥ दूसरे योगी ने कहा कि हे सुन्दरी ! अब मेरा वृत्तान्त सुनिये । बाल्यावस्थासे मेरे पिताने मुझको शिक्षित बनाने के लिये दूर दूर के देशो से विद्यावान् और शिल्पकर्म के जाननेवाले मेरे पढ़ाने के लिये बुलाये । कुछ समय में मैंने उन विद्वानोंसे न्याय, शिल्प, इतिहास, काव्य, गणितविद्या और युद्धविद्या आदि पढ़े और उनमें अद्वितीय होगया और सात प्रकारका लिखना भी सीखलिया । इस विद्या और गुण के होने पर भी ईश्वर ने मेरे प्रारब्ध में दुःख ही लिखा था जिससे एक भी विद्या काम न आई और इस दशा को

मारडाले। फिर पिशाच ने राजपुत्री को खड्ग देकर कहा कि जो तैंने इस को आगे नहीं देखा है तो इस खड्ग से इसका शिर काट। राजपुत्री ने कहा, मुझ में इतनी सामर्थ्य कहां है कि खड्ग को उठासकूं और इस निर्दोष मनुष्य को मारूं? पिशाच ने कहा तेरे इस वचन से पाप स्पष्ट जान पड़ता है। फिर पिशाच ने मुझसे कहा क्या तू इसको जानता है और इसको आगे देखाहै? मैंने विचारा कि जब इस राजपुत्री ने स्त्री होकर भी मेरा इतना पक्षपात किया है तो मुझे इसका प्रकट करना उचित न होगा। फिर मैंने भी इन्कार किया कि केवल मैंने इसी समय देखा है। उसने कहा जो तू सत्य कहता है तो खड्ग से उसका शिर काटडाल। मैं तुझ को छोड़दूंगा और जानूंगा कि तू सच्चाहै। मैंने खड्ग को पिशाच के हाथ से लेकर अपने मन में विचारा कि बड़े शोककी बात है कि इस निर्दोष सुन्दरी को जो मेरेही अपराध से अपराधी हुई और इस दुःख में पड़ी है मारूं और अपने प्राण बचाऊं। यह मुझ से कभी न होगा। फिर उस स्त्री ने मेरी ओर देखा और मेरी चेष्टा से मेरे मनकी बात मालूम कर सैन से कहा कि मैं तो मरने के निकट हूं अपने प्राण बचाने के लिये मुझको मारडाल मैं इसमें प्रसन्नहूं। तदनन्तर मैंने पीछेको हट और खड्ग को हाथसे फेंक पिशाचसे कहा कि मैं नपुंसक नहींहूं कि स्त्री को मारूं। अब जो तेरा मन चाहे वह कर मैं तेरे अधीन हूं परन्तु यह काम मुझसे कदापि न होगा। पिशाचने कहा कि तुम दोनों ने मेरे क्रोधको बढ़ाया है क्या तू नहीं जानताहै कि मुझ में कितनी सामर्थ्य है? इतना कह उस दुष्टने दोनों

पहुँचा कि जो वर्तमान है। हे सुन्दरी! मैं अपने पिता के सम्पूर्ण राज्य में विद्वान् होने के कारण विख्यात था। इससे हिंदुस्तान के बादशाह ने मेरे देखने की इच्छा से एक दूत को बहुमूल्य उत्तम उत्तम वस्तुएं भेंट के लिये दे मुझे बुलाया। मेरे पिता इस बात से अत्यन्त प्रसन्न हुये और मुझे वहां जाने की आज्ञा देदी। मैं अपने पिता की आज्ञानुसार कुछ सेवक और वस्तु साथ ले दूत के साथ चला। कुछ दूर गये होंगे कि ५० सवार शस्त्रसहित राह लूटनेवाले दिखलाई दिये और उन्होंने हम सब को घेर लिया। मेरे साथ दश घोड़े थे जिनपर बादशाह की भेंट के लिये सामग्री लदी थी पर दूर का गमन होने से सेना साथमें नहीं लई थी। उन लुटेरों ने हमसे युद्ध करना आरंभ कर दिया यद्यपि मैंने अपनी सामर्थ्य भर अपनी रक्षा की तथापि मैं घायल होगया। मैंने देखा कि वह दूत और मेरे सब संगी मारेगये तब मैं अपने प्राण की रक्षा के हेतु भागा और लुटेरों से बहुत दूर निकल गया। मेरा घोड़ा घायल होगया था इससे वह थक गया और गिरकर मरगया। उस समय मैंने पैदलही चल देना योग्य समझा। हे सुन्दरी! मेरे अकेलेपन और दीनता पर ध्यान कीजिये कि मेरी क्या अवस्था हुई होगी। मैंने कभी दुःख का नाम भी नहीं सुना था पर एक बारही मैं इस विपत्ति मे पड़गया। फिर मैंने अपने घावों पर पट्टी बांधी और वहां से चला और एक मासके पश्चात् एक बहुत बड़े नगर में पहुँचा। वह बहुत गहरा बसाहुआ था। उसका जल और वायु अति उत्तम था। उसके चारों ओर बहुतसी नदियांथीं।

हाथ उस स्त्री के काट डाले। उसने उसीसमय अपनी देह त्यागदी। इस दशाको देख मुझे मूर्च्छा आगई। जब मैं चैतन्य हुआ तो महाव्याकुल हुआ और पिशाच से कहा कि अब तुरन्त मुझे भी वध कर। यह सुन उसने कहा हमारी यह रीति है कि जब किसी स्त्री पर व्यभिचार का सन्देह होता है तो हम उसे प्राण से मारडालते हैं। तुझ पर केवल सन्देह है और तू परदेशी है इसलिये मार नहीं सक्ता। तुझे यही दण्ड है कि कुत्ता, गधा, सुअर अथवा कोई पशु पक्षी बनाकर छोड़ दूं। अब जिसकी योनि चाहे उसी शरीर में तुझे बनादूं। मैंने इन बातों से उसको कुछ ठण्ढा पाकर कहा कि हे बलवान् पिशाच! जैसे तूने मुझे प्राणदान दिये हैं वैसेही मैं आशावान् हूं कि मुझको इसी योनि में रहने दे। यदि तू मेरा अपराध क्षमा करेगा तो मैं तेरा कृतज्ञ हूंगा जैसे कि एक सत्पुरुषने अपने वैरी पड़ोसी का अपराध क्षमा करके उसके साथ बड़ा उपकार किया था। फिर पिशाच ने पूछा उन दोनों पड़ोसियों में क्या हुआ था? मैंने उससे कहा कि ध्यान धरके सुनिये॥ इति उञ्चासवां प्रदीप॥

अथ पञ्चाशत्तमः प्रदीपः।

ईर्षी और सत्पुरुष की कहानी॥

महान्महत्त्वं जह्यान्न न नीचश्चैव नीचताम्॥
यथा हीर्षी द्रुहन्सन्तं मिषात्कूपेऽप्यपातयत्॥४७॥

अर्थ। बड़े आदमी अपनी बड़ाई को नहीं छोड़ते हैं वैसेही नीचजन अपनी नीचता को भी नहीं त्यागताहै। जैसे ईर्षी-

इस कारण वह सदैव हरा भरा रहता था । उसकी उत्तम वायु से मैं अत्यन्त प्रसन्न हुआ और अपना सम्पूर्ण दुःख भूलगया । हे सुन्दरी ! उस समय मेरी यह दशा थी कि वस्त्र फटे, नंगे पांव और धूपसे जलकर काला होगयाथा । इसी दशा में मैं उस नगर में गया और इस नगर मे कौनसी भाषा है और मेरा देश इस स्थान से कितनी दूर है यह जानने के लिये एक सूचीकार के निकट गया । उसने मुझे देख अपने समीप बैठालिया और पूछा कि तुम कौनहो और कहांसे आयेहो ? मैंने उससे अपना सम्पूर्ण वृत्तान्त कह दिया । सूचीकार ने मेरे वृत्तान्तको चित्त दे सुना और जब मैं सब अपना वृत्तान्त कहचुका तब उसने धीरज देने के विपरीत मुझे अधिक डरा कर कहा कि यह अपनी कहानी यहां के किसी रहनेवाले से न कहना और उससे भलाई का विश्वास न रखना । क्योंकि यहां का बादशाह तेरे पिता का बैरी है । जो वह तेरे आनेका वृत्तान्त सुनेगा तो तेरे साथ अवश्य अनुचित करेगा । सूचीकार से यह वृत्तान्त सुन मैंने जाना कि इसने मेरे साथ बड़ा उपकार किया है इसलिये उसको धन्यवाद दिया और कहा कि तुमने मुझको इस बातसे चैतन्य किया है मैं किसीसे अपना वृत्तान्त वर्णन न करूंगा । हे सुन्दरी ! फिर मैंने वहां के वासियों से अपना वृत्तान्त और अपना और अपने पिताका नाम न कहा । फिर वह सूचीकार मेरेलिये भोजन लाया और अपने घर में रहने के लिये स्थान दिया । मैं उसमें रहनेलगा । जब सूचीकार ने देखा कि अब इसकी थकावट दूर होगई होगी तब पूछा कि तुम्हें कोई ऐसी विद्या आती है कि जिससे

वाले ने सज्जन से द्रोह कर किसी मिष से उसे कूप में भी गिरादिया ४७ ॥ दृष्टान्त ॥ एक नगर में दो मनुष्य पास पास रहते थे । उनमें से एक मनुष्य अपने पड़ोसी से ईर्षा रखता था । दूसरे सत्पुरुष को उसके वैर करने से इच्छा हुई कि इस घर को छोड़ अलग जाय रहें जिससे यह द्वेष न करे । यद्यपि वह उस ईर्षी के साथ सदैव उपकार करताथा तथापि वह अपने वैरको न छोड़ता था यहांतक कि उस सत्पुरुष ने संपूर्ण वस्तुएं और घर वेंच दूसरे नगरमें जाय वास किया । जिस घरमें वह बसा उसमें एक उत्तम बाग़ और एक अन्धा कुवां था । वह योगियों के वस्त्र पहिन साधु बनगया । और साधुओं के ठहरने के लिये बहुत से मकान अपने घरमें बनवाये । उनमें सन्तों का भण्डारा करने लगा । यह समाचार नगरों में विख्यात हो गया । उसकी प्रशंसा सुन बहुत से मनुष्य उसकी भेंटको आनेलगे । समय पाकर वह समाचार उस विद्वेषी के पास पहुंचगया । वह ईर्षी सुनकर बहुत दुःखी हुआ और उसके वध करने को अपना काम छोड़ वहां गया और मन्दिरमें जाय उससे मिला । वह सत्पुरुष अपने पड़ोसी को पहिंचान प्रतिष्ठापूर्वक मिला । ईर्षी ने कपटकर उससे कहा कि मुझे एक कठिन कार्य आय पहुँचा है इसलिये आप के पास आया हूं यदि तुम कहो तो उसको एकान्तस्थल में प्रकट करूं । इसको कोई दूसरा न सुने । उस सिद्धने वैसाही किया । जब उस ईर्षी ने उस मनुष्य को एकांत मे पाया तो अपने आनेका कारण बनाकर कहना आरम्भ किया और बातों में लगाय टहलता हुआ उस अन्धे कुएं के समीप ले

तुम अपनी जीविका प्राप्त करसको? मैंने कहा कि व्याकरण, लेख और काव्यआदि में अद्वितीय हूं। सूचीकार ने कहा कि इन सब विद्याओं की इस नगर में कुछ भी पूछ नहीं है। मेरा कहना मानो तो तुम एक जांघिया बनवाकर पहिन लो और बनसे जलाने के लिये काष्ठ लाकर बाजार में बेंचा करो। तुम्हें इस कार्यसे दूसरे मनुष्य की सहायता बिना अपनी जीविका प्राप्त होगी। थोड़े दिन इसी श्रमसे अपना कालक्षेप करो-परमेश्वर तुम पर दया करेंगे और यह दुःख जो तुम पर छायरहा है निवृत्त होगा। तुमको मैं एक कुल्हाड़ी और एक रस्सी मँगवादूंगा। हे सुन्दरी! मैंने जीविका के हेतुइस नीच कर्म को अंगीकार किया। सूचीकार ने दूसरे दिन मेरे लिये कुल्हाड़ी, रस्सी और घुटन्ना मोल ला दिये और मुझे लकड़ी बेंचनेवालों को सौंपकर उनसे कहदिया कि इस मनुष्य को अपने साथ लकड़ी काटने को बनमें लेजाया करो। मैं उन लकड़िहारों के साथ बनमें जाता और बड़ा गट्ठा काष्ठका काट लाता तथा उसे बाजार में ले जाकर एक सोने के टुकड़े में बेंचदेता था। यद्यपि उस नगर से बन बहुत दूर न था तथापि वहां लकड़ी बहुत महँगी बिकतीथी। क्योंकि वहां के वासी आलस्य से इस कार्य को नहीं करतेथे कि जंगल में जावें और लकड़ियों को काटें और अपने शिर पर लावें। थोड़े दिनों में मैंने बहुत सा सुवर्ण इकट्ठा किया और उसमें से थोड़ा सा उस सूचीकार को उपकार के बदले में दे दिया। इसीप्रकार मुझे एक वर्ष व्यतीत होगया। एक दिन मैं उस बनसे और आगे बढ़ गया और उसे बहुत अच्छा देख

गया। वहां पहुँचतेही सिद्ध को कुएं में ढकेल दिया। उस समय वहां कोई भी न था कि इस समाचार को देखता। निदान ईर्षी अपना कार्य कर और मन्दिर का दरवाजा बन्द कर चुपके से भाग गया और इस कार्य के पूर्ण होने से अत्यन्त प्रसन्न हुआ। वह सिद्ध भाग्यवान् था। इससे उस कुएं में परियां रहती थी उन्होंने हाथों हाथ उसको लेलिया जिससे उसको किसी प्रकार का दुःख न पहुँचा और कुएं के अन्दर बैठादिया। उस सिद्ध ने ईश्वर का धन्यवाद कर सोचा कि इस कुएं के गिरने में भी मेरे लिये कुछ भलाई होगी। फिर उसने चारों ओर दृष्टि की तो कोई वहां दिखाई न दिया। थोड़ी देरके पश्चात् उसने एक शब्द सुना, कोई मनुष्य कहता है कि तुम इसको जानते हो कि यह कौन है? दूसरा शब्द सुनाई दिया कि हम इसको नहीं जानते। फिर पहिले ने कहा कि मैं तुझको इसका वृत्तान्त सुनाता हूं, यह मनुष्य अतिशीलवान् और सिद्धहै इसने अपना नगर छोड़कर यहां रहना इसलिये अंगीकार किया है कि अपने पड़ोसी के वैर से अलग हो। इस नगर में ईश्वर ने इसकी सिद्धता बढ़ा दी है इसकारण ईर्षी ने यह समाचार सुन, इसके मारडालनेका विचार कर इसको इस कुएं में डालदिया है यदि हम इसकी सहायता न करते तो यह मरजाता। कल इस नगर का राजा इसके निकट आय अपनी पुत्री के अच्छे होने के लिये आशीर्वाद की चाहना करेगा। दूसरे ने पूछा कि उस राजकुमारी को कौनसा रोग है? पहिले ने उत्तर दिया कि राजकुमारी पर मैमूं पिशाचका पुत्र डिमडिम मोहित हुआ है

वहां काष्ठ काटने में लगा। जब एक वृक्ष ऊपर से काटचुका और उसकी जड़ काटनेलगा तो दैवयोग से उस जड़के नीचे मुझे एक लोहे के दरवाजे में लगाहुआ कड़ा देख पड़ा। मैं तुरन्त वहां की मिट्टी हटा कुल्हाड़ी और रस्सी सहित नीचे उतर गया तो अपने को एक बड़े भारी घर में पाया। उसमें पृथ्वीके सदृश प्रकाश था। मैंने वहां एक बड़ा लम्बा दालान देखा जिसके पाये मूसा पत्थर के और खम्भे ऊपर से नीचे तक सुवर्ण के बने हुयेथे। उसमें एक परम रूपवती सुन्दरी मेरी दृष्टि पड़ी, जिसके देखते ही मैंने दूसरी ओर नहीं देखा और उसके सम्मुख जाय प्रणाम किया। उस सुन्दरीने मुझसे पूछा कि तू कौन है मनुष्य है या पिशाच है ? मैंने अपना शिर उठाके कहा हे सुन्दरी ! मैं मनुष्य हूं, पिशाच नहीं। उस स्त्रीने ठंढी श्वास लेकर कहा कि तू यहां कैसे आया, मुझे पचीस वर्ष से अधिक व्यतीत होगये परन्तु सिवाय तेरे अन्य मनुष्य को नहीं देखा। उस स्त्री के अनूप रूप, नम्रता, उसकी छवि और कोमल वचन पर मैं ऐसा मोहित हुआ कि मुझे बोलने की सामर्थ्य भी न रही। निदान उसकी प्रिय वाणी से थोड़ी देरके पश्चात् मुझे बात कहने की सामर्थ्य हुई। मैंने विनय के साथ उससे कहा कि मैं केवल तुम्हारे देखनेही से प्रसन्न और हर्षयुक्त हुआहूं और अपने सब दुःख और क्लेश को भूलगया हूं। मैं चाहताहूं कि तुम्हें इस बुरी दशासे छुड़ादूं। फिर मैंने अपना सम्पूर्ण वृत्तान्त वर्णन किया। उस स्त्रीने श्वास भर कहा कि हे शाहजादे ! तू सत्य कहता है इस धन और वस्तुके होनेपर भी मुझे इस जादूके स्थान

वाले ने सज्जन से द्रोह कर किसी मिष से उसे कूप में भी गिरादिया ४७ ॥ दृष्टान्त ॥ एक नगर में दो मनुष्य पास पास रहते थे । उनमें से एक मनुष्य अपने पड़ोसी से ईर्षा रखता था । दूसरे सत्पुरुष को उसके वैर करने से इच्छा हुई कि इस घर को छोड़ अलग जाय रहें जिससे यह द्वेष न करे । यद्यपि वह उस ईर्षी के साथ सदैव उपकार करताथा तथापि वह अपने वैरको न छोड़ता था यहांतक कि उस सत्पुरुष संपूर्ण वस्तुएं और घर वेंच दूसरे नगरमें जाय वसा जिस घरमें वह बसा उसमें एक उत्तम बाग और एक कुवां था । वह योगि
साधुओं के ठहरने
वाये । उनमें सन्तों का भ
नगरों में विख्यात हो गया । उसकी प्रश
नुष्य उसकी भेंटको आनेलगे । समय पाकर वह सम
उस विद्वेषी के पास पहुँचगया । वह ईर्षी सुनकर बहुत दुःखी हुआ और उसके वध करने को अपना काम छोड़ वहां गया और मन्दिरमें जाय उससे मिला । वह सत्पुरुष अपने पड़ोसी को पहिचान प्रतिष्ठापूर्वक मिला । ईर्षी ने कपटकर उससे कहा कि मुझे एक कठिन कार्य आय पहुँचा है इसलिये आप के पास आया हूं यदि तुम कहो तो उसको एकान्तस्थल में प्रकट करूं । इसको कोई दूसरा न सुने । उस सिद्धने वैसाही किया । जब उस ईर्षी ने उस मनुष्य को एकांत में पाया तो अपने आनेका कारण बनाकर कहना आरम्भ किया और वार्तों में लगाय टहलता हुआ उस अन्धे कुएं के समीप ले

में रहना अच्छा नहीं लगता है। तुमने सुना होगा कि आ-बोनी द्वीपोंका अबूतेसरस नाम बड़ा बादशाह है जहां आब-नूसकी लकड़ी पैदा होती है मैं उसी बादशाह की पुत्री हूं। मेरे पिताने मुझको अपने भतीजे शाहजादे के साथ विवाह दिया। जब मैं अपने पतिके घर जाने लगी तब एक दुष्ट पि-शाच मुझको लेकर वहां से उड़ा तो मैं उसी समय में बेसुध होगई। तीन पहर के पश्चात् जब मैंने सुधि सँभाली तो अ-पने को इस घरमें पाया। तभी से मैं इस घर में रहतीहूं। मेरा उठना बैठना उसी पिशाचके निकट है। इस धन और वस्तुओं से मुझे कुछ हर्ष नहीं है क्योंकि केवल सामग्री और सजधजसे धैर्य नहीं होता है। दशवें दिन वह पिशाच यहां आता और केवल एक रात मेरे पास रहताहै। उसका विवाह किसी और स्त्री के साथ हुआहै इसलिये अपनी स्त्रीके भयसे सदैव नहीं रह सक्ता है। यदि दशदिन के मध्य में कभी मुझे उस पिशाच का बुलाना स्वीकार हो तो केवल जादू की वस्तुके छूनेसे जो कि मेरे शयनस्थान के समीप बनी हुई है वह आजाता है। उसको यहांसे गये चारदिन व्यतीत हुये हैं। छःदिनके पश्चात् वह फ़िर यहां आवेगा जो तुम्हें मेरा सङ्ग और यहांका रहना अंगीकार हो तो पांच दिवस तक यहां रहो, मैं तुम्हारी भली भांति प्रतिष्ठा करूंगी। यह वचन सुन मैं अत्यन्त प्रसन्न हुआ और वहां का रहना अंगीकार किया। फिर वह मुझे एक सुन्दर स्नानागार में लेगई, जब मैं स्नान कर बाहर आया तो उत्तम उत्तम सुनहरी पहिरने के वस्त्र दिये जिनके पहिरने से मैं और भी उसकी दृष्टि में अच्छा विदित होनेलगा। तदनन्तर हम

गया। वहां पहुँचतेही सिद्ध को कुएं में ढकेल दिया। उस समय वहां कोई भी न था कि इस समाचार को देखता। निदान ईर्षी अपना कार्य कर और मन्दिर का दरवाजा बन्द कर चुपके से भाग गया और इस कार्य के पूर्ण होने से अत्यन्त प्रसन्न हुआ। वह सिद्ध भाग्यवान् था। इससे उस कुएं में परियां रहती थीं उन्होंने हाथों हाथ उसको लेलिया जिससे उसको किसी प्रकार का दुःख न पहुँचा और कुएं के अन्दर बैठादिया। उस सिद्ध ने ईश्वर का धन्यवाद कर सोचा कि इस कुएं के गिरने में भी मेरे लिये कुछ भलाई होगी। फिर उसने चारों ओर दृष्टि की तो कोई वहां दिखाई न दिया। थोड़ी देरके पश्चात उसने एक शब्द सुना, कोई मनुष्य कहता है कि तुम इसको जानते हो कि यह कौन है? दूसरा शब्द सुनाई दिया कि हम इसको नहीं जानते। फिर पहिले ने कहा कि मैं तुमको इसका वृत्तान्त सुनाता हूं, यह मनुष्य अतिशीलवान् और सिद्धहै इसने अपना नगर छोड़कर यहां रहना इसलिये अंगीकार किया है कि अपने पड़ोसी के वैर से अलग हो। इस नगर में ईश्वर ने इसकी सिद्धता है इसकारण ईर्षी ने यह समाचार सुन, इसके विचार कर इसको इस कुएं में डालदिया है यदि सहायता न करते तो यह मरजाता। कल इस राजा इसके निकट आय अपनी पुत्री के अच्छे आशीर्वाद की चाहना करेगा। दूसरे ने पूछा कुमारी को कौनसा रोग है? पहिले ने उत्तर कुमारी पर मैमूं पिशाचका पुत्र डिमडिम

दोनों एक बड़े सुन्दर दालान में सुनहली कीमखाब से सजे हुये मसनद पर बैठे । उसने मेरे आगे नाना प्रकार के स्वादिष्ठ व्यंजन लायधरे और मेरे साथ बैठ भोजन किया। जब रात्रि हुई तो मुझे अपने शयन स्थान पर लेजाये सुलाया । दूसरे दिन फिर उत्तम उत्तम पाक बनाये और मेरी प्रसन्नता के लिये पुरानी मदिरा की बोतल लाकर कई गिलास भर भर मुझको पिलाये । मैं उसके पीने से मस्त हो गया और उसी दशा में मैंने उससे कहा हे प्यारी ! तुम बहुत वर्षों से इस पृथ्वी में बन्द हो, मानो जीतेही कब्र में हो । अब तुम मेरे साथ चलो और संसारकी हवा खावो कि जिस से तुमको प्रसन्नता हो और जादू के इस थोड़े उजियाले को परित्याग करो । यह सुन उस सुन्दरीने कहा कि ऐसी अनुचित बात मत करो मुझे सूर्य का उजियाला नहीं चाहिये मुझको यहीं रहने दो । नवदिन तुम यहीं रहा करो और दशवां दिन उस पिशाच को छोड़ दो । मैंने कहा तुम पिशाच से बहुत डरती हो, मैं अपने प्राण के वास्ते कुछ भी नहीं डरता हूं । मैं उसकी जादू की वस्तुको तोड़कर जो उसपर कुछ लिखा है उसे विनाश करदूंगा । उसको आने दो देखूं वह कैसा बलवान् और विकराल स्वरूप है । उसके लिये मेरा एक हाथ बहुत है । मैंने प्रण किया है कि सब पिशाचोंको संसार से नष्ट करदूं और सबके पहले इस पिशाचको मारूं । वह स्त्री इस अनुचित कर्म के फल को अच्छीतरह जानती थी इससे मुझको शपथ देकर कहने लगी कि चैतन्य रहो, इसमें हाथ न लगाना नहीं तो हम तुम दोनों मारे जायँगे ।

जिससे वह सदैव रोगी और वेसुध रहा करती है। मुझे उस पिशाच के हटाने का उपाय विदित है वह तुमसे वताता हूं। इस योगी के घरमें एक काली विल्ली है, जिसकी पूंछके शिरपर श्वेत चिह्नहैं, उसी श्वेत चिह्नके स्थान से यह सिद्ध सात बाल उखाड़ अपने पास रक्खे और समय पर उन वालों को अग्निमे जला उसकी धूनी राजकुमारी की नाक में दे तो वह नासिका में धुआं पहुँचतेही नीरोग होजायगी और वह पिशाच उसके निकट कभी न आवेगा। सत्पुरुष ने यह वार्ता जो परियों और जिन्दों में हुई थी अच्छे प्रकार स्मरण रक्खी। जब सवेरा हुआ और उस कुएं में सूर्य के प्रकाश से देखा तो उस कुएं में से निकलने का मार्ग दिखाई पड़ा। वह सुगमता से ऊपर आगया। सम्पूर्ण सन्त जोकि ढूंढ़ते फिरते थे सिद्ध को देख अत्यन्त [illegible] । वह सत्पुरुष सब वृत्तान्त अपने [illegible] ने कह अप [illegible]
न हुई थी कि क [illegible] जिस [illegible] ने
वर्णन किया था [illegible] । उस [illegible]
उसके सात श्वेत [illegible] अ [illegible]
सूर्य उदय न हुये [illegible]
पर आगया । [illegible]
भवन में ल [illegible]
को मेरे आगमन [illegible]
कि तुम [illegible]
राजा ने [illegible]
आशीर्व [illegible]

मैं पिशाचों की सामर्थ्य को अच्छीतरह जानती हूं। मैंने मदिरा के नशे में उसका उपदेश कुछ न सुना और वह जादू की वस्तु तोड़डाली। इतने में बड़े जोर से वह महल हिलने लगा और उसके साथ एक भयानक शब्द बादल के गर्जने के समान हुआ और चारों ओर अँधेरा होगया, विजली के समान प्रकाश होने लगा। इस अद्भुत और भयानक दशाको देख मेरा नशा जातारहा। मैंने सुधि सँभाल सोचा कि तैंने बड़ा अनर्थ किया। फिर मैंने उस स्त्री से पूछा कि अब क्या करना चाहिये? उसने अपने प्राणका डर न कर मेरे लिये बहुत पश्चात्ताप कर उत्तरदिया कि तुम इस विपत्ति को आपही अपने शिर पर लायेहो अब यहां से भागो और अपने को बचावो। यह सुन मैं वहां से ऐसा घवड़ाकर भागा कि अपनी कुल्हाड़ी और रस्सी वहीं छोड़दी और शीघ्रही उठते बैठते उसी सीढ़ीतक जा पहुँचा। इतने में वह भी क्रोधित हो वहां आपहुँचा और उस सुन्दरी से कहनेलगा कि तैंने मुझको क्यों बुलाया है? उसने भययुक्त और कम्पायमान होकर कहा कि मैंने इस बोतल से थोड़ीसी मदिरा पी थी उसके नशे में मेरा पांव अनजाने से इसपर लगगया जिससे यह टूट गया इससे तुझको खबर हुई है मैंने तुमको नहीं बुलाया। यह सुनतेही पिशाच ने आग बबूला हो उस सुन्दरी से कहा तू कुकर्मिणी और दुष्ट है बता इस कुल्हाड़ी और रस्सी को यहां कौन लाया? स्त्री ने कहा मैंने अबतक इसे नहीं देखा शायद यह शीघ्रता से तुम्हारे साथही चली आई होगी और तुमने मार्ग में इसे न देखा होगा। पिशाच ने उस स्त्री को बुरा भला

सफल होगा। उस सिद्धने उत्तर दिया,जो आप राजकुमारी को यहां पर बुलवा लें तो मैं परमेश्वरकी अनुकम्पासे अच्छा करदूं। बादशाह यह सुन अतिप्रसन्न हुआ और अपनी बेटी को तुरन्त बांदियों सहित बुलवाया। बांदियों ने उसका मुख इस तरह छिपाया था कि किसी की भी दृष्टि उसपर न पड़े। योगी ने एक चादरसे राजकुमारी का शिर इसतरह से घेरा कि जिससे धुआं बाहर न निकलसके। फिर वे बाल तुरन्त अग्निपर रख उसकी धूनी राजकुमारीको दी। इतना करतेही मैंमूं पिशाच का पुत्र डिमडिम चिल्लाया और बड़ा शब्दकर राजकुमारी को छोड़कर चलागया। राजकुमारी अच्छी हुई और सुधि सँभाली और शीघ्रही अपने हाथ से वस्त्र डाल अपना मुख छिपालिया। फिर पूछने लगी कि मैं कहांहूं और मुझे इस स्थानपर कौन लाया है? राजा ने अत्यन्त हर्ष-युक्त हो पुत्री को अपने कण्ठसे लगालिया और सब वृत्तान्त कह सुनाया। फिर राजाने अपने सरदारों से पूछा कि इस योगी के साथ क्या उपकार करूं? सरदारों ने एक मत हो कहा कि हमारे विचार से यह उचित है कि इस राजकुमारी का विवाह इस योगी के साथ करदो। राजाने कहा कि मेरा भी यही विचार था। फिर उसने शाहजादी का विवाह उस योगी के साथ करदिया। थोड़े दिनों के पश्चात् वहां का बड़ा मंत्री मरगया। राजाने उस योगी को बड़ा मंत्री नियत किया। फिर वह राजा भी मरगया। उसके कोई पुत्र नहीं था इससे वह योगी सेना और सरदारों के सम्मतसे अपने श्वशुर के स्थान पर राजा होगया। एक दिन वह अपने सरदारों

कह बहुत मारा जिससे वह तड़पने और रोने लगी। उसके रोने के शब्द सुनकर मेरी वह दशा हुई कि जिसका वर्णन नहीं होसक्ता। मैं अपने पुराने वस्त्र पहनकर उस सीढ़ी से ऊपर चढ़आया और अपने को बुरा भला कहने लगा। मैंने बड़ा पश्चात्ताप किया कि मेरे अज्ञान और निर्बुद्धि से यह दुःख उस स्त्री पर हुआ। यद्यपि वह २५ वर्ष से उस घर में बन्द है तथापि उसे कभी ऐसा दुःख इस पिशाच के हाथ से न हुआ। फिर मैंने उस लोहे के किवाड़ को मिट्टी से बन्दकर छिपा दिया और बोझा लकड़ियों का शिरपर रखकर पश्चात्ताप करताहुआ उस नगर में आया। जब मैं अपने स्थान पर आया तो वह सूचीकार मुझे देख अत्यन्त प्रसन्न हुआ और कहनेलगा कि तुम्हारे कलके न आनेसे मुझे अत्यन्त चिन्ता थी कि ऐसा न हो तुम्हारा पुराना वृत्तान्त सुन यहांके अधिपतिने कैद किया हो। परमेश्वरका धन्यवाद है कि तुम जीते जागते फिर आये। मैंने उसकी प्रीति पर धन्यवाद किया। परन्तु वह घटना उससे न कही और अपने मकानमें जाकर अपनी अज्ञानता पर धिक्कार देतारहा। मैंने विचारा कि यदि मैं उस जादूकी वस्तु को न तोड़ता तो वह राजपुत्री इस दुःख में न पड़ती और मैं नव दिनतक अच्छे प्रकार रहता। मैं इसी चिंता में था कि उस सूचीकारने मेरे निकट आकर कहा कि एक वृद्ध तुम्हारी कुल्हाड़ी और रस्सी हाथ में लेकर आया है और कहता है कि मैंने इन दोनों वस्तुओं को मार्ग में पाया है। ये तुम्हारे साथियों में से किसीकी जानपड़ती हैं चलके अपनी पहिंचान कर लेआवो। वह विना तुम्हारे न देगा।

सहित सवार होकर जारहाथा कि संयोगवश उसने अपने वैरीको बहुत से मनुष्यों के यूथमें देखा । उस योगी ( राजा ) ने अपने मंत्री के कानमें कहा कि उस मनुष्य को प्रतिष्ठापूर्वक लेआओ जिससे वह किसी प्रकारका भय न करे । मंत्री तत्काल उस मनुष्य को राजाके सम्मुख ले आया । राजा ने उस अपने ईर्षी से कहा कि हे मित्र ! मैं तुझको देख अति प्रसन्न हुआ हूं । फिर राजाने एक हज़ार अशर्फ़ी और बीस गठरी वस्त्र मँगा के उस ईर्षी को दिये और एक पहरा सिपाहियों का उसके साथ किया कि वह उसको रक्षापूर्वक उसके घर पहुँचादे ॥ इति पचासवां प्रदीप ॥

अथैकपञ्चाशत्तमः प्रदीपः ।

हे सुन्दरी ! जब मैं इस कहानीको पूरा करचुका तो अपने छूटने के वास्ते पिशाच से कहने लगा कि हे पिशाच ! देखो, उस शीलवान् राजाने अपने वैरी के साथ कैसी भलाई की थी । अब मैं विनयकर आशा करता हूं कि आप भी मेरे पर कृपा करेंगे । किन्तु उस विकरालरूप पिशाचने मुझपर दया न कर कहा कि तुझे प्राणसे तो न मारूंगा परन्तु दण्ड दिये विना न छोडूंगा, यह कहकर उसने मुझे पकड़ा और इतने ऊंचे उड़ा कि जहां से धरती बादल के टुकड़े के समान दीखती थी, फिर उस ऊंचे से शीघ्रही विजली के समान एक पहाड़की चोटीपर ले गया और वहांसे एक मुट्ठी मिट्टीकी ले कुछ मंत्र पढ़ उसको मेरे ऊपर डालकर कहा कि मनुष्यका चोला छोड़ बन्दर का स्वरूप बनजा । मुझपर यह जादू कर वह पिशाच गुप्त होगया और मैं अपने को बन्दरके रूप में देख अत्यन्त दुःखित और

चैतायुक्त हुआ। फिर उस पहाडसे उतर एक देशमें गया और वहां से चलता चलता एक समुद्रके तटपर जा पहुँचा और उस समुद्रके कूलपर एक जहाज देखकर चाहा कि किसी प्रकार वहां तक पहुँचूं इसलिये एक वृक्ष से टहनियां तोड़, घसीटता हुआ समुद्र के तटपर लेगया और उसको समुद्र में डाल उस पर चढ़ बैठा फिर दोनों हाथों से दो टहनियां पकड़ तैरने लगा और इसी प्रकार जहाज की ओर चला। जब उसके समीप पहुँचा तो जहाज के मनुष्य मुझको देख अतिविस्मित हुये। मैं जहाज की रस्सी पकड़ उस पर चढ़गया। तो जहाजी मुझे बन्दर के रूप में देख अत्यन्त आश्चर्य में हुये। मुझ मे वाचाशक्ति न थी इस कारण मैं अपना वृत्तान्त किसी से न कह सका और आश्चर्य से सब की ओर देखता रहा। उस जहाज के सम्पूर्ण व्यापारी नाना प्रकार के विचार करते और मेरा जहाजपर रहना कुलक्षण समझते इसहेतु मेरे निकाल देनेका विचार करने लगे। एकने कहा अभी एक लट्ठ मार मारडालता हूं। दूसरेने कहा रहजा, इसे मैं तीर से मारडालताहूं। तीसरा बोलामैं इसे समुद्र में डाले देताहूं इसी प्रकार वे सब मेरे मारने को उद्यत थे। इतने में मैंने दौड़कर जहाज के कप्तान के निकट जाय और उसके चरणों पर गिर उसका वस्त्र पकड़लिया और उसे सैन से कहा कि मैं तुम्हारी शरणहूं मुझे बचाओ। उस समय मेरे नेत्रोंसे आंसू बहने लगगये। कप्तान ने मुझ पर दयाकर मेरी ओर हो सब को मेरे दुःख देने से हटा दिया और कहा इस वानर से कोई न बोले और इसे कुछ दुःख न पहुँचावे। फिर उसने मेरी ऐसी

योनि को प्राप्तकर और मनुष्य के स्वरूप में जैसा पहिले था वैसा बनजा। इतना कहतेही मैं मनुष्य बन गया। दाहिने नेत्र के सिवाय और किसी जोड़ में हानि न पहुँची थी। मैंने चाहा कि उस शाहज़ादी का धन्यवाद करूं परन्तु उसने मुझको सावकाश न दिया और बादशाह से कहा कि यद्यपि मैंने पिशाच को पराजित करदिया तथापि उसके साथ मेरा भी काम तमाम होगया अर्थात् इस पावकयुद्धने मेरे शरीर को भी जलादिया कोई क्षणमें मुझे भी भस्म करडालेगा। यदि एक दाना दाड़िम का भी जिस समय कि मैं पक्षी बनी थी न छूटता और उसको भी खाजाती तो फिर मुझको कुछ भी दुःख न पहुँचता और वह पिशाच उसी समय मारा जाता परंतु उस दानेके बचने से फिर उसे मेरे साथ युद्ध करने की सामर्थ्य होगई तब मैं लाचार होकर अग्निसंग्राम करने लगी। उस समय धरती से आकाश पर्यन्त अग्नि होगई तब उस पिशाच को मालूम हुआ कि मैं जादूकी विद्यामे अति निपुण हूं और मेरी विद्या कहीं उससे अधिक है। निदान मैंने उसको जलाकर भस्म करडाला परन्तु मैं भी उस आग से बच न सकी। बादशाह ने शोकयुक्त हो उत्तर दिया कि तुम अपने पिताका भी हाल देखती हो कि मेरा मुख झुलस गया है और तुम्हारा ख्वाजेसराय जलकर भस्म होगया और यह शाहज़ादा जिसका तुमने जादू दूर कियाहै दाहिने नेत्र से काना होगया है। यह कह कर बादशाह और मैं इस हाल में रोते पीटते और हाहा करते थे कि इतने में शाह-ज़ादी जली जली पुकारने लगी फिर वह तत्कालही

रक्षा की कि मुझ को कुछ भी दुःख न पहुँचा। यद्यपि मैं बात न कर सक्ता था तथापि सैन से उससे बात करलेता था। वह मेरी सैन समझ अत्यन्त प्रसन्न और हर्षयुक्त हुआ। उस समय से अन्य मनुष्य भी मुझपर प्रसन्न होगये। इसी प्रकार चलते चलते एक व्यापारस्थान में पहुँचे उस स्थान में बहुतसी बस्तियां थीं और वहां घर भी उत्तम उत्तम थे। जहाज़ी लोगोंने जहाज़ को एक नगर के निकट ठहराया क्योंकि वह नगर बादशाह की राजधानी थी। जहाज़ में लङ्गर करतेही बहुत से मनुष्य जो उन व्यापारियों के मित्र थे नावों पर सवारहो धन्यवाद देनेको आये और जहाज़ को चारों दिशा से घेर-लिया। प्रत्येक मनुष्य अपने अपने मित्र से मिल यात्रा और समुद्रका वृत्तान्त पूंछनेलगा क्योंकि वह जहाज़ दूर दूर के देशों और नगरों में गया था। उन नगरवासियों में कुछ बाद-शाह के सरदार भी थे वे उन व्यापारियों को बादशाह की ओर से कहते थे कि हमारा बादशाह तुम्हारे आने से अत्यन्त प्रसन्न हुआ है और कहा है कि जो तुम में से कोई मनुष्य लिखने पढ़ने मे ऐसा योग्य हो कि इस काग़ज़पर बहुत सुन्दर लेख लिखे जिस से मैं उसकी लेखशैली और सुन्दरता की परीक्षा करूं। इसका कारण यह है कि यहां का मंत्री मरगया है। वह मंत्री अन्य गुणों के विशेष लिखने में अद्वितीय था और यहां का बादशाह गुणग्राहक है उसके मरजाने से अत्यन्त शोकयुक्त रहता है। बादशाह ने शपथ की है कि जो मनुष्य पहिले मंत्री के समान अच्छा लिखनेवाला मिलेगा उसी को मन्त्री बनाऊंगा। बहुत ढूंढने

अग्नि में जलकर उस पिशाच के समान भस्मका ढेर होगई। हे शहरयार ! उस स्थान में उस दूसरे योगी ने हा हा खाय जुबैदासे कहा कि उस समयका दुःख जो मुझपर हुआ कुछ वर्णन नहीं करसक्ता। मैंने उस मल्काहसन को इस दशा में देख अपने चित्तमें कहा कि यदि मैं बन्दर किंतु श्वान आयु भर बना रहता तो उत्तम था परन्तु ऐसी बुद्धिमती का मरना उत्तम नहीं था। इधर बादशाह अपनी शाहज़ादी के मरजाने से शोकवान् हो मूर्च्छित होगया। मुझे बादशाह की ओर से अत्यन्त भय और डर हुआ कि ऐसा न हो वह अपनी शाहजादी के दुःख से कहीं मर जाय। उस समय रोने पीटने से प्रलय होगया। बादशाही मकान में बादशाह की यह दशा सुन सम्पूर्ण सरदार और नौकर दौड़े आये और बहुत उपाय से उसे फिर सुधि में लाये। मैंने सम्पूर्ण वृत्तान्त उनसे वर्णन किया। फिर वे लोग बादशाह को उठाय उसके कोठे में लेगये। यह वृत्तान्त सम्पूर्ण नगर में ख्यात होगया और चारों ओर से शाहज़ादी के नामपर रोने पीटने का शब्द सुनाई देने लगा। सात दिनतक उन्होंने शाहज़ादी का शोक और रोना पीटना किया और अपनी रीत्यनुसार सम्पूर्ण शोककी रीतें भी कीं। फिर पिशाच की भस्मका ढेर उन्होंने वायुपर उड़ादिया और शाहज़ादी की भस्मको एक बहुमूल्य वस्त्रकी थैली में भर वहीं गाड़दी और उसपर एक बड़ाभारी मकबरा बनवा दिया। बादशाह अपनी शाहज़ादी के शोक में एक मासतक तो रोगयुक्त रहा और अभी वह अच्छाहुआ था कि उसने मुझे बुलाकर कहा हे शाहज़ादे! तेरे

पर भी अवतक सम्पूर्ण देश में ऐसा कोई मनुष्य न पाया कि जिसे वह अपना मंत्री वनावे। सो इस काग़ज़ को तुम्हारे निकट भेजाहै कि जो कोई तुम में से इसके योग्य हो और उसे मन्त्रीका स्थान लेनेकी इच्छा हो तो इस काग़ज़पर पंक्ति लिखे। जव सरदार इतना कहचुका तो मैंने आगे वढ़कर उस काग़ज़ को उसके हाथ से लेलिया। इससे जहाज़ के सब मनुष्य और वे व्यापारी जो लिखे पढे थे चिल्लाने और बड़ा शब्द करनेलगे कि अभी यह वंदर इस काग़ज़को चीरफाड़ डालेगा वा समुद्र में फेंकदेगा। परंतु जव उन्होंने देखा कि मैंने काग़ज़ को अच्छे प्रकार पकड़ा और सैनसे पूछा कि मैं इसपर लिखूं? सव ने चिल्लाना वंद किया। क्योंकि उन्होंने सम्पूर्ण आयुमें कभी किसी बन्दरको लिखते नहीं देखाथा इससे वे मेरी योग्यता को नहीं जानते थे। उन्होने चाहा कि इस काग़ज़को मेरे हाथसे छीनलें परंतु कप्तानने मेरी ओरहो कहा कि ठहरो, इसकी परीक्षा लेने दो। यदि इसने काग़ज़ को खराव किया तो मैं तुमसे प्रण करताहूं कि इसको उचित दण्ड दूंगा और जो इसने मेरे विचार के अनुसार अच्छा लिखा तो मैं इसका अपने पुत्र के समान पालन करूंगा। मुझको विदित है कि वह काग़ज़को खराव न करेगा। मैं और वन्दरोंकी अपेक्षा इसे अत्यन्त समझदार और वुद्धिमान् पाताहूं। जव मैंने देखा कि मुझको अव कोई मना नहीं करता तो लेखनी ले चार प्रकार के चार काव्य ऐसे लिखे कि न कोई व्यापारी और न कोई उस नगर का वासी वैसे लिखसक्ता था। जव मैं लिखचुका तो सरदार उस काग़ज़

आगमन से नानाप्रकार के दुःख और शोक मुझपर पड़े और मेरी शाहज़ादी तेरेही कारण भस्म हुई और दारोग़ा भी जलकर मरगया और मैं मरते मरते बचा यह सब तेरी अभाग्यता है, तू अशकुन है, अब मैं तुझे देख नहीं सक्ता इससे तू यहां न रह, तुरन्त यहां से चला जा। यदि तू यहां रहेगा तो तेरे वास्ते अच्छा न होगा और मैं तुझे दण्ड दूंगा इसीप्रकार बादशाह ने क्रोध में यह सब बातें कहीं कि जिन का मैं उत्तर न दे सका और तत्काल बादशाह के सम्मुखसे चलागया। मैं जिस ओर को जाताथा उस ओर को सब मनुष्य मेरे मारने का इरादा करते थे निदान मैं निरुपाय हो उस नगर से निकलने के पहिले भौंहें और मूछें और डाढ़ी मुड़वाय और योगियों के वस्त्र पहिन वहां से चला और पश्चात्ताप किया कि तेरे कारण से ऐसी स्वरूपवती दो शाहज़ादियां मारीगईं। फिर बहुत दिनोंतक नगर नगर और देश देश फिरा किया। निदान सोचा कि बग़दाद नगर में जाय अपने दुःख और शोकको खलीफ़ा हारूंरशीद से विनय करूं उक्त महाशय मेरे वृत्तान्तको सुन मुझपर अवश्य दया करेंगे और इस दुःखसे छुड़ादेंगे। आज सायंकाल के समय मे वहां पहुंचा और पहिले पहिल योगी से कि जिसने अभी अपना वृत्तान्त वर्णन कियाहै भेंटहुई। मेरे यहां आने का कारण आपके सम्मुख पहिला योगी तो कहचुका है उस का प्रकट करना आवश्यक नहीं। इस प्रकार जब दूसरा योगी भी अपना वृत्तान्त कहचुका तो ज़ुबैदाने उससे कहा कि तेरा अपराध क्षमा किया जिस ओर को तेरा जी चाहे चलाजा।

को बादशाह के सम्मुख लेगया। बादशाह ने मेरे लिखे और काव्य को प्रसन्न किया और अपने सरदारों को आज्ञा दी कि बहुतसा सामान पारितोषिक का ले उस मनुष्य को दो जिसने इस कागज़ को लिखा है। फिर उसको सवार कराय लेआवो। यह आज्ञा पातेही वह सरदार मुसुकराये जिससे कि बादशाह अत्यन्त क्रोधित हुआ और दण्ड देने की आज्ञा की। उसने बिनती की कि हे स्वामी! हमारा अपराध क्षमा करो लिखनेवाला इसका मनुष्य नहीं किन्तु वानर है। बादशाह ने कहा क्या ये पंक्ति मनुष्यकी लिखी नहीं हैं एक सरदारने विनय की कि हे स्वामी! हमने अपनी आंखों से देखा कि इसको वन्दर ने लिखाहै। बादशाह इस बातसे आश्चर्यित और विस्मित हो मेरे देखने के लिये अत्यन्त लालायित हुये और उन सरदारो को आज्ञा दी कि शीघ्रही ऐसे अपूर्व वन्दर को सवार कर मेरे सम्मुख ले आवो। सरदार जहाज़ पर फिर गये और बादशाह की आज्ञा कप्तान से कही। उसने कहा बहुत अच्छा मैं इसे भेजता हूं। फिर मुझे कारचोबी के वस्त्र पहिना समुद्रके तटपर ले आये और घोड़े पर सवार कर ले चले। इधर बादशाह अपने सभासदों सहित मेरे आगमन की राह देखनेलगे और मेरी अगवानी को सब प्रकार के मनुष्य इकट्ठा किये। तब नगर के छोटे बड़े मनुष्य और स्त्रियां मेरे देखने को कोठे और मार्ग में इकट्ठे होगये क्योंकि यह वृत्तान्त सम्पूर्ण नगर में ख्यात होगयाथा। जब मैं बादशाही मकान में पहुंचा तो बादशाह

तब वह भी ज़ुबैदासे आज्ञाले पहिले योगी के निकट बैठगया। फिर तीसरा योगी अपना वृत्तान्त कहने पर उद्यत हुआ और ज़ुबैदा के सम्मुखजाय इस प्रकार अपना वृत्तान्त कहना आरम्भ किया ॥

इति दृष्टान्तप्रदीपिन्यां शुक्लदेवीसहाय संगृहीतायां तृतीयभागे मिश्रनिबन्धे भाग्यफलवर्णनं नामैकपञ्चाशत्तमःप्रदीपः ५१ ॥

इति शुभम्भूयात् ॥

---

और मंत्री और संपूर्ण भृत्य इकट्ठे थे। मैं वहां जाय तीन वार प्रणामकर हाथ जोड़ खड़ा होगया। वहां जितने मनुष्य थे इस अपूर्व वृत्तान्त को देख आश्चर्यित हुये कि हमने आजतक ऐसा बन्दर नहीं देखा था इसी प्रकार बादशाह भी इस बात से अत्यन्त विस्मित हुआ। फिर बादशाह ने सम्पूर्ण सभासदों को विदा किया। केवल मैं और वृद्ध दारोगा बादशाह के पास रहगये। फिर बादशाह ने सभासे घरमें जाय नाना प्रकार के व्यंजन मँगाये और मुझे सैनसे खानेको बुलाया। मैं प्रणामकर बैठगया और बड़ी सावधानी से भोजन करना आरम्भ किया। जब भोजन करचुके और बर्तन वहां से उठगये तो मैंने सैन से एक क़लमदान मँगाया जब वह क़लमदान मेरे सम्मुख आया तब मैंने उस में से एक बड़ा काग़ज़ ले बादशाह के धन्यवाद का काव्य बनाय बादशाह के सम्मुख किया। बादशाह उसे पढ़ अत्यन्त आश्चर्यित और पहिले से भी अत्यन्त प्रसन्न हुआ। इसके पश्चात् बादशाह ने सेवकों को सैन की कि इसे भी मदिरा पिलाओ। सो उन्होंने एक गिलास मुझे भी दिया। मैंने उसे पी एक नये प्रकार का काव्य अपनी आपत्ति और उस बादशाह की गुणग्राहकता के विषय में लिखा। बादशाह ने उसे पढ चित्त में कहा कि इस बन्दर के समान कोई भी संसार में नहीं है फिर उसने सतरंज मँगाई और मुझे सैन से पूछा कि यह खेल जानते हो? उसके उत्तर में मैंने धरती को चूम अपना हाथ शिरपर रक्खा तो बादशाहने अभिप्राय जान खेलना आरंभ किया। पहिली बाज़ी तो बादशाह जीता और दूसरी, तीसरी में जीता।

बादशाह को दो बाजीके हारने से कुछ ग्लानि हुई इससे उस
धैर्य के वास्ते मैंने काव्य इस विषय का लिखकर दिया कि द
योद्धाओं ने परस्पर दिन भर युद्धकर सायङ्कालको मेलकिय
और रात्रिको उसी युद्धस्थान में आनन्दसे सोरहे। बादशा
मेरी बुद्धिमानी को देख अतिआश्चर्यित हुआ और सभ
सदों से कहा कि मैंने किसी बन्दरको भी ऐसा योग्य
देखा और न सुना। फिर बादशाहने अपनी पुत्री मल्कैहस
को मेरे चरित्र दिखाने के लिये बुलाया। वह शाहजादी व
से बादशाह के सम्मुख मुख खोले हुये गई परन्तु वहां मु
देखते ही उसने तुरन्त अपने मुखको ढांप लिया और बाद
शाहसे विनय की कि आपको क्या होगया कि आप मुझक
परपुरुषके सम्मुख बुलाते हैं। बादशाहने उत्तर दिया कि मु
को जान पड़ताहै कि तुम बेहोशी से बातें करती हो इ
स्थानपर मेरे और तुम्हारे सिवाय और कोई नहीं है तु
सदैव मुख खोले मेरे सम्मुख आया करती हो इस समय
क्यों अपने मुंहपर वस्त्र डाले आई हो? शाहजादीने बाद
शाहसे विनय की कि आप अच्छे प्रकार जानलें कि मेरी
कुछ भी भूल नहीं है मैं सच कहती हूं कि यह बन्दर सचमुच
मनुष्य और बड़े बादशाह का पुत्र है परन्तु जादूके कारण
बन्दर होगया है। इबलीसके पुत्र ने बादशाह अबूतैमुरस
आबोनी द्वीपकी शाहजादी के मारने के पश्चात् इस शाहजादे
को जादू से बन्दर बनाडाला है। बादशाह यह बात सुन
अत्यन्त विस्मित हुआ और मुझ से पूछा कि क्या यह बात
सच है? मैंने आना नाश [illegible] कहा कि जो

इस शाहजादीने कहा है वह ठीक है। फिर बादशाहने अपनी शाहजादीसे पूछा कि तुझे कैसे विदित हुआ कि यह शाहजादा बन्दर होगया है? शाहजादी ने उत्तर दिया आपको स्मरण होगा कि जब दूध मेरा छुड़ायागया था तब मेरे पालन और उपदेश के लिये जो वृद्धा थी वह जादूकी विद्या में अतिनिपुण थी, उसने मुझको सत्तर पर्व मन्त्रविद्या के सिखलाये हैं जिससे मुझमें इतनी शक्ति है कि तुम्हारे सम्पूर्ण देशको यहांसे उठा समुद्रमें डालदूं। मैं जादू के बल से यह जानलेती हूं कि इसपर अमुक मनुष्यने जादूकर इस योनि में बना दिया है। इसीसे इसको मैंने एकही बेरके देखने में पहिंचानलिया है जिसको आप बन्दर जानते हैं। बादशाहने कहा कि हे शाहजादी! मैं तुझे ऐसी गुणवती न जानताथा। शाहजादीने कहा हे पिता! यह भेद है, हरएक मनुष्य को सीखना उचित नहीं है मैं कुछ इसमें झूठ नहीं कहती। बादशाह ने अपनी शाहजादी से कहा कि तुम्हे इतनी सामर्थ्य है कि इस शाहजादे का जादू दूर करदो और फिर उसी स्वरूप में बनादो। शाहजादी ने कहा निस्सन्देह मैं करसक्ती हूं। बादशाहने कहा कि यदि तुम इसको पहिली सूरत में लाओगी तो मैं तुम्हारा बड़ा उपकार मानूंगा और इसको अपना मंत्री कर तेरे साथ इसका विवाह करदूगा। शाहजादी ने कहा बहुत अच्छा। इतना कह मल्काहसन अपने भवन से एक छड़ी लाई जिसमे इबरानी अक्षर लिखे थे और कहा कि आप ख्वाजेसराय और बन्दर सहित एक भवन में रक्षापूर्वक छिपकर बैठें। फिर हम तीनों बरामदे में छिपकर बैठगये।




# दृष्टान्तप्रदीपिनी सटीक



## चतुर्थभाग ॥

### पूर्वार्द्ध ॥

तावत्तदीयम्मङ्गलाचरणमिदमार्य्ययाह द्विरदाननसुषमालय प्रत्यूहौघापहार विश्वेश । गौरीसुत मोदकभुङ्मङ्गलकर्तृगणाधीशम् ॥ १ ॥ ध्यात्वातव पदपद्मौ शुक्लोदेवीसहायशर्म्माज्ञः ॥ कुरुतेचतुर्थभागं सद्दृष्टान्तप्रदीपिन्याः ॥ २ ॥

### अथ प्रथमः प्रदीपः ॥ १ ॥

निष्कग्राही यश्चपेटेन साकंवृद्धश्चाथोमुञ्जकर्त्ताद्वितीयः ॥ अश्वारूढश्चापिहारूरसीदस्याग्रेगाथावर्णयांचक्रुरेवम् ॥ १ ॥

अर्थ-एक वृद्ध जो थाप खाकर भीख लेताथा और मूंज बांटने वाला जो अकस्मात् ही महाधनी होगयाथा। और तीसरा घोड़ीपर सवार जो उसे वारवार मारता था इत्यादिकों ने निज निज कहा-

उसने उस बरामदे में, एक बड़ा घेरा पृथ्वी में खैंचा और कुः
इबरी और कलपतरी शब्द पढ़नेका आरम्भ किया । जंः
पढ़चुकी और विचारानुसार घेरा भी बनालिया तब उस घेः
के अन्दर जाय कुरान का पढ़ना आरम्भ किया । इतने मेः
चारोंओर रात्रि के समान अँधेरा छागया और प्रलय के चिहः
दिखाई देनेलगे । यह दशा देख हम सब भयभीत हुये किः
क्या होगा । फिर इबलीसका पुत्र बड़े उग्र और भयंकर शेरकेः
स्वरूप में प्रकट हुआ । शाहज़ादी उससे कहने लगी किः
अय कूकर ! तुझे चाहिये था कि तू मेरी विनती करता परन्तुः
इसके विपरीत तू मेरे डराने को ऐसा भयानकरूप धर आया ।
तैंने बड़ी ढिठाई की है शेर ने उत्तर दिया, तैंने उस प्रण को
जो पिशाचों और मनुष्यों में हुआथा तोड़दिया है जिसपर
कठिन कठिन शपथें की गई थीं कि कोई एक दूसरे को दुःख
न दे । शाहज़ादी ने कहा, अय मलिनरूप ! तू प्रणभंगी है,
मुझे चाहिये, कि इस विषय में तुझे बुरा भला कहूं । शेरने
कहा तैंने बड़ी ढिठाई की जो मुझे यहांतक आने का श्रम
दिया, यह कह उसने अपने मुख को फैलाया और इच्छा की
कि शाहज़ादी को निगल जायँ परन्तु वह अत्यन्त बुद्धिमती
और चैतन्य थी पीछे की ओर कूद कर हटगई और अपने
शिरका एक बाल उखाड़ कर उसपर दो चार अक्षर पढ़े तो
वह बाल खड्ग के समान बनगये । शाहज़ादी ने उस खड्ग
से उस सिंह के दो टुकड़े कर उस दालान में डालदिये । फिर
वह शेर के टुकड़े गुम होगये परन्तु शिर उसका रहगया था

युद्ध करनेलगी। वह बिच्छू सामना करने की सामर्थ्य न रख कर पक्षी बनके उड़गया फिर वह सर्प भी काला पक्षी बनकर उसके पीछे होलिया यहां तक कि वे दोनों हमारी दृष्टि से छिपगये। थोड़ी देर के पश्चात् हमारे सामनेकी पृथ्वी फट-गई और उसमें से दो बिल्लियां श्वेत और काली निकलीं और दुमके बाल खड़ेकर परस्पर चिल्लाने लगीं। फिर वह काली बिल्ली काला भेड़िया बनकर दूसरी बिल्ली की ओर दौड़ी तब वह बिल्ली अवकाश न पाय, निरुपाय हो कीड़ा बनगई। उस कीड़े ने एक अनार के बीच में जो उसी समय वृक्षसे नहर के किनारे गिरपड़ा था अपनेको छिपाया फिर वह अनार बढ़ने लगा, यहां तक कि बढ़ते बढ़ते बड़े मटके के समान होगया और वायुपर उड़ा तदनन्तर बरामदे की ऊँचाई तक जाय कभी आगे की ओर कभी पीछे को हिलताथा इसी प्र-कार इधर उधर जाय पृथ्वी पर गिरकर फटगया और उसके बहुत से टुकड़े होगये। वह भेड़िया तत्काल मुर्गा बन अनार के दाने चुगने लगा और शीघ्रही एक एक दाना निगलना आरम्भ किया। जब सब दाने अनारके खाचुका तब वह पंख फैला हमारे निकट आया और बड़ा शब्द किया अर्थात् वह पूछता है कि कोई दाना शेष तो नहीं रहाहै फिर और चारों ओर ढूंढ़ने लगा कि संयोगवश उसने एक दाना नहर के तटपर पड़ाहुआ देखा तो दौड़कर चाहा कि उसको भी खालें इतने में वह दाना लुढ़कता हुआ नहर में चला गया और छोटी मछली बनगया। वह मुर्गा भी मछली के खाने को नहर में गया। वह मछली और वह मुर्गा दो घड़ी

ने एक अशरफी जेब से निकाल उसके हाथ मे रखदी उस अन्धे ने खलीफ़ा का हाथ पकड़ ठहराया और आशीर्वाद देकर कहने लगा हे सत्पुरुष! उदार तूने मुझे अशरफी दानदी तू मुझे एक धौल भी मार क्योंकि मैं इसी दण्डके योग्यहूं किन्तु इससे अधिक क्या यह कहके उसने खलीफ़ा का हाथ छोड़दिया और फिर कपड़ा खलीफ़ा का पकड़ा कि ऐसा न हो कि विना मारे धौलके चलाजावे खलीफा उसकी इस इच्छा से आश्चर्य में हुआ और कहा हेभले मानस! मुझसे इस बातकी आशा मतरख मैं क्योंकर अपने पुण्य का फल नष्ट करूं यह कहके खलीफ़ा ने चाहा कि वस्त्र अन्धे से छुड़ाकर चलाजावे उसने इस बात को मालूमकर दामन को जोर से पकड़ा और कहने लगा कि मेरी इस ढिठाई को क्षमाकर और जो मैं कहताहूं सो कर अर्थात् एक धौल मेरे शिरपर मार नहीं तो अपनी अशरफी फेरले कि मुझे धौल मारे विना तेरी अशरफी लेना स्वीकार नहीं क्योंकि जो मैंने ईश्वर से प्रतिज्ञाकी है उसे उल्लङ्घन नहीं कर सक्ता जो तू इसका कारण सुने तो जाने कि मेरा बहुत बड़ा अपराध है खलीफ़ा ने लाचारहो धीरेसे एकधौल उसके शीश पर मारी वह भिक्षुक वस्त्र छोड़ कर शुभ आशीर्वाद देनेलगा निदान खलीफ़ा और वजीर दोनों आगेबढ़े और थोड़ी दूर जाय खलीफा ने वजीर से कहा मैं चाहताहूं कि इस भिक्षुक से इसकी प्रतिज्ञा का कारण पूछूं तू जा और उस से कह वह मनुष्य जिसने तुझे अशरफी दी थी खलीफा है कल भोरको खलीफा की सभामें जाना वह तुझसे कुछ पूंछेगा सो मन्त्री ने अन्धे भिक्षुक के पास जाकर पहिले एक अशरफी उसेदी उसने उस से भी धौल मारनेको कहा वजीरने भी ऐसे उसे धौल लगा खली-

तक उस नहर के भीतर रहे। हमें उनका वृत्तान्त कुछ भी विदित न हुआ कि वह दोनों कहां गये। फिर थोड़ी देर के पश्चात् हमने एक भयानक शब्द चिल्लाने का सुना कि जिसके सुनने से हम बहुत डरे फिर उस पिशाच और शाहज़ादी को देखा कि वे दोनों अग्नि होगये और प्रत्येक अपने मुखसे लाटें निकाल दूसरे की ओर फेंकता और निकट हो हो एक दूसरे पर चढ़ाई करता है। यहांतक कि अग्निने सबको घेर लिया तो यह आश्चर्य देख हम कम्पित हुये कि इस अग्निसे सम्पूर्ण राज्य अभी जलजायगा। इस समयान्तर में हमारे भयका एक और भी कारण हुआ कि वह पिशाच शाहज़ादी के सम्मुख से हट हमारी ओर आया जहां हम सब बैठे थे और अपने मुख से लाटे निकाल हमारी ओर फेंकने लगा। वह चाहता था कि ये जल कर भस्म होजावें इतने में शाहज़ादी दौड़कर आई और हमें उसके हाथ से बचाकर उसको वहांसे दूर भगाया। शाहज़ादी के रक्षा करने पर भी बादशाह का मुख झुलस गया और ख्वाजेसराय का दारोगा जल भुनकर भस्म का ढेर होगया और एक चिनगारी उड़कर मेरे दाहिने नेत्र में लगी कि जिससे मैं काना होगया। हम दोनों इससे अतिदुःखित थे कि इतने में जय का शब्द हमने सुना और वह मल्काहसन निज योनि में बन हमारे निकट आई और वह पिशाच जल के भस्म का ढेर होगया। फिर शाहज़ादी ने एक नौकर से जल मँगवाया और उसपर कुछ मन्त्र पढ़ मुझपर छिड़का और कहा कि जो तू जादू से बन्दर बन गया है सो अपनी

नी बादशाह हारूंरसीद के आगे इस प्रकारसे वर्णन करी सो इतिहास ऐसे कि एक दिन खलीफा हारूंरसीद आपही कुछ चिन्तित होकर अपने महल में बैठाथा कि बादशाह का भेदिया वज़ीर जाफ़र आया और खलीफा को चिन्तित पाकर चुपका हाथ बांधे खड़ा होरहा थोड़ी देर पीछे खलीफ़ा ने आंखें खोल उसकी ओर देखा और कुछ वार्ता न की फिर उसी विधि चिन्ता में चुपका बैठ रहा मन्त्री ने अपने स्वामी को इस दशा में देख विनय की हे बादशाह! आशा रखता हूं कि यह दासानुदास आपकी इस चिन्ताका हाल मालूम करे खलीफ़ा हारूंरसीद ने उत्तर दिया तूने सत्य कहा मुझे कभी कभी चिन्ता आजाती है परन्तु मैं चाहता हूं कि तू कोई ऐसी बात विचार जिससे यह चिन्ता मेरी निवृत्त हो मन्त्री ने विनय की मुझे मालूम है कि आपका सदासे यह नियम है कि बहुधा आप वेष बदल अन्यायियों और दुष्टों के हाल मालूम करनेको नगरकी सीमाओं और गलियोंमें घूमा करते थे और आजके दिनको आपने इसी कार्य्य के लिये नियत किया है उत्तम है कि अपने नियमानुसार वही कार्य्य कीजिये जिस से यह आपके मनका सम्पूर्ण शोच जातारहे और प्रजा के हाल मालूम करनेसे निश्चयहै कि चित्त आपका सन्तुष्ट हो जावेगा खलीफ़ा ने कहा सत्य है मैं इस बात को भूलगयाथा इस समय तूने स्मरण कराया तूभी शीघ्रही अपना वेष बदलकर आ मैं भी वेष बदलताहूं फिर वे दोनों वेष बदलकर बाग के चोरदरवाजे से निकल कर प्रथम नगरके चहुंओर घूमे तदनन्तर नावपर सवारहो नदीके पार जाकर वहां की बस्ती देखने लगे उसपारसे किसी समय पुलकी ओरआये वहां एक अन्धे भिक्षुकने खलीफासे भिक्षामांगी खलीफ़ा

ने एक अशरफी जेब से निकाल उसके हाथ मे रखदी उस अन्धे ने खलीफ़ा का हाथ पकड़ ठहराया और आशीर्व्वाद देकर कहने लगा हे सत्पुरुष! उदार तूने मुझे अशरफ़ी दानदी तू मुझे एक धौल भी मार क्योंकि मै इसी दण्डके योग्यहूं किन्तु इससे अधिक क्या यह कहके उसने खलीफा का हाथ छोड़दिया और फिर कपड़ा खलीफ़ा का पकड़ा कि ऐसा न हो कि विना मारे धौलके चलाजावे खलीफ़ा उसकी इस इच्छा से आश्चर्य्य में हुआ और कहा हेभले मानस! मुझसे इस बातकी आशा मतरख मै क्योंकर अपने पुण्य का फल नष्ट करूं यह कहके खलीफ़ा ने चाहा कि वस्त्र अन्धे से छुड़ाकर चलाजावे उसने इस बात को मालूमकर दामन को जोर से पकड़ा और कहने लगा कि मेरी इस ढिठाई को क्षमाकर और जो मैं कहताहूं सो कर अर्थात् एक धौल मेरे शिरपर मार नही तो अपनी अशरफ़ी फेरले कि मुझे धौल मारे विना तेरी अशरफी लेना स्वीकार नहीं क्योंकि जो मैंने ईश्वर से प्रतिज्ञाकी है उसे उल्लङ्घन नहीं कर सक्ता जो तू इसका कारण सुने तो जाने कि मेरा वहुत बड़ा अपराध है खलीफ़ा ने लाचारहो धीरेसे एकधौल उसके शीश पर मारी वह भिक्षुक वस्त्र छोड़ कर शुभ आशीर्वाद देनेलगा निदान खलीफा और वजीर दोनों आगेबढे और थोड़ी दूर जाय खलीफा ने वजीर से कहा मैं चाहताहूं कि इस भिक्षुक से इसकी प्रतिज्ञा का कारण पूछूं तू जा और उस से कह वह मनुष्य जिसने तुझे अशरफी दी थी खलीफा है कल भोरको खलीफा की सभामे जाना वह तुझसे कुछ पूछेगा सो मन्त्री ने अन्धे भिक्षुक के पास जाकर पहिले एक अशरफी उसेदी उसने उस से भी धौल मारनेको कहा वजीरने भी ऐसे उसे धौल लगा खली-

यथा उपायहै अब तू सुजाखा नहीं होसक्ता फिर मैंने अत्यन्त विनय करके कहा हे योगी! इन अस्सी ऊँटोंको जो अशरफ़ी और रत्नों से लदे हैं लेजा मैंने प्रसन्नता से तुझे दिये जो तुझसे होसके तो ईश्वरके वास्ते मेरे नेत्रोंमें ज्योति दे उस योगी ने फिर मेरी बात का उत्तर न दिया और मुझे उसी दुर्दशा और कष्टमें छोड़कर और वह अस्सी ऊँट लेकर बांसरा देशकी ओर चल दिया मैं कितनाही चिल्लाया किया कि मुझे भी इस वनसे अपने साथ लेचल मार्ग में किसी दूसरे व्यापारी के साथ होलूंगा परन्तु उसने कुछ भी मेरी बात न सुनी निदान में उस योगी के चलेजाने के पीछे अपने नेत्रोंकी ज्योति और धन खोकर क्षुधा और तृषा से मरने लगा संयोगवश दूसरे दिन बांसरा देशके व्यापारियों का समूह जो बुगदाद को जाता था उधर निकला मुझको आपत्तिमें देख दया से बुगदाद में लेआये मुझे इस नगर में सिवाय इसके भीख मांगकर अपना कालक्षेप करूं और कुछ न वनपड़ा निदानभीख मांगनी आरम्भ करके यह प्रतिज्ञाकी कि इस तृष्णा का यह दंड है कि जो कोई मुझपर दयाकर कुछ दे तो उचितहै कि एक धौल भी मेरे शिरपर मारे यही कारण था कि मैंने आपसे कल इसवात में तकरारकी थी जब उस वृद्ध अबदुल्लाने अपना वृत्तान्त समाप्त किया तो खलीफ़ाने उससे कहा हे भिक्षुक! तेरा अपराध बड़ाहै ईश्वर उसको क्षमा करे अब तुमको उचितहै कि अपनी जाति के फकीरों से अपने अपराधको कहो कि तुमको आशीर्वाद दें अब तुम अपने निर्वाहकी कुछ चिन्ता मत करो तुम्हारे वास्ते मैं पांचरुपये रोज अपने कोपसे नियत किये देताहूं वह जन्मभर तुमको पहुंचे जावेंगे अब तुम नगरमें भिक्षाके लिये मत जायाकरो यह

फ़ाकी आज्ञाको सुनाया और खलीफ़ा को जा मिला फिर व
दोनो नगर में गये तो क्या देखा कि मैदान में एक तरुण मनुष्य
दिव्यवस्त्र पहिने घोड़ीपर सवार है और अत्यन्त निर्दयता से
घोड़ीको चाबुक और एंड़ें मार दुःख देता है उस घोड़ी के दौड़
दौड़ते मुखमें रुधिर और भाग भरगया है खलीफ़ा उसके कठो
चित्त और निर्दयता को देख आश्चर्य्य मे हुआ और इसके मा
लूम करने को वहां खड़ा होगया और तमाशाई जो वहां प्रथम
खड़ेहोके देख रहेथे उनसे घोड़ी के इतना मारने और दौड़ाने का
कारण पूंछा उन्हों ने कहा हम हरदिन इसको इसी मैदान में इसी
समय देखते हैं कि अपनी घोड़ीको इसीविधि मार २ कर सैकड़ों च
कर देताहै परन्तु हमे इसका हेतु कुछ मालूम नही कि यह मनुष्य
कौन है और इस घोड़ी के मारने और दौड़ाने से उसे क्या प्रयो
जन है खलीफ़ा ने यह सुन जाफर से कहा मैं आगे जाताहूं तू
इस सवार को जाके आज्ञा दे कि कल उसी समय जो भिक्षुक के
लिये नियत किया है मेरी सभामें आवे उसने वही किया फिर व-
जीर और खलीफ़ा एकगली में गये जिसमें कईबेर पहिलेभी गये
थे वहां बड़ाभारी अतिस्वच्छ महल बनाहुआ देख खलीफ़ा ने
उसे शोचा कि यह महल किसी मेरे सेवक का बनायाहुआ होगा
तो वजीरसे पूंछा यह घर किसका है उसने विनयकी मुझे कुछ
इसका वृत्तान्त मालूम नहीं जो आज्ञाहो तो मैं यहां के वासियों
से पूछूं निदान वजीरने वहां के रहनेवालों से पूंछा कि यह नवीन
और सुन्दर महल किसकाहै उन्होंने कहा यह महल ख्वाजहहस-
नहब्बालका है हब्बाल रस्सी बटनेवाले को कहते हैं यह मनुष्य

सुन उसने खलीफ़ा को प्रणाम किया और कहने लगा जो कुछ आपने आज्ञा की मुझे स्वीकारहै तब खलीफ़ाने भिक्षुककी कहानी सुनचुका उस मनुष्य से जो हरदिन अपनी घोड़ीपर सवारहो के उसे दौड़ाता और मारता था उससे उसका नाम पूंछा उस ने विनय की मेरा नाम सीदीनैमान है खलीफ़ाने कहा हमने बहुत से सवारोंको देखा कि वह घोड़ोंकी सवारी सीखने के लिये बहुत श्रम करते हैं बहुधा हमने भी घोड़ोंपर सवारहो घोड़ों को फेरा है परन्तु मैंने किसी को नहीं देखा कि जैसे तुम अपनी घोड़ी को दौड़ाया करतेहो कल मैंने तुमको देखा कि तुम अपनी घोड़ीको चाबुक से और एड़ें अत्यन्त निर्दयता से मारतेथे सब मनुष्योंको यह दशा देख अत्यन्त आश्चर्य था और उन सबसे अधिक मैं आश्चर्यितथा यहांतक कि मैंने उस समूह से खड़े होकर इसका कारण वहांके मनुष्यों से पूंछा पर कोई न बतासका इतनाही मालूम हुआ कि प्रतिदिन इसी भांति तुम अपनी घोड़ी को कष्ट देतेहो अब मैं तुमसे इसका कारण पूंछताहूं उचितहै कि तुम सत्य सत्य कहो सीदीनैमानने जाना कि खलीफ़ा इस हालके सुनने के लिये बहुत हठ करताहै और कहे बिना किसी भांति मेरा छुटकारा नहीं होसक्ता पहिले इस प्रश्नके सुनतेही उसके मुखका वर्ण बदलगया और खलीफ़ाके भयसे चुपचाप चित्रवत् खड़ा रहगया खलीफ़ाने कहा सीदीनैमान डर मत मुझसे कारण उसका वर्णन कर और इस समय मुझे अपने मित्रोंके समान समझ और जिसतरह उन से बातचीत और अपना हाल कहता है मुझसे भी कह दे उस के भेदके वर्णनमें किसी बातका भय तुझकोहो तो मैंने उसे क्षमा किया सीदीनैमानको खलीफाके धीर्य देने मे कुछ बोलनेका सा-

निर्वाह करताथा परन्तु यह नहीं जानते कि क्योंकर उसे बहुतसा द्रव्य प्राप्त हुआ जिससे उसने इतना विशाल महल बनवायाहै अब वह बड़े आनन्द से अपने कालक्षेप करता है खलीफ़ाने यह बात सुन वजीर से कहा मैं चाहताहूं कि ख्वाजहहसनहब्बाल को देखूं और यह समाचार पूछूं तू जाके उससे कह कि कलके दिन उसकाल में जो उन दोनों के लिये नियत कियाहै मेरी सभामें आवे उसने तुरन्त अपने स्वामी की आज्ञा प्रतिपालन की दूसरे दिन प्रभात को जब खलीफा निमाज भोरकी पढ़ तख़्तपर सुशोभित हुआ वजीर तीनों मनुष्यों को उसके सन्मुख लेगया उन्होंने पहिले तख़्त के पायेको चूमा खलीफ़ा ने पहिले उस अन्धे भिक्षुकसे पूंछा तेरा क्या नामहै उसने उत्तर दिया मेरा नाम बाबा अब्दुल्ला है खलीफ़ा ने कहा मैंने कल तुझे एक अशरफी दी तूंने उसे लेकर क्यों कहा कि मुझे एक धौल मारो या अपनी अशरफ़ी लौटालो और तूने यह क्यों प्रतिज्ञाकी अब मैं चाहताहूं कि इस प्रतिज्ञाका कारण मालूम करूं अब्दुल्ला ने अपना शिर खलीफा के तख़्तके सामने पृथ्वी से लगाया और उठकर कहनेलगा अय शाहनशाह प्रथम मेरी यह विनयहै कि वह ढिठाई जो कल मैंने आपसे की थी क्षमाहो क्योंकि मैंने आपको न पहिचाना अब मैं विस्तारपूर्वक इस प्रतिज्ञा का वृत्तान्त आपके सन्मुख वर्णन करताहूं उससे आप को अवश्य विदित होगा कि मैं निस्सन्देह ऐसे दण्डकेयोग्यहूं ॥

इति दृष्टान्तप्रदीपिन्याचतुर्थभागे प्रथम प्रदीपः ॥ १ ॥

अथ द्वितीय प्रदीपः ॥ २ ॥

दत्तेसमस्तद्रव्येपि योगिनातिदयालुना ॥ अन्धीभूत पुनर्लोभाच्चपेटग्राहहंयतः ॥ १ ॥

हस हुआ तो हाथ बांध विनय किया मैंने इस विषय में अपनी जाति धर्मके विपरीत कोई कार्य नहीं किया इसलिये मैं आपकी आज्ञानुसार इस वृत्तान्तको वर्णन करताहूं जो कोई अपराध मुझ से हुआ हो निःसन्देह दण्डके योग्यहूं यहतो निःसंदेह है कि मैं अपनी घोड़ीको जैसा कि आपने देखा हरदिन घुमाया करताहूं सो आपको इस घोड़ीपर बड़ी दया हुई और मेरा इस भांति से चक्कर देना आपको बुरा मालूम हुआ यदि आप इसका कारण सुनेंगे तो यह दंड इसके लिये आप थोड़ा समझेंगे॥

इति० प्रथमपक्षीविभागे द्वितीय प्रदीपः॥ २॥

अथ तृतीय प्रदीपः॥ ३॥

प्रत्यक्षमोदनं नाति परोक्षेप्रेतभक्षिणी॥
पतिश्चक्रेश्वकंत्वाणंडाकिनीवडवाद्यभूत् ३

अर्थ–जो स्त्री प्रत्यक्ष निज पतिके साथमें तो चावल भी गिन २ के खाती और एकांत से जाय मुर्दे खाती थी और निजपति को जिसने श्वान बनाया इससे वह घोड़ीहो ताड़ना दीगई ३।६

## सीदीनेमान और उनकी घोड़ी की कहानी॥

हे बादशाह! मेरे माता पिता अपने मरने के पीछे इतना धन छोड़गये थे कियदि मैं एक संभरको कुछ कम न था और आनंदपूर्वक अपना निर्वाह करता किसी भांतिकी चिन्ता न रखता एक दिन तरुणावस्थाके वेगसे यह विचार उपजा कि एक सुन्दरस्त्रीसे विवाह करूं परन्तु ईश्वरने न चाहा कि कोई अच्छी स्त्री मुझको मिले जो दुःख सुखकी साथीहो संयोगवश मैंने एक स्त्रीके साथ जो अतिरूपवान् व अमीना नाम थी विवाह किया और दूसरे ही दिन से उस की दुष्टताका हाल मुझपर खुलने लगा हे स्वामी! आप को

अत्यन्त दयालु योगी करके सब द्रव्य देनेपर भी मैंने निज-लोभसे फिर उससे मलहमकी पुड़िया मांगके अपनी दोनो आंखे खोई इससे मैं चपेटग्राही अर्थात् थापखाकर भीख लेताहूं २ इसपर अन्धे बाबा अब्दुल्ला का वृत्तान्त। बाबा अब्दुल्ला ने खलीफ़ा के सन्मुख अपना वृत्तान्त इस विधि वर्णन किया कि मेरा उत्पत्ति-स्थल बुगदादनगर है जब मेरे मातापिता मरगये तो उनका द्रव्य मेरे हाथ लगा यद्यपि उतना द्रव्य मेरे जन्मभरको बहुत था परन्तु मैंने उसकी कुछ भी कदर न की थोड़ेही काल मे उसे लम्पटता में खर्च कर डाला जब थोड़ा सा बचा तो उस धन के बढ़ने के लिये रात दिन परिश्रम करता रहा यहां तक कि धीरे धीरे मैंने अस्सी ऊँट इकट्ठे किये और उन्हें सौदागरों को दिया करता हर बेर मैं उन ऊँटों के किराये से जो मुझे लाभ होता तो और ऊँटो को लेकर राज्य में मैं लिये फ़िरता और आप उन ऊँटों के साथ रहता थोड़े दिनों के लाभ से मैं समझा कि थोड़े ही काल में मैं महाधनवान् होजाऊँगा सो मै एक बेर बांसरा नगरसे जहां व्यापारियों ने अपनी वस्तु को हिन्दुस्तान के लेजाने के इरादे से लादाथा असबाब को पहुँचा के खाली ऊँट लिये हुये बुगदादको लौट आताथा कि मार्गान्तर में मैंने अपने ऊँटों को एक वन में जो बस्ती से दूर था चरने के लिये छोड़ दिया और सुन्दर हरियाली घास देख उनके पांव रस्सी से बांधदिये इतने मे एक योगी जो पैदल बांसरानगर को जाताथा वहां आया और मेरे पास बैठा मैंने उससे पूंछा तुम किधर से आते हो और कहां जाओगे उस योगीने भी मुझसे यही प्रश्न किया निदान हमने परस्पर

भली भांति मालूमहै कि हमारी जाति में विवाह के पहिले स्त्री के देखने की रीति नहीं है और विवाह पहिले पति स्त्री के रूप और अंतःकरणकी अशुद्धता को किसी तरह नहीं कह सक्ता हरतरह उसी स्त्री के साथ प्रसन्नतापूर्वक रहना चाहिये चाहै वह सुशील हो व असील निदान पहिले उसके रूप छवि अनूप को देख अत्यन्त प्रसन्न हुवा और ईश्वर का धन्यबाद किया और प्रसन्नता से रात्रिभर उसके साथ सोया विवाह के दूसरेदिन जब उसके और मेरे लिये भोजन लाया गया मैंने अपनी स्त्री कोभी बुलवा भेजा बहुतकाल में वह भोजन के पास आबैठी संयोग से उस समय हम पुलाव भोजन करने लगे और मैं अपने देशकी रीति के अनुसार चमचे से खाने लगा और वह अपने जेबसे कानकुरेदनी निकाल उससे चावल का एक एक दाना उठा २ कर खाने लगी यह देख मैं आश्चर्य में हुवा और उसका नाम लेकर कहा हे सुन्दरी।क्या तुम भोजनकी यही रीति अपने सम्बन्धियोंसे सीखी है या तुम अन्नके दाने गिनती दूसरे समय भोजन करोगी

खाने लगे भोजनान्तर में उससे मेरी बहुत वार्ता हुई सो योगी ने मुझसे कहा एक स्थान पर जो यहां से बहुत दूर नहीं असंख्य द्रव्य का कोष है जो तुम अपने अस्सी ऊँटको केवल अशरफ़ी और रत्नो से ही भरलोगे तथापि उसमेंसे कुछ कम न होगा और वह बेप्रमाण कोष वैसाही भराहुआ दीखेगा इस के सुनते ही मैं अतिप्रसन्न हुआ और उस योगी का वेष देखकर यह विचार में न आया कि वह छल से कहताहै इस से उठके उसके गले मिला और कहा हे महात्मा तुम को संसारी धनकी कुछ परवाह नहीं और जगत् के सब कार्य्य से तुम कुछ काम नहीं रखते आश्चर्य्य नहीं कि आपको उस द्रव्य का हाल मालूम हो मुझे वह स्थान बताओ तो मैं अस्सी ऊँटों को वहां से भरकर आपको श्रम फल में एक ऊँट दूं और मैं जानता हूं कि आपको उसकी कुछ इच्छा नहीं कहने को यह बात कही परन्तु मनमें इस बात का बड़ा खेद हुआ कि अशरफ़ी और रत्न का भराहुआ एकऊँट देना उचित नहीं फिर सोचा कि उन्नासी ऊँट मेरे वास्ते बहुत हैं निदान कभी मैं पश्चात्ताप करता और कदापि अपने मनको समझाता सो उसयोगीने मुझे कमहिम्मत और लोभी विचारके कहा मैं एकऊँटके वास्ते द्रव्य नहीं बताता परन्तु एकबात से कि तुम सब ऊँटों को लेचलो और हम तुम उसद्रव्य को उनपर लादें उसके आधे मुझको दो और आधे तुम लो चालीस ऊँटो से तुम हज़ारों ऊँट पैदाकर सक्ते हो मैंने कहा बहुत अच्छा मैं आपकी प्रसन्नता से बाहर नहीं जो आप आज्ञा दें मुझे स्वीकार है और मैं यह सोचा यदि चालीस ऊँट द्रव्यके मुझे मिलें तो वह कई पीढियों को काफ़ी होंगे जो अङ्गीकार नहीं करता तो जन्मभर पछताता रहूंगा निदान उस

कि उतने भोजन से चिड़ियाभी तृप्त न हो मैं उसकी हठसे अति आश्चर्य में हुआ और बिचारा कि शायद इसे पुरुष के साथ भोजन करते लज्जा आती हो आगे मेरे साथ खायाकरेगी और यहभी शोचा कि कदाचित् वह भोजन करचुकी हो इस लिये इस समय उसे रुचि नहींहै अथवा यह समझा कि उसको अकेले खाने का अभ्यास है निदान इन सब बातों को विचार मैंने उससे कुछ न कहा और भोजन करके मैदान में घूमने को गया उस के न खाने का शोच कुछ मेरे मनमें न रहा दूसरे समय जब भोजन करने का समय आयातो उसने उसी तरह खाया कि जैसा पहिले भोजन कियाथा किन्तु हर दिन उसी भांति भोजन करती मुझे उसकी यह दशा देख अधिक अचम्भा हुआ कि यह स्त्री विना भोजन क्योंकर जीती है यहां तक एक रात्रि को वह मुझे अपने विचार में सोया हुआ जान मेरे पास से चुपके उठी पर उस समय में जागताथा क्या देखा कि वह बड़ी सावधानी से उठतीहै कि मुझे उसका उठना जान न पड़े मैं आश्चर्य में हुआ कि यह इस समय क्यों अपना आराम छोड़ मेरे पास से उठी मैंने चाहा कि इसके हालको मालूम करूं फिर बाहर चली मैं भी शीघ्र अपनी शय्यापर से उठ वस्त्रों को कांधे पर डाल उसके पीछे चला और घरकी खिड़की से देखने लगा कि वह किधर को जाती है वह आगे बढ़के दरवाज़े को जो गली के ओरथा खोलकर बाहर गई मैं भी उसी द्वारे से जो उसने बन्द न कियाथा बाहर निकला और भलीभांति चन्द्रमा की चांदनी में देखता हुआ उसके पीछे होलिया चलती २ वह श्मशान में पहुंची जो हमारे घरसे निकट था मैं भी वहां दीवार से लगे इसी भांति खड़ा होगया कि उसे भले

योगी की बात मान उसके साथ हुआ और थोड़ी दूर जाकर दो
पहाड़ के दरे में पहुंचे जिसका मार्ग अति सूक्ष्मथा ऊँटो को
पंक्ति बांध वहांसे लेगये थोड़ी देर के पीछे मार्ग कुछ चौ
मिला वहां से सब आनन्दपूर्व्वक निकलगये इसके अनन्तर दो
पहाड़ दृष्टि पड़े जिनका वह दरहथा उस मार्ग में ऊंचान निचा
बहुत था कोई मनुष्य वहां न था जो हमको देखता इसलिये नि
शंक होकर वहां पहुंचे योगी ने कहा अब यहांपर ऊंटोंको बैठाक
मेरे साथ आवो मैं ऊंटों को बैठाकर वहां गया थोड़ी दूरपर जा
योगी ने पथरी और लोहा अपने पास से निकाल आग झाड़
और कुछ थोड़ासा काष्ठ एकत्र कर उसको जलाया और अग्नि
प्रवल कर उसपर कोई सुगन्धित वस्तुडाली और कोई मंत्र पढ़
जिसको मैं न समझता था उसके पढ़तेही एक बड़ा धुन्धाकार धुवां
उठा और ऊपर जाके फटगया और उस धुवे में जो दोनो पहाड़
के मध्यमे था एक टीला दृष्टि पड़ा और हमारी जगह से वहांतक
एक रस्ता बनगया और द्वार खुला हुआ दृष्टि पड़ा उसके भीतर
एक बड़ी कन्दरा दिखाईदी जिसमें एक विशाल महल जिन्नोंका
बनाया हुआ दिखाईदिया मनुष्य ऐसा भवन नही बनासक्के जब
उस महलमें जाकर देखा तो उसमे असंख्य द्रव्य भराहुआ था मैं
अशरफियों के ढेरको देख ऐसा झपटा जैसे गृध्र अपने शिकारपर
झपटता है और जितना चाहा मैंने ऊंटों की खुरजियोमे भरलिया
वह योगी भी इसी काममें लगा परन्तु वह केवल रत्नोंको उठाकर
भरता और मुझसे भी रत्न भरने को कहता सो मैं भी अशरफियों
को छोड़ बहुमौल्य रत्न भरने लगा निदान जब हम बहुतसा धन

प्रकार देखूं और वह मुझे न देख सके निदान क्या देखताहूंकिवह एक प्रेतके साथ जावैहै हे प्रजापालक ! आप जानते हैं कि प्रेत यातो शैतान की सृष्टि है वा भूतके प्रकारों में से हैं जो अके दुक्के यात्री पातेहैं तो उनको डसकर मार खाते हैं और जो वह किसी दिन विदेशी नहीं पाते तो रात्रि को कवरों में से मुर्दे निकालकर भक्षण करतेहैं मैं अपनी स्त्रीको प्रेतके साथ वैठे देख भयभीत हुआ और आश्चर्यमें हुआ फिर उन्होंने मिलकर एक लोथजो उसी दिन गाड़ीगई थी कवरसे खोदकर निकाली और वह दोनों अर्थात् मेरी स्त्री और प्रेत उस मृतकका मांस काट काट कर खाते और अतिप्रसन्नता से परस्पर वार्त्ता करते परन्तु मैं दूर खड़ाथा इस निमित्त उनकी बातें भलीभांति न सुनपड़तीथीं और उनकी दशा देख कांपनेलगा जब वह सब मांस भक्षण करचुके उस मृतककी हड्डियां फिर उसी कवरमें डाल फिर उसे मट्टीसेतोपदिया मैं उन दोनोंको वहीं छोड़कर तुरन्त अपनेघर चला आया और उस द्वारको उसी प्रकार खुला छोड़ अपनी शय्यापर आकर बहानेसे सोरहा थोड़ीदेरके पीछे उस स्त्रीने भी आकर अपने वस्त्र उतारे और मेरे साथ सोरही उसका हाल मुझे मालूम नहीं हुआ परऐसी मुर्दोके खानेवाली स्त्रीकेसाथ सोना बहुत बुरा मालूमहुआ निदान उस समय तो मैं ग्लानि पूर्व्वक उस दुष्टाके साथ सोरहा इतनेमें भोरकी बांगसुन मैं जागपड़ा और दिशा और स्नानादिसे निश्चिन्तहो निमाजपढ़ और नियमित कृत्यकर बागोंमें गया और टहलती समय यह विचार आया कि किसी भांति अपनी स्त्रीको इस असंगति से हटाऊं और मुर्दोंके खानेकी प्रकृति उससे छुड़ाऊं सोई विचार में अपने घरमें भोजनके समय पहुंचा मेरी स्त्रीने मुझे

की तो वह योगी फिर द्वार खोलकर उसी कोष से भीतर जहां हजारों वस्तु अतिसुन्दर सुवर्ण की नवीन प्रकारकी रक्खीहुई थी गया और वहांसे एक लकड़ी की डिबिया जिसमे मल्हम था एक संदूकचे मे से निकाल कर लेली और मुझको दिखाकर उसने अपनी जेबमें रखली फिर वह अग्निमे सुगन्धित वस्तु डालकर मंत्र पढ़ने लगा जिस से वह द्वार मूंदगया और वह टीला जैसा कि पहिले दीखता था वैसाही दिखलाई देनेलगा फिर हमने परस्पर उन ऊंटोंको आधे २ बांट लिये और उसी सूक्ष्ममार्ग में से एक एक ऊंट करके निकाले जब उस पहाड़के दरेसे बाहर निकले और खुला वन पाके बिदाहुये तब वह योगी बांसरा को सिधारा और मैं बुगदाद को चला और बिदाहोती समय मैंने उस योगी का बहुतसा गुणानुवाद किया क्योकि उसने करोड़ों का द्रव्य दिलाया निदान जब बिदाभये तो मैं ऊंट लेकर कई पैग आगे गया था कि शैतान ने मेरे मन मे यह बात डाली और लोभसे यह विचार किया कि यह योगी अकेला है अर्थात् इसके कुटुम्बआदि नहीं और संसार के कामोंसे भी कुछ प्रयोजन नही रखताहै इतने धन के भरेहुये ऊंट क्या करेगा किन्तु रखवारी करने से उसको ईश्वर की बन्दना में विघ्न पड़ेगा उत्तमहै कि कुछ ऊंट इससे और लिया चाहिये इस बात को मनमें ठान अपने ऊंटों को बैठाया और उन के पांव बांध वहांसे उसी योगी को पुकारता हुआ चला वह मेरा शब्द सुन ठहरगया जब मैं निकट पहुंचा तो उससे कहा कि मैंने आपको बिदाकरके शोचा कि तुम योगी हो जगत् से विरक्त और ईश्वरकी बन्दना में अहर्निश तुम्हारे इस द्रव्यके लेजानेसे भजन स्मरण मे विघ्न पड़ेगा इसकी रक्षा करनी पड़ेगी इससे उत्तम है

देखतेही मेरे सेवकोंसे भोजन मँगा रक्खा फिरजब हम खानेलगे तो वह उसी भांति एक २ दाना उठाकर खानेलगी। मैंने उससे कहा हे सुन्दरी! जो तुम्हें किसी भोजनकी रुचि न हो तो देखोई-श्वरकी कृपा से नाना भांतिके भोजन उपस्थित हैं औरइसकेवि-शेष प्रतिदिन भोजन बदलाये जाते हैं जिसकी तुम्हें रुचि होसके उसको खावो और जो तुमको यह खाने पसन्द न हों तो अपनी इच्छाके अनुसार भोजन पकवालिया करो इन बातोंके सिवाय मैं तुमसे पूंछताहूं क्या संसारमें कोई भोजन मुर्दों के मांससे उत्तम नहीं जिसे तुम रुचिपूर्व्वक भक्षण करती हो अभी मैंने यह सा-रीबात पूर्ण न की थी कि वह समझगई कि रात्रि को मैंने उसका हाल देखा है इससे मारे कोपके उसका मुख लाल होगया और आंखें उसकी उपर आई और मुखसे झाग झालाई उसकी यहद-शादेख मैं भयभीत हुआ और मेरी सुधि बुधि विसरगई उसने उस क्रोधमें एक जल भर गिलास जो उसके पास रक्खा हुआथा उठा लिया और उंगलियां जलमें डुबो कुछ शब्द जिनको मैं नहीं जानताथा पढने लगी फिर उन उंगलियों सेजलमुझपर छिड़का और कहा हे दुष्ट! तूने मेरा भेदखोला इस अपराधकादण्ड तू भुगत और कुत्ताबनजा उसके इतना कहतेही मैं कुत्ताबनगया वह लकड़ी उठामुझे मारनेलगी इतना मारा कि मैं मरजाता परन्तु मैं अपने ब-चावके लिये घरमें भी फिरा किया और वह लकड़ी लियेहुये मुझे खदेड़ती और मारती जाती थी जब वहमुझे मारते २ थकगईतो उसने दरवाजा खोलदिया मैं पीड़ाके मारे चिल्लाताहुआ बाहर को भागा यद्यपि बाहर निकल करके मार खाने से बचा परन्तु उस टोलेके कुत्ते मुझे दुःख देने लगे भूकने और काटने लगे वहांसे

कि यह ऊंट मुझको देडालो उसने कहा तू सत्य कहता है इतने ऊंटों के रखने से अवश्य विघ्नहोगा जितने तू चाहे इनमें से लेले मैंने प्रथमसे यह बात न विचारी थी वह ईश्वर परमात्मा तुझे आनन्द रक्खे तूने मुझे बहुत अच्छी बात बताई सो मैं दशऊंट उस योगी के भागमें से चाहताथा कि लेकर आगेको चलूं अकस्मात् फिर मेरे मन में यह आई कि योगी को दशऊंट के देने से कुछ खेद न हुआ दशऊंट और इस से लेने चाहिये फिर उस योगी के समीप जाय मैंने कहा तीस ऊंटकी रखवारी और सेवा तुम से बन न पड़ेगी उसमेंहै कि दश ऊंट मुझे और दो योगीने कहा अच्छा बाबा जो तेरी यही इच्छाहै तो दश इनमें से और ले बीसऊंट मेरे वास्ते बहुत हैं सो मैं दश ऊंट और योगी के भाग में से लेगया जब उन बीसों को मैंने अपनी पंक्ति में मिलाया तो मुझे लोभ अधिक हुआ और चाहा कि दश ऊंट और उससे लूं निदान फिर उसके पास गया और कहसुनके दश ऊंट और किन्तु शेष दशऊंट भी उससे ले दमदिलासा देकेचला आया योगी ने सबके सबऊंट बड़ी खुशी से मुझको दे दिये और वस्त्र झाड़कर उठ खड़ा हुआ और चलनेकी इच्छाकी परन्तु तृष्णाने मुझे न छोड़ाकी मैं उन ऊंटों को जो सबके सब अशरफी और रत्नों से भरेहुये थे सन्तोष करके अपने महलमें आता सो यह शोच पैदाहुआ कि वह मल्हमकी डिबियाभी योगीसे लेनी चाहिये निदान फिर मैंने ठहरकर उस योगी से कहा तुम इस डिबिया को जिसमें मल्हम है अपने पास रखकर क्या करोगे उसेभी मुझे कृपाकरो उसने उसके देनेका इन्कार किया इससे मुझे अधिक अभिलाषाहुई और मैने अपने मनमें ठाना कि यदि वह योगी प्रसन्नता से डिबिया देदे तो भला

मैं पूंछ दबाके बाज़ार की ओर भागा और एक दूकानदार की दूकानमें जो बकरीके शिरपाये और जीभ बेंचताथा घुसगया और एक कोने में छिपके बैठ रहा उस दूकानदार को मुझपर दया उ- पजी और उन कुत्तोंसे मुझे बचाया और उनको अपनी दूकान के आगे से मारकर दूर भगा दिया मैं उन आपदाओं से छूटकर रात्रिभर उसकी दूकानमें बैठारहा जब प्रभात हुआ तोवह दूकान- दार बहुत सबेरे शिर पाँव लेने गया और बहुत सौदा इस प्रकार का मोल लेकर आया अपनी दूकान पर उसे क्रम से रक्खा मैंने दूर देखा कि बहुत से कुत्ते मांसकी गन्धपाके उसकी दूकान के चहुं ओर हैं सो मैं भी उसके आगे जाके खड़ा होगया वह मुझे देख समझा कि इसने कलसे कुछ भी नहीं खाया केवल मेरी दूकान में भूखा छिपारहा फिर उसने बड़ा लोथड़ा मांसका मेरे स- म्मुख डालदिया मैं उस मांसकी ओर न देखकर उसके निकटजा- कर अपनी पूंछ हिलाने लगा कि वह यह जाने कि मेरी इच्छा इसी दूकान पर पड़े रहने की है उसने मुझे तृप्त जान लकड़ी से डराया और अपनी दूकान से निकाल दिया मैंने भी उसकी दू- कान छोड़ दी और फिरते २ एक नानबाई की दूकान पर जा खड़ा हुआ संयोग वश वह उस समय भोजन करता था यद्यपि मैंने कुछ उससे मांगनेकी सैन न की थी परन्तु उसने एकटुकड़ा रोटीका मेरे आगे फेंकदिया मैं उसे कुत्तों की भांति झपटा और पूंछ हिलाई वह मेरे स्वरूप को देख प्रसन्न हुआ और मुस्क- राया यद्यपि मुझे क्षुधा न थी परन्तु थोड़ासा टुकड़ा तोड़कर भो- जन किया उसको मेरा स्वरूप पसन्द हुआ और चाहा कि मैं उ- सकी दूकान पर रहाकरूं उसकी यह इच्छा पाके मैं उसकीदूकान

नहीं तो जोरसे उससे लेलूंगा इस योगीने यह बात समझकर डिबिया को अपनी जेबसे निकाला और कहने लगा भाई जो तुम्हारी प्रसन्नता इसीके लेनेमे है तो लेलो परन्तु तुझे उचित है कि इस मरहमका गुण मुझसे पूंछलो मैने उस डिबियामे मरहम भरा देख उस योगीसे कहा जहां तुमने इतनी कृपा और उपकार मुझसे कियाहै तो इसका गुणभी मुझे बताय दीजिये उसने कहा इसके गुण अद्भुत विचित्र है जो तुम इस मरहममें से थोड़ासा अपने बाये नेत्रमे लगाओ तो तुम्हे संसारभर के कोष दिखाई देवे और जो इसी मरहम को अपनी दाहिनी आंखमे लगाओ तो तुम दोनो आंखोंसे अन्धे होजाओ मैंने परीक्षाके लिये उस डिबिया को योगीके हाथमें देकर कहा तुम इसके गुण को भलीभांति जानतेहो अपने हाथसे मल्हम मेरे बांये नेत्रमे लगादो उस योगीने मेरी आंख बन्द करके थोड़ासा मल्हम उस डिबियासेले मेरे पलकपर लगादिया मल्हमके लगातेही मैंने नेत्र खोल चहूंओर देखा कि हजारों गड़ेहुये कोष जैसा कि उस योगी ने कहा था दृष्टि पड़ने लगे तब मैंने दाहिनी आंख को मूंदकर कहा कि अब तुम मेरे इस नेत्रमभी मरहम लगादो उसने कहा मैंने तुझे पहिलेही बतादिया कि इस नेत्रमे लगानेसे तुम अन्धे होजाओगे यद्यपि वह योगी सत्य कहताथा परन्तु तृष्णासे मैंने उसके वाक्य को झूठ समझा और विचार किया कि दाहिने नेत्रके लगाने से कुछ अधिक लाभ होगा यह योगी मुझे बहँकाकर चाहता है कि मुझे यह लाभ उठाने न दे मैंने मुस्कराके उससे कहा तुम मुझे धोखा देतेहो उसने कहा मुझे ईश्वरकी सौगन्दहै कि इस मल्हम में यही गुण है हे प्यारे भाई ! मेरे वचन को सच जान मैंने

की ओर मुख करके बैठगया और सन्ध्या को वह मुझे अपने घर में लेगया किन्तु सदा मुझको लेजाता परन्तु मैं उसकी आज्ञाबिना अपना पांव उसके घरमें न रखताथा निदान अन्त को उसने मेरी एक जगह नियतकी जिसमें रात्रिको रहता और भोजन करती समय मुझे भलीभांति खिलाता इसके विशेष वह मुझपर अत्यंत कृपा रखता और मैंभी हर समय उसकी ओर देखा करता और उसके सैन करतेही उठता बैठता जब वह नानवाई अपने घरसे दूकान को अथवा और किसी जगह को जाता तो पीछे उसके हो लेता जब वह मेरे सोनेके समय बाहर निकलता और मुझे अपने साथ न देखता तो मुझे गलीमें खड़े होके उस नामसे जो मेरा उसने रक्खा था पुकार बहुतकाल पर्य्यन्त मैं उसके घरमें अतिआनन्दसे रहा एकदिन कोई स्त्री रोटियां मोललेनेको उसकी दूकान पर आई और मोल लेकर उसने एक खोटी मुद्रा अपनी मुद्राओं में मिलाकर उस नानवाई को दी नानवाई ने उनको परख खोटी मुद्रा उसे लौटादी कि इसके बदले अच्छी मुद्रा मुझे दे उस स्त्रीने उस खोटी मुद्रा के फेरलेने में तकरारकी और कहने लगी कि यह मुद्रा नवीन व प्रचलित है नानवाईने कहा कि यह खोटी है अभी इसका हाल तुझे मालूम होजावेगा यद्यपि मेरा कुत्ता पशु है परंतु वह इस मुद्राको परखलेवेगा यह कह उसने मेरा नाम लेके पुकारा कि यहां आ मैं उसका शब्द सुनतेही कूदकर उसके सम्मुखगया नानवाई ने उन सब मुद्राओंको मेरे आगे फेकदीं और कहनेलगा इसमें जो खोटीहो तू देखकर अलग करदे मैंने उन सबको एक २ करके देखा और जो खोटीथीं उनपर मैंने अपना चरण रखदिया और अच्छों को एकओर धर उस नानवाई के मुखको देखनेलगा

तुझ से झूंठ नहीं कहा मैंने उस की बात को न माना और यही जाना कि छल से मुझ को उसके अपूर्व्वगुण से निराश रखता है यह विचार मैंने फिर उस से मल्हम लगाने को कहा उसने न माना और कहने लगा कि मैंने तेरे साथ भलाई की है अब बुराई क्यों करूं निश्चय जान कि इस बात से जन्मभर तू दुःख और कष्ट भोग करेगा इसवास्ते इस विचार को छोड़दे और मेरे कहने को मान जितना जितना वह योगी यह बातें कहताथा उतनाही मेरी लालसा अधिक होती थी निदान मैंने उसे परमेश्वर की सौगंद दिलाकर कहा हे प्यारे योगी! जिस बस्तु को मैंने तुझसे मांगा वह सब पाया यह मेरी अन्तकी प्रार्थना है दयाकर इस इच्छाको भी पूर्णकर और जो कुछ मुझपर दुःख होगा उससे तुम अलगरहो तुम्हें दोष न लगाऊंगा उसने कुछ न माना परन्तु मेरे पीछे पड़ने से लाचार होकर थोड़ासा वह मल्हम मेरी दाहिनी आंख की पलकपर लगादिया जब मैंने आंख खोली तो दोनों आंखो से अपने को अंधा पाया अँधियारे के सिवाय कुछ भी प्रतीत न हुआ तब से अबतक मैं अंधाहूं फिर उस योगी से मैं बोला हे योगी ! जो तू कहता था सोई हुआ और उसे बहुतसी गालियां देकर कहा कि जो तू मुझे यह द्रव्य न दिलाता तो उत्तम था अब यह सब द्रव्य और रत्नादिक मेरे किस कामके हैं तू चालिस ऊंट अपने भागके लेजा और मुझे अच्छाकर योगीने उत्तर दिया कि मेरा इसमें क्या अपराधहै मैंने तेरे साथ ऐसी भलाई की थी कि कभी किसी ने किसी के साथ न की हो परन्तु तूने मेरा उपदेश न माना तेरा मलिन मन इतने द्रव्य के पानेसे भी न भरा और तेरी इच्छा न गई और मेरे बचन न माना छल समझा अब इसका

वह नानवाई मेरी बुद्धिपर अत्यन्त प्रसन्न हुआ और वह स्त्री यह दशा देख आश्चर्य्य में हुई और खोटे मुद्राको बदल दिया जबवह स्त्री अपने घर चलीगई तो मेरे स्वामी ने अपने पड़ोसियों को बुलायकर यह सम्पूर्ण वृत्तान्त वर्णन किया उन्हों ने मेरी परीक्षा के लिये अच्छे रुपयों में खोटे रुपये मिलाकर मेरे आगे डालदिये कि वहभी अपने नेत्रों से मेरी बुद्धि को देखें मैं शीघ्र अच्छों में से खोटों को अलग करके उनपर चरण रखतागया उन्हों ने यह दशा देख अचम्भा मानकर बहुत मनुष्यों से जो मार्गमें चलते थे यह हाल कहा थोड़ेही काल में यह समाचार नगर भरमें प्रसिद्ध हुआ और मैं उस दिन सन्ध्यापर्य्यन्त मुद्राओंको परखतारहा उस दिनसे वह नानवाई मुझपर दया अधिक करनेलगा और सब उस के पड़ोसी और इष्टमित्र यही उसे कहते थे कि तूने यह कुत्ता एक सर्राफ़ रक्खा है वह सब मेरे नानवाई के पास रहने से ईर्षा करने लगे और चाहते थे कि मुझे वहांसे निकाल दें इसलिये नानवाई क्षणभर भी मुझे अपने से अलग न करता कई दिनके पीछे एक स्त्री उस दूकान पर रोटी मोललेने आई और छःमुद्रा जिसमें एक खोटाथा नानवाई को दिया उसने परखनेको मुझे दिखाया मैंने तुरन्त उनमें से खोटा मुद्रा न्यारा करके चरण के नीचे दबालिया और उसकी ओर देखनेलगा वह मानगई कि तू सच कहता है यही खोटा मुद्राथा जो तूने परखा और नानवाई से छुपा के मुझे सैन करके बुलाया और अपने घरमें लेजाने की इच्छाकी मैं ईश्वर से सदैव यह प्रार्थना करताथा कि किसी भांति फिर अपनी योनिको प्राप्त होऊं और फिर मनुष्य बनूं निदान उस स्त्री के बेर २ देखने से मुझे निश्चय हुआ कि शायद कुछ मेरे हालकोजानगई

हो मैं उसीके ओर देखा किया यहांतक कि वह कई पग जाके फिर लौट आई और मुझे सैनकी मैं उसके अभिप्राय को समझ गया और अपने स्वामी की दृष्टि बचाकर उस स्त्री के साथ हो-लिया वह मुझे अपने साथ देख अत्यन्त प्रसन्न हुई और अपने घरमें लेगई निदान जब मैं घरके भीतर गया तो उस स्त्रीने द्वारको मूंद लिया और मुझको एक मकान में लेगई जिसमें एक सुन्दरी कारचोबी वस्त्र पहिने बैठीहुईथी मैंने बुद्धिसे विचारा कि वह इसस्त्री की पुत्री है और वह स्त्री जादूकी विद्यामें अतिप्रवीण थी फिरउस स्त्रीने जो मुझे बाज़ारसे लाईथी उस सुन्दरीसे कहा यही कुत्ताखोटे मुद्राओं को अच्छों में से परखता है मैं यह खबर पहिले सुनकर समझती थी कि यह कुत्ता मनुष्य है किसी अभागे निर्दयी ने इस जादू से कुत्ता बनायाहै आज मेरे मन में आया कि मैं जाकर उस नानबाई की दूकान से रोटी मोललूं और इस बातकी परीक्षा लूं सो मैंने इसे परीक्षामें परिपूर्ण पाया हे पुत्री ! तुम इसे भलीभांति देखो कि कौनहै वास्तव में पशु है वा जादू से पशु बनगया वह सुन्दरी मेरी ओर भलीभांति देख बोली हे माता ! तुम सत्य कहती हो मैं इसका वृत्तान्त अभी तुमसे कहूंगी यह कहके वह सुन्दरी अपने स्थानसे उठी और एक जलका पात्र लेकर उसमें अपना हाथ डुबोया और मेरे ऊपर उस जलको छिड़क के कहा जो वा-स्तव में कुत्ता है तो तू कुत्ताही बनारहे यदि तू मनुष्य है तो इस जल के प्रभाव से अभी पुरुषतनु को प्राप्त होजा उसके कहतेही मैं तुरन्त पशुका शरीर छोड़ निजयोनि में आया और उस सुन्दरीच-न्द्रमुखी के चरणोंपर गिरपड़ा और उसके वस्त्रोंको चूमा और कहने लगा कि तुमने मुझपर इतनी कृपाकी जिसका गुणानुवाद मैंनहीं

कहानी को जो मैंने तुमसे वर्णनकी क्या कोई मनुष्य यहाँ नहीं था जो न जानताहो मैं तुमसे झूंठ नहीं कहता और मुझे भी आश्चर्यहै कि चील्ह पगड़ी नहीं लेती परन्तु यह बात जो मुझपरबीती अपूर्व है सादने मेरा पक्ष करके सादी से कहा कि बहुधा देखा सुना है कि चील्ह बहुतसी वस्तु अपने भक्ष्यके विशेष भी लेजाती हैं इसमें कुछ आश्चर्य नहीं सादने यह सुन अपनी जेबसे एक थैली अशरफ़ियों की निकाली और उसमें से दोसौ अशरफ़ियां मुझे दीं और कहनेलगा हे हसन! अबकी बेर दो सौ अशरफ़ियां फिर तुमको देताहूं इन्हें बड़ी सावधानी से रखना और पहिले की भांति मतखोना तुम इस का अच्छा व्यापार करो जिससे तुम्हें बहुतलाभ होवे और व्यापार को बढ़ाओ जैसा कि सब लोग करते हैं मैंने सादीका अधिक गुणानुवाद किया और आशीर्वाद दिया फिर जब वह दोनों मित्रचले गये मैं अपने कारखानेमें आया और वहां से घरगया संयोग वश उस समय मेरी स्त्री और पुत्र घर में न थे मैंने एक ओरहोके दश अशरफियां निकालीं बाकी एक सौ नब्बे अशरफ़ियां एक वस्त्र में बांधलीं और चाहा कि इनको ऐसे स्थान पर रक्खूं जहां मेरी स्त्री और पुत्रों की पहुँच न हो इतने में एक कोने में मिट्टी की मठोर खड़ी हुई देखी जिसमें गेहूंकी भूसी भरी हुईथी मैंने उन अशरफ़ियों को गेहूं की भूसी में रखदिया और समझा कि यहां किसी का हाथ न पहुँचेगा इतने में मेरी स्त्री घर में आई मैंने कुछ उस से न कहा और रस्सी मोललेने को बाजार में गया मेरेजाने के उपरान्त एक मनुष्य शिर धोने की मिट्टी बेंचता हुआ वहां आया मेरी स्त्रीने मिट्टी मोल लेनी चाही परन्तु घरमें कौड़ीभी न थी तो उसने विचारा कि मठोर

कहसका सो उत्तमहै कि आजसे मैं तुम्हारी सेवकाई किया करूंगा फिर मैंने सम्पूर्ण वृत्तान्त अपनी स्त्रीका कहकर उसस्त्रीका जो मुझे अपने घर लाईथी गुणानुवाद किया उस सुन्दरीने कहा हे सीदी नैमान! इससे अधिक हमारा गुण वर्णन मतकर किन्तु हम आपही तुम ऐसे अच्छे मनुष्य के साथ उपकार करके प्रसन्नहुई मैं तेरी स्त्री का हाल विवाह होनेके पहिलेही से जानतीथी मुझे उसके जादूके सीखने और इस विद्याके ज्ञानका हाल मालूमहै किंतु हम दोनों एकही गुरुआइनिकी चेली हैं आगे बहुधा हम्माममें उससे भेंटहुआ करती थी परन्तु उसकी दुष्टप्रकृति और दुस्स्वभावसे मैंने उससेमिलना छोड़दिया और केवल तुम इतनाही न जानो मैंने तुम्हारारूप बदलादिया किन्तु मैं उसे तुम्हारे अपकारके बदले कोई दण्ड तुमसे दिलाऊंगी तुम भी घरमेंजाकर उसका शरीरबदलदो अब तुमयहां ठहरो मैं अभी आतीहूं यह कह वह सुन्दरी कोठरी में गई और मैं उस की माताके निकट बैठकर उसी सुन्दरी का यश वर्णन करने लगा उसकी माता भी मुझसे विचित्र जादू की बातें कहने लगी इतनेमें उसकी पुत्री भीतरसे एक बोतल लियेहुये आई और कहने लगी हे सीदी नैमान! मैंने अपनी पुस्तक में देखा कि इस समय तेरी स्त्री घरमें नहीं है परन्तु एक क्षणमें आवेगी उसने तुम्हारे सेवकों से कि वह तुम्हारे न होने के कारण अत्यन्त विकल थे कहा कि मेरा पति भोजन करते २ उठकर किसी अवश्य कार्य्यके लिये गया और एक कुत्ता दरवाजा खुला पाके दालानके भीतर चला आया मैंने उसे मारकर निकाल दिया फिर उस सुन्दरी ने एक जल का पात्र उसे देके कहा हे सीदी नैमान! अब तुम अपने घर जाओ और यह बोतल अपने से अलग न करना और उसके

रक्खी है उसको देके मिट्टी मोल लेनी चाहिये सो मिट्टीवाला भी इस बातपर राजी हुआ और मिट्टी उस भूसीसे बदलदी और मठोर समेत भूसी उठा लेगया इतने में मैं भी सन मोललिये हुये और एक बोझ अपने शिरपर रक्खे आया और पांचभार सनके मज़दूरोंसे उठवालाया वह बोझ उठवाके एक ओर रखदिये और मज़दूरोंको मजदूरी देकर विदाकर दिया मैं विश्राम करनेके लिये एक जगह जाकर लेटरहा और जहां वह मठोर भूसी की रक्खी दृष्टिकी तो वहां न पाया इससे अत्यन्त व्याकुल हुआ कि जिसका वर्णन नहीं होसक्ता और उठकर अपनी स्त्रीसे पूंछा कि वह मठोर यहां से क्याहुई उसने सम्पूर्ण बृत्तान्त मिट्टी से बदलने का कहसुनाया यहसुन मैं चिल्लाकर बोला हे दुष्टा, अभागी! यह तूने क्या किया कि तूने मुझे और मेरे बच्चोंको मारडाला और मिट्टी बेचनेवाले को धनवान् कर दिया फिर मैंने सम्पूर्ण बृत्तान्त मठोर में एकसौ नव्वे अशरफ़ी रखने का उससे कहसुनाया मेरी स्त्री यह बात सुनतेही शिर और छाती पीटकर रुदन करने लगी और कहने लगी कि उस मिट्टीके बेंचनेवाले को कहांपाऊंगी वह अभागा आजही इस टोले में आयाथा सिवाय आजके मैंने उसे कभी नहीं देखा फिर मुझसे कहने लगी तूने बड़ा अनर्थ किया कि इस बातको मुझसे न कहा जो मेरा विश्वास मान मुझसे कहता तो कदाचित् ऐसा न होता निदान उसने बहुत रोया पीटा मैंने उसकी यह दशा देख उससे कहा कि इतनामत चिल्ला कि पड़ोसी हमारी इस दुर्दशा को सुन मेरी तेरी निर्बुद्धितापर हँसें अब उचितहै कि ईश्वरकी इच्छापर अपनेको छोड़ और उन दश अशरफ़ियोंसे जो मैंने निकाली थीं थोड़े दिन अपने बिताये और अ-

आगमनकी बाट देखना वह दुष्टा शीघ्रहीबाहरसे आवेगी और तुम्हें देख अत्यन्त व्याकुल होगी और चाहेगी कि तुम्हारे आगे से भागकर चलीजावें तुम थोड़ासा जल इस पात्रमें से लेकर उसपर छिड़कदेना और यह शब्द पढ़ना इससे अधिक पढ़ने की कुछ आवश्यकता नहीं क्योंकि तुम इस मन्त्रका प्रभाव अपनी आंखों से देखलोगे मैं उस चन्द्रवदनीके सिखाये हुये शब्द यादकर उस से विदा हुआ और अपने घरमें आया और जो बातें उस सुन्दरी ने मुझसे कहीं सब देखने में आईं अर्थात् क्षणमात्र भी न बीता था कि मेरी स्त्री वहां आई और चाहती थी कि मेरे आगे से भाग जावे मैंने शीघ्रही उसपर वह अभिमन्त्रित जल छिड़कदिया और वही शब्द पढ़े जिसके प्रतापसे वह घोड़ी बनगई यह वही घोड़ी है जिसको आपने कल देखा था फिर जब मैंने उसको उस योनि में देखा तो आश्चर्य में हुआ और उसके अयाल पकड़ अश्वशाला में लेगया और बागडोर से उसको बांधा और चाबुकसे इतना मारा कि थकगया सीदीनैमानने यहांतक अपने वृत्तान्तको खलीफ़ासे विनयकिया कि हे बादशाह! मुझे विश्वासहै कि आप मुझसे प्रसन्न न होंगे किन्तु आप ऐसी कर्कसा स्त्री के लिये अधिक दण्ड विचारेंगे इतना कह चुपहोरहा खलीफ़ाने जब देखा कि सीदीनैमाने अपना वृत्तान्त पूर्ण करचुका तो उससे कहा कि वास्तव में तुम्हारा वृत्तान्त अत्यन्त अद्भुत है और तुम्हारी स्त्री का बड़ा अपराध है और तुम्हारा दण्ड देना मेरे विचार में बहुत ठीक है परन्तु तुमसे पूंछताहूं कि कबतक उसको तुम यह दण्ड दिया करोगे और पशुबनाकेरक्खोगे मेरे विचारमें यह उत्तम है कि अबतुम जाके उसी सुन्दरी से जिसके मन्त्र के प्रभावसे तुम

पनी चिन्ताको जो मुझे दूसरी वेरकी हानि से हुईथी आपके सम्मुख उसका कहांतक वर्णन करूं फिर शोच उठा कि सादीसे भेंट होती समय क्या कहूंगा वह तो पहिलेही हालका निश्चय नहीं करता था अबकी वेर उसे निश्चय करके मेरे छल और लम्पटता का निश्चय होगा निदान एक दिन साद और सादी कुछ मेरेही विषय में तकरार करते हुये मेरे घरकी तरफ़ आये मैंने उनको दूर से देखकर अपना काम छोड़ दिया और चाहाकि कहीं जाकर छिपरहूं और उनके सम्मुख न हूंगा क्योंकि मेरी आंखें लज्जा से उनके सम्मुख न होंगी अभी मैं बाहर नही निकलाथाकि उनदोनों ने पहुंच प्रणामकर मेरी कुशल पूंछी मैंने अत्यन्त लज्जा से आंखें अपनी नीचे कर प्रणाम का उत्तर दिया मुझको वैसाही टूटे हालोंमे और दरिद्रतामे पाकर उन्होंने कहाकि दुर्दशामेहो उन अशरफ़ियोंका तुमने अपना व्यापार नहीं बढ़ाया मैंने उनसे कहा अशरफ़ियों का यह हाल हुआ कि तुम्हारे जाने के उपरान्त मैं अपने घरमें गया और मैंने एक मठोर में कि बहुत बड़ी थी और बहुत काल एक गेहूं की भूसी भरीहुई एक ओर रक्खी थी दश अशरफ़ियां उस थैली में से निकाल बाकी एकसौ नव्वे अशरफ़ी थैली समेत अपनी स्त्री पुत्रोंसे छुपाकर रखदी संयोग वश उससमय कोई घरमें नथा सब लोग कहीं बाहर गये थे फिर मैं उन दश अशरफ़ियोंको लेकर सन मोल लेने बाज़ार में गया मेरेपीछे जब मेरी स्त्री घरमें आई तो एक मनुष्य मिट्टी शिर धोनेकी बेंचता हुआ आया मेरी स्त्रीके पास उस समय कौड़ी न थी न पैसा था और मिट्टीकी आवश्यकता थी बाहर निकल उससे कहा जो तू भूसीसे मिट्टी बदल देतो मैं लूं वह इस बातपर राजी हुआ और मेरी स्त्री को बहुतसी

ने उसे घोड़ी बनादिया कहो कि उसको फिर पूर्ववत् स्त्री बनावे परन्तु मुझे यह भय है और शोचहै कि यह दुष्टा अपनी योनिको प्राप्त होकर ईश्वर जाने क्या अपकार तुमसे करे जिसका कोई उपाय न हो इसलिये खलीफ़ाने फिर कुछ इसबात में तकरार नकी और तीसरे मनुष्यसे जिसे वजीरने बुलवायाथा कहनेलगा कल मैं अमुक गलीमें गयातो तुम्हारा विशाल और विचित्र महल देख मुझे अत्यन्त आश्चर्य हुआ जो उसगली के मनुष्योंसे पूंछा कि यह बड़ा महल किसका है तो उन्हों ने तुम्हारा नाम लिया और कहा यद्यपि ख्वाजे हसन जो पहिले बड़ी कठिनतासे अपना निर्वाह करताथा अब परमेश्वरने उसे इतनी सामर्थ्यदी है कि उसने ऐसा विशाल और सुन्दर महल बनवायाहै परन्तु वह अपनी उस दशाको नही भूला और द्रव्यको व्यर्थ खर्च नहीं करता सो पड़ोसी तुम्हारे तुमको सबअच्छा और भला कहते हैं कोई तुमसे अप्रसन्न नहीं अब मैं चाहताहूं कि तुम मुझसे वर्णन करो कि क्योंकर तुम को इतना धन प्राप्तहुआ इसीलिये तुमको मैंने बुलाया है मेराकुछ भयमतकरो मुझे केवल तुम्हारे वृत्तान्त सुनने के सिवाय और कुछ प्रयोजन नहीं है तुम अपने ईश्वर के दिये हुये धनको भोगो और ईश्वर तुम्हारे ऊपर सदैव कृपाकरे खलीफ़ाने इसभांतिके वचन कह उसे धैर्य दिया ख्वाजे हसनने तख्त के पायेको चूमा और कालीन जो तख्तके नीचे बिछाथा चूमकर बिनतीकी कि हे बाद-शाह ! मैं सत्य सत्य अपना वृत्तान्त आपके सम्मुख विदित करताहूं ईश्वर साक्षी है कि मैंने कोई बात अपनी जाति धर्मकी प्रति-पाल नहीं की केवल ईश्वरके अनुग्रहसे इस पदवीको पहुंचा फिर वह इसभांति अपना वृत्तान्त कहने लगा ॥

इति तृतीय प्रदीपः ॥ ३ ॥

मिट्टी देकर मठोर को भूसी सहित उठाये हुये लेगया यदि तुम कहो कि तुमने अपनी स्त्री से अशरफ़ियों के मठोर में रखने का हाल क्यों नहीं कहा तो उसका उत्तर यहहै कि तुमने मुझसे कहा था कि अबकी बेर उनको सावधानी से रखना मैंने अपने विचारसे वह अच्छी जगह जानी थी और रक्षाकेलिये अपनी स्त्रीसे न कहा कि ऐसा न हो कि बिना पूछे उनमेंसे खर्च कर डाले तुम्हारी दीनपालकता और उपकार में सन्देह नहीं परन्तु मेरेअभाग्यमें दरिद्रता लिखीहै क्योंकर मुझे धन प्राप्त हो अबमैं तुम्हारे उपकार का जन्म भर गुण मानता रहूंगा और तुम्हारा यश गाऊंगा सादी ने इस वृत्तान्त को सुनकर कहा मुझे तुम्हारी इस बात का परिपूर्ण निश्चय हुआ मैंने मित्रवत् चारसौ अशरफ़ियां तुमको दी थीं प्रयोजन यह था कि तुम भी धनवान् बन जाओ न यह कि तुम उसका उपकारमान मेरा गुण वर्णन करो निदान वह दोनों परम स्नेही मेरेदुर्भाग्य पर अत्यन्त खेद करने लगे निदान सादसत्पुरुषथा और मुझ से उसकी पुरानी जान पहिचानथी सो उसने पैसा सीसेका जेब से निकाल सादी को दिखाया और मुझसे कहाकि इस सीसे के टुकड़े से देखतो ईश्वर तुझको कैसी बरकतें देता है सादी उसे देखकर हँसा और ठट्ठा मारनेलगा और हास्य से कहा कि यह सीसेका टुकड़ा हसनको बड़ा लाभ देसक्ताहै और उसका कौन काम निकलेगा सादने उस पैसेको देके मुझ से कहाकि तुम सादीकीबातोंका कुछविचार मतकरो और इसको अपने पासरक्खो और सादी को हँसने दो एकही दिनमें तुमको इसका हाल मालूम होजावेगा औरईश्वरचाहेगा तो इसके कारण तुमधनवान् होजावोगे मैंने वह पैसा लेकर अपनी जेबमें रखलिया वह दोनो सखा मुझ

अथ चतुर्थप्रदीपः

## धनाद्धनंनवर्द्धतहीश्वरानुग्रहंविना। आनु ग्रहेतुस्यादेवयथाख्वाजेहसन्नभूत् ॥ ४ ॥

अर्थ–धनसेती धन ईश्वर के अनुग्रह विन बढ़ता नही है और उसकी इच्छाहो जवहीं बढ जाताहै जैसे ख्वाजेहसन रस्सी वेंचने वाला अचानक धनवान् होगया इसपर दृष्टान्त ॥

### ख्वाजे हसन रस्सीवेंचने वालेकी कहानी।

हे वादशाह! आपकी आज्ञानुसार विनय करताहूं कि क्योंकर मुझे इतना द्रव्य मिला परन्तु प्रथम आप मेरे मित्रोंका हाल जो बुगदाद के निवासी हैं सुनिये अवतक जीते हैं और मेरे वृत्तान्त के जो मैं कहताहूं साक्षी हैं एकका नाम शाद और दूसरेका नाम शादी है शादी को यह निश्चयथा कि संसार में कोई मनुष्य विना द्रव्य के आनन्द नही उठाता और वहधन उद्योग किये विना प्राप्तनहीं होता और शादका मत इस के विरुद्धथा सो वह यह कहता था कि जवतक भाग्य उदय नही होता तबतक धन नही मिलता, शाद शादी से ग़रीब था और उन दोनों में अत्यन्त स्नेह था और कदापि परस्पर किसी वात में तकरार न होती सिवाय इस विवाद के कि शादी उद्यम को श्रेष्ठ मानता और शाद भाग्यको एक दिन उन दोनों में इसी वात के लिये वहुत वार्ता हुई शादी ने कहा यातो मनुष्य दरिद्रता में उत्पन्न होके सदैव दरिद्री रहता है वा धन होने की अवस्था मे जन्म लेकर तरुणावधि मे अपने द्रव्य को व्यर्थ व्ययकर आपत्ति उठाताहै फिर उसको इतनी सामर्थ्य नही होती कि आनन्दमे रहाकरे अथ-

से विदाहुये और मैं रस्सी बटनेलगा रात्रि को जब मैंने सोने के लिये अपने वस्त्र उतारे तो वह पैसा जो सादने दिया था जेबसे गिरपड़ा मैंने उसको उठाके किसी ताखपर रखदिया अकस्मात् उसीरात्रिको एक धीमर आया जो मेरे पड़ोस में था अपने जाल के बनाने के लिये उसे एक पैसेकी आवश्यकता हुई कि सूतला-कर जालको बनाकर प्रभातको मछलियां पकड़े और उन्हें बेचकर अपने कुटुम्बके लिये जीविका प्राप्त करे उसका यह नियम था कि सूर्य्योदयके पहिले एक मुहूर्त नदीपर मछलियां पकड़ने को जाता उसने अपनी स्त्री से कहा कि तू जाकर अपने पड़ोसी से एक पैसा मुझे लादे वह स्त्री सबके घरगई परन्तु उसको कहींसे पैसा न मिला निरास होकर अपने घर आई धीमरने अपनी स्त्री से कहा जानपड़ताहै तू हसन रस्सी बटने वाले के घरगई नहीं उसनेकहा सत्यहै मैं उसके घरनहींगई क्योंकि उसका घर और लोगों से दूर है यदिमैं वहां जाती तो कुछ न कुछ वहांसे लेकर आती उसधीमरने कहा तू अत्यन्त आलसी है शीघ्र उसके घरजा वहां से अवश्य कुछ मिलेगा उसकी स्त्री बरबराती मेरे घर आई और द्वार खुलवा-कर कहा हे हसन! मेरेपतिको इससमय एक पैसेकी आवश्यकता है कि अपने जाल को बनावे मुझे स्मरणथा एक पैसा जो सादने मुझे दियाथा असुकस्थानपर रक्खा है मैंने उसको पुकारके कहाकि ज़रा तू ठहरजा मेरी स्त्री पैसा लियेआतीहै मेरी स्त्री उसके शब्द से जागउठी मेरे बताने से उसने पैसा लेजाकर अपनी पड़ोसिन को दिया वह स्त्री पैसा पाने से अत्यन्त प्रसन्नहुई और मेरीस्त्री से कहा तूने और तेरेपति ने मेरे पति पर बड़ा उपकारकिया मैं प्रतिज्ञा करतीहूं कि जो पहिली बेर जालडाल के मछलियां पकड़ेगा

वा किसी गुण वा उद्यम से दव्य कमावे शाद कहताहै कि उद्यम और पुरुषार्थ और गुण कुछ काम नही आता सिवाय अपनेही भाग्य से धनवान् होता है धनवानता और दरिद्रता संयोगिक हैं मनुष्य का उद्यम और उपाय कुछ काम नही आता सिवाय माल और उपायके अमीरी के असबाब बहुत हैं जो भाग्यसे संबन्ध रखते हैं शादीने कहा तुम झूंठ कहतेहो आवो हम तुम दोनों इस बातकी परीक्षा लें किसी पेशेवाले को जो श्रमसे कालक्षेप करता हो कुछ धन देवें वह निःसन्देह अपनी वस्तुको बढ़ावेगा तो वह अवश्यही द्रव्यवान् होगा आनन्द उठावेगा उस समय तुम्हें मेरे वाक्य का विश्वास होगा सो वे दोनों मित्र सैर करते २ मेरे घर पर आये जहां मैं रस्सी बटताथा पहुंचे और यह काम अर्थात् रस्सी बटने का मेरी कई पीढ़ियोसे था मेरे पिता और दादा यही काम करतेथे मेरे घर और वस्त्रो को देख उन्हे मेरी ग़रीबीका हाल मालूमहुआ शाद ने शादीसे मेरी ओर सैनकर कहा जो तुम्हें परीक्षा की इच्छाहो तो कुछ अशरफ़ियां इसे देकर इसकी परीक्षाकरो यह मनुष्य बहुत काल से यहां रहता है मै भली भांति जानताहूं कि यह रस्सी बटके अपने कुटुम्ब समेत अति कठिनता से अपना निर्वाह करता है शादीने उत्तर दिया कि बहुत अच्छा परन्तु हम इन मनुष्यों को भली भांति देखलेवें फिर दोनों टहलते हुये मेरी ओर आये मैंने अपना काम छोड़ उसको प्रणाम किया शादी ने मेरा नाम पूंछा मैंने कहा मेरा नाम हसनहै परन्तु जोरस्सी बटताहूं इस निमित्त मुझे हसन हुब्बाल कहते हैं फिर शादी ने मुझसे कहा पेशेवाले को पेशा बहुत होताहै मुझे निश्चयथा कि तुम इस पेशेसे सुख में होगे और बहुतसी रस्सी बटने के वास्ते

वह सब तुझे दूंगी निश्चयहै कि मेरा पतिभी इस प्रतिज्ञा को स्वीकार करे जब उस स्त्रीने वह पैसालेजाकर अपने पतिको दिया और अपनी प्रतिज्ञाको कह सुनाया तो उसने प्रसन्नहोकर प्रतिज्ञा को अङ्गीकार कर लिया और अपनी स्त्री से कहा तूने अच्छा किया जो यह प्रतिज्ञा उनसे करके आई वह अपने जालको बनाकर दो मुहूर्त्त तड़के मछली पकड़ने को नदीपर गया जब उसने पहिला जालडालकर खींचा तो एकही मछली कुछ एक बालिश्त से बड़ी उसके जाल में आई उसने उस मछली को अलग रखकर फिरकई बेरजालडाल और बहुत से मत्स्य पकड़े परन्तु पहिलेवाली सब से छोटीथी जब वह धीमर अपने घर आया तो सबकार्यों के पहिले वह पहिली पकड़ी हुई मछली हाथ में लेकर मेरे पास आया और कहने लगा हे मित्र ! रात्रिको मेरी स्त्रीने तुमसे प्रतिज्ञाकीथी कि जितनी मछलियां पहिली बेर आवेंगी वह सब तुमको दूंगी सो एकही मछली पहिले पहिल आई सो वह यहहै तुम इसे लेलो क्योंकि मेरी स्त्री ने तुमसे प्रतिज्ञा कीथी मैंने उसको पूराकिया यदि पहिली बेर जालभर के आतीं तो उनसबको मैं तुम्हें ला देता परन्तु तुम्हारे भाग्य से यही एकथी मैंने बहुत कुछ उस मछली के लेने में तकरार की परन्तु उसने मेरे हाथ में जोर से रखदी मैंने अपनी स्त्री को वह मछली दी और कहा कि जो मैं रात्रिको धीमर की स्त्री को एक पैसा दियाथा उसके बदले यह मछली पाई परन्तु सादने हमसे प्रतिज्ञा की थी कि इस पैसे के द्वारा तुमधनवान् हो जाओगे फिर मैंने अपनी स्त्री से उनदोनों मित्रोंके आनेका और पैसाके देनेका हाल वर्णन किया मेरी स्त्री भी उसमछली को देख कर आश्चर्यमें हुई और कहने लगी मैं इसको क्या करूं फिर शोच

तुम्हारे पास इकट्ठी होंगी किन्तु तुम्हारे बाप दादा कि वेभी सदा से यही काम करते थे तुम्हारे लिये बहुत कुछ सामग्री छोड़गये होंगे और तुमने उनको यथाशक्ति बढ़ाया होगा मैंने उत्तर दिया मेरे पास कुछ भी नही है जिसमें मुझे सुखहो और पेटभर रोटियां मिलें मेरा हाल यहहै कि भोरसे सन्ध्या पर्य्यन्त मैं रस्सी बटता हूं एक क्षणभी श्वास नही लेता फिरभी कठिनता से सूखीही रोटियां मेरे कुटुम्बको प्राप्त होती है मेरे एक स्त्रीहै और छोटे पांचबालक हैं उन लड़कों मेसे कोई इस योग्य नही कि मेरी सहायता करे मैं यथाशक्ति उनके भोजन आदिकी खबर लेताहूं जो रस्सी बनाता हूं उसे बेंचकर कुछ तो खानेमें खर्च करताहूं जो कुछ बचताहै दूसरे दिन रस्सी मोल लाकर यही काम करताहूं इस दशा पर फिर भी ईश्वरका धन्यवादहै कि उसने मुझे दूसरे के आधीन न किया जब मैं अपना परिपूर्ण वृत्तान्त शादी से कहचुका तो उसने मुझ से कहा मुझे तेरा वृत्तान्त विस्तारपूर्वक विदित हुआ यह बात तो मेरी समझ के प्रतिकूल दिखाईदी जो तुझे दोसौ अशरफियों की थैलीदूं तो तू आनन्दपूर्व्वक अपना निर्वाह करसक्ता है और इतने द्रव्यकी प्राप्तिसे धनवान् होजावेगा वा नही मैने शादी को उत्तर दिया इतनी अशरफी कि आप मुझे देनेको कहते हैं इनसे मैं एकही बेर द्रव्यवान्नही होसक्ता पर तु उपायसे निःसन्देह पेशेवालेके बराबर द्रव्यसञ्चय करलूंगा शादीने मुझे विश्वासित और सत्यवादी देख अपनी जेबसे दोसौ अशरफियोंकी थैली निकालकर दी और कहा मैं तुमको यह थैली दान देताहूं तुम इसेलो और अपना व्यवहार करो ईश्वर तुम्हें इसमें बरकत दे तुम इसे बहुत समझ बूझकर खर्च करना यह वृथा नष्ट न होनेपावे तुम्हारे आ-

विचारकर मनमें कहने लगी कि इसे वालकों के लिये भूनलूं क्योंकि मसाला नहीं है कि जो इसका शोरवा पकाऊँ निदानमेरी स्त्री ने उस मछली को साफ़करती समय उसके उदर से एकबड़ा टुकड़ा हीरेका पाया उसने जाना कि यह टुकड़ा सीसेका है यद्यपि उसने केवल हीरेका नामही सुनाथा परन्तु आंखों से कदापि न देखाथा तो उसे छोटे लड़को के खेलने को दिया वह उसे खेलरहे थे तो इतने में उस के और भाइयों ने देखकर उसे लेलिया और उसकी सुन्दरता और चमक देखकर सब उसके लेनेकी लालसा करने लगे और हरएक उसे पारी पारी से अपने पास रखता जबरात्रि हुई और दीपक लाया गया तो दीपक के प्रकाश में देखकर प्रसन्न होते और चिल्लाते इतने मे मेरी स्त्रीने भोजन तय्यार कर लिया और हम सब भोजन करने लगे बड़े पुत्रने उसहीरे को एक ओर थाली के रखदिया और चुपके होके भोजन करने लगा भोजन से निश्चिन्त होने के उपरान्त फिर वह बालक पूर्व्ववत् हीरेके लिये झगड़ने लगे उनके शोर करनेपर हमने कुछ ध्यान न किया निदान जब बहुत शोरकिया तो मैंने बड़े लड़के को बुलाकर पूंछा आज तुम किसलिये झगड़ते हो उसने कहा हे पिता! हम एक सीसे के लिये कि वह अत्यन्त प्रकाशमान है झगड़ते हैं मैंने उसे मँगवाकर देखा तो उसकी चमक दमक देख आश्चर्य में हुआ और अपनी स्त्री से पूंछा कि यह सीसे का टुकड़ा तुमने कहांसे पाया उसने कहा मैंने उस मछली के साफ़ करती समय उसके उदर में से पाया मैं समझा कि यह खाली सीसेका टुकड़ा है फिर मैंने अपनी स्त्रीसे कहा दीपक को ओटमें बुखारीके भीतर रखदो जब दीपक हमारे आगे से उठायागया तो उस हीरेका प-

नन्दसे शादि जो मेरा परमस्नेही है महाप्रसन्न होगा और यदि तुम्हें आनन्दमें देखेंगे तो हमको अतिहर्ष होगा मैंने वह अशरफियोंकी थैली लेके अपनीजेबमें रखली और महाहर्षसे फूला न समाया और शादीका बहुत गुणानुवादकर उसके वस्त्रोंको चूमा फिर वे दोनों मित्र मुझसे विदाहोके चलेगये हे स्वामी ! उनके जानेके उपरान्तमैं फिर अपनाकार्य्यकरनेलगा और मनमें शोचनेलगा कि इन अशरफियोंकी थैली कहांधरूं घरमें कोईस्थान नहीं और न कोई सन्दूकचाहै जिसमें उसे रक्खूं फिर शोचा कि इस थैलीको अपनी पगड़ी में बांधकर रक्खूं सो उसे घरमें लेगया और अपनी स्त्री व पुत्रों से छिपाकर दश अशरफी खर्च के लिये निकाल लीं और बाक़ी अशरफ़ियों को थैलीमें डोरेसे दृढ़बांधा और पगड़ीमें युक्ति से थैलीको रखलिया और वह पगड़ी शिरपर बांधी और सबकाम छोड़के पहिले बाजार में सन मोल लिया और मार्ग में लौटती समय थोड़ासा मांस कि बहुत दिनोंसे न खायाथा रात्रिके लिये मोललिया सो उसे हाथमें लियेहुये घर आताथा कि अकस्मात् एक चीलने झपट्टामारचाहा कि मेरे हाथ से मांसलीने मैंने उसे बचाया और दूसरे हाथसे उस चीलको हटाया- उसने दूसरी ओर आके फ़िर झपट्टामारा सो फिर मैंने बचाया उस उछल कूद में मेरी असावधानता से शिरपरकी पगड़ी गिरपड़ी और वह चील तुरंत अपने पंजोंमें पगड़ी को पकड़केलेउड़ी मैं बहुतही कूदा और चिल्लाया जिसके सुनने से मुहल्ले के स्त्री और बालक इकट्ठे हुये और उसचील को उड़ाने लगे परन्तु उसने वह पकड़ी न छोड़ी और ऐसी दूरलेके उड़ी कि हमारी दृष्टिसे गुप्तहोगई निदान मैं द्रव्य के जाने से महा चिन्तित होके अपने घर में आया और उन दश

काश इतना कि हम सब कार्य्य दीपक बिना करसके थे फिर मैंने उस ही रेको बुखारी के एकओर में रखदिया जिससे उजियालाहो उससमय मैं विचार ने लगा कि साद के पैसे के कारण इतना लाभ तो हुआ कि रात्रिको दीपक की आवश्यकता न हुई तेल की किफ़ायत हुई जब हमारे बच्चो ने देखा कि हमने दीपक को बुझाकर प्रकाश के लिये उससीसे के टुकड़ेको रक्खा तो वह और भी उछलने कूदने लगे और शोर मचाने लगे इतना चिल्लाया कि पड़ोसियों ने सुनलिया निदान घुड़कने से चुप होके सोरहे और हम भी अपनी शय्या पर सोरहे भोरको उठकर अपना काम करने लगे और उससीसे के टुकड़े का विचार मेरेमनसे जातारहा मेरे पड़ोस में एक यहूदी बड़ा जौहरी रहता था उस रात्रिको जब वह दोनों स्त्री पुरुष सोने की इच्छा करते तो बालकों के शब्दसे बेचैन होजाते और बहुकाल पर्य्यंत उनको चिल्लाहट से निद्रा न आती प्रभात के समय उसकी स्त्री अपने पतिकी ओरसे शोर की बात करने को मेरे पास आई मेरी स्त्री उसे देखते ही उसके अन्तःकरण की बात समझगई और उसका नामलेकर कहा तुमको मेरे बच्चों के शोरके कारण रात्रिको निद्रा में विघ्नहुआ होगा सो उनका अपराध क्षमाकरो और तुम जानती हो कि बालक थोड़े में हँस देते हैं और थोड़े में रोदेते हैं भीतर आवो मैं बालकों के झगड़ने का हाल कहूँ जब वह भीतरगई मेरी स्त्री ने वहसीसे का टुकड़ा उसे दिखाया और कहा इसीकारण आपस में बालक शब्द करते थे वह रत्नों की पहिचानती थी उसेदेख आश्चर्य्य में हुई मेरी स्त्री ने संपूर्ण वृत्तान्त मछली के पेटमें से निकलने का उससे कह दिया उसने यह वृत्तान्त सुन कहा यह टुकड़ा सीसे का और प-

अशर्फ़ियों का जो आगे थैली से निकाली थी सन मोललिया और कुछ अपने भोजनादिक ग्रहस्थी के कार्य्य में खर्चेकी इस लज्जा और शोक से मरना उत्तम था और शोचा जब शादी मेरा उपकारी आवेगा और इस हालको सुनेगा तो उसे कदाचित् चील के लेजाने का निश्चय न होगा उसे मेरे मक्र करने पर संदेह होगा फिर जबतक वह थोड़ी अशरफ़ियां मेरे पासरही तबतक मै चैनसे रहा और थोड़े दिन पेटभर अपने स्त्री पुत्रो सहित भोजन किया फिर मै वैसाही दरिद्री होगया फिरभी सन्तोपरख ईश्वरका धन्य-वाद कर यह विचारता कि उसी ईश्वरने मुझे ये अशरफियां दीं और फिर उसने लेलीं जो कुछ वह परमात्मा सच्चिदानन्द मनुष्य के लिये रचताहै सो उत्तमहै इसी चिन्तामें था कि मेरी स्त्री ने जिस्से मैंने अशरफियो के पानेका हाल न कहाथा मुझे इसदशामें देखा और कई पड़ोसी मेरी दशादेख इकट्ठे हुये और चिन्ता का हाल पूंछने लगे परन्तु मैंने उनसे कुछ न कहा ॥

दो० ॥ अपनो द्रव्य गँवाय के कहिये नाही रोय ।
हँसै पड़ोसी बहुरि तब यामें अचरज जोय ॥

परन्तु जब उन्होंने बहुत पूंछा तो मैंने सब हाल कह दिया वे सब मुझे झूठा समझ बहुत हँसे यहां तक कि बालकभी मेरीबात पर ठट्ठामार कहनेलगे कि जिसने जन्मभर अशरफी न देखी उसने इतनी अशरफ़ी कहांसे पाई कि चील पगड़ी समेत ले उड़ी परन्तु मेरी स्त्री सत्य जान बहुत रोई जब इस वार्ताको छःमहीने बीते तो वे दोनो मित्र अर्थात् शाद और शादी मेरी गली की ओर आये शादने शादी से कहा कि दोसौ अशरफियों से कितना उसका व्यापार बढ़ाया निश्चय है कि वह पूर्व से धनवान् होगा

कारके सीसोंसे वहुत अच्छा है मेरे पास भी एक इसीभांतिका सीसे का टुकड़ा है जिसे मै कभी कभी पहनती हूं जो तू इसे वेचे तो मैं मोललूं मेरे पुत्र बेचने का नामसुन अपनी माता से रोकर कहने लगे कि तू इसे मतवेच फिर हम शोर न करेंगे उन वालकों की यह दशा देख वह दोनों स्त्रियां चुपहोरहीं और यहूदी की स्त्री विदा होकर अपनेघर चली और धीरे से मेरी स्त्री से कहा कि चैतन्यरह कोई दूसरा मनुष्य इसको देखने न पावे और हमसे कहे बिना इस को दूसरे के हाथ मत वेचो प्रभात को वह यहूदी चौक में अपनी दूकान पर था उसकी स्त्री ने वहीं जाकर उस सीसेके टुकड़े का हाल उससे कहा यहूदीने यह सुनकर कहा अभी तू जाके उस सीसे के टुकड़े को मोलले पहिले उसका थोड़ा मोल कहियो जब वह न माने तो वढा दीजियो जितनेको हो लीजियो वह अपने पतिकी आज्ञानुसार मेरी स्त्री के निकट आई और कहने लगी कि बीस अशरफ़ी उस सीसे के टुकड़ेको देतीहूं मेरी स्त्री बीस अशरफियों का नाम सुनकर शोची कि यह इसका अधिक मोल देती है परन्तु उसने कुछ उत्तर न दिया इतने में मैं अपना काम छोड़कर भोजन करने के लिये घरमें आया और उन दोनों को द्वारमेंसे वातें करते देखा मेरी स्त्रीने मुझे ठहराके कहा कि बीस अशरफियां यह पड़ो-सिन सीसे के टुकड़ेकी देती है मैंने अवतक कुछ उसका उत्तर नहीं दिया तुम्हारी क्या इच्छा है मैंने सादके वाक्य को स्मरण किया कि उसने कहाथा कि वह सीसे का पैसा तुमको बहुत कुछ दिलवा-वेगा मेरे चुपरहने से पड़ोसिनने जाना कि इसमोलपर यह राज़ी नहीं है उसने कहा हे हसन! जो तुम इतनेपर प्रसन्न नहीं हो तो मैं पचास अशर्फी देता हूं मैंने देखा कि यहूदिन इतनी शीघ्र

शादीने कहा बहुत अच्छा उसे बहुतकाल से हमने नहीं देखा मैं भी चाहताहूं कि उसे अच्छे हाल में देख प्रसन्नहोऊं यह कह वह दोनों स्नेही मेरे घरकी ओर आये पहिले शादने शादी से कहा मैं तो उसे उसी दरिद्रता में देखताहूं कि वह फटे पुराने वस्त्र पहिने परन्तु कुछ उसकी पगड़ी उजली दिखाई देतीहै और कुछ अन्तर नहीं तुमभी भली भांति देखो कि जो मैं कहताहूं सत्य है वा झूंठ है शादीने आगे बढ़के जो मुझे देखा तो उसी दशामें पाया फिर वे दोनों मेरे पास आये पहिले शादनेपूंछा हे हसन ! तुम्हारी क्या दशा होगई और तुम्हारा व्यापार उन दोसौ अशरफ़ी से बढ़ा नहीं मैंने कहा मैं अपनी दुर्भाग्यता का वृत्तान्त तुमसे क्या वर्णन करूं न तो लज्जाके मारे कहसक्ताहूं और न छिपाकर रखनेकी सामर्थ्य है मुझपर अद्भुत वृत्तान्त हुआ उसे सुनकर विस्मित होगे मैं लाचार होकर वर्णन करताहूं फिर मैंने सम्पूर्ण वृत्तान्त उनसे कह सुनाया शादी को विश्वास न हुआ और कहा कि हे हसन ! तू हमसे हँसी करताहै और चाहताहै कि हमको छूले जो तूने कहा वह निश्चय मानने के योग्य नहीं चील्होंका काम पगड़ी लेजाना नहीं है वह वही लेते हैं जो उनका भक्षण होताहै और तुमने वही काम किया जो बहुधा तुम्हारे से मनुष्य करते हैं अर्थात् जब उनको कुछ नहीं मिलता है और बहुतसा द्रव्य पाते हैं तो वह अपने कामको छोड़ लम्पटता में उस द्रव्यको ख़र्च करते है फिर वह निर्धन होजाते हैं फिर अपने कामको करते हैं तुमने भी ऐसाही किया होगा क्योंकि तुमने इसी थोड़े दिनों में सम्पूर्ण द्रव्यको व्यर्थ खर्च किया और जैसे थे वैसेही बनेरहे मैंने कहा जितना आप मुझे बुरा भला कहिये सो यथार्थ है और मैं इसी योग्य हूं परन्तु इस अद्भुत

बीस अशरफ़ी से पचास अशरफ़ी तक आई है इसका बड़ा मोल होगा मैं चुपहोरहा और उसका कुछ भी उत्तर न दिया उसनेमुझे चुप देखके कहा एक सौ अशरफ़ी लो यह बहुत है मैं नहीं जानती कि मेरा पति इसमोल के देनेपर राज़ी हो या नहीं मैंने कहा तुम क्या कहती हो मैं इस टुकड़ेको लाख अशरफ़ी से कम न बेचूंगा और इस मोलपर तुम्हें और तेरे पतिको दूंगा क्योंकि तुम पड़ोसी हो यहूदिन बढ़ते २ पचास हज़ार अशरफ़ी तक आई और मुझसे कहा कि तुम इसे संध्यातक मत बेचना कि मेरापति इस को एक दृष्टि देखले मैंने कहा बहुत अच्छा रात्रिको उसका पति भी मेरे महल में आया और मैंने उस हीरे को उसे दिखाया अभी दीपक नहीं जलाया गया था कि वह हीरा दीपक के सदृश मेरे हाथ में चमक रहा था यहूदी को उस समय जो कुछ कि उसकी स्त्रीने कहा था विश्वास हुआ और उसी हीरे को अपने हाथ में लेकर बहुत काल पर्य्यंत जांचता रहा और फेरफारके देखा किया और अत्यन्त आश्चर्यमें हो कहनेलगा कि मेरी स्त्री पचासहजारअशर्फ़िये देतीहै मैं उससे बीसहज़ार अशरफ़ी अधिक देताहूं मैंने कहा तुमको तुम्हारी स्त्री से मालूम हुआ होगा कि मैंने उससे मोल कहा है कि लाख अशरफ़ीसे कम न बेचूंगा उसने कितनाही चाहा कि मैं लाख रुपये से कम लूं मैंने कहा जो तुम न लोगे तो मैं दूसरे जौहरी के हाथ बेचूंगा निदान वह यहूदी इतने पर राज़ी हुआ और दोहज़ार अशरफ़ी बयाने की तौरपर देके मुझसे कहा कि मैं सब कल हज़ार अशरफ़ियां तुझे लादूंगा और इस हीरे को लेजाऊंगा मैं भी इस बात पर राज़ी हुआ निदान दूसरे दिन उस यहूदी ने अपने इष्ट मित्रों से करज लेकर एकलाख अशरफ़ियां मुझे गिनदीं तब मैंने

वह हीरेका टुकड़ा उसे दिया और उसी में धनवान् होगया ईश्वर का धन्यवाद किया उसी ईश्वर के दिये हुये द्रव्य से अपना गृहस्थी का असबाव धनवानों के सदृश बनाया और मेरी स्त्रीने भी बालकोंके वस्त्र बनाये और मैंने एक बड़ा घर मोललेकर उसकी छत परदे आदि सामग्री से दुरुस्त करली मैंने अपनी स्त्रीसे कहा अब हमें यह उचितहै कि अपने पुराने कामको न छोड़े और कुछ द्रव्य उठारक्खे और थोड़ीसी द्रव्यसे काम काज कियाकरें फिर मैंने नगर के सम्पूर्ण कारीगर नौकर रक्खे और उनको कईसै रुपये देकर कई कारखाने रस्सी के जमाये और कई मनुष्योंको विश्वासित जान एक एक कारखाना उनको सौंपदिया अब बुगदाद नगरमें ऐसी कोई गली नहीं जिसमें मेरा गुमारता अथवा रस्सी का कारबारी न हो और इसी भांति प्रति नगर और जिलामे एक २ कारखाना नियत कर एक एक मुहर्रिर वहां नियतकिया अब मुझे इस प्रबन्ध से बहुतसा धन प्राप्त होताहै और अपने कारख़ाने के लिये मैंने एक विशाल मन्दिर मोल लिया जिसमें ज़मीन बहुतथी परन्तु वह घर छिन्न भिन्न था अब उसे तुड़वाकर नये सिरेसे विशाल स्वच्छ भवन बनवाया जिसको कल आपने देखा था उसमे केवल मेरे कारिन्दे रहते हैं और दफ्तर का हिसाब किताब वहीं है और अपना और अपने कुटुम्बका असबाव वहीं रखताहूं फिर मैं अपने प्राचीन घरको जिसमें साद और सादी आते थे छोड़कर नये घरमें जोकि वहां मैंने रहने के लिये बनवायाथा आरहा और कुछ दिनके पीछे मैं साद और सादी को स्मरणहो आया और उन्होंने चाहा कि फिर मुझे आकर देखें सो वे दोनों उसी पुराने घरमें आये मुझे और मेरे कुटुम्बको वहां न पाकर

थ्यार हैं तब वह सबके आगे होलिया और जिस ओरसे वह आये थे उसी ओर चलेगये अलीबाबा उनके जानेके उपरान्त कईक्षण उस वृक्षपर से न उतरा और यह शोचा कि ऐसा न हो कि वह फिर आवें और मुझे देखलेवें जब वह दूर निकलगये और दृष्टिसे लोप होगये तब उसने वृक्षसे उतर परीक्षा की इच्छा की कि मैं भी वही शब्द पढकर देखूं कि वह किवाड़ खुलता है वा नहीं अथवा बन्द होता है वा नही सो उस द्वारके पास पहुंच उसने कहा खुल अय समसम इस वचनके कहतेही वह खुलगया और उसमें जाकर क्या देखा कि वह बड़ी विशाल और स्वच्छ कन्दरा है इससे वहअत्यन्त आश्चर्य मे हुआ कि ऐसा मन्दिर पहाड़ को खोदकर क्योंकर बनाया परन्तु छत उसकी एक मनुष्य की उंचाईके बराबरथी और पर्वत के शिखर से रोशनदानों के द्वारा उस कन्दरा में प्रकाश पहुंचता था तो उसने उजियाले में देखा कि बहुतसी वस्तु धरी हैं और हरएक भांति की मालकी गठरियां रक्खी हैं और नीचे-ऊपर भारी भारी कमखाब चिकन आदि के थान ढेर पड़े हैं इसके विशेष असंख्य द्रव्यहै कुछ तो ढेरों रक्खाहै और कुछ बड़े बड़े चमड़े की बड़ी बड़ी थैलियों मे सीकर रक्खाहै इतनी वस्तु और द्रव्यदेख उसने शोचा कि यह कन्दरा थोड़े वर्षों से नही भरी किन्तु सैकड़ों वर्षों से ठगोंने इस वस्तुको लूटकर यहां इकट्ठा कियाहै। फिर दरवाजा आपही आप बन्दहोगया अलीबाबा उसके बन्दहोनेसे न डरा क्योंकि उसे उसके खोलनेका भी मंत्र याद था फिर वह इतनी अशरफी उस कन्दरासे बाहर निकाल लाया कि उसके गधे उठा सकें और गधोंको एक ओर कर उनपर थैलियां अशरफियों की लादीं और ऊपर से थोड़ासा काठ रखकर उसे चहुंओरसे छिपालिया जिससे

लकड़ियों का गट्ठा जानपड़े जब वह लाद चुका तो कहनेलगा (बन्द हो अयसमसम) यह कहतेही वह दरवाजा बन्द होगया और उस दरवाज़ेका यह प्रभावथा कि जब कोई उसके भीतर जाता तो वह आपसे बन्द होजाता और जब तक कोई (खुल अयसमसम) उच्चारण न करता कभी भी वह न खुलता अलीबाबा गधोंको आगे कर नगर को चला जब वह भीतर पहुंचा तो उन गधों को अपने घर के भीतर लेगया और बाहरका किवाड़ मूंद ऊपरकी लकड़ियां उतार और अशरफ़ियों की थैलियां उतार उतार अपनी स्त्रीके सम्मुख लेगया उसकीस्त्रीने टटोलके देखा कि उनमें अशरफ़ियां भरी हैं समझी कि उसका पति कहीं से चुराकर लायाहै तो अपने भर्त्ता को दुर्वचनदे कहनेलगी तुझे यहकर्म उचित न था उसने कहा मैंने चोरी नहीं की मैं इस वृत्तान्त को तुझसे कहताहूं तू मेरे भाग्य के उदय होने का हाल सुनकर हर्षित होगी फिर उसने थैलियों में से अशरफ़ियां निकाल उसके आगे ढेर करदी जिसके देखने से उसकी स्त्री के नेत्र चौंधियाने लगे और उस हालको सुन अत्यन्त प्रसन्न हुई और उनको गिनने लगी अलीबाबा ने कहा तुम क्या बे समझहो कहांतक गिनोगी अब मैं इसको गढा खोद गाड़े देताहूं उसकी स्त्रीने कहा अच्छा परन्तु मैं इनका अनुमान करना चाहतीहूं कि यह सब कितनी हैं अलीबाबाने कहा बहुत अच्छा परंतु चैतन्यरह कि यह भेद खुलने न पावे सो उसकी स्त्री तराजू लेने को क़ासिमके घरमें गई परन्तु क़ासिमको घरमें न पाया उसने उसकी स्त्रीसे कहा अपनी तराजू एक क्षणके लिये मुझेदे उसने पूंछा बड़ी चाहिये अथवा छोटी उसने कहा मुझे छोटीसी तराजू चाहिये उसकी जिठानीने कहा ज़रा ठहरजा मैं ढूंढकर लातीहूं इस

ानेमे बैठे हैं वहां बहुतसे उन के नौकर होंगे कोई उनसे जाकर तुम्हारे आनेका समाचार देगा फिर वे दोनो मित्र वहां आये जहाँ मैं बैठाथा मैंने देखतेही पहिचान लिया और तुरन्त अपने स्थान से उठ मैं दौड़ा और उनके वस्त्र चूमें वे बहुतेरा चाहतेथे कि मैं गले मेलूं पर मैं न मिलता निदान उनको भीतर लेजाकर एक दालान मे बहुत अच्छे स्थानपर बैठाना चाहा परन्तु उस स्थानपर वे चाहते थे कि मैं बैठूं मैंने कहा कि हे सज्जनो ! मैं अपने को नहीं भूला मैं वही हसन रस्सी बटनेवाला हूं मैं सदा आपको आशीर्वाद देता हूं निदान वे एक स्थानपर बैठगये और मैं भी उनके सम्मुखहो बैठगया सादीने कहा मैं तुम्हें इस दशा में देखकर बड़ा प्रसन्नहुआ और ईश्वर ने जैसा कि हमारा मन चाहता था तुम्हें उसपदवी को पहुंचाया और मुझे निश्चय है कि उन्हीं चारसौ अशरफ़ियों से जो मैंने तुमको दीथीं यह सबधन, ऐश्वर्य्य प्राप्त हुआ परन्तु सत्य कहो कि तुम क्यों पूर्व मे दो बेर मुझ से झूंठ बोले थे साद यह बात सादी से सुन कर बहुत से पेचखाकर चुपके चुपके सुना किया जब सादी कहचुका तो वह बोला कि इसका उत्तर मैं तुम्हें देताहूं कि जो कुछ पूर्व्व में हसनने अशरफियों के खोजाने का हाल कहाथा वह सबसचहै उसमें कुछ अन्तरनहीं फिर उन मे परस्पर इसी बात पर तकरार होने लगी मैंने कहा भाइयो उसबातको जाने दो मेरेवास्ते क्यों परस्पर खेद करतेहो आगे जो कुछ मेरेऊपर बीता था वहकह सुनाया उसको सचजानो या झूठ और अबभी जो कुछ हुआ है तुमसे कहताहूं सोसुनो उसने सम्पूर्णवृत्तान्त धीमर को पैसा देने और मछली के पेट से हीरेके निकलनेका कहा जैसा कि हे खलीफा ! मैंने आपके सम्मुख

वहाने वह दृष्टिकी ओटहोकर तराजू के पलड़ोंके ऊपर मोम और चर्बी लपेट कर लाईकि मालूम करे कि कौनसी वस्तु अलीबाबा की स्त्री तोलेगी कि चिकनाईसे उसमें निस्सन्देह कुछ न कुछ लगरहेगा निदान अलीबाबा की स्त्रीने उस तराजूको अपने घरले-जाके सम्पूर्ण ढेर अशरफ़ियों का तोला और अलीबाबा गढ़ा खोदने लगा निदान दोनों स्त्री पुरुषोंने मिलके उन अशरफ़ियों को गढ़े में गाड़दिया और अलीबाबाकी स्त्री कासिमकी स्त्री को तराजू देने आई और जल्दी मे कुछ विचार न किया एक अशरफी चर्बी की लससे उस तराजू में लगगई थी क़ासिम की स्त्री वह अशरफी लगीहुई देख डाहकी अग्निसे जलनेलगी और समझी कि इस तराजू में अशरफ़ियां तुलीहैं इससे अति आश्चर्य में हुई और शोचनेलगी कि अलीबाबा ने जो अत्यन्त निर्धन और दरिद्री था इतनी अशरफियां कहां से पाई जिनको उसने तराजू परतोला कासिम अलीबाबा का भाई सायङ्कालको जब अपने घर में आया उसकी स्त्रीने कहा तू अपने को वड़ा भाग्यवान् और धनवान् समझता है परन्तु तुझसे तेरा भाई वड़ा धनवन्त है उसकी स्त्रीने अशरफियों को आधिक्यता से तोल कर रक्खाहै तू गिनकर रक्खाकरता है कासिमने पूंछा तुम क्योंकर जानती हो उसने सम्पूर्ण वृत्तान्त वर्णन किया और वह अशरफ़ी जिसपर किसी प्राचीन बादशाह का सिक्काथा उसे दिखाई क़ासिम को रात्रिभरईर्षा से निद्रा न आई भोरको उठकर अपने भाई के पासगया और उससे कहा भाई प्रकट में तुम अत्यन्त धनहीन जान पड़ते हो परन्तु तुम्हारे पास वहुतसा धनहै और इतनी अशरफियां है कि तुम उनको तराजू में तोलते हो अलीबाबा ने कहा मैं तुम्हारे अभिप्राय को नहीं समझता उसे

वर्णनकियाहै उसनेभी कहा सादीने उसेसुनकेकहा हे हसन ! इतने वड़े हीरेका मछलीके उदर मेंसे निकलना वैसाहै जैसा कि चील्ह तुम्हारे शिर परसे पगड़ी उड़ालेगई और मओर सूसी देके शिर धोने की मिट्टीली शायद सचहो परन्तु मुझे बिश्वास नहीं आता यह द्रव्य तुम्हें उन्हीं अशरफ़ियों से प्राप्त हुआ और उनसे कहने लगा भाइयो आपने मुझपर बड़ा अनुग्रह किया कि इतना श्रम कर. मेरेमहल में आये और इस घर को पवित्र किया परन्तु मेरी यह इच्छा है कि रात्रिको आप भोजनकर यहीं निवास कीजिये प्रभात को मैं तुम्हें नदी और भवनकी सैर के लिये जो मैंने इसी शहर में हवाखाने के लिये लिया है लेचलूंगा उन्हों ने न माना जब मैंने बहुत कहा तो उन्होने मान लिया मैंने उनके लिये नाना प्रकार के व्यञ्जन पकवाये और उनको अपने भवनके सब असबाब दिखाये और परस्पर हास्य और हर एक भांति से प्रसन्नता की वार्ता करते रहे इतने में दासीने कहा कि भोजन तय्यार है तब अपने उनदोनों मित्रो को अपने भोजन करने के कमरे में लेगया जिस में अनेक भांति के स्वच्छपाक थे और अति सुन्दर और उज्ज्वल दीपक उचित २ स्थानोंपर प्रज्वलित थे और एक मधुर स्वरसे गाना होरहाथा और एक तरफ़ स्त्रीपुरुष नृत्य करते थे इस के बिशेष बहुत से तमाशे उनको दिखाये और भोजन से निश्चिन्त होकर हमसोरहे प्रभातको उठकर हमएक किश्ती परसवार हुये केवट उसको बहावमें खेते हुये लेचले थोड़े काल में हम अपने घरमें जो गांव में था जा पहुँचे फिर किश्तीसे उतर सैर करतेहुये एक घर के भीतर आये मैंने अपने रहने की जगह और कारख़ाने उनको सब दिखाये वह घर और उसकी जगह

विस्तार पूर्व्वक वर्णन करो कासिम ने कहा अब तुम मुझे मत भुलाओ फिर उसने वह अशरफ़ी जो उसकी स्त्रीने दी थी अलीबाबा को दिखाई और कहने लगा कि इस प्रकार की लाखों अशरफ़ियां तुम्हारे पासहैं मेरी स्त्रीने इसे तराजू में पाया था अलीबाबा ने यह वृत्तान्त सुन जाना कि यह दोनों स्त्री पुरुष मेरे भेदको जान गये अब इनसे छिपाने में वैरहोगा लाचारीसे उनसे ठगोंका वृत्तांत कह सुनाया उसने यह सुन अलीबाबा से कहा यदि तुम वह स्थान न बताओगे तो मैं अभी तुम्हारी अशरफ़ियोंका हाल कोतवाल से जाकर कह दूंगा व्यर्थ में तुम्हारी अशरफ़ियां जावेंगी और तुम कैद होजाओगे अलीबाबा ने भयभीत होकर सबहाल उससे कह दिया और वह मन्त्रभी उसे बतादिया कासिम सबबातों को सीखकर दूसरे दिन प्रभातको दश खच्चर अपने साथ लिये उसी ओर को जिधर अलीबाबा ने बताया था सिधारा जब उस पर्व्वत और वृक्षके पास जिसपर अलीबाबा छिपाथा पहुंचातो उसे दरवाज़ा दीखा उसने कहा (खुलअयसमसम) उसके कहनेसे वह दरवाज़ा खुलगया और क़ासिम उसके भीतर गया वहां उसने बहुतसी वस्तु देखी कि चारों ओर पटी पड़ीहैं फिर वह दरवाजा उसके भीतर जाने के उपरान्त बन्द होगया वहउस कन्दरामें चहुंओरफिरा किया और भांति २ वस्तु और खजाने देखतारहा निदान

और तय्यारी को देखकर हर्षितहुये इसके अनन्तर वाग मे गये जिसमें सब भांतिके सघन वृक्ष लगेहुयेथे और नदीसे पक्की नहरो के द्वारा निर्म्मल जल सब जगह पहुँचताथा और पकेहुये फल सुन्दर वृक्षो में लगेहुये थे और सुन्दर पुष्पवाटिकामें अनेक भांति के सुगन्धित फूल लगे थे जिनकी सुगन्धि सारे वागो में चहुंओर फैलरही थी और स्थान, स्थान पर पानी की चादरें और फव्वारे छूटरहे और अनेक भांतिके पक्षी उन्ही सघन वृक्षोंपर अपनी ललित वाणी बोलते इसके विशेष वहां वहुतसी वस्तु उपस्थित थीं जिनके देखने से मनको अति आनन्द होता वे दोना मित्र देखकर अत्यन्त प्रसन्नहुये कभी मेरा गुण मानकर कहते कि तुमने हमको वहुत सुन्दर स्थानपर लाके सैरकराई और कभी यह आशीर्वाद देते कि ईश्वरकरे यह विचित्र भवन और वाग फली भूतहो निदान मैं उनको एक सघन वृक्षके नीचे कि वह वाग के किनारे लगा हुआ था लेगया और उसको दिखाकर उनको छोटे से मकान में भोजनके लिये लेगया और दालान मे जहां मसनद तकिया लगाहुआ था उनको बिठलाया इस समयान्तरमे मेरे दो पुत्र जिनको मैंने दो तीन दिन पहिलेसे उनके अध्यापक समेत उस वाग में जल वायु वदलनेके लिये भेजाथा पक्षियोंका घोसला ढूँढ़तेहुये एक वृक्षके नीचे गये सो उनको एक घोंसला मिला उन्होने चाहा कि उस वृक्षपर घोसला उतारने के लिये चढ जावे परन्तु अभ्यास केन होने से और कमजोरीसे ऊपर चढनेकी शक्ति अपने मे न पाई निदान अपने नौकरको जो उनकी सेवाकिया करता था उसपर चढने को कहा वह सेवक उसपर चढ़गया और घोसले को देखके आश्चर्य्य में हुआ कि पगडी से वना हुआ था

परी २ से हर अनाज का नाम सिवाय समसम के पुकारा परन्तु वह किवाड़ न खुला समसम का शब्द उसे ऐसा भूला मानो उसने कभी इस शब्द को न सुना था निदान वह उन अशरफ़ियों को देखकरके अचम्भे मे उसकंदरामें कभी आगे बढ़ताथा और कभी पीछे को हटता और पहिले कि उसे उस असंख्य द्रव्य के देखने से खुशी हुईथी अब वही दुःखकी हेतु हुई किन्तु वह अपने प्राण से निराश हुआ अकस्मात् मध्याह्न के समय वह ठग वहां पर आये और दूरसे उसस्थान पर खच्चरों को देख अचम्भे में हुये कि इनको कौन यहां लाया जब पास पहुंचे तो खच्चरों के पीछे दौड़े प्रयोजन उनका यह था कि मालूमकरें कि उन को यहां कौन लाया फिर सरदार अपने साथियों समेत घोड़े से उतर द्वारकी ओर चला और वहां पहुंच उसने वह मंत्र पढ़ा कि वह किवाड़ खुलगया कासिम घोड़ों की टापें सुनते ही धरती पर गिरपड़ा और उसको निश्चय हुआ कि यह वही ठग हैं अब में निस्संदेह मारा जाऊंगा तो भी सँभल बैठा कि दरवाजे के खुलतेही निकलकर भागे उसके दौड़ने से ठगों का सरदार जो आगे था कि सदमें से गिरपड़ा सो किसी सवारने क़ासिम को देखते ही खड्ग ऐसामारा कि वह दो टूक होगया फिर वह सवार सब भीतर गये और वह अशरफियां जो कासिमने लेजाने के लिये द्वारे के पास

और घोसले को उसीतरह वृक्ष से उतार लाया और मेरे पुत्रों को वह पगड़ी दिखाई बड़ा बालक मेरे दिखाने को लेआया मैंने उसे दूरसे देखा कि अति प्रसन्नता से मेरी ओर चला आताहै औरउस को मेरे सम्मुख रखके बोला हे पिता! देखो यहघोंसला वस्त्रकाबना हुआ है साद और सादी उसे देख मुझसे अधिक आश्चर्य्यमें हुये जब मैंने अच्छी तरह उस घोंसले को देखा तो अपनी पगड़ी को पहिचाना कि यह वही पगड़ीहै जिसको पहिले चील्ह मेरे शिर पर से झपट्टा मारके ले उड़ी थी फिर मैंने उन दोनो मित्रों से कहा तुम भी ध्यान करके देखो कि यह वही पगड़ीहै कि जो उस दिन मेरे शिरपर थी जब आप पहिले पहिल मेरे कारखानें में आये थे सादने कहा मैं तो पहिचान नहीं सक्ता सादी बोला यदि एकसौ नव्वे अशरफ़ियां इसमें हों तो जानिये कि यह वही पगड़ीहै मैंने कहा निस्सन्देह वही मेरी पगड़ीहै जो उसदिन मेरे शिरपर रक्खी हुई थी जब मैंने हाथमें लेकर अनुमान किया तो बहुत भारी पाया और उसे खोला तो एक वस्तु भारी सी उसमें थी जब गिरह खोली तो उसमें वही थैली अशरफ़ियों की निकली मैंने उस थैली को दिखाकर सादी से कहा पहिचानों यह वही थैली तुम्हारी है उसने पहिचान कर कहा वास्तव में यह वही थैली अशरफ़ियों की है जो मैंने तुमको पहिलीबेरदी थी फिर मैंने उस थैली का मुख खोल सादी के सम्मुख अशरफ़ियों का ढेर करदिया और कहा इनको गिनो उसने गिनी वह पूरी एकसौ नव्वे अशरफ़ियां थीं सादी देखतेही अति लज्जित हुआ और कहने लगा कि अब मुझ को तुम्हारे वचन का विश्वास हुआ परन्तु वह अशरफ़ियां जो तुमको दूसरी बेर मैंने

विस्तार पूर्व्वक वर्णन करो क़ासिम ने कहा अब तुम मुझे मत भुलाओ फिर उसने वह अशरफ़ी जो उसकी स्त्रीने दी थी अलीबाबा को दिखाई और कहने लगा कि इस प्रकार की लाखो अशरफ़ियां तुम्हारे पासहैं मेरी स्त्रीने इसे तराज़ू में पाया था अलीबाबा ने यह वृत्तान्त सुन जाना कि यह दोनों स्त्री पुरुष मेरे भेदको जान गये अब इनसे छिपाने में वैरहोगा लाचारीसे उनसे ठगोंका वृत्तांत कह सुनाया उसने यह सुन अलीबाबा से कहा यदि तुम वह स्थान न बताओगे तो मैं अभी तुम्हारी अशरफ़ियोंका हाल कोतवाल से जाकर कह दूंगा व्यर्थ में तुम्हारी अशरफ़ियां जावेंगी और तुम क़ैद होजाओगे अलीबाबा ने भयभीत होकर सबहाल उससे कह दिया और वह मन्त्रभी उसे बतादिया क़ासिम सबबातों को सीखकर दूसरे दिन प्रभातको दश खच्चर अपने साथ लिये उसी ओर को जिधर अलीबाबा ने बताया था सिधारा जब उस पर्व्वत औ वृक्षके पास जिसपर अलीबाबा छिपाथा पहुंचातो उसे दरवाज दीखा उसने कहा ( खुलअयसमसम ) उसके कहनेसे वह दरवाज खुलगया और कासिम उसके भीतर गया वहां उसने बहुतसी वस्तु देखी कि चारों ओर पटी पड़ीहैं फिर वह दरवाजा उसके भीतर जाने के उपरान्त बन्द होगया वहउस कन्दरामें चहुंओरफिर किया और भांति २ की वस्तु और खजाने देखतारहा निदान दश खच्चरों के बराबर अशरफ़ियों की थैलियां भरके द्वारके पा लाया और चाहा कि दरवाजे को खोल अशरफ़ियों को खच्चरों परलादे परन्तु ( समसम ) अर्थात् तिलिस्मका शब्द भूलकर न हने लगा कि ( अपनबारले ) तात्पर्य्य खोल है जो जब वह द वाजा न खुला इसबात से वह अत्यन्त आश्चर्य्य में हुआ अ

दी हैं उनसे तुमको आधा धन प्राप्त हुआ है और आधा उस पैसे से मैं सुन चुपहोरहा परन्तु साद और सादी में झगड़ा होने लगा भोजन करने के उपरान्त हम तीनों बाग़ में हवादार मकान पर सोरहे सन्ध्या को जब सूर्य्य अस्त हुआ तो जगे और घोड़ों पर सवार होकर बुग़दाद को चले मार्ग में सम्पूर्ण सेवक हमसे अलग होके पीछे रहगये दाना घोड़ोंने नहीं खाया था और नगर की सब दूकानें बन्द होगई थीं दो तीन दास जो हमारे संग चले आये थे दाना ढूंढ़ने गये सो किसी सेवक ने भूसी की मठोर भरीहुई किसी बनिये की दूकान पर देखी वह उस बनिये से मोल लेके मटुकी सहित मेरे पास उठालाया इसबात पर कि कल हम तेरी मठोर तेरी दूकान पर भिजवा देवेंगे फिर नौकर हर एक घोड़े के आगे उस भूसीको मठोर में से निकाल कर डालने लगा अँधियारे में एक वस्त्र उसके हाथ लगा और वह उसे बहुत भारी मालूम हुआ वह उसे उसी भांति मेरे पास ले आया और मुझे देखकर कि देखिये यह वही वस्त्र तो नहीं है जिसका हाल कईबेर तुमने हमसे कहा मैंने उसे हाथमें लेकर पहिचाना कि यह वही कपड़ा है जिसमें एकसौ नव्बे अशरफियां बांध के भूसी की मठोर में रक्खी थीं इससे अति प्रसन्न होके मैंने अपने मित्रों से कहा भाइयो ईश्वरने मुझे सच्चा किया और सादी से कहा यह दूसरी एकसौ नव्बे अशरफियां हैं जो तुमसे मैंने पाई थीं और मैं इस पुराने चिथड़े को जिसमें उनको मँगवाया था भली भांति पहिचानताहूं फिर मैंने उस मठोर को अपने सामने उठवा मँगवाया और अपनी स्त्री के निकट भेजा उसने कहला भेजा यह वही मठोर है जिसमें भूसी रक्खी जाती थी सादीने यह दशा देख कहा

पारी २ से हर अनाज का नाम सिवाय समसम के पुकारा परन्तु वह किवाड़ न खुला समसम का शब्द उसे ऐसा भूला मानो उसने कभी इस शब्द को न सुना था निदान वह उन अशरफ़ियों को देखकरके अचम्भे में उसकंदरामें कभी आगे बढ़ताथा और कभी पीछे को हटता और पहिले कि उसे उस असंख्य द्रव्य के देखने से खुशी हुईथी अब वही दुःखकी हेतु हुई किन्तु वह अपने प्राण से निराश हुआ अकस्मात् मध्याह्न के समय वह ठग वहां पर आये और दूरसे उसस्थान पर खच्चरों को देख अचम्भे में हुये कि इनको कौन यहां लाया जब पास पहुंचे तो खच्चरों के पीछे दौड़े प्रयोजन उनका यह था कि मालूमकरें कि उन को यहां कौन लाया फिर सरदार अपने साथियों समेत घोड़े से उतर द्वारकी ओर चला और वहां पहुंच उसने वह मंत्र पढ़ा कि वह किवाड़ खुलगया कासिम घोड़ों की टापें सुनते ही धरती पर गिरपड़ा और उसको निश्चय हुआ कि यह वही ठग हैं अब मैं निस्संदेह मारा जाऊंगा तो भी सँभल बैठा कि दरवाजे के खुलतेही निकलकर भागे उसके दौड़ने से ठगों का सरदार जो आगे था कि सदमें से गिरपड़ा सो किसी सवारने कासिम को देखते ही खड्ग ऐसामारा कि वह दो टूक होगया फिर वह सवार सब भीतर गये और वह अशरफ़ियां जो कासिमने लेजाने के लिये द्वारे के पास रक्खीथीं भीतर लेजाकर कोपमें रखदीं और घबराहट में उन थैलियोंके न होने से जो अलीबाबा लेगया था कुछ ध्यान न किया सबके सब इसी चिन्तामें पड़े कि यह मनुष्य किधर से आया रौशनदानोंसे तो कोई नहीं आसक्ता क्योंकि इतने ऊंचे पहाड़ पर क्योंकर चढ़सक्ता यदि द्वारसे आता तो अवश्यथा कि उसे खोलने

कि मेरा विचार अशुद्ध था और साद से कहा अब मैंने तुम्हारी बात को सच्चा जाना और उसपर विश्वास हुआ कि धन धन से नही बढता किन्तु ईश्वर की अनुग्रह से दरिद्री धनाढ्य होजाता है इतना कह हम सब सोरहे दूसरे दिन प्रभात को विदा होकर वह दोनों मित्र अपने महल को पधारे जब बादशाह ने यह सम्पूर्ण कथा हसन से सुनी तो कहने लगा कि मुझे प्रथम से तुम्हारे पड़ोसियों के द्वारा विदित है कि तुम व्यर्थ खर्च नही करते और वह हीरा जिसने तुमको धनवान् करदिया मेरे कोषमे है तू सादी को यहां बुलाला कि उस हीरे को अपने नेत्रो से आके देखे और उसे निश्चयहो कि रुपये पैसे से सब निर्धन धनवान् नही हो जाते और तू इस कहानी को मेरे कोषाधिप से भी कह कि वह इस चरित्र को लिखकर हीरे के साथ मेरे कोष मे रक्खे फिर बादशाहने सैन से हसन को विदाकर दिया तत्पश्चात् सादी नैमान और बाबा अब्दुल्ला भी तख्त को चूम विदा हुये मलका शहरज़ाद ने चाहा कि दूसरी कहानी आरम्भ करें परन्तु हिन्दुस्तान के बादशाह ने प्रातःकाल हो जाने से कहा उस कहानी को मैं कल सुनूंगा ॥

इति दृष्टान्तप्रदीपिन्याचतुर्थभागे चतुर्थः प्रदीप ॥ ४ ॥

अथ दृष्टांतप्रदीपिनीचतुर्थभागेपञ्चमःप्रदीपः ॥ ५ ॥

## अलीबाबा और चालीस ठगों की कहानी जो एक दासी के उपाय से मारेगये ॥

सत्यशीलस्य रक्षाहि जायते चौरतो यथा ॥
अलीबाबा हन्यमानः स्त्रीदासपरिरक्षितः ५

अर्थ । जो जन सत्य स्वभाववाला होवे उसकी चोर तथा शत्रु

विस्तार पूर्व्वक वर्णन करो क़ासिम ने कहा अब तुम मुझे मत भुलाओ फिर उसने वह अशरफ़ी जो उसकी स्त्रीने दी थी अलीवाबा को दिखाई और कहने लगा कि इस प्रकार की लाखों अशरफ़ियां तुम्हारे पासहैं मेरी स्त्रीने इसे तराजू में पाया था अलीवाबा ने यह वृत्तान्त सुनजाना कि यह दोनों स्त्री पुरुष मेरे भेदको जानगये अब इनसे छिपाने में बैरहोगा लाचारीसे उनसे ठगोंका वृत्तांत कह सुनाया उसने यह सुन अलीवाबा से कहा यदि तुम वह स्थान न बताओगे तो मैं अभी तुम्हारी अशरफ़ियोंका हाल कोतवाल से जाकर कह दूंगा व्यर्थ में तुम्हारी अशरफ़ियां जावेंगी और तुम क़ैद होजाओगे अलीवाबा ने भयभीत होकर सबहाल उससे कह दिया और वह मन्त्रभी उसे बतादिया क़ासिम सबबातों को सीखकर दूसरे दिन प्रभातको दश खचर अपने साथ लिये उसी ओर को जिधर अलीवाबा ने बताया था सिधारा जब उस पर्व्वत और वृक्षके पास जिसपर अलीवाबा छिपाथा पहुंचातो उसे दरवाज़ा दीखा उसने कहा (खुलअयसमसम) उसके कहनेसे वह दरवाज़ा खुलगया और कासिम उसके भीतर गया वहां उसने वहुतसी वस्तु देखी कि चारों ओर पटी पड़ीहैं फिर वह दरवाजा उसके भीतर जाने के उपरान्त बन्द होगया वहउस कन्दरामें चहुंओरफिरा किया और भांति २ की वस्तु और खजाने देखतारहा निदान दश खचरों के बराबर अशरफ़ियों की थैलियां भरके द्वारके पास लाया और चाहा कि दरवाजे को खोल अशरफ़ियों को खचरों परलादें परन्तु (समसम) अर्थात् तिलिस्मका शब्द भूलकर कहने लगा कि (अपनवारखे) तात्पर्य्य खोल है जो जब वह दरवाजा न खुला इसबात से वह अत्यन्त आश्चर्य्य में हुआ और

आदिकों से भी रक्षा होजाती है । जैसे बहुत प्रकार से हताजाने पर भी अलीबाबा स्त्री करके रक्षा कियागया ५ ॥

दृष्टान्त । दूसरी रातको मलका कहानी को इस भांति वर्णन करने लगी कि पारस देशमें दो भाई थे एक का नाम क़ासिम और दूसरे का अलीबाबा था उन्होंने अपने पिताके मृत्युके पश्चात् थोड़े द्रव्य को आपसमे लिया और थोड़ेही समय मे दोनों भाइयो ने उसे खर्च करडाला क़ासिम ने एक स्त्री के साथ जिसका पिता बड़ा धनवान् था विवाह किया और अपने ससुरके काल के उपरान्त उसको ससुरकी एक दूकान मिली जिसमें व्यापार की बहुमूल्य वस्तुभरीथीं और बहुतसा द्रव्य जो पृथ्वी में गड़ाथा पाया इससे वह उस नगर मे बड़ा व्यापारी विख्यात हुआ । अलीबाबा ने जिस लड़की के साथ विवाह किया उसका पिता निर्धन और दरिद्रीथा वेदोनों छोटे से घरमें रहते थे अलीबाबा प्रतिदिन सूखा काठ कंधेपर लादके नगर मे लाता और उसकोबेच अपना निर्वाह करता था एकदिन अलीबाबा ने निज आवश्यकता के अनुसार काष्ठ काटा और चाहता था कि गधों पर लादे अकस्मात् उसने दाहिनी ओरसे धूलि उड़ती अपनी ओर आती देखी जब उसने भली भांति देखा तो तिसे बहुत से सवार देख पड़े जो पांव उठाये उसी की ओर चले आते हैं वह उनको देखकर भयभीत हुआ कि कहीं लुटेरे न हों मेरेगधों को छीन न लेजावे और मुझे मारडालें इससे भयमान होकर भागने लगा परन्तु सवार पासही पहुंच चुके थे इससे वह वनसे निकल कर न जासका इसलिये उसने गधोंको एक ओर हांक दिये और आप अपनेको छिपाने के लिये एक सघन वृक्षपर चढगया औरऐसे स्थानपर बैठा कि उसको वहां से

उच्चारण किया तुरंत वह दरवाजा खुलगया तो वहां दरवाजे के दाहिने वायें अपने भाई की लोथ को टुकड़े टुकड़े हुआ देख अत्यन्त भयभीत हुआ उसने अपने भाई की लोथ को चादर में बांध एक गधेपर लादा और उसको काठ़से चहुंओर छिपालिया और दो गधोंपर अशरफ़ियों की थैलियां लाद उनपर भी छिपाने के लिये लकड़ियां रक्खीं जब निश्चिन्त हुआ तो उसने द्वारको उसी मंत्र से मूंददिया और नगरको सिधारा और बड़ी रक्षासे अपने घर में पहुंचा और वह गधे अशरफ़ियो के लदेहुये घर में लेजाकर अपनी स्त्री से कहा कि यह अशरफ़ियां उतारले परन्तु उससे कुछ भी क़ासिम के मारे जाने का वृत्तान्त न कहा और उसीगधे के सहित जिसपर कासिम की लोथ थी कासिम के घर में आया और दरवाजेपर हांक दी मरजीना नामक एक लौंडी ने जो अत्यन्त चतुर और समझदार थी आकर किवाड़ खोला अलीबाबा उसगधे को महल के भीतर लेगया और क़ासिमकी लोथ को उतार मरजीना से कहा हे मरजीना! शीघ्र तू इस लोथके गाड़ने का उपाय कर मैं अभी अपनी भावज को एकबात कह के तेरा साथ देताहूं कासिम की स्त्री ने अलीबाबा को दूरसे देख पूंछा हे अलीबाबा! मेरे पतिका क्या समाचार लाये परन्तु खेद है कि मैं तेरे मुखसे दुःख के चिह्न पातीहूं अलीबाबा ने उससे उसके पतिका ठगोंके हाथसे मारेजाने और उनकी लोथके लानेका वृत्तान्तवर्णन किया और कहा हे सुन्दरि! अब जो कुछ होनाथा वह हुआ परन्तु यह भेद छिपारखना उचितहै जिससे हमारे प्राणबचें इतना कह फिर अलीबाबा ने अपनी भावज से कहा किईश्वरकी इच्छामें किसी का उपाय नहीं चलता अब सन्तोष रक्खो अब ...

सब कुछ दीखे और वह किसी को देख न पड़े वह वृक्ष एक पहाड़ से लगा हुआथा परन्तु वह पर्वत बहुत ऊँचा था वह सवार जो अत्यन्त बलवान् और चोरथे उस पर्वत के नीचे पहुँच कर अपने २ वाहनों से उतरे अलीबाबा ने उन्हें देख भली भांति जान लिये कि निस्सन्देहही ये लुटेरे हैं किसी विदेशियों के समूह को अभीलूट कर लाये हैं उनकी वस्तु किसी अच्छे स्थानपर रक्खेगे सो वैसाही हुआ कि उनचालीसठगों ने उसी वृक्ष के समीप पहुँचकर घोड़ों की लगाम उतार डाली और उनको बागडोर से बाँधखुरजियां जिन में सोना चांदी था उतारी फिर अलीबाबा ने क्या देखा कि सबके आगे उनका सरदार अपने बोझको कंधेपर धरे हुये उसी वृक्षके नीचे आया औरकांटे झाड़ियों से होता हुआ एक स्थान परखड़ाहो यह कहने लगा (खुल अयसमसम) इस बचन के कहतेही वहां एक किवाड़ खुलगया जब सब उसके साथी उस किवाड़ के भीतर जाचुके तब वह आपभी उसी दर्वाजे में चलागया अलीबाबा लाचारी से उसी वृक्षपर छिपा बैठा रहा इसभयसे कि वहठग कहीं निकल न आवें और मुझे मारडालें और कभी यह विचारता कि चुपके से नीचे उतर उनके एक घोड़े पर सवारहूं और एकपर सब लगामों को लाद अपने आगे गधोंको कर नगर मे चलाजाऊं इतने में वही दरवाज़ा खुलगया और वहचालीसों ठग वहां से निकले उनका सरदार पहिले आप निकला, और दरवाजे के पास खड़ाहो आप देखा किया फिर उसके साथी वहांसे निकले अलीबाबा ने फिर सुना कि वह सरदार कहताहै बन्द हो समसम इस बात के कहतेही वह किवाड़ मुंदगया सब अपने अपने घोड़ों को लगाम दे सवारहुये जब सरदारने देखा कि सब चलने को त-

र बंद करने का मंत्र मालूम होता फिर उन्होंने क़ासिम की
थ के चार टुकड़े किये और कन्दराके वाहर उन्होंने बांई ओर
टुकड़े और दाहिनी ओर दो रक्खे कि औरों को वह लाशदे-
कर उपदेश हो और गुफामें जानेकी इच्छा न करें फिर वह
न्दरा का द्वार मूंद घोड़ोंपर सवारहो चले गये जव क़ासिम की
ीने देखा कि रात्रि होगई और क़ासिम लौटकर घरमें नहीं आया
ो घवड़ाकर अलीवावा के निकट दौड़ी गई और रोकर कहने
ागी भाई अवतक क़ासिम घरमें नहीं आया तुमको अवश्य मा-
लूमहोगा कि वह किस वनमें गयाहै ऐसा नहो जो उस पर कुछ
दुःख पड़ा हो अलीवावा समझा कि कुछ न कुछ विघ्न हुआहै जो
क़ासिम वहांसे नहीं आया सो उसकी स्त्री को धीर्य्य देकर कहा
कि क़ासिम अति चतुरहै वह नगरमें से होकर नहीं आवेगा नगर
के वाहर से होकर आवेगा इसीलिये उसे विलम्बहुआ इस वात
के सुनतेही उसकी स्त्री को कुछ धीर्य्य हुआ और अपने घर में
आई जव आधीरात वीती तो अपने पतिके लिये अधिक व्याकु-
लहुई परन्तु भयसे चिल्ला नहीं सक्ती थी कि उसके पड़ोसी उस
भेद को जान न लें अपने मनही मनमें रुदनकरती और धिक्कार
देती थी कि क्यों मैंने इस भेदको कहा और अलीवावासे ईर्षाठानी
निदान वह रात्रि उसे रोते कटी जब प्रभात हुआ तो अलीवावा
के पास दौड़ीगई अलीवावा अपनी भाभीको धीर्य्यदे तुरंत अपने
गधों समेत उसी वनको सिधारा जव उसपर्वत के नीचे पहुंचा तो
वहां रुधिर वहा देख आश्चर्य्य में हुआ न तो उसने अपने भाईको
देखा और न दश खच्चरों को इससे अति आश्चर्यमें हो शोचनेलगा
कि यह कुछ बुरा शकुन मालूम होता है फिर उसने उसी मंत्रका

तक चलो मुस्तफ़ा ने कहा मैं इसतरह नही चलूंगा मरजीना ने एक और अशरफ़ी उसके हाथ में रखके बहुतसी बिनती की यहां तक कि वह दरजी अशरफ़ियों के लोभ से चलने के लिये राजी हुआ फिर मरजीना उस के नेत्रोंपर रूमाल बांध और हाथउसका पकड़ उसी मकान मे जहां उसके स्वामी की लाश पड़ी हुई थी लेगई और क़ासिम की लोथ को क्रम से रख और उसपर चादर डाल अंधेरी कोठरी में मुस्तफ़ाकी आंखें खोलदी और कहा तुम इस लोथके बराबर कफ़न सीकर तय्यार करदो तुम को एक अशरफ़ी और दूंगी जब मुस्तफ़ाने सीकर तय्यार कर दिया तब मरजीना ने तीसरी अशरफ़ी भी उसे देडाली और फिर उस की आंखों मे पट्टीबांधकर उस कोठेसे हाथ पकड़ ले आई जहां पहिले उसने उसकी आंखो पर रूमाल बांधाथा और उसको बिदाकर अपने घरमें लौटआई और जल गरमकर उसने और अलीबाबा ने मिलकर क़ासिम की लोथको स्नान कराया और उसको कफ़नाकर स्वच्छस्थान पर रक्खा मरजीना एक मस्जिद के इमामके पास गई और उससे कहा एक अरथी तय्यार है चलके उसपर निमाज़पढ़ो और उसको फ़लाने क़बरिस्तानपर लेजाकरगाड़दो उस मस्जिदके इमाम और वहां के रहनेवाले जिनका यही काम था उस के साथ आये और चार मनुष्य उसके पड़ोसी उसके जनाज़े को अपने कांधेपर उठा उसे निमाज़ पढ़नेके स्थान पर लेगये निमाज़ पढ़ने के उपरान्त और चार मनुष्य अरथी को कबरिस्तान से ले चले मरजीना जनाज़े के आगे शिरनंगी रोती पीटती विलाप करती चली यहातक कि अलीबाबा पड़ोसियों के साथ जनाज़ा लेकर कबरिस्तान मे और गाड़ अपने भ्राता के

हरएक कुप्पेमें एक मनुष्य तुममेंसे मेरे और उन कैदीदा मनुष्यों के सिवाय शस्त्र सहित बैठें और दो कुप्पे एक खच्चर पर लादे जावें उन्नीसवें खच्चर पर एक मनुष्य और दूसरी ओर उसके कुप्पा तेलका रक्खाजावे और हम भठियारों के वेपमें नगर के भीतर खच्चरों समेत जावें और रात्रिको उसी दरवाज़े पर पहुंच उसके धनीसे रात्रिके रहने के लिये कहे फिर वहां रहकर रात्रिको सब मनुष्य कुप्पे मेंसे निकलकर उसे मारडाले और जितना कि द्रव्य वह यहांसे उठाकर लेगयाहै उन खच्चरों पर लादकर लेआवें यह मत सबने माना और गांवमें जाकर खच्चर और कुप्पे मोल लाये और जिसभांति उसने कहा था एक एक ठग उस कुप्पे में बैठा और कुप्पों के ऊपर तेल मलदिया कि सब कुप्पे तेल के कुप्पे दिखलाई देवे फिर उस सरदार ने अपना वेप तेल वेचने वालों का बनाया और उन्नीस खच्चरों पर सैंतीस कुप्पे जिनमें एक एक ठग को बैठाया था और तेल का कुप्पा लादके नगर में ऐसे समय लाया कि अलीबाबा के घर सन्ध्या को पहुंचा संयोग वश उस समय अलीबाबा भोजनकर अपने दरवाज़े पर टहलता था सो ठगों के सरदारने उसे दण्डवत् करके कहा मैं अमुक गांवका रहने वालाहूं और तेलका बहुधा व्यापार करताहूं परन्तु आज सन्ध्या होगई इसलिये शोचितहूं कि रात कहां बिताऊं जो आप कृपाकर मुझे खच्चरों सहित अपने घर मे जगहदें तो मैं कुप्पे उतारूं और घोड़ों का दाना घास करूं अलीबाबा उस दुष्ट का शब्द पहिंचानकर भी कि वह उसने वृक्षपर से कन्दरा के भीतरसे सुनाथा उसे भठियारे के स्वरूपमें देख पहिंचान न सका कि वह ठगों का सरदारहै सुशीलतासे उसकी बातको स्वीकार कर कहा बहुत अच्छा

शोकके दिन पूर्ण होने के उपरान्त मुझसे विवाह करलो ऋ
आनन्द में रहोगी मेरी स्त्री अति सुशील है तुमसे वह वैर न
रेगी क़ासिम की स्त्रीने रोकर कहा मैं तुम्हारी इच्छा से बाहर न
फिर उसने पतिके लिये महाविलाप किया और शिरके बाल न
अलीबाबा ने उसे वहीं छोड़ मरजीना से आकर अपने भाई
कफ़न के लिये बातचीत की जो कुछ समय के अनुकूल था
बांदी से कहकर गधों समेत अपने घरमें आ अलीबाबा के ज
के उपरान्त मरजीना अत्तारकी दूकान पर गई और उस भेद
छिपाने के लिये ऐसी औषध मांगी जिसे मरणप्रायके समय
मार को देते हैं अत्तारने औषध देकर उससे पूंछा तेरे घरमें कौ
ऐसा बीमारहै उसने रोकर कहा मेरा स्वामी क़ासिम बहुत बीम
होगया है न तो कुछ खाताहै और न कुछ बात करताहै इसलि
सब उसके जीने से निराशहैं दूसरे दिन मरजीना फिर उसी
कानपर गई और उससे वह औषध और सुगन्ध मांगी जो अं
समय में रोगी को देते हैं कि उस औषधके प्रभावसे कुछ बीमारक
आराम होतीहै जब अत्तारने उसे वह औषध दी तो मरजीना उ
लेकर रोई और हाहाखाय कहनेलगी मैं नहीं जानती कि औष
के खाने की भी अवसर मिले वा न मिले अथवा मेरे जातेहीना
देहान्त होजावे इस तरफ़ तो अलीबाबा बाट देखताथा कि जि
समय रोने पीटने का शब्द कासिम के घरसे सुने तो शीघ्र जावे
शोककरे दूसरे दिन प्रभात को मरजीना मुंह अंधेरे एक बूढ़े दर्जी
के पास जिसकानाम मुस्तफ़ाथा गई वहदर्जी बहुधा कफ़न सिय
करताथा उसीसमय उसने दूकान खोली थी मरजीना ने एक अ

आजकी रात्रि मेरे घरमें रहो फिर एक विशाल कोठा खाली करके उसे बतलादिया कि इसके भीतर तुम उतरो और अपने खचरों को बांधो और एक सेवक को दाने घासके लिये नियत किया और मरजीना से कहा एक मेहमान मेरे घरमे आया है उसके लिये जल्दी भोजन बना और स्वच्छ शय्या बिछाकर तय्यार रख जब ठगोंका सरदार कुप्पे उतार चुका तो अलीबाबाने उसका बड़ा सन्मान किया और उसके सन्मुख मरजीना को बुलाके आज्ञादी कि मेरे मेहमान की बड़ी सेवा कीजियो जिससे कि उसे किसी प्रकारका परिश्रम न पड़े और भोर को मैं हम्मामकरूंगा गर्म जल तय्यार रखियो और एक जोड़ा वस्त्रका निकाल अब्दुल्ला नौकर को दे कि उसे स्नान केउपरान्त मैं पहनूंगा और मेरे पीने के लिये भोर के वास्ते शोरुवारातही को तय्यार रखियो मरजीना ने कहा बहुत अच्छा जिस २ कामकी आपने आज्ञादी है उसे मैं समयपर करूंगी अलीबाबा यह आज्ञा मरजीना को दे अपने सोने की जगह मे जायसोरहा और ठगों का सरदार भोजन करने के उपरांत अश्वशाला मे गया और खचरों और साथियोंको भोजन खिलाया फिर हरएक कुप्पे के पास जिसमें मनुष्यये गया और धीरे से अपने साथियो को समझा बुझाकर कहा आधी रात्रिको जब मैं तुमको बुलाऊं तो तुम तुरन्त कुप्पेको मुंह से पेंदीतक छुरी से काटकर निकल आना फिर वह सरदार आज्ञा देकर रसोई के दरवाजे से सोनेकी [illegible] रज [illegible] दीपक लिये उसके साथथी उसने उस [illegible] तु [illegible] और आवश्यक [illegible] भसे कर [illegible] र कुछनहीं चाहिये [illegible] दी [illegible] और

तक चलो मुस्तफ़ा ने कहा मैं इसतरह नही चलूंगा मरजीना ने एक और अशरफ़ी उसके हाथ मे रखके बहुतसी बिनती की यहां तक कि वह दरजी अशरफ़ियों के लोभ से चलने के लिये राज़ी हुआ फिर मरजीना उस के नेत्रोंपर रूमाल बांध और हाथउसका पकड़ उसी मकान में जहां उसके स्वामी की लाश पड़ी हुई थी लेगई और क़ासिम की लोथ को क्रम से रख और उसपर चादर डाल अंधेरी कोठरी मे मुस्तफ़ाकी आंखें खोलदी और कहा तुम इस लोथके बराबर कफ़न सीकर तय्यार करदो तुम को एक अशरफ़ी और दूंगी जब मुस्तफ़ाने सीकर तय्यार कर दिया तब मरजीना ने तीसरी अशरफ़ी भी उसे देडाली और फिर उस की आंखों मे पट्टीबांधकर उस कोठेसे हाथ पकड़ ले आई जहां पहिले उसने उसकी आंखो पर रूमाल बांधाथा और उसको बिदाकर अपने घरमें लौटआई और जल गरमकर उसने और अलीबाबा ने मिलकर क़ासिम की लोथको स्नान कराया और उसको कफ़नाकर स्वच्छस्थान पर रक्खा मरजीना एक मसजिद के इमामके पास गई और उससे कहा एक अरथी तय्यार है चलके उसपर निमाज़पढ़ो और उसको फ़लाने क़बरिस्तानपर लेजाकरगाड़दो उस मसजिदके इमाम और वहां के रहनेवाले जिनका यही काम था उस के साथ आये और चार मनुष्य उसके पड़ोसी उसके जनाज़े को अपने कांधेपर उठा उसे निमाज़ पढ़नेके स्थान पर लेगये निमाज़ पढ़ने के उपरान्त और चार मनुष्य अरथी को कबरिस्तान से ले चले मरजीना जनाजे के आगे शिरनंगी रोती पीटती विलाप करती चली यहांतक कि अलीबाबा पड़ोसियों के साथ जनाज़ा लेकर कबरिस्तान में आया और उसको गाड़ अपने भ्राता के

अपने मनमें कहा एक नींद सोके उठूंगा और अपने साथियों को अपने कार्य्य के लिये बुलाऊँगा मरजीनाने स्वामीकी आज्ञानुसार एकजोड़ा सफेद कपड़ोंका निकाल अब्दुल्ला नौकरको कि वह उस समय तक जागताथा दिया फिर उसने शोरुवा पकानेके लिये भाजन चूल्हेपर रक्खा और आँचकरदी थोड़ी देरके पश्चात् उसको शोरुवा देखनेके लिये दीपककी आवश्यकता पड़ी अकस्मात् दीपक सब बुझगये थे और तेलघरमें न था और कोई मोमकी बत्ती भी उस समय उसे न मिली वह दासी दीपक जलानेके लिये अति शोचित थी अब्दुल्ला सेवक ने उसे चिन्तित पाके पूंछा तू क्यों इस समय शोचमें है उस मकान में बहुतसे कुप्पे तेलके रक्खे हैं जितना तुझे तेल चाहिये ले आ यह कहके सेवक तो इसबात को विचार कर सोरहा कि प्रभात को अपने स्वामी के साथ मुझे भी हम्माम जाना होगा इस समय अवश्य है कि सोरहूं और मरजीना अकेली तेलका लोटा उठा उस मकान में जहां तेलके कुप्पे बराबर रक्खे थे गई जब वह एक कुप्पेके समीप पहुंची तो उसमें ठग जो अपने सरदार के आगमन कीबाट देखताथा आहट पाके धीरेसे पूंछने लगा क्या हमारे निकालने का समय है मरजीना उसका शब्द सुन यद्यपि उसने बहुत धीरेसे पूंछाथा भयभीत हुई और उनकी धूर्त्तता को समझ गई और उसके प्रश्नका उत्तर सरदार की भांति यह दिया कि अभी नहीं अर्थात् अभी तुम्हारे निकलने का समय नहीं पहुंचा फिर वह दूसरे कुप्पे के पासगई वहां से भी यही शब्द सुना और उसने वही उत्तर दिया निदान इसभांति सब कुप्पों पर गई तो शोची हे ईश्वर! सब ठगोंको मेरे स्वामीने तेल बेंचनेवाला समझ कर उतारा है और यह सब चोरहैं कि

शोक में चालीस दिनतक बैठरहा और नगरकी रीतिके अनुसार मुहल्ले के घरकी स्त्रियां घड़ीभर के वास्ते एकत्र हो क़ासिम की स्त्री के साथ रोई और उसको धैर्य्य देकर चलीगई और अलीबाबा और उसकी स्त्री और कासिम की स्त्री के विशेष नगर का कोई मनुष्य इस भेदको न जानता था चालीस दिनके उपरान्त अलीबाबाने क़ासिमकी स्त्रीके साथ विवाहकिया अलीबाबा का एकपुत्र था वह किसी बड़े व्यापारी के साथ रहा करता था और व्यापारी के कार्य्य को भलीभांति जानता सो उस के पिताने क़ासिम की दूकान उसे सौंपी सो वह दूकान पर बैठने लगा ॥

अब यहांसे उन्हीं चालीसों ठगोंका वृत्तान्त वर्णन किया जाताहै ॥

एकदिन वे ठग अपनी कन्दरा में आये और वहां क़ासिमकी लोथका कुछ भी चिह्न न पाकर अत्यन्त आश्चर्य्य में हुये इस के सिवाय देखा कि उस खजाने से बहुतसी अशरफियां भी निकलगई हैं उनके सरदारने कहा यदि इस बातका खोज नहीं करते तो आगेको हमें अधिक दुःख होगा और सिवाय इसके धीरे२ यह सम्पूर्ण द्रव्य जो हमने और हमारे पुरुषों ने बड़े श्रम से बहुकाल में सञ्चय किया है नष्ट होजावेगा फिर सबोंने सोचा कि इसमें कुछ सन्देह नहीं कि वह मनुष्य जिसे हमने बध किया दरवाजे के खोलने और बन्द करने के मन्त्रको जानता था इसके विशेष कोई और मनुष्य भी इस भेदको जानता है जो दरवाज़ा खोलकर बहुतसा धन और मुर्देको उठाकर लेगया अवश्य है कि हममें से एकमनुष्य अति चतुर और प्रवीणनगर मे विदेशीके वेषसे जावे गली २ महल्ला महल्ला फिरके मालूम करे कि कौन मनुष्य नगरमें इन दिनों मराहै और वह कहां रहता है जब इतना

आजकी रात्रि मेरे घरमें रहो फिर एक विशाल कोठा खाली करके उसे बतलादिया कि इसके भीतर तुम उतरो और अपने खच्चरों को बांधो और एक सेवक को दाने घासके लिये नियत किया और मरजीना से कहा एक मेहमान मेरे घरमें आया है उसके लिये जल्दी भोजन बना और स्वच्छ शय्या बिछाकर तय्यार रख जब ठगोंका सरदार कुप्पे उतार चुका तो अलीबाबाने उसका बड़ा सन्मान किया और उसके सन्मुख मरजीना को बुलाके आज्ञादी कि मेरे मेहमान की बड़ी सेवा कीजियो जिससे कि उसे किसी प्रकारका परिश्रम न पड़े और भोर को मैं हम्मामकरूंगा गर्म जल तय्यार रखियो और एक जोड़ा वस्त्रका निकाल अब्दुल्ला नौकर को दे कि उसे स्नान के उपरान्त मैं पहनूंगा और मेरे पीने के लिये भोर के वास्ते शोरुवारातही को तय्यार रखियो मरजीना ने कहा बहुत अच्छा जिस २ कामकी आपने आज्ञादी है उसे मैं समयपर करूंगी अलीबाबा यह आज्ञा मरजीना को दे अपने सोने की जगह मे जायसोरहा और ठगों का सरदार भोजन करने के उपरांत अश्वशाला मे गया और खच्चरो और साथियोंको भोजन खिलाया फिर हरएक कुप्पे के पास जिसमे मनुष्यथे गया और धीरे से अपने साथियो को समझा बुझाकर कहा आधी रात्रिको जब मैं तुमको बुलाऊं तो तुम तुरन्त कुप्पेको मुंह से पेंदीतक छुरी से काटकर निकल आना फिर वह सरदार आज्ञा देकर रसोई के दरवाजे से सोनेकी जगह में आया मरजीना दीपक लिये उसके साथथी उसने उस सरदारसे पूंछा कोई वस्तु तुमको और आवश्यक हो तो मुझसे कहो उसने कहा अब मुझे और कुछनहीं चाहिये यहकह उस दीपक को बुझादिया और शय्यापर जायलेटा और

मालूम होगा तो उससमय कोई और यत्न कियाजावेगा उनमें से एकठगने कहा मैं इस कार्य्यके निमित्त नगरमें जाताहूं या तो उस मनुष्यका ठिकाना मालूमकर तुमसे कहूंगा या अपने प्राण दे डालूंगा निदान वह ठग रात्रिको नगर में आया और भोरको चौक में गया तो मुस्तफ़ा की दूकान के सिवाय सब दूकाने बन्द पाई वह दरजी अपनी दूकान मे अपना काम हाथमे लियेहुये मोढेपर बैठाहुआ था इसने उसे जाके प्रणाम किया और कहा अभी अंधियाराहै तुम इससमय अपना कार्य्य क्योंकर करसक्ते हो मुस्तफ़ा ने कहा जानपड़ताहै कि तुम विदेशी हो इस बुढ़ापे के व्यापने परभी मेरी दृष्टि अबतक ऐसी तीव्रहै कि अभी कलके दिन अंधियारे घरमे एक लोथका कफ़न सिया यह बात सुनकर ठग अपने मे समझा कि इस वृद्धका उत्तर मेरी अभिलाष के अनुकूल है फिर इस भेदके अधिक खुलने के लिये कहा कि मालूम होता है कि तुम कफ़न सिया करतेहो मुस्तफ़ा ने कहा जो कुछ कि हो मुझसे कुछ और अधिक मत पूंछो ठगने एक अशरफ़ी उसी दरजी के हाथमें रखके कहा मै कोई भेद तुमसे नही पूंछता केवल इतनाही चाहताहूं कि मुझे पतेसे या अपने साथ लेजाकर उसघर को बता दो जिसमें तुम कफन सीनेको गयेथे मुस्तफ़ा ने लालच के वश कहा उसघरको तो मैंने अपनी आंखोसे नहीं देखा मुझे एक स्त्री एक महलमें लेगईथी उसे मैं निस्सन्देह जानता हूं वह मेरे नेत्रों में पट्टी बांध एक घरमे लेगई और एक अंधियारे मकान में मेरी आंखें खोलकर मुझे वह लोथ दिखलाई और उसका कफन सिलवाया फिर मेरे नेत्रों मे पट्टी बांध उसी स्थान मे जहां से कि लेगईथी लाकर छोड़गई और पट्टी खोलदी भला मैं क्योंकर तुझे

अपने मनमें कहा, एक नींद सोके उठूंगा और अपने साथियों को अपने कार्य्य के लिये बुलाऊँगा मरजीनाने स्वामीकी आज्ञानुसार एकजोड़ा सफेद कपड़ोका निकाल अब्दुल्ला नौकरको कि वह उस समय तक जागताथा दिया फिर उसने शोरुवा पकानेके लिये भाजन चूल्हेपर रक्खा और आँचकरदी थोड़ी देरके पश्चात् उसको शोरुवा देखनेके लिये दीपककी आवश्यकता पड़ी अकस्मात् दीपक सब बुझगये थे और तैलघरमे न था और कोई मोमकी वत्ती भी उस समय उसे न मिली वह दासी दीपक जलानेके लिये अति शोचित थी अब्दुल्ला सेवक ने उसे चिन्तित पाके पूंछा तू क्यों इस समय शोचमे है उस मकान मे बहुतसे कुप्पे तैलके रक्खे हैं जितना तुझे तैल चाहिये ले आ यह कहके सेवक तो इसबात को विचार कर सोरहा कि प्रभात को अपने स्वामी के साथ मुझे भी हम्माम जाना होगा इस समय अवश्य है कि सोरहूं और मरजीना अकेली तैलका लोटा उठा उस मकान मे जहां तैलके कुप्पे बराबर रक्खे थे गई जब वह एक कुप्पेके समीप पहुंची तो उसमे ठग जो अपने सरदार के आगमन कीबाट देखताथा आहट पाके धीरेसे पूंछने लगा क्या हमारे निकालने का समय है मरजीना उसका शब्द सुन यद्यपि उसने बहुत धीरेसे पूंछाथा भयभीत हुई और उनकी धूर्त्तता को समझ गई और उसके प्रश्नका उत्तर सरदार की भांति यह दिया कि अभी नही अर्थात् अभी तुम्हारे निकलने का समय नहीं पहुंचा फिर वह दूसरे कुप्पे के पासगई वहां से भी यही शब्द सुना और उसने वही उत्तर दिया निदान इसभांति सब कुप्पों पर गई तो शोची हे ईश्वर! सब ठगोंको मेरे स्वामीने तैल बेंचनेवाला समझ कर उतारा है और यह सब चोरहैं कि

उस मकानको दिखाऊं ठगने कहा मुझे वहां लेचल जहांसे तेरी आंखें वन्दकी थीं कि मैं तेरी आंखोंको रूमालसे बांधूं और तेरे साथ रहूं तू उसी विचार से चलियो जैसे कि पहिले पट्टी बांधकर चलाथा शायद इस उपायसेही मुझे वह घर मालूम होजावे यदि आप मुझपर इतनी दया करोगे तो मैं एक अशरफ़ी और तुम्हारी भेंट करूंगा इतना कह एक अशरफ़ी और मुस्तफा के हाथमें धर दी मुस्तफ़ा ने उन दोनों अशरफ़ियों को जेबमें रख ठगसे उसी प्रकार से जानेकी प्रतिज्ञाकी फिर उसने अपनी दूकान उसी भांति खुलीछोड़ी और उसको उस जगहपर लाकर कहा यहस्थान वही है जहांसे मुझे वह स्त्री आंखें वन्द करके लेगईथी ठगने रूमाल उसकी आंखों मे बांधा और उसके साथ सिधारा मुस्तफा उसी भांति उस ओरको चला जिधर पहिले मरजीना के साथ गया था और इतनाही चलकर खड़ा होगया कि यहींतक पहिलेभी आया था उस ठगने शीघ्र एक चिह्न खड़ियाका उसपर करदिया और मुस्तफ़ा की आंखें खोल पूछा यह किसका घरहै उसने कहा मैं नहीं जानता मैं इस महल्ले के लोगों को नहीं जानता ठगने जाना कि इससे अधिक मुस्तफ़ासे हाल मालूम नहीं हो सक्ता तो मुस्तफ़ा का अति गुण मानकर कहा तुमने मेरे लिये अति परिश्रम किया फिर वह ठग उससे बिदाहो वनको गया और मुस्तफा अपनी दूकान पर आया उसी समय मरजीना अपने घरसे वाहर किसी काम के लिये गई थी जब वह अपने घर पहुंची तो दरवाजे पर चिह्न देख आश्चर्य में खड़ी रहके शोची कि मेरे स्वामी को किसी वैरीने पहिचानने के लिये यह निशान किया न जानिये क्या उपाधि मचे सो उसने महल्ले भरके पड़ोसियों के दरवाज़ों

लूटने और उसके वध करने के लिये तेल बेचनेवाले का वेषधर आये हैं निदान मरजीनाने तेलवाले कुप्पे से कुल्हड़ा तेल का भर लिया और रसोई में जाकर दीपकमें तेल डाला उसे जलाया और बड़ी एक डेग निकाल उस कुप्पे में से तेल लाकर भलीभांति गर्म्म किया जब खूब गर्म्म होगया तब मरजीना उसमें से एक डेगची भर एक सिरेसे कुप्पोंमें डालनेलगी वह सबठग उन्हीं कुप्पोंमेंजल भुनके रहगये और उस चतुर और बुद्धिवन्त बांदी के उपाय से झगड़े और शोर के बिना वह सबके सब मरगये फिर मरजीना उस डेग समेत रसोई में दरवाजा मूंदके बैठरही और अलीबाबा के लिये शोरुवा पकानेलगी एक घड़ी न बीतीथी कि ठगों का सरदार जागा और दरवाजे को खोलकर क्या देखा कि चहुँओर अंधियारा है उसने हांकदी परन्तु वहांसे आवाज़ न आई क्षणभर के उपरान्त उन सबको फिर पुकारा तथापि कोई उत्तर न आया तीसरीबेर फिर बड़े ज़ोरसे आवाजदी फिर भी कुछ न सुना तब व्याकुलहो उसी मकान में गया जहां वह सब कुप्पे रक्खेहुये थे उसने विचारा कि यह सब अचेत सोगये हैं वहांजाय सबको जगाऊं जब एक कुप्पे के पास गया तो उसमें से जलेहुये मनुष्यकी दुर्गन्धि आई और उसे बहुत गर्म पाया इसीभांति सम्पूर्ण कुप्पों के निकट गया और यहीदशा देखी तब आपभी भय से दीवारपर चढ़ बागकी ओर कूदपड़ा और वहां से भागा जब बहुत देरहुई और वह सरदार वहांसे न लौटा तो मरजीना ने जाना कि वह दुष्ट पिछवाड़े से कूद भागा क्योंकि बाहरके दरवाजे पर दो कुफुल लगे हुयेथे फिर मरजीना उन ठगोंसे सुचित्तहो सोरही दो घड़ीके तड़के अलीबाबा उठ हम्माममें गया अबतक उसे रात्रिका समाचार

पर वही निशान खड़िया के कर दिये और यह भेद किसी से न कहा वह ठग अपने समूह में गया और सम्पूर्ण वृत्तान्त सरदार से वर्णन किया वह सब लोग पृथक् २ होकर सरदार समेत उस नगर में आये और जब वह मनुष्य जो अलीबाबाके घर पर निशान करगया था अपने सरदारको पहिचनवानेके वास्ते लाया तो पहिले सरदार ने एक दरवाजे पर खड़िया का निशान पाया इससे वह समझा कि यह घर उसी मनुष्य का है जिसको हम ढूंढते हैं फिर जब उसकी दृष्टि दूसरे और तीसरे किन्तु महल्ले भरके दरवाजों पर पड़ी तो वही ठीक चिह्न सब द्वारों में पाकर आश्चर्य में हुआ कि हम क्योंकर उस घरको मालूम करें वह पहिला ठग इस हालसे अत्यन्त लज्जित हुआ और उसको उत्तर देते न बनिआया निदान सौगन्दखाके अपने सरदार से कहा कि मैंने उसी एकदरवाजे पर निशान किया था परन्तु मैं नहीं जानता कि क्योंकर और दरवाजों पर एक २ चिह्न बनाहुआ है इससे उस दरवाजे को भलीभांति नहीं पहिंचान सक्के फिर वह सरदार वहां से चौक में आया और अपने साथियो से जो वहां मिलते गये कहने लगा हमारा परिश्रम व्यर्थ गया और वह द्वार न पास के इस वृत्तान्त को अपने सब साथियों से कहदेना अब मैं वनमें जाता हूं जो उसे मिले थे अपने सरदार के साथ उसी कन्दरा की ओर लौट गये जब सब ठग वहां एकत्र हुये सरदारने उस ठगको जो निशान कर आया था और उसकी बात झूंठ हुई थी सबके सामने दण्ड दिया और सबसे कहा जो तुम सबमें से नगर में जाकर मेरे चोरका ठीक पतालगाकर लावे और मुझसे आकर कहेगा मैं उस के साथ बड़ा उपकार करूंगा यह सुन उनमेंसे एक मनुष्य ने उस

मालूम न हुआ जब अलीबाबाने सूर्योदयके प्रथम हम्माम किया तब उन कुप्पों को अपने घरमें रक्खा देख आश्चर्य्य में हुआ कि क्या अबतक व्यापारी अपने खच्चरोंपर कुप्पे लादकर बाजार नहीं लेगया उसने मरजीना से इसका हेतु पूंछा उसने उत्तर दिया कि ईश्वर आपकी १२० वर्षकी आयु करे मैं इस व्यापारी का वृत्तांत आपसे एकांत में कहूंगी अलीबाबा उसके साथ एकान्त में गया मरजीना दरवाजे को मूंद उसे एक कुप्पे के निकट लेगई और कहनेलगी कि देखिये इसमें तेलहै जब उसने कुप्पे मे देखा तो उसे मनुष्य दृष्टिपड़ा वह चिल्ला और भय खा भागा उसने कहा तुम इस मनुष्य से मत डरो यह तुमको कष्ट नहीं देसक्ता यह मरापड़ा है अलीबाबा ने पूंछा कि यह मनुष्य क्योंकर मारागया उसने कहा इसका हाल आपसे कहूंगी अब चुपके होरहिये कि तुम्हारे पड़ोसी इस भेदको जान न लें अब तुम एक सिरे से दूसरेसिरेतक देखते जाओ उसने एक सिरे से दूसरे सिरेतक देखा सबको मरा हुआ पाया महा आश्चर्य्य से कभी मरजीना को देखता और कदापि कुप्पोंकी ओर दृष्टि करता फिर मरजीना से पूंछा वह व्यापारी क्या हुआ उसने कहा वह व्यापारी नहीं था उसका हालभी तुमसे कहूंगी कि वह कौनथा और क्या हुआ अब तुम हम्माम से आयेहो ईश्वरने कुशलकी शोरुवा तय्यार है उसको पीजिये उसने कहा इस हालको मुझसे वर्णनकर जिससे मुझको धैर्य्यहो उसके सुननेके लिये अत्यन्त विह्वल होरहाहूं सो वह इसप्रकारसे कहनेलगी हे स्वामी! जब आप मुझसे शोरुवा पकानेकेलिये आज्ञा देकर सोगये मैंने एक वस्त्रोंका जोड़ा निकाल अब्दुल्लाको दिया और शोरुवा पकाने के लिये चूल्हेमें आंच करतीरही जब शोरुवा

समूह मेंसे निकलकर कहा मैं नगरको जाताहूं और उसका घर मालूम कर उसका समाचार लाय तुमको देताहूं सरदार ने उसे पारितोषिकादि देकर विदा किया वह भी पहिले मुस्तफ़ा दरजीके पास आया और पहिले ठगकी सदृश दरजी को अशरफ़ियां दे उसे राज़ी किया और नेत्रों में पट्टी बांध अलीबाबा के घरतक ले गया और उसके द्वारपर लाल चिह्न किया क्योंकि श्वेत चिह्नों में लाल चिह्नवाला घर प्रतीत होसक्ता है उसके चले जाने के उपरान्त मरजीना लाल देख शोचित हुई और उसने वैसाही चिह्न और दरवाज़ों पर भी करदिया और चुपकी होरही उस ठग ने अपने समूह में अपने सरदारसे कहा मैं द्वारपर चिह्न कर आया हूं अब वह दरवाज़ा औरों से स्पष्ट प्रतीत होता है वह सरदार कई ठगों सहित वहां आया तो उसने पूर्व्ववत् सब द्वारोंके एकसे चिह्न पाये इससे खिसियाना हुआ और अपने घरको लौटकर उस दूसरे ठगको भी यथोचित दण्ड दिया फिर शोचने लगा कि दो मनुष्यों से चूकभई और दण्ड पाया निश्चय है कि अब कोई मनुष्य इसकाममें पग न डालेगा इससे उत्तम है कि आप नगर में अकेले जाके वैरीका घर मालूम करूं फिर आपही अकेला नगर में आके उसी दरजी के बताने से जिसको बहुत कुछ दिया था अलीबाबा के घरतक पहुंचा उसपर कोई चिह्न न किया किन्तु दो बेर भीतर बाहर से उस द्वारेको देख और उसके निशानों को भलीभांति ध्यान में रख फिर वनमें गया और अपने समूह से कहा मैं उसको भलेप्रकार देख आयाहूं उसके पहिंचानने में अब धोखा न पड़ेगा परन्तु तुम एक कामकरो कि उन्नीस खच्चर मोल लो और एक कुप्पा तेलका और सैंतीस कुप्पे ख़ाली इकट्ठे करो फि-

पकचुका तो उसको साफ़ करने के लिये मैंने चाहा कि दीपक ज-लाऊं घरमें तैल होचुकाथा अबदुल्ला ने मुझे चिन्तित पाके कहा कि उस मकान मे बहुतसे कुप्पे तैल के भरेरक्खे हैं जितना तैल चाहिये जाकर लेआ मैं तैलका पात्र लेकर एक कुप्पेके पासगई उस मेंसे एक शब्द सुना कि यह समय निकलने का है मैं वह शब्द सुन कुछ न डरी और तुरन्त जानगई कि इस महादुष्ट व्यापारीने तुम्हारे मारनेके लिये यह उपाय कियाहै मैंने उत्तरदिया कि अभी निकलनेका समय नहीं पहुँचा फिर दूसरे कुप्पेके निकट गई वहां भी यही शब्द सुना उसेभी यही उत्तर दिया और इसीभांति पारी पारीसे सब कुप्पों के निकटगई और पूर्वोक्त उत्तर देतीरही वह सब अपने सरदारकी आज्ञा की बाट देखतेथे जिसको आपने व्यापारी समझ कर अपने घरमें उतारा था और उसका भलीभांति से स-न्मान कियाथा वहदुष्ट अपने लोगोंको तुम्हारे मारने और घरलूट ने के लिये लायाथा और चाहता था कि तुमको मारे परन्तु मैंने उसे अवसर न दिया शीघ्रही अन्तके कुप्पेमेंसे तैल भरलाई और दीपक जलाया फिर मैंने रसोई मेसे एक बड़ा बर्तन तैलसे भर उसे चूल्हे पर रक्खा और उसके नीचे प्रचण्ड अग्नि जलाई जब वह तैल इतना औटगया कि हरएक मरजावे इतना तैल डालती गई और क्षणमात्र में उन्हें मार रसोई में आयी और दीपक को बुझाकर खिड़कीसे देखनेलगी कि देखूं वह दुष्ट व्यापारी अब क्या करताहै, कुछ कालके उपरान्त वह जगा और कईबेर उसने निज साथियों को बुलाया जब उसने किसीका शब्द न सुना तो वहांसे नीचे आकर उन कुप्पोके पास गया और वह दशा देख मुझे अँधियारे में मालूम हुआ कि वह किसी ओरको भागगया जब बहुतकाल

हरएक कुप्पेमें एक मनुष्य तुममेंसे मेरे और उन केदीदा मनुष्यों के सिवाय शस्त्र सहित बैठें और दो कुप्पे एक खच्चर पर लादे जावें उन्नीसवें खच्चर पर एक मनुष्य और दूसरी ओर उसके कुप्पा तेलका रक्खाजावे और हम भठियारों के वेपमें नगर के भीतर खच्चरों समेत जावे और रात्रिको उसी दरवाज़े पर पहुंच उसके धनीसे रात्रिके रहने के लिये कहें फिर वहां रहकर रात्रिको सब मनुष्य कुप्पे मेंसे निकलकर उसे मारडालें और जितना कि द्रव्य वह यहांसे उठाकर लेगयाहै उन खच्चरों पर लादकर लेआवें यह मत सबने माना और गांवमें जाकर खच्चर और कुप्पे मोल लाये और जिसभांति उसने कहा था एक एक ठग उस कुप्पे मे बैठा और कुप्पों के ऊपर तैल मलदिया कि सब कुप्पे तैल के कुप्पे दिखलाई देवें फिर उस सरदार ने अपना वेप तेल बेंचने वालों का बनाया और उन्नीस खच्चरों पर सैंतीस कुप्पे जिनमें एक एक ठग को बैठाया था और तैल का कुप्पा लादके नगर में ऐसे समय लाया कि अलीबाबा के घर सन्ध्या को पहुंचा संयोग वश उस समय अलीबाबा भोजनकर अपने दरवाजे पर टहलता था सो ठगों के सरदारने उसे दण्डवत् करके कहा मैं अमुक गांवका रहने वालाहूं और तैलका बहुधा व्यापार करताहूं परन्तु आज सन्ध्या होगई इसलिये शोचितहूं कि रात कहां बिताऊं जो आप कृपाकर मुझे खच्चरों सहित अपने घर मे जगहदें तो मैं कुप्पे उतारूं और घोड़ों का दाना घास करूं अलीबाबा उस दुष्ट का शब्द पहिचानकर भी कि वह उसने वृक्षपर से कन्दरा के भीतरमें सुनाथा उसे भठियारे के स्वरूपमें देख पहिचान न सका कि वह ठगों का सरदार है सुशीलतासे उसकी बातको स्वीकार कर कहा बहुत अच्छा

ता और वह न फिरा तो मैंने जानलिया कि वह बाग से फांद-
कर भागगया फिर मैं सोरही इतना कह मरजीना ने निज स्वामी
से कहा कि जो कुछ सच २ हालथा मैंने कह सुनाया और दो
तीन दिन पहिले मुझे इस बात के चिह्न भी मालूम होगयेथे परन्तु
मैंने आपसे नहीं कहा अब वह भी कहती हूं उसे सुनिये कि एकदिन
प्रभातको जब मैं घरसे बाहर निकली तो दरवाज़े पर एक शफेद
निशान मैंने देखा और दूसरेदिन लाल चिह्न देखा दोनों बेर मा-
लूम करने के लिये मैंने अपने पड़ोसियों के भी सब पौठोंपर वैसे
ही चिह्न करदिये जिसमें हमारा दरवाजा प्रतीत न हो वे तुम नि-
श्चय समझो कि यह प्रद्युत उसी बनके ठगोंकीथी पहिचानके लिये
तुम्हारे द्वारेपर निशान करगयेथे परन्तु उनचालीसों में से दो को
न जाने क्या हुआ अब उन दो ठगों और सरदारसे जो बचकरगये
हैं निश्चिन्त न रहना वे अवश्य तुम्हारे पीछे लगे रहेंगे अव-
सरपाकर निस्सन्देह तुमको बचकरडालेंगे मैंने तो जो कुछ तुम्हारी
प्राण रक्षा के लिये यत्न बनपड़ा वह किया और आगे भी यथोचित
प्रबन्ध करूंगी अलीबाबा यह वृत्तान्त अपनी लौंड़ी से सुनकर
हर्षित हो कहने लगा कि मैं तुझसे बहुत प्रसन्न हुआ अब जो कुछ
तू अपने लिये कहे मैं जीते जी करदेऊं मरजीना ने कहा अब प-
हिले अवश्य है कि इन लोथों को शीघ्र अपने बाग में गाड़दो
जिसमें लोगोंको यह हाल मालूम न हो अलीबाबा अपने नौकरों
को साथ ले बाग में जो बाड़ाथा वहां गया और वृक्षोंके नीचे बड़ा
गहरा गढ़ा खोदकर उन सब मुर्दों के शस्त्र छीनकर बाग में ले-
जाय गाड़ दिये और ऊपर से कूटपीट के पृथ्वी को बराबर करदी
जिससे कुछ चिह्न न जानपड़े और सब कुप्पे हथियार छिपाकर

समूह मंसे निकलकर कहा मैं नगरको जाताहूं और उसका घर मालूम कर उसका समाचार लाय तुमको देताहूं सरदार ने उसे पारितोषिकादि देकर बिदा किया वह भी पहिले मुस्तफ़ा दरजीके पास आया और पहिले ठगकी सदृश दरजी को अशरफ़ियां दे उसे राजी किया और नेत्रो में पट्टी बांध अलीबाबा के घरतक ले गया और उसके द्वारपर लाल चिह्न किया क्योंकि श्वेत चिह्नों में लाल चिह्नवाला घर प्रतीत होसक्ता है उसके चले जाने के उपरान्त मरजीना लाल देख शोचित हुई और उसने वैसाही चिह्न और दरवाजों पर भी करदिया और चुपकी होरही उस ठग ने अपने समूह में अपने सरदारसे कहा मैं द्वारेपर चिह्न कर आया हूं अब वह दरवाजा औरों से स्पष्ट प्रतीत होता है वह सरदार कई ठगो सहित वहां आया तो उसने पूर्ववत् सब द्वारोंके एकसे चिह्न पाये इससे खिसियाना हुआ और अपने घरको लौटकर उस दूसरे ठगको भी यथोचित दण्ड दिया फिर शोचने लगा कि दो मनुष्यों से चूकभई और दण्ड पाया निश्चय है कि अब कोई मनुष्य इसकाममें पग न डालेगा इससे उत्तम है कि आप नगर में अकेले जाके वैरीका घर मालूम करूं फिर आपही अकेला नगर में आके उसी दरजी के बताने से जिसको बहुत कुछ दिया था अलीबाबा के घरतक पहुंचा उसपर कोई चिह्न न किया किन्तु दो बेर भीतर बाहर से उस द्वारको देख और उसके निशानों को भलीभांति ध्यान में रख फिर बनमें गया और अपने समूह से कहा मैं उसको भलेप्रकार देख आयाहूं उसके पहिंचानने में अब धोखा न पड़ेगा परन्तु तुम एक कामकरो कि उन्नीस खच्चर मोल लो और एक कुप्पा तेलका और सैंतीस कुप्पे खाली इकट्ठे करो कि

एक २ दो २ खच्चर अपने सेवक के हाथ बाजार में भिजवाय के विकवाय दिये और अलीबाबा बड़ी होशियारी से रहता कि उस के घर धनहोनेका किसी को मालूम न होने पावे और वह ठगोंका सरदार भागकर उसी वनमें अत्यन्त विकलतासे गया और विचार ने लगा कि अब कोई ऐसा यत्नकरूं कि अलीबाबा का वधहो नहीं तो वह इस कोष का सबधन निकाल लेजायगा सो अब किसी दूसरे को साथी न करूं अपने आपही जैसे होसके उसको मारूं फिर अपने मतलब के मित्र रख यहही कार्य्यजो पीढियोंसे पहिले चला आताहै सो कियाकरूं यह मन में ठान रात्रिको वहींसोरहा प्रभातको जगकर अपना कोई अन्य भेष किया और वहां आय एक सराय में उतरा वहां यह शोचा कि इतने मनुष्यों के मरनेका हाल बादशाह के जरूर पहुँचा होगा और अलीबाबा पकड़ा गया हो तथा उसका घरमाल सब छिनगया होगा यह सब वृत्तान्त नगरमें अवश्य विदित होगा यह शोच किसी से पूछा कि कोई भारी वारदात यहां हुई हो तो कहो उसने कोई नई बात न कही तब वह समझा कि निस्सन्देह अलीबाबा बड़ा बुद्धिमान्है जो कि इतनी द्रव्य लेजानेपर तथा मनुष्यों के मारनेपर भी अपनी होशियारीसे अबतक बचाहै ऐसा न हो जो तूभी इसके हाथसे मारा जावे इस चिन्ता परभी उसने अलीबाबा को धोखा देनेके लिये उत्तम २ वस्तु व्यापार की अपने स्थान से लाकर एकत्र कीं और एक दूकान मोल लेकर वह असबाब उसमें, लेजाय धरके बेचनेलगा संयोग वश वह दूकान अलीबाबा के पुत्र के सम्मुख थी उस दुष्टने अपना नाम ( ख्वाजेहसन ) ऐसा विख्यात किया और दूकानदारों और व्यापारियों से उसने मित्रता की और हरएक से सादे स्वभाव रहने

लगा विशेष अलीबाबा के पुत्र से जो तरुण और स्वरूपवान् और सुन्दर वस्त्र पहिरता था उसके साथ बड़ी मित्रता की और बहुधा उसीके पास बैठाकरता था तीन चार दिन पीछे अलीबाबा जो बहुधा निज पुत्रको देखने दूकान पर आया जाया करताथा तो तिसे देख उसठगने पहिंचाना और उससे पूछा कि यह तुम्हारा कौनहै तब वह बोला मेरा पिताहै इस बात को सुनतेही वह महाधूर्त, कासिम को बहुत प्यार करने लगा और बहुत सी सौगात मित्रवत् देता और बहुधा उत्तम २ भोजन बनाकर उसे अपने साथ खिलाता अलीबाबा के पुत्रने भी चाहा कि एक दिन उसको न्योतें यदि उसका घर बहुत छोटाथा इसलिये यह बात उसने निज पिता से कही उसके पिता ने कहा बहुत अच्छा है तुमभी अपने मित्रकी ज्यवनार करो जिस भांति उसने तुम्हारा आदर कियाथा वैसाही करना कल शुक्रवारहै तुम बड़े व्यापारियोंके समान निज दूकान मूंदकर दोपहर के उपरांत टहलतेहुये मेरे घरमें लेआओ मैं मरजीना को आज्ञा देरखताहूं कि वह भोजन तय्यार रक्खे निदान दूसरे दिन शुक्रवार को ठग और अलीबाबा का पुत्र उसको उसी कूंचे में जहां घरथा लेआया और जब द्वारपर पहुँचे तो उसने ठगको ठहराकर द्वारखुलवाया और ठग से कहा यह द्वार मेरेपिता काहै जबसे उसने मेरे साथतुम्हारे अधिकस्नेहका वृत्तान्त सुना तब से तुम्हारे साथ भेंटकिया चाहताहै यदि भीतरचलकर उनसे भेंटकीजिये तो मुझे हर्षहोगा यद्यपि ठगकी यही इच्छा थी कि किसी प्रकार मेरा आवागमन अलीबाबा के घरमें हो तो अवसर पाकर अपना काम करूं परन्तु तिससमय वह न गया और अलीबाबाके पुत्र से चाहा कि कोई बहाना कर चलेजावे फिर अलीबाबा के

भांति के उत्तर देनेसे मुझे सूचित हुआ कि हब्शीने सत्य कहा है इसविषय के समझतेही मै लज्जा और क्रोध मे ऐसा बेवश हुआ कि छुरी निकाल उसके कण्ठ में फेर उसके शिर को काटलिया और उसके शरीरके चार खण्डकर वस्त्र में बांधके चटाई में लपेट ऊपर लाल डोरे से बांध रात्रिके समय उसे सन्दूक में रख टिकरेस नदी पर लेगया और गहरे जलमें डुबो दिया घर मे आया देखा कि दो छोटे पुत्र मेरे सोते हैं और बड़ा लड़का घर से बाहर दरवाजे पर बैठा रोरहाहै मैंने उससे पूंछा तू क्यो रोताहै उसने उत्तर दिया मैं भोरके समय एक सेबको कि उनतीनो सेबों मे से जिनको तुम मेरी माता के वास्ते लाये थे वे पूंछे उठा लाया और चिरकाल पर्य्यंत अपने छोटे भाइयो के साथ खेलता रहा एक गुलाम हब्शी कि उधर को जाता था सेबको मेरे हाथसे छीनके ले भागा मैं उसके पीछे दौड़ा कितनाही सेबको मांगा और रोदन कर कहा कि मेरा पिता दो सप्ताह की यात्राकर मेरी रोगी माताके वास्ते लायाहै परन्तु उसने मुझे न दिया तब दौड़कर उसके पीछे गया उस गुलामने मुझे फिर कर मारा और तुरन्त दूसरे मार्ग हो भाग गया और मेरी दृष्टि से गुप्त होगया तब से इससमय पर्य्यन्त उसके ढूंढ़ने मे फिरता था अभी थकित होय दरवाजे पर बैठा था कि तुमको उधरसे आते देखा और तुम्हारे भयसे रोनेलगा हे पिता! सेबके खोजाने के कारण मेरी माता को कुछ न कहना फिर मेरा पुत्र फूट २ कर रोनेलगा उसका वचन सुन मेरी ऐसी दशा हुई जिसका वर्णन नहीं होसक्ता बहुकाल पर्य्यन्त मूर्च्छा वशरहा जब चैतन्यहुआ अपनेको बुराभला और धिक्कारें देनेलगा कि हे भाग्य-हीन! तूने ऐसी अपनी प्यारी और पतिव्रता स्त्री को निर्दोष मारा

नौकरने द्वारखोला तो वह उसकी बहुत बिनतीकर उसको भीतर लेगया जब वह घरमें गया तो अलीबाबासे प्रसन्नता सहित मिला जिससे जानपड़े कि वह अपनी प्रसन्नता से आया है अलीबाबाने आनन्द सहित उससे कुशल पूंछी और कहने लगे कि तुम मेरे पुत्रसे अत्यन्त स्नेह रखतेहो और दया करते हो इससे मैं तुम्हारा बहुत गुणमानताहूं और जानताहूं कि मैं जितनी प्रीति उससे रखताहूं तुम उससे भी अधिक रखते होगे तब ठगने भी बहुतसी प्रसन्नताकी बातें करके कहा कि मैं आपके पुत्र से अत्यन्त राजी हूं क्योंकि यद्यपि वह छोटाहै पर ईश्वर ने उसे ऐसी बुद्धि दी है वह बड़ासुपूत है ऐसे वह बड़ी प्रीतिसे वार्त्तालाप करनेलगा थोड़ीदेर पीछे ठगने बिदामांगी तो अलीबाबा ने कहा कहां जाते हो तुम को न्योताहै कृपाकर भोजन करके जाना यद्यपि आपके योग्य भोजन श्रेष्ठ न होगा पर मेरेपर दयाकरके थोड़ा खालेना तो वह बोला मैं आपकी दयालुतापर अत्यंत कृतकृत्य हुआ और तो कुछ चिन्ता नहीं पर एक काम मुझे ऐसालगाहै कि न मैं ठहरसकूं न कुछ खासक्ताहूं पूछा क्यों तो बोला कईदिन से मुझे ऐसा रोगलगा है कि नमकदार चीज कोई नहीं खासक्ताहूं तो अलीबाबाने कहा मैं अभी रसोइये से कहे देता हूं कि किसी भोजन में नमक न डाले यह कह आपने रसोइये से कहा कि बेनमक की रसोई बना यह सुनकर मरजीना आश्चर्य्य में हुई कि ऐसा कौन मनुष्यहै जो नमक नहीं खाता वह बोला कोई हो तुम्हें क्या हम कहैं जैसा करो तो मरजीनाने उनसे तो वैसाही कहा पर आप आश्चर्य्य भरीगई कि कैसाहै जो नमक नहीं खाता यह शोच भोजनके पात्र बिछाने गई यद्यपि वह ठग व्यापारियों के वस्त्र पहिरे था और अपना भेष

और उस दुष्ट गुलामके झूठ वचन सुन जो मुझसे छल करके कहे थे सत्य जानकर इतना क्रोधकिया इसी रञ्ज और शोकमें बैठा पश्चात्ताप करता था कि मेरा चचा अपनी पुत्री के देखनेको आया मैंने उससे इस वृत्तान्त को प्रकट किया वह भी मुझे कुछ कहने सुनने वा उसके मरने के वादानुवाद विना मेरे साथ रोने पीटने लगा तीनदिन पर्य्यंत मैंने और उसने शोक किया फिर यह वृद्ध अपनी प्रिय-पुत्री के मारे जाने से शोक में मग्नहुआ और इसी भांति मैं अभागा भी उस दुष्ट गुलाम के वचन को स्मरणकर अपने घरके नष्ट होने और अपने अपराध से नानाप्रकार के शोक को प्राप्तहूं इसीसे मैंने आपके सम्मुख यह कहा और आशारखता हूं कि मेरे मारेजाने की आज्ञा हो कि उसके बदले में दंड पाऊं अब मेरा जीना व्यर्थ है ऐसे जीने से मरनेको उत्तम जानता हूं खलीफ़ा इस वृत्तान्त को उस मनुष्य के मुखसे सुन अत्यन्त आश्चर्य्य में हुआ और उसकी दीनतापर दया की और कहा कि जिस मनुष्यने अनजाने अपराधकिया वह परमेश्वर और मनुष्यों के विचार में क्षमायोग्य है और मारने के योग्य यह गुलामहै जो इस स्त्री के मारे जाने का कारण हुआ फिर खलीफ़ा ने मंत्री से कहा कि तीनदिन का फिर सावकाश देता हूं कि या तो उस हब्शी को लेआ नहीं तो तू ही माराजावेगा मन्त्री जो छूटा था फिर फँसा तो खलीफ़ासे बिदा हो रुदन करताहुआ अपने घर आया और समझा कि केवल तीनही दिनतक में जीऊंगा चौथे दिन अवश्यही माराजाऊंगा क्योंकि इस बग़दाद नगरमें हजारों लाखों गुलाम हैं क्योंकर उसका पता मिलेगा

कृपा से निराश होना नहीं चाहिये

बदले था तथापि उसको देखतेंही उसने पहिचान लिया फिर मरजीनाने यह कि वह ठग एक खड्ग अपने कपड़ो में छिपाये है यह शोची कि यह दुष्ट इसी से नमक नहीं खाता कि उसे छलसे मारडाले यह उसका बड़ा शत्रुहै फिर मरजीनाने निज मनमे कहा कि जोतू रांध्याको मेरे स्वामी को मारना चाहे तो मै भोरही तुझे मारडालूंगी निदान वह पात्र बिछाय भोजन परोसके चलीगई फिर जब भोजन होचुका तो फल खिलाये फिर मद्यपिलाई और आप रसोई जीमने के बहाने से भीतर गई तब वह अवसरपाय प्रसन्न हो विचारा कि अब इससे अपना बैरलूं और लड़का बोलै तो तिसे भी मारडालूंगा पर यह काम जब सब रसोई जीमे तब करू मरजीनाने उसकी घात परखलई तो विचारा कि भोजन से पहिले इसी को मारना तो तिसने तुर्तही नाचने के बस्त्र पहिरे और मुंह छिपाने को एक दुपट्टा ओढ़ा ऐसे भेषबदल फिर नौकर से बोली तू तबला लेले हम दोनो मिलके स्वामीको रिझावैं ऐसे कह वे वहां जाय नाचने गानेलगे और मरजीना एक खड्ग हाथ में लेकर नाचती २ अलीबाबा के पास गई उसने प्रसन्न हो एक अशर्फी दी वैसेही पुत्रने भीदी फिर ठगकी तरफभी गई तो उसने भी अशर्फी काढ़ने को जेब में हाथ डाला तो उसने अवकाशपाय बड़ी होशियारी से ऐसा खड्ग मारा कि उसका शिर अलगहोगया अलीबाबा यहदेख डरकर क्रोधसे बोला अरी यहक्या अनर्थ किया अब में माराजाऊंगा वह बोली नहीं आप बचगये निगाह करो उसने उसके कपड़े खोले तो एक छुरी छोटी बड़ी कामिल निकली तो बोली यह वही ठग है या नहीं ॥

इतिश्रीमच्चतुर्भुजोपाध्यायदेवीसहायकृतायाहदशान्तप्रदीपिनी
चतुर्थभागेपञ्चम प्रदीप ५॥

वालेका पता लगायाहै तैसेही वह उसको भी बतावेगा फिर दो दिन उसके ढूंढने में भी व्यतीत हुये फिर तीसरे दिन सब मनुष्य मंत्रीके घरानेवाले उसके चारो ओर इकट्ठे हो रोने पीटने लगे कि ज़ाफ़र मंत्री अपने मारेजाने पर तत्पर हो अपनी स्त्री और मित्रोंसे विदा होने लगा और वह भी उसके कण्ठसे लग २ विदाहोते थे इतने में खलीफ़ाने एक प्रधान को आज्ञादी कि तीन दिनव्यतीतहुये यदि मन्त्री ने उस गुलाम हब्शी को प्रकटकिया तो लेआवे नहीं तो उसको मेरे सम्मुख लाओ मंत्री खलीफ़ाकी आज्ञानुकूल घरसे बाहर उसे पहरे के साथ जो इसे लेने को आया था जब वहां चलने की इच्छा की कि एक उसकी बालक खिलाने वाली उसकी पुत्री पांच छःवर्ष की थी जिसको मंत्री बहुत प्यार करता था लेकर सम्मुखआई मंत्री ने पहरे के मनुष्यों से कहा कि यदि मुझे आज्ञाहो तो इसपुत्रीका प्यार करलूं यहकह उसलड़की का प्यार करने लगा अकस्मात् उसकी छाती में एक वस्तु गोल सी उसके वस्त्र से बँधीहुई देखी पूंछा हे पुत्री! तुम्हारे पास यह क्या वस्तु है उसने कहा बाबा यह सेबहै जिसपर हमारे बादशाह का नाम लिखाहै मैंने अपने गुलाम हब्शी को जिसका नाम रैहान है ४) रु० को मोल लिया ज़ाफ़र मंत्री उस सेब और गुलाम का नाम सुन अचम्भित हुआ और तुरंत अपना हाथ उसके वस्त्र में डाल वह सेब निकाल लिया और उस गुलाम हब्शीको कि उसीके मंदिर में वर्त्तमान था बुलाकर पूंछा सत्यकह तूने यह सेब कहांसे पाया उसने कहा मैं आपकी सौगन्दखाकर विनय करता हूं न तो मैंने आप के घरसे चुराया और न बादशाह के घरसे कई दिन हुए मैंने एक गली में तीनचार छोटे छोटे बालको को खे-

अथ षष्ठःप्रदीपः ॥

तुल्येऽपराधेसतितुल्यएवदण्डःप्रदेयोविषमोन देयः ॥ फलेगृहीतेलवणाप्रयातेदण्डोद्वयोर्मृत्युसमोयथाभूत् ६ ॥

(अर्थ) जिसका जितना अपराध हो उस समानही उसे दण्ड देना ठीकहै और विषम अर्थात् थोड़े से अपराध पर बहुतभारी दंड देना ठीक नही है । जैसे सेव फलके लेलेनेमेंसेवकको और नमक न डालने पर बदरुद्दीन को शूलीदेनेका दंड दियाजाताथा इसपर दृष्टान्त ॥

पर स्त्री और तीन सेवकोंकी कहानी ॥

खलीफ़ाहारूरशीदबहुधा रात्रिको अकेला भेष बदलकरबुगदाद नगरमें फिराकरता सो उसने एकदिन जाफर मंत्रीको आज्ञादी कि आज की रैनि में इस नगरीमें फिरूंगा जिससे विदितहो कि मेरी प्रजाका क्याहालहै और थानेदार किसप्रकार नगरीकी रक्षा करते हैं यदि उन को अचेत पाऊंगा तो उन्हें छुड़ाकर दूसरोंको नियत करूंगा और यदि अपने आधीन कार्य्यपर तत्पर पाऊंगा तो उन्हे पारितोषिक दूंगा जाफरमंत्री अपने स्वामीकी आज्ञानुसार नियत समयपर आया खलीफ़ा मंत्री और खोजियोंके दारोग़ा मसरूरको अपने साथले नगरकी ओर गया तीनोंने अपना ऐसाभेष किया कि जाने न जातेथे फिर कई बाजारों और गलियों से होतेहुये एक सूक्ष्म गलीमें पहुँचे यहां उन्होंने चन्द्रमाके प्रकाशमें एक बड़े डील और श्वेत दाढ़ीके पुरुषको देखा कि जाल शिरपर और नारियलके पत्तोंका टोकरा कांधेपर धरे लाठी टेकता टेकता चलाजाताहै खली-

लते देखा एक बालक के हाथ से जो सबसे बड़ा था और सेब हाथ में लिये था छीनकर ले भागा वह बालक रोता हुआ मेरे पीछे दौड़ा और कहनेलगा कि यह सेब मेरा नहीं मेरी माता का है मेरा पिता बहुतदूर की यात्रा कर तीन सेब लाया में उनमें से एक सेब अपनी माता के पूंछे विना खेलने को लायाहूं वह बालक बहुत रोया परंतु मैंने उसे न दिया अपने घर में लाकर उसे अपनी छोटी लड़की के हाथ बेचा मन्त्री जाफ़र ने उसकी दुष्टता पर बहुत ही अचम्भा किया और उसे बादशाह के सम्मुख लाया उस गुलाम ने वहही वार्त्ता बादशाह के सम्मुख भी प्रकट की बादशाह को उसी का यह अपराध सूचितहुआ और उसके वचन सुन बेवश हो हँसपड़ा फिर सँभल मंत्री से कहा कि तेरे गुलाम के कारण यह उपद्रव हुआ यह ही दंड योग्यहै इसका अपराध क्षमा योग्य नहीं परन्तु मुझे नूरुद्दीन और बदरुद्दीन हसन की कहानी स्मरण आगई जो आज्ञा होतो मैं उसे वर्णन करूं वह कहानी अद्भुत और विचित्र है उसके सुनने से प्रसन्न हो तो आशा रखताहूं कि मेरे गुलाम का अपराध क्षमाहो राजाने आज्ञा की कि तुम उस चरित्रको कहो परन्तु मैं जानताहूं कि तेरी वह कथा सेबों के वृत्तान्त से अद्भुत न होगी और तू अपने सेवकको दंड से न बचासकेगा फिर मंत्री वह कहानी कहनेलगा॥

इति दृष्टांतप्रदीपिन्याचतुर्थभागेषष्ठप्रदीपः॥ ६॥

अथ सप्तमःप्रदीपः ७-

नूरुद्दीनअली और बदरुद्दीनहसन का चरित्र जाफ़र मन्त्रीने अपने स्वामी के सम्मुख कहा कि पूर्वकाल में मिसरका एक बादशाह अत्यन्त सामर्थ्यवान् दयावान् और दानीथा जिसके भय

फ़ाने कहा यह मनुष्य बहुत निर्धन जान पड़ताहै इससे उसका वृत्तान्त चलके पूंछिये मन्त्री ने आगे बढके पूछा तू कौनहै उसने उत्तरदिया स्वामी मैं धीमरहूं इससमय में अत्यन्त पीड़ितहूं आज मध्याह्नसमय मैं मछलियां पकड़नें गया तब से इससमय पर्य्यन्त एक मत्स्य भी मेरे हाथ न लगा खाली मैं अपने गृहको फिराजाता हूं एकस्त्री और कई छोटे २ पुत्रहैं मैं अत्यन्त विस्मितहूं कि आज कहां से उन्हें भोजनदूंगा खलीफ़ाको उसपर दया उपजी और उस से कहा नदीपर फिरचल एक बेर तू जालडाल कुछ निकले वा न निकले परन्तु ४००) रु० तुझे मिलेंगे यह धीमर इस वचनपर विश्वासकर उन तीनों सहित उठकर उस नदीके किनारे पर जाकर जाल खोला और अपने मनमें शोचनेलगा कि यह तीनों मनुष्य अत्यन्त बुद्धिमान् और भलेमनुष्य जानपड़तेहैं मुझसे असत्य न कहेंगे विश्वास है अपने प्रण को पूराकरे और मुझे एकरुपया भी बहुतहै उन्होंने ४००) रु०के देनेका प्रण कियाहै यह विचार उस ने अपना जाल समुद्रमें डाला कुछ कालके पश्चात् उसको खींचा अकस्मात् उस जालमें एकसंदूक बंद बहुतभारी निकला खलीफ़ा ने धीमर को मन्त्री से ४००)रु० दिलवा तुरन्त बिदाकिया और मसरूर अपने स्वामी की आज्ञानुसार उस सन्दूक को अपने कंधेपर रखलेचला खलीफ़ा को अत्यन्त लालसाहुई कि उसे खोलकर देखें कि उसमें कौनसी वस्तुहै तुरन्त उसे निज भवन में लेगये वहां पहुँच उस सन्दूक को खोला उसमे कोई वस्तु नारियल की चटाई में लालडोरे से सीहुई देखी खलीफ़ाकी शीघ्रताके कारण उन्हें टांके खोलने का अवकाश न मिला छूरीसे उन टांकों को खोला उस चटाई के भीतर से एक कोईवस्तु पुराने वस्त्रमें लपेटीहुईथी और उस

से चारों ओर के बड़े २ बादशाह डरते और वह नानाप्रकार की विद्या और गुणका ग्राहक था उस बादशाह का बड़ा प्रवीण और बुद्धिमान् एकमंत्री था वह काव्य आदिक शास्त्रों में निपुण था उस मंत्री के दोपुत्र थे वह अत्यन्त सुन्दर और अपने पिता समान गुणवान् थे बड़े पुत्रका नाम शमसुद्दीन मुहम्मद था और छोटे का नाम नूरुद्दीन अली अत्यन्त बुद्धिमान् था जब वह मंत्री कालवश हुआ तब बादशाहने उसके दोनों पुत्रोंको बुलवाय मंत्रीकी पदवीदी और कहा कि तुम्हारे पिता के मरनेसे मुझे अति शोकभया अब चाहिये कि तुम दोनों भ्राता अपने पिताकी जगह अपने कार्य्य करो वह दोनों विदाहोय अपने घरआये एकमास पर्यंत अपने पिता के शोक में रहे फिर बादशाह के सम्मुख जा-राजसभा के नाप आदि कार्य्यों में जो मंत्री के अधिकार में हो-तेहैं प्रवृत्तरहे जब बादशाह अहेर की इच्छाकरता पारी २ से एक भाई को अपने साथ लेजाता और दूसरे को राजकाज के देख भालमें छोड़जाता एक दिन सायङ्काल को कि भोरभये बादशाह बड़े भाई को आखेट को लेजाने के लिये वह दोनों भ्राता भोजन कर रात्रि को परस्पर बातचीत और हास्य कररहे थे वार्त्तान्तर मे बड़े भाईने छोटे से कहा मैं चाहता हूं जिसभांति कि हम और तुम एक सम्मत से एक स्थानपर रहते हैं एकही दिन एक एक सुन्दर कन्या से विवाह करें कि जिनके माता पिता प्रतिष्ठा मे समानहों इस विषय में तुम्हारा क्या सम्मत है और क्या कहते हो नूरुद्दीन ने उत्तर दिया भाई मैं आपका सेवक हूं जो आपने आज्ञा की मुझे स्वीकार है और मेरे वास्ते उत्तम है बड़े भाई ने कहा इसके विषय में मेरी कुछ और भी इच्छाहै वह यह है कि

पर एक रस्सी बँधीहुई थी जब उसको खोला तो देखकर अत्यन्त आश्चर्यित हुआ उस वस्त्रमे एक स्त्रीकी लोथ जो बरफ से भी अधिक श्वेत थी टुकड़े २ हुई देखी खलीफ़ा उसे देख अत्यन्त क्रोधित हुआ और मंत्री से कहनेलगा तू ऐसेही मेरी प्रजाकी रक्षा करताहै तेरे अधिकार में ऐसे अन्यायी और दुष्टमनुष्यहैं जो मेरी प्रजाको इस निर्दयता से मारकर नदी में डालतेहैं बड़ा आश्चर्यहै प्रलय मे मैं इसका क्या उत्तर दूंगा यदि तू इसके वधकरनेवालेको न लावेगा तो मैं सौगन्दखाकर कहताहूं इस खूनी के बदले तुझे और तेरे घराने के चालीस मनुष्योंको फांसी देकर मरवाडालूंगा मंत्रीने विनयकी हे स्वामी ! इस सेवकको कुछ सावकाश मिले तो इस स्त्रीके मारनेवाले को ढूंढलावे खलीफ़ा ने आज्ञादी कि तीन दिनका सावकाश दियाजाताहै इस समयान्तरमें उसे ढूंढला जाफ़र मंत्रीशोकयुक्त अपने गृह मे आया और मनमें कहनेलगा कि इतने बड़े और बसेहुये नगर में मारनेवालेका मिलना अतिकठिन है और जो उसे मैने पायाभी तो साक्षियोंको कहां से पाऊंगा और विश्वासहै कि इसका हिंसक कबका कब इस नगर से चलागया होगा और जो अपने छुटकारेको किसी अन्य हिंसक अपराधीको जो वंदीखाने में कैदहो खलीफ़ा के सन्मुख लाके उसे उसस्त्रीकी हिंसा प्रकट करूं तो होसक्ताहै परन्तु मेरा मन नहीं चाहता कि ऐसा काम करूं और दूसरे मनुष्य का अपराध दूसरेपर रक्खूं फिर उसने थानेदारों और सिपाहियों को आज्ञादी कि उस स्त्री के हिंसकको तीन दिनके समयान्तरमें तुरन्त ढूंढके लावें जो न लावेंगे तो मेरे प्राण जावेंगे वह सब और मंत्री अपने प्राण के डरसे नगर के चारोंओर गये और घर २ उस हिंसकको ढूंढ़नेलगे बहुत ढूंढ़ने

विवाह करने के पश्चात् हम दोनों की स्त्रियां एकही रात्रि को स गर्भहों नौमासके पश्चात् एकही दिन वहजनें और तुम्हारे घरपुत्र हो और मेरे घर पुत्री फिर जब वह तरुणहों तब हम दोनों भाई उन का परस्पर विवाह करें उसने कहा यह भी विचार बहुत उत्तम है मैं इसपर प्रसन्नहूं जो परमेश्वर इसे सत्यकरें और बिश्वास है कि मेरा पुत्र भी तुम्हारी कुँवरि से प्रीति करेगा दूसरेने कहा निस्संदेह–प रन्तु एक शर्त है तू अपनी पुत्री की ओर से यह वचनदे कि नि मित्त दहेज के विशेष ( ६००० ) रु० और तीन उत्तम बसे हुये ग्राम जागीर और तीन बांदियां दुलहिन की सेवाकरने के अर्थदे छोटे भाईने कहा मुझे ये अङ्गीकार नहीं क्योंकि हम तुम दोनों भाई पदवी मे तुल्यहैं तुम जानते हो कि पुरुषकी पदवी स्त्री से अधिक होती है तुमको चाहिये कि तुम अपनी पुत्री को बहुत दहेज दो न कि तुम हमसे लो जो कुछ कि तुम्हें करना उचित है दूसरे के शिर डालते हो यद्यपि नूरुद्दीन ने हास्यसे यह कहा था परन्तु बड़ा भाई उसका क्रूरप्रकृति था उसका वचन बहुत कटुलगा अति रिससे उत्तरदिया कि तू अपने पुत्रको मेरी पुत्री पर बड़ाई देताहै मैं तो जानता था तू मेरी पुत्री की प्रतिष्ठा करे गा उसके बिरुद्ध तूने उसको अपने पुत्रकी अपेक्षा थोड़ी पदवी का समझा और तूने जो अपने को मेरे अत्यन्त पदवी के बरा बर समझा यह अनुचित है मैं अपनी पुत्री का विवाह तेरेपुत्रके साथ कभी न करूंगा यह झगड़ा उन दोनों का अपने विवाह करने और उनकी स्त्रियों के गर्भ रहने और सन्तान उत्पन्न होने के पहले था इसमें बहुत वादानुवादहुआ यहांतक कि बड़े भाई ने छोटे को डराकर कहा भोर होने दे मैं बादशाह के सम्मुख

जाकर तुझे इस ढिठाई का दण्ड दिलाऊंगा जिससे सब लोगों को बोधहो और कोई छोटा भाई अपने बड़े भ्राता की इस भांति से ढिठाई जैसे कि तूने की है न करै यह कह अपने मकान में चला गया और छोटा भाई अपने, शयनालय में जाय सोरहा शमसुद्दीन मुहम्मद दूसरे दिनके भोर को उठ बादशाहके निकट गया और वहां से बादशाह के साथ अहेर खेलनेगया और छोटा भ्राता अपने बड़े भाई के धिक्कार और बुराभला कहने से रात्रिको न सोया क्रोधमें तड़फता और तलमलाता रहा और इच्छा की कि अब भाई के साथ न रहूंगा उसने मुझे बहुत बुराकहा तब उसने एक पुष्ट खच्चरपर असंख्य रत्न द्रव्य और खाने पीने की वस्तु साथलाद चलते समय अपने भृत्यों से बहानाकर कहा कि दो तीन दिन के वास्ते कहीं जाताहूं फिर वहां चला जब उस नगरकी सीमा बाहर निकला उसने अरब मे जाने की इच्छा की मार्ग में खच्चर उसका रोगीहुआ वह उसे छोड़ पैदलचला अकस्मात हसननगर से एक सवार बांसरा को जाताथा उसने नूरुद्दीन को पैदल देख अपने पीछे चढ़ालिया और जब वह बांसरामें पहुँचा तो नूरुद्दीन ने उसकी कृतज्ञताकी और उससे बिदाहो रहने का स्थान ढूंढ़ता आगे बढ़ा मार्गमे बड़े अमीर और जब वह बांसरामें सुपात्र मनुष्य को देखा कि बड़ी सजधज धूमधाम से उसकी सवारी जाती है औ नगरके लोगों ने झुकझुक उसे प्रणामकिया और पंक्ति बांधखड़ेरहे यहां तक कि बाज़ार से उसकी सवारी चलीगई नूरुद्दीन ने भी उसको देख सबके साथ प्रणाम किया वह बांसरा के राजमंत्री की सवारी थी प्रजाके भलेबुरे को देखने आयाथा नूरुद्दीन के सुन्दर रूप और भलमनसात को देख विस्मित हुआ और सवारी उसके

नुष्य निर्दोषहै यह कह उस वृद्धने तरुण के सम्मुख हो कहा अय पुत्र तू क्यों घबराकर शुद्धस्त्रियों के मारने का इकरार करत और क्यों इस वधागारमें आया मैं तो बहुत इस संसारमे रहचुका हूं अपने पलटे माराजानेदे उस तरुण मनुष्यने मन्त्री से कहा वृद्ध झूंठकहताहै उसका मारनेवाला मैं ही हूं वह मन्त्री उन दोनों वादानुवाद को सुन अत्यन्त विस्मित हुआ और खलीफ़ाके सम्मुख लेगया और विनयकी कि हेस्वामी! ये दोनों उसस्त्री के मारने इकरार करतेहैं उनदोनों ने खलीफ़ाके सम्मुख भी यही कहा खलीफ़ाने यह सुन आज्ञादी कि मन्त्री आदिको छोड़दो और इनदो को मारो मन्त्रीने झुककर खलीफ़ासे विनयकी कि हे स्वामी! दोनों मारना एक हिंसाके बदले न्यायके विरुद्धहै इतनेमें तरुणने सौगन्द खाकर कहा कि इस स्त्री को मैंने माराहै चारदिन व्यतीत हुयेहैं मैंने इसे वधकर और सन्दूक मे बन्दकर नदीमें डालदिया था जो मैं इस बातको असत्य कहताहूं तो प्रलय में अन्धा और काले मुख होके उठूं खलीफ़ा को इस बचन के कहने से विश्वास हुआ कि स्त्रीका मारनेवाला यही है और वृद्ध मनुष्य भी चुपहोरहा और कुछ न बोला खलीफ़ाने जवानसे पूंछा कि तूने क्यों इस निर्दयता से उस स्त्रीको मारा और अब क्यों आपही उसके बदले मरने को आया और तूने कुछभी परमेश्वर का और मेरा भय न किया तरुण मनुष्यने कहा अय स्वामी जो कुछ मुझे और उस स्त्री को हुआ वह सब लिखाजावे कि जिसमे सांसारिक मनुष्योंको उपदेश और बोधहो यदि आज्ञाहो तो मैं उस वृत्तान्त को प्रकटकरूं खलीफ़ाने कहा अच्छा कहु फिर उस तरुण मनुष्य ने अपने और

समीप पहुँची उसने मुसाफ़िरों की भांति उसे पाया उसके पास ठहर पूछा कि तू कौन है और किधरसे आताहै नूरुद्दीन अली ने कहा स्वामी मैं मिसरीहूं और केरू देशमें मेरा निवासहै किसी विषय में अपने संबंधीसे अप्रसन्न हो मैंने परदेश अंगीकार किया अब यह इच्छा रखता हूं कि निज नगर में कभी न जाऊं और शेष आयु नगर नगर देश देश में फिर व्यतीत करूं उस मंत्री ने जो वृद्ध और बुद्धिमान् था नूरुद्दीन के इस वचन को सुन कहा हे पुत्र! इस इच्छा को अपने मन से दूरकर यात्रामें दुःख और हानिके विशेष कदापि लाभनहीं तुम मेरे साथ चलो तुम्हारे साथ ऐसा उपकारकरूंगा कि उसशोक को निपट विस्मरणकरोगे नूरुद्दीन अली मंत्री के साथ गया और उसके निकट रहने लगा वह राजमंत्री उसकी बुद्धि और चतुरता को देख उसका बड़ा सत्कार करताथा यहां तक कि एकदिन उसने एकांत में कहा हे पुत्र! अब मैं बहुत शिथिल होगया हूं और जीने की कुछ आशा नहीं परमेश्वर ने मुझे केवल एकपुत्री अतिरूपवती दीहै अब वह विवाहने योग्य है बहुत से भलेमानस धनाढ्य और प्रधान उसकी चाहना करते हैं परन्तु मैंने स्वीकार नहीं किया अब तुझे प्राणसे भी अधिक प्रिय जानताहूं वह तेरे योग्य है यदि तू इस बातको स्वीकारकरे तो मैं तुझे दूं और बादशाह की आज्ञानुसार उसको तुझे विवाहदूं और अपने बदले इस देश का मंत्री करूं और अपनी सब वस्तु तुझे दूं नूरुद्दीन ने उसकी कृतज्ञता कर कहा आप मेरे बड़े हैं आपकी आज्ञा मुझे स्वीकारहै मंत्रीने उसकी खुशीपाकर विवाहकी तय्यारी की और नगर के वासियों को इस विवाह के निमित्त न्योता जब सबलोग आये नूरुद्दीन ने मंत्री से कहा अबतक मैंने अपनी जाति

उस मनुष्य और मरीहुई स्त्री की कहानी ॥

मनुष्यने कहा कि हे स्वामी! यह मृतक स्त्री मेरी स्त्री और इस वृद्ध मनुष्यकी पुत्रीथी यह वृद्ध मेरा चचाहे अभी यह द्वादशवर्ष की न हुइथी कि इस वृद्धने इसका मेरे साथ विवाह कर दिया ११ वर्ष बिनाह को व्यतीत हुयेहैं कि तीन पुत्र इससे उत्पन्न हुये सो वह तीनों पुत्र अबतक जीते हैं यह स्त्री अत्यन्त पतिव्रता और मेरी आज्ञापालक और सदैव मेरी प्रसन्नतापर हर्षित रहती थी और मैं भी उससे अत्यन्त प्रीति रखताथा और प्रत्येक समय उसका मनोरथ पूरा करता था एकमास व्यतीत हुआ कि वह रोग युक्त हुई मैंने यथोचित उसकी औषधी की फिरवह अच्छी होगई स्नान के निमित्त स्नानागारमे जानेकी इच्छा की अपने जानेके पहले उसने मुझ से कहा मेरा जी सेवखाने को चाहता है कहीं से ढूंढ़के उसे लायदीजिये सेव न मिली तो फिर मैं रोगी होजाऊँगी मैंनेकहा हे सुन्दरी धैर्य रख जिसभांति होसकेगा तेरेवास्ते ढूंढलाऊंगा यह वचन इससे कह मैं तुरन्त बाज़ारको गया और सम्पूर्ण फल बेचनेवालों की दूकान पर ढूंढने लगा और एक सेब के बदले ४) रुपये तक देने लगा तौ भी मुझे एकसेब हाथ न लगी निदान मैं घरआया जब यह सुन्दरी स्नानकर घरआई और उसने सेब को न पाया अत्यन्त शोचयुक्त हुई और रातभर उसे निद्रा न आई उसके शोचयुक्त होने से मुझे शोक हुआ भोरको उसे इसी दशा में देख नगरके बागों में जाय ढूंढा वहां भी कहीं न पाया एक वृद्धमाली ने कहा इनदिनों बादशाही बागों के सिवाय जो बांसरानगर में हैं कहीं सेव तुमको न मिलेगा मैंने बॉसराको जाने की इच्छा की और इतनी दूरकी यात्रा स्वीकार की

पांतिको छिपाया अब मैं प्रकट करताहूं मेरा पिता मिश्रके बा, दशाह का राजमंत्री था मैं उसका छोटा पुत्रहूं एक मेरा बड़ाभाई है मेरे पिता के मरने के पश्चात् बादशाह ने हम दोनो भाइयों को हमारे पिताके अधिकार पर नियत किया सो हम यथोचित उसकार्य को करतेरहे एकदिन हम दोनो भाइयों में कुछ बादानुवाद हुआ मैं अप्रसन्न हो इधरको चलाआया बांसराका राजमंत्री इस वचन को सुन अत्यन्त हर्षित हुआ कि यहभी मंत्री सुवनहै फिर उसने सभासदों से कहा एकबात में मैं सम्मत पूछताहूं वह यहहै कि एकभाई मेरा मिश्रके बादशाह का मंत्री है उसने अपने पुत्रको यहां भेजा है और मिश्रमें बिवाह उसका न किया सिवाय उसके कोई संतान नहीं और उसकी इच्छाहै कि मैं उसका बिवाहकर अपने निकट रक्खूं मुझे तो यह बात परस्पर अधिक प्रीति का कारण जानपड़तीहै तुमसब इसमें क्याकहते हो उन सबने एकमत हो कहा यह बहुत उचितहै परमेश्वर उन दोनों की आयु दीर्घकरे निदान जब वह सब इस बात में प्रसन्न हुए मंत्री ने सबको नानाप्रकार के उत्तम उत्तम व्यंजन खिलाये और उनका यथोचित सन्मान किया फिर प्रत्येक मनुष्य के सन्मुख मिठाई रक्खी कि यही वहांकी रीतिथी और क़ाज़ीने वहां आनकर बिवाह किया फिर सम्पूर्ण मनुष्य उस राजमंत्री से बिदाहुये उक्त मंत्रीने अपने सेवकों को आज्ञादी कि नूरुद्दीन को स्नानागार मे लेजाय नहलाओ और उसने नानाप्रकार के वस्त्र और रत्न किश्तियों में लदाकर जैसे कि बिवाहके दिन दूल्हे को पहिनावतेहै वहीभेजे नूरुद्दीन ने स्नानकरने के पश्चात् चाहा कि अपने वस्त्र पहिने परन्तु मंत्रीके सेवकों ने वही वस्त्र पहिनाकर नानाप्रकारकी

वहां पहुँचा और ढूंढते २ तीन सेब चार चार रुपये देकर मोल लिये और दोसशाह के समयान्तर में अपने घर आया और वह तीनों सेब अपनी पत्नी को दिये वह देख प्रसन्नहुई और उन को सूंघने लगी और अपनी शय्याके नीचे अपने समीप रखदिये और निर्बलताके कारण उसी भांति लेटी रही मैं अपनी दूकानपर की चौक के बजाजे मे थी जाय बैठा थोड़ी देरमें मैंने एकगुलाम हब्शी कि बड़े डीलका था क्या देखा कि वह दूकान के आगेसे एक सेब हाथ में लिये हुये उछालता जाता है मैंने उस सेब को पहिंचाना कि यह तो उन्ही सेवोंमे से है जिनको मैं चन्दरोज में बाँसरा से लायाथा नही तो इन दिनों में इस हब्शी ने कहांपाया मुझे भलीभांति विदित था कि बुगदाद नगर में कहीं सेबका नाम भी नहीं तो उस सेब को हब्शी के हाथ मे देख ऐसी डाह उपजी की अधीर होगया निदान उस हब्शी से बुलाकर पूंछा कि तूने इस सेबको कहां से पाया उसने मुस्कराय उत्तरदिया कि यह सौगात मेरी प्यारी की है आज मैं उसे देखनेको गया था उसके निकट तीन सेबथे मैंने उस से पूंछा कि यह सेब कहांसे आये उसने कहा मेरा भर्त्ता दोसशाह की यात्रा कर इन्हे मेरेवास्ते लाया है फिर मैंने और उस सुन्दरीने मिलके भोजन किया और बिदाहोते मैंने एक सेब वहांसे उठालिया इस वार्त्ताको हब्शी से सुन मेरी सुधि जाती रही तुरन्त अपनी दूकान बंदकर घर आया और अपनी स्त्रीके निकट जाय देखा केवल दोही सेब उसके निकट रक्खेहुये थे मैंने उससे पूंछा तीसरा सेब क्या हुआ उस स्त्रीने अपने मुखको फेर उस ओर को दृष्टिकी जहां वह तीनो सेब रक्खे थे दोही सेबको देख बेपरवाही से उत्तरदिया मैं नहीं जानती कि तीसरा सेब यहांसे क्याहुआ इस

सुगंधें लगाई नूरुद्दीन भी वस्त्रादि से अलंकृत होकर मंत्री के निकट जो उसका श्वशुर था गया उसने हर्ष से समीप बैठाय पूंछा कि तुमने सब हालतो मुझसे कहा कि मिश्रके मंत्री के पुत्रहो और आपभी बादशाह के मंत्री थे परन्तु एक बात तुमने अबतक नहीं प्रकटकी कि क्यों तुम निजदेश और कुटुम्बको छोड़कर यहां आये अब हमारा तुम्हारा एकवास्ता है और किसी भांति का परस्पर में अंतर नहीं नूरुद्दीन ने अपना वृत्तांत बिस्तार पूर्वक जैसा कि उन दोनों भाइयों में तकराहुई थी मंत्री से कहा मंत्री यह सुन बहुत हँसा और कहा केवल इतनेही बातके वास्ते तुम दोनों भाइयों में वादहुआ यह निपट विचारही था कहां तुम्हारा पुत्र और कहां तुम्हारे ज्येष्ठ भ्राताकी बेटी जिनका विवाह उन प्रतिज्ञाओं पर होता तुमने निजदेश को छोड़ा परन्तु तुमने केवल हास्य में कहा था इस विषय में तुम्हारे ज्येष्ठ भ्राताकी अधिकता जान पड़ती है इस विषय में तुम्हें जाना परदेश उचित न था परन्तु मेरे प्रारब्ध में था कि तुम ऐसा कुलीन और उच्चजाति का मनुष्य मेरा दामाद हो इसी कारण तुम्हारे मनमें यह उपजी और इस नगर में आये अब देर न करो अपनी दुलहिन के समीप जावो वह तुम्हारी राह देखती होगी कलमें तुमको बादशाहके समीप लेजाऊंगा मुझे विश्वासहै कि तुम्हारी भेंट होतेही वह तुमपर प्रसन्नहोगा जिससे हम दोनोंको हर्षहो नूरुद्दीन अपने श्वशुरसे बिदाहोकर अपनी दुलहिनकी शय्यापर गया अब शमसुद्दीन नूरुद्दीन के ज्येष्ठभ्राताका भी वर्णन किया जाताहै जो शिकारको गया था एकमास पर्यन्त वह बादशाह के साथ अहेर खेलतारहा जब वह आया और नूरुद्दीन के भवन में गया तो उसे उसके सेवकों से विदित हुआ कि

वह उसीदिन दोदिनकेवास्ते कहीं गयाहै शमसुद्दीनको बड़ाशोक हुआ और जानलिया कि मेरे कठोर वचनसे वह अवश्य अप्रसन्न होकर किसी ओर को निकलगया उसने चारों ओर उसके ढूंढनेके लिये मनुष्य दौड़ाये वह दमिश्क और हलब पर्यंत हो आये कहीं उसका पता न लगा क्योंकि वह बांसरा में था फिर दूरदूर के देशों में भी ढूंढहुई वहांपर भी न मिला निदान हार मान शमसुद्दीनने विवाह का विचार किया संयोग वश उसी दिन और उस मुहूर्त्त में कि जिसमें नूरुद्दीन का विवाह हुआ था उसने अपना विवाह एक प्रतिष्ठित मनुष्य की कन्याके साथ किया और अद्भुत यह कि नौ मास व्यतीत होने के पश्चात् शमसुद्दीन के घर में कन्या और नूरुद्दीन के घरमें पुत्र हुआ जिसका नाम उसने बदरुद्दीनहसन रक्खा बांसराका मंत्री नवासे के होने से अत्यंत हर्षित हुआ छठी के दिन बड़ी धूमधाम की और अपने सेवकों आदिको पारितोषिक दिया कुछ काल के पश्चात् इच्छाकी कि अपने दामाद नूरुद्दीन को बादशाह के सन्मुख लेजाय उसे अपना अधिकार दिलाये जब वह उसे पहले बादशाहके सन्मुख लेगयाथा बादशाहने उसे योग्य और बुद्धिमान् और गुणवान् पाके और बहुत से मनुष्यों से उसकी प्रशंसा सुन बहुत खुश हुआ था सो निज पुराने मंत्री के चाहनानुसार राजमंत्री का अधिकार नूरुद्दीन को दिया दूसरे दिन मंत्रीने अपने दामाद को देखा कि उसने निजसम्बन्धित न्याय के कार्यको भलीभांति किया अत्यंत हर्षित हुआ और नूरुद्दीनअली राजसभा में सदैव प्रवृत्त रहनेलगा और प्रत्येक मनुष्यको अपनी शीलता और मिलनसारी से ऐसा प्रसन्न रखता कि सब छोटे बड़े उसको आशीर्वाद देतेथे जब इसी

के वर्णनमें बीती सो अंगरेजीभाषाके उल्थकने उनको छोड़दिया इस वास्ते इस पुस्तकमें कि अंगरेजीभाषा से सलिलउर्दू में उल्था होकर भाषान्तर हुई है छोड़ दियागया निदान डोमनियों ने सात जोड़े सातप्रकारके शमसुद्दीन मन्त्रीकीपुत्रीको प्रत्येकरागपर पहिनाये जब उस देशकी रीत्यनुसार दुलहिन जोड़ेबदलचुकी तब और स्त्रियोंके सहित अपनेस्थान अर्थात् कुबड़े दूल्हेके निकटसे उठ और ग्लानिपूर्वक दृष्टिसे उसेदेख बदरुद्दीनहसन के निकट जावैठी बदरुद्दीनहसन उसपिशाचके उपदेशानुसार उनबांदियों और गानेवालियोंको अपनी थैलीसे निकाल मुट्ठी २ भरभर रुपयेदेतारहा वह प्रसन्नहोय एकदूसरीको झिड़क झिड़ककर चुननेलगीं और आशीर्व्वाद देती थीं और परस्पर यह सैनसे बतलातीथीं कि यह दूल्हा मन्त्रीकी पुत्रीके योग्यहै और यह कुबड़ा कुरूप मन्त्री कुँवरिके योग्य नहीं और महल के सेवकों में भी यही वार्त्ता होतीथी वह कुबड़ा कुछ तो उनकी बातें सुनता और कुछ नहीं क्योंकि हजारों नकल कर उसे रिझाय रक्खा था फिर जब यह रीति वस्त्र बदलनेकी होचुकी और गाना बजाना बन्द हुआ तब उन्होंने बदरुद्दीनहसन को सैनकी कि खड़ाहो उसके खड़ेहोने से सम्पूर्ण भवनके मनुष्य उस स्थान से चलेगये और दुलहिन अपने मकान में गई तब बांदियों ने रात्रिके वस्त्र दुलहिन को पहिराये उसस्थानपर केवल बदरुद्दीनहसन और कुबड़ा और बांदियां रहगईं कुबड़ेने क्रोधकी दृष्टिसे बदरुद्दीनकी ओर देखकर कहा तू क्यों यहां ठहराहै यहांसे चला नहीं जाता बदरुद्दीनहसन उसके क्रोधितवचनसुन घबराया और वहांसे चलेजानेकी इच्छाकी पिशाच और अप्सरा ने उससे कहा तू कहां जाता है ठहर कुबड़े को हम यहां

भांति उसे चारवर्ष व्यतीत हुये खुसरो नूरुद्दीन शिथिलता वृद्धता के कारण कालवश हुआ नूरुद्दीनअलीने रोनापीटना और शोक वहां की रीत्यनुसार भलीभांति किया जब बदरुद्दीनहसन सातवर्ष का हुआ नूरुद्दीनने उसके पढ़ाने और उपदेशार्थ बड़े बड़े गुणवानों को नियत किया जो बदरुद्दीन अति कुशल बुद्धिथा कुछ समय में उसने कलाम अल्लाह मुखाग्र करली और द्वादशवर्षकी अवस्था में संपूर्ण विद्या पढ़ली और वह ऐसा सुन्दर था कि उसे सब लोग देख प्रसन्नहोते और आशीर्वाद देते फिर जब राज दरबार तथा मंत्री कार्य में निपुण हुआ नूरुद्दीन उसे बादशाह के सन्मुख लेगया उसने ऐसी सुबुद्धी से प्रणाम किया कि बादशाह प्रसन्नहुआ और उसपर परम अनुग्रह की पिता उसकी निपुणता और गुणवानता से अत्यन्त प्रसन्नरहता और सदैव उससे उपदेश किया करता जब वह समय आया कि उसके कार्यसे कुछ लाभहो अकस्मात् नूरुद्दीनअली रोगी हुआ और धीरे२मरने के निकट पहुँचा अंतसमय अपने पुत्र बदरुद्दीन हसन को बुलवा कर उपदेश किया कि यह संसार असार त्यागने योग्य है मेरे मरने पर रुदन न करना और संतोष रखना जैसा कि तुम्हारी जाति में है और तुमने अपने गुरुसों भी पढ़ाहै और उन सब को भलीभांति जानते हो अब मैं थोड़ीसी बातें तुमको बताताहूं और कुछ उपदेश करताहूं विश्वासहै तुम मेरे उपदेशानुसार मेरे पीछे करोगे प्रथम यह कि मैं मिश्रका वासीहूं मेरा पिता वहांके बादशाह का राजमंत्री था मैं और मेरा भाई शमसुद्दीन मुहम्मद नामी जो अबतक जीता है हम दोनों मंत्री उसी बादशाह के थे कोई ऐसा कारण हुआ कि [illegible] ने भाई से अलग होकर

से निकाले देते हैं तू दुलहिन के निकट जा और उससे कह तेरा पति मैंहूं बादशाह ने हास्यसे कुबड़े को दूल्हा बना यहां भेजाथा उसके वास्ते कुछ भोजन अश्वशाला में भेजो और दुलहिन को अपने साथ मिलालो दुलहिन तुझे देखि बहुत प्रसन्न होगी तुम कुछ कुबड़ेका भय न करो उसको अभी दूर करते हैं निदान जब अप्सराने बदरुद्दीन को इस भांतिकी शिक्षासे दृढ़ किया तो वह उसी स्थानपर ठहरा और वह कुबड़ा मलिन वहांसे भागा क्योंकि पिशाच बिल्लीबन ऐसी तीक्ष्णदृष्टिसे देखने और घुरनेलगा जैसे सिंह अपने भक्ष्य को देख नाद करता है कुबड़ा उसे धमका कर दोनों हाथों से बड़ेवेग से मारनेलगा कि वह डरकर भागजावे परन्तु वह बिल्ली उसकी ओर घुरनेलगी और नेत्र अङ्गारों के समान लाल किये और प्रथमसे अधिक शब्द करनेलगी और इतनी फूली और बड़ीहुई कि गधे के समान होगई तब वह कुरूप देखकर डरा और भाग जानेकी इच्छाकी इतने में वह पिशाच बहुत बड़ा भैंसा बन डकारने लगा और बड़ा शब्द कर कहा हे कुबड़े कहां भाग जावेगा खड़ारह कुबड़ा भयसे पृथ्वीपर गिरपड़ा और अपना मुख वस्त्रमें छिपालिया कि उस विकराल भैंसेका स्वरूप दृष्टि न पड़े और अतिनम्र होकर गिड़गिड़ा के कहने लगा हे महिषराज! मुझे क्या आज्ञाहै भैंसे ने उत्तर दिया तुझे इतनी शक्तिथी कि मेरी स्त्री के साथ विवाह करनेको आया कुबड़ेने उत्तर दिया हे स्वामी! मेरा अपराध क्षमा कीजिये मुझे विदित न था कि यह सुन्दरी तुम्हारी प्यारी है महिष ने कहा तू यहांसे सूर्य्योदयपर्य्यन्त न जाइयो चुपका यहां पड़ारह दिनहोतेही इसस्थानसे चले जाइयो और फिरके इस ओर न देखियो नहीं तो अपने दोनों सींग

यहां आया और यहीं मन्त्री की पदवी पाई फिर उसने जेवी कलमदान खोल एक कागज़ को जिसको वह सदैव अपने समीप रखताथा निकालकर वदरुद्दीनहसन को दिया और कहा अवकाश पा इसको पढ़ना तुमको इसका वृत्तान्त भलीभांति विदित होगा सबबातोंके विशेष तुम मेरे विवाह और अपने उत्पन्नहोनेकी तिथि पाओगे तुम इसपत्र को रक्षापूर्व्वक रखना वदरुद्दीन हसन अपने पिताको मृत्यु के निकट देख अत्यन्त शोकवान् हुआ और उसपत्र को ले प्रण किया कि इसे कभी अपने पाससे अलग न करूंगा फिर नूरुद्दीनअली ऐसा वेसुध होगया जिससे विदितहुआ कि वह मरगया थोड़ी देरके पश्चात् फिर उसने सुध सम्हाली और अपने पुत्र वदरुद्दीन को यह उपदेश किया प्रथम यह कि तुम किसी से मित्रता न करना और न किसी से अपना भेद कहना द्वितीय किसी मनुष्य पर अन्याय न करना कि वह तुमसे वैर और डाहरक्खे तुम समझो यह संसार देने लेनेकी जगह है जैसा कि तुमको भी बदला भोगना पड़ेगा तृतीय यह कि तुम ऐसावचन न कहना जिससे लज्जा उठानी पड़े और वहुतवार्त्ता न करना कि वहुवाची सदैव लज्जा उठाताहै और गम्भीर वहुधा अनेकदुःखो से वचारहता है इन वातोंको सदा करना बुद्धिमानों का वचन है कि गम्भीरता प्रतिष्ठाकी बचानेवाली और प्राणकी रक्षा करनेवाली होती है जो मनुष्य थोड़ा बोलता है लज्जा कदापि नही उठाता और जो वहुत वकता है वह पीछे से कष्ट पाता है चतुर्थ यह कि मद्य न पीना बुद्धिकी नष्टता का कारणहै पञ्चम यह कि सर्वदा किफायत करना क्योंकि तुम वहुत खर्च करोगे तो तुरन्त निर्धन हो जावोगे मेरा प्रयोजन यह है कि न तो इतना खर्च करना कि

ते रेउदर में चुभोकर मारडालूंगा तदनन्तर महिष वह शरीर त्याग मनुष्यबनगया और उस कुबड़ेकी टांगेउठा शिर नीचेकर दीवारके साथ खड़ा करदिया और कहा जो तू भोरपर्य्यन्त हिला और इसी भांति खड़ा न रहा तो तुझे इसीदीवारके साथ रगड़ डालूंगा फिर वह पिशाच और अप्सरा दोनों चलेगये और वदरुद्दीन अति हर्षसे दुलहिन के मकान में गया उस समय एक वृद्धा उसे कहीं एकान्त मे लेआई और दूल्हे से कहा भैया इस दुलहिन के साथ संसारिव्यवहार वर्त्तना इतनाकह उसमकानका द्वार बन्दकर उसमें तालालगा चलीगई वह दुलहिन वदरुद्दीनको पाकर अगंतप्रसन्न हुई और पूंछा तुम मेरे पतिके साथियों में से हो वदरुद्दीनहसनने उत्तर दिया मैं कुबड़े का साथी नहीं किन्तु तेरा पतिहूं प्रथम बादशाहने चाहाथा कि अपना विवाह तुम्हारे साथ करे परन्तु तेरेपिताने उसे स्वीकार न किया बादशाहने क्रोधितहो प्रकट में हास्य से कुबड़े को नियत किया उसके साथ विवाहहो परन्तु वास्तव मे मुझे कि मैं तुम्हारा सजातीहूं विवाह के निमित्त भेजा है तुमने देखा कि सम्पूर्ण मनुष्य उससे हास्य करते थे अब मैंने उसे फिर अश्वशाला में भेज दियाहै तुम धैर्य्य रक्खो वह तुम्हें दिखाई न देगा मन्त्रीकुँवरि जो चिन्तामें थी इस वचन को सुन और अपने भर्त्ताको सुन्दरदेख अत्यन्त प्रसन्न और हर्षितहुई और कहनेलगी मैं अत्यन्त शोच विचारमें थी कि सम्पूर्ण आयु मेरी दुःख में उस कुबड़े के साथ कटेगी परन्तु परमेश्वरका धन्यवादहै कि उससे मुझे बचाकर तुम्हारे साथ विवाह किया यहकहवह बदरुद्दीनके साथ सोरही बदरुद्दीन भी उसके रूप अनूपको देख हर्षितहुआ और अपने वस्त्र और थैलीसहित जिसे असहाक यहूदी से पायाथा

निर्धन होजावो न इतना न्यून कि तुम्हें लज्जा प्राप्तहो सर्वदा स
रहना चाहिये क्योंकि जब तुम्हारे निकट द्रव्य रहेगा सबमित्र तु
को घेरे रहेंगे और जो खाली होगे तो तुम्हें कोई बातभी न पूंछे
न कोई तुम्हारे समीप आवेगा निदान श्वास निकले पर्य्यन्त
रुद्दीन अपने पुत्र बदरुद्दीन को उपदेश करतारहा जब वहमरग
बदरुद्दीन ने बड़ी धूमधाम से उसके शोककी रीतिकी इतनीक
कह रानी शहरजाद ने बादशाह शहरयार से कहा खलीफ़ाहार
रसीद यहांतक इस कहानी को सुन अतिप्रसन्न हुआ फिर जाप
मन्त्री कहने लगा कि नूरुद्दीन के मरने के पश्चात् सब लो
बदरुद्दीन को बांसराई कहनेलगे क्योंकि वह उसी नगरमें उत्प
हुआ था बदरुद्दीनहसन उस देशकी रीत्यनुसार एक मासपर्य्यन
अपने पिता के शोकमें ऐसा बैठा कि किसी से न मिलताथा इस
कारण राजसभा में न गया किन्तु द्वितीयमास भी उसी दशा
व्यतीत किया इस बेपरवाहीसे बादशाह अप्रसन्न हुआ और उसक
स्थानपर किसी अन्यमनुष्यको अपना मन्त्रीकर काम लियाकरत
एक दिन अपने नवीनमन्त्री को बुलाकर आज्ञादी कि प्रथममंत्र
का मन्दिर धन आदि छीनलो और बदरुद्दीनहसन को कैदक
मेरे सम्मुख तुरन्त लावो नवीनमन्त्री बादशाह की आज्ञानुसा
सेनासाथले चला एक बदरुद्दीनका सेवक मार्ग्ग में यह दशा देख
दौड़ा आया और बदरुद्दीनहसन के निकट घबरायाहुआ पहुँच
कर उसके चरणोंपर गिरपड़ा और उसके वस्त्रको चूम कहा स्वामी
शीघ्र यहांसे भाग जावो बदरुद्दीनहसनने उसके शिरको अपने
चरणों से उठाकर पूंछा कुशल तो है उसने उत्तर दिया अब कहने
सुनने का अवकाश नहीं बादशाहने क्रोधितहो तुमको पकड़ने

से निकाले देते हैं तू दुलहिन के निकट जा और उससे कह तेरा पति मैंहूं बादशाह ने हास्यसे कुबड़े को दूल्हा बना यहां भेजाथा उसके वास्ते कुछ भोजन अश्वशाला में भेजो और दुलहिन को अपने साथ मिलालो दुलहिन तुझे देख बहुत प्रसन्न होगी तुम कुछ कुबड़ेका भय न करो उसको अभी दूर करते हैं निदान जब अप्सराने बदरुद्दीन को इस भांतिकी शिक्षासे दृढ़ किया तो वह उसी स्थानपर ठहरा और वह कुबड़ा मलिन वहांसे भागा क्योंकि पिशाच बिल्लीबन ऐसी तीक्ष्णदृष्टिसे देखने और घुरनेलगा जैसे सिंह अपने भक्ष्य को देख नाद करता हैं कुबड़ा उसे धमका कर दोनों हाथों से बड़ेवेग से मारनेलगा कि वह डरकर भागजावे परन्तु वह बिल्ली उसकी ओर घूरनेलगी और नेत्र अङ्गारों के समान लाल किये और प्रथमसे अधिक शब्द करनेलगी और इतनी फूली और बड़ीहुई कि गधे के समान होगई तब वह कुरूप देखकर डरा और भाग जानेकी इच्छाकी इतनें में वह पिशाच बहुत बड़ा भैंसा बन डकारने लगा और बड़ा शब्द कर कहा हे कुबड़े कहां भाग जावेगा खड़ारह कुबड़ा भयसे पृथ्वीपर गिरपड़ा और अपना मुख वस्त्रमें छिपालिया कि उस विकराल भैंसेका स्वरूप दृष्टि न पड़े और अतिनम्र होय गिड़गिड़ा के कहने लगा हे महिषराज मुझे क्या आज्ञाहै भैंसे ने उत्तर दिया तुझे इतनी शक्तिथी कि मेरी स्त्री के साथ विवाह करनेको आया कुबड़ेने उत्तर दिया हे स्वामी मेरा अपराध क्षमा कीजिये मुझे बिदित न था कि यह सुन्दरी तुम्हारी प्यारी है महिष ने कहा तू यहांसे सूर्य्योदयपर्य्यन्त न जाइयो चुपका यहां पड़ारह दिनहोतेही इसस्थानसे चले जाइयो और फिरके इस ओर न देखियो नहीं तो अपने दोनों सींग

और सम्पूर्ण तुम्हारा द्रव्य हरनेको सेना भेजीहै बदरुद्दीनहसन उस अपने हितैषी सेवककी बात सुन घबरागया और कहने लगा इतना अवकाशहै कि कुछ धन वा रत्न अपने साथलूं उसने कहा इस समय किसी वस्तुका विचार न कीजिये केवल यहांसे बच भाग जाइये मन्त्री आपके घरके समीप पहुँचचुका क्षणमात्र मे यहां आया चाहताहै बदरुद्दीन इस बातको सुन यहां से उठा जूती पांवोंमें पहिनकर अपने वस्त्र से अपना मुख छिपाया कि कोई उसे न पहिचाने और परमेश्वरपर भरोसा रख एकओर को चला परन्तु इतनी चातुरता की कि भवन के दूसरे दरवाजे से होकर तुरन्त कबरिस्तान को चला जाते जाते, सूर्य्यास्त होजाने से अँधियारा होगयाथा वह अपने पिताकी कबर में कि बहुत बड़ीथी और उसे नूरुद्दीनही बनवागया था पहुँचा अकस्मात् वहां एक यहूदी व्यापारी से भेंट भई वह यहूदी बदरुद्दीन को पहिचान कर ठहरगया और बड़ी प्रतिष्ठा से उसे नम्रतापूर्व्वक प्रणाम किया और हाथ चूमा फिर आश्चर्य्य कर कहनेलगा कि रात्रिको अकेले कहां जातेहो वह कौनसा ऐसा कार्य्य है कि तुमने इतना श्रम किया बदरुद्दीन हसन ने उत्तर दिया मैंने अपने पिताको स्वप्न में देखा कि मेरी ओर अप्रसन्नतासे दृष्टि करताहै उसको मुझसे कुछ क्रोधहै यहां तक कि मैं जगकर उठ वहां से अकेला दौड़कर यहां आया उस यहूदी ने उसके वचनका विश्वास न कर कहा तुम्हारापिता बड़ाप्रतापवान् व शीलवान् और मेरा स्वामी था कईजहाज असबाब के लदेहुये स्थान स्थानपर गयेहैं और अभी कोई यहां नही पहुँचा अब तुम उस असबाब के स्वामीहो यदि जहाजका असबाब जो प्रथमही इस नगरमें पहुँचे मेरे हाथ बेचो तो मैं इसी समय आपको ६००० ) रु०

कर दमिश्क में पहुंचा इस वचनको सुन बहुधा मनुष्यों ने कहा यह मनुष्य दया करने योग्यहै कि ऐसा सुन्दर पुरुष सौदाई हो और ऐसी वहकी बातें करे उनमेंसे एक वृद्धने कहा हे पुत्र ! तुम क्या कहतेहो ऐसा हो नही सक्ता कि रात्रिको तुम कैरूमे हो भोर को दमिश्क में बदरुद्दीन ने कहा मैं सत्य कहताहूं कल भोरको मैं बांसरामें था इस वचन के सुनतेही सम्पूर्ण मनुष्य ठट्ठामार हँसने और बड़ा शब्द कहने लगे क्या तू विक्षिप्त वा निर्बुद्धिहै वा इसमें कुछ गुप्त भेदहै बड़ा पश्चात्ताप इसकी तरुणअवस्था पर है ऐसा उत्तम मनुष्य विक्षिप्त होजावे फिर एकने कहा यह बात क्योंकर होसक्ती है कि तुम कहतेहो एक मनुष्य उसी रात्रिको कैरूमें और उसके भोरको दमिश्क में जानपड़ता है अभीतक तुम सोते हो यह स्वप्नअवस्था की तुम्हारी बातें है बदरुद्दीनहसनने उत्तरदिया कि यह बात सत्यहै कल रात्रिको मेरा विवाह कैरूमें हुआ यह सुन मनुष्य अधिक हँसने लगे फिर उसी मनुष्य ने कहा तूने अवश्य स्वप्न देखा है अभीतक तेरा वही विचारहै बदरुद्दीन हसन ने कहा मैंने स्वप्न नहीं देखा कल रात्रिको मेरी दुलहिनको सात प्रकारके वस्त्र पहिनाये गये और उस स्थानपर एक कुरूप कुबड़ा भी था उन्होंने चाहा कि उसका विवाह उसी दुलहिन से करें मैं अत्यन्त विस्मित हूं कि मेरे वस्त्र पगड़ी और धनकी थैली कैरूमें मेरे साथ थी क्याहुई यद्यपि वह इन बातोंको ऐसा कहता था कि विश्वास हो परन्तु किसी को विश्वास नहीं आता था और हँसते थे निदान जब बदरुद्दीन अपना वृत्तांत कह चुका तब वहां से उठ नगरकी ओर गया उसके पीछे मनुष्य कहते जाते थे कि यह मनुष्य विक्षिप्तहै इस शब्दको सुन और बहुतसे मनुष्य चारो

देताहूं और एक तोड़ा उसके सम्मुखरखदिया वदरुद्दीनने उसदशा में कि केवल एक नाक और दो कानके सिवाय कुछ न रखताथा इतने रुपयों को परमेश्वरकी देनसे समझ हर्षपूर्व्वक इसको अङ्गीकारकिया फिर यहूदीने कहा कि आपने अपनामाल प्रथम जहाज का जो इस नगरमें पहुँचे ६०००) को बेचा वदरुद्दीनहसन बोला मैंने अपनी खुशी से तेरे हाथ बेचा यहूदी ने तोड़ा उसके हाथ में देकर कहा हे स्वामी ! यद्यपि मुझे आपके कहने पर विश्वासहै परन्तु लिखतम लिख दीजिये कि औरों के निकट सनद हो वदरुद्दीनहसन ने कहा बहुत अच्छा फिर उस यहूदी ने अपनी कमरसे मसि और लेखनी और कागज़ निकाल सामने रखदी वदरुद्दीनहसन ने उसमें लिखा वदरुद्दीनहसन बांसराई ने अपने प्रथम जहाजकी वस्तु को ६०००) रु० पर इसहाक यहूदी के हाथ बेचा और नीचे अपने दस्तखत कर यहूदी को दिया यहूदी वह ले चलागया और वदरुद्दीनहसन सीधा अपने पिताकी कबर पर गया और रोकर कहने लगा अभी मेरे प्रिय पिता के मरने का शोक मेरे हृदय से न गया था कि इस अन्यायी बादशाह ने मेरे घरबारको छीनलिया और मेरे पकड़ने की आज्ञादी अब मैं भागकर यहां आयाहूं कि मैं उसके हाथ से छूटूं इसीभांति देरतक रोता और बातें करतारहा निदान उसी दशामें वहां सोगया एक क्षण न हुआ था एक पिशाच कि वहांपर रहताथा और रात्रिको सैरके निमित्त वहां फिरा करता वदरुद्दीनहसन को वहां पड़ेदेख

चौकीपर उतार रखदिया इतनी दातव्य परभी वह थैली उसीभांति द्रव्यसे भरीरही यह केवल पिशाचकी मन्त्रविद्याथी फिर पगड़ी भी शिरसे उतार रात्रिका मुकुट पहिन लिया और एक तंग पायजामा और मिरजई पहनकर अपनी दुलहिनके साथ सोरहा जब कुछ रात्रि शेषरही तब वह पिशाच फिर उस अप्सरा से मिला पिशाच ने कहा भोरहोने के पहिले उस मनुष्य को सोतेहुये वहां से उठाकर किसी अन्यदेश में पहुंचा दे सो अप्सराने धीरेसे दूल्हे को दुलहिन के समीप से उठाय दमिश्कनगर की जामामसजिद पर ले जा लिटादिया और आप पिशाचसहित वहांसे चलीगई जबवहां के वासी भोरके तड़के की अजांसुन निमाज पढ़ने आये इस को रात्रिके वस्त्र पहिने देख अत्यन्त विस्मित हुये किसी ने कहा कि यह अपनी स्त्रीसे रूठके आया है इतना अवकाश न पाया कि कपड़े पहिनता दूसरे ने कहा कि यह पुरुष सम्पूर्णरात्रि अपने मित्रोंके साथ मदिरा पीतारहा अब मदमत्त हो यहां आपड़ा है और निद्रावश हो अचेत पड़ा है तीसरा और कुछ कहता परन्तु किसीको ठीक विदित न हुआ कि वह क्योंकर यहांआया अबकुछ मनुष्योंकी चिल्लाहट और छेंदाहवाचलनेसे जगा और मनुष्योंको अपने चारों ओरदेख आश्चर्यमेंहुआ और अपनेको एकमसजिदके निकट जिसे कभी न देखाथा पाया अत्यन्त विस्मितहो नेत्रखोल उनसेपूंछा कि सुभेवताओं में कौनहूं और तुम क्यों मेरे चारोंओर इकट्ठे होकर क्या बार्ता करतेहो एक मनुष्य ने उस समूह में से कहा हे मित्र! हमने तो अभी तुझे देखाहै और क्या तू नहीं जानता यह दमिश्क की मसजिद का दरवाजा है तब बदरुद्दीनहसन ने कहा वाह परमेश्वरकी माया कलमें क़ैरूमें सोयाथा भोरको क्यों-

ऐसा सुंदर नहीं देखा फिर जब उसे मन भरके देखचुका वहांसे उड़ कर वायुमे मिलकर एक अप्सरासे मिला और परस्पर प्रणाम किया फिर उस पिशाचने उस अप्सरा से कहा मेरे साथ पृथ्वीपर उतर मै तुझे एक सुंदर मनुष्यको कि उस कबरपर सोताहै दिखाऊं उसके देखने से तू प्रसन्नहोगी वह अप्सरा चलने को तत्पर हुई फिर वह दोनों क्षणमात्र में वहां आपहुंचे पिशाच ने उसे बदरुद्दीन हसन को दिखाकर कहा सत्यकह तूने कहीं ऐसा रूपवान् मनुष्य देखाहै अप्सरा ने ध्यानधर देख कहा वास्तव में यह मनुष्य महास्वरूपवान्है परंतु मै कैरूमे एकअद्भुत चरित्र देख आई हूं यदि तू सुनाचाहै तो वर्णनकरूं पिशाचने उत्तरदिया जो तू उसकहानी को सुनावैगी तो मुझे अत्यन्त हर्षहोगा अप्सराने उस वृत्तांत को इस भांति वर्णन किया कि मिसरके बादशाह का एक मंत्री है जिसका नाम शमसुद्दीनमुहम्मद है उसकी एक लड़की बीसवर्ष की अति सुंदरी है बादशाहने उसके रूप अनूप की प्रशंसा सुन मंत्री से कहा कि अपनी पुत्रीका विवाह मेरे साथकर मंत्रीने अंगीकार न किया और अत्यन्त शोचकर बादशाह को उत्तर दिया आपकी इच्छा मुझे स्वीकार नहीं क्योंकि आपकोभी विदित होगा कि मेरा एक भाई नूरुद्दीनअली नामहै प्रथम वहभी मेरे समान आपका मंत्रीथा बहुत दिनसे वह कहीं चलागया है अबतक उसका समाचार विदित नहीं परंतु पांचचार दिन व्यतीत होते हैं मैंने सुना कि वह बांसराका मंत्री होगया था अब वह पुत्र छोड़ मरगया और प्रथम से हम दोनो भाइयों में प्रण होचुका है कि हम दोनो की संतान में परस्पर विवाह होगा मुझे विश्वास है कि उसने अंत समय इस विषयमे अपने पुत्रको उपदेश कियाहोगा

ठहराया फिर वह हलवाई साक्षियों सहित न्यायाधीश के निकट लेगया बदरुद्दीनने भी उसके सम्मुख यही कहा कि मैं इसका गोद बैठाला हुआ पुत्रहूं फिर वह उसके घर में आनन्दपूर्व्वक रहने लगा और दमिश्क में हसन नामसे ख्यात होकर हलवाई कार्य्य सीखा अब उस दुलहिन अर्थात् मन्त्री कुवाँरिका भी वृत्तान्त सुना चाहिये भोरको जब शमसुद्दीन मुहम्मदकी पुत्री जगी तो उसने बदरुद्दीन को छपरखटमें न पाया जाना कि वह लघुशङ्का आदि को उठ बाहर गया शीघ्र फिर आवेगा वह दुलहिन उसके आनेकी बाट देखती थी इतने में मंत्री शमसुद्दीन मुहम्मद अत्यन्त चिन्ता और लज्जापूर्वक वहां आया और मुरझाकर अपनी पुत्री का नाम लेकर पुकारा दुलहिनने तुरन्त उठ किवाड़ खोला और रीतिपूर्वक अपने पिताके हाथको चूमा मंत्रीने उसे प्रसन्न पा आश्चर्य किया वह जानता था यह भी इस लज्जासे दुःख को प्राप्तहुई होगी मंत्री ने कहा अभागी तू मेरे सम्मुख अपनी प्रसन्नता प्रकट करती है दुलहिनने उत्तर दिया यहांपर वह कुरूप कुबड़ा नहीं और मैं उस के साथ विवाही नहीं गई वह यहांसे कभी का भागा है और मेरा विवाह किसी रूपवान् मनुष्यसे हुआ है और वही मेरा पति है शमसुद्दीन मंत्रीने कहा तू क्या कहरही है क्यों तेरे साथ वह कुबड़ा नहीं सोया दुलहिनने कहा नहीं वह मनुष्य है जिसकी भवें काली और बड़े २ नेत्र हैं मंत्री उसके वचनका विश्वास न कर क्रोधितहुआ कहा तूने दुष्टतासे यह विरुद्ध वचन कहे तेरा पति वही कुबड़ा है उसने कहा मैं कुबड़े को धिक्कार देतीहूं मैं उसके साथ नहीं सोई मेरा पति मलमूत्र त्यागने बाहरगयाहै अभी [illegible] होगा उसे तुम देखलेना कि वह कैसा है [illegible] नेलगा

अब अवश्यहै कि उसके अंतकाल के उपदेश को करें परमेश्वर के वास्ते आप मुझे इस वातमें क्षमाकीजिये इस नगरमें वहुत से मेरे समान अति प्रतिष्ठित सुंदर लड़कियां रखते हैं उनसे आप विवाह कीजिये वादशाह इसवातको सुन अत्यंत अप्रसन्न हुआ और क्रोधित होकर कहा मुझे वहुत तुच्छ समझा इस तेरी ढिठाई से देख तुझे कैसा दंड देताहूं और मैंने प्रतिज्ञा की है कि तेरी कन्या महा कुरूप सेवकको व्याहदूंगा यह कह मंत्रीको विदाकिया वह अत्यन्त शोचित होय अपने घरमें आया उसीदिन वादशाह ने अश्वपालकों में से एक गुलामको जो वहुतही वदसूरत और कुवड़ा और पेट उसका वहुत वड़ा और पांव टेढ़े मिरगीवाले रोगीके समान थे विवाह के निमित्त नियत किया और मंत्री को कहला भेजा कि अपनी पुत्री के विवाह की सामग्री तय्यारकर और काजीको साक्षियो सहित विवाह करने को वुला मंत्री ने अति ग्लानि से वादशाह की आज्ञापालन की रात्रिको मिसरनगर के गुलाम इकट्ठेहुये और मशालें हाथोंमे ले स्नानागारके किवाड़ पर उस कुवड़ेके आने की वाट देखते रहे कि उसे स्नानागार में लेजाय नहलाधुला दूलह वनाकर मंत्रीके घर व्याहने को लेजावें इतना उस अप्सराने कहा अब वह उसे दूलह वनारहे हैं मैंने जाकर देखा कि उस लड़की को भी नहलाधुला उस कुवड़े के वास्ते दुलहिन वनायीहै परन्तु पश्चात्ताप है कि वहमंत्री की कन्या ऐसी रूपवान् ऐसे अयोग्य भयानकरूप मनुष्य के साथ विवाही जावे जब वह अप्सरा इस वृत्तांतको कहचुकी पिशाचने [illegible] क्या ऋच्छीवातहै कि मंत्री की लड़की ऐसी सुंदरी [illegible] किशोरके साथ विवाही जावे अप्सरा

और द्वारों पर खड़े होकर उसको देखते और हँसते थे और कोई २ चिल्लाने वालों के साथ होकर शब्द करते और कहते थे कि यह सौदाई है परन्तु उसकी विक्षिप्तता का वृत्तांत किसीको विदित न था यहांतक कि वह बिचारा घबराकर एक हलवाईकी दूकानपरगया और दूकानके भीतर जाकर अपना पीछा उनसे छुड़ाया विदित हो कि यह हलवाई प्रथम पश्चिम कथाड़ियों का प्रधान था जो परदेशियोंको लूटा करते अब वह निंद्यकर्म को छोड़ दमिश्कमें वास करता था यद्यपि उसकी मिलनसारी और शीलसे उसनगरके वासी उससे प्रसन्न थे परन्तु अब भी बहुत से मनुष्य उससे डरते इसलिये उसके भयसे सब भागगये तब उसने बदरुद्दीन हसन से पूछा तू कौनहै और यहां क्योंकर आया उसने अपना सम्पूर्ण वृत्तान्त जन्म से विवाह पर्यंत विस्तारपूर्वक वर्णन किया और कहा इसभोर को मैंने अपने को इस नगरकी मसजिदके द्वारे पृथ्वीपर पड़ापाया यह अद्भुत चरित्र कुछ भी विदित नहीं कि क्योंकर मैं इस थोड़े समय में उन नगरों को लांघता हुआ यहां पहुँचा उस हलवाई ने उसका वृत्तांत सुन कहा तेरी कहानी अद्भुतहै इस वृत्तान्त को किसी से न कहियो मेरे संतान नहीं है मैं तुझे अपना पुत्र बनाया चाहता हूं जो तू भी प्रसन्नहोवे और इस विषयमें मनुष्यों के सन्मुख प्रतिज्ञा करे फिर तू हर्षपूर्वक इस नगरमें फिरियो मेरा पुत्र जान तुझे कोई न टोकेगा यद्यपि हलवाई की गोदमें बैठना उसको अनुचित और जाति हीनता का कारण था परन्तु उस आपत्ति की दशामें उसने इसे उत्तमजान स्वीकार किया फिर हलवाई ने उसे उत्तम २ वस्त्र पहिनाये और बहुतसे मनुष्यों को इकट्ठा किया और बदरुद्दीनहसन ने अपने को उनके सामने भी उसका पुत्र

कि बादशाहके अन्याय से बचाय और कुबड़े को धोखा दे उसी जगह इस मनुष्य को बिठाऊं और बादशाहके व्यर्थ क्रोधका बदलालूं कि उस दुलहिन और उसके पिताको लज्जाप्राप्त न हो और उस कुबड़े के बिवाह से उसकी जाति पांतिमें अप्रतिष्ठा न हो पिशाच ने अप्सरा से कहा यदि तू भी इस कार्य मे मेरी सहायता करे तो होसक्ताहै मैं इसके जागने के पहिले इसे यहां से उठाय कैरूमें लेजाताहूं तब पिशाच और अप्सरा दोनों इस कार्य में उद्यत हुये सो पिशाच बदरुद्दीनहसन को धीरे से उठा उसी स्नानागार के समीप जहां वह कुबड़ा गुलामों के साथ स्नानको आया था लेगया जब बदरुद्दीनहसन जगा अपने को एक समूह मे पा भयमान हो इच्छाकी चिल्लावे परन्तु पिशाचने कंधेपर उसकेहाथरख समझाया कि तू न बोलियो चुपकाहोरह और मशालको हाथ में ले इस समूह के साथ होले और मंत्री भवन में जाय जहां सब विवाह करने जाते हैं तू भी बेधड़क चलाचल और उस कुबड़े के दाहिनी ओर जिसका वृत्तांत तुझे अभी विदित होगा होकर निर्भय सभा मे जा और मुट्ठी २ रुपये अपनी थैली से निकाल गाने बजाने वालोंको जो दूल्हे के साथ जावेंगे दीजियो और सभा में पहुंचकर उन बांदियोंको जो दुलहिन के चारों ओर होंगी बहुत द्रव्य दीजियो चैतन्यरह अपनी थैलीमें कुछ न रखियो और जो मे कहताजाऊं वही कीजियो और किसी से भयभीत न हूजियो बदरुद्दीन उस पिशाच से यह बातें सुन और भलेप्रकार स्मरण रख स्नानागार के दरवाजे पर गया और पहिले उसने गुलामों के समान अपने हाथ मे मशाललेली और उस समूह में ऐसा मिला कि कैरूके बासियों में जानपड़नेलगा और उन सबके साथ कु-

उसमें से एकवस्तु वस्त्रमें लपेटी हुई पाई उसने उसे खोला तो उसमें एक पत्र जो नूरुद्दीन मंत्री ने अंत समय बदरुद्दीनहसन को लिखदिया था पाया बदरुद्दीन अपने पिता की निशानी को अपनी पगड़ी में रखताथा मंत्री ने वह पत्र देखतेही अपने भ्राताका पहिचान और एक द्रव्यसे भरीहुई थैली पाई और उस थैली के बीचमें इसहाकयहूदी के हाथ का लिखाहुआ पत्र दृष्टिपड़ा उसमें यह लिखाथा कि मैंने ६०००) रु० पर बदरुद्दीन के हाथ जहाज मोल लिया मंत्री बदरुद्दीन। इस विषय को पढ मूर्च्छित होगया और पत्र उसके हाथ से गिरपड़ा जब सुधि सम्हाली लड़की से कहा तुम्हारी प्रसन्नता बहुत ठीक है पति तुम्हारा चचेरा भाई है फिर उसने अपने भ्राता के पत्रकोउठा कईबेर चूमा और रोया उसका लेख यहथा कि मैं अमुक तिथिको कैरूसे बांसरा में आया अमुक तिथिको बिवाहहुआ और अमुक मुहूर्त्त में मेरा पुत्र बदरुद्दीन उत्पन्नहुआ शमशुद्दीन ने जब उन तिथियोंका मिलानकिया तो अपने और अपने भ्राताकी तिथि मुहूर्त्त बिवाह आदिक की एकही पाई और जिस मुहूर्त्त पर बदरुद्दीन उत्पन्नहुआ उस पर मंत्री के घर कन्याहुई इससे वह अत्यन्त आश्चर्यमें हुआ कि क्योंकर यह संयोग ठीक मिलगया इन गुप्तबातों के जानने से सब शोच और दुःख भूलकर प्रसन्नहुआ और वह पत्र और पगड़ी बादशाह के सम्मुख लेगया वह भी देख अत्यन्त हर्षित और अचंभे में हुआ और आज्ञाकी कि यह वृत्तांत हमारी इतिहास की पुस्तकों में लिखाजावे और शमशुद्दीन एक सप्ताहपर्यंत अपने भतीजे के आनेकी राह देखतारहा जब वह [illegible] समयांतर आया तब उसने सम्पूर्ण कैरू नगर में ...

बड़े के पीछे स्नानागार से नहाकर बाहर निकला और बादशाह के घोड़ेपर सवारहोके चला जब गाने बजाने वालोंके निकट पहुँचा तो एक मुट्ठी २ भर रुपये उनको देनेलगा जिससे वह सब प्रसन्नहुये और उसके रूप अनूपको देख अत्यन्त आश्चर्यमें हुये निदान इसीभांति देतालेता मंत्री शमसुद्दीन अपने चचाके द्वारपर पहुंचा तब चोबदारोंने सबको भीतरजाने न दिया तथा बदरुद्दीन को भी वर्जा परन्तु गानेबजाने वालोंने जिन्हें कोई न रोकसकता था धनके लोभसे बदरुद्दीनहसन की ओर सैनकर कहा इस मनुष्यको क्यों रोकते हो यह गुलाम नहीं किंतु अन्यदेश का वासीहै इस नगरमें बरात देखने आयाहै यह कह उनसबोंने बदरुद्दीनहसन का हाथ पकड़कर अपनी ओर खींचलिया और अपने साथ महलमें लेगये और मशाल उसके हाथसे ले और सभा में लेजाय दूल्हेके दाहिनी ओर जो तख्तपर दुलहिनके बराबर बैठाथा बैठाया यद्यपि वहदुलहिन अति सुन्दरी अप्सराके तुल्यथी परन्तु शोकके कारणमुरझाईहुई दिखाईदेतीथी उस समय मिसरकी स्त्रियां और बांदियां मोमी मशालें हाथोंमें लियेहुये और उस कुबड़ेका कुरूप देखएकमत होय कहनेलगी कि हम इसदुलहिनको इसमनुष्य अर्थात बदरुद्दीनहसनको देंगे इसकुरूप कुबड़ेको नहीं और बादशाहके इस विचार की जिसने चाहाथा कि रूपवान् स्त्रीकेसाथ कुरूपमनुष्यबिवाहाजावे उसका कुछ भय न किया [illegible] में ऐसाशब्द किया कि गाना बजाना बंद होगया क्षणमें [illegible] ॥ बजानेवालियां

कहीं न पाया परन्तु एक ओर देखा वह कुवड़ा दीवार के साथ लगा उलटा खड़ाहै पांव ऊपर शिर नीचे जैसा वह पिशाच उसे खड़ा करगया था उसके भयसे अटल खड़ा था मंत्रीने उसे इस दशामें देख पूंछा तुझे इसभांति किसने खड़ा किया कुवड़ेने मंत्री का शब्द पहिचान उत्तर दिया आपने मुझसे अच्छी हँसीकी कि महिषकी स्त्रीके साथ मेरा विवाह ठहराया वह सुन्दरी तो एक कुरूप पिशाचकी प्यारी हैं मन्त्री समझा कि यह बड़बड़ा रहाहै उसकी बातोंको सुनी अनसुनी कर कहा सीधा होकर खड़ा रह उस कुवड़े ने उत्तर दिया सूर्य उदय पर्यंत मैं हिल भी नही सक्ता क्योंकि मै रात्रि को बड़े दुःख में पड़ा प्रथम तो एक श्यामवर्ण बिल्ली मेरे सम्मुख आई और क्षणमात्र में और एक बड़ा महिष बनगई और जो कुछ उसने मुझसे कहा मैं नही भूला तुम मुझे इसी दशामें छोड़ अपना कार्य करो मन्त्रीने उस कुवड़ेको पकड़ सीधा करदिया सीधा होतेही वह कुवड़ा ऐसा भागा कि तनक भी न ठहरा और न पीछे फिरके देखा दौड़ताहुआ बादशाह के सम्मुख गया और अपने सम्पूर्ण वृत्तान्तको प्रकट किया बादशाह इस कहानी को सुन बहुतहँसा और मन्त्री अपनी पुत्रीके निकट आय कहने लगा क्या तू यह बातें सत्य कहती है कुँवरिने कहा इन सबके विशेष अपनी सत्यता की एक और साक्षी देतीहूं वह यह है इस कुरसीपर मेरे पतिकेवस्त्र रक्खेहैं उनको तुम भलीभांति देखो उनमेंसेही कोई ऐसी वस्तु प्रकट होगी जिससे तुम्हारे हृदय का सन्देह मिटजावे फिर उसने बदरुद्दीनहसन की पगड़ी उठाय मन्त्री को दी मन्त्री ने जब उसको चारोंओर घुमाकर देखा तो विदितहुआ कि यह बुस्सरल के वासियों के मन्त्रीकी पगड़ी है

एक तुममेसे यह कह आज हम यहखेल खेलते हैं कि प्रत्येक वि-
द्यार्थी अपने माता पिता का नाम वतलावे जो न वतावे तो हम
उसे जानेगे कि वह वर्णसंकर है हमारे साथ खेलने योग्य नहीं
निदान जव वह सव विद्यार्थी खेलने को इकट्ठे हुये उन्हों ने अ-
पने गुरुके उपदेशानुसार वही खेलखेलना आरम्भ किया और अ-
जव के चारो ओर होय एकने कहा आवो हमसव अपनी अपनी
पारी पारी से पिताका नाम वताते जावें और जो न वतासके उ-
ससे हम न खेलाकरेंगे उन सन वालकोने कहा वहुत उत्तम हम
सव इस खेलमे प्रसन्न हैं फिर एक एक ने प्रत्येक विद्यार्थी से नाम
पूंछना आरम्भ किया और तुरन्त उत्तर पाया सवोने ठीक ठीक
अपने मातापिताका नाम वताया जव यही प्रश्न अजव से किया उस
ने कहा मेरा नाम अजव है और मेरी माताका नाम हसना और
पिताका नाम शमशुद्दीनहसन जो वादशाहका मंत्री है उसके
वचन को सुन सव वालक वोलउठे अजव तू क्या कहता है यह
तेरे पिताका नाम नहीं किंतु तेरे नानाका नाम है अजवने उन्हें
कुवाच्यदे कहा क्या शमशुद्दीनहसन मेरा पिता नहीं उन सवो,ने
ठट्ठामार कहा वह तेरा पिता नहीं नाना है जो तुझे अपने पिता
का नाम विदित नही और तू नही वतासका तुझे उचित है आज से
तू हमारे साथ न खेलाकर यह कह वह सव वहांसे उठखड़े
हुये और उसे दुर्वाच्य कहने और हँसने लगे अजव अत्यन्त ल-
ज्जितहो रोनेलगा गुरु जो वहां समीपही यह सव वार्ता सुनता
था तुरन्त अजव के निकट चलाआया और कहा अजव क्या यह
सत्यहे शमशुद्दीन मुहम्मद तो तेरापिता नहीं तेरा मातामह अ-
र्थात् तेरी माता का पिता है और तेरे पिताका नाम

अजब ने बदरुद्दीन को भी अपने साथ बैठाया उन्होंने परस्परभलीभांति मलाई भोजनकी और भोजनके उपरांत अजबने प्रीतियुक्त वार्ताकर ताकीदकर कहा अपनी प्रीति कदापि प्रकट न करना और हमारे पीछे जानेकी इच्छा न करना बदरुद्दीन ने कहा मैं आपके कहने के विपरीत न करूंगा बदरुद्दीन ने मलाई न खाई क्योंकि अपने अतिथियों का सत्कार करतारहा जब अजब भोजनकरचुका बदरुद्दीन उसके हाथ धुलाकर एक अति उज्ज्वल वस्त्र हाथपोछने के लिये लेआया फिर उसने चीनी के पात्र में शरबत बनाया और कंदके ओलेडाल अजब को दिया और कहा यह गुलाबका शरबत अत्यन्त मिष्ठ स्वादिष्ठ है केवल इस नगर में ऐसा मेरी दूकानपर बनता है अजब उसे पानकर अत्यन्तहर्षित हुआ फिर बदरुद्दीन ने उसके रक्षकको भी दिया वह उसे एकही बेर पीगया फिर अजब और उसका सेवक बदरुद्दीन की कृतज्ञता कर अपने डेरेकी ओर चले और समसुद्दीन के डेरे मे पहुंचे अजब और उसका रक्षक अपनी दादी के डेरे में गये दादी उसे अपने कंठसे लगा रोई और कहा परमेश्वर मुझे वह दिन दिखाये कि मैं तुम्हारे पिताको देखूं और उसे भी अपने हृदय से लगाऊं फिर उसकी दादी रात्रिके भोजन के हेतु मेजपर बैठी और अजब को भी अपने साथ बैठाया और उसने इधर उधरकी बातें पूंछी और अजब नगरके सैर तमाशे आदिका वृत्तांत जो अपने रक्षकसहित देख आयाथा उससे कहने लगा फिर उसकी दादी ने उस से खानेको कहा अजबने न खाया और कहा इससमय मुझे कुछ इच्छानही फिर उसने एकटुकड़ा मलाईका उसे और उसके रक्षक को दिया यद्यपि यह मलाई आपही जमाईथी परन्तु वह पेटभरखा

पाया इससे अत्यन्त शोचितहुआ और विचारने लगा कि य
कहांगया और उसे क्या हुआ जो नहीं मिलता फिर उसने विवा
के मकान को सब विवाह की वस्तुसहित बंदकिया और बदरु
द्दीन के वस्त्र और पगड़ी को गठरियों में रक्षापूर्वक बांध एकमकान
में रक्खा और कुफुल लगाया और कई दिवस के पश्चात मंत्री
की पुत्रीने अपने को गर्भयुक्त पाया और नवमासके पश्चात् पुत्र
उत्पन्न हुआ उस सुन्दर पुत्र के पालन पोषणार्थ बहुत से मनुष्य
नियत किये और नाना ने उसका नाम अजबरक्खा जब अजब
सात वर्षकाहुआ मंत्री ने उस लड़के का पढ़ाना घरमें उचित न
जान उसे पाठशाला में जिसका गुरु अत्यन्त गुणवान् और बु
द्धिमान् था सौंपा और दो अनुचरसेवाके निमित्त उद्यत रहते ब-
हुधा अजब पद लिखकर अपने सहपाठियों से खेलाकरता जो वि-
द्यार्थी अजब से पदवी में न्यूनथे सो वह सब अपने गुरुकी आ-
ज्ञानुसार उसकी अत्यन्त प्रतिष्ठा और सत्कार करते इसकारण अ-
जब को अत्यन्त गर्व हुआ और बालकों को दुर्वाच्य कहाकरता
बहुधा मारता इससे वह सब उसकी संगतिसे दीन होगये और
इसबातको अपने गुरूसे कहा गुरूने उन्हें समझाया कुछ तुम इ-
सके दुर्वाच्यका बिलग न मानो क्षमा कियाकरो मैं उसे समझा-
ऊंगा और अजबको एकांत में लेजाय बहुत वर्जा परन्तु उसने
अधिक उनको दुःखदेना आरंभ किया तब गुरूने विद्यार्थियों से
कहा अजब मेरे समझाने से नहीं समझता दिन प्रतिदिन ढीठ
होताजाताहै तुमको अब मैं एकबात सिखाताहूं जिससे वह तुम्हें
फिर दुःख न पहुंचावेगा और शाला आना छोड़देगा वह यह है
कल जब तुम और वह खेलने को इकट्ठेहो तो तुम सब उसे घेरना

आयेथे सेवक और अजब ने उसकी ओर दृष्टिभी न की परन्तु दादी के कहने से उसे अपने सम्मुख रखलिया उसकी दादी ने उसके न खानेसे अत्यन्त आश्चर्य किया और कहा इस उत्तम मलाई को जो मैने अपने हाथसे बनाई है क्यों नहीं खाते इसभांति की मलाई केवल मैं और मेरापुत्र बदरुद्दीन जो तुम्हारा पिता है और मैंनेही उसे बनाना सिखाया है संसार भरमें कोई नहीं बना सक्ता अजब ने कहा यदि मेरा अपराध क्षमाहो तो विनय करूं इसनगर में एक हलवाई है मैंने उसकी दूकानपर बैठकर मलाई खाई है उससे तुम्हारी मलाई उत्तम न होगी यह वचन सुन उसकी दादी उस रक्षकसे अत्यन्त अप्रसन्न हुई और क्योंरे शावान तू मेरे बच्चेकी कैसी रक्षा करताहै उसने हलवाई की दुकान पर बैठ भिक्षुकों की भांति भोजन किया शावानने उत्तर दिया हम केवल उसकी दूकानपर सुस्ताने को बैठेथे हमने कुछ खाया पीया नहीं अजब ने उसको विपरीत कहा हम उसकी दूकान गयेथे मलाई भी खाईथी यह सुन वह अधिक शावानपर क्रोधित हुई और उसी कोपमें समसुद्दीन मुहम्मद के डेरे में जाकर उस ने इस वृत्तांत को कहा समसुद्दीन मुहम्मद अपनी भावज के डेरे में आया और शावानपर अति क्रोधित हुआ और कहा क्या यह सत्यहै शावानने इनकार किया परन्तु अजब ने अपने नानासे कहा हम दोनों ने उसकी दूकानपर बहुतसी मलाई खाई इससे हमें इस समय भोजन करनेकी इच्छा अपनी दादी के साथ न हुई इसके विशेष उसहलवाई ने हमें शरबत भी पिलायाथा समसुद्दीनमुहम्मदने शावान से कहा क्योंरे तू मुझसे असत्य कहताहै उसकी दूकान पर नहीं गये न वहां बैठ कुछ खाया शावानने फिर

एक तुममेसे यह कह आज हम यहखेल खेलते हैं कि प्रत्येक वि-
द्यार्थी अपने माता पिता का नाम बतलावे जो न बतावे तो हम
उसे जानेगे कि वह वर्णसंकर है हमारे साथ खेलने योग्य नहीं
निदान जब वह सब विद्यार्थी खेलने को इकट्ठे हुये उन्हों ने अ-
पने गुरुके उपदेशानुसार वही खेलखेलना आरम्भ किया और अ-
जब के चारो ओर होय एकने कहा आवो हमसब अपनी अपनी
पारी पारी से पिताका नाम बताते जावे और जो न बतासके उ-
ससे हम न खेलाकरेंगे उन सब बालकोने कहा बहुत उत्तम हम
सब इस खेलमे प्रसन्न हैं फिर एक एक ने प्रत्येक विद्यार्थी से नाम
पूंछना आरम्भ किया और तुरन्त उत्तर पाया सबोने ठीक ठीक
अपने मातापिताका नाम बताया जब यही प्रश्न अजब से किया उस
ने कहा मेरा नाम अजब है और मेरी माताका नाम हसना और
पिताका नाम शमशुद्दीनहसन जो बादशाहका मंत्री है उसके
वचन को सुन सब बालक बोलउठे अजब तू क्या कहता है यह
तेरे पिताका नाम नहीं किंतु तेरे नानाका नाम है अजबने उन्हें
कुवाच्यदे कहा क्या शमशुद्दीनहसन मेरा पिता नही उन सबो,ने
ठट्ठामार कहा वह तेरा पिता नही नाना है जो तुझे अपने पिता
का नाम विदित नही और तू नही बतासका तुझे उचित है आज से
तू हमारे साथ न खेलाकर यह कह वह सब वहांसे उठखड़े
हुये और उसे दुर्वाच्य कहने और हँसने लगे अजब अत्यन्त ल-
ज्जितहो रोनेलगा गुरु जो वहां समीपही यह सब वार्ता सुनता
था तुरन्त अजब के निकट चलाआया और कहा अजब क्या यह
सत्यहै शमशुद्दीन मुहम्मद तो तेरापिता नहीं तेरा मातामह अ-
र्थात् तेरी माता का पिता है और तेरे पिताका नाम हमें भी नि-

भी मन्त्री के भयसे इन्कार किया और झूठी सौगन्दखाई कि हमने उसकी दूकान पर कुछ नही खाया समसुद्दीन मुहम्मद ने कोपित हो भलीभांति दण्ड दिया यहांतक कि बेचारा शावान मानगया और कहा उस हलवाई की मलाई अजवकी दादीसे अधिक स्वादिष्ठथी अजवकी दादी ने अप्रसन्नहो कहा तू असत्य कहता है कभी उसकी मलाई मेरी से उत्तम न होगी फिर उसने शावान से कहा मेरे वास्ते तू वही मलाई ला सो वह बदरुद्दीनकी दूकान पर गया उसे कुछ द्रव्य दे कहा मुझे मलाई दे मेरी स्वामिनी ने मँगवाई है बदरुद्दीन ने उसे एकपात्रमे मलाई दे कहा यह मलाई बहुत उत्तम बनीहै इसको केवल मैं और मेरी माता बनासक्ते हैं शावान ने उसे लाकर अजबकी दादीको दी वह खातेही मूर्च्छित होगई समसुद्दीनमुहम्मद इसदशा को देख अत्यन्त दुःखित हुआ और उसके मुंहपर गुलाबनीर छिड़क। जब वह चैतन्यहुई कहने लगी यह मलाई अवश्य मेरे पुत्र बदरुद्दीनकी बनाईहुई है समसुद्दीनको जब भलीभांति विदित हुआ इसका बनानेवाला बदरुद्दीनहसनहै अत्यन्त हर्षित और प्रसन्नहुआ परन्तु प्रकट मे अपनी भावज से कहा क्या और कोई संसार मे तुम्हारे पुत्र के सिवाय नही बनासक्ता उसकी भावज ने कहा निःसन्देह इस मलाई को सिवाय बदरुद्दीन के और किसीने नहीं बनाया मन्त्री ने कहा जराठहर मैं उसे बुलवाताहूं तुम और तुम्हारी बहू जिन्होंने उसेदेखा है पहिंचान लेना यदि वहीहै तो हम उसे तुरन्त अपने साथ लेकर कैरू में चलें यह कह समसुद्दीनमुहम्मद वहां से अपने डेरेमे आया और पचास सिपाहियो को आज्ञादी तुम एक एक लाठी अपने हाथ में लो और शावान के साथ यहां के वासी हलवाईकी दूकान

पाया इससे अत्यन्त शोचितहुआ और विचारने लगा कि यह कहांगया और उसे क्या हुआ जो नहीं मिलता फिर उसने विवाह के मकान को सब विवाह की वरातसहित बंदकिया और वदरुद्दीन के वस्त्र और पगड़ी को गठरियों में रक्षापूर्वक बांध एकमकान में रक्खा और कुफुल लगाया और कई दिवस के पश्चात् मंत्री की पुत्रीने अपने को गर्भयुक्त पाया और नवमासके पश्चात् पुत्र उत्पन्न हुआ उस सुन्दर पुत्र के पालन पोषणार्थ बहुत से मनुष्य नियत किये और नाना ने उसका नाम अजबरक्खा जब अजब सात वर्षकाहुआ मंत्री ने उस लड़के का पढाना घरमें उचित न जान उसे पाठशाला में जिसका गुरू अत्यन्त गुणवान् और बुद्धिमान् था सौंपा और दो अनुचरसेनाके निमित्त उद्यत रहते बहुधा अजब पढ़ लिखकर अपने सहपाठियों से खेलाकरता जो विद्यार्थी अजब से पदवी में न्यूनथे सो वह सब अपने गुरुकी आज्ञानुसार उसकी अत्यन्त प्रतिष्ठा और सत्कार करते इसकारण अजब को अत्यन्त गर्व हुआ और बालकों को दुर्वाच्य कहाकरता बहुधा मारता इससे वह सब उसकी संगतिसे दीन होगये और इसबातको अपने गुरूसे कहा गुरूने उन्हें समझाया कुछ तुम इसके दुर्वाच्यका बिलग न मानो क्षमा कियाकरो मैं उसे समझाऊंगा और अजबको एकांत में लेजाय बहुत वर्जा परन्तु उसने अधिक उनको दुःखदेना आरंभ किया तब गुरूने विद्यार्थियों से कहा अजब मेरे समझाने से नहीं समझता दिन प्रतिदिन ढीठ होताजाताहै तुमको अब मैं एकबात सिखाताहूं जिससे वह तुम्हें फिर दुःख न पहुंचावेगा और शाला आना छोड़देगा वह यह है कल जब तुम और वह खेलने को इकट्ठेहो तो तुम सब उसे घेरना

पर जावो और जब वहांपहुँचो तो जो बरतु उसकी दूकानपर पावो उसे तोड़डालो जो वह तुमसे उसका कारण पूंछै तो कुछ न कहना किन्तु उससे पूंछना तूनेही वह मलाई बनाई है जो शावान लेगयाहै और तुरन्त उसे बांध मेरे निकट लेआना परन्तु उसे न मारना औरन किसी भांतिका दुःख देना तुरन्त जावो देर नकरो सो पचास सिपाही मन्त्री की आज्ञानुसारशावाने के साथ बदरुद्दीनकी दूकानपर गये और सब बरतन जो उसकी दूकानपर रक्खे थे तोड़ फोड़ चूर्णकर दिये और मिठाई आदि फेंक फांकदी बदरुद्दीन इस दशाको देख अत्यन्त दुःखित हुआ और नम्रतापूर्व्वक उनसे पूंछा भाइयो मैंने तुम्हारा कौनसा अपराध किया जिससे दण्ड देतेहो उन्होंने कहा वह मलाई जो तुमने शावान के हाथ बेचीथी तुम्ही ने बनाई है वा नही बदरुद्दीन ने कहा हां मैंने उसे अपने हाथ बनाईथी और मैं प्रतिज्ञाकरताहूं इस नगर में सिवाय मेरे और कोई वैसी नही बनासक्ता इस वचन के सुनतेही उन्होंने चारो ओरसे उसे घेरलिया और उसकी पगड़ीसे उसके हाथ पांव बांधलिये बाजारके मनुष्य यह दशा देख इकट्ठेहुये और चाहा कि समसुद्दीन मुहम्मद के सेवको से बदरुद्दीन को छीनलें परन्तु अशक्त थे निदान मन्त्री के डेरे में लेगये समसुद्दीन उस समय दमिश्कके बादशाहके सम्मुख ले गये समसुद्दीन उस समय दमिश्क के बादशाहके सम्मुख गयाथा कि उसे विदित करे कि जिसकी ढूंढमे मैं निकलाथा उसे मैंने पाया परन्तु थानेदारो को आज्ञाहो कि मेरे काममे कोई बाधक न हो किन्तु यथोचित मेरी सहायता करे जब समसुद्दीन अपने डेरे मे आया सिपाहियो ने बदरुद्दीन को मन्त्री के सम्मुख ला खड़ाकिया बदरुद्दीन ने रोके मन्त्री से पूंछा स्वामी

क तुममेसे यह कह आज हम यहखेल खेलते हैं कि प्रत्येक वि-
द्यार्थी अपने माता पिता का नाम वतलावे जो न वतावे तो हम
उसे जानेगे कि वह वर्णसंकर है हमारे साथ खेलने योग्य नही
निदान जब वह सब विद्यार्थी खेलने को इकट्ठे हुये उन्हों ने अ-
पने गुरुके उपदेशानुसार वही खेलखेलना आरम्भ किया और अ-
जब के चारो ओर होय एकने कहा आवो हमसब अपनी अपनी
पारी पारी से पिताका नाम बताते जावे और जो न वतासके उ-
ससे हम न खेलाकरेगे उन सब बालकोंने कहा बहुत उत्तम हम
सब इस खेलमें प्रसन्न हैं फिर एक एक ने प्रत्येक विद्यार्थी से नाम
पूंछना आरम्भ किया और तुरन्त उत्तर पाया सबोंने ठीक ठीक
अपने मातापिताका नाम बताया जब यही प्रश्न अजब से किया उस
ने कहा मेरा नाम अजब है और मेरी माताका नाम हसना और
पिताका नाम शमशुद्दीनहसन जो बादशाहका मंत्री है उसके
वचन को सुन सब बालक बोलउठे अजब तू क्या कहता है यह
तेरे पिताका नाम नही किंतु तेरे नानाका नाम है अजबने उन्हें
कुवाच्यदे कहा क्या शमशुद्दीनहसन मेरा पिता नही उन सबों ने
ठट्ठामार कहा वह तेरा पिता नही नाना है जो तुझे अपने पिता
का नाम विदित नही और तू नही वतासका तुझे उचित है आज से
तू हमारे साथ न खेलाकर यह कह वह सब वहांसे उठखड़े
हुये और उसे दुर्वाच्य कहने और हँसने लगे अजब अत्यन्त ल-
ज्जितहो रोनेलगा गुरु जो वहां समीपही यह सब बातें सुनता
था तुरन्त अजब के निकट चलाआया और कहा अजब क्या यह
सत्यहै शमशुद्दीन मुहम्मद तो तेरापिता नहीं तेरा मातामह अ-
र्थात् तेरी माता का पिता है और तेरे पिताका नाम हमें भी नि-

मैंने आपका कौनसा अपराध किया जिससे मेरी आपने दूकान लुटवाई और मुझे अप्रतिष्ठा और दुर्गतिसे पकड़ बुलाया मन्त्रीने उत्तर दिया तू वही है जिसने अपने हाथ से मिठाई बनाकर मेरे सेवकके हाथ वेची बदरुद्दीनहसन ने कहा निःसन्देह मैं वहीहूं समसुद्दीनमुहम्मद ने कहा यही तेरा अपराधहै इस वास्ते मैंने तुझे पकड़वाय बुलवाया अभी तुझे कुछ दण्ड नहीं मिला इससे अधिक तुझे दण्ड दूंगा किन्तु तेरे प्राणलूंगा तूने ऐसी बुरी मलाई मेरेवास्ते भेजी बदरुद्दीन ने कहा जो कोई बुरी मलाई जमावे वह अपराधी होताहै मन्त्री ने कहा निस्सन्देह सो इधर यही वार्त्ता होरही थी उसकी माता और स्त्री अपने डेरोंमें से उसे देख पहिंचान मूर्च्छित होगई जब सुधिहुई उन्हों ने दौड़कर बदरुद्दीन से लिपटना चाहा परन्तु प्रथम से समसुद्दीन ने उनसे यह प्रण कियाथा जबतक मैं न कहूं तुम उसके निकट न जाना न उसको अपना दर्शन देना निदान वह स्त्रियां सन्तोष रख चुप हो रही मन्त्री उसीदिन तैयारीकर भोरको वहांसे मिसरकी ओरको चला बदरुद्दीन को सन्दूक में बन्द कर ऊंटपर लाद अपने साथ ले चला सन्ध्याको उसे निकाल कर बैठाता और फिर उसे बन्द कर रखता इसीभांति मन्त्री नगरके निकट पहुंच एक स्थानपर उतरा और उसे अपने सम्मुख निकलवा कर बैठाया और उसके सम्मुख एक बढ़ई को आज्ञादी एक लकड़ी शूली की तुरन्त बना बदरुद्दीन ने मन्त्री से पूंछा यह किसके निमित्त शूली बनती है मन्त्रीने उत्तर दिया कल रात्रिको नगरमें प्रवेश करूंगा और तुझे इस काठपर बैठाय सम्पूर्ण नगरमें फिराऊंगा और तेरे आगे एक मनुष्य यह डौंड़ी पीटता जावेगा कि यह उस मनुष्यका दण्डहै जो

दित नही इतना जानताहूं बादशाह ने चाहाथा तेरी माताका वि: वाह एक कुबड़े अश्वपालसे करें परन्तु किसी पिशाचने उसे नि- कालदिया और आपतेरी माता के साथ भोग किया अब तू वि- द्यार्थियों को दुःख न दियाकर अजब इसवचन को सुन तुरन्त रोता हुआ अपनी माता के समीप गया और मासे कहा परमेश्वर के वास्ते मुझे बता मेरा पिता कौन है उसकी माताने उत्तर दिया हे मेरे प्रियपुत्र ! तेरा पिता शमशुद्दीन है जो तुझे नित्य प्यार क- रता है अजब ने कहा तू मुझसे असत्यकहती है वह मेरा पिता नहीं किंतु तेरा पिताहै मेरे पिताका नाम बता में किसका पुत्रहूं उसकी माता प्रथम संगकी राति और अपने पतिके खोजाने को स्मरण कर रुदनकरनेलगी यह दोनों मा बेटे रोरहेथे इतनेमें मंत्री शमशुद्दीन आया और उनसें रोनेका कारण पूंछा अजबकी माता ने विद्यार्थियोसे लज्जितहोने का हाल विस्तारपूर्वक कहा मंत्री भी उसके साथ रोनेलगा और अत्यन्त शोचयुक्त हो अपने मनमें कहा बड़ापश्चात्ताप है कि मेरी लज्जाका हाल संपूर्ण नगर में ख्यात है और सब छोटेबड़े जानते हैं इसी भांति रोता हुआ बादशाह के सम्मुख गया और उसके चरणों पर गिर विनय कर कहा कि थोड़े दिनों की मुझे छुट्टी मिले तो मैं अपने भतीजे ब- दरुद्दीनहसनको मुख्य मुख्य नगरों और विशेष बसरा में जाय ढूंढूं क्योंकि इस सेवक को इसकुवाच्य सुनने से धीर्य नहीं है कि नगरके बासी कहते हैं कि मेरी पुत्री ने पिशाच से पुत्र उत्पन्न किया बादशाह भी बहुत पछताया और उसकी इच्छा स्वीकार की और स्थान स्थानपर राहदारी के पत्र अपने भृत्यों और बाद- शाहोंके नाम इस विषयमे लिखवाकर उसके साथकिये कि जिस

मलाई में काली मिर्च नहीं डाली वदरुद्दीन यह बचन सुन रोने लगा और कहा मैं कल इस दुर्दशा से मलाई में कालीमिर्च न डालने के कारण मारा जाऊंगा इतना कह मलका शहरजाद ने शहरयार से कहा खलीफ़ाहारूंरशीद यद्यपि गम्भीरथा मन्त्रीजा-फरसे यह वृत्तान्त सुन ठट्ठा मार हँसा वदरुद्दीनहसनने कहा हे परमेश्वर! कहीं ऐसाभी होताहै और किसीने सुनाहै कोई मनुष्य इतने अपराधके कारण लूटलिया जावे और पकड़कर शूली दिया जावे इतना अन्याय केवल इतनेही अपराधपर कि मलाईमें काली मिरच क्यों न डाली मुसल्मानोके न्यायके विरुद्धहै इसीभांतिकी बातें कर रुदन करता और कहता ऐसी मलाई बनाने पर धिक्कारहै इससे मैं संसारमें उत्पन्न न होता इसी समय परमेश्वर ऐसा करे कि मैं मर जाऊं कि ऐसी अप्रतिष्ठाके मरने से छूटूं यह विचार कर वदरुद्दीन रोताथा इतने में लकड़ी मन्त्री के सम्मुख लाईगई और उसके शिरपर लोहेकी सलाख लगाईगई जिसे देख वदरुद्दीनहसन बहुत घबराया और कहने लगा न तो मैंने किसीकी चोरीकी न किसीको मारा और न कुछ अपने धर्म्म में विपरीतताकी केवल इतनीही बात के वास्ते कि मैंने मलाई में कालीमिरच न डाली मुझे शूली देंगे फिर जब सन्ध्याहुई मन्त्री समसुद्दीनने आज्ञाकी कि इसे उसी सन्दूकमें बन्दकरो और उसकी ओर देख कहा तू आज रात्रिको इसी में रहेगा कल मैं तुझे नगरमे लेजाय वध करूंगा सो उसे सन्दूक में बन्द किया और उसी ऊंट पर चढ़ाया और मन्त्री अपने वाहनपर चढ़ा और आज्ञादी कि इस ऊंटको मेरे आगे लेचलो और वह बड़ी धूमसे कैरुमें पहुँचा और अपने घरमें प्रवेश कर आज्ञादी इस संदूक को उतारो परन्तु खोलना नहीं जब सब

नगरमे वा देशमें बदरुद्दीन नामक मेरे मंत्रीका भतीजाहो उचितहै कि उससे इसकी भेंट करादे और उसकी यथावस्थित सहायताकरे जो मेरी यह आज्ञा पालनकरेगा मैं उससे अति प्रसन्नहूंगा शमशुद्दीन मुहम्मद अपने स्वामी की इस दयालुतापर कृतज्ञहुआ और फिर उसके चरणों को चूम विदाहुआ और अपनी पुत्री और नवासे को साथले वहांसे निकला और बीस दिवस के अन्तर मे दमिश्क में पहुंचा और नदीके तटपर जो उस नगर के नीचे बहतीथी डेरे खड़े किये और अपने सेवकों को आज्ञादी कि इस नगरमें जावो और जो कुछ चाहो बेचो और मोललो बहुतसे मनुष्य जो मिसरसे वस्तु लायेथे उन्होंने बेचा और वहां की उत्तम उत्तम वस्तु मोलली और मंत्री बदरुद्दीन को ढूंढनेलगा एक दिवस अजब भी अपने कई सेवकों के साथ दमिश्क नगर मे गया उस नगरके मनुष्य उस स्वरूपको देख अत्यन्त प्रसन्नहुये और उसके चारो ओर इकट्ठे हुये अकस्मात फिरते २ बदरुद्दीन की दुकानपर गये और उस दुकान पर उन्होंने विश्राम किया क्योंकि मनुष्यों के एकत्र होनेसे घबरागये थे और वह हलवाई जिसने कि बदरुद्दीन को गोद बैठायाथा मरगयाथा और अपना धन बदरुद्दीन को देगया और बदरुद्दीन की हलवाइयों मे बड़ी प्रतिष्ठा थी क्योंकि वह मिठाई बनाने में बहुत प्रवीणथा बदरुद्दीन ने अपनी दुकान पर भीड़ देखी और उस समूह में उसकी दृष्टि अजब पर पड़ी देखतेही प्रीति उत्पन्नहुई और बेबशहो उसे देखनेलगा परन्तु प्रीति का कारण न जानताथा यद्यपि नगरके वासी भी उसे प्रीतिकी दृष्टिसे देखते परन्तु बदरुद्दीनको अपने रुधिरसे उत्पन्नहोने के कारण अधिक मोह उपजा यहां तक कि बदरुद्दीन अपनी दु-

असबाब उतारागया मन्त्री ने अपनी पुत्रीको एकान्त में लेजाय कहा परमेश्वर का धन्यवादहै तुम्हारा पति मिला आज तुम उसी भांति अपना शयनस्थान अलंकृत करो जैसा कि विवाह को सजाहुआथा और प्रत्येक वस्तुको उसी मकानमें उसीभांति रक्खो जिस प्रकार उस रात्रिको रक्खीगई थी जो कुछ तुम्हें भूला होगा मैं तुम्हें स्मरण कराढूंगा निदान उस मन्त्री की पुत्री ने अपनी पुत्रीकी आज्ञा पालनकी और प्रत्येक वस्तुको उसी स्थान पर रक्खा उसी भांति सिंहासन बिछायागया और मोमकी बत्तियां जलाईगई जब वह मकान पूर्व्वकी भांति अलंकृत हुआ शमशुद्दीन मुहम्मद ने आप वहां जाय बदरुद्दीन के वस्त्र जिसे वह विवाहकी रात्रिको पहिने था उसी द्रव्यकी थैलीसहित रक्खे जैसा कि बदरुद्दीन रखकर अपनी स्त्रीके साथ सोगयाथा तदनन्तर मन्त्री ने अपनी पुत्रीसे कहा तू रात्रिके चीर पहिर और उसी दिनके समान शय्यापर रह जब बदरुद्दीनहसन इस मकान से आवै तुझे जगावै तू उसके आनेका आश्चर्य न करना किन्तु उसे अपने समीप सुलाना और भोरको जो कुछ परस्पर वार्त्ताहो अपनी सास और मुझसे कहना इतने में भोर हुआ मलकाशहरजाद इस कहानीको यहींतक छोड़ चुप होरही फिर जब रात्रिहुई बादशाह को इसकहानीकी लालसा से रात्रिभर निद्रा न आई और नियमित समय पिछलेपहर आप मलका को जगाया और कहा उस चरित्र की समाप्ति में क्या हुआ मलका इस भांति वर्णन करने लगी कि मन्त्री शमशुद्दीन ने आज्ञादी कि केवल इस मकान में दो वा तीन बांदियांरहैं जब रातहुई और अनुमान पहररात्रिके व्यतीतहुई मन्त्री ने बदरुद्दीनहसन को सन्दूकसहित उस मकान के समीप भिजः

समझाबुझाकर फेरा वहउसी दशामें नगरको लौट आया और अपने को धिक्कार देनेलगा कि क्यों अपनी दुकान छोड़ ऐसों के पीछे गयाथा यदि मुझसे शंका न होती तो कदापि मुझे इस निर्दयतासे न मारता निदान वह अपने घरमें आया और घावपर पट्टी बांधी फिर दुकानपर गया उसका चचा अर्थात् मंत्री शमशुद्दीन तीन दिवस ठहर और, और नगरों में अर्थात् हलब, मार्दीन, मवस्सल, सरवर आदिमें गया और प्रत्येक नगरमें अपने भतीजे को ढूंढ़ताहुआ बांसरा में पहुंचा और वहांके बादशाह से भेंटकी बादशाह नें उसपर बहुत कृपाकर आगमनका कारण पूंछा शमशुद्दीन मुहम्मद ने विनयकी मै नूरुद्दीन अपने भाई के पुत्र वदरुद्दीन को ढूंढ़ने आयाहूं यदि कुछ आपको उसका वृत्तान्त विदितहो तो मुझे बतलाइये बादशाहने कहा बहुत दिनहुये नूरुद्दीन कालवशहुआ और उसका पुत्र वदरुद्दीन अपने पिता के मरने के दोमास पश्चात् यहांसे कहीं चलागया उसका कुछ भी वृत्तांत मुझे मालूम नहीं बहुत ढूंटने पर भी उसका मुझे कुछ पता नहीं मिला परंतु उसकी माता हमारे मंत्री की स्त्री अबतक जीती है शमशुद्दीन मुहम्मदने अपनी भावजसे भेंट करने और उसे अपने साथ मिसरमें लेजाने की आज्ञाली और दूसरे दिन तक उसका वासस्थान पूंछकर अपनी पुत्री और नवासे सहित गया वह एक बहुत अच्छे घरमे रहती थी शमशुद्दीन मुहम्मदने प्रथम उसके घरके द्वारपर जाकर नूरुद्दीन का नाम जो एकपाट पर सुनहले वर्णों में लिखाथा चूंबा फिर उसने उन मनुष्यों से जो उसघरमें रहते थे अपनी भावजको पूंछा कि वह कहां है उन्हों ने कहा कि वह बहुधा अपने पति की कबरपर रहती है और अपने

वाया और सन्दूक से निकाल मिरजई आदिक वस्त्र पहिनाये और मकान के भीतर छोड़ बाहरसे बन्द करने को आज्ञादी बदरुद्दीन हसन दुःख के कारण ऐसा अचेत सोगया कि मन्त्रीके सेवकों ने उसे सन्दूक से निकाल नंगा किया और उसे मकान में लेगये तदनन्तर जब वह मकान में पहुंचकर जगा उसने अपने को एकान्त उस कोठेमें पाया और चारोंओर विवाह की सामग्री देख अपने विवाह की रात्रि स्मरण करके उसे पहिचाना कि यह वही मकान उसी स्त्रीकाहै जिसमें मैंने बादशाहके कुरूप अश्वपालक को देखाथा अत्यन्त आश्चर्य में हुआ और उसके भीतर अपने वस्त्र देखे कि उसी भांति रक्खे हैं इससे वह अधिक विस्मित हुआ और कहनेलगा हे परमेश्वर! यह क्या बातहै क्या मैं स्वप्न अवस्था मे देखताहूं वा जाग्रत् में इतने में उसकी स्त्रीने मसहरीसे शिर निकाल मुख बदरुद्दीनहसन की ओर कर बड़े प्यार से कहा हे मेरे प्रियप्रीतम! तुम किवाड़पर खड़े क्या करतेहो शय्यापर आय आनन्द करो जब जगकर तुम्हे शय्यापर न पाया अत्यन्त आश्चर्य में हुई और चिरकाल पर्य्यन्त जागती और तुम्हारे आगमकी बाट देखतीरही बदरुद्दीन उस वचन को सुन अत्यन्त हर्षित हुआ वह शोक और भय जो उसे मन्त्री से प्राप्तहुआ था भूल गया और उसके मुखका वर्ण बदल गया और उस स्त्री को वैसाही रूपवान् मनहरण पाया जैसाकि विवाह की रात्रिको देखा था फिर मकान के भीतर गया और मनमें शोचनेलगा क्योंकर दशवर्ष की अवधि एक रात्रि में बीती तदनन्तर उस स्थानपर गया जहां उसके वसन और द्रव्यकी थैली रक्खीथी उसे वहीं और उसीभांति रक्खाहुआ पाया कि कुछ भी अन्तर नही था बड़े शब्द

पुत्रके चित्रको देखकर जो बहुत दिनसे गुप्त होगया है प्रतिदिन रोती और नानाप्रकार के कष्ट सहती है निदान समसुद्दीन मुहम्मदने घरके भीतर प्रवेश कर सम्पूर्ण वृत्तांत विवाहादिका अपनी भावज से कहा और अपनी पुत्री और नवासे को दिखाया वह स्त्री कि बदरुद्दीन के मिलनेसे निराशथी इस वृत्तांत और अपने बहूबेटे के देखने से हर्षित हुई उस समय उसे विश्वास हुआ कि मेरापुत्र जीताहै फिर उठ अपनी बहू और अजब को कण्ठसे लगाया और प्यारकिया और अजब के रूप और मुखको अपने पुत्रके समान देख अत्यन्त प्रसन्नहुई फिर उसे अपने हृदयसे लगा बदरुद्दीनहसनको स्मरणकर रुदन करनेलगी समसुद्दीन मुहम्मद ने कहा हे सुन्दरी ! यह रोनेका समय नहीं किन्तु हर्षका है अब तुम इसशोक को अपने मनसे परित्यागकर मेरे साथ मिसरको चलो मैंने बादशाह से तुम्हे अपने साथ लेजाने की आज्ञालेली है और मुझे परमेश्वर से परिपूर्ण आशाहै कि बदरुद्दीनहसन तुम्हारा पुत्र अवश्य हमको मिलेगा और मेरी पुत्री के विवाहका अद्भुत चरित्र इसकी पुस्तकों मे लिखने के योग्य है उसकी भावज इसवृत्तांत को विस्तारपूर्वक सुनके प्रसन्नहुई और तुरन्त यात्राकी तय्यारी की चलते समय समसुद्दीन मुहम्मद फिर वहां के बादशाह के पाससे बिदाहोने गया बांसराके बादशाह ने मिसर के नरेशकी प्रसन्नता के लिये दिव्य सौगातें और उत्तम २ वस्त्र और पारितोषकादि दे उसे बिदाकिया समसुद्दीन मुहम्मद फिर अपने कुटुम्बसहित दमिश्ककी ओर चला और नगरमे पहुंच कर नगर के बाहर डेराकिया और बादशाह से भेटकरने को वहां की बहुत अच्छी २ वस्तु लेनेको तीन दिनतक ठहरा ॥

से कहनेलगा हेपरमेश्वर! यह क्या बातहै जिसे नतो मैं कुछ समझ सक्ता न विचार सक्ताहूं उस सुंदरीने दूसरी बेर कहा हे पति! शय्या पर आके शयनकरो खड़े क्या शोचते हो इस वचनको सुन शय्याके समीप खड़ाहुआ और कहा हे सुंदरी! सच कहो मुझे तुम से बिछुड़े कितना समयांतर हुआ होगा उसने कहा मुझे तुम्हारे इस प्रश्नसे अत्यन्त आश्चर्य हुआ अभी तो तुम सोतेहुये शय्यापर से उठे बदरुद्दीन हसनने कहा तुम क्या कहती हो हां यह सत्य है एक रात्रि मैं तुम्हारे साथ सोया परन्तु इसे दशवर्ष का समयांतर हुआ और तबसे मैं दमिश्कमे था कुछ नही जानाजाता यह वही रात्रिहै जिसमें मेरा विवाह तुम्हारे साथ हुआ वा नहीं जो वहीरात है तो दशवर्ष पर्य्यन्त मैं क्यों तुमसे बिछुड़ारहा अब तुम मुझे बताओ मैं कौनसी बातको सच जानूं दशवर्षके वियोगको स्वप्न समझूं व इस बातको उसकी पत्नीने उत्तर दिया क्या तुम विक्षिप्त होगये हो कि तुम यह कहतेहो कि मैं दमिश्कमे था बदरुद्दीन इस वचनको सुन हँसा और कहा यह बड़ी हँसी की बातहै क्योंकि दमिश्कके द्वार पर यही बसन पहिने पडाथा और वहांके वासी मुझे देख हँसते और ठट्ठामारते यहां तक कि वहांसे मै भागा और एक हलवाई की दूकान में जाछिपा उसने मुझे गोद बैठाया और अपना जाति कार्य सिखाया और अंत समय अपना धन सौंपा सो मैं उसी दूकानपर बैठ दशवर्ष पर्यंत कालक्षेप करता रहा एक मंत्री कहींसे उस नगरमे आया उसका पुत्र अत्यन्त स्वरूपवान् और सुकुमारथा जिसके देखने से मुझे प्रीति उत्पन्नहुई एक दिन वह अपने सेवक सहित मेरी दूकान पर आया और मलाईले वहीं बैठ खाई जब वह अपने पित.के डेरे मे गया तब उस मंत्रीने बालके

और उत्तम २ वस्तु आदिके देखनेमें जो व्यापारी वहांके लाते थे प्रवृत्तहुआ अजब ने अपने नानाको उक्तकार्य मे लगादेख अपने रक्षक सेवकों से कहा मुझे नगरमे लेचलो कि मैं भलीभांति देखूं और उस हलवाई को जिसे पत्थरसे माराथा उसका हाल मालूम करूं क्योंकि उसवेर मुझे इतनासावकाश न मिलाथा कि अच्छे प्रकार देखता वह सेवक स्वीकारकर, उसकी माताकी आज्ञालेने उपरांत नगरकी ओर गया और फिरदोसीनाम नगरके दरवाजे से होकर चौक मे जहां बहुत उत्तम वस्तु विकती थी लाया और धीरेधीरे देखते भालते मध्याह्नसमय में बदरुद्दीनहसन की दूकानपर पहुंचा और बदरुद्दीनहसन को अपने कार्य में प्रवृत्तदेख प्रणाम किया और कहा तुम मुझे पहिचाने हो और कुछ तुमको स्मरण है प्रथम भी तुमने मुझे देखाथा बदरुद्दीनहसनको अजब के इस वचन सुनने और उस की ओर देखतेही अति प्रीति उमँगी और पहले कीसी उसकी दशाहुई कुछ कहने सुनने बिना विह्वलहो खड़ारहगया थोड़ीदेर के पश्चात् नम्रता और विनयपूर्वक कहा हेस्वामी! अपने सेवकसहित एकक्षण मेरी दूकानपरठहरो और थोड़ीसी मलाईखाओ पश्चात्ताप है कि मैंने आपको नहीं जाना नहीं तो मैं आपको अवश्य ठहराता अजब ने कहा यदि तुम पहली वेरकी भांति हमारा पीछा न करो तो हम तुम्हारी दूकानपर बैठते हैं और हम कलभी तुम्हारी दूकानपर आवेंगे किंतु जबतक मेरा नाना यहां ठहराहै हम प्रतिदिवस एकवेर तुम्हारे यहां आया करेंगे बदरुद्दीनने कहा जैसा आपकहते हैं वैसाही करूंगा तुम्हारी आज्ञाका कदापि उल्लंघन न करूंगा फिर जब अजब अपने सेवकों सहित बैठगया बदरुद्दीन ने मलाई के प्याले उनके सम्मुख रक्खे

रक्षकसे थोड़ीसी मलाई मेरी दूकान से मँगवाई फिर मुझे पकड़वामँगाया और कालीमिरचके न डालने से मेरी दूकान लुटवाई और मुझे संदूकमें बंदकिया और दमिश्कसे ऊंटपर रखचढ़ अपने घरमें लाया तदनंतर मुझसे कहा तू फांसी दिया जावेगा यह वचन सुन शोक युक्त होय मैं संदूकमें बेसुध होगया जब जगा अपने को तुम्हारे निकट पाया यह सुन उसकी स्त्री ने कहा जान पड़ता है तुमने कोई बड़ा अपराध कियाहोगा जिस से तुमपर यह आपत्ति पड़ी और यह कठिनदंड विचारागया बदरुद्दीन ने कहा सुंदरी मैंने कोई ऐसा अपराध नही किया यह दंड केवल इतनेही के लिये मेरेवास्ते विचारा गयाथा कि मैंने काली मिरच विन क्यों मलाई जमाई और वेंची वह सुन्दरी इस बात को सुन बहुत हँसी और कहने लगी नही तुमने कोई और बड़ा अपराध किया होगा बदरुद्दीन ने कहा और तो कोई भी नही केवल इसी से मेरी दूकान की सब वस्तु नष्टकी और मुश्केंबांध मुझे संदूकमें बंद किया जिसमें मैं दिनरात रहता था कल मुझे बाहर निकाल मेरे सन्मुख बढ़ई को आज्ञादी कि शूलीकी लकड़ी बना और उस पर लोहेकी शलाख लगाकर रखिदे परन्तु परमेश्वरका धन्यवाद है वह सब बातें स्वप्नथी बादशाह शहरयार इस कहानीको सुन बहुत हँसा और यहवृत्तांत अत्यन्त अद्भुत है और मुझे विश्वास हैकि शमशुद्दीन मुहम्मद और उसकी भावज कमरको बदरुद्दीन की यह वार्त्ता सुन के अत्यन्त हर्षित होगे दूसरेदिन मलका शहरजादने रात्रि के अंतमें बादशाह शहरयार से कहा स्वामी उस रात्रि को बदरुद्दीन इसी भ्रममें रहा कि मैं स्वप्नमें अपनी स्त्री के समीप हूं वा जाग्रत अवस्थामें कभी शय्या से उठ मकान के चारो ओर घूमता

और सब वस्तुको पहिचान कहता यह मकान वहीहै जिससे मेरा विवाह हुआथा और यह वह स्त्रीहै जिससे वादशाह ने उस कुरूप कुबड़े के साथ विवाह विचाराथा, अब मैं उसके साथ सोताहूं वह इसी विचार मे था और होतेही मंत्री शमशुद्दीन ने आकर ताली बजाई और भीतर जाय प्रणाम किया बदरुद्दीन हसनने मन्त्रीको पहिचान कहा आपहीने मेरे वास्ते शूली बनानेकी आज्ञादी जिसके भयसे मैं अबतक कांपताहूं और केवल इतनेही अपराध के लिये कि मैंने मलाई में काली मिरच नही डाली यह दंडमेरे निमित्त नियत किया मंत्रीने मुसकराय उत्तर दिया मैंनेही तेरा विवाह अपनी पुत्री के साथ जिसका विवाह वादशाहने एक कुबड़ेके साथ विचाराथा किया तू मेरा भतीजा है तदनन्तर उस पत्रको जो नूरुद्दीन के हाथ से लिखाथा उसको दिखाया कि केवल तेरे ढूंढ़ने को मैं कैरूसे बासरा और दमिश्कको गया मन्त्री ने बदरुद्दीन को हृदयसे लगाय प्यार किया और कहा यह सब बातें जो मैंने तुमसेकी हैं क्षमाकरो इन बातोंसे मेरा यह प्रयोजनथा कि तुमको इस उपाय से कुशल पूर्वक अपने घरमें लाकर तुम्हारे परिवार से मिलाऊं जो यह उपाय न करता तो संभवथा इस हर्षमें तुम्हारेशरीरमें किसी भांतिका दुःख पहुंचे व आनन्द मृत्युहोजावे इसी से तुम्हें इस भयमें रक्खा तुम अपने वस्त्र लो कि मैं तुम्हारी माताको जो तुमसे बिछुड़नेके कारण दुःखित और अधीर्य होरही है भेटकराऊं और तुम्हारे पुत्रको जिसे तुमने दमिश्कमें अपनी दूकानपर बड़ी प्रीतिसे मलाई खिलाईथी लाऊं और जो बदरुद्दीन और उसकी माता से भेट करनेमें हर्ष हुआथा सो लिखनेमें नहीं आसक्ता निदान उसकी माता उसके कंठलग बहुतरोई जो कुछ आपत्ति और

एक हिन्दी कारीगर कल का घोड़ा बनाकर भेटकरने को लाया तो मैं परीक्षा करने को उसपर चढ़ा सोहीं वह मुझे ले उड़ा तो बहुतही घूमता रहा फिर कल मिलने से दैववश तुम्हारी छतपर ले उतरा वहां एक सीढी देखी जिसके किवाड़का एकपट खुला हुआ था और एक बन्द में उससीढी से धीरे २ नीचेको आया वहां मैंने झिलमिलाता प्रकाश देखा और सब खोजियोंको सोते हुये पाया अपने सामने के मकानमें बहुत उजियाला देखा जिस के दरवाजेपर रेशमी परदा लटक रहाथा यद्यपि मुझे वहां बहुत भयहुआ कि कोई खोजी जगकर मुझको देखेगा तो निस्सन्देह मारडालेगा तथापि आगे बढ़ा और समझा कि उस स्थानपर अवश्य कोई शाहजादी सोती होगी फिरतो सब आपको मालूम है और जो आपने ऐसे समय मुझपर कृपाकी है उसका सहस्र जिह्वासे गुणानुवाद नहीं करसक्ता अब मैं मन वचन से तुम्हारा सेवकहूं और मनके विशेष और कोई वस्तु मेरे पास भेट देने को नहीं है परन्तु कठिनता यहहै कि वह भी मेरे अधिकारमें नहीं उसे भी तुम्हारी प्रीतिने आकर्षण करलिया है अब जो कुछ मुझे आज्ञाहो उसे करूं शाहजादी यह प्रीतिकी वार्ता सुन अत्यन्त प्रसन्नहुई और एकबारगी उत्तर दिया तुमने अपना अति विचित्र वृत्तान्त सुनाया और मुझे प्रसन्न किया अब तुम बताओ कि तुम बहुधा इस घोड़े पर सैर करते होगे संयोग से आज मेरे यहां भी आय निकले इससे तुम्हारे वचनपर विश्वास करना और अपने मनको तुमसे लगाना वृथा है और ईरान देश तुम्हारी जन्मभूमिहै तुम्हें वहां जाने की अवश्य लालसा होगी फीरोज शाह ने हरएक प्रश्नका उत्तर यथार्थ देकर अपनी ओरसे उसे धैर्य्य दिया इतनेमें

कष्ट उसके बिछुड़ने में उसपर पड़ेथे अपनेपुत्र वदरुद्दीनहसन से उसे पहिचान कर कहसुनाये उसका पुत्र उसकी छातीसे लिपट गया और वदरुद्दीनहसन ने उसे पहिचान कहा यह वह बालकहै जिसे मैंने दमिश्क मे देखाथा और इसकी मुझे अत्यन्त प्रीति उत्पन्नी थी फिर कंठसे लगा वहुत प्यारकिया और शमशुद्दीन मंत्री उन्हें वहीं छोड़ बादशाह के सम्मुख गया और अपनी यात्रा का विस्तार पूर्वक वर्णन किया बादशाह इस वृत्तांत को सुन हर्षित हुआ और आज्ञादी कि यह सब कहानी हमारी पुस्तकों में लिखी जावे तदनन्तर मन्त्री ने बादशाह से विदाहोय हर्षपूर्वक सकुटुम्ब नानाप्रकारके व्यंजन और पाक भोजन किये वह दिवस तो बड़ी प्रसन्नता में कटा जाफरमन्त्रीने इस कहानी को समाप्तकर बादशाह हारूंरसीद से विनयकी आपहव्शीरेहांका भी अपराध क्षमा कीजिये बादशाह उसका अपराध क्षमा कर उस मनुष्य को जिसने धोखेसे अपनी स्त्री को माराथा धीयंदे एक अपनी बांदीके साथ विवाह कर दिया और वहुतसा धन पारितोपिकादि देकर कुछ मासिक नियत किया सो वह उस बादशाह दीनपोषक अणपाल की दयासे जन्मभर आनन्द में रहा ॥

इति श्रीमच्छुक्लोपाध्यायदेवीसहायकृतायांदृष्टान्तप्रदीपिन्यां चतुर्थभागेसप्तम प्रदीपः ७ ॥

अथ अष्टमःप्रदीपः ॥ ८ ॥

**सरस्वती बालमुखे वसति व्यवहारिणः ॥**
**यथा [illegible] लैह्तेनापिसकृतः ॥**

(अर्थ)— [illegible] निवास करती है जैसेव्या-

एक दासी ने आकर कहा कि भोजन तय्यार है शाहजादी फीरोजशाह का हाथ पकड़कर लेगई और उसको बैठाया और आप भी उसके सन्मुख जा बैठी यद्यपि शाहज़ादी के भोजन का समय न था परन्तु यह विचारकर कि रात्रि को फीरोज़ शाह ने भली भांति भोजन नहीं किया होगा आपभी उसके मन रखने को भोजन करने लगी दासियोंने अति स्वच्छ पात्रोंमें अनेक प्रकारके स्वादिष्ठ भोजन परसे जब वह खाने लगेतो उसी समय सब बांदियां जो महा रूपवान् थीं मीठेस्वरों से गानकरने लगी और नाना भांति के दिव्य बाजे बजाने लगी और शाहजादी अत्यन्त प्रीतिसे फीरोजशाह को भोजन कराती और परस्पर के हावभाव से दोनों का हृदय काम रूपी अग्नि से दहकता जब भोजन से निश्चिन्त हुये तो शाहज़ादी उसे पकड़ के और कमरेमें लेगई जिसमें अति शोभायमान सुनहली और लाजवर्द की अति विचित्र चित्रकारियांथी और उसकी सम्पूर्ण सामग्री सुनहली रुपहली वस्तु की थी वह दोनों एक दिव्य दालानमें जाकर बैठे जिसके सन्मुख महा सुन्दर पुष्पवाटिका थी जिसमें अनेक भांतिके रङ्गों के फूलों की लपट से मनुष्यों का मनलोभता और ठौर२ पर मिष्टफलों के घनेवृक्ष फलेहुये जिनपर भांति भांति के पक्षी मीठी मीठी वाणी से बोला करते फीरोजशाह उस वाटिका और दिव्य सामग्री को देख महाप्रसन्न हुआ और कहने लगा मैं जानता था कि जो जो भवन और बाग हमारे फ़ारस देशमें हैं वैसे पृथ्वी मण्डल में न होंगे परन्तु अब सूचितहुआ कि वहांके सब मन्दिर इस के सामने तुच्छहैं शाहजादी ने कहा यह भवन जिस की तुमप्रशंसा करते हो ऐसा उत्तम नहीं यदि मेरे पिताका भवन जो यहां

पारी अलीख्वाजे का फैसला वालकों ने किया तो फिर तैसेहीबा-
दशाह ने भी किया ॥ ८ ॥

दृष्टान्त–जैसे कि खलीफ़ा हारूंरसीद्की सल्तनतमें एक व्या-
पारी बुग़दादमें रहताथा और थोड़ीसी वस्तुसे व्यापार करता और
अपने दादे परदादे के बनाये हुये घरमें रहता उसके कुटुम्बमें से
कोई न था उसने तीन रात्रितक बराबर यह स्वप्न देखा कि कोई
सत्पुरुष यह कहता है कि मक्केकी यात्रा जो तुझपर उचितहै क्यों
नहीं करता है व्यापारी इस स्वप्नको देख मनमें बहुत डरा और उस
सत्पुरुष का कहना मनमें ऐसा गड़ा कि अपना सब असबाब दू-
कान बेंचकर मक्काको जानेकी इच्छा की और अपने मकान में
एक किरायेदार रख मक्केको जाते विदेशियों के साथ होलिया और
जाने से पहिले एक हजार अशर्फी जो राहखर्च से अधिक बच-
रहीथीं उन्हे एक ठिलिया मे रख और उसके भीतर जैतूनका तेल
भरकर उसका मुंह बन्द किया और एक सौदागर जो उसका
पुराना मित्रथा उसके घर लेगया और उससे कहा कि आपने सुना
होगा कि मैं मक्काकी यात्रा को जाताहूं सो एक ठिलिया जैतून
के तेलकी तुम्हारे घर रखने आयाहूं इसे मेरे लौट आनेतक अपने
पास रखना उसने सुन निज मकान की कुंजी उसे देकर कहा
कि तुम जहां रखजाओ वहांहीं आय सँभाल लेना यह सुन वह
वहां रखके निजव्यापार की वस्तु ऊंटपर लाद सवार होकर मक्के
को चला जब कुशलसे वहां पहुँचा तो तिसने सबके साथ मक्के
की परिक्रमाकी जब वह निश्चिन्त हुआ तो असबाब बेचनेचला
अकस्मात् दो व्यापारी सैर करतेहुये अलीख्वाजे के मकान पर
गये और उसकी वस्तु देखके प्रसन्न हुये आपस में बोले कि यह

का बादशाह है देखोगे तो निस्सन्देह प्रसन्न होगे तुम मेरे पिता से अवश्य भेंट करो वह तुम्हारा भलीभांति सत्कार करेगा फीरोजशाह को इस बात के सुनने से राजमन्दिर के देखने की अति लालसा हुई और शाहजादी का यह विचार था कि जब उसका पिता ऐसे रूपवान् और सुशील शाहजादे को देखेगा तो अति प्रसन्न होगा और मुझे उसे विवाह देगा और फीरोजशाह कईदिन उसके पास रहा उसका मन वहां ऐसा लगा कि और जगहपर जानेका उद्योग न करता था फिरइस हेतु वहांके बादशाह के निकट न गया एक दिन फिर शाहजादीने अपने पिता के निकट जानेकी रुचि दिखाई परन्तु फीरोजशाहने कुछ शोच विचार उससे कहा कि हे सुन्दरी ! जो कुछ तुम कहती हो मुझे स्वीकारहै परन्तु बादशाही सामग्री विना ऐसे चक्रवर्ती बादशाह के पास जाना उचित नहीं यद्यपि वह मेरे कुलका नाम सुन प्रसन्न होगा परन्तु इस दशा में मैं उसकी दृष्टि में तुच्छ हो जाऊंगा शाहजादी ने कहा यहां सब कुछ उपस्थित है इस जगह बहुत से व्यापारी तुम्हारे देश और जाति के हैं तुम उनसे सब सामग्री जो कुछ तुम को आवश्यक हो मोल लो और एक अलग मन्दिर में रहकर अपनी पदवी समान सामग्री इकट्ठी करो उसने कहा बहुत अच्छा अब एक अभिलाषा यह है उसे मन लगा के सुनो कि मुझे अपने पिताका हाल मालूम नहीं कि उसकी मेरे वियोग मे क्या दशा हुई मुझे अत्यन्त भय है कि ऐसा न हो जो शोच के कारण उस का देहान्त होजाय इस लिये आपकी कृपा से आशा है यदि प्रसन्नता पूर्वक मुझे आज्ञादो तो तुरन्त जाकर अपने पितासे भेंट करूं और उनको धैर्य दूं और विवाह को जो तुम्हें भी स्वीकार है

व्यापारी इस असबाब को केरू में जो मिसरकी राजधानी में है वहां लेजावे तो बड़ा मोल पावेगा अलीख्वाजे भी पहिले से ही उस देशकी प्रशंसा सुन देखना चाहताथा यह बात सुन बहुत प्रसन्नहुआ और बुगदाद देशको छोड़ मिसर के जानेकी इच्छाकी और यात्रियों के साथ उस देशको पधारा जब वहांपहुँचा तो तहां सेर करके अत्यन्त हर्षित हुआ और वहां निज असबाब बेचकर बहुतसा लाभ उठाया और दूसरा असबाब मोलले दमिश्क में जानेकी इच्छाकरी एक मास केरूमें रहकर सेर करी जो नीलनदके तटपर कई मंजिल से दीखताहै और औरभी नीलनदके कूल के बसे नगरों को देखके दमिश्क की ओर चला मार्ग में सय्यदसलेम आदि मसजिदों का जो मुसल्मानों ने बनायीथीं उनका दर्शन किया फिर दमिश्क नगर में गया वहां उस देशको बहुत आबाद देख और उसमें कुण्ड बहुत देखे तथा खेती और बागोंको खिले फूलवाले देखे तो बुगदादकी याद भूलगया फिर यहांसे हलब मवस्सल और शीराज देशको गया वहांसे हर्षसहित सातवर्षमें बुगदाद को आया तो तिस प्राचीन व्यापारी ने जो धूर्त्तता करी वह सुनिये कि इस सातवर्ष के समयान्तर में उसने इसकी वस्तु की कुछभी सुधिकी सो एक दिन अकस्मात् निज स्त्रीके साथ भोजन करताथा तो तिस समय जैतून के तेलकी बात चली तो तिसकी स्त्रीने कहा कि मेरा मन उसे खानेको चाहता है तो तिसके पतिने कहा कि तेरी बात से मुझे अलीख्वाजेकी याद आगयी वह सातवर्ष हुये कि मक्काको गयाहै और जातीसमय एक टिलिया जैतून के तेलकी धरगया पर न जाने अब वह कहां है और वह भी न जाने जीता है या मरगया यदि उसका तेल बिगड़ न

अपने पिता से वर्णन करके उनसे आज्ञा ले आऊं शाहजादी ने यह बचन सुन पसन्द किया परन्तु उसी समय यह विचार पैदा हुआ यदि यह शाहजादा फिर अपने देशसे न आवे और अपने माता पिता की प्रीति में वहीं रहजावे और मुझे अपने विरह में तड़पता छोड़े तो मैं उसका क्या कर सकूंगी इससे उत्तम है कि थोड़े दिन और यहां इसे रखना चाहिये कदाचित् यहां रहने से मुझसे प्रीति अधिक हो और अपने देश में जानेका उद्योग न करे निदान यह विचार मनमें ठान फीरोजशाहसे कहा कि थोड़े दिन और ठहरजाइये उसने स्वीकार किया फिर बहुकाल पर्य्यन्त फीरोजशाह शाहजादी के साथ रहकर नानाभांति के तमाशे देखता और मन मानता आनन्द उठाता रहा और प्रतिदिन वनमें जाकर अहेर खेलता और शाहजादी उसके मन बहलाने को नकलें दिखाती और सन्ध्या को उसी दिव्य मन्दिर में जिसमें नानाभांति के अतिसुन्दर बिछौने और उत्तम २ तकिये रक्खेहुये थे आनन्द भोगते और हरएक प्रकार की वार्त्ता करते बहुधा फीरोजशाह फारसदेश के कोशों और सेनाका वर्णन करता जबदो महीने बीते उसका मन शाहजादी के प्रेम और अमृतरूपी बातों में ऐसा फँसा कि उसका वियोग क्षणमात्र उसको न सुहाता बहुत कालके पश्चात् उसने अपने पिताका स्मरण कर शाहजादी से जाने के लिये आज्ञामांगी और कहा यदि तुमको मेरे वचनपर निश्चय न हो तो तुम भी मेरेसाथ चलो वह इसबात से प्रसन्नहुई दूसरे दिन रातको जब सारेमन्दिर के नौकर और दासियां सोगईं तब फीरोजशाह शाहजादी को छतपर लेगया और उसको अपने आगे घोड़ेपर चढ़ालिया और घोड़े का मुख फारसदेश की

गयाहो तो तिसमें से थोड़ा निकाल लेआवो जो चखके देखे तो तिसकी स्त्री अत्यन्त धर्मिष्ठाथी बोली कि ऐसा कर्म न करो किसी की धरोहरमें चोरी करना ठीक नहीं यह तुमने कैसे जानलिया कि वह जीते जी नहीं आवेगा क्या तुमने किसी से उसका मरनासुन लियाहै बड़ा अचरजहै कि वह कल वा परसों लौट आवे और अपना तेल मांगे और तुम लज्जितहो तो मैं तुम्हारी साथिन नहीं हूं और यह भी विचारो कि सातवर्ष का पुरानातेल कब खाने योग्य होगा मैं तुम्हे सौगंद देतीहूं इस कामको मत करना ऐसे उस धर्मव्रती ने निजपतिको बहुत समझाया और उसने भी उस समय उसकी इच्छा छोड़दी पर दूसरे समय एक रकाबीले तेलकी कोठरीमें चला तब फिर स्त्री बोली मैं इस कर्मकी साथिन नहीं हूं तुमपर कोई उपाधि फैलेगी उसने उसका कहना नहीं माना और कोठरी मे जाय उस तेल को खोला यद्यपि वह तेल सड़गया था तबभी उसने ठिलिया को हिलाय उसमें से निकाला तो एक अशर्फी उसको दिखाईदी तो तिसने लोभवश हो सब अशर्फी निकालली और स्त्री से आय यही कहा कि तू सत्य कहती थी वह बिगड़गया और आप नवीन तेल लाय उसमें भरकर मुँह वैसेही बन्द करके कोठरीमें रखदी ईश्वरकी कृपासे एक महीने बाद वह व्यापारी भी आकर निजमित्र से मिलने आया उससे मिल प्रकट प्रसन्नता पूंछ अपनी वस्तु मांगी तो तिसने कहा मैं नहीं जानता तुमने कहां धरी है यह कुंजी लो अपनी वस्तु ले जाओ वह जाय निज ठिलिया को निकाल ले आया और बिदाहो अपनेघर आया और जब उसने उसमें निज अशर्फियां न पायीं तो बहुतरोया और उससे बोला कि हे मित्र! ईश्वर साक्षी है मैं यात्रा की समय एक

ओर कर चलने के पेंचको घुमाया सो वह घड़ी भरमें शीराज में जो फ़ारसकी राजधानीहै जाय पहुँचा फ़ीरोज़शाह न तो अपने मन्दिरमें उतरा और न अपने पितासे मिलनेको गया किन्तु एक ग्राममें जो शीराज़के पासथा घोड़ेसे नीचे उतरा और शाहजादी को एक बादशाही महल मे जो उस गाँव में बनाहुआथा उतारा और शाहजादी से कहा अब मैं जाकर अपने पिता से तुम्हारे आनेका समाचार देकर तुम्हारेपास चलाआताहूं फिर उस मंदिर के प्रबन्धक को आज्ञादी जो २ वस्तु शाहजादी के लिये अवश्य हों संग्रहकर और एक घोड़ा मेरे लिये ला और दिव्यपात्रों में स्वादिष्ठपाकलाकर शाहजादी को भोजन करा मैं अभी शीराजसे लौटकर आताहूं यह आज्ञा प्रबंधकको दे घोड़ेपर सवारहुआ मार्ग में पुरवासी उसे देखकर प्रसन्नहोते क्योंकि वहांके रहनेवाले उस के लिये ईश्वर से प्रार्थनाकरते कि ईश्वर उसे कुशल पूर्वक यहां पर पहुँचाये जब शाहज़ादा अपने पिताके पासगया तो बादशाह को उसके देखने से अतिप्रसन्नता हुई और महाप्रीति से अपने कण्ठ में लगाया और अत्यन्त हर्ष से बहुत रोया और वृत्तान्त वर्णन किया तदनन्तर बंगाल देश की शाहज़ादी का हाल वर्णनकर कहा मैं उसे अपने साथ बिवाह करने की प्रतिज्ञाकर कल के घोड़े पर लायाहूं और अमुक गाँव के मन्दिर में उसको छोड़कर पहिले आप आया कि आप की आज्ञा पाकर उसे सन्मान पूर्वक लेआऊं इतना कह फीरोजशाह अपने पिता के चरणों पर गिर पड़ा और उस को लाने और उसके साथ विवाह करने की आज्ञा मांगी बादशाह ने उसको अपने चरणों से उठाकर फिर अपने हृदय से लगाया और कहा हे पुत्र! मैं तुम्हें

हज़ार अशर्फ़ियां ठिलियामें रखकर धरगयाथा अब उसमें नहीं हैं जो तुमने किसी आवश्यकतामें उन्हें खर्च किया तो कुछ चिंता नहीं है चाहे जब देना पर कह दीजिये वह बोला मैं जानताही नहीं तुमने तेल की ठिलिया धरीथी अपनी लेगये मैं क्या जानूं अशर्फ़ी कहां थी तुमने नामभी अब लियाहै निदान उसमें बहुतसी बिनती की कि यह मेरी जन्मभर की कमाईहै पर लोभीने देनी न चाही और मुँह लालकर बोला चले जाओ मेरे घर फिर न आना यह वार्त्ता होरहीथी इतने में मुहल्ले के बालक वृद्ध एकट्ठे होगये और उनके झगड़े का हाल नगर भर मे फैलगया और यह लाचार हो उसे न्यायाधीश के पास लेगया उसे सब वृत्तान्त सुनाया तो न्याया: धीश ने ख्वाजे व्यापारी से कहा कि तेरा कोई साक्षी भी है वह बोला मैंने भेद खुल जाने के कारण कोई साक्षी नही किया मैं इसे अपना विश्वासीमित्र समझ इसके पास रखगयाथा तब न्या- याधीश ने उस व्यापारी से सौगन्द खानेको कहा तो तिसने सौ- गन्द खाकर कहा कि मैं नहीं जानता इसकी अशर्फ़ियां कहां हैं तब न्यायाधीश ने व्यापारी को निर्दोष समझ कर छोड़ दिया तो अलीख्वाजे इसके न्याय से निराशहुआ और दूसरे दिन एक अर्जी लिखकर बादशाह को जिस समय वह मसजिद में निमाज़ पढ़ने आया तब दी बादशाह ने अर्जी को पढ अभिप्राय समझके आज्ञादी कि कल दोनों मनुष्य मेरी सभा में आवें और आप स- न्ध्यासमय निज नियमानुसार भेष बदल नगर का हाल जानने को निकला और दूरसे देखा कि चन्द्रमा की चांदनी में दश बा- रह बालक खेल रहे हैं वहां उनमें एक जो अत्यन्त स्वरूपवान् च- तुरथा वह बोला आओ हम तुम मिलकर उस न्यायाधीश की

केवल विवाह करने की आज्ञा नहीं देता किन्तु मुझे इच्छाहै कि मैंही जाकर उसका सत्कार करूं और फिर उसको सवार कराके अपने मन्दिर में लाऊं और आज सबरीतें विवाह की करूं फिर बादशाह ने आज्ञादी कि मेरी सवारी शीघ्र तैयाररहो और सब मनुष्य खुशीकरें और विवाहके बाजे बजें और आज्ञादी कि उस हिन्दीको जो कैदमें है मेरेसामने लाओ सो उस हिन्दीको तत्काल बादशाहके निकटलेगये बादशाहने उससे कहा यद्यपि तू मारडालने के योग्य था परन्तु ईश्वरका धन्यवाद कर कि मेरा पुत्र मुझसे कुशलपूर्वक मिला इस लिये मैंने अब तुझे छोड़ दिया इसी समय अपना घोड़ा लेकर यहां से चलाजा फिर कभी मेरे पास न आइयो उस हिन्दीने बन्दीखाने से निकलतेही सुना था कि फ़ीरोजशाह उस घोड़े पर एक शाहजादी महारूपवान् अपने साथ लाया है और उसे अमुक गांव में बादशाह के महल में छोड़कर आप अकेला यहां आया बादशाह ने वहां जानेकी तय्यारी की है कि उस गावँ में जाकर शाहजादी कोलेआये सो हिन्दी बादशाहके जाने के पहिले उस गावँ को चला और उस भवन के प्रबन्धक से जाकर कहा कि बादशाह और फ़ीरोजशाह ने मुझे बंगालेकी शाहजादीके लेजाने के लिये आज्ञादी है कि उस कलके घोड़े पर उस को सवारकराके लेजाऊं अब वह दोनों शाहजादी की बाट देखते हैं क्योंकि बादशाह की इच्छा है कि इस घोड़े के चरित्रको सब शीराज के वासीभी देखें प्रबन्धक उसके कैदके छूटने का हाल तो सुन चुकाथा उसकी बातको निश्चय समझा और उस शाहजादी के पास लेजाकर कहा कि बादशाह ने तुम्हारे लेजाने के लिये इस मनुष्य को भेजा है वह प्रसन्न हो-

कल करें मै न्यायाधीश बनताहूं और तुम व्यापारी बनो यह सुन बादशाह अचरज से विचारने लगा कि इनकी तो अर्जी ही कल मेरे पास लगी है देखूं तो क्या निर्णय होताहै तब न्यायाधीश बने बालकने उनका हाल सुन उस व्यापारी से कहा तुमने अशर्फियां नही लीं वह सौगन्द खानेलगा तो कहा सौगंदका काम नहीं मैं वह ठिलिया देखना चाहताहूं जिसे नालिशीने तेल से भरकर तेरे द्वार धरीथी वह लाया तो दोनों से पूंछा यही है तब कहा कि इसमे से थोड़ा तेल लाओ चखके देखूं कैसाहै ये लाये देखा तो बोला कि इसका स्वाद अच्छा है मैं जानताथा कि सातवर्ष में स्वाद बुरा होगया होगा यह कहके कहा कि बाजारसे दो तेल-वालों को बुलालाओ वे बुलालेआये उनसे पूंछा कि जैतूनका तेल कबतक अच्छा रहता है वे बोले कि यत्नसे रखने पर भी तीनवर्ष मे सड़ बिगड़ जाता है तब कहा इस ठिलिया के तेलको देखो कि कै वर्षका धरा है तो तिसे देखकर कहा यह तो अच्छा स्वादिष्ट है तब न्यायाधीश ने कहा तुम झूंठ बोलतेहो यह सात वर्ष से धरा बतलाता है तब वे बोले यह तेल वर्षएक के भीतरका धराहुआ है तब उस व्यापारी से न्यायाधीश ने कहा तू चोर है यह कहके सब बालक ताली बजाने लगे और उसे पकड़के दंड देनेको लेगये बादशाह यह हाल देख अत्यन्त आश्चर्य युक्त हो विचारताहुआ कि कल मैंभी इसीतरह निर्णय करूंगा यह बिचार जाकर मंत्री से कहा कि इस बालक को पहिचानलेना कल इसे मेरे पास लाइयो और उस व्यापारी से कहना वह ठिलिया और दो तेलवालो को भी लेताआवे बादशाह यह आज्ञादे महल मे गया प्रभात को मंत्री उसी बालक को लानेगया तो सबसे पूंछा

कर जाने के लिये तय्यार हुई वह हिन्दी पहले आप कलके घोड़े पर सवार हुआ फिर शाहजादी को अपने आगे बैठाकर कलको मरोड़ा सो वह घोड़ा आकाशकी ओर उड़ा और उसीक्षण बादशाह भी बड़ी धूमधामसे उस गावँकी ओर चला उस समय फीरोजशाहकी यह इच्छाहुई कि बादशाहके पहुंचने के पहिले शाहजादी को बादशाह के पहुँचने का समाचारदे कि वह चलनेकी तय्यारी करे जब वहां पहुँचा तो प्रबन्धकसे शाहजादी के लेजाने का हाल सुन महा दुःखित हुआ जिसका वर्णन नहीं होसक्ता और सभासद इस समाचार को सुन अति व्यथित होय अपने महल को लौट गये परन्तु फ़ीरोजशाह बहुकाल पर्यन्त मूर्च्छित रहा जबसुधि सँभाली तो उसी समय प्रबन्धकने आकर फ़ीरोजशाहके चरणोंपर शिर रक्खा और कहा इससेवकसे यह अपराध अज्ञानतामें हुआ अब जो चाहिये दण्डदीजिये फ़ीरोजशाहने उससे कहा उठ तुझसे मेरीही गफलत से अपराध हुआ अब विलंब मत कर शीघ्र मेरे लिये योगियों के वस्त्र ला उस मन्दिरके पास एक योगी और उसके कई चेले रहते थे सो रक्षकने जाकर कहा कि बादशाह एक रईससे अति अप्रसन्न हुआ है और उसकी इच्छा है कि उसे पकड़कर मारडाले सो वह ऐसी दशामें अमातिशके कारण मुझसे कहने लगा यदि मुझे योगियोंके वस्त्र मिलें तो मैं वेष बदल इस नगरसे निकलजाऊं सो उस योगीने अपने वस्त्र उसे दिये वह लेकर फ़ीरोजशाहके पास लाया फ़ीरोजशाह उन वस्त्रों को पहिन और अपने वेष को बदल और उत्तम २ रत्नोंका सन्दूकचा राह खर्च के लिये लेकर रात्रि को अँधियारे में वहांसे वनको चला और मनमें यह ठाना कि जबतक बंगाले की शाहजादी

कि किसने तुममेंसे वहन्याय निर्णय कियाथा उनमें जिसने किया बताया उससे कहा कि तुझको बादशाह नें बुलवाया है मेरे साथ चलो तब उसकी माता रोनेलगी तो तिससे कहा तू न घबरा एक घड़ी में तेरे लड़के को लौटालेआऊंगा यह कह वह वस्त्र पहिराय वहां लेगया बादशाहने उस लड़के को अपने पास बैठाया जब वे नालिशी आये तो बादशाह ने उनसे कहा तुम सब अपना हाल इसबालक से कहो यहही निर्णय करेगा तब दोनोंने निज २ वर्णन किया और वह व्यापारी इनकार करके सौगन्द खानेलगा तब बालक बोला अभी सौगन्द खानेका काम नही वह ठिलिया लाओ जब ठिलिया आई तब बादशाह को उसमें से थोड़ा तेल चखाया और तेलवालो को भी चखाया उन्हों ने कहा यह तेल इसी वर्षका धराहुआहै फिर कहा तुम झूठ बोलतेहो यह सातवर्ष से धराहै तब तेलवाले बोले यह कभी नही होसक्ता तीसरेवर्ष यह तेल सड़ बिगड़ जाता है निदान व्यापारीने हारमानके अपराधी को दंड दिवाना चाहा तब बालकने बादशाह से कहा यह काम आपका है हमने तो कल यह खेल खेला वह दिखलादिया है यह हमारेमें सामर्थ्य नही आप उसे दंड देकर अशर्फी ख्वाजे व्यापारी को दिलादीजिये सोही बादशाहने उस व्यापारी को शूली का हुक्मदिया और अशर्फियां अलीख्वाजे को दिया और उस बालक को कंठ से लगाय हजार अशर्फियां और इनाम में दीं और उसके घरको पहुँचा दिया ॥

इति श्रीयुतशुक्लोपाध्यायदेवीसहायसंगृहीतायादृष्टान्तप्रदीपिन्याम् चतुर्थभागेऽष्टम प्रदीप ८ ॥

केवल विवाह करने की आज्ञा नहीं देता किन्तु मुझे इच्छाहै कि मैंही जाकर उसका सत्कार करूं और फिर उसको सवार कराके अपने मन्दिर में लाऊं और आज सबरीतें विवाह की करूं फिर बादशाह ने आज्ञादी कि मेरी सवारी शीघ्र तैयाररहो और सब मनुष्य खुशीकरें और विवाहके बाजे बजें और आज्ञादी कि उस हिन्दीको जो कैदमें हैमेरेसामने लाओ सो उस हिन्दीको तत्काल बादशाहके निकटलेगये बादशाहने उससे कहा यद्यपि तू मारडालने के योग्य था परन्तु ईश्वरका धन्यवाद कर कि मेरा पुत्र मुझसे कुशलपूर्वक मिला इस लिये मैंने अब तुझे छोड़ दिया इसी समय अपना घोड़ा लेकर यहां से चलाजा फिर कभी मेरे पास न आइयो उस हिन्दीने बन्दीखाने से निकलतेही सुना था कि फ़ीरोजशाह उस घोड़े पर एक शाहजादी महारूपवान् अपने साथ लाया है और उसे असुक गांव में बादशाह के महल में छोड़कर आप अकेला यहां आया बादशाह ने वहां जानेकी तय्यारी की है कि उस गावँ में जाकर शाहजादी कोलेआये सो हिन्दी बादशाहके जाने के पहिले उस गावँ को चला और उस भवन के प्रबन्धक से जाकर कहा कि बादशाह और फ़ीरोजशाह ने मुझे बंगालेकी शाहजादीके लेजाने के लिये आज्ञादी है कि उस कलके घोड़े पर उस को सवारकराके लेजाऊं अब वह दोनों शाहजादी की बाट देखते हैं क्योंकि बादशाह की इच्छा है कि इस घोड़े के चरित्रको सब शीराज के बासीभी देखें प्रबन्धक उस के कैदके छूटने का हाल तो सुन चुकाथा उसकी बातको निश्चय समझा और उस शाहजादी के पास लेजाकर कहा कि बादशाह ने तुम्हारे लेजाने के लिये इस मनुष्य को भेजा है वह प्रसन्न हो-

अथ नवमःप्रदीपः ॥ ६ ॥

कलके घोड़ेका दृष्टान्त।

वस्तुसम्पद्यतेयोग्यंयोग्येऽयोग्येद्विषत्यपि ॥
शाहजादीहृताप्येवंयथायोग्यपतिंगताः ॥ ९ ॥

(अर्थ)—योग्य वस्तुहै वह योग्यही के पास जा पहुँचती है चाहे कोई अन्य कपटी उससे द्वेष भी करताहोवे जैसे शाहजादी हरीगई भी निज योग्य पति के पास जा पहुँची ६ ॥

दृष्टान्त—आपको भलीभांति मालूमहोगा कि हजारों वर्ष से पारस के निवासी नौरोज अर्थात् वर्षका प्रथम दिन जानकर खुशी करतेथे विशेष अग्निपूजक उस दिन नृत्य और अनेक भांतिके तमाशे देखते और अति उत्तम और विचित्र २ वस्तु बड़े २ बादशाह और धनवानों को भेंटदेते और दूसरे नानाप्रकार के गुणवान् महासुन्दर और दिव्य वस्तु बादशाह के सामने लाते और हजारों रुपये पारितोषिक पाते सो किसी काल में नौरोजको कोई पारसका महा तेजवान् बादशाह जो उदारता में अति विख्यातथा तमाशा देखने को नगर के बाहरगया और सम्पूर्ण सभासद और नौकरोंने आन आन कर अपनी अपनी भेंटदी और बड़े बड़े गुणवान् कारीगरों ने नानाप्रकारकी वस्तुदीं उनमें हिन्दुस्तानका निवासी एक गुणवान् हिंदू आया और करजोड़ दण्डवत् कर एक कलका घोड़ा बादशाह को भेंट दिया और विनय किया कि इसे इस सेवकने बहुत दिनमें परिश्रमसे बनाया है निश्चयहै कि ऐसी अद्भुत वस्तु आपको अबतक किसी ने नहीं दीहोगी तब बादशाह ने कहा कि केवल काष्ठ का घोड़ा बनाहै

कर जाने के लिये तय्यार हुई वह हिन्दी पहले आप कलके घोड़े पर सवार हुआ फिर शाहजादी को अपने आगे बैठाकर कलको मरोड़ा सो वह घोड़ा आकाशकी ओर उड़ा और उसीक्षण बादशाह भी बड़ी धूमधामसे उस गाँवकी ओर चला उस समय फ़ीरोजशाहकी यह इच्छाहुई कि बादशाहके पहुंचने के पहिले शाहज़ादी को बादशाह के पहुँचने का समाचारदे कि वह चलनेकी तय्यारी करे जब वहां पहुँचा तो प्रबन्धकमे शाहजादी के लेजाने का हाल सुन महा दुःखित हुआ जिसका वर्णन नहीं होसक्ता और सभासद इस समाचार को सुन अति व्यथित होय अपने महल को लौट गये परन्तु फ़ीरोजशाह बहुकाल पर्य्यन्त मूर्च्छित रहा जबसुधि सँभाली तो उसी समय प्रबन्धकने आकर फीरोजशाहके चरणोंपर शिर रक्खा और कहा इससेवकसे यह अपराध अज्ञानतामें हुआ अब जो चाहिये दण्डदीजिये फ़ीरोजशाहने उससे कहा उठ तुझसे मेरीही गफलत से अपराध हुआ अब विलंब मत कर शीघ्र मेरे लिये योगियों के वस्त्र ला उस मन्दिरके पास एक योगी और उसके कई चेले रहते थे सो रक्षकने जाकर कहा कि बादशाह एक रईससे अति अप्रसन्न हुआ है और उसकी इच्छा है कि उसे पकड़कर मारडाले सो वह ऐसी दशामें अप्रतिष्ठाके कारण मुझसे कहने लगा यदि मुझे योगियोंके वस्त्र मिलें तो मैं वेष बदल इस नगरसे निकलजाऊं सो उस योगीने अपने वस्त्र उसे दिये वह लेकर फ़ीरोजशाहके पास लाया फ़ीरोजशाह उन वस्त्रों को पहिन और अपने वेष को बदल और उत्तम २ रत्नोंका सन्दूकचा राह खर्च के लिये लेकर रात्रि को अँधियारे में वहांसे वनको चला और मनमें यह ठाना कि जबतक बंगाले की शाहजादी

देशमें थे तैसेही यहां भी रहोगे। मैं तुम्हारी सहायता करूंगी तो तुममें ही इतनी सामर्थ्य होगी कि तुम्हीं औरोंके सहायक होओगे तुम्हारा कुछ मेरेही भवन में अधिकार न होगा किन्तु सब बंगाल देशमें होगा यह सुन उसने बड़ी प्रशंसा की और निज मस्तक धरती पर रखने लगा पर उसने नहीं धरनेदिया और बोली कि कहो तुम्हारा आना कैसे हुआ और राजधानी कबसे छोड़ी और किस उपाय वा मन्त्रके बलसे तुम मेरे मकानमें पहुँचे अब मालूम होताहै कि तुम भूखेहो भोजन करके विश्राम लेओ मैं कल आप को दूसरे मकानमें रखदेऊंगी ये दोनो बातें करतेही थे कि वे सब दासी भी जगउठीं और दोनोंको देख आश्चर्य में हुई और विचार-ने लगीं कि यह यहां कैसे आया फिर आज्ञापाय वे उसे एक म-कान में लेगई और उसके आरामके लिये नाना प्रकारकी वस्तु धरीं और सुन्दर सेज बिछादी और रसोई में जाय शीघ्र सामान बनाया फिर उसे भोजन कराय शय्या पर सुवाया वह शाहजादी भी उसे देख मोहित होगई थी थोड़ी देरमें दासी उसके पास से शाहजादी के पास आयी और भोजन करने का हाल कहा उनमें से कोई दासी शाहजादी के बहुत मुँह लगी थी उसने शाहजादे की बहुत प्रशंसा करके कहा कि यदि ऐसे किशोर सुन्दरसे आप का विवाह होजावे तो क्याही अच्छी बातहै शाहजादी इस बात को सुन मनमें अति प्रसन्नहुई पर प्रकट में बोली कि चुपरहु बकै मत अपनी जगह जा सोरह फिर शाहजादी प्रभात को उठतेही बहुत काल दर्पणमें मुख देखके शृंगार करतीरही फिर शाहजादेके पास आयी और पूंछा कि अब कहिये सब हाल खुलासा क्या है तब शाहजादा कहने लगा कि नौरोजे उत्सवमें मेरे पिताके पास

मुझे न मिलेगी तबतक ईश्वरका मुख न करूंगा अब यहांसे उस हिन्दीका हाल वर्णन करते हैं कि उस कलके घोड़ेने दो अथवा तीन घड़ीके समयमें उनको काशमीर की राजधानी में पहुँचादिया उस समय उस हिन्दी को भूख लगी और समझा कि शाहज़ादी भी भूखी होगी फिर वह सघन शीतल छायादार वृक्षोंके नीचे जहां निर्म्मल जलका दिव्य सरोवर था उस घोड़ेपर से उतरा और भोजन की कोई वस्तुके ढूंढ़ने के लिये एकओर को गया उसके जाने के उपरान्त शाहज़ादी महाकुरूप मनुष्यके अधिकारमें अपने को देखकर अति चिन्तितहुई और उसे इच्छाहुई कि किसी भांति मेरा पतिव्रत धर्म्म बचे और कहीं जाकर उससे छिपे परन्तु बहुत देरसे भोजन न किया था और मार्गके श्रमसे निर्बलताके कारण इतनी सामर्थ्य अपनी देहमें न पाई कि वहांसे उठकर छिपे और ईश्वरसे प्रार्थना करती थी कि मरजाऊं निदान वह इन्हीं विचारोंमें थी कि इतनेमें हिन्दीने आकर उसे कुछ भोजन कराया भोजन के उपरान्त उस दुष्टने उससे भोगकी इच्छाकी जब उस पतिव्रताने इन्कार किया तब वह दुष्ट उसे धमकाने लगा और उसे मारने लगा वह बिचारी लाचार होके चिल्लाने और रोनेलगी उसके रोने से उस वनमें कोलाहल मचगया संयोग वश मनुष्योंके बड़े सवारोंके समूहने आकर उन दोनों को घेरलिया वह सवार कशमीर के बादशाह के साथ थे जो अहेर खेलकर लौटते समय शाहज़ादी के भाग्य से उधर को होनिकले और रोनेका शब्द सुनकर वहां दौड़ेआये निदान कशमीरके बादशाहने हिन्दीसे पूंछा तू कौन है और तेरा क्या नाम है और यह स्त्री तेरी कौन है और इसके आंसू क्यों नहीं थमते हैं उस हिन्दीने कड़े होके कहा यह

मेरी जोरू है किसी को क्या सामर्थ्य है कि हम दोनों मे बोलसके शाहजादी ने कशमीरके बादशाह से कहा ईश्वर तुमको केवल मेरे धर्म के बचाने के लिये लाया है यह झूंठा है इसकी बातों को निश्चय न करना ईश्वर मुझे इसकी स्त्री न बनावे यह जादूगर मुझे फ़ारसके शाहज़ादे के घरसे चुराकर जादू के घोड़े पर बैठाकर ले भगाहै बादशाह को उस शाहजादी के रोने पर दया आई और उसके रूप अनूप चन्द्रमुख को देख आश्चर्य में हुआ और उसके वचन पर विश्वास कर सवारों को आज्ञादी कि इस दुष्टको ऐसे कुकर्म्म के पलटे वध कर डालो सो उसी समय सवारों ने उस हिन्दी का शिर तनसे काट डाला अब वह शाहज़ादी एकसे छूट दूसरे के फन्दे में पड़ी फिर कशमीर का बादशाह उसको एक घोड़े पर सवार करा अपने नगरमें लेगया और महाविशाल भवन उसके रहने के लिये नियत किया और बहुतसी दास दासियां उसकी सेवाको दीं और उसको बहुत धैर्य देकर कहा हे सुन्दरी ! तुम थकी मालूम होतीहो इसलिये विश्राम करो इतना कह बादशाह चलागया शाहज़ादी ऐसे अयोग्य और दुष्ट मनुष्य की संगति से अतिचिन्ता को प्राप्तहुई थी आराम पाकर सोरही जब जगी तो शोचने लगी कि कशमीर के बादशाह ने प्रयोजन विना मुझे उस दुष्ट से छुड़ाया और मेरा भलीभांति सत्कार किया दो तीन दिन के उपरान्त बादशाहने उससे विवाह की इच्छा की और तय्यारी करने की आज्ञादी और चारोंओर नौबतें बजने लगी और सल्तनतभर में यह समाचार फैलगया कि हरमनुष्य अपनी शक्तिभर तमाशा देखकर खुशीकरे जब बादशाह को यह इच्छा भई कि बंगाले की शाहजादी से जाकर

विचारा कि तरुणावस्थामें इसका विवाह किसी दूसरे शाहजादे के साथकरूंगा परन्तु जब उसकोमालूम हुआ कि तीनों मेरे पुत्र उस पर मोहितहैं और प्रत्येक की यह लालसाहै कि विवाह उसका मेरे साथ हो तो वह अति चिन्ता करने लगा और सोचा कि यदि इसका विवाह उन तीनोंमें से जिसके साथ करूंगा तो दूसरे अ-प्रसन्न होंगे और मैं किसीकी अप्रसन्नता नहीं चाहता यदि किसी दूसरे शाहज़ादे को व्याहदूं तो सबके सब अप्रसन्न होंगे न जानिये कि उसके मोहमें मग्न होकर अपने प्राण त्यागदें अथवा किसी दूसरे देशमे चलेजावें यह बात उपाधि उठाये विना न रहेगी ऐसा कोई उपाय करना चाहिये कि चाहे जिसके साथ उसका विवाह हो दूसरे दो भाई अप्रसन्न न होवें इसीभांति वह बादशाह बहु-काल पर्य्यन्त सोचता रहा अन्त को उसने एक उपाय विचार लिया और तीनों अपने पुत्रों को बुलाकर कहा कि मेरे विचारमें तुम तीनो बराबरहो मैं एक को तुममे से बड़ा समझकर नूरुन्नि-हार का विवाह नहीं करसक्ता और यहभी नहीं होसक्ता कि उस का विवाह तुम तीनोंके साथ करदूं परन्तु एक बात मैंने विचारी है इस कारण किसी न किसीके साथ उसका विवाह होजावेगा और कोई तुममें से अप्रसन्न न होवेगा और तुम तीनों की प्रीति स्थिर होवेगी और तुम मेंसे कोई डाह और वैर न करेगा वह बात यह है कि तुम तीनों पृथक् २ यात्रा करो और एक विचित्र वस्तु मेरे लिये लाओ जिसकी वस्तु अद्भुत होगी उसीके साथ नूरुन्नि-हार का विवाह करूंगा और जो कुछ तुमको उस वस्तुके लानेको द्रव्य चाहिये वह मेरे कोशसे लेजाओ इतना सुन उन तीनों ने इस बात को स्वीकार करी और हरएक अपने मनमें प्रसन्न हुआ

यह कहे कि वह शृंगारकर मेरे आगमन की वाट देखे इतने में शाहज़ादी की आंखें बाजोंके शब्द से खुलगईं उसने दासियोंसे पूंछा बाजे क्यों बजते हैं उन्होंने कहा तुम्हारा विवाह बादशाहके साथहोगा यह सब उसकी भूमहै इतना सुनतेही शाहज़ादी मूर्च्छा खाकर गिरपड़ी बांदियों ने यह दशा देखकर बादशाह कशमीर को यह हाल कह सुनाया वह सुनतेही उसकी औषधि आदि यत्न करनेलगा पर शाहज़ादी उसी दशामें पड़ीरही जब चैतन्य हुई तो उसने मरनेकी इच्छाकी क्योंकि उसको फ़ारसके शाहज़ादे के सिवाय किसी से विवाह करने की इच्छा न थी तदनन्तर उसने आपको विक्षिप्त बनाया और बादशाह को हज़ारों गालियां देने लगी और धा धाकर मारनेलगी बादशाह उसकी यह दशा देखकर अत्यन्त चिन्तित हुआ और उसके पाससे उठकर बाहर आया और दासियों को आज्ञादी कि इसका घड़ी २ का हाल मुझसे कहो और यह समझा कि इस सुन्दरी को कोई भूत बाधाहुई है इसलिये आज्ञादी कि वैद्य और फूंकने और झाड़नेवाले आवें और इस शाहज़ादी को हजार यत्न और मन्त्र इत्यादि से चंगाकरें पहिले नगरके वैद्योंने उसकी औषधिकी फिर सब सयानोंने यन्त्र आदिक किये और नानाप्रकारके अभिमंत्रित जल पिलाये और धूनी दी पर वह कुछ अच्छी न हुई किन्तु सन्ध्या को और भी उसकी बुरीदशा भई जिससे बादशाह रात्रिभर बेचैन रहा दूसरे दिन प्रभात को भी वही दशा उसकी रही तो बादशाहने यह इश्तिहार दिया जो कोई शाहज़ादी को अच्छा करेगा तो उसे बहुतसा पारितोषिक दूंगा फिर वैद्यों ने परस्पर सम्मतकर बादशाह से विनय [illegible] शाहज़ादी को नवीन उपजा होगा तो निस्स-

के पासगया बादशाह अपने पुत्र को देखकर अति प्रसन्नहुआ और कईदिन के पश्चात् उसका विवाह बड़ी धूमधाम से करदिया विवाह के उपरान्त बादशाहने बङ्गाले के बादशाहको यह संदेशा भेजा कि तुम्हारी बेटीके साथ मैंने अपने बड़े बेटेका विवाह कर दिया और तुम्हारी बेटी यहां अति प्रसन्नहै बङ्गाले के बादशाह को इसबात से अति हर्ष हुआ और उसका उत्तर यथोचित लिख असंख्य द्रव्य और रत्नादिक भेजे ॥

इति नवम प्रदीप ॥ ९ ॥

## अथ दशमःप्रदीपः ॥ १० ॥

### अहमदशाहज़ादा और बानूपरी का दृष्टान्त ॥

उपकारेऽपकारंयोमन्यतेकेनचित्कृते ॥
सनश्यतियथाबादशाहोभूतान्मृतोऽकृतः १०

जो कोई किये उपकार को अपकार बुराई जानता वह आपही नष्ट होजाताहै जैसे बादशाह ने निज उपकार को बुरा जाना तो वह जिन्द से मारा गया ॥ १० ॥

### इसपर अहमदशाह का दृष्टान्त ॥

पूर्वकाल में एक तेजवान् हिन्दुस्तानके बादशाहके तीन पुत्र थे बड़े का नाम हुसेन दूसरे का नाम अली तीसरे का नाम अहमद और नूरुन्निहार उसके भाईकी पुत्रीथी सो बादशाहने अपने भाई के मरनेके उपरान्त अपनी भतीजी को अपने मन्दिरमें लाकर रक्खा था और बड़े बड़े विद्वानों और गुणवानों से उसको प॰वाया वह अपनी हमजोलियों और निज कुटुम्ब और बादशाह के परिवार से अधिक रूपवान् और बुद्धिमान् थी और बाल्यावस्था से उन पूर्वोक्त शाहजादों के साथ खेलती बादशाह ने

न्देह साध्य है यदि प्राचीन है तो असाध्य होगा यह बात बिना देखे रोगी के स्पष्ट विदित नहीं होसक्ती बादशाह ने खोजियों को आज्ञादी कि इन वैद्यों मेसे एक अथवा दो को लेजाकर शाहजादीकी नाड़ी दिखाओ वह लेजाने लगे शाहजादी यह बात सुनकर मनमें विचार करने लगी यदि वैद्य मेरी नाड़ी देखेंगे तो उनको मालूम होगा कि मुझे कुछ रोग नहीं है मकर से विक्षिप्त बन गई है तो मेरी बनावट का हाल खुल जावेगा अब ऐसा हाल अपना बनाना चाहिये कि कोई मेरे पास न आसके जो कोई उसके पास जाता तो वह उसको काटने और मारने दौड़ती इस भय से कोई उसके पास न जा सक्ता फिर उन सब वैद्यों ने यह दशा देख नाड़ी के देखे बिना अनेकभांतिकी ओषधि और क्वाथ विक्षिप्तता को हटानेवाले उसके पीनेकोदिये शाहजादी उन्हें तत्काल पी जाती फिर वह मनुष्यों के दिखाने के लिये विक्षिप्त बन जाती और एकान्त में अच्छी होजाती निदान बादशाह ने देशदेश के वैद्य शाहजादी के लिये बुलाये परन्तु किसी से वह अच्छी न हुई और फ़ीरोजशाह योगियों के वस्त्र पहिन अपना वेष बदल बंगालदेश के नगर नगर ढूंढता फिरता और उसके सब अङ्ग सूख गये इसीभांति घूमता घूमता एक नगर में पहुँचा जो हिन्दुस्तान से सम्बन्धित था उसने वहांके निवासियों से सुना कि कश्मीर में एक बंगालदेश की शाहजादी है जिससे वहांका बादशाह विवाह करना चाहता है वह ऐसी विक्षिप्त हो गई है कि किसीभांति अच्छी नहीं होती यह सुनतेही फ़ीरोजशाह समझ गया कि वही शाहजादी है जिसको मैं ढूंढता यहांतक पहुंचा तो वहांसे सिधारा और बहुतसा मार्ग का कष्ट उठाकर कश्मीर

विचारा कि तरुणावस्थामे इसका विवाह किसी दूसरे शाहजादे के साथकरूंगा परन्तु जब उसकोमालूम हुआ कि तीनों मेरे पुत्र उस पर मोहितहैं और प्रत्येक की यह लालसाहै कि विवाह उसका मेरे साथ हो तो वह अति चिन्ता करने लगा और सोचा कि यदि इसका विवाह उन तीनोंमें से जिसके साथ करूंगा तो दूसरे अ-प्रसन्न होंगे और मैं किसीकी अप्रसन्नता नही चाहता यदि किसी दूसरे शाहजादे को व्याहदूं तो सबके सब अप्रसन्न होगे न जानिये कि उसके मोहमें मग्न होकर अपने प्राण त्यागदें अथवा किसी दूसरे देशमे चलेजावें यह बात उपाधि उठाये बिना न रहेगी ऐसा कोई उपाय करना चाहिये कि चाहे जिसके साथ उसका विवाह हो दूसरे दो भाई अप्रसन्न न होवें इसीभांति वह बादशाह बहु-काल पर्य्यन्त सोचता रहा अन्त को उसने एक उपाय विचार लिया और तीनों अपने पुत्रों को बुलाकर कहा कि मेरे विचारमे तुम तीनों बराबरहो मैं एक को तुममें से बड़ा समझकर नूरुन्नि-हार का विवाह नही करसक्ता और यहभी नहीं होसक्ता कि उस का विवाह तुम तीनोंके साथ करदूं परन्तु एक बात मैने विचारी है इस कारण किसी न किसीके साथ उसका विवाह होजावेगा और कोई तुममें से अप्रसन्न न होवेगा और तुम तीनों की प्रीति स्थिर होवेगी और तुम मेंसे कोई डाह और बैर न करेगा वह बात यह है कि तुम तीनो पृथक् २ यात्रा करो और एक विचित्र वस्तु मेरे लिये लाओ जिसकी वस्तु अद्भुत होगी उसीके साथ नूरुन्नि-हार का विवाह करूंगा और जो कुछ तुमको उस वस्तुके लानेको द्रव्य चाहिये वह मेरे कोशसे लेजाओ इतना सुन उन तीनों ने इस बात को स्वीकार करी और हरएक अपने मनमें प्रसन्न हुआ

यह कहे कि वह शृंगारकर मेरे आगमन की बाट देखे इतने में शाहज़ादी की आंखें बाजोंके शब्द से खुलगई उसने दासियोंसे पूंछा बाजे क्यों बजते हैं उन्होंने कहा तुम्हारा विवाह बादशाहके साथहोगा यह सब उसकी धूमहै इतना सुनतेही शाहज़ादी मूर्च्छा खाकर गिरपड़ी बांदियों ने यह दशा देखकर बादशाह कश्मीर को यह हाल कह सुनाया वह सुनतेही उसकी ओषधि आदि यत्न करनेलगा पर शाहज़ादी उसी दशामें पड़ीरही जब चैतन्य हुई तो उसने मरनेकी इच्छाकी क्योंकि उसको फ़ारसके शाहज़ादे के सिवाय किसी से विवाह करने की इच्छा न थी तदनन्तर उसने आपको विक्षिप्त बनाया और बादशाह को हज़ारों गालियां देने लगी और धा धाकर मारनेलगी बादशाह उसकी यह दशा देखकर अत्यन्त चिन्तित हुआ और उसके पाससे उठकर बाहर आया और दासियों को आज्ञादी कि इसकी घड़ी २ का हाल मुझसे कहो और यह समझा कि इस सुन्दरी को कोई भूत बाधाहुई है इसलिये आज्ञादी कि वैद्य और फूंकने और झाड़नेवाले आवें और इस शाहज़ादी को हज़ार यत्न और मन्त्र इत्यादि से चंगाकरें पहिले नगरके वैद्योंने उसकी ओषधिकी फिर सब सयानोंने यन्त्र आदिक किये और नानाप्रकारके अभिमंत्रित जल पिलाये और धूनी दी पर वह कुछ अच्छी न हुई किन्तु सन्ध्या को और भी उसकी बुरीदशा भई जिससे बादशाह रात्रिभर बेचैन रहा दूसरे दिन प्रभात को भी वही दशा उसकी रही तो बादशाहने यह इश्तिहार दिया जो कोई शाहज़ादी को अच्छा करेगा तो उसे बहुतसा पारितोषिक दूंगा फिर वैद्यों ने परस्पर सम्मतकर बादशाह से विनय [illegible] होगा तो निस्स-

कि सब भाइयों में मैंही अच्छी वस्तु लाकर नूरुलनिहारके साथ विवाह करूंगा तदनन्तर बादशाह ने सबको उनकी इच्छानुसार द्रव्यदेकर आज्ञादी कि अवशीघ्र यात्राकी तय्यारी करके सिधारो सो वह व्यापारियों का वेषधर कुछ वस्तु और दासों को साथ लेकर साथही अपने पिताकी राजधानी से चले और कई मंजिलों तक इकट्ठेगये फिर वह एक ऐसे स्थानपर पहुँचे जहां देशोंके मार्ग भिन्न भिन्न थे वहां एक सराय मे उतरे उन्हों ने परस्पर मिल भोजन किया और यह प्रतिज्ञाकी कि अब तक हम तीनो भाइयों की एकही राहथी कल हम भिन्न भिन्न होकर भिन्न भिन्न देशों मे जावेगे उचितहै कि हम तीनों भाई एक वर्ष से अधिक यात्रा न करें और इतनी अवधि के उपरान्त इस सराय मे आवें और यहां परस्पर भेंटकर पिताके निकट जावें और जो एक भाई पहुँचे वह यहां बैठकर दोनो भाइयों के आगमन की राह देखे निदान दूसरे दिन वह तीनों भाई परस्पर कंठ लग विदाहो घोड़ोपर सवारहो न्यारे न्यारे देशोंमें गये हुसेन शाहज़ादा जो सब से बड़ा था सदा विष्णुगढ की प्रशंसा सुनता और उसके देखनेकी अति लालसा रखता सो वह उस नगरकी ओर यात्रियो के समूह के साथ जहाजपर चढ़ा तीन मास पर्य्यन्त जलकी यात्रा की उपरान्त पृथ्वी पर बहुत से नगर और दिव्य देश लांघकर विष्णुगढ मे जापहुँचा और एक सराय में उतरा जहां विशेष कर व्यापारी उतरा करते थे वहां के निवासियो से मालूम हुआ कि वहां एक बाजार हैं जहां अति विचित्र और उत्तम वस्तु बिकती हैं दूसरे दिन शाहजादा उसी बाजार में गया उसकी लम्बान चौड़ान और परिधि को देख आश्चर्य में हुआ उसमें हजारों दूकाने अति

भाग्यता के गीत गारहीहै जिसके सुनने से मनुष्यका मन फट जाताहै फ़ीरोजशाहने उसे देखकर पहिचाना और ध्यान धरकर देखा कि उसने अपने को विक्षिप्त बनायाहै वास्तव में उसे कोई भी रोग नहीं तदनन्तर शाहजादेने उस मकानसे आके कहा कि मैंने उसे भलीभांति देखा उसका रोग साध्यहै यदि आज्ञा हो तो मैं उससे कुछ पूंछूं और हाल मालूम करने के उपरान्त यत्न उस का अति सुगम होजावेगा क्योंकि फ़ीरोजशाह भलीभांति जानताथा कि मेरा शब्द सुनतेही अपनी बनाई हुई विक्षिप्तता को छोड़देगी और जो मैं कहूंगा वही करेगी बादशाहने आज्ञादी कि उस मकानका किवाड़खोलदो और इस वैद्यको उसके पास जाने दो जब शाहजादा उस मकान में गया तो शाहजादी उसे वैद्य के वेषमें देख क्रोधकरके और गालियां देनेलगी परन्तु वह न हटा और उसके पास चलागया निदान नम्रतापूर्वक धीरेसे उससे कहा मैं वैद्य नहींहूं मैं फ़ीरोजशाह फारसदेशका शाहजादा हूं तेरे लिये मैंने अपनी यह दशा बनाई यद्यपि शाहज़ादेने अपना वेष बदला और लम्बी दाढ़ी रक्खी हुईथी पर वह शब्द और रूपसे पहिचानकर सावधान होगई और अति प्रसन्न होकर उसका मुख देखनेलगी जैसे कि कोई मनुष्य किसी वस्तु की इच्छाकरे और उसे बहुकालके उपरान्त अति परिश्रमकर पावै फिर फ़ीरोजशाह ने उससे सब हाल पूंछा और अपना वृत्तान्त भी संक्षेप मे वर्णन किया कि नगर २ देश २ फिर तेरा यहां ठिकाना लगा अब प्रसन्नहो मैं तुझे यहांसे निकाल लेजाऊंगा शाहजादी ने यह वृत्तान्त सुन कहा कि मैंने अपने धर्म्म के बचानेके लिये यह उपाय किया उसका सबहाल सुन फ़ीरोजशाहने कहा तुझे मालूम है कि उस

स्वच्छतापूर्व्वक बनीथी और प्रत्येक दूकान के सामने सायबान गर्मी के बचावके लिये इस शोभा और उपाय से लगा हुआ था कि दूकानोपर तनक अँधियारा न होता प्रति वस्तु की दूकानें भिन्न भिन्न थीं और भांति भांति के दिव्य वस्त्र रंग बरंग बूटेदार दूकानो पर क्रमसे रक्खे हुयेथे वृक्ष और सुन्दर पुष्पों के चित्र विचित्र इस उत्तमता से उन कपड़ोंपर कढ़ेहुये उनके देखने से यही ज्ञात होता था कि वास्तव में हीं ये वृक्ष और पुष्पहै इससे विशेष रेशमी आदि ईरान और चीन के बनेहुये असंख्यथान थे कहीं तो शीशे और चीनी आदिक के दिव्यपात्र दूकानों पर भरेहुये और हजारों प्रकारके सुन्दर कालीन आदिक बिकते थे जिनके देखने से वह अचम्भे मे हुआ फिर वहां से उन दूकानों पर आया जिनमे सुनहले रुपहले भाजन और रत्न हीरे आदिक थे जिन की चमक दमक से दूकाने प्रकाशित होरहीथी हुसेन एकही बाजारमे इतना असबाब और रत्न देख मनमे समझा ईश्वरजाने नगर भरमे कितना माल और असबाब होगा और वहां के प्राणी को देख अधिक आश्चर्य मे हुआ कि सबके सब द्रव्यकी आधिक्यतासे दिव्य आभूषणों से अलंकृत होकर फिरते है और उनके दास भी सुवर्ण के कड़े और कण्ठे और अनेक भूषण पहिने रहतेथे और प्रत्येक बाजार मे हरएक भांति के फूलों के ढेरके ढेर और वहांके वासी दिव्य पुष्पोंकी माला कोई तो हाथोंमे लिये और कोई बद्धियां कण्ठोंमे बांधे नगर मे घूमरहे हैं और हाट बाटपर दूकानदार फूलों के गुलदस्ते चुन रखते इस सुगन्ध से बाजार भर सुगन्धित होरहा था हुसेन बहुत काल पर्य्यन्त फिरा फिर थककर कहीं बैठने की इच्छा की सो एक दूकानदारने अपनी बुद्धिसे जानकर प्रीति

में जा पहुँचा और एक सरायमें जा उतरा और दिनभर शाहज़ादी का हाल सुना किया और उसकी यहभी इच्छा हुई कि उस हिंदी दुष्टका हाल जो शाहज़ादी को ले भगाया मालूम करे परन्तुउस का वृत्तान्त किसी ने उसे न सुनाया फिर वह समझ गया कि शाहज़ादी ने अपने बचाव के लिये यह उपाय किया होगा निदान फ़ीरोज़शाह ने योगियों के वस्त्र उतार सांगोपांग वैद्यों के वस्त्र जैसा कि उस देशमें प्रचार था पहिन लिये और दूसरे दिन वह वैद्योंकी भांति गलियों में फिरने लगा एक दिन बादशाह के दरवाज़े पर जाकर उसके रक्षक से कहा कि मैं शाहज़ादी के अच्छा करने के लिये बहुत दूरसे आयाहूं उसने घृणा से उत्तर दिया अपना मुख तो देख तू क्या शाहज़ादी को अच्छा करेगा हज़ारों बुद्धिमान् वैद्यों से तो कुछ न हुआ तुझसे क्या हो सकेगा उसने कहा मैं कुछ बादशाह से नहीं मांगता केवल भाग्य की परीक्षा के लिये यहां आया हूं और बहुत सी लाभकारी औषधियां मैं जानता हूं रक्षक को उस पर दया आई और उसको ठहराकर बादशाह से जो शाहज़ादी के अच्छे होनेसे निराश हो चुकाथा जाकर बिनती की कि एक वैद्य बहुत दूरसे आया है और उसके पास बहुत अच्छी दवाइयां हैं इतना सुनतेही बादशाह ने आज्ञादी उसको मेरेपास लाओ सो वह बादशाह के पास गया बादशाहने सम्पूर्ण वृत्तान्त उससे वर्णन करके कहा वह अपने पास किसी को आने नहीं देती परन्तु तुम उसे दूरसे देख करके औषधि ऐसी दो जिससे वह अच्छीहो इतना कह उसे एक मकान में जो शाहज़ादी के भवनसे लगाहुआ था लेगया फ़ीरो-

पूर्वक उसको अपनी दूकानपर बैठाया एक घड़ीके उपरान्त एक दल्लाल को देखा कि एक गलीचा चारगज का चौकोण लियेहुये कहताहै कि यह गलीचा तीस हज़ार अशरफ़ी को बिकताहै जिसका मनचाहे मोलले शाहज़ादेने यह शब्द सुन आश्चर्य किया और उस दल्लाल को बुलाया और गलीचे को देखकर कहा ऐसा गलीचा एक रुपये को बिकताहै इसमें ऐसा कौन गुण है जिसकी तुम तीस हज़ार अशरफ़ी मांगतेहो उसने शाहज़ादे को व्यापारी समझ कर कहा भाई क्या तुम इस गलीचा का बहुत मोल जानतेहो इसके स्वामी ने मुझसे कहाहै कि मैं चालीस हज़ार अशरफ़ी से कम न बेचूंगा शाहज़ादेने कहा इसमें कोई बड़ागुण होगा जिसका इतना बड़ा मोलहै उसने कहा इसमें बड़ा गुणहै जिस समय तुम इसपर बैठकर किसी स्थानपर दूरहो अथवा निकट जानेकी इच्छाकरो तो तत्कालही तुम उसी स्थानपर पहुँच जावोगे शाहज़ादा यह सुन समझा कि इससे संसार में कोई भी विचित्र वस्तु न होगी ईश्वर का धन्यवादहै कि इस यात्रा का जो मुझे प्रयोजन था वह प्राप्त हुआ निश्चय है कि इस को बादशाह देख अत्यन्त प्रसन्न होगा और पसन्द करेगा तदनन्तर शाहज़ादेने मोल लेनेकी इच्छासे दल्लालसे कहा यदि इस का यही गुण है तो इतने मोलपर मैंही लिये लेताहूं दल्लाल ने कहा जो तुम्हे मेरे वाक्यपर संदेहहो तो इसकी परीक्षा करलीजिये और इसीपर बैठकर सारय में चलिये वहीपर मोल इसका दे दीजियेगा निदान दल्लालने उस दूकानके पीछे गलीचा को बिछा शाहज़ादे को उसपर बैठाय आपभी उसपर बैठकर जानेकी इच्छाकी वह गलीचा तत्कालही देवता के विमान के सदृश वा-

वस्त्र पहिनने उचित हैं बादशाह ने अपने सम्पूर्ण सभासदों को आज्ञा दी कि जिस बात को यह वैद्य आज्ञा करे उसे तुरन्त प्रतिपालन करो निदान दूसरे दिन कल के घोड़े को उठवाओ एकबड़े मैदान मे जो राजभवन के आगे था रक्खा और डौंडी पिटवाई कि नगर के सब लोग अमुक मैदान में इकट्ठे हों और सेना भी घेरा बांधकर खड़ी हो जब नगरवासी इकट्ठे हुये और बादशाह का कटक भी वहीं आया तो वैद्यने आज्ञाकी कि किसी को उस घोड़े के पास न जाने देना और बादशाह भी अपने डेरे मे विराजमान हो और उसके चारोंओर सम्पूर्ण सभासद खड़ेहो और बङ्गालदेश की शाहज़ादी अपनी लौंडियों समेत उसघोड़े पर सवारहो जब उसके कहने के अनुसार सब हो चुका और दासियोंने शाहज़ादीको घोड़ेपरसवारकर घोड़ेकी बागपकड़ के खड़ीहुई तो उस वैद्यने घोड़े के आसपास बहुतसी अग्निकी अङ्गीठियां रखवाई और उसमें तेल और भट्टी भरभर सुगन्ध डाल तीनबेर उसकी परिक्रमा की और कुछ धोखा देनेको पढ़ने लगा तब अङ्गीठियों से ऐसा धुवां निकला कि वह शाहज़ादी घोड़े समेत छिपगई तो वह अवसरपाकर उसके पीछे चढ़ा और चलनेके पेचको घुमाया तो वह घोड़ा तत्काल आकाशकी ओर उड़ा तब फ़ीरोज़शाह ने बड़े शब्द से कहा हे कशमीर के बादशाह! तूने शाहज़ादी से विवाह की इच्छाकीथी अब तू जान कि यह शाहज़ादी फ़ारस के शाहज़ादेका मालहै जो आपने साथ लियेजाता है बादशाह कशमीर और उसके सभासद यह बात सुन अति आश्चर्य में हुये सो [illegible] दिन फ़ीरोज़शाह कई घड़ी के उपरान्त [illegible] देशमें पहुंचा और बादशाह

युमे उड़ा और शीघ्रही सराय में पहुंचगये शाहज़ादेने चालीस हज़ार अशरफ़ियां उस गलीचेका मोल और बीस अशरफियां उस दल्लाल को इनामदीं और बड़ा प्रसन्न हुआ और निश्चय हुआ कि अपने पिताके निकट यह गलीचा लेजाने से अवश्य मुझेनूरुन्निहार व्याही जावेगी और ऐसी अद्भुत और अपूर्व वस्तु मेरे भाइयो को चाहे वह संसारभर में फिरें प्राप्त न होगी तदनन्तर यह शोचा कि उस गलीचेपर बैठकर उसी सरायमें जहां से वह तीनोंभाई अलगहुये थे जाकर उतरे और सब भाइयों के आनेकी राह देखे परन्तु साथही यह शोचा कि मुझे उस जगह बहुत ठहरना होगा और अकेला घबड़ाऊंगा इससे उत्तम है कि यहांके निवासियों और बादशाह को भलीभांति देखलूं और इस नगर की भलीभांति सैरकरूं इसलिये कई महीने तक वहां रहा वहां के बादशाह का यह नियम था कि प्रति सप्ताह में एक दिन परदेशी व्यापारियों की व्यवस्था सुन ने और न्याय चुकाने के लिये विराजता हुसेन उसको इस कारण भलीभांति देखता परन्तु हुसेन को अपने प्रगट करनेकी इच्छा न थी और शाहजादा कि अत्यन्त रूपवान् अति चतुर वाचाल तीव्र बुद्धिथा इस कारण विष्णुगढ का बादशाह और व्यापारियों से उससे अधिक प्रीति करता और बहुधा उससे हिंदुस्तान के राज्य का वृत्तान्त पूंछता फिर शाहज़ादा अति विख्यात मन्दिरों के देखने को गया सो एक देवालय को अति सुन्दर और पीतलका बनाहुआ था देखा जो भीतर से दशगज चौकोण था और उसके मध्य में एक देवता मनुष्य के डीलके समान इस भांति रक्खा हुआथा कि चहुँओर के देखनेवाले उसे अपनी ओर देखतेहुये

कलके घोड़े को बादशाहने कहां रक्खाहै उसने कहा मैं नहीं जानती फ़ीरोज़शाहने विचारा कि बादशाह ने उस घोड़ेको रक्षा पूर्व्वक रक्खा होगा फिर उसे धैर्य्य देकर कहा अब तुझे यह उचितहै कि तू अच्छी बनजा कि बादशाहजाने कि तू मेरी दवासे अच्छी हुई इसकारण जो कुछ कहूंगा वह मानेगा उसने कहा अच्छा दूसरे दिन शाहज़ादी वस्त्र बदल सुधि में आई और सब से भलीभांति यथोचित व्यवहार करनेलगी बादशाह उसको भली चंगी देख अत्यन्त प्रसन्न हुआ और वैद्य की बहुतसी प्रशंसा की फ़ीरोज़शाह ने जो कुछ उचित था कहकर कहा यह बंगाल देश की शाहज़ादी क्योंकर यहां आई प्रयोजन उसका इसके पूछनेसे यहथा कि बादशाह कलके घोड़ेका वृत्तान्त वर्णन करे परन्तु बादशाह उसके अभ्यन्तर को कुछ न समझा निदान उसने शाहज़ादी के आगमनका हाल जैसा फ़ीरोज़शाह ने शाहज़ादी से सुनाथा कहा और यह भी कहा घोड़ा काठका जो उनके पास रक्खाहुआथा मैंने उसे रक्षापूर्व्वक रखदियाहै शाहज़ादे ने यह सब सुनकर कहा इससे मालूम होताहै कि यह शाहज़ादी उस जादूके घोड़े पर चढ़के आई थी उतरते समय उसे कोई सुगन्ध और धूनी नहीं दीगई इसीकारण उसे प्रेतबाधा हुई यद्यपि मैं उसे जादूके बल सुधिमें लाया परन्तु अभी वह भलीभांति अच्छी नहीं हुई यदि तुम्हारी यह इच्छा है कि वह अच्छी होजाय और फिर कभी उसे भूतबाधा न होतो आप सब नगर निवासियों को बड़े मैदान में इकट्ठा कीजिये और उस जादू के घोड़े को भी वहां मँगवाइये कि मैं शाहज़ादी को उसपर चढ़ाकर उसे धूनीदूं कि कदापि बीमार न हो परन्तु उस दिन शाहज़ादी को उत्तम उत्तम

पूर्वक उसको अपनी दूकानपर बैठाया एक घड़ीके उपरान्त एक दल्लाल को देखा कि एक गलीचा चारगज का चौकोण लियेहुये कहताहै कि यह गलीचा तीस हज़ार अशरफी को बिकताहै जिसका मनचाहे मोलले शाहज़ादेने यह शब्द सुन आश्चर्य किया और उस दल्लाल को बुलाया और गलीचे को देखकर कहा ऐसा गलीचा एक रुपये को बिकताहै इसमें ऐसा कौन गुण है जिसकी तुम तीस हज़ार अशरफ़ी मांगतेहो उसने शाहज़ादे को व्यापारी समझ कर कहा भाई क्या तुम इस गलीचा का बहुत मोल जानतेहो इसके स्वामी ने मुझसे कहाहै कि मैं चालीस हज़ार अशरफ़ी से कम न बेचूंगा शाहज़ादेने कहा इसमें कोई बड़ागुण होगा जिसका इतना बड़ा मोलहै उसने कहा इसमें बड़ा गुणहै जिस समय तुम इसपर बैठकर किसी स्थानपर दूरहो अथवा निकट जानेकी इच्छाकरो तो तत्कालही तुम उसी स्थानपर पहुँच जावोगे शाहज़ादा यह सुन समझा कि इससे संसार में कोई भी विचित्र बस्तु न होगी ईश्वर का धन्यबादहै कि इस यात्रा का जो मुझे प्रयोजन था वह प्राप्त हुआ निश्चय है कि इस को बादशाह देख अत्यन्त प्रसन्न होगा और पसन्द करेगा तदनन्तर शाहज़ादेने मोल लेनेकी इच्छासे दल्लालसे कहा यदि इस का यही गुण है तो इतने मोलपर मैंही लिये लेताहूं दल्लाल ने कहा जो तुम्हें मेरे वाक्यपर संदेहहो तो इसकी परीक्षा करलीजिये और इसीपर बैठकर सारय में चलिये वहींपर मोल इसका दे दीजियेगा निदान दल्लालने उस दूकानके पीछे गलीचा को बिछा शाहज़ादे को उसपर बैठाय आपभी उसपर बैठकर जानेकी इच्छाकी वह गलीचा तत्कालही देवता के बिमान के सदृश वा-

वस्त्र पहिनने उचित हैं बादशाह ने अपने सम्पूर्ण सभासदों को आज्ञा दी कि जिस बात को यह वैद्य आज्ञा करे उसे तुरन्त प्रतिपालन करो निदान दूसरे दिन कल के घोड़े को उठालाओ एकबड़े मैदान में जो राजभवन के आगे था रक्खा और डौंड़ी पिटवाई कि नगर के सब लोग अमुक मैदान में इकट्ठे हों और सेना भी घेरा बांधकर खड़ी हो जब नगरवासी इकट्ठे हुये और बादशाह का कटक भी वहीं आया तो वैद्यने आज्ञाकी कि किसी को उस घोड़े के पास न जाने देना और बादशाह भी अपने डेरे मे विराजमान हो और उसके चारोंओर सम्पूर्ण सभासद खड़ेहो और बङ्गालदेश की शाहजादी अपनी लौंडियों समेत उसघोड़े पर सवारहो जब उसके कहने के अनुसार सब हो चुका और दासियोंने शाहजादीको घोड़ेपरसवारकर घोड़ेकी बागपकड़ के खड़ीहुई तो उस वैद्यने घोड़े के आसपास बहुतसी अग्निकी अङ्गीठियां रखवाई और उसमें तेल और मट्टी भरभर सुगन्ध डाल तीनबेर उसकी परिक्रमा की और कुछ धोखा देनेको पढ़ने लगा तब अङ्गीठियों से ऐसा धुवां निकला कि वह शाहजादी घोड़े समेत छिपगई तो वह अवसरपाकर उसके पीछे चढ़ा और चलनेके पेचको घुमाया तो वह घोड़ा तत्काल आकाशकी ओर उड़ा तब फीरोजशाह ने बड़े शब्द से कहा हे कशमीर के बादशाह! तूने शाहजादी से विवाह की इच्छाकीथी अब तू जान कि यह शाहजादी फारस के शाहजादेका मालहै जो आपने साथ लियेजाता है बादशाह कशमीर और उसके सभासद यह बात सुन अति आश्चर्य मे हुये सो उस दिन फीरोजशाह कई घड़ी के उपरान्त बङ्गालेकी शाहजादी को लेकर फ़ारस देशमें पहुंचा और बादशाह

षट्शास्त्री चार पांच महीने की राहसे वहां आकर यथाविधि व-न्दना करते निदान हिन्दुस्तान भरके वासी पूजनके निमित्त इतने इकट्ठे होते जिनको देख शाहजादा आश्चर्य में हुआ उस मैदान के एक ओर चालीस स्तम्भों पर नव खण्डा एक बड़ा विशाल सु-न्दर भवन था जिसमें बादशाह और उसके मंत्री और प्रधान परदे-शियों के न्यायके लिये बैठाकरते वह मन्दिर भीतरसे बहुतसी दिव्य सामग्रीसे अलंकृतथा और बाहरसे नानाप्रकारके देशों और विशेष कर पशु पक्षी के महासुन्दर चित्रोंसे विचित्र था वह चित्रकारियां इस सुन्दरता और कारीगरी से खिची थीं कि सचमुच की मालूम होतीं दूसरे देहाती गँवार महाविकराल पशुपक्षी जैसे कि सिंहआ-दिके की चित्र देखकर डरजाते और इसमैदान के तीन ओर काष्ठ के अतिविचित्र मन्दिर इसीभांति भीतरबाहरसे सजे हुये इसकारी-गरी से बनेहुये थे जिस ओरको चाहें घुमाने से मनुष्योंसमेत फि-रते सो मनुष्य तमाशा देखने के लिये काष्ठके मन्दिरों को घुमाते और प्रति स्थानपर अनुमान एकहजार के मत्त हाथी जो सुन-हली झूलों और रुपहले हौदों से सुशोभित थे दृष्टि पड़े उनपर गवैये गाते और नकालनकलें करते और हाथियों के पाठे नाना भांतिके रंगोंमे चित्रितथे हुसेन शाहजादा हाथियोंका तमाशा देख अधिक आश्चर्य में हुआ अर्थात् एक बहुत बड़ा हाथी चारतिपा-ईयों पर जिनके नीचे पहिये लगे थे उनपर चारों चरण खड़ा हुआ शूंड़से बांसुरी बजाता जिस के सुनने से सब लोग वाह वाह क-रते और उस हाथी को जिधर चाहते खींचकर लेजाते और दूसरा हाथी पहिले से कुछ छोटा एककाष्ठके बड़े शहतीरके एक सिरे पर खड़ाथा और वह शहतीर एक ऊंची तिपाई पर जो अनमान आ-

के पासगया बादशाह अपने पुत्र को देखकर अति प्रसन्नहुआ और कईदिन के पश्चात् उसका विवाह बड़ी धूमधाम से करदिया विवाह के उपरान्त बादशाहने बङ्गाले के बादशाहको यह संदेशा भेजा कि तुम्हारी बेटीके साथ मैंने अपने बड़े बेटेका विवाह कर दिया और तुम्हारी बेटी यहां अति प्रसन्नहै बङ्गाले के बादशाह को इसबात से अति हर्ष हुआ और उसका उत्तर यथोचित लिख असंख्य द्रव्य और रत्नादिक भेजे ॥

इति नवमःप्रदीपः ॥ ९ ॥

## अथ दशमःप्रदीपः ॥ १० ॥

### अहमदशाहज़ादा और बानूपरी का दृष्टान्त ॥

उपकारेऽपकारंयोमन्यतेकेनचित्कृते ॥
सनश्यतियथाबादशाहोभूतान्मृतोऽकृतः १०

जो कोई किये उपकार को अपकार बुराई जानता वह आपही नष्ट होजाताहै जैसे बादशाह ने निज उपकार को बुरा जाना तो वह जिन्द से मारा गया ॥ १० ॥

### इसपर अहमदशाह का दृष्टान्त ॥

पूर्वकाल में एक तेजवान् हिन्दुस्तानके बादशाहके तीन पुत्र थे बड़े का नाम हुसेन दूसरे का नाम अली तीसरे का नाम अहमद और नूरुन्निहार उसके भाईकी पुत्रीथी सो बादशाहने अपने भाई के मरनेके उपरान्त अपनी भतीजी को अपने मन्दिरमें लाकर रक्खा था और बड़े बड़े विद्वानों और गुणवानों से उसको पढ़ाया वह अपनी हमजोलियों और निज कुटुम्ब और बादशाह के परिवार से अधिक रूपवान् और बुद्धिमान् थी और बाल्यावस्था से उन पूर्वोक्त शाहज़ादों के साथ खेलती बादशाह ने

समझते और उसके नेत्र बहुमूल्य रत्नों से जड़े थे तदनन्तर दूसरे गावँ में देवालय देखा कि वह भी अति विचित्र पहिले के समान बनाहुआ था उस जगह एक मैदान अनुमान आधे बीघेके चौड़ाथा जिसमें अति सुगन्धित पुष्प आदिके वृक्ष अति सुन्दरता से लगे थे और उस पुष्पवाटिकाके चहुँओर दीवारें अनुमान तीस गज के ऊंची थी जिससे कोई पशु उसके भीतर न जासके और उस मैदान के मध्य में एक चबूतरा एक मनुष्य की ऊँचाई के अनुमान पत्थर का बना हुआथा और उसके पत्थरों को इस कारीगरी से जमाया था कि वह एकही पत्थर का मालूम होताथा और उस चबूतरे पर एक देवालय पचासगज का ऊंचाथा कि चारों ओर कोसों से दीखता लम्बान उसका तीस गजका चौड़ाई उसकी बीसगज की थी वह निपट संगमरमर का बनाहुआ था और उसका पत्थर ऐसा साफ और चिकना था कि शीशे के सदृश उसमें मुखदीखता था मण्डप उसका अति विचित्र बनाहुआ था उसमें देवताओं के सैकड़ो चित्र रक्खेहुये थे प्रतिदिन भोर और सन्ध्याको ब्राह्मणोंकी स्त्री पुरुष और बालक आते और नाना भांति की पूजाकर कुतूहल करते कोई तो मग्न होकर नाचता और कोई प्रसन्नता से गाता बजाता और स्थान स्थानपर इन्द्रके तुल्य सभा लगाकर नाच तमाशे देखते और दूरदूर से लाखो मनुष्य भेटदेने को एकत्र होते और नानाभांति की असंख्य वस्तु और बहुतसी द्रव्य उस देवालय में चढ़ाते शाहजादे ने वहां का वार्षिक मेला भलीभांति देखा मेले के दिन सब नगरों के प्रधान और मुख्य मुख्य नगरनिवासी उस देवालय में पूजन कर परिक्रमा करते विशेष एक महा विशाल देवालय में बड़े बड़े पण्डित

खाते फिरते थे उनमें से एक दलाल आधे गजकी लम्बी और पौन गजकी चौड़ी दिव्य हाथीदांत की दूरबीन हाथो मे लियेहुये कहता फिरताहै कि इस दूरबीन का मोल तीस हजार अशर्फी है शाहजादा अली यह सुन विचारा कि यह दलाल विक्षिप्त होगा तदनन्तर शाहज़ादे ने एक दूकानदार से पूंछा क्या यह दलाल विक्षिप्तहै कि तीस हज़ार अशर्फी एक हाथीदांतकी कहता फिरताहै भला कोईभी दिवानां होगा जो इस ओछी वस्तु को इतनी अशरफियों पर मोल लेगा उस दूकानदार ने कहा भाई यह दलाल और दलालों से अधिक चतुर और विश्वासित है इसके द्वारा हज़ारों रुपयो का व्यवहार होता है कलतक भला चङ्गा था आजका हाल मालूम नही कि विक्षिप्त होगया हो यदि वह इस दूरबीनकी तीस हजार अशरफी कहता है तो वह अवश्य इसी मोलकी होगी अभी इसका हाल मालूम हुआ जाताहै जरा यहां आनेदो तबतक आप मेरी दूकान पर ठहरिये सो वह वहां ठहर गया इतने में वह दलाल वहां पहुंचा उस व्यापारी ने उसे निकट बुलाकर कहा कि इस दूरबीन का गुण कह कि बहुधा मनुष्य इसका मोल सुनकर आश्चर्य करते हैं विशेष कर इसने तुझे विक्षिप्त बनायाहै उसने उत्तर दिया कि आप इसका मोल सुन कर मुझे विक्षिप्त बनाते है जब मैं इसका गुण वर्णन करूंगा तो इसी समय इसको मोल ले लीजियेगा आपही किन्तु नगर के आदमी भी इसकी कीमत सुनकर हंसते हैं फिर उसने वह दूरबीन अली शाहजादे को दिखाकर कहा इसके देखने का प्रकार मैं तुमको बताताहूं इसके दोनों सिरों पर शीशे के दो टुकड़े लगेहुये हैं तुम अपनी दृष्टि को उन दोनों शीशोंके सामने

कड़ों कोसों की वस्तु इस प्रकार दिखाई देती है जैसे कि सामने रक्खी है जिसका मन चाहे परीक्षा लेले मैं तुमको इसकी विधि ब-त.तांहूं हुसेन ने उस दूरबीन को उससे लेकर जिस विधान से उ-सने उसे बताया था नूरुन्निहार के देखनेकी इच्छाकी दूरसे दोनों भाई उसकी ओर देखरहे थे कि देखें वह क्या कहताहै अकस्मात् उन्होंने उसके मुखका रङ्ग बदलगया देखा उसे चिन्तायुक्त देखकर आश्चर्य में हुये हुसेन ने कहा कि हम तीनोंने जो इतना परिश्रम नूरुन्निहार के लिये कियाथा सब व्यर्थगया अब मैंने इसको देखा अत्यन्त रोगी मृत्यु के निकट पाया उसके चहुंओर दासियां और खोजे खड़े होरहे हैं यदि तुम भी चाहो तो उसका अन्तका दर्शन करलो शाहजादा अलीने भी देखा वही दशा पाई तदनन्तर वह दूरबीन अहमद को दी तो उसने भी उसे उसी दशा में देखा तब अपने भाइयों से कहा यद्यपि नूरुन्निहार पर हम सब मोहितहैं परन्तु मैं उसे इसी समय नीरोग करसक्ता हूं इतना कह उसने उ-सी सेव को जेब से निकालकर उन दोनों को दिखाया और कहा यह भी गलीचे और दूरबीन के मोलसे कम मोलका नहीं है अब इसकी परीक्षा का यही समय है इसमें बड़ा गुणहै जो मनुष्य चाहे कैसाही रोगीहो इसके सुंघाती समय देखलेना परन्तु इसी समय वहां पहुँचजावें हुसेन ने अहमद से कहा यह कुछ कठिन नहीं हम गलीचेपर बैठकर तत्कालही नूरुन्निहार के समीप पहुँचसक्ते हैं अब विलम्ब मतकरो मेरे साथ तुम दोनों बैठजावो कि बातकी बातमें वहां पहुँचजावें और सेवकों को यहीं छोड़ो पीछेसे वहां पहुँच रहेंगे निदान वह तीनों उसी गलीचेपर बैठे और सबने प-हुँचनेकी इच्छाकी सो तत्कालही वह नुरुन्निहार के समीप प-

ठगज के थी रक्खाथा और उस शहतीर के दूसरे सिरे पर लोहा हाथी के बोझके समान था कभी वह हाथी ज़ोर करने के कारण पृथ्वीपर आलगता और कभी वह उठकर ऊपरको आजाता वह गज उस अवस्था में हावभावकर अपना नाचदिखाता और शूंड़ से तानके साथगाता और हाथी भी उसके साथगाते और मनुष्य उसको इसी दशामें इधर उधर लिये फिरते यह हाथियोंका तमाशा बादशाह के सम्मुख होता हुसेन शाहज़ादा ऐसे अनूठे तमाशे के देखने के लिये एक वर्षपर्य्यंत विष्णुगढ़ में रहा तदनन्तर एक दिन सरायके पिछवाड़े जिसमें वह रहता था जाकर उस ग़लीचे को बिछाया और उसपर अपने सेवकसमेत जिसको वह साथ लायाथा बैठा और मनमें उसी सराय में पहुंचने की इच्छाकी जिसमें उसके भाइयों ने पहुँचने की प्रतिज्ञा कीथी इतना विचारतेही वह तत्काल वहां पहुँचगया और व्यापारियों के वेष से वह ठहरकर अपने भाइयों के आनेकी राह देखने लगा और शाहज़ादाअली जो हुसेनसे छोटाथा एक यात्रियों के समूह के साथ ईरानदेशको सिधारा चारमहीने के उपरान्त शीराज़में जो फ़ारस की राजधानी थी पहुँचा और अन्य व्यापारियों के साथ जिनसे अति प्रीति होगई थी एक सराय मे उतरा और अपने को रत्नपारखी प्रसिद्ध कर उनके साथप्रीतिपूर्वक रहनेलगा जबव्यापारियों ने लेन देन का उद्योग किया तबशाहज़ादा भी अपने वस्त्र बदल वहां के बड़े बाजारमेंगया वह बाजार सब पक्का था दूकानें सब मण्डपाकारगोल स्तम्भों पर बनीहुई थीं अली उस बाजारकी सैरकर अचम्भा करनेलगा कि एक बाजार में तो करोड़ों रुपयों की वस्तुहैं सो नगर भरके द्रव्यकी क्या गिनती कीजाये इत्यादि प्रतिवस्तुके नमूनेदि-

हुँचगये सेवक उनको देखकर डरगये और कहनेलगे कि यह तीन मनुष्य क्योंकर यहां घुसआये पहिले उन्होंने चाहा कि उनको मारकर निकालदें फिर पहिचानकर आश्चर्य में हुये सबसे पहिले शाहज़ादा अहमदने आगे बढ़कर वह औषधमयी सेव नूरुल्-निहार को सुँघाया थोड़े काल के उपरान्त उसने अपने नेत्र खोल दिये और अपना मुख इधर उधर फेरकर उनको सब को देखा तदनन्तर अपनी शय्या से उठ वस्त्र मांगे और यह समझी कि सोकर अभी उठीहूं इतने में दासियों ने उससे कहा यह तीनों तेरे चचेरे भाई अभी आये हैं और अहमद ने तुम्हें कोई वस्तु सुँघाकर अच्छा कियाहै वह उनको देखकर अति प्रसन्न हुई और अहमदका गुण माना और तीनों शाहजादे भी उसके आरोग्य होने से प्रसन्न हुये तदनन्तर नूरुल्निहार से विदा होकर बादशाहके समीप गये उनके पहुँचने के प्रथम सेवक सम्पूर्ण वृत्तान्त कहचुके थे बादशाहने उठके सबको प्रीतिपूर्व्वक अपने कंठ से लगाया और नूरुल्निहार को इन शाहजादों के द्वारा नीरोग होने से अति आश्चर्य किया तदनन्तर उन्हों ने अपनी अपनी वस्तु बादशाहको दी और उनके गुण वर्णन किये और कहा इन तीनों वस्तुओं को देखकर जो सबसे उत्तम और विचित्रहो अपने प्रण के अनुसार उसके लानेवाले को नूरुल्निहार से विवाह कर दीजिये यह सुन बादशाह अति चिन्ता करने लगा और मनमें सोचा यदि मैं नूरुल्निहार को अहमदको विवाहदूं तो औरों पर अन्याय होगा जो अलीके निकट दूरबीन न होती तो क्योंकर उस के बीमार होनेका हाल विदित होता इसी प्रकार जो हुसेन का गलीचा न होता तो किस प्रकारसे नूरुल्निहार के समीप पहुँचते

विदाहोकर समरकन्दकी ओर गया और वहां जाकर एक सराय में उतरा दूसरे दिन उस नगर के चौक में गया, वहां उसने एक दल्लाल को देखा कि वह सेव हाथमें लिये हुये कहता फिरता है यह सेव पैंतिसहज़ार अशरफी को बिकता है अहमद ने उस को निकट बुलाकर पूंछा मुझको यह सेव दिखाकर इसका गुण कह दल्लालने वही सेव अहमदको देकर कहा आप इसको देखिये और इसका इतना मोल सुनकर अचम्भा न कीजिये इसके गुण सुनिये मनुष्य कितनाही रोगी होगयाहो अथवा मृत्यु निकट पहुंचे इसके सूंघतेही तत्काल आरोग्य होजावेगा मानो उसे कदापि रोग न व्यापाथा और तुरन्त उसकी देहमें बल आजाताहै फिर जन्मभर रोगी न होगा अहमदने कहा जो यह सत्यहै तो मैं इसे इसी संख्यापर मोल लेताहूं दल्लाल ने कहा भाई इस बातको यहां के सब व्यापारी जानते हैं यह सेव एक बड़े वैद्यनेकई बूटियां और औषधसंयुक्त कर बहुत वर्षों परिश्रम करके बनायाथा और औषधियों की प्राप्ति के लिये बहुतसा धन व्यय किया और सैकड़ों रोगियों को केवल सुंघाने सेही अच्छा किया परन्तु वह अकस्मात् कालवश हुआ और इससेवको आप सूंघने न पाया मरने के उपरान्त कुछ भी द्रव्य न छोड़ा उसके परिवार में बहुत से असमर्थ बालकहैं अब उसकी स्त्रीने लाचारहोकर इससेवको बेंचने के लिये निकालाहै दल्लालकी बातें सुनकर बहुत से मनुष्य एकत्र होगये संयोगवश उस समूह मेंसे एक मनुष्य ने आगे बढकर कहा कि मेरा मित्र बहुकाल से रोगी होगयाहै और अब वह अपने जीवन से निराश है तुम चलके ज़रा यह सेव उसे सुंघादो तो मैं तुम्हारा [redacted] मानूंगा जन्मभर तुम्हारा यशबखानूंगा अहमद ने यह

और उसको आरोग्य करते मेरे विचार मे तीनोंकी वस्तु तुल्यहै यदि एक वस्तु न होती तो उसका अच्छा होना असम्भवित था फिर भी इसका निर्णय न हुआ अभी वही कठिनताहै परन्तु अब चाहताहूं कि आज कोई दूसरा यत्न विचारकर उसमे जिसको श्रेष्ठ पाऊं उसे नूरुल्लनिहार व्याहदूं इतना शोचकर उनसे कहने लगा तुम तीनों भाई घोड़ों पर सवार हो और अपने साथ धनुषबाण लेकर अमुक मैदान में घुड़दौड़के लिये जाओ और मैं भी अपने सभासदों सहित आताहूं तुम तीनों भाई मेरे साम्हने एक २ तीर फेको जिसका तीर दूर जावेगा उसीको नूरुल्लनिहार मिलेगी वह सब अपने पिताकी आज्ञानुकूल उसी मैदान में गये और बादशाह भी उन्हीं विचित्र वस्तुओं को कोष मे भिजवाकर वहां पहुचा पहिले हुसेन ने जो सबसे बड़ा था तीरछोड़ा फिर अली ने सो इसका तीर थोड़ी दूर आगे गया इसके उपरान्त अहमद ने तीर चलाया परन्तु उसका तीर किसी को दृष्टि न पड़ा कि वह कहां गिरा निदान सबने यही विचारा कि वह तीर यातो इतना दूर गया कि किसी को दिखाई नहीं देता अथवा अहमद के हाथमेही रहगया सो बादशाहने इस बात का अधिक विचार न करके अली के साथ नूरुल्लनिहार का विवाह ठहराया और कुछ दिनके उपरान्त बड़ी धूम धाम से विवाह करदिया परन्तु हुसेन शाहजादा डाहसे उस समाज मे संयुक्त न हुआ क्योंकि वह और भाइयों की अपेक्षा नूरुल्लनिहारकी बहुत प्रीति रखताथा सो लज्जा से उसने योगियों के सदृश गेरुवे वस्त्र पहिने और संसारका माया मोह जो सदा स्थिर नहीं रहता परित्याग किया अहमद को भी बड़ी डाहउपजी और अत्यन्त लज्जा से विवाहमे न गया परन्तु योगीका वेष धा-

करो यद्यपि वह वस्तु हज़ार कोश पर क्यों न हो पर वह इसभांति तुमको दिखाई देगी जैसे तुम्हारे निकट रक्खीहुई है शाहज़ादेने कहा मुझे तेरे कहने का विश्वास नहीं जबतक कि मैं इसदूरबीन की परीक्षा न लेलूं दल्लाल ने दूरबीन शाहज़ादे के हाथ में दी और देखने की विधि उसको बताकर कहा जिसको तुम देखना चाहो अपने मनमें उसका सङ्कल्प कर देखो अली ने अपनेपिता के देखने के विचारसे दूरबीन को अपनी दृष्टि के सामने किया तो उसने अपने पिताको कुशल पूर्व्वक तख़्तपर बैठे देखा फिर अपनी प्रिया नूरुन्निहारको भी देखा कि वह भी अपनी शय्यापर कुशल-पूर्व्वक बैठी है और उसकी दासियां उसकी शय्याके चहुँओर हाथ बांधे खड़ी हैं इस अपूर्व्व दूरबीन को देख बहुत अचम्भे में हुआ और मनमें कहनेलगा यदि दशवर्ष पर्य्यन्त देशोदेश घूमता और ढूंढ़ता तो इस विचित्र दूरबीनसी कोईवस्तु प्राप्त न होती तदनन्तर उसदल्लालसे कहा वास्तवमें जैसा तुमने इसका गुण कहाथा वैसा हमने पाया तीसहज़ार अशरफ़ी मुझसे लो दल्लालने कहा भाई इस के स्वामीने प्रण कियाहै कि चालीसहज़ार अशरफ़ी से कम न लूंगा शाहज़ादेने दल्लालको खवाज़ान सरायमें लेजाकर चालीस हज़ार अशरफ़ियां उसको गिनदी और दूरबीन को जो वास्तव में संसार दर्शक थी मोललेकरअति प्रसन्न हुआ और समझा कि इस दूरबीन के कारण मुझे अवश्य नूरुन्निहार मिलेगी तदनन्तर वह पारस देशकी सैर करने लगा एक वर्ष के अनुमान वहां रह कर यात्रियों के साथ हिन्दुस्तान को सिधारा और कुशलपूर्वक उसी सराय में पहुँचा जहां हुसेन बैठा था और हुसेनके साथ रहने लगा तीसरा शाहज़ादा जिसका नाम अहमद था अपने भाई से

रण न किया और सदैव अपने तीर को ढूंढ़ता रहताथा एक दिन वह अकेला उस तीर के ढूंढ़ने के लिये चला और वहांसे सूधा दाहिने बायें देखता हुआ आगे बढ़ा और कई बड़े २ पर्व्वतों के शिखरों पर ढूंढने लगा तो उसे एक बड़े टीलेपर पड़ाहुआ पाया आश्चर्य्य में होकर मनमें विचारने लगा कि इतनी दूर तीरका आना असम्भवितहै और उस तीर को देखकर और अचम्भे मे हुआ कि पत्थरपर चिपका हुआहै विचारा कि इसमें कोई भेद अवश्य है फिर आगे बढ़कर एक कन्दरा में जो उसी शिखरपरथी गया और थोड़ी दूर जाकर एक लोहेका दरवाज़ा उसे दृष्टि पड़ा उसके भीतर जाकर उसने कुछ ढलाव पाया जिसमें वह तीर समेत चला और समझा कि यहां अधिक अँधियारा होगा परन्तु वहां दिव्य उजियारा था और वहां से पचास व साठ पगपर महा सुन्दर विशाल घरथा जिसमें उसने क्या देखा कि एक स्त्री अतिरूपवती राजसी स्वच्छ वस्त्र आभूषणो से अलंकृत अपनी अनुचरियों के मध्यमें धीरे धीरे द्वारकी ओर चली आतीहै शाहजादा उसे प्रणाम करने लगा उसने आपही निकट आकर अत्यन्त प्रीति और मीठी वाणीसे आगत स्वागत और शिष्टाचार कर कहा हे अहमद ! कुशल से तो हो शाहज़ादा अपना नाम सुन आश्चर्य मे हुआ कि यह मृगनयनी जिससे मेरी कभी भी भेट नहीं मेरा नाम क्योंकर जानतीहै फिर उसके चरणों को छूकर कहा हे मृगनयनी ! मै तुम्हारे सत्कार करने से गुण मानताहूं परन्तु आश्चर्य्य में हूं कि तुमने मेरा नाम क्योंकर जाना उसने कहा अब हम और तुम चलके बारहदरी में आनन्द भोगे वहां पहुंच कर तुम्हारे प्रश्नका उत्तर दूंगी इतना कहकर वह चन्द्रमुखी शाहज़ादे को अपने साथ

विदाहोकर समरकन्दकी ओर गया और वहां जाकर एक सराय में उतरा दूसरे दिन उस नगर के चौक मे गया, वहां उसने एक दल्लाल को देखा कि वह सेव हाथमे लिये हुये कहता फिरता है यह सेव तीसहज़ार अशरफ़ी को बिकता है अहमद ने उस को निकट बुलाकर पूंछा मुझको यह सेव दिखाकर इसका गुण कह दल्लालने वह सेव अहमदको देकर कहा आप इसको देखिये और इसका इतना मोल सुनकर अचम्भा न कीजिये इसके गुण सुनिये मनुष्य कितनाही रोगी होगयाहो अथवा मृत्यु निकट पहुँचे इसके सूंघतेही तत्काल आरोग्य होजावेगा मानो उसे कदापि रोग न व्यापाथा और तुरन्त उसकी देहमें बल आजाताहै फिर जन्मभर रोगी न होगा अहमदने कहा जो यह सत्यहै तो मैं इसे इसी संख्यापर मोल लेताहूं दल्लाल ने कहा भाई इस बातको यहां के सब व्यापारी जानते हैं यह सेव एक बड़े वैद्यनेकई बूटियां और औषधसंयुक्त कर बहुत वर्षों परिश्रम करके बनायाथा और औषधियों की प्राप्ति के लिये बहुतसा धन व्यय किया और सैकड़ों रोगियो को केवल सुंघाने सेही अच्छा किया परन्तु वह अकस्मात् कालवश हुआ और इससेवको आप सूंघने न पाया मरने के उपरान्त कुछ भी द्रव्य न छोड़ा उसके परिवार में बहुत से असमर्थ बालकहैं अब उसकी स्त्रीने लाचारहोकर इससेवको बेंचने के लिये निकालाहै दल्लालकी बातें सुनकर बहुत से मनुष्य एकत्र होगये संयोगवश उस समूह मेसे एक मनुष्य ने आगे बढकर कहा कि मेरा मित्र बहुकाल से रोगी होगयाहै और अब वह अपने जीवन से निराश है तुम चलके ज़रा यह सेव उसे सुंघादो तो मैं तुम्हारा बड़ा गुणमानूंगा जन्मभर तुम्हारा यशवखानूंगा अहमद ने यह

लेकर बारहदरी मे गई शाहजादा वहां पहुंचकर उसको देखने लगा जिसके सुनहली गोल मंडपाकार गुम्बजपर लाजवर्द से चित्रकारियांथीं और नानाभांतिकी दिव्य सामग्रीसे अलंकृत देख आश्चर्य में हुआ इस से परीने कहा यह मकान और मकानो से कि वास्तवमे तुम्हारे हैं तुच्छहै जब उन को देखोगे तो अतिप्रसन्नहोगे फिर अहमद को अपने निकट बैठाकर कहने लगी तुम मुझको नहीं जानते परन्तु में तुमको भलीभांति जानतीहूं अब में अपने कुलका हाल कहतीहूं तुम ने पुस्तकों में पढाहोगा कि धरती पर कहीं जिन्न भी रहते हैं मैं एक बड़े प्रतिष्ठित जिन्न की पुत्रीहूं और मेरा नाम परीबानू है अब तुम अपने पिताका वृत्तान्त जो बादशाह है मुझसे सुनो नूरुल्निहार तुम्हारी चचेरी बहिनहै और तुम तीन भाईहो और प्रत्येक को यह इच्छा थी कि नूरुल्निहार मुझे मिले तुम तीनोने अपने पिता के विचारके अनुकूल बहुत दूरकी यात्रा की और तुम पूर्व्वोक्त प्रयोजन के निमित्त समरकन्द में जाकर औषधियों का सेब जिसका कारण मै हुई लाये और इसीभांति तुम्हारा बड़ाभाई विष्णुगढ में जाकर गलीचा लाया और अली हाथीदांत की दूरबीन बस इतना वर्णन बहुत है कि तुम जानो कि मै तुम्हारे हाल को परिपूर्ण जानती हूं अब तुम सत्य कहो मैं अच्छी हूं या नूरुल्निहार के साथ तुम्हारा मन विवाहको चाहता है जब तुमने तीर फेकनेका इरादा किया था उस समय मैंने विचारा कि तुम्हारा तीर हुसेन से आगे न जावेगा तो तुम्हारे छोड़ते ही मैंने उसे वायु में पकड़ा और दृष्टि बन्दकर इस शिखरपर डाल दिया इसलिये कि तुम उसे अवश्य ढूंढने आओगे और इसी बहाने मेरी तुमसे भेंटहोगी अब

वचन सुनकर दल्लाल से कहा जो वह रोगी इस सेवके सूंघने से नीरोग होजायगा तो अभी चालीसहजार अशरफ़ी देताहूं उसने कहा बहुत अच्छा आप इसकी परीक्षा लेलीजिये मैंने तो इसके द्वारा अनेक रोगियों को नीरोग किया निदान वह रोगी उस सेव के सुंघातेही नीरोग हो गया तदनन्तर अहमद ने चालीस हज़ार अशरफ़ियां उसको गिनदीं और वह सेव मोललिया और इच्छा की जो कोई यात्री हिन्दुस्तान का जाने वाला मिले उसके साथ यहांसे चलूं और जबतक न मिले तबतक इधर उधर की सैर करूं कितने दिनों के उपरान्त अहमद यात्रियों के साथ हिन्दुस्तान को चला और कुछ काल में कुशलपूर्वक उसी सराय में जहां दोनों भाई उतरेथे जापहुँचा निदान तीनोंभाई परस्पर भेंट कर अत्यन्त प्रसन्नहुये और ईश्वरका धन्यवाद किया हुसेन शाहज़ादेने जो सबसे बड़ा था कहा अब हम अपनी अपनी यात्रा का हाल और अपनी वस्तुका हाल कहते हैं और उसका गुण वर्णन करतेहैं मैंने एक गलीचा जिसपर बैठाहूं मोल लिया यद्यपि यह प्रगटमें कुछ वस्तु नहीं परन्तु इसमें बहुत बड़ा गुण जब कोई मनुष्य इसपर बैठकर किसी दूर वा निकट देशके जाने की इच्छाकरे तो उसी समय वहां पहुँच जावे मैंने इसे चालीस हज़ार अशरफ़ी को मोल लिया मैं इसपर बैठ यहां आया

इतना हाल कहचुकी तो प्रीतिकी दृष्टिसे उसने अहमद को देखा और लज्जित होकर नयन नीचे कर दिये और शाहजादा यह सब बातें सुनकर अतिप्रसन्न हुआ यह तो जानता था कि अब किसीभांति नूरुल्निहार नहीं मिलसक्ती और परीबानू भी अति सुन्दरी है उसके रूप अनूप मनहरण को देखतेही मोहित होगया कि नूरुल्निहार की प्रीति भूलगया निदान उस सुन्दरी को अति सन्तुष्ट पाकर कहने लगा अब मुझको यही इच्छा है कि जन्म भर तुम्हारी सेवामें रहूं मैं मनुष्यहूं और तुम जिन्नकी पुत्रीहो तुम्हारे गुरुजन इस सम्बन्ध को क्योंकर स्वीकार करेंगे उसने कहा मैं इस विषय में स्वाधीनहूं जिसके साथ चाहूं अपना बिवाह करलूं परन्तु जो तुमने कहा कि मैं तुम्हारी सेवामें रहूं यह अनुचित है तुम मेरे पति और इनवस्तु और भवनादिक के स्वामी हो मुझे ही अपनी दासी समझो और मुझे तुम्हारे साथ बिवाहकी अतिलालसा है और मुझे तुम्हारी बुद्धि और प्रवीणता से परिपूर्ण आशाहै कि तुम इस बातसे इन्कार न करोगे और मैं तो कहचुकी कि मैं स्वाधीनहूं इसके विशेष हमारे कुलमें यह रीति है कि तरुण अवस्था पर हरएक परी जिन्न अथवा मनुष्य पर जिससे उस का मन लोभायमान हो उसके साथ अपना विवाह करले इससे जन्मभर स्त्री पुरुष में परस्पर प्रीति रहती है जब बानूपरी ने यह सबबातें कहीं तब शाहजादा उसके उत्तर में अत्यन्त कृतकृत्य हो कर उसके वस्त्रको झुककर चूमनेलगा परन्तु बानूपरी ने उसे झुकने न दिया और उसके पलटे अपना हाथ दिया जिससे शाहजादे ने अतिप्रीति से वहांकी रीतिके अनुकूल चूमा और अपने नेत्र और हृदय में लगाया बानूने मुसकरा के कहा अब इस हाथ

कड़ों कोसों की वस्तु इस प्रकार दिखाई देती है जैसे कि सामने रक्खी है जिसका मनचाहे परीक्षा लेले में तुमको इसकी विधि ब-तलाताहूं हुसेन ने उस दूरबीन को उससे लेकर जिस विधान से उसने उसे बताया था नूरुन्निहार के देखनेकी इच्छाकी दूसरे दोनों भाई उसकी ओर देखरहे थे कि देखें वह क्या कहताहै अकस्मात् उन्होंने उसके मुखका रङ्ग बदलगया देखा उसे चिन्तायुक्त देखकर आश्चर्य में हुये हुसेन ने कहा कि हम तीनोंने जो इतना परिश्रम नूरुन्निहार के लिये कियाथा सब व्यर्थगया अब मैने इसको देखा अत्यन्त रोगी मृत्यु के निकट पाया उसके चहूंओर दासियां और ख्वाजे खड़े होरहे हैं यदि तुम भी चाहो तो उसका अन्तका दर्शन करलो शाहजादा अलीने भी देखा वही दशा पाई तदनन्तर वह दूरबीन अहमद को दी तो उसने भी उसे उसी दशा में देखा तब अपने भाइयों से कहा यद्यपि नूरुन्निहार पर हम सब मोहितहैं परन्तु मैं उसे इसी समय नीरोग करसक्ता हूं इतना कह उसने उसी सेब को जेब से निकालकर उन दोनों को दिखाया और कहा यह भी गलीचे और दूरबीन के मोलसे कम मोलका नहीं है अब इसकी परीक्षा का यही समय है इसमें बड़ा गुणहै जो मनुष्य चाहे कैसाही रोगीहो इसके सुंघाती समय देखलेना परन्तु इसी समय वहां पहुँच जावें हुसेन ने अहमद से कहा यह कुछ कठिन नहीं

पकड़ने की लाज रखकर वचनघात न करना और इसी बात पर मैं भी स्थिरहूं अहमदने कहा उस मनुष्यकी जो तुमपर मोहित क्यों कर प्रीति भंग होसक्ती है मैंने अपने को तुम्हें सौंपा जैसा तुम्हारा मन चाहे करो उसने कहा तुम मेरे पतिहो और मैं तुम्हारी भार्या हूं यही प्रण जो परस्परहुआ है विवाह है और जो कुछ रीतें विवाहकी होती हैं सब व्यर्थ हैं अब हम तुम सन्ध्याको एक दिव्य भवनमें आनन्द भोगेंगे जिसको तुम देखकर अतिप्रसन्न होगे तदनन्तर दासियां नानाप्रकार के दिव्य व्यञ्जन लाईं और उन दोनोंने भोजन किया इसके उपरान्त शराब उड़ी जब निश्चिन्त हुये तब बानूपरी शाहजादा को अपने मुख्य भवन में लेगई जो मुख्य उसके सोनेका था वहां शाहजादा हरजगह रत्नोंके ढेर देख विस्मित हुआ और बानूसे कहने लगा कि ऐसा स्वच्छ भवन और यह अलभ्य सामग्री संसार भर में न होगी उसने कहा तुम मेरा वासस्थान देखकर उसकी इतनी प्रशंसा करते हो यदि जिन्नों के घर देखोगे तो क्या कहोगे मेरेबागको भी देखकर तुम अति हर्षित होगे परन्तु अब उसके देखने का समय नहीं रहा पुनि वह उसे और मकान में लेगई जहां रात्रिमे भोजन करती थी उसकी सजावट भी औरों से न्यून न थी उसमें सैकड़ों सुगन्धित दीपक उचित उचित स्थानोंपर प्रकाशितथे और बिल्लौर के बरतन जिनमें बहुरत्न जटितथे और अतिशोभायमान गुलदस्ते और अनेक भांतिके दिव्यपात्र धरेहुये थे और कई गानेवाली स्त्रियां अतिरूपवान् जो अतिउत्तम वस्त्र पहिनेहुयेथीं वह सब आन आनकर मिष्टवाणी से गान करनेलगीं फिर वह दोनों भोजन करने लगे बानूपरी दिव्य और स्वादिष्ट भोजन अपने हाथसे उठाकर अह-

वचन सुनकर दल्लाल से कहा जो वह रोगी इस सेवके सूंघने से नीरोग होजायगा तो अभी चालीसहज़ार अशर्फी देताहूं उसने कहा बहुत अच्छा आप इसकी परीक्षा लेलीजिये मैंने तो इसके द्वारा अनेक रोगियों को नीरोग किया निदान वह रोगी उस सेव के सुंघातेही नीरोग हो गया तदनन्तर अहमद ने चालीस हज़ार अशर्फियां उसको गिनदीं और वह सेव मोललिया और इच्छा की जो कोई यात्री हिन्दुस्तान का जाने वाला मिले उसके साथ यहांसे चलूं और जबतक न मिले तबतक इधर उधर की सैर करूं कितने दिनों के उपरान्त अहमद यात्रियों के साथ हिन्दुस्तान को चला और कुछ काल में कुशलपूर्वक उसी सराय में जहां दोनों भाई उतरेथे जापहुँचा निदान तीनोंभाई परस्पर भेंट कर अत्यन्त प्रसन्नहुये और ईश्वरका धन्यवाद किया हुसेन शाहज़ादेने जो सबसे बड़ा था कहा अब हम अपनी अपनी यात्रा का हाल और अपनी वस्तुका हाल कहते हैं और उसका गुण भी वर्णन करतेहैं मैंने एक गलीचा जिसपर बैठाहूं मोल लिया यद्यपि यह प्रगटमें कुछ वस्तु नहीं परन्तु इसमें बहुत बड़ा गुणहै जब कोई मनुष्य इसपर बैठकर किसी दूर वा निकट देशके जाने की इच्छाकरे तो उसी समय वहां पहुँच जावे मैंने इसे चालीस हज़ार अशर्फ़ी को मोल लिया मैं इसपर बैठ यहां आया अब पांच महीने से तुम्हारे आगमन की बाट देखताहूं जिसका मन चाहे परीक्षा लेले जब हुसेन बड़ा शाहज़ादा कहचुका तो अली कहने लगा किभाई सच है तुम्हारी वस्तु अति अपूर्व है तदनन्तर उसने हाथीदांत की दूरबीन को निकालकर दिखाया और कहा मैंने भी इसे इसी संख्यापर मोल लिया इसका गुण यहहै कि मै-

मद्के आगे रखती और उन पाकों का नाम बतलाकर शाहज़ादे को चखाती और जो जो पाक अहमद ने कदापि नहीं किये थे उनके बनाने की विधि बतलाती इसके उपरान्त उन्होंने मद्यपान की और मिठाई और फलादिक खाये जब इससे भी निश्चिन्त हुये तो वह दोनों एक बड़े दालान में जिस में अच्छी मसनद और सुनहरे तकिये रक्खेहुये थे जाकर बैठे उनके विराजमान होतेही बहुतसी परियां वहां आई और विचित्रनृत्य और मीठेस्वरो से गानेलगीं सो वह दोनों उनके अद्भुत गाने से अति प्रसन्न हुये और वहांसे उठकर और मकान में गये जहां रत्नजटित छपरखट था और सब बराती वहांसे छिन्न भिन्न होकर इधर उधर चले गये कि दूलह दुलहन आराम करें कईदिन इसीभांति आनन्द मंगल रहा यदि अहमद शाहज़ादा हज़ारों वर्ष मनुष्यों में रहता तौभी ऐसा आनन्द न देखता निदान छः महीने तक उस परीके साथ अनेकभांति के सुखोंको भोगतारहा और उसका मोह उस के मनमें ऐसा समाया कि उसके देखने बिना उसे क्षणमात्र न चैन पड़ता और इसीभांति बानूपरी भी उसकी प्रीतिसागर में मग्नथी प्रतिक्षण उसी के शिष्टाचार और आदर में रहती सो अहमद उस प्रीति में अपने कुटुम्बको भूलगया परन्तु कभी २ उसे पिताके दर्शनकी लालसा होती और इच्छा उपजती कि किसी प्रकार अपने पिताकी कुशल मालूम करे और यह सम्भव न था कि अपनी प्रियाकी आज्ञाबिना जावे निदान एकदिन उसनेबानू से इसबात के लिये आज्ञा मांगी कि यदि तुम्हारी इच्छा हो तो मैं अपने पिताके दर्शन कर आऊं बानूपरी को इस विचार से कि शाहज़ादा यहांसे बहाना करके जाना चाहता है अतिचिन्ता हुई

कड़ों कोसों की वस्तु इस प्रकार दिखाई देती है जैसे कि सामने रक्खीहै जिसका मनचाहे परीक्षा लेले मैं तुमको इसकी विधि बताताहूं हुसेन ने उस दूरबीन को उससे लेकर जिस विधान से उसने उसे बताया था नूरुन्निहार के देखनेकी इच्छाकी दूरसे दोनों भाई उसकी ओर देखरहे थे कि देखें वह क्या कहताहै अकस्मात् उन्होंने उसके मुखका रङ्ग बदलगया देखा उसे चिन्तायुक्त देखकर आश्चर्य में हुये हुसेन ने कहा कि हम तीनोंने जो इतना परिश्रम नूरुन्निहार के लिये कियाथा सब व्यर्थ गया अब मैंने इसको देखा अत्यन्त रोगी मृत्यु के निकट पाया उसके चहुंओर दासियां और ख्वाजे खड़े होरहे हैं यदि तुम भी चाहो तो उसका अन्तका दर्शन करलो शाहजादा अलीने भी देखा वही दशा पाई तदनन्तर वह दूरबीन अहमद को दी तो उसने भी उसे उसी दशा में देखा तब अपने भाइयों से कहा यद्यपि नूरुन्निहार पर हम सब मोहित हैं परन्तु मैं उसे इसी समय नीरोग करसक्ताहूं इतना कह उसने उसी सेव को जेब से निकालकर उन दोनों को दिखाया और कहा यह भी गलीचे और दूरबीन के मोलसे कम मोलका नहीं है अब इसकी परीक्षा का यही समय है इसमें बड़ा गुणहै जो मनुष्य चाहे कैसाही रोगी हो इसके सुंघाते समय देखलेना परन्तु इसी समय वहां पहुंच जावें हुसेन ने अहमद से कहा यह कुछ कठिन नहीं हम गलीचेपर बैठकर तत्कालही नूरुन्निहार के समीप पहुंचसक्ते हैं अब विलम्ब मतकरो मेरे साथ तुम दोनों बैठजाओ कि बातकी बातमें वहां पहुंचजावें और सेवकों को यहीं छोड़ो पीछे से वहां पहुंच रहेंगे निदान वह तीनों उसी गलीचेपर बैठे और सबने पहुंचनेकी इच्छाकी सो तत्काल ही वह नुरुन्निहार के समीप प-

और उससे कहनेलगी तुमने मुझ से पहिले क्या प्रतिज्ञाकी थी अब उसके विपरीत किया चाहतेहो जानपड़ता है कि तुम्हारे हृदयसे मेरी प्रीति उठगई अहमद ने उत्तर दिया मेरा प्रयोजन यह नहीं कि यहांसे उदास होकर चला जाऊं और फिर न आऊं मेरे वुड्ढे पिताको मेरे वियोगसे अतिदुःख हुआ होगा यदि तुम्हारी आज्ञाहो तो दर्शन करके शीघ्र तुम्हारी सेवामें आऊं कदापि और कोई वात तुम्हारी इच्छाके विरुद्ध न होगी किन्तु मेरी ईश्वरसे यह प्रार्थना है कि जन्मभर तुम्हारी सेवामें रहूं निदान इस प्रकारकी वार्त्ता से उसे प्रसन्न किया और उसे विदितहुआ कि शाहज़ादाभी मुझे बहुतही चाहताहै फिर उसे आज्ञादी जाओ अपने पिताके दर्शन करके शीघ्र लौट आना अधिक न ठहरना अब यहांसे हिन्दुस्तान के बादशाह का हाल वर्णन किया जाता है जब उसने विधिपूर्व्वक अलीशाहज़ादे का नूरुन्निहार से विवाह कर दिया उस दिनसे हुसेन और अहमद को न देखकर अतिशोकवान् रहा करता था एक दिन उसने दोनोंका हाल पूंछासभासदोंने विनयकी कि हुसेन तो योगी वेष धारणकर तपस्या करता है और अहमद शाहज़ादा किसी ओर को निकलगया सो बादशाह ने यह बातसुनकर अहमद के ढूंढने के लिये पत्र अपने गुमाश्तों को लिखे कि जहां कहीं उसको पाओ सन्मानपूर्व्वक मेरे निकट लाओ बहुत ढूंढने पर भी उसे न पाया निदान जब सम्पूर्ण सभासदोंने बादशाह को अहमदके खोजाने से बहुत विकलपाया तो इस विषय में अति चिन्ता करने लगे एकको स्मरण हुआ कि इस नगरमें एक जादूगरनी अतिचतुर है तो उस को बादशाह के पास लाकर उसकी प्रशंसा की और विनयकी कि आप उसको

वचन सुनकर दल्लाल से कहा जो वह रोगी इस सेवके सूंघने से नीरोग होजायगा तो अभी चालीसहजार अशरफ़ी देताहूं उसने कहा बहुत अच्छा आप इसकी परीक्षा लेलीजिये मैंने तो इसके द्वारा अनेक रोगियों को नीरोग किया निदान वह रोगी उस सेव के सुंघातेही नीरोग हो गया तदनन्तर अहमद ने चालीस हज़ार अशरफ़ियां उसको गिनदीं और वह सेव मोललिया और इच्छा की जो कोई यात्री हिन्दुस्तान का जाने वाला मिले उसके साथ यहांसे चलूं और जबतक न मिले तबतक इधर उधर की सैर करूं कितने दिनों के उपरान्त अहमद यात्रियों के साथ हिन्दुस्तान को चला और कुछ काल में कुशलपूर्वक उसी सराय में जहां दोनों भाई उतरेथे जापहुँचा निदान तीनोंभाई परस्पर भेंट कर अत्यन्त प्रसन्नहुये और ईश्वरका धन्यवाद किया हुसेन शाहज़ादेने जो सबसे बड़ा था कहा अब हम अपनी अपनी यात्रा का हाल और अपनी वस्तुका हाल कहते हैं और उसका गुणभी वर्णन करतेहैं मैंने एक गलीचा जिसपर बैठाहूं मोल लिया यद्यपि यह प्रगटमें कुछ वस्तु नहीं परन्तु इसमें बहुत बड़ा गुणहै जब कोई मनुष्य इसपर बैठकर किसी दूर वा निकट देशके जाने की इच्छाकरे तो उसी समय वहां पहुँच जावे मैंने इसे चालीस हज़ार अशरफ़ी को मोल लिया मैं इसपर बैठ यहां आया अब पांच महीने से तुम्हारे आगमन की बाट देखताहूं जिसका मन चाहे परीक्षा लेले जब हुसेन बड़ा शाहज़ादा कहचुका तो अली कहने लगा कि भाई सच है तुम्हारी वस्तु अति अपूर्व है तदनन्तर उसने हाथीदांत की दूरबीन को निकालकर दिखाया और कहा मैंने भी इसे इसी संख्यापर मोल लिया इसका गुण यहहै कि से-

बुलवाकर शाहजादेका हाल पूंछलें बादशाहने कहा अच्छा तुम उसे अपने साथ लेतेआना निदान वह जादूगरनी आई बादशाहने उससे कहा जबसे मैंने अली अपने कुंवरका नूरुन्निहार से विवाह करदिया तब से अहमदका कुछ पता नही लगा तू अपने जादूके बलसे उसका हाल मालूम करके मुझसे कह कि जीता है वा नही यदि जीता है तो कहां है और किस दशामें है उस से मेरी भेंट होगी वा नही उसने उत्तर दिया मैं आपके प्रश्नका उत्तर इसी समय नही देसक्ती यदि आज सावकाश मिले तो कल मैं ठीक २ इस का उत्तर दूंगी बादशाह ने कहा यदि तू मेरे प्रश्नका उत्तर देगी तो मैं तुझे बहुत कुछ दूंगा दूसरे दिन प्रभात को वह जादूगरनी बादशाह के निकट आई और विनय की मैंने अपनी जादूकी विद्यासे मालूम किया कि अहमद जीताहै इस समय इस बात के सिवाय और कुछ नही बतला सक्ती कि वह कहां है बादशाह यह बात सुन अतिप्रसन्न हुआ और उसके मिलने की उसे आशा हुई अब अहमद का बृत्तांत फिर वर्णन करते हैं जब वह परीबानू से आज्ञा लेचुका तो परीबानू ने उससे कहा मेरे इस उपदेशको न भूलना वह यहहै कि अपने पिता और निवासियो से अपने बिवाह के सिवाय किसी विचित्र वस्तुका वर्णन न करना केवल अपने पिताके धैर्य्य के लिये यही कहना कि वहां अति प्रसन्नता से रहताहूं आपके दर्शन के निमित्त आया इतना कह बानूपरीने यात्राकी तय्यारी की आज्ञादी जब सामग्री तय्यारहोचुकी तो बीस सवार उसके साथ किये और दिव्य घोड़ा जो अति उत्तम रत्नोंकी सामग्री से सजाथा शाहजादे के चढ़ने को दिया और उसे कण्ठसे लगाकर विदाकिया और शाहजादा सिधारती

१ उस प्रतिज्ञाको हटाकर घोड़ेपर सवारहुआ और वीससवारों
त जो जिनथे वड़ी धूमधाम से नगरकी ओर चला शाहीम-
पासही था क्षणमात्र में पहुंचगये वादशाह के सम्पूर्ण सभा-
और नगरनिवासी अहमदको देखकर अत्यन्त प्रसन्नहुये और
काज तज झुक २ कर प्रणामकरने और आशीर्व्वाद देनेलगे
बड़ी भीड़ दोनोंओर से उसके साथ वादशाही महलतक गई
जादा सभा में उतर अपने पिताके चरणोंपर जाय गिरा वा-
ह ने खड़ेहोकर उसे अपने हृदयसे लगाया और बहुत प्यार
। और कहनेलगा हे पुत्र ! तुम नूरुन्निहार से निराशहोकर
गुप्तहोगये कि बहुत ढूंढनेपरभी तुम्हारा ठिकाना न लगा और
म्हारे वियोगमें इस दशाको प्राप्तहुआ इतने कालतक कहां थे
किसभांति कालक्षेप किया अहमद ने विनती की कि जबसे
निहार विवाहीगई मुझे अतिखेद प्राप्तहुआ आपको भली-
स्मरण होगा जिसदिन हम तीनो भाइयोंने आपकी आज्ञा-
तीर चलाया बड़े मैदान होनेपर भी मेरा तीर दृष्टिसे लुप्त
ा सो मैं उसीचिन्तामें अपना तीर ढूंढते २ अकेलागया और
ने बायें इधरउधर ढूंढनेलगा परन्तु वह तीर कहीं न दीखा सो
ा ढूंढते २ दूर निकलगया और निराशहोकर मनमें विचारने
इतनीदूर मेरा तीर काहे को आयाहोगा किन्तु तीर चलाने
का भी तीर यहां नहीं आसक्ता निदान इसी चिन्तामें मैंने
तीर को एक ऊंचे पर्व्वत के शिखरपर जो यहांसे अनुमान
होसकेहै पाया फिर मनमें शोचा इतनीदूर आना तेरा बि
भेदके नहीं है यह शोच वहांसे ऐसे स्थानपर पहुँचा ज
रतके अति आनन्द से रहा इसके विशेष और वृत्ता

ड़ता है कि तुम को वह तुच्छ और दासवत् समझती है जो तुम उससे डेरा मांगोगे उसने दिया तो जानना कि वह तुम से अति हित रखती है नहीं तो नहीं मुझे निश्चय है कि वह तुमसे बहुत प्रीति रखती है जो कुछ उससे मांगोगे वह प्रसन्नतासे तुमको दे वेगी शाहजादा इसनियमके विपरीत कि तीनदिन रहकर चौथेदिन जाता था केवल दोही दिन रहकर तीसरे दिन उधर को चला जब भवनमें पहुंचकर बानूपरीके पासगया तो उसने उसे चिन्तित देखा तो पूछा कुशलतो है आज क्यों तुम उदासहोकर अपने पिता के पास से आयेहो शाहजादेने सम्पूर्ण वृत्तान्त कह दिया बानूने इतना सुनकर उत्तरदिया तुम धैर्य रक्खो में तुमको अवश्य डेरा दूंगी परन्तु मुझे मालूम हुआ कि उसका काल निकट पहुंचा अहमद ने कहा ईश्वर मेरे पिताको बहुकालपर्यन्त जीतारक्खे हेसुन्दरी वो कुछ रोगी नहीं अभी उनको कुशलपूर्वक छोड़ आयाहूं परन्तु आश्चर्य में हूं कि मैंने कुछ हाल यहांका उससे नहीं कहा उनको सवहाल क्योंकर मालूम हुआ बानूपरीने उत्तरदिया हे प्रीतम तुम को स्मरण होगा कि मैंने उस वृद्धाको जिसे तुम रोगी समझ कर यहां उठालाये थे देखकर क्या कहा था वह बीमार न थी उसने केवल तुम्हारा हाल मालूम करने को बहाना किया था उसीने जाकर वहां यह सब हाल कहा जब तुम उसको यहां छोड़ गयेथे मैंने उसको औषध पिलाई बहाना करके वह अच्छी होगई और मेरे पाससे विदा होनेको आई मैंने उसके साथ दासियां करके उसे सब सामग्री इस भवन की दिखाई फिर वह देख भालकर विदाहुई इसके विशेष किसी की सामर्थ्य नहीं जो यहांतक पहुंचे क्या आश्चर्य है कि यहांका सब भेद जानगई हो शाहजादे ने

नही कहसक्ता केवल आपके धैर्य देने के लिये यहां आया अब मुझे फिर आज्ञाहो तो फिर मैं वहांजाऊं कभी कभी आपके दर्शन को आयाकरूंगा बादशाहने कहा मैंने प्रसन्नता से आज्ञादी और मुझे भरोसाहुआ कि तुम आनन्दपूर्वक मेरे नगरके पास रहतेहो यदि तुम्हारे आने में कुछ देरहुई तो मैं किसभांति तेरे कुशलका समाचार पाया करूंगा अहमदने विनयकी आप चाहते हैं कि मेरे भेदको मालूमकरें मैं तो पहिलेही विनय करचुकाहूं जोकुछ मैंने कहा इससे अधिक वर्णन आपके शरणमें नही करसक्ता आप धैर्य रखिये मैं बहुतदफे आयाकरूंगा बादशाह ने कहा बेटा मेरा प्रयोजन तो केवल यही है कि तुम्हारा समाचार मालूमहुआकरे मुझे तुम्हारे भेदके पूंछने की कुछ आवश्यकता नही अब मैंने तुझको विदाकिया कि यहां शीघ्र आकर मुझसे मिलजाना सो अहमद तीन दिनतक वहां रहा चौथे दिन भोर को वहांसे सिधारा और अपनी प्रियाके निकट पहुंचा वह उसके जल्दी लौट आनेसे अति प्रसन्नहुई फिर दोनों प्रिया प्रीतम अत्यन्त प्रीति और सन्मानपूर्वक अनेकभांति के भोग और बिलास करनेलगे जब एक महीना बीता और शाहजादा अपने पिताके दर्शनको न गया तो उसकी प्रियाने कहा कि तुमने पूर्व्वमें कहाथा कि मासके प्रारम्भमें अपने पिता के निकट जाऊंगा सो अब क्यों नही जातेहो तुम्हारा पिता तुम्हारा रास्ता देखता होगा शाहजादेने कहा सत्य है परन्तु आप की आज्ञा बिना मैंने वहांका उद्योग नहीं किया उसने कहा प्यारे तुम मेरीआज्ञापर मतरहो महीनेके आदि में तुम मेरे पूंछनेके बिना भेट करआया करो सो शाहजादा दूसरे दिन प्रभातको बड़ी धूम धाम से अपने पिताके पास गया फिर तो उसने एक नियम बांध

उसकी बहुतसी प्रशंसाकर कहा, अब मेरी इच्छाहै कि तुम्हारी कृपासे वैसा डेरा अपने पिताके पासलेजाऊं उसने कहा इस तुच्छ वस्तु के लिये इतनी चिन्ता क्यों करते हो उसे मैं अभी मँगातीहूं इतना कह उसने एकदासी को जो खजानची थी बुलवाकरकहा कि फलाना डेरा शीघ्रलेआ वह दौड़ी गई और उसी डेरे को लाई और बानूकी सैनके अनुकूल उसे अहमद शाहज़ादे को दिया अहमद उसे मुट्ठी में दबाकर समझा कि हमारी प्यारी ने मुझ से हास्य किया है बानू इस बातको जानकर ठट्ठामारके हँसी और कहने लगी हे प्यारे! तुमने अपने मनमें समझा होगा कि मैं तुम से हँसतीहूं फिर नूरजहां अपनी दासी से कहा कि इस डेरेको लेकर एक बड़े वनमें खड़ाकर जिससे अहमद को इसका गुण मालूम हो तदनन्तर वह दासी उस डेरे को लेकर भवनसे बहुत दूर चलीगई और वहां उसने वही डेरा खड़ाकिया शाहज़ादे ने उसे ऐसा बड़ा पाया कि दो बादशाह भी सेना समेत वहां भलीभांति बैठसकें और किसी को एक दूसरे से कष्टनहो उस दासी ने फिर उसे तहकरके शाहज़ादा अहमद को दिया यह उसी समय उसे लेकर सिधारा और अपने नियमित सवारों सहित अपने पिताके सन्मुखगया और उसडेरे को दिया बादशाह भी उसे देख समझा यह तो बहुत छोटा है जब वह खड़ाहुआ उसको बहुत बड़ा देख आश्चर्य्य मे हुये और ऐसी अद्भुत वस्तु लादेने से अहमद का अतिगुण माना फिर उसने अपने सेवकों को आज्ञादी इसे रक्षापूर्व्वक रक्खो और इस अपूर्व्व वस्तु की प्राप्ति से उसे भय और शंका अधिक हुई और विचारा यह परी वास्तवमे अहमद को बहुत चाहती है अपने द्रव्य और ऐश्वर्य्य से बड़े २ काम करसकी

लिया कि प्रति मासके आरम्भमें अपने पिताके पास जाकर और वहां तीन दिन रहकर चौथे दिन चला आता दिनपर दिन उसके साथ धूमधाम अधिक होतीजातीथी अन्तको एकदिन एकप्रधान जो बादशाह के मुंहलगा था शाहज़ादेकी सवारीकी धूम अधिक देख विस्मितहुआ और शोचनेलगा कि शाहज़ादेका हाल कुछ जाना नहीजाता कि कहां रहता है और यह ऐश्वर्य्य इसको कहां से प्राप्तहुआ सो उसने ईर्षासे बादशाहको बहकाकर कहा तुम अपने पुत्रसे अचेतहो यह नही देखते कि उसका ऐश्वर्य दिन २ बढ़ताजाता है ऐसा न हो जो तुमको अवकाशपाकर दुःखदे और तुमको कैदखाने में डालकर आपका तख्तछीनले और जबसे तुम ने नूरुन्निहार को अलीसे व्याह दिया तबसे हुसेन और यह अर्थात् अहमद अत्यन्त अप्रसन्नहैं इतना कि एकने संसारकोही परित्याग किया और अहमद जो अतितेजवान् है ऐसा न हो कि आपसे अपना पलटाले बादशाह अत्यन्त निर्बुद्धिथा उस प्रधान के छलमें आगया और अहमदके रहने का हाल खोज करनेलगा एक दिन वजीर के पूंछे बिना जो अहमद का हितैषीथा उसीजादूगरनीको चोर दरवाजे से निज शयनस्थानमें लेगया और उससे कहा जैसे तूने अपनी विद्यासे कहाथा कि अहमद जीता है उस बात को यथार्थ पाकर मुझे तेरा विश्वासहुआ सो अब यह इच्छा है कि कुछ और भी उसका वृत्तान्त वर्णनकर यद्यपि प्रकटहोकर प्रतिमास मेरी भेंटको आताहै परन्तु अबतक मैं उसके रहनेकी जगह को नही जानता मैं इसबातको उससे अधिक पूंछ नहींसक्ता अब तू मेरे सेवकोसे छिपकर उसके रहनेकी जगह मालूमकर अब वह नियमके अनुकूल आयाहुआहै और मेरे पूंछनेके विना थोड़ी

है मेरा राज्य लेना कौन बड़ी बातहै फिर उसने जादूगरनी को बुलवाकर इस विषयमें सम्मत पूंछा उसने कहा शाहजादे से पानी चश्मेंशेरों का मांगो जब बादशाह सन्ध्या के समय अपने सभाके समूह के मध्यमें बैठाथा कि अहमद आया और चरण चूम बादशाहके पास बैठगया बादशाह ने उससे कहा मैं तुम्हारे डेरेके लानेसे अतिप्रसन्न हुआ निस्सन्देह कोई ऐसी विचित्र वस्तु हमारे खजाने में नहीं परन्तु एकवस्तु मुझे और चाहिये यदि उसे भी लाओ तो मैं अतिप्रसन्न हूंगा तुम्हारी प्रिया के पास पानी चश्मे शेरोंकाहै जिसके पीतेही सर्वभांति के ज्वरादिक रोग नाश होजातेहैं और मुझे निश्चयहै कि मेरी आरोग्यता तुझको स्वीकार होगी थोड़ासा जल मेरे लिये लाओ कि आवश्यकता पर उसको पियाकरूं शाहजादा इस बातको सुनकर चुप हारहा और शोचने लगा कि डेरेको जिसतरह मैंने जाना उसतरह लादिया ऐसा न हो जो उस जलके मांगनेसे परी अप्रसन्न होजावे और अहमद को यह भलीभांति विदित था कि जो वस्तु मैं उससे मांगूंगा नाहीं न करेगी इस चिन्तना के उपरांत उसने उत्तर दिया मेरे अधिकारमें कोई वस्तु नहीं परन्तु मैं उस जलको भी मांगूंगा यदि उसने दिया तो लाऊंगा आपसे प्रतिज्ञा नहीं करसक्ता आपकी मांगी हुई वस्तु लानेमें अपनी सपूती समझताहूं परन्तु इस वस्तु के मांगने में कष्ट अवश्यहै निदान दूसरे दिवस बादशाह से विदाहोकर अपनी प्रियाके निकट आया और कुशल पूंछने के उपरान्त कहा मेरा पिता आपकी कृपासे बड़ागुण मानताहै परन्तु उसने सिंहरक्षित सरोवर का जलमांगाहै यदि तुमको उसके देनेमें कष्ट न हो तो मुझे मँगवा दो मैं उसको लाकर देआऊं बानूपरीने

दूर आगे जाकर गुप्त होजावेगा आज तू मार्गमे ऐसे स्थानपर छिपकर बैठ जिससे उसके जानेका हाल मालूम होजावे और फिर आकर मुझसे कहियो वह बादशाह से बिदाहोकर वहांगई जहां अहमदने अपना तीर पायाथा और किसी कन्दरामें छिपकर अहमदके आगमनकी बाट देखतीरही अहमद भोरको उठकर नगर से सिधारा जब उस गुफ़ाके समीप पहुंचा तो जादूगरनी ने क्या देखा कि वह और उसके सेवक बड़े बड़े टीलों और शिखरोंपर चढ़कर दूसरी दिशाको जाते है और वह ऐसा भयानक स्थानहै कि कोई मनुष्य सवार अथवा पैदल वहां नहीं जासक्ता निदान वह शोची कि उन शिखरोंके दूसरीओर कोई विशालकन्दराहै जिसमें जिन्न और राक्षस आदि निवास करते हैं वह इसीबिचार में थी अकस्मात् शाहजादा निजसेवको सहित वहांसे गुप्त होगया फिर वह जादूगरनी उसीगुफ़ासे बाहर निकली और चहुंओर दूरदूर अपनी सामर्थ्यभर फिरी परन्तु ठिकाना न लगा और वह लोहेका द्वारभी उसे न मिला क्योंकि वह द्वार और भवन उसमनुष्य के सिवाय ज़िसको बानू अप्सरा चाहती थी दूसरे को न मिलताथा उसजादूगरनी ने मनमें कहा मैंने इतना व्यर्थ परिश्रम किया जिसकामके लिये आईथी मालूम न हुआ फिर बादशाहके पासगई और वहां का सम्पूर्ण वृत्तान्त कह सुनाया और कहा मैंने बहुतसा श्रम उस के निवासके ढूंढने के लिये किया परन्तु कुछ लाभ न हुआ यदि मुझे आप सावकाश दीजिये तो फिर जाकर जिस भांति होसके मालूमकरूं बादशाहने उसे आज्ञादेकर कहा जिसप्रकार चाहे उसे प्रकटकर मैं तेरे आनेकी बाट देखतारहूंगा इतना कहकर बादशाह ने एक हीरेका बड़ा टुकड़ा बहुमोल्य उसे देकर बिदा किया और

कहा जानपड़ताहै कि तेरा पितातुम्हारी और हमारी परीक्षा लेता है जो कुछ जादूगरनी उसको सिखाती है वही वस्तु वह मांगताहै अच्छा वह भी तुमको मैं दूंगी इसमें भी मुझे कुछ हानि नहीं प-रन्तु कुछ भयहै अब मैं उसे वर्णन करती हूं चित्तधरसुनो अमुक मैदानमें एक दिव्य सरोवरहै जिसकी रक्षाके लिये अतिबलवान् चार सिंह हैं उनकी उसपर चौकी रहती है पारी २ से दोसिंह जा-गतेहैं और दो सोते हैं और किसी मनुष्यको जलके पासजाने नहीं देते मगरमैं ऐसी तदबीर तुमको बताऊंगी कि जिसके स-बब से तुम्हें कुछ नुकसान और आसेब उन शेरोंसे न पहुँचेगा इतना कह उसने सुई और धागा निकालकर कई गेंदें अपने हाथ बनाईं एक गेंद शाहज़ादे को देकर कहा पहिले तुम इस गेंदको रक्षापूर्वक रक्खो दूसरे यह कि तुम दो घोड़े अति तीव्रगामी लेना एकपर तुम चढ़ना और दूसरे पर एक भेड़के चार टुकड़े करके लादना वह भेड़ मैं आजकाट रक्खूंगी तीसरे यह कि तुमको मैं एक पात्र देतीहूं तुम उसमें जलभरना अब भोर को सवारहो और दूसरे घोड़े की बाग पकड़ उसी मैदानकी ओर जाना जब उस मैदान के निकटवर्ती भवन के लोहे के द्वारपर पहुंचो तो इसगेंद को आगे डालदेना यह गेंद आपही लुढ़कता हुआ उस भवन के द्वारतक पहुँचेगा तुम उस गेंद के पीछे चले जाना जहां कहीं यह गेंद ठहरे वहीं पर तुम उनचारों सिंहोंको देखोगे और द्वार खुल जावेगा वह दो सिंह जो जगे होंगे तो सोते हु-ओंको भी जगा देवेंगे फिर वह चारों तुमको देखकर नाद करेंगे परन्तु तुम उनसे भय न करना भेड़ के चारों टूक तुम उनके स-न्मुख डाल देना घोड़े परसे न उतरना और एड़मारकर गेन के

कहनेलगा जिसदिन उसबात को मुझे सुनावेगी मैं तुझको अति प्रसन्नकरूंगा फिर वह जादूगरनी अपने घर में बैठकर अहमद के आगमन की बाट देखनेलगी क्योंकि उसे मालूमथा कि उक्तशाहज़ादा प्रतिमास के आरम्भ में एक बेर अपने पिता की भेंट को आया करताहै निदान जब महीनेके बीतनेमें एकदिन शेषरहा तो वह उसी शिखरपर सीढ़ी के समीप बैठरही दूसरे दिन जब शाहज़ादा अपने सेवको समेत जो उसके साथ सदा रहाकरते थे उसी लोहेके द्वारेसे उसी जादूगरनीके निकट होकर निकला तो उसे गुदड़ी ओढ़ेहुये देखकर समझा कि यह कोई शिला फूटकर गिरीहै परन्तु जब उस जादूगरनीने अहमद को अपने निकट चलतेदेखा तब वह महारुदन करनेलगी जैसे कोई दुखिया किसी से सहायता की इच्छाकरे अहमद को उसके रोनेपर अतिदया उपजी और खड़े होकर सैनसे पूंछा तू क्या कहती है वह जादूगरनी जो अत्यन्त धूर्त्ता और चतुराथी अधिक विलापकरनेलगी शाहजादेको उसपर अधिकदया आई जब उसने शाहजादे की अपने ऊपर अधिक कृपापाई तब ठंढी श्वासभर धीरे शब्दसे अपने वृत्तान्त इसभांति वर्णन करनेलगी कि मैं अपने घरसे किसी आवश्यक कार्य्य के उद्योगसे अमुकग्रामको जातीथी अकस्मात् मुझे ज्वर और शीत बड़े वेगसे आया जिसमे मेरी शक्ति जातीरही और बेहोश होकर गिरपड़ी शाहजादेने कहा कोई ऐसा स्थान नहीं जहांपर तुझको भिजवाऊं परन्तु एकमकान अतिसमीपहै जो तू कहेतो तुझे वहां भिजवाऊं वहां तू शीघ्र नीरोग होजावेगी तू उठकर मेरे पास आ उस दुष्टाने एक और श्वास भरकर कहा कि मैं ऐसीनिर्बल होगई हूं कि उठनहीसक्ती तब शाहजादेने एक सवार से कहा इस वृद्धा

पर बादशाह ने उनको मना किया और बुलवा के कहा तुम अब क्या मेरे सब शिकारी जानवरों को मारडालोगेमुझे केवल तुम्हारी दिलावरी की परीक्षा लेनीथी बादशाह उनकी वीरता और साहस से अति प्रसन्न हुआ और कहा कि तुम दोनों मेरे साथ चलके भोजनकरो बहमनने कहा कि हुज़ूरने हमारा अति सत्कार किया आज हम नही चल सके और दिन जो आज्ञा होगी प्रतिपालन की जावेगी बादशाहने इन्कार करने से अति आश्चर्य में होकर पूंछा इसका क्या कारणहै बहमन ने विनयकी हमारी एक छोटी बहिनहै हम तीनों बहिन भाइयों से अति प्रीति है इससे सलाह के बिना कहीं नहीं जाते और वह भी हम से बे पूंछे कोई काम नही करती बादशाह ने कहा हम तुम्हारी प्रीति को सुनकर अति प्रसन्न हुये अच्छा आज तुम अपने घरजाओ और अपनी बहिन से सलाह करके कलतुम इसी जगहपर शिकार खेलने को आवो और मुझ से इस बातका उत्तर कहना वे दोनो शाहज़ादे बादशाह से बिदाहोकर अपने घर आये पर बहिन से पूंछना और बादशाह से भेंट होने का हाल कहना भूलगये दूसरे दिन जब शिकार मे गये तो शिकार से लौटने केवक्त बादशाहने पूंछा क्यों तुमने अपनी बहिन से मेरे साथ जानेका सम्मत पूंछा था और उसने तुम्हारे जानेको कहा वा नहीं वे दोनों शाहज़ादे डर गये और उनके मुखका रंग बदलगया और एक दूसरे के मुख की ओर देखने [illegible] ने कहा कि स्वामी हम दोनों भूलगये [illegible] बादशाहने कहा [illegible] दिन भी [illegible] दिनभी बाद-

दरख्त बहुत अच्छा गाना सुना वह दरख्त बहुत ऊंचाथा फिर उस चिड़िया से कहा मैंने उस दरख्तको तो पाया पर उसको उखाड़कर नहीं लासकी चिड़ियाने कहा तुम एक छोटीसी टहनी उसकी तोड़कर लेआवो और अपने बागमें लेजाकर लगादो वह शाख तुम्हारे लगातेही तुरन्तही जड़ पकड़ के लगजावेगी और अतिसुन्दर वृक्ष जैसा कि तुम इस जङ्गल में देखती हो होजावेगा सो शाहजादी एक टहनी तोड़लाई इन तीनों वस्तुओं के प्राप्त होने से अति प्रसन्नहुई फिर उस चिड़िया से कहा यह मतलब तो पूरा होगया परन्तु दो भाई मेरे यहां इसी अर्थ के लिये आये और अब वह काले पत्थर होके यहां पड़े हैं मैं चाहतीहूं वह भी जो जीजावे तो अपने साथ घरलेजाऊं अब कोई ऐसा उपाय बता कि जिससे मेरी यह इच्छा भी सिद्धहो चिड़ियाने कहा तू ठिलियासे थोड़ासा सोने का पानी लेकर उन सबकाले पत्थरों पर जो इधर उधर पर्वतपर पड़ेहैं छिड़क वो सब इसजल के प्रभावसे जी उठेंगे उन सबके साथ तुम्हारे दोनों भाई भी जीउठेंगे फिर वह शाहजादी चिड़िया से इस बातको सुनकर प्रसन्नहुई और वहां से उनतीनों चीजोंको लेकर पत्थरों के निकट आई उसने उस चांदीकी ठिलिया से थोड़ासा पानीलेकर जराजरा सब पत्थरोंपर छिड़का छिड़कतेही वो सब पत्थर जिनमें उसके दोनोभाई भीथे घोड़ोसमेत जीकर उठ खड़े हुये शाहजादीने अपने भाइयों को पहिचान कर उनके गले लगी और आश्चर्य में होके उनसे कहा तुम यहां क्या करते थे उन्होंने कहा हम यहां सोतेथे परीजाद ने कहा तुमको मेरेबिना सोना अच्छा मालूम हुआ और तुम्हें याद नहीं कि तुम बोलती चिड़िया और गानेवाले वृक्ष और सुनहले पानी के लानेको यहां

शाह उनके भूलजाने पर कुछ अप्रसन्न न हुआ और सोने के तीन गेंद बादशाह ने अपनी जेब से निकाल एक कपड़ामे बाँध बहमन को दिये और कहा कि तुम इनको अपनी कमर में रखना इनसे अब तुम मेरी बात न भूलोगे कदाचित् जो तुम्हे याद भी न रहेगी तो जब तुम अपनी कमर खोलोगे तो यह तीनों गेंद तुम्हारी कमर से पृथ्वी पर गिर पड़ेंगे उनकी आवाज से तुमकोयह बात याद पड़जावेगी इसताकीद के करने पर भी उसदिन भी वह दोनों शाहज़ादे अपने घरमें जाकर उसबातको भूलगयेथे पर शाहज़ादा बहमन जब कपड़े उतार के आराम के लिये जानेलगा तब वहतीनों गेंद उसकी कमर से धरती पर गिर पड़े उनकी आवाज से उसको बादशाहकी बात याद आगई सो वह दोनों शाहज़ादे परीज़ादके मकान मे गये अभी उसने आराम न किया था उससे सम्मत पूंछा परीज़ाद ने भाइयों की भूलपर कि तीन दिनतक बादशाह की बात भूलगये थे अति पश्चात्ताप किया और कहा यह तुम्हारा बड़ा भाग्यथा कि तुमको बादशाह से भेंट होगई इस बात से तुमको बड़ा लाभ होगा पर मुझे बड़ा खेद हुआ कि तुमने बादशाह की आज्ञा को माना किन्तु तुम शोचो तो तुमको मुझ से अधिक रंजहुआ होगा तुमने बड़ी ढिठाई की बादशाह की आज्ञा न मानकर उसके घर तक न गये अब मैं इसबात को बोलती चिड़िया से पूंछतीहूं देखू यह क्या कहतीहै जो कुछ भी वह कहे उसको करना परीजाद बोलती चिड़िया से पूंछनेलगी हे चिड़िया तुझको गुप्तभेद मालूमहै और तेरी अति तीव्र बुद्धिहै एक बात मैं तुझसे पूंछतीहूं कि संयोग से मेरे दोनों भाइयोंकी बादशाह से भेंट होगई बादशाह उनपर अति

आये थे और तुमने इसजगहपर काले पत्थर देखेथे अब तो देखो कोई उनमें से यहां बाक़ी है यह आदमी जो तुम्हारे चहूंओर खड़े हैं तुम्हारे घोड़ों समेत पत्थर बनगये थे अब वो जीके तुम्हारी राह देखतेहैं जो तुम पूंछाचाहो कि किस करामातसे तुमजीगये तो मैं तुमसे कहती हूं मैंने इस ठिलिया से पानी लेकर सबपर छिड़का उसके प्रभाव से सब जीगये इस पिंजड़े बोलती चिड़िया और गानेवाले वृक्षको जिसकी टहनी मेरे हाथमें है और सुनहले रंगके पानीको प्राप्त करके यह चाहा कि वे तुम्हारे यह तीनों चीजलेकर घरमें न जावें इसलिये मैंने इस चिड़िया से पूंछा कि क्योंकर मेरे भाई जीवेंगे कि मैं उनको घर में लेजाऊं उसने कहा इस पानीके छिड़कने से जीजावेंगे मैंने थोड़ा थोड़ा पानी सबपर छिड़काइस बातके करतेही वो सब जीगये यह सुनकर बहमन और परवेज़ अपनी बहिनकी अति प्रशंसा और गुण वर्णन करने लगे और इसी भांति सबलोग शाहज़ादी को आशीर्वाद देने लगे और हरएक कहता बीबी हम तुम्हारे दासहैं जन्मभर तुम्हारे अहसान-मन्दरहेंगे अब जो आज्ञा हो उसीको प्रतिपालकरें परीज़ादने कहा मुझको अपने भाई के जिलाने का प्रयोजन था इसमें तुमको भी लाभहुआ मैं तुम्हारी कृतज्ञता से अति प्रसन्न हुई अब तुम अपने घोड़ोपर सवार होके जिधरसे आयेथे उधरको चलेजावो परीज़ाद ने उन सबको बिदाकरके अपने घोड़ेपर सवार होने का इरादा किया बहमनने उसके पहिले सवारहोके कहा जो आज्ञा हो तो मैं इस पिंजड़े को उठाके तुम्हारे से आगे आगे चलूं परीज़ादनें कहा यह चिड़िया मेरी लौंडी है मैं इसको आपही लेचलूंगी जो तुम्हारी खुशी होतो तुम गानेवाले वृक्षकी शाखलेचलो और जब तक मैं

दयावान्है किन्तु उसकी इच्छाहै किइनको अपना मेहमान वनाये निदान सव बीताहुआ हाल शाहज़ादी ने वर्णनकिया और कहा अव तेरी क्या सलाहहै चिड़ियानेकहा हे स्वामिनी शाहज़ादोंको वादशाहकी आज्ञा अवश्य माननी चाहिये क्यो कि वह इससमय का अधिपतिहै उनके मेहमान वननेमें कुछ हानि नहीं रुचिपूर्वक बादशाह के महल में पधारें किन्तु शाहज़ादोंको उचितहै कि वा-दशाहके निमन्त्रणके लिये वड़ी धूमधाम के साथ सामान तय्यार करें और अपने घर बुलावें जिससे कि परस्पर प्रीतिहो परीज़ादने कहा हे चिड़िया मैं प्रीतिसे नही चाहती कि शाहजादे एक घड़ी भर भी मेरी दृष्टिकी ओटहों उस चिड़ियाने कहा यहवात सच है पर उनको वहां जानेमें कुछ डर नहीं परीज़ादने कहा वहुतअच्छा पर यह वात जब वादशाह इसवरमें आवें तो मुझको अवश्य वा-दशाहके सामने निकलनापड़ेगा कदाचित् में सामने न आऊं तो नाहकको वादशाह अप्रसन्नहोगा क्यों कि वादशाह अपनी प्रजा को सन्तानके समान समझता है और प्रजा उसको अपने पिताके समान जानती है जव प्रभातहुआ तो दोनों शाहज़ादे शिकार में पहुँचे इतने में वादशाह भी वहां आनपहुँचे और वहमन से पूंछा तुम्हारी वहिन ने हमारे प्रश्नका क्या उत्तर दिया आज भी कलकी तरह भूलगये वह्मनने आगे वढकर विनयकी हे शाहन्शाह हम आपके आज्ञापालकहैं हमारी छोटी वहिनने भी हमको आज्ञादेदी है किन्तु उसने वहुत से दुर्वादकहे कि क्यों तुमने वादशाह की आज्ञा न मानी वादशाहने यह वचन सुनकर कहा मैं तुमसे किसी-तरह से अप्रसन्न नहीं किन्तु मनसे प्रसन्नहूं निदान वह दोनों शा-हज़ादे अपने ऊपर वादशाह की ऐसी प्रसन्नतापाकर लज्जित हो-

घोड़े की पीठपर सवारहूं तुम इस पिंजड़ेको थांभो फिर जब वे सवा-रहुई पिंजड़े को अपने आगे जीनपर रखलिया और परवेजसे कहा कि तुम उस ठिलियाको कि जिसमें सोने के रंगका पानी है सावधानी से उठालेचलो परवेजने उसको उठालिया फिर जब और लोग भी परीजादके पानी छिड़कने से जिन्दाहोगयेथे घोड़ों पर सवारहोकर तय्यार हुये तब परीज़ादने ठहरके कहा कि भाइयो जो मनुष्य तुममें से श्रेष्ठहो वह आगे चले सबोंने कहा हे सुन्दरी हमारेमें से कोई इसयोग्य नहीं जो तुम्हारे आगे चले जब परीज़ाद ने देखा कि कोई मनुष्य उनमेंसे आगे चलनेका इरादानहीं रखता और चाहते हैं कि मैं ही सबके आगे चलूं तब उसने इनकारकरके कहा भाइयो मेरी किसीतरहसे आगे चलने की पदवी नहीं पर जो तुम सब आज्ञा देते हो इससे लाचारहूं यह कहके वह आगे चली और उसके पीछे दोनो शाहज़ादे और उनके पीछे सम्पूर्ण मनुष्य होलिये फिर उन सब लोगों ने कहा कि उस सिद्धको देखते और उसके राहबताने का गुण मानते पर उन्होने उस सिद्धको उस जगहपर जीता न पाया और न मालूम हुआ कि वह कितनी बड़ी आयुके प्राप्त होनेसे मुवा या इसबास्ते कि इन चीजोंके राहबताने वाला था और अब शाहज़ादी ने उनको पाया इसलिये मरगया सो वह समूह वहां से सिधारा मार्गान्तर में जिस मनुष्यके देश और देशके मार्ग पर ठहरते वह परीज़ाद और शाहज़ादों से बिदा होकर उधरको चलाजाता यहां तक वह तीनोंबहिन भाई अकेले रहगये और मंजिलें लांघकर अपने घर पहुंचे परीज़ादने वहां जाकर उस चिड़िया का पिंजड़ा बाग में उस तरफ़ जो बारहदरी के पास था लटका दिया उस चिड़िया के बोलते ही बहुत सी

गये इधर बादशाह शिकार खेलनेलगा जब थोड़ी देरके उपरान्त बादशाह ने उन शाहजादों को अपने साथ अहेर खेलते न देखा तो पास बुलवाकर बहुतसा धैर्य्यदिया और तुरन्तही अपने महल को सिधारा वहदोनो शाहजादेभी बादशाहके साथथे निदान बादशाह उनको अतिप्रीतिसे अपने साथ महलमें लेचला और उन की अतिप्रतिष्ठा की बादशाहके सब नौकर यह दशादेख डाहकी अग्निसे भस्महोगये और नगर के रहनेवाले भी उनकी इतनी प्रतिष्ठा देखकर आश्चर्य में थे और आपस मे कहतेथे ये दोनों मनुष्य कौनहैं कि जिनकी बादशाह इतनी प्रतिष्ठा करताहै हमलोग इन को नहीं जानते किन्तु इनकी प्यारी २ सूरत देखकर कहते हैं कि ऐसे सुन्दर शाहजादे उसी मलका के उदर से जो बादशाहके कोप में है उत्पन्नहोते तो इतनेही बड़े होते जब बादशाह शाहजादो सहित अपने महल मे आया तो भोजन का समयहोगया दासों ने दिव्य थालियां आदि पात्र बिछाय अनेक प्रकार के भोजन परसे जब बादशाह भोजनपर बैठा तो उन शाहजादों को भी बैठने का इशारह किया बहमन और परवेज़ कि बादशाह से बर्त्तावकी रीति को न जानतेथे प्रणाम करके भोजनपर बैठगये और बादशाह के साथ भोजन किया बादशाह की इच्छाहुई कि इनकी बुद्धि और वाचालताकी परीक्षाले सो बादशाह ने हरएक बातो को उनसे छेड़कर पूंछा वह दोनो शाहजादे कि सम्पूर्ण विद्या और हुनरों को खूबसीखेहुयेथे उन्हों ने सबके यथार्थ उत्तरदिये जिससे बादशाह अतिप्रसन्नहुआ और अपने मनमें शोचनेलगा कदाचित् ऐसे दो पुत्र ईश्वर मुझको देता तो बहुत अच्छाहोता और उनकी अति प्रीतिहोगई और देरतक भोजनपर बैठकर उनकी बातें सुनतारहा

चिड़ियां जैसे कि बुलबुल हजारदास्तां अगन पिद्दा तोता आदि मनोहर वाणी बोलनेवाले उसकी आवाज़ सुननेको दूर दूरसे आकर इकट्ठेहुये इसके उपरान्त उसने गाने वाले वृक्षकी डाली उसी बाग में एकजगह पर बारहदरी के पास लगादी वह डाली तुरन्तही जड़पकड़के हरी होगई और जल्दी से बढ़के एक बहुत ऊँचा दरख़्त होगई और उसके पत्तों से गानेकी आवाज़ उस बड़े वृक्षकी सदृश जिसकी यह डाली थी आनेलगी फिर शाहजादी ने संगमर्मरका एक अति उत्तम हौज़ बनवाकर चमन में रक्खा और उसमें सोने के रङ्गका पानी भरा वह तुरन्त बढ़ने लगा यहां तक कि वह बरतन भरगया और एक फ़व्वारा उबलकर बीस फुट तक ऊंचे होकर छूटनेलगा और वह पानी ऊपर से उसी बर्तन में गिरता और किसी तरफ़ को न बहता उन विचित्र वस्तुओं का वृत्तान्त तीनही दिन में मशहूर होगया उसे शहरके रहनेवाले उस बाग में और घरमें आते जिनका दरवाजा सदाखुलारहताथा उनके तमाशे और सैर देखते और अति प्रसन्न और आश्चर्य भी होते कितने दिनों के उपरान्त जब उन तीनों भाई बहिनों की सफ़र की मांदगी गई तो बहमन और परवेज़ पूर्ववत् शिकार खेलने को जानेलगे तथाच एक दिन दोनों शाहज़ादे शिकार खेलने को कोसभर के फ़ासले से गये इतने में फ़ारसका बादशाह भी संयोग से उसी जगहपर शिकार खेलने को आया शाहज़ादोंने सवारों की भीड़ देखकर चाहा कि अपने को बादशाह की दृष्टि से बचा घरको फिरजावें इस इरादेसे उन्होंने शिकार को छोड़कर घरकी राहली संयोग से वे उस मार्ग से चले जिधर से बादशाह की सवारी आती थी उन्होंने कितनाही चाहा कि इस राह से

जब सुचित्त हुआ तो बादशाह उनदोनों भाइयों को अपने साथ लियेहुये अपने केलिगृह में लेगया और उसका जी उनके मीठे बचनों से न भरा देरतक बोलतारहा अन्तको अतिप्रशंसा करने लगा फिर बादशाह ने गानेबजाने की आज्ञादी सो गानेबजाने वाले अपना अपना साज और सामान लेकरआये और नाचरंग होनेलगा तहां अतिसुन्दर चन्दमुखी स्त्रियों ने ताल और स्वर के साथ खूबगाया और नक़ालों ने नकलेंकी जिससे दोनों शाहजादे अतिप्रसन्न होगये निदान सारा दिन बड़े आनन्दमंगल में बीता इतने में संध्याहोगई बहमन और परवेज दोनोंशाहजादे बादशाह से विदाहोकर अपने घरको सिधारे परन्तु बादशाहने उनको विदा होते वक्त कहा कि कलतुम नियमित समयपर शिकार को आना मैं तुमको फिर अपने महल में लाऊंगा किन्तु मेरी इच्छाहै कि तुम बहुधा हमारे सम्मुख रहाकरो शाहजादों ने कहा हमारे मनकी यह इच्छाहै कि जबहज़ूर शिकारके लिये मैदान में सुशोभितहों और जब शिकार खेलकर सुचित्तहोजावें तब हमारी कुटी में विराजमान हों यहबात हमारी प्रतिष्ठाका हेतु है बादशाहने जो उनसे प्रसन्नथा उत्तर दिया कि मुझे तुम्हारी इच्छा हरहालतमें स्वीकारहै हम अवश्य तुम्हारे घर में चलेंगे और तुम्हारी बहिन के जिसकी वाचालता और बुद्धि तुम्हारे बोलने से प्रकट है मेहमान बनेंगे प्रभातको हम तुम्हें मिलेंगे जहां आज मिलेथे जब दोनों शाहजादे घर पहुंचे तो साराहाल शाही महलका अपनी बहिन से वर्णनकर कहा हे परिजाद बादशाह ने कल शिकार से लौटकर हमारे घरमें आनेकी प्रति- [illegible] हमारी बड़ी प्रतिष्ठा की इसलिये हमारी इच्छाहै [illegible] प्रतिज्ञा के अनुसार सा-

फिर के और तरफ को जावे पर शाह तंग होने से न फिरे और बादशाह के सामने होगये लाचार हो घोड़ों से उतर बादशाहको दण्डवत् की और देरतक पृथ्वीपर झुके रहे बादशाह उनके घोड़े और वस्त्र सब अच्छे देख समझा शायद मेरे नौकर होंगे और उनकी सूरत देखने की लालसा की और वहां ठहरगया और उनको उठने की आज्ञादी वह दोनों शाहज़ादे उठकर बादशाहके आगेदृष्टि नीचेकिये खड़े होगये बादशाह भी उनकेरूप अनूपको देख आश्चर्य में हुआ और देरतक उनको देखा किया फिर उन का नाम पूछा, और कहा तुम कहां रहते हो बहमन शाहज़ादे ने उत्तर दिया कि हुज़ूर हम दोनों आपके बागों का रक्षक जो स्वर्ग बासी हुआ उसके पुत्रहैं उसने जीतेजी शहर के बाहर एक नया मकान तय्यार किया था कि हम उसमें रहें और बड़े होकर हुज़ूर की सेवा के योग्यहों बादशाह ने कहा कि तुम शिकार खेलने के वास्ते क्यों आया करते हो शिकार खेलना तो बादशाहोंका धर्म है मना और नौकरोंका नहीं बहमन ने कहा कि हे बादशाह हम कम उमर के होने से राजनीति नहीं जानते बादशाह इस उत्तर से अति प्रसन्न हुआ और कहा कि मैं तुम्हारा शिकार खेलना देखा चाहताहूं तुमचाहो जिसतरह शिकार खेलो फिर वह शाहज़ादे अपने अपने घोड़ोंपर सवार होके बादशाह हुये जब जङ्गल में गये तो बहमन ने शेरको और को अति वीरता और चालाकी के साथ बर्छी से दशाह के सम्मुख रक्खा थोड़ीदेर उपरान्त फिर हमन ने रीछ और परवेज ने शेरको अहेर किया बादशाह के सामने लाये फिर उन्होंने शिकार का

मान तय्यारकरें परीजाद ने कहा भाइयो वास्तव में तुम बड़ेहौस-लेवर हो जरा ठहरजावो मैं इस विषयमें बोलती चिड़िया से सम्मत पूछूं उसकी सलाह के अनुसार काम करूंगी सो परीजादने उस चिड़िया का पिंजड़ा उठाकर अपने सामने रक्खा और पिछला साराहाल वर्णन किया कि बादशाह हमारे घर में सुशोभित होंगे इसमें क्या सलाहहै और कौन कौन खाने बनवायेजावें चाहो वह छोटीसी चिड़िया थी परन्तु बुद्धि उसकी अपूर्व थी कहनेलगी हे स्वामिनी बड़े भाग्यकी बातहै कि बादशाह तुम्हारे घरमें आवें हर तरह से भोजन आदि तय्यारियां अच्छीरीतिसे हों कुछ चिन्ताकी बात नहीं परन्तु सब भोजन के पहिले एक थाली खीरे के आश की जिसपर आबदार मोती चुने हों तय्यार करके बादशाह के सामने रक्खीजावे यह बात सुनकर परीजाद आश्चर्य्य में होकर कहने लगी अय चिड़िया मैंने आजतक खीरेकी आश मोतियों के साथ नहीं सुनी निश्चय है कि बादशाह भी ऐसा भोजन देखकर आश्चर्य्य में होकर हमारी निर्बुद्धिता पर हँसेंगे सिवाय इसके आबदार मोती हमारे पास कहां हैं उस चिड़ियाने कहा कि मोतियों का इकट्ठा करना कुछ कठिन नहीं है स्वामिनी जो कुछ मैं कहतीहूं जरूर करो और मोतियों के मिलने का उपाय बताती हूं कल प्रभातको तुम अपने रमने में जाकर दाहिनी ओर असुकवृक्ष के नीचे खुदवाना वहां बहुतसे मोती मिलेंगे जब यह बात बोलती चिड़िया कहचुकी तो चुपहोरही दूसरे दिन भोरको परीजाद रमने में गई और उस वृक्षके नीचे पहुँची फिर एक बागवान को बुला-कर कहा कि इस जगह पर खोद सो बागवान वहांकी धरती खोदने लगा अकस्मात् एक बहुत सख्त चीज मट्टी में मालूम हुई तब

चिड़ियां जैसे कि बुलबुल हजारदास्तां अगन पिद्दा तोती आदि मनोहर वाणी बोलनेवाले उसकी आवाज़ सुननेको दूर दूरसे आकर इकट्ठेहुये इसके उपरान्त उसने गाने वाले वृक्षकी डाली उसीबाग़ में एकजगह पर बारहदरी के पास लगादी वह डाली तुरन्तही जड़पकड़के हरी होगई और जल्दी से बढ़के एक बहुत ऊँचा दरख़्त होगई और उसके पत्तों से गानेकी आवाज़ उस बड़े वृक्षकी सदृश जिसकी यह डाली थी आनेलगी फिर शाहज़ादी ने संगमर्मरका एक अति उत्तम हौज़ बनवाकर चमन में रक्खा और उसमें सोने के रङ्गका पानी भरा वह तुरन्त बढ़ने लगा यहां तक कि वह बरतन भरगया और एक फ़व्वारा उबलकर बीस फ़ुट तक ऊंचे होकर छूटनेलगा और वह पानी ऊपर से उसी बर्तन में गिरता और किसी तरफ़ को न बहता उन विचित्र वस्तुओं का वृत्तान्त तीनही दिन में मशहूर होगया उसे शहरके रहनेवाले उस बाग़ में और घरमें आते जिनका दरवाज़ा सदाखुलारहताथा उनके तमाशे और सैर देखते और अति प्रसन्न और आश्चर्य भे होते कितने दिनों के उपरान्त जब उन तीनों भाई बहिनों की सफ़र की मांदगीगई तो बहमन और परवेज़ पूर्ववत् शिकार खेलने को जानेलगे तथाच एक दिन दोनों शाहज़ादे शिकार खेलने को कोसभर के फ़ासले से गये इतने में फ़ारसका बादशाह भी संयोग से उसी जगहपर शिकार खेलने को आया शाहज़ादोंने सवारों की भीड़ देखकर चाहा कि अपने को बादशाह की दृष्टि से बचा घरको फिरजावें इस इरादेसे उन्होंने शिकार को छोड़कर घरकी राहली संयोग से वे उस मार्ग से चले जिधर से बादशाह की सवारी आती थी उन्होंने कितनाही चाहा कि इस राह से

माली ने मट्टीको हटाकर एक सुनहरा सन्दूकचा देखा जो अति सुन्दर साफ़ चौकोण था मालीने यह सब हाल परीज़ाद से कहा उसने प्रसन्न होकर उत्तर दिया मैं तुझे इसी कामके वास्ते लाईथी बड़ी सावधानी से निकालकर मेरे पास ला माली ने उसको निकालकर शाहज़ादी के हवाले किया परीज़ादने जब उसको खोलकर देखा कि वह मुँहतक आबदार मोतियों से भराहै शाहज़ादी उनको देखकर अति प्रसन्नहुई और उसको लेकर अपने मुख्य मकान में जाती थी बहमन और परवेज़ सुबह के वक्त माली के साथ परीज़ाद को बाग़की तरफ़जाते देख अति आश्चर्य में थे कि आज नियम के प्रतिकूल यह क्या व्यवहार है सो बड़ीजल्दी कपड़े पहिन बाग़की ओर चले कि दूरसे क्या देखा कि परीज़ाद अपने हाथों में कोई वस्तु लिये चलीआती है जब पास पहुँचे तो क्या देखा कि एक सोनेका बक्स उसके बग़लमें दबाहै पूंछा बहिन जब तुम मालीको लेकर बाग़की ओर जातीथी तो उस वक्त तुम्हारे हाथ ख़ाली थे अब सोनेका सन्दूकचा तुम्हारे पास देखते हैं बताओ कि यह कहांसे हाथ आया परीज़ादने कहा कि मैं चिड़िया के बताने से सुबहको बाग़बान को लेकर अपने रमने में फ़लाने दरख़्त के नीचे गईथी ईश्वर की पूर्ण कृपा से और भाग्य से यह संदूकचा मुझको मिला इस बातको सुनकर वह अति प्रसन्न हुये फ़िर परीज़ाद ने बहमन से कहा कि मेरे साथ आवो कुछ कहूंगी एक बड़ी कठिनता है परवेज़ने कहा बहिन ऐसा कौन गुप्तभेद है जो हमारे सुनने के लायक नहीं आजतक तुमने कोई बात हमसे नहीं छिपाई परीज़ाद ने कहा अपने प्यारे दो नयनों की सौगन्द है कोई बात ऐसी नहीं जिसका तुमसे पर्दा हो फिर परीज़ाद ने

दोनों भाइयों को अलग लेजाकर सारा हाल उस सम्मत का जो चिड़ियाने दियाथा बताया इसबातको सुनकर वह तीनों देरतक सोचते रहे कि इस बोलती चिड़ियाने खीरे की आशको मोतियों के साथ भोजनके समय रखना क्यों सोचा है जब कुछ न समझ सके तो परस्पर कहने लगे बोलती चिड़िया अतिचतुर है कोई लाभकी बात उसने बिचारी होगी फिर परीजाद ने अपने कमरे में जाकर रसोइये को बुलाकर आज्ञादी कि कल दशबजेतक सब प्रकारके भोजन बादशाह के भोजन के योग्य तय्यारहो उनके ब्योरे की मुझको कुछ आवश्यकता नहीं पर यह भोजन अति उत्तम रीतिसे बनाइयो रसोइये ने पूछा वह कौनसी वस्तुहै परीजाद ने कहा कि खीरे की आशका थाल तय्यार करना और उसपर बहुत आबदार मोती चुने हो ऐसा सजा हो कि उसपर मोती ही मोती दीखें रसोइयें ने खीरे की आश मोतियों के साथ सुनकर अति आश्चर्य किया और मनमे कहने लगा कि आजतक ऐसा खाना किसी ने पृथ्वीभर में न खायाहो हंसों को सुना है कि वह मोती चुगते हैं निदान परीजाद ने वह संदूक़चा रसोइये को दे दिया और आज्ञादी कि जितने मोती उसथाल मे लगें उतने खर्च करना जो बाक़ी रहजावें वे बक्स मे रहने देना नष्ट न होवे रसोइया परीजाद के बचन सुनकर चित्रवत् चुपहोरहा और मोतियोंका बक्स लेकर बिदाहुआ और रसोई में जाकर तय्यारी करनेलगा परीज़ाद ने अपना महल और बाग झड़वाय साफ कराये अति उत्तम बिछौने आदि झाड़ फानूससे अलंकृतकिया फिर जबदोनों शाहजादे उत्तम वस्त्र पहिनकर घोड़े पर सवारहुये तो मैदान में पहुँचकर बादशाह से भेंट हुई और बहुत देरतक शिकार खेलते

# अथ दृष्टान्तप्रदीपिनी चतुर्थभागके उत्तरार्द्धका सूचीपत्र ॥

रहे उसदिन बहुत धूप से गरमीथी इससे बादशाहने अहेरखेलना छोड़ दिया और उन शाहज़ादों के साथ चला जब उनके महल के निकट पहुँचा तो शाहज़ादे बहमनने आगे बढ़कर अपनी बहिन परीज़ाद को बादशाह के आने का हाल कहा कि बादशाह की सवारी घरतक आपहुँची वह यह सुनतेही उठखड़ी हुई और अगवानी के लिये आगे बढ़ी और दरवाजे की देहली में जाकर खड़ी हुई बादशाह उस दिन घोड़े पर सवारथे जब घोड़ेसे उतरकर भीतर आये तो परीज़ादने दौड़कर अपना शिर बादशाह के चरणोंपर धरा बहमन और परवेज दोनों बादशाहके साथसे उन्होने परीज़ाद को पहिचनवाया बादशाह ने अतिप्रीति से अपने हाथों से परीज़ाद का शिर अपने चरणोंसे उठाया और उसके रूप अनूप को साफ़ दृष्टि से देख अति प्रसन्न हुआ और मनमें सोचने लगा कि ईश्वरकी कृपा से ये तीनों बहिन भाई एक सूरत के हैं फिर परीज़ाद बादशाह को अपने साथलिये महलमें पहुँची और अच्छे स्थानपर बैठाया बादशाह उस विचित्र महलको देख अति-प्रसन्न होकर परीज़ाद से कहनेलगा हे सुन्दरी ! तुम्हारा महल अति उत्तम है अब मैं बाग़को देखा चाहताहूं परीज़ादने प्रसन्नहो कमरे का एक दरवाजा जिससे वह सारा बाग़ दिखाई देताथा खोलदिया पहिले बादशाह की दृष्टि फव्वारेपर पड़ी जो बहुत साफ़था और उसके आगे सोनेका पानी कुछ वस्तु नहीं बादशाह यह रंग देख कर अति आश्चर्य्य में हुआ और परीज़ाद से पूंछा कि यह कैसा अच्छा फव्वारा है मैंने कभी ऐसा फव्वारा नहींदेखा सुनहरा जल कहां रहता है और किसके ज़ोरसे इतना ऊंचा होकर छूटता है मैं इसके पास से देखूंगा परीज़ाद ने कहा बहुतअच्छा आप पास

चलकर अवलोकन कीजिये यह कहकर वह बादशाह को अपने साथ फव्वारे के पास लेगई बादशाह अतिरुचि से ध्यान धरके फव्वारे को देखरहाथा कि इतने मे गाने की अतिललित वाणी कानमें सुनाईदी और तानोंसे वह गाना बहुतठीकथा बादशाहका मन अतिमोहित होगया और चारोंतरफ मुख फेरके नजर दौड़ाई और बहुतेरा इधर उधर दूरतक देखा पर गवैया नजर न आया इस से अतिविस्मित हुआ कि हे ईश्वर यहक्या भेदहे परीजादसे पूंछा कि यह आवाज गानेकी कहांसे आती हे क्या तानसेनहे जो धरतीमें फिर अवतार धारणकर अलाप रहे हें परीजादने मुसकरा के कहा कि कोई अच्छा गानेवाला नही यह आवाज अमुक वृक्षसे आतीहै आपदो चार पग आगे बढ़कर उस वृक्षको देखें बादशाह तो उस वृक्षकी लालसाही रखताथा आगे बढ़कर गानेवाले दरख्त के पास जा पहुंचा उस वृक्षसे विचित्र तान और राग सुनकर मूर्च्छा खागया जब कुछ चैतन्य हुआ तो अतिआश्चर्य से कभी तो फव्वारेको देखता कभी कान लगाकर गानेवाले वृक्षका राग सुनता निदान चुप न रहसका लाचार होकर परीज़ाद से पूंछा हमने ऐसा दरख्त आजतक नहीं देखा तुम्हारे हाथ कहां से लगा यह वृक्ष तो बड़ी बहारकाहे जीने की बहार यही है कि मनुष्य की आयु चैन और आराम में बीते परीजाद ने कहा इसका नाम गानेवाला वृक्षहे इस देशमे इसका नाम निशान नहीं इसको मैं बहुत दूरसे लाईहूं जिस फव्वारे के पानी का सोनेकासा रंग है इसका वर्णन में अवकाश पाकर करूंगी अब आप बोलती चिड़िया को अवलोकन कीजिये बादशाह ने प्रसन्न होकर कहा उसको मुझे दिखावो कि वह कहांहे और किस रंगकी है वह भी

अपूर्व होगी। परीज़ाद बादशाहको अपने साथ लिये वहां से फिरी कि बोलती चिड़िया का तमाशा दिखावें निदान फिरते वक्त फिर बादशाह फव्वारेके पासआया और उस फव्वारेको खूब ध्यानसे देख कहनेलगा कि यह फव्वारह जो सोनेका पानी लुटारहा है इसका खजाना कहीं नहीं दिखाईदेता कि कहांसे पानी फव्वारे तक पहुँचताहै न कोई ऐसा बड़ा बरतन दिखाई देताहै परीज़ाद ने कहा हजूर इस फव्वारेका खजाना नहीहै ईश्वरने इस जलमें यह सामर्थ्यदी है कि आपही आप हौजमें आगिरता है वहां न आगहै न कुछ जलताहै यह दिनरात एकही तरहपर जारी रहता है और संगमरमर के बर्तनसे पानी बाहर नहीजाता और कभी घटताभी नहीं बादशाह यह साराहाल सुनकर और भी आश्चर्य मे हुआ परीज़ाद ऐसी ऐसी विचित्र बातें सुनाती हुई बादशाह को बारहदरी तक लाई यहां और भी तमाशा दिखाया कि हजारों सुन्दर बाणीवाले जानवर प्रिय शब्द से फलदार वृक्षोंपर बैठेहुये चहचहारहेहैं बादशाह अतिआश्चर्य मे होकर कहने लगा हे परीज़ाद ! यह कौनसा जादूका जाल बिछाहै कि रंगबरंगे जानवर इतने वृक्षोंपर बैठे हैं मानो संसार के सब जानवर यहीं हैं परीज़ाद ने कहा हजूर यह सब पक्षी इसी बोलती चिड़िया के सबबसे हैं जिसका पिंजड़ा बारहदरी के छतमें लटकरहाहै अब आगे बढ़कर और अच्छे २ राग सुनाई देंगे जब बादशाह बारहदरी के भीतर गया तो क्या देखा कि बोलती चिड़िया एक सुनहरे रत्न जटित पिंजड़े मे प्रियवाणी से चहचहारही है जब बादशाह उसके सामने पहुँचा तो परीज़ादने कहा हे मेरी बोलती चिड़िया ! तू क्या देखती नहीं है कि हजूर बारहदरी मे सुशोभित हुये हैं यह सुन-

कर वह चिड़िया चुपहोरही उसके साथही सब चिड़िया चुप होगई पहिले चिड़ियाने बादशाह की कुशलप्रश्नकी बादशाहने भी यथोचित उत्तरदिया फिर चिड़ियाने बादशाहको आशीर्वाददिया फिर उस बारहदरी में अतिउत्तम और स्वादिष्ठ भोजन दिव्य सोने चांदी के पात्रोंपर परसेहुये थे जब बादशाह भोजन पर बैठा तो संयोग से उसकी दृष्टि उसी थालपर पड़ी बादशाह ने हाथ बढ़ाकर उस थालको अपने सामने खींचकर चाहाकि उसमें से उठाकर भोजन करें पर क्या देखता है कि हजारों मोती खीरे की आशपर चुनेहुये हैं इस बातको देखकर वह अति आश्चर्य मे हुआ और मनमें सोचा कि यह भोजन नये प्रकार का बना है उससे हाथ हटाकर परीजाद और दोनो भाइयो से पूंछा कि यह वस्तु भोजन के योग्य नहीं क्या कारणहै कि हमारे भोजन के लिये परसीगई परीजाद और उसके भाई तो इसका कारण न जानते थे चुपहोगये परबोलती चिड़िया कहने लगी कि ईश्वर की क्या माया है कि हजूर खीरे की आशपर आबदार मोतीचुने हुये देखकर इतने आश्चर्य्य मे हुये बड़े आश्चर्य्य की बातहै कि जब मलका लड़के के बदले कुत्ता बिल्ली अपने पेटसे जनी तब अचम्भा न आया क्या मनुष्य के पेटसे जीवजन्तु भी पैदा होतेहैं अभी तो बादशाह चिड़िया के मुख्य आशय को न समझता था कहने लगा कि हे चिड़िया! तेरा कहना सत्यहै और मैं भी जानताहूं कि यह बातें बुद्धिसे दूरहैं पर उन दोनो स्त्रियोंने जो मलका के प्रसूति के समय उपस्थित थी आकर मुझसे कहा मैंने उनकी बात निश्चय की और यह नहीं समझा कि उनका छलहै वे दोनों औरतें गैर न थीं वरन मलकाकीसगी बहिनेंथीं फिर मैं क्योंकर

हिले स्नानकिया और अतिउत्तम वस्त्र पहिन सुन्दर आभूषणादि से अलंकृतहुई और वहां पहुँचकर अपनी सन्तानसे मिली ईश्वर ने दिन फेरे भाग्य उदयहुई कि इकबारगी ऐश्वर्य्य धन धान्यादि सन्तान सुख प्राप्त हुआ यह खबर सारे राज्य मे फैलगई और पर वेज्र और परीज़ाद तीनों बहिनभाई राज्य के वारिसहुये और उन को निश्चयहुआ कि हम शाहज़ादेहैं फिर बादशाह और मलका और उनतीनों बैठकर भोजन किया जब सुचित्त हुये तब बादशाह मलकाको उस बाग़ की सैर कराने के वास्ते लेगया और गानेवाले वृक्ष का गाना सुनाया और फ़व्वारह दिखाया फिर बारहदरी में आकर उस बोलती चिड़िया का तमाशा दिखाया इसके उपरान्त बादशाह घोड़े पर सवारहुआ और दोनो शाहजादे अपने अपने घोड़ो पर एक दाहिनी दूसरावाई ओर साथ थे और मलका सुख पालपर सवारहुई उसदिन बाज़ार बहुतअच्छा सजाथा और शहर के सब छोटे बड़े इस सवारी के देखने को इकट्ठे थे उस दिन बादशाह ने इतना कञ्चन बरसाया कि धरती सोने की बनगई और याचक मङ्गन और ग़रीब धनवान् बनगये इस तरह से बाद-शाही महल मे पहुँचे और सम्पूर्ण सभासद और छोटे बड़ों ने बड़े २ पारितोषिक पाये बादशाहने बहमन को जो बड़ा पुत्र था युवराज नियत किया और देश के प्रबन्ध आदि को उसी के सम्मतपर छोड़ा और परवेज़ को जनरेली पदपर नियतकर और पृथ्वी जलकी सेना का देखभाल उसके आधीन की परीज़ादको बड़े शाहजादे से व्याह दिया॥

इति श्रीमच्छुक्लोपाध्यायदेवीसहायसंगृहीतायांदृष्टान्तप्रदीपिन्यां पूर्वभागेएकादश प्रदीप ११ समाप्तंचपूर्वार्द्ध मिति॥

इति ॥

श्रीगणेशाय नमः

# दृष्टान्तप्रदीपिनी

## चतुर्थभाग उत्तरार्द्ध

जिसमें

सार्वोपयोगिक निबन्ध सम्बन्धी अत्यन्त रोचक चमत्कृत अपूर्व अद्भुत बृहत् विस्तृत दृष्टान्त वर्णित हैं॥

जिसको

श्रीयुत सद्गुणग्राहक आर्य्यहितैषी कुलरवंशावतंस श्रीचिरायुष्मान् प्रयागनारायणजी के व्यय से॥

श्रीमच्छुक्लोपाध्याय (देवीसहाय) शर्मानारनौलीवाले निर्मित कर निज भाषा विभूषित करके समस्त लोक के उपकारार्थ प्रकाशित किया॥

दूसरीबार

लखनऊ

सुपरिण्टेण्डेण्ट बाबू मनोहरलाल भार्गव बी. ए. के प्रबन्ध से

मुन्शी नवलकिशोर (सी, आई, ई) के छापेखाने में छापा।

सन् १९०८ ई०॥



# दृष्टान्तप्रदीपिनी सटीक ॥

## चतुर्थभाग ॥

## अपूर्वकथानिबन्ध ॥

### उत्तरार्द्ध ॥

गुप्तवार्तां न रक्षन्ति ह्यज्ञानिन्यः स्त्रियो यथा ।
विद्याधरापूर्वकथां शिवाग्रेऽकथयज्जया ॥ १ ॥

(अर्थ) अज्ञानवती स्त्रियां गुप्तवार्ताको पेटमें नहीं रखतीं अर्थात् शीघ्रही दूसरे से कहदेती हैं जैसे (जया) नामवाली पुष्पदन्त गन्धर्व की स्त्री ने निज पति से सात विद्याधरों की अपूर्व कथासुन शिवाजीसे जायकही इसीसे शापपाकर उनको मृत्युलोकमें आना पड़ा १ इसपर दृष्टान्त अपूर्व कथा सरित्सागरकी प्रथम तरंग जैसे कि सम्पूर्ण पर्व्वतोंका राजा हिमालय नाम पर्व्वत जिसपर किन्नर गन्धर्व और विद्याधरादिक सुखपूर्व्वक निवास करते हैं जिसका माहात्म्य सम्पूर्ण पर्व्वतों की अपेक्षा से इसकारण अधिक प्रसिद्ध है कि तीन लोकों की माता साक्षात् पार्व्वतीजी जिसकी कन्या हैं

जिसके उत्तरमें उसीका शिखररूप हज़ारों योजनके विस्तारवाला कैलास नाम पर्व्वत स्थितहै यह कैलास पर्व्वत अपनी कान्ति से मन्दराचल को इस कारण हँसता है कि यह समुद्रके मथने से निकलेहुये अमृत से भी उज्ज्वल नहीं हुआ और मैं विनाही यत्नके ऐसा उज्ज्वलहुआहूं कि मेरे ऊपर सम्पूर्ण चराचर संसारके स्वामी श्री महादेव जी विद्याधर और सिद्धगणों से सेवित कियेहुए पार्वती जी समेत निवास करके विहार करते हैं जिनकी पीली २ जटाओं के समूहों में प्राप्त चन्द्रमा सन्ध्याकाल की अरुणता से पीतवर्ण होकर उदयाचल के शृङ्गो के संगके सुखको अनुभव करताहै और जिन शिवजीने अन्धकासुरके हृदयमें त्रिशूलगाड़कर तीनोंलोकों के हृदयका शूल निकालडाला और मुकुटों पर जड़ी हुई मणियों में जिनके चरणो के नखों के प्रतिविम्ब पड़ने से देवता तथा दैत्य लोग चन्द्रशेखर से मालूम होते हैं ऐसे महादेव जी को पार्व्वती जीने एकान्त में किसी समय प्रसन्न किया तब स्तुतिसे प्रसन्नहुए महादेव जी पार्वती को गोद में बैठाकर बोले कि हे प्रिये ! तुम क्या चाहतीहो वह हम करें ऐसे वचन सुनकर पार्व्वतीजी बोली कि हे स्वामी ! यदि आप प्रसन्न हैं तो कोई अत्यन्त रमणीय नवीन कथा कहिये २ २ यह सुनकर श्री महादेवजीबोले कि हे प्रिये ! भूत भविष्य और वर्तमान ऐसी कौनसी वस्तुहै जिसको तुम नहीं जानतीहौ तब पार्वती जीके अत्यन्त हठकरने पर श्री महादेवजी एक छोटीसी कथा कहनेलगे कि एक समय नारायण और ब्रह्मा जी मेरे देखने के लिये पृथ्वी में भ्रमण करते हुए हिमाचल के नीचे आये वहां उन दोनों ने एक ज्वाला रूप महामारी लिङ्गदेखा उसके अन्त के देखने के लिये ब्रह्मा ऊपरको गये और नारायण

# भूमिका

इस संसारसागर में दृष्टांतरूप अमूल्यरत्नों को चुनते २ इस समुद्रका एकदेश ऐसा महान् प्राप्तहुआ जिसमें महाही भारी अनर्घ्य रत्न वर्तमान इनमे से किन २ का संग्रहकरे किनको छोड़े यह कह २ अत्यन्त अद्‌भुत चमत्कृत रोचकों को संग्रहकरते थोड़े ही संख्या के महद्वृत्तान्त गर्भित दृष्टान्तों से भाग प्रमाण समाप्त प्रायहुआ तो तिसे पूर्वार्द्ध संज्ञासे समापन किया शेष बहुतसे सामान्य विस्तृत अपूर्व कथा संबंधी सैकड़ों दृष्टान्त इसके उत्तरार्द्ध में प्रकाशित हैं वे समस्त अपूर्व नवीन हैं उनका आनंद देखनेही से प्राप्त होसकता है मैंने निज तुच्छ बुद्धि से यह शोचके कि इस पूर्वोक्त विस्तृत सागरके विभाग से परे और ऐसा देश न होगा यह समझकर मनमे संतोप करलिया तथा इसमें कुछ अधिक विशेषता न समझ इस साहस को यहांही समाप्त करना चाहा था परन्तु दैववश में उन्ही रत्नों की खोजमें अपूर्व बृहत्कथा सागर में जा पहुँचा तब तो अतीवानन्द से मग्न हो इन रत्नों को चुनने में परायण हुआ तथाच उस समुद्र के भी सार २ रत्नो को एकत्र किये इस शुभचिन्तक की पूर्ण अभिलापा है कि श्रेष्ठ सुजन हंस सम इसके अवगुण मल जल को तजकर इसका सार २ रूप पय पानकरके प्रसन्न हुये ऐहिक पारमार्थिक अलभ्य लाभ को प्राप्तहो यंत्रालयेश मैनेजर अवध अखबार श्रीयुत मुंशी प्रयागनारायणजी को धन्यवाद दे मुझको कृतार्थ करेंगे किमधिकं विज्ञेपु स्वरूपमेव वहयथा ॥

नीचेकोगये २८ जब दोनों ने उसका अन्त न पाया तब मेरी प्रसन्नता के लिये तप करनेलगे उससमय मैंने प्रगटहोकर दोनों से कहा कि तुम कोई बरदान मांगो यह सुनतेही ब्रह्मा ने तो यह बरमांगा कि आप हमारे पुत्र होयँ इसी निन्दित वचन कहने से ब्रह्मा संसार में अपूज्य होगये और नारायण ने यह बरमांगा कि हे भगवन्! मैं सदैव आप का सेवक बनारहूं इसी से वह नारायण तुम्हारे स्वरूप में होकर मेरे अर्द्धाङ्गीहुए और इसी से तुम्हीं मेरी शक्ति रूप नारायण हो और तुम्हीं मेरी पूर्व्वजन्म में भी स्त्री थीं शिवजी के इस वचन को सुनकर पार्वतीजी बोली कि मैं पूर्वजन्म में किसप्रकारसे आपकी स्त्री थी ३२ शिवजी बोले हे पार्वती! पूर्व समय में दक्षप्रजापति के तुम और तुम्हारे सिवाय अनेक कन्या थी दक्षप्रजापति ने तुह्मारा विवाह मेरे साथकिया और अन्य कन्याओं का धर्मादिक देवताओ के साथ कर दिया एक समय दक्षने यज्ञ में सब जामाताओं को बुलाया परन्तु केवल मुझे नहीं बुलाया तब तुमने दक्षसे पूछा कि मेरे पतिको क्यों नही बुलाया दक्षने यह उत्तरदिया कि तुम्हारा पति मनुष्यो के कपाल आदिक अशुभवेष को धारण करताहै उसको मैं यज्ञमे कैसे बुलाऊं उसके ऐसे कठोर वचनों को सुनकर हे पार्व्वतीजी! तुमने यह शोचा कि यह बड़ा पापी है और मेरा शरीर भी इसी से उत्पन्न हुआ है इसलिये तुमने उस अपने शरीर को योग से त्याग दिया और मैंने क्रोधसे दक्ष के यज्ञ का नाश करदिया इसके उपरान्त जैसे समुद्रसे चन्द्रमा की कला उत्पन्नहुई है उसीप्रकार हिमालय के घर में तुम्हारा जन्महुआ ३६ इसके उपरान्त तुम्हें तो यादही होगा कि जब मैं तप करने के लिये हिमालय पर गया तब तुम्हारे पिताने

दोषत्यागोगुणग्राहो महतांलक्षणंमतम् ॥
यथाहंसःप्रकुरुते जलत्यागंपयोग्रहम् ॥ १ ॥

आप जनोंका कृपापात्र देशका पूर्ण हितैषी याजकेश शुक्लोपाध्याय ( देवीसहाय ) शर्मा नारनौलीयः शुक्लजी गंगासहायजी को मकान महेश्वरी मुहाल कानपुर शुक्लजी श्री ईश्वरीसहायजी को मकान रावकामहोला नारनौल शमिति मार्गशीर्षशुक्ले प्रतिपदि रवौ संवत् १९५६ ॥

इसप्रकार कहकर श्री महादेवजी गणोंको शापदेने से पश्चात्ताप वाली पार्व्वती को कैलास पर्व्वत पर कल्पवृक्ष की लताओं में क्रीड़ा करके प्रसन्न करते भये ६६ ॥

इति श्री दृष्टान्तप्रदीपिन्यामुष्पदन्त.दृष्टान्त प्रथमःप्रदीप. ॥ १ ॥

अथ दृष्टान्तप्रदीपिनीचतुर्थभागेद्वितीयप्रदीपः ॥

## श्मशानेष्वाक्रीडास्मरहरपिशाचाः सहचराश्चिताभस्मालेपःस्रगपिनृकरोटीपरिकरः ॥ अमंगल्यं शीलंकथमितिमहेशस्यविषये प्रमाणंदृष्टान्तंस्मरतगिरिजाशम्भुगदितम् २॥

(अर्थ) श्मशानमें क्रीड़ा और पिशाच सहचारीहै तथा चिता कीभस्मका लेपन और माला भी नरमुण्डन की ऐसा शिवजी का अमंगलरूप कैसेहे इसविषयमें दृष्टान्त शिव गौरी सम्बाद कहाहै सो स्मरणकरो जैसे कि एक समय महादेवजी से गिरिजाजी ने पूँछा कि हे देवदेव आपकी प्रीति कपाल और श्मशान में क्यों है तब शिवजी बोले कि पहिलेही कल्पके अन्तमें सब संसार के जलमय होनेपर मैंने निज जांघ चीरकर एक रुधिरकी बूँद टपकादीथी,वह जल में गिरकर अंडे के आकार होगई तो तिस अंडेको फाड़ने से एक पुरुष उत्पन्नहुआ उसीसे मैंने संसारके बनानेके लिये 'प्रकृति' उत्पन्नकी; तब तिन दोनों ने मिलकरके 'प्रजापति' उपजाया उसने प्रजाको उत्पन्न कियाहै इसीसे जन उसको पितामह कहते हैं ऐसे सब संसार को उत्पन्न अभिमानयुक्त भये उस पुरुषका शिर मैंने काटडाला उसी यह महाव्रत ग्रहण कियाहै इसीसे मैं कपाल हा मुझे बहुतही

प्याराहै और हे गिरिजाजी ! यह कपालरूप संसार मेरे हाथ में स्थित है क्योंकि उसी अण्डके दोनों टुकड़े धरती आकाश कहलातेहैं॥

इति द्वितीयप्रदीप. २॥

अथ श्रीदृष्टान्तप्रदीपिनीचतुर्थभागेतृतीयप्रदीपः॥

अन्वेषितंनलभ्येत स्वयंलभ्येतदैवत॥
भूमौगवेषितश्चापिप्राप्तोविप्रोयदृच्छया ३॥

(अर्थ) कोई भी वस्तु ढूंढनेपर तो नहीं मिलती और फिर संतोष करनेपर दैवयोगसे वह आपही मिलजातीहै जैसे एक ब्राह्मण सकृत श्रुतिधर-एकबार सुन याद रखनेवाला सारीभूमिमें ढूंढनेपर भी सहजही उसके घर उतरनेपर मिलगया इसपर दृष्टान्त (काणभूत) और (वररुचि) का संवाद प्रमाणहै वररुचि कहताहै हे काणभूत! कौशाम्बी नाम नगरी में सोमदत्त नाम ब्राह्मण रहताथा जिसका कि दूसरा नाम अग्निशिखभीथा उसब्राह्मणकी स्त्रीका नाम वसुदत्ताथा वह किसी मुनिकी कन्या थी और किसी शाप से ब्राह्मण की स्त्री हुई उन्हीं दोनों में से मेरा जन्म हुआ है जब कि मैं बहुत छोटा बालकथा तब मेरा पिता मरगया मेरी माताबड़े दुःखसे मेरा पालन करनेलगी ३२ एकसमय बहुत दूरसे चलेहुए दो ब्राह्मण रात्रिभर रहनेके लिये मेरे घरपर ठहरे वहदोनों मेरे घरपर टिकेही थे कि उसीसमय मृदंगकी आवाज सुनाईपड़ी उसको सुनकर मेरी माता मेरे पिताकी यादकरके गद्गद वचनसे बोली कि हे पुत्र! यह तुम्हारे पिताका मित्र नन्दराम नट नाच रहाहै मैंने भी माता से कहा कि मैं इसे देखने को जाताहूं और देखकर तुझे भी सम्पूर्ण दिखाऊंगा मेरे यह वचन सुनकर उन ब्राह्मणों को बड़ा आश्चर्य

उपरान्त गङ्गाजी के तट पर आकाश से उतरकर थकी हुई प्रिया को उसी पात्रके द्वारा उत्पन्नहुए भोजनों के प्रकारो से प्रसन्नकिया इसप्रकार के अद्भुत प्रभावको देखकर पाटली ने प्रार्थना की तब पुत्रकने उसदण्ड से चतुरंगिणी सेनासमेत एक नगर लिखा उस नगर के सत्य होजाने पर पुत्रकने उसमें राज्य किया और अपने श्वशुर से मिलकर धीरे २ वह सम्पूर्ण पृथ्वी भरे का राजा होगया इसी से यह नगर लक्ष्मी सरस्वती का क्षेत्र विख्यात होकर अत्यन्त धनवान् तथा विद्यावान् पुरवासियों समेत माया से रचाहुआ है और पाटलीरानी के कारण से इसका नाम पाटलिपुत्र (पटना) रक्खागयाहै इसप्रकार उपाध्यायके मुखसे इसअपूर्व कथाको सुनकर हमारे चित्तमें बहुत काल तक आश्चर्य और आनन्द बढ़तारहा॥

इति दृष्टान्तप्रदीपिनीचतुर्थभागेचतुर्थप्रदीपः ४॥

अथ दृष्टान्तप्रदीपिनी चतुर्थभागपञ्चमप्रदीपः ॥ ५॥

हिंस्राःस्वपापेनहिहिंसितास्तथासाध्वीसमत्वेन भयात्प्रमोचिता। स्त्रीणांचरित्रंतदतीवदुर्घटंदेवो नजानातिकुतोमनुष्यः॥ ५॥

(अर्थ) हिंसक कामी तो तीनो पाप से नष्टहुए और पतिव्रता भयसे छोड़ाई गई इससे स्त्रियों का चरित्र अत्यन्तही दुर्घटहै तिसे देवता भी नहीं जानते मनुष्य तो कैसे जानसकताहै इस पर भी वही सम्वाद—जैसे॥

इसप्रकार काणभूत से बीच में इस कथा को कहकर वररुचि फिर अपनी कथा कहनेलगा इस रीति से व्याडि और इन्द्रदत्तके साथ धीरे २ सम्पूर्ण विद्याओं को पढकर मैं तरुणअवस्था को

हुआ ३९ तब मेरी माता ने उन दोनोंसे कहा कि इसमें कोई संदेह नहीं है यह बालक एकबार की सुनी हुई सब बातोंको हृदयमें धर लेताहै तब मेरी परीक्षा के लिये उन्होंने प्रीतिसांख्यका पाठकिया मैंने वह सुनकर उसीप्रकार सुनादिया इसप्रकार मुझे सुकृत श्रुतिधर ( एकबार सुनकर याद रखनेवाला ) जानकर उन दोनों मेंसे एक व्याडि नामक ब्राह्मण ने मेरी माताको प्रणामकरके यह कथा कही ४० हे माता! वेतसनामपुरमें देवस्वामी और करम्भक नाम दो ब्राह्मण अत्यन्त परस्पर प्रेम करनेवाले भाई थे उनमें से देवस्वामी का पुत्र यह इन्द्रदत्त नाम है और करम्भकका पुत्र व्याडि नाम मैं हूं उनमें से प्रथम मेरा पिता मरा उसीके शोक से इन्द्रदत्त का भी पिता मरगया और उन्हीं दोनोंके शोकसे हमारी मातभी मरगई ४३ इसीकारण से धन होनेपर भी अनाथ होकर विद्याकी अभिलाषा से हम दोनों स्वामिकुमार की तपस्या करनेलगे ४४ तप करते २ एक दिन स्वप्न में स्वामिकुमारने यह कहा कि नन्द नाम राजाके पाटलिपुत्रनाम नगरमें वर्षनाम एक ब्राह्मणहै उससे तुमको सम्पूर्ण विद्या मिलैगी तुम वहीं जाओ इसके उपरान्त पाटलिपुत्र नाम नगर में जाकर हम लोगोंने पूछा तो लोगोंने कहा कि हां वर्ष नाम एक मूर्ख ब्राह्मणहै ४७ तब सन्देहयुक्तहोकर हम दोनों वर्षके घरमें गये और जाकर मूसा के बिलोंसे युक्त गिरीहुई दीवारवाले छाया तथा छप्पर से रहित आपत्तियों के स्थान के समान घरमें ध्यान लगाये बैठेहुए उसनप ब्राह्मणको देखा हमलोगों को आया देखकर वर्षकी स्त्री जिसका कि शरीर अत्यन्त मलिन केवल बालखुले [illegible] थे वह स्त्री क्या थी मानो वर्षके गुणों को देखकर [illegible] आई थी

प्राप्तहुआ एक समय हम सब लोग इन्द्रोत्सव नाम मेले को देखने गये थे वहां काम के शस्त्र के समान एक कन्या को देखकर मैंने इन्द्रदत्तसे पूछा कि यह कौनहै उसनेकहा कि यह उपवर्षकी लड़की उपकोशानामहै इतनेही में उसकन्याने भी अपनी सखियों से मेरा वृत्तान्तपूंछा और मेरे मनको खैंचेहुए अपने घरको चली गई उस का मुखारविंद पूर्ण चन्द्रमा के समान नेत्र नीलकमल के समान भुजा कमलकी डंडी के समान स्तन वड़े ग्रीवा शंखके समान और ओष्ठ मूंगे के समान थे उसका कहांतक वर्णन किया जाय मानों वह कामरूपी राजा की सौन्दर्य्यरूपी मन्दिर की दूसरी लक्ष्मीही थी ७ इसके उपरान्त काम के वाणों से मेरा हृदय छिदने लगा और उस रात्रिको उसके ध्यान में मुझे अच्छेप्रकार निद्रा भी न आई जव वड़े कष्ट से कुछ निद्राआई तो यह स्वप्न दिखाई पड़ा कि श्वेत वस्त्र धारण कियेहुए कोई स्त्री मुझसे यह कहरही है कि हे पुत्र! यह उपकोशा तेरी पूर्व्वजन्म की स्त्री है तेरे सिवाय और किसी की उसको कामना नहीं है इससे चिन्ता मतकरो और मैं तेरे शरीर के भीतर रहनेवाली सरस्वती हूं मुझसे तेरा दुःख देखा नहींजाता यह कहकर वह अन्तर्द्धान होगई ११ तव मेरी निद्राखुलगई और मैं विश्वासयुक्त होकर अपनी प्रिया के घरके समीप एक छोटे से आमके वृक्ष के नीचे वैठा १२ इसके उपरान्त एक सखी ने मुझसे यह कहा कि उपकोशा भी तुम्हारे निमित्त काम से पीड़ितहोरही है तव मैंने उससे कहा कि उसके पिता की आज्ञा विना मैं उपकोशा को कैसे स्वीकार करसक्ताहूं क्योंकि इससंसार में अपयश से मौत अच्छी है जो इसवातको उपकोशा के घरवाले जानजायें तो वहुत अच्छाहै इसलिये तुम ऐसाहीकरो

उसने बड़ा सत्कार किया तब हमने प्रणाम करके अपना सम्पूर्ण वृत्तान्त कहा और यह भी कहा कि हमने सुनाहै कि वर्ष बड़े मूर्ख हैं यह सुनकर वह बोली कि तुम हमारे पुत्रके समानहो तुम से क्या लज्जा है सुनो मैं तुमसे यह कथा कहती हूं ५२ इस नगर में शंकर स्वामी नाम एक ब्राह्मण रहते थे उनके दो पुत्र थे एक तो मेरा पति और दूसरा उपवर्ष मेरा पति तो अत्यन्त मूर्ख तथा दरिद्री हुआ और इसका भाई अत्यन्त धनवान् तथा विद्वान् हुआ उसने अपनी स्त्रीको हमारे घरके भी पालन करने की आज्ञादेदी थी पर यहांकी यह बड़ी बुरी रीति है कि वर्षाऋतु में गुड़ और पीठी को मिलाकर स्त्रियां गुप्तरूप से कोई बुरी चीज बनाकर मूर्ख ब्राह्मण को देती हैं ऐसा करने से जाड़ों के दिनों में स्नानका क्लेश और गर्मियों में स्वेदका दुःख नहीं होता इसलिये मेरी देवरानी ने भी दक्षिणा सहित वह पदार्थ मेरे पतिको दिया उसे लेकर जब वह घरमें आया तब मैंने इसे बहुत डाटा और यह भी अपनी मूर्खताके कारण अत्यन्त दुःखीहोकर स्वामिकुमारकी सेवा करनेकोचलेगये इनके तपसे प्रसन्नहुए स्वामिकुमारने इनके हृदयमें सम्पूर्ण विद्याओंका प्रकाश करदिया और कहा कि जब सुकृत श्रुतिधारीब्राह्मण तुमको मिलै तब तुम इन विद्याओं का प्रकाश करना इसप्रकार स्वामिकुमार की आज्ञापाकर बहुत प्रसन्नतापूर्व्वक घर में आकर इन्हों ने सम्पूर्ण वृत्तान्त मुझसे कहा तबसे यह बराबर रात्रि दिन जप और ध्यानमें लगे रहते हैं इससे कोई सकृत् श्रुति धारी (एक बार सुनकर याद रखनेवाला) ब्राह्मणलाओ तो तुम्हारा कार्य्य सिद्धहोय वर्षकी स्त्री से ऐसे वचन सुनकर और उसे १०० अशर्फी देकर सुकृत श्रुतिधर के ढूंढनेको हम सब पृथ्वीपर घूमे परन्तु वह

जिससे मेरे और तुम्हारी सखी के प्राणबचें यह सुनकर उसने सम्पूर्ण वृत्तान्त उपकोशा की माता से कहा उसने अपने पति उपवर्ष से कहा कि उपवर्ष ने अपने भाई वर्ष से कहा और वर्षने उसबातको स्वीकारकिया विवाहके ठहरजानेपर वर्ष उपाध्याय की आज्ञासे व्याड़ि मेरी माताको कौशाम्बी नगरी से बुलालाया इसके उपरान्त उपवर्ष ने विधिपूर्व्वक उपकोशा नाम कन्यादान करके मुझे देदी तब मैं सुखचैन से अपनी माता और स्त्री समेत वहीं निवास करनेलगा १६ इसके पीछे समयपाकर वर्ष उपाध्याय के बहुतसे शिष्य वढ़गये उनमें से एक पाणिनिनाम शिष्य बड़ा मूर्खथा वह सेवा करनेसे बहुत घबराकर वर्षकी स्त्री का भेजाहुआ विद्याकी कामनासे तप करने को हिमालय पर्व्वतपर चलागया वहां बड़े तपसे प्रसन्नहुये महादेवजी ने सम्पूर्ण विद्याओं का मुखरूप नवीन व्याकरण उसे दिया उस विद्याको पाकर लौटेहुए पाणिनिने शास्त्रार्थ करने के लिये मुझे बुलाया तब हम लोगों के शास्त्रार्थ करते २ सातदिन व्यतीत होगये आठवें दिन मैंने पाणिनिको जीत लिया तब आकाशमें स्थितहुए शिवजीने बड़ा घोर हुंकार किया उससे हम लोग सम्पूर्ण ऐन्द्र व्याकरण भूलगये और पाणिनिने हमलोगोंको जीतलिया २५ तदनन्तर मैंने बहुत लज्जित होकर अपना सम्पूर्ण धन हिरण्यगुप्त नाम बनिये के यहां घरके खर्चके निर्वाहके लिये रखदिया और यहबात उपकोशा को बताकर मैं तपसे श्रीशिवजी के आराधन करनेको हिमालय पर गया और उपकोशा भी मेरे कल्याणकी इच्छा से नित्य नियमपूर्व्वक श्रीगङ्गाजी का स्नान करके अपने घरमें रहा करती थी एक समय वसन्तऋतु में अत्यन्त दुर्बल शरीरवाली पांडुवर्ण

कहीं नहीं मिला आज थककर तुम्हारे यहां आये तौ यह तुम्हारा वालक सुकृत श्रुतिधारी मिला सो तुम इसे विद्या पढ़ने के लिये हमको सुपुर्द करदो ६६ व्याड़िके ऐसे वचन सुनकर हमारी माता वड़े आदरपूर्व्वक बोली कि तुम्हारा कहना बहुत ठीकहै क्योंकि जिस समय यह बालक उत्पन्नहुआथा तब यह आकाशवाणीहुई थी कि यह बालक सुकृत श्रुतिधारी होगा और वर्षउपाध्यायसेविद्याको पढ़कर संसार मे व्याकरणशास्त्रकी प्रतिष्ठा बढ़ावेगा और इसका वररुचि नाम इसकारण से होगा कि संसारमें वर अर्थात् उत्तमपदार्थही इसको अच्छे लगेंगे इसी से इस बालकके बढ़नेपर मैं रात्रि दिन शोचतीथी कि वर्षउपाध्याय कैसे मिलेंगे आज तुम्हारे मुखसे यह बात सुनकर मुझे बड़ा सन्तोष हुआ तुम इसे लेजाओ कोई शोचकी बात नहीं है यह तो तुम्हारे भाई के समानहै मेरी माताके ऐसे वचन सुनकर वह दोनों बड़े प्रसन्न हुए और क्षणके समान वह रात्रि व्यतीत की ७२ इसके उपरान्त उन दोनों ने मेरी माता के प्रसन्न होनेके लिये अपना सम्पूर्ण धन देकर मेरायज्ञोपवीत किया फिर मेरे लेजाने के लिये आज्ञामांगी तब मेरी माताने भी बड़ेदुःख से किसी प्रकार अपने आंसुओंको रोककर मुझे जानेकी आज्ञादी वह मुझे साथमें लेकर वहां से बड़ी प्रसन्नतापूर्व्वक चले और वर्ष के घर मे पहुँचे वर्षने भी मुझे स्वामिकुमार के वरदान के समान मानकर दूसरे दिन हम लोगोको सन्मुख बैठालकर अपनी दिव्य वाणी से ओंकार उच्चारण किया उसीसमय सम्पूर्ण वेद अपने २ अंगोंसमेत उनको स्मरण हो आये और वह हम लोगोको पढ़ाने लगे एकवार सुनकर मैंने दोवार सुनकर व्याड़िने और तीनवार सुनकर इन्द्रदत्त ने गुरुका पढ़ायाहुआ यादकर लिया उस अपूर्व्व

युक्त चन्द्रमाकी कलाके समान मनुष्योंके नेत्रोंको आनन्द देने- वाली उपकोशा गङ्गाजी के स्नान करनेको चली जारहीथी बीच में राजाके पुरोहितने कोतवालने और मन्त्रीके पुत्रने इसको देखा तो उसी समयसे वह तीनो कामके वशीभूत होगये और उसने भी उसदिन स्नान करने में अधिक देर लगाई ४१ जब वह लौटी तो सायंकाल के समय मन्त्री के बेटेने हठकरके उसको रोका उस ने भी अपनी हिकमतअमली से यह कहा कि मेरी भी पहिलेही से यह इच्छाथी परन्तु मैं अच्छे कुलमें उत्पन्नहुईहूं और मेरापति पर- देश गयाहै इससे मैं डरतीहूं कि जो कोई देखले तो मेरी और तेरी दोनो की बुराई होगी इससे जब वसन्तका उत्सव देखने को लोग चलेजायँ तब पहर रात्रिगये तुम मेरे घर आना यह कहकर जैसे कि वह आगे को चली वैसेही पुरोहितने पकड़ा पुरोहित से भी उसने वही बात कहकर रात्रिके दूसरे पहरका संकेत करदिया उससे भी जब किसीप्रकार छूटकर चली तो कोतवालने रोका उससे भी उसने वही बात कहकर रात्रिके तीसरे पहरका वादाकर दिया इसप्रकार भाग्यवश से उसके हाथ से भी छूटकर घरमें आई और अपनी सखीसे सलाह करनेलगी कि रूपके लोभ से मतवाले पुरुषोंके घूरनेके बनिस्बत पतिके परदेश जानेपर कुलीन स्त्री को मरजानाही बेहतरहै ४२ इसप्रकार से शोचती और प्रेमस्मरण करतीहुई उपकोशाने उसदिन न भोजन किया न रात्रिको सोई प्रातःकाल ब्राह्मणोंके पूजनके निमित्त धन लेनेके लिये हिरण्य गुप्त बनियेके यहां अपनी दासी भेजी तब उस बनिये ने उसके घरपर आकर उपकोशासे एकान्त में यह कहा कि तुम मेरे साथ संगकरो तो मैं तुम्हारे पतिका धराहुआ धन तुमकोदूं उसके बचन

दिव्यध्वनिको सुनकर सम्पूर्ण नगरनिवासी ब्राह्मणलोग देखनेको आये और प्रशंसा करके वर्ष उपाध्यायको प्रणाम करने लगे ऐसे आश्चर्य को देखकर पाटलिपुत्र नगरनिवासी सम्पूर्ण लोग उत्सव करनेलगे परन्तु उसके भाई उपवर्ष ने अभिमान के कारण नहीं किया और नन्द नाम राजा ने भी स्वामि कुमारके प्रभावको देख कर और वर्षके ऊपर प्रसन्न होकरउनके घर धनसे भरवादिया ३ ॥

इतिदृष्टान्तप्रदीपिनीचतुर्थभागेतृतीयःप्रदीपः ॥ ३ ॥

अथ दृष्टान्तप्रदीपिनीचतुर्थभागे चतुर्थःप्रदीपः ॥ ४ ॥

पाटलीराजपुत्र्यासीत्पुत्रस्तुनृपतिस्तदा ॥
तयोर्नाम्नैवजातापूः पाटलीपुत्रउच्यते ४ ॥

पाटली नामसे राजपुत्री थी और पुत्रनाम राजा इन दोनों से बनाया पाटलीपुत्र नामसे नगर भया इसपर दृष्टांत वररुचि काणभूतका संवाद जैसे—

वररुचि एकाग्रमन से सुननेवाले काणभूत से फिर बोला कि एक समय अपनें नित्यकार्य्यों को करके हमने वर्षनाम उपाध्याय से पूछा कि हे उपाध्याय किस कारणसे इस पाटलिपुत्र नामनगर के निवासी अत्यन्त धनवान् और विद्वान् होते हैं सो आप कृपा करके वर्णन कीजिये यह सुनकर उपाध्याय बोले कि हरद्वारमें जो कनखल नाम अत्यन्त पवित्र तीर्थहै जिस तीर्थमें काञ्चनपात नाम दिग्गज उसीनरगिरिको तोड़कर उसपर से श्रीगङ्गाजी को उतार लायाहै उसमें एक दक्षिणी ब्राह्मण अपनी स्त्रीसमेत तप करता था उस ब्राह्मण के तीन पुत्र थे समय पाकर जब वह ब्राह्मण स्त्री-समेत मृत्युको प्राप्त हुआ तब उसके पुत्र विद्या पढनेकी इच्छा से राजगृह नाम स्थान मे जाकर विद्या पढने लगे और पढ़कर किसी

सुनकर और अपने पतिके रक्खेहुये धनका कोई गवाह न जान कर खेद तथा क्रोधसे भरीहुई उपकोशाने उस पापी बनिये से भी वही बात कहकर रात्रिके चौथे पहरका संकेत करदिया यह सुनकर वह बनिया चलागया ४६ इसके उपरान्त उपकोशाने अपनी दासियो से कस्तूरी आदि अनेक सुगन्धियो से युक्त तेल मिलाहुआ काजल बनवाया और चार वस्त्रके टुकड़ोपर वहकाजल लिसवाया और एकबड़ी मजबूत सन्दूक बाहरी कुण्डी लगवाकर बनवाई ४८ इसके उपरान्त रात्रिके पहिले पहर मे बड़ी उत्तम पोशाक पहनकर मन्त्री का पुत्र आया छिपकर आये हुए उसे देखकर उपकोशाने कहा कि मैं तुझे विना न्हाये को नहीं छुऊंगी इससे भीतर जाकर स्नान करआ उसकी बातको मानकर वह मूर्ख दासियों के साथ बहुत गुप्त अँधेरे घरमें गया वहां दासियों ने उसके वस्त्र तथा आभूषण लेकर उन वस्त्रों के टुकड़ों मे से एक टुकड़ा लँगोटा बांधने को उसे दे दिया और उबटन के बहाने से शिरसे पैरोंतक वहकाजल उसके शरीर मे मल दिया क्योंकि उसे वहां कुछ सूझता न था उसके अंगोंको दासियां मलहीं रहीथीं कि दूसरे पहरमे पुरोहितजी आगये तब दासियोंने मन्त्री के बेटेसे कहा कि यह वररुचिका मित्र कोई पुरोहित आयाहै इसलिये तुम इस सन्दूक में चलेजाओ ऐसा कहकर दासियोने सन्दूकके भीतर उस नंगे मन्त्री के बेटेको बैठाकर कुण्डी बन्द करदी ५६ फिर उस पुरोहितको भी स्नान के बहानेसे भीतर लेकर सब वस्त्रादिक ले लिये और वही वस्त्रका टुकड़ा पहनाकर तेलका काजल उतनी देरतक मलती रहीं कि तीसरे पहरमें कोतवाल भी आगये उसके आने के भयसे दासियोंने उसे भी सन्दूकमें बैठाकर बाहरसे कुण्डी लगादी

स्वामी के न होनेसे दुःखित होकर स्वामिकुमार के दर्शन करनेको दक्षिणकी ओर गये ८ वहां समुद्रके तटपर किञ्चिनी नाम नगरी में भोजक नाम ब्राह्मण के घर में रहने लगे उस ब्राह्मण के तीन कन्याथीं उसने अपनी तीनों कन्याओं का विवाह इन तीनों से करके और अपना सब धन देके तप करनेके निमित्त गङ्गाजीकी यात्राकी इसके उपरान्त सुसरके घरमें रहते २ उस देश में अवृष्टि के कारण बड़ाभारी दुर्भिक्ष पड़ा इनसे वह तीनों ब्राह्मण अपनी २ स्त्रियोंको छोड़कर देशान्तरको चलेगये (क्योंकि दुष्टोंके हृदयमें सम्बन्धका स्नेह नहीं होता) १२ और वह तीनों कन्या अपनेपिता के मित्र किसी यज्ञदत्त नाम ब्राह्मण के घरमें रहीं उनमें से बीच वाली कन्या के गर्भ भी था समय पाकर उसके पुत्र उत्पन्न हुआ उस बालक पर उन तीनों का बड़ा स्नेह था एक समय आकाश मार्गमें विहार करते हुए महादेवजी की जङ्घापर बैठीहुई पार्वती जी उस बालकको देखकर, दयापूर्वक बोलीं कि हे स्वामी! देखो इस बालकपर, यह तीनों स्त्रियां कैसा स्नेह करती हैं और इनको यह आशाहै कि यह हमारा पालन करेगा सो हे स्वामी! ऐसाकरो जिससे यह बालक इनकी पालना करे पार्वती जी के ऐसे दयायुक्त वचनों को सुनकर वरदाता भगवान् महादेवजी बोले कि इस पर मैं अवश्य अनुग्रह करूंगा क्यों कि पूर्वजन्ममें इसने अपनी स्त्री समेत मेरी बड़ी आराधना की है इसीलिये इसको यह जन्म भी दियाहै इसकी स्त्री महेन्द्रनाम राजा की पुत्री पाटली नामसे उत्पन्नहुई है उसीसे इसका विवाह भी होगा २० यह कहकर शिवजी ने उन पतिव्रता स्त्रियोंको यह स्वप्न दिखाया कि तुम्हारे इस बालक का पुत्रकनामहै यह जब शयन करके उठेगा तब इसके शिरहानेमें

शुक्ल चन्द्रमाकी कलाके समान मनुष्योंके नेत्रोंको आनन्द देने वाली उपकोशा गङ्गाजी के स्नान करनेको चली जा रहीथी बीच में राजाके पुरोहितने कोतवालने और मन्त्रीके पुत्रने इसको देखा तो उसी समयसे वह तीनों कामके वशीभूत होगये और उसने भी उसदिन स्नान करने में अधिक देर लगाई ३१ जब वह लौटी तो सायंकाल के समय मन्त्री के बेटेने हठकरके उसको रोका उस ने भी अपनी हिकमतअमली से यह कहा कि मेरी भी पहिलेही से यह इच्छाथी परन्तु मैं अच्छे कुलमें उत्पन्नहुईहूं और मेरापति पर- देश गयाहै इससे मैं डरतीहूं कि जो कोई देखले तो मेरी और तेरी दोनों की बुराई होगी इससे जब वसन्तका उत्सव देखने को लोग चलेजायँ तब पहर रात्रिगये तुम मेरे घर आना यह कहकर जैसे कि वह आगे को चली वैसेही पुरोहितने पकड़ा पुरोहित से भी उसने वही बात कहकर रात्रिके दूसरे पहरका संकेत करदिया उससे भी जब किसीप्रकार छूटकर चली तो कोतवालने रोका उससे भी उसने वही बात कहकर रात्रिके तीसरे पहरका वादाकर दिया इसप्रकार भाग्यवश से उसके हाथ से भी छूटकर घरमें आई और अपनी सखीसे सलाह करनेलगी कि रूपके लोभ से मतवाले पुरुषोंके घूरनेके बनिस्बत पतिके परदेश जानेपर कुलीन स्त्री का मरजानाही बेहतरहै ४१ इस प्रकार से शोचती और मेरास्मरण करतीहुई उपकोशाने उसदिन न भोजन किया न रात्रिको सोई प्रातःकाल ब्राह्मणोंके पूजनके निमित्त धन लेनेके लिये हिरण्य गुप्त बनियेके यहां अपनी दासी भेजी तब उस बनिये ने उसके घरपर आकर उपकोशासे एकान्त में यह कहा कि तुम मेरे साथ संगकरो तो मैं तुम्हारे पतिका धरहुआ धन तुमको दूं उसके वचन

एक लाख अशर्फी प्रतिदिन मिलैंगी और इसीसे यह राजाहोगा इसके उपरान्त जब बालक सोते से उठा तब वह स्त्रियां उस अशर्फियों के ढेरको पाकर अत्यन्त प्रसन्न हुई इसप्रकार उन अशर्फियों से बड़ाभारी खज़ाना इकट्ठा होगया इसीसे वह पुत्रकनाम लड़का राजाभी होगया किसीसमय उसके नानाका मित्र यज्ञदत्त एकांत में उस बालक से बोला कि हेराजन्! आपके पिता दुर्भिक्षके कारण से देशान्तरको चलेगयेहैं आप ब्राह्मणोंको सदैव कुछ दान दिया कीजिये जिसे सुनकर आपके पिताभी आवैं और मैं आपसे इसी विषय में राजा यज्ञदत्त की कथाको कहताहूं उसको सुनिये२६ पूर्व काल में काशीजी में ब्रह्मदत्त नाम एक राजाहुआ उस राजा ने रात्रिके समय आकाश में उड़तेहुए सैकड़ों राजहंसों से घिरेहुये दो सुवर्ण के हंसों को देखा उनकी ऐसी शोभाथी कि मानों बिजली के समूहको श्वेत मेघों के समूह घेरे चलेजाते हैं राजाको उनके देखने की उत्कण्ठा ऐसीहुई कि राज्यके सब सुखोको भूल गया और मन्त्रियों की सम्मति से एक बड़ा उत्तम तड़ाग बनवाकर उनमे सब जीवोंके आनेकी बेरोक आज्ञा देदी फिर समय पाकर वह दोनों हंसभी आये राजाने उनको आया हुआ देखकर विश्वास देके उनसे पूंछा कि तुम्हारा शरीर सुवर्णका क्योंहै यह सुनकर वह हंस प्रकट वाणी से बोले कि हेराजन्! पूर्व्वजन्ममे हम दोनों काक थे एकसमय किसी निर्जन पवित्र शिवालयमें भोजन के निमित्त लड़ते २ शिवालय की जलाधारी में गिरकर मरगये और अब पूर्व्वजन्म के जाननेवाले सुवर्ण के हंसहैं उनके यह वचन सुन और उन्हें अच्छे प्रकार से देखकर राजा अत्यन्त प्रसन्न हुआ २७ इसीसे मैं कहताहूं कि जो आप कोई अपूर्व दान किया

सुनकर और अपने पतिके रक्खेहुये धनका कोई गवाह न जान कर खेद तथा क्रोधमें भरीहुई उपकोशाने उस पापी बनिये से भी वही बात कहकर रात्रिके चौथे पहरका संकेत करदिया यह सुनकर वह बनिया चलागया ४६ इसके उपरान्त उपकोशाने अपनी दासियों से कस्तूरी आदि अनेक सुगन्धियों से युक्त तेल मिलाहुआ काजल बनवाया और चार वस्त्रके टुकड़ोंपर वहकाजल लिसवाया और एकबड़ी मजबूत सन्दूक बाहरी कुण्डी लगवाकर बनवाई ४८ इसके उपरान्त रात्रिके पहिले पहर में बड़ी उत्तम पोशाक पहनकर मन्त्री का पुत्र आया छिपकर आये हुए उसे देखकर उपकोशाने कहा कि मैं तुझे बिना न्हाये को नहीं छुऊंगी इससे भीतर जाकर स्नान करआ उसकी बातको मानकर वह मूर्ख दासियों के साथ बहुत गुप्त अँधेरे घरमें गया वहां दासियों ने उसके वस्त्र तथा आभूषण लेकर उन वस्त्रों के टुकड़ों में से एक टुकड़ा लँगोटा बांधने को उसे दे दिया और उबटन के बहाने से शिरसे पैरोंतक वहकाजल उसके शरीर में मल दिया क्योंकि उसे वहां कुछ सूझता न था उसके अंगोंको दासियां मलहीं रहीथीं कि दूसरे पहरमें पुरोहितजी आगये तब दासियोंने मन्त्री के बेटेसे कहा कि यह वररुचिका मित्र कोई पुरोहित आयाहै इसलिये तुम इस सन्दूक में चलेजाओ ऐसा कहकर दासियोंने सन्दूकके भीतर उस नंगे मन्त्री के बेटेको बैठाकर कुण्डी बन्द करदी ५६ फिर उस पुरोहितको भी स्नान के बहानेसे भीतर लेजाकर सब वस्त्रादिक ले लिये और वही वस्त्रका टुकड़ा पहनाकर तेलका काजल उतनी देरतक मलती रहीं कि तीसरे पहरमें कोतवाल भी आगये उसके आने के भयसे दासियोंने उसे भी सन्दूकमें बैठाकर बाहरसे कुण्डी लगादी

